भूतिने राज्यका विस्तार किया। युवराज विश्वनन्दीने एक सुन्दर उपवन बनवाया। उसे देखकर विशाखभूतिके पुत्र विशाखनन्दीका मन ललचा गया। जब विश्वनन्दी शत्रुको पराजित करनेके लिये बाहर गया हुआ था तब विशाखनन्दीने उस उपवनपर अपना अधिकार कर लिया। विशाखभूतिने पुत्रके व्यामोहमें आकर इसका प्रतिकार नहीं किया। वापिस आनेपर विश्वनन्दीने विशाखनन्दीको परास्त कर अपना उपवन वापिस ले लिया। कुछ समय बाद विशाखभूति और विश्वनन्दीने मुनिदीक्षा ले ली। विश्वनन्दी मुनिमुद्रामें चर्याके लिए मथुरानगरीमें प्रविष्ट हुआ। विशाखनन्दी उस समय राज्यभ्रष्ट होकर मथुरामें ही वेश्याकी छतपर बैठा था। मुनिराज विश्वनन्दीको एक पशुने उपसर्ग किया जिसे देखकर विशाखनन्दीने उसका उपहास किया। उपहासके कारण वे आहारके बिना ही वनमें लौट गये और निदानबन्ध कर महाशुक्रस्वर्गमें महेन्द्रकल्प नामक देव हुए। विशाखभूति भी दशमस्वर्गमें देव हुआ।

विशाखनन्दीका जीव अलकापुरीके राजा मयूरग्रीवकी रानी कनकमालाके अश्वग्रीव नामका पुत्र हुआ जो प्रतिनारायणपदको प्राप्त था और विशाखभूति तथा विश्वनन्दीके जीव सुरमादेशके पोदनपुर नगरमें स्थित राजा प्रजापतिकी जयावति और मृगवती रानीके क्रमसे विजय और त्रिपृष्ठ नामक पुत्र हुए। विजय बलभद्रपदके धारक और त्रिपृष्ठ नारायणपदके धारक हुए। उस समय राजा प्रजापतिके राज्यमें एक सिंह भारी उत्पात कर रहा था, उसे त्रिपृष्ठने नष्टकर बहुत भारी यश प्राप्त किया। विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीके रथनूपुर नगरका राजा ज्वलनजटी अपनी पुत्री स्वयंप्रभाका विवाह त्रिपृष्ठके साथ करना चाहता था पर अश्वग्रीवको यह बात रुचिकर नहीं थी।

ज्वलनजटी अपनी पुत्री स्वयंप्रभाको लेकर पोदनपुरके उद्यानमें आ गया। वहाँ स्वयंवरका आयोजन किया गया जिससे स्वयंप्रभाका त्रिपृष्ठके साथ विवाह हो गया। जब अलकापुरीके राजा अश्वग्रीवको इसका समाचार मिला तब वह क्रुद्ध होकर भूमिगोचरियोंको दण्ड देनेके लिये चला। अश्वग्रीव नहीं चाहता था कि विद्याधरी कन्याके साथ भूमिगोचरीका विवाह हो।

अश्वग्रीवके आक्रमणका समाचार प्राप्तकर पोदनपुरके राजा प्रजापतिने विमर्श करनेके लिए मन्त्रिमण्डलको बुलाया। कुछ मन्त्रियोंने क्षमा तथा शान्ति धारण करनेकी बात कही परन्तु विजयने मन्त्रियोंके इस सुझावका खण्डन किया तथा कहा कि जो कारणवश कुपित होता है उसपर क्षमा करना शोभा देता है पर जो अकारण ही कुपित होता है उसपर क्षमा करना शोभाकी बात नहीं है उसका तो प्रतिकार करना ही शोभा देता है। यह कहकर विजय और त्रिपृष्ठ दोनों भाई युद्धके लिये तैयार हो गये।

युद्ध प्रारम्भ होनेके पूर्व अश्वग्रीवका दूत प्रजापतिकी सभामें आकर कहने लगा कि स्वयंप्रभाको अश्वग्रीवके पास भेजकर सन्धि कर लीजिये परन्तु त्रिपृष्ठने फटकार देते हुए युद्धके लिये उसका आह्वान किया।

अश्वग्रीव और त्रिपृष्ठका युद्ध हुआ। दोनों ओरकी सेनाओंने अपने पौरुषका प्रदर्शन किया। जब अश्वग्रीवको अन्य आयुधोंके प्रयोगमें सफलता नहीं मिली तब उसने शक्तिशाली चक्रका प्रयोग किया परन्तु वह चक्र त्रिपृष्ठकी तीन प्रदक्षिणाएँ देकर उसके सामने खड़ा हो गया। त्रिपृष्ठने अश्वग्रीवको एक बार फिर सचेत किया परन्तु वह अपनी दुर्भावनासे विरत नहीं हुआ। अन्तमें उसी चक्ररत्नसे अश्वग्रीवका शिरश्छेदन कर त्रिपृष्ठने विजय प्राप्त की।

विजयी विजय और त्रिपृष्ठने बड़े समारोहके साथ नगरमें प्रवेश किया। अनेक राजाओं और भाइयोंके द्वारा अभिषिक्त त्रिपृष्ठने सर्वप्रथम जिनेन्द्र भगवान्‌की पूजा की। पश्चात् दिग्विजयके लिये प्रस्थान किया।

भरतक्षेत्रके दक्षिण दिग्वर्ती तीन खण्डोंकी विजय प्राप्तकर त्रिपृष्ठ घर लौटा। त्रिपृष्ठके दो पुत्र और ज्योतिप्रभा नामकी पुत्री हुई। ज्वलनजटीने संसारसे विरक्त हो दीक्षा धारण कर ली। ज्योतिप्रभाका विवाह अर्ककीर्तिके पुत्र अमिततेजके साथ हुआ। त्रिपृष्ठ रौद्रध्यानसे मरकर सप्तम नरकमें उत्पन्न हुआ।

त्रिपृष्ठका जीव नरकसे निकलकर पुनः सिंहपर्यायको प्राप्त हुआ। मुनिराज उसे सम्बोधित करते हुए कहने लगे कि हे सिंह! जिसने नरकमें घोर दुःख सहन किये हैं वह तू ही है। यह कहकर मुनिराजने नरकके घोर दुःखोंका वर्णन किया। मुनियुगल उस सिंहके मस्तकपर हाथ फेर रहे थे और सिंह आँखोंसे आँसू बहा रहा था। संबोधना देकर मुनिराज तो आकाशमार्गसे स्वेष्ट स्थानपर चले गये और सिंह संन्यासका नियम लेकर उसी शिलातलपर पड़ रहा। एक माहका उपवास कर अन्तमें प्राण-परित्याग करता हुआ वह सौधर्मस्वर्गमें हरिध्वज नामका देव हुआ।

धातकीखण्ड द्वीपके पूर्व मेरुकी पूर्वदिशामें जो कच्छा नामका देश है उसके विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीपर हेमपुर नामका नगर है। उसी नगरके राजा कनकाभ और रानी कनकमालाके वह हरिध्वजदेवका जीव कनकध्वज नामका पुत्र हुआ। कनकध्वजका विवाह कनकप्रभाके साथ हुआ। कनकप्रभाके दीक्षित होनेके बाद कनकध्वज राज्यका संचालन करने लगा। एक बार सुदर्शनवनमें सुव्रत मुनिराजके दर्शन कर वह संसारसे विरक्त हो गया। फलस्वरूप मुनिदीक्षा लेकर घोर तपश्चरण करने लगा। अन्तमें वह कापिष्ठस्वर्गमें देव हुआ।

अवन्तिदेशकी उज्जयिनीनगरी अपनी सम्पन्नतासे अत्यन्त प्रसिद्ध थी। वहाँ राजा वज्रसेन राज्य करते थे। उनकी सुशीला नामकी शीलवती और रूपवती स्त्री थी। कनकध्वज (त्रिपृष्ठ) का जीव कापिष्ठस्वर्गसे च्युत होकर इसी राजदम्पतीके हरिषेण नामका पुत्र हुआ। हरिषेण भी तप कर महाशुक्रस्वर्गमें देव हुआ।

पूर्वविदेहके कच्छदेशमें राजा धनंजय रहते थे। उनकी स्त्रीका नाम प्रभावती था। हरिषेणका जीव महाशुक्रस्वर्गसे च्युत होकर इसी राजदम्पतीके प्रियमित्र नामका पुत्र हुआ। धनंजयने मुनिदीक्षा ले ली। राज्यका संचालन प्रियमित्र करने लगा। इसकी आयुधशालामें चक्ररत्न प्रकट हुआ जिससे यह चक्रवर्तीके रूपमें प्रकट हुआ। नौ निधियों और चौदह रत्नोंका स्वामी प्रियमित्र चक्रवर्ती एक दिन दर्पणमें श्वेत बाल देखकर संसारसे विरक्त हो गया। विरक्तचित्त प्रियमित्रने तीर्थंकरके समवसरणमें जाकर भक्तिभावसे तीर्थंकरकी वन्दना की। तीर्थंकरका विस्तृत उपदेश हुआ।

प्रियमित्र चक्रवर्ती अरिजय पुत्रको राज्य सौंपकर दीक्षित हो गया। तपश्चरणपूर्वक संन्यासमरण कर वह सहस्रारस्वर्गमें सूर्यप्रभ नामका देव हुआ।

स्वर्गके सुख भोगकर वह श्वेतातपत्रा नामक नगरीमें नन्दन नामका राजा हुआ। नन्दन स्वभावसे ही सौम्य था। नीतिपूर्वक राज्यका संचालन करनेके बाद उसका मन संसारसे विरक्त हो गया। उसने तत्त्वज्ञानी मुनिराजसे अपने पूर्वभवोंका वर्णन सुना। फलस्वरूप वह वर्मंहर पुत्रको राज्य सौंप कर दीक्षित हो गया। कठिन तपश्चर्या करते हुए उसने दर्शन-विशुद्धि आदि सोलह भावनाओंका चिन्तन कर तीर्थंकर प्रकृतिका बन्ध किया। अन्तमें समाधिमरण कर वह पुष्पोत्तर विमानमें बीस सागरकी आयुवाला देव हुआ।

इधर भरतक्षेत्र सम्बन्धी कुण्डपुर नामक नगरमें राजा सिद्धार्थ रहते थे। उनकी स्त्रीका नाम प्रियकारिणी अथवा त्रिशला था। प्रियकारिणीने रात्रिके पिछले पहर ऐरावत हाथी आदि सोलह स्वप्न देखे। फल पूछनेपर राजा सिद्धार्थने बताया कि तुम्हारे तीर्थंकर पुत्र होगा। स्वप्नोंका फल सुनकर प्रियकारिणीकी

प्रसन्नताका पार नहीं रहा। देवियाँ आकर उसकी सेवा करने लगीं। चैत्रशुक्ल त्रयोदशी सोमवारके दिन प्रियकारिणीके पुत्र उत्पन्न हुआ। यह पुत्र भरतक्षेत्रका चौबीसवां तीर्थंकर हुआ। चतुर्णिकायके देवोंके साथ आकर सौधर्मेन्द्रने उनका जन्माभिषेक किया। बालकका नाम **वर्धमान** रक्खा गया। पीछे चलकर विशिष्ट प्रसंगोंपर इनके **सन्मति, वीर, अतिवीर** और **महावीर** नाम भी प्रसिद्ध हुए। इन्होंने ३० वर्षकी अवस्थामें दीक्षा ले ली और कठिन तपश्चरण कर बारह वर्षके बाद अर्थात् ४२ वर्षकी अवस्थामें ऋजुकूला नदीके तटपर वैशाखशुक्ल दशमीको केवलज्ञान प्राप्त किया।

कुबेरने समवसरणकी रचना की। गणधरके अभावमें ६६ दिन तक दिव्यध्वनि नहीं खिरी। पश्चात् **गौतम** गणधरके निश्चित होनेपर श्रावणकृष्ण प्रतिपदाके दिन राजगृहके विपुलाचलपर प्रथम देशना हुई। देशनामें सात तत्त्व, नौ पदार्थ तथा षट्द्रव्य आदिका स्वरूप प्रकट किया गया। ३० वर्ष तक विविध देशोंमें विहार कर उन्होंने धर्मोपदेश दिया। अन्तमें कार्तिककृष्णा चतुर्दशी की रात्रिके अन्तमें पावापुरसे निर्वाण प्राप्त किया।

## वर्धमानचरितका महाकाव्यत्व

उपर्युक्त पौराणिक वृत्तको काव्यके साँचेमें ढालकर कविने इसे महाकाव्यका नाम दिया है। परमार्थसे यह महाकाव्यके लक्षणोंसे युक्त है भी। इसमें महाकाव्यके वर्णनीय समस्त वस्तुवृत्तोंका अत्यधिक रोचक ढंगसे वर्णन किया गया है। धीरोदात्त नायकके गुणोंसे युक्त क्षत्रियवंशोत्पन्न **वर्धमान** तीर्थंकर इसके नायक हैं। शान्तरस अङ्गीरस है, शेषरस अङ्गरसके रूपमें यथास्थान संनिविष्ट हैं। मोक्ष इसका फल है, नमस्कारात्मक पद्योंसे इसका प्रारम्भ हुआ है। १८ सर्गोंमें इसकी रचना हुई है। सर्गोंकी रचना एक छन्दमें हुई है और सर्गान्तमें छन्दोवैषम्य है। नवम, दशम, पञ्चदश और अष्टादश सर्गकी रचना नानाछन्दोंमें हुई है। देश, नगर, राजा, राज्ञी, पुत्रजन्म, ऋतु, वन, समुद्र, मुनि, देवदेवियाँ, युद्ध, विवाह, दूतसंवाद, संध्या, चन्द्रोदय, सूर्योदय, तपश्चरण और धर्मोपदेश आदि सभी वर्णनीय विषयोंका इसमें अच्छा वर्णन हुआ है। पौराणिक वृत्तकी रक्षा करते हुए कविने अलंकारोंकी सुषमासे समग्र ग्रन्थको सुशोभित किया है।

## कथावस्तुका मूलाधार

दिगम्बराम्नायमें तीर्थंकर आदि शलाका पुरुषोंके चरित्रके मूलस्तम्भ, प्राकृत भाषाके तिलोयपण्णत्ति ग्रन्थमें मिलते हैं। इसके चतुर्थ महाधिकारमें तीर्थंकर किस स्वर्गसे चय कर आये, उनके नाम, नगरी और माता-पिताका नाम, जन्मतिथि, नक्षत्र, वंश, तीर्थंकरोंका अन्तराल, आयु, कुमारकाल, शरीरकी ऊँचाई, वर्ण, राज्यकाल, वैराग्यका निमित्त, चिह्न, दीक्षातिथि, नक्षत्र, दीक्षावन, षष्ठ आदि प्राथमिक तप, साथमें दीक्षा लेनेवाले मुनियोंकी संख्या, पारणा, कुमारकालमें दीक्षा ली या राज्यकालमें, दानमें पञ्चाश्चर्य होना, छद्मस्थकाल, केवलज्ञानकी तिथि-नक्षत्र-स्थान, केवलज्ञानकी उत्पत्तिका अन्तरकाल, समवसरणका साङ्गोपाङ्ग वर्णन, विहार, निर्वाणतिथि और साथमें रहनेवाले मुनियोंकी संख्या आदि प्रमुख स्तम्भोंका विधिवत् संग्रह है। इसी संग्रहके आधार पर शलाका पुरुषोंके चरित्र विकसित हुए हैं। जिनसेनने अपने महापुराणका आधार परमेष्ठीकविकृत वागर्थसंग्रहपुराणको बतलाया है। पद्मपुराणके कर्ता रविषेण और हरिवंशके कर्ता जिनसेनने भी तीर्थंकर आदि शलाका पुरुषोंके विषयमें जो ज्ञातव्य वृत्त संकलित किये हैं वे तिलोयपण्णत्ति पर आधारित हैं। वृत्तवर्णनके रूपमें वर्धमानचरितके कथानकका आधार गुणभद्रका उत्तरपुराण जान पड़ता है क्योंकि उत्तर पुराणके ७४वें पर्वमें वर्धमान भगवान्‌की जो कथा विस्तारसे दी गयी है उसका संक्षिप्त रूप इसमें उपलब्ध होता है। इतना अवश्य है कि असगने इस पौराणिक कथानकको काव्यका रूप दिया है। तत्त्वोपदेशका मूला-

धार उमास्वामीका तत्त्वार्थसूत्र, पूज्यपादकी सर्वार्थसिद्धि तथा अकलंकस्वामीका राजवार्तिक जान पड़ता है। समवसरणका विस्तृत वर्णन जिनसेनके महापुराण पर आधारित है।

## वर्धमानचरितकी साहित्यिक सुषमा

रसका परिपाक, अलंकारोंका यथास्थान विनिवेश और छन्दोंकी रसानुगुणता साहित्यिक सुषमाके प्रमुख अंग हैं। वर्धमानचरितमें इन तीनों अंगोंका सुन्दरतम विकास हुआ है।

१. रस काव्यकी आत्मा है। जिस प्रकार आत्माके रहते हुए ही मानवशरीरपर अलंकारोंकी उपयोगिता होती है उसी प्रकार काव्यमें रसके रहते हुए ही अलंकारोंकी उपयोगिता होती है। वर्धमानचरितका अङ्गीरस शान्तरस है क्योंकि उसका समारोप शान्तरससे ही हुआ है। अङ्गरसके रूपमें शृङ्गार, भयानक तथा वीररस आये हैं। शृंगाररसके दो भेद हैं—संयोगशृङ्गार और विप्रलम्भशृङ्गार। इनमेंसे वर्धमानचरितमें संयोगशृङ्गारके ही प्रसंग आये हैं, विप्रलम्भके नहीं। विप्रलम्भशृङ्गारका वर्णन करनेवाला मात्र एक श्लोक दशम सर्गमें आता है जिसमें त्रिपृष्ठका मरण होनेपर शोकविह्वल स्वयंप्रभा मरनेके लिये उद्यत बतलाई गयी है—

स्वयंप्रभामनुमरणार्थमुद्यतां बलस्तदा स्वयमुपसान्त्वनोदितैः।
इदं पुनर्भवशतहेतुरात्मनो निरर्थकं व्यवसितमित्यवारयत्॥ ३०।८७

संयोगशृङ्गारके प्रसंग भी अत्यन्त सीमित हैं।

स्वयंप्रभा और त्रिपृष्ठका विवाह होते ही अश्वग्रीवके कुपित होनेका वर्णन आ जाता है जिससे शृङ्गाररसकी धारा क्षीण होकर धीरे-धीरे वीररसकी धारा प्रवाहित होने लगती है। अश्वग्रीवने जब विद्याधरोंको यह समाचार सुनाया कि ज्वलनजटी विद्याधरने अपनी स्वयंप्रभा कन्या भूमिगोचरी त्रिपृष्ठको दी है तब इसके उत्तरमें विद्याधर राजाओंने जो गर्वोक्तियाँ प्रकट की हैं उनसे वीररसकी उद्भूति होती है। जब अश्वग्रीवका दूत राजा प्रजापतिकी सभामें जाकर कहता है कि त्रिपृष्ठ स्वयंप्रभाको अश्वग्रीवके पास भेजकर शान्तिसे रहे तब इसके उत्तरमें विजय और त्रिपृष्ठने उस दूतके माध्यमसे अश्वग्रीवको जो लताड़ दी है उससे वीररसका संपोषण होता है और रणक्षेत्रमें जब दोनों ओरकी सेनाओंका घनघोर युद्ध होता है तब वीररसका परिपाक होता है। इसके लिये वर्धमानचरितके अष्टम और नवम सर्ग द्रष्टव्य हैं।

विश्वनन्दीको आता देख भयसे काँपता हुआ विशाखनन्दी जब कपित्थके वृक्षपर चढ़कर प्राण संरक्षण करना चाहता है तब भयानकरसका दृश्य साकार हो जाता है—

देखिये—

आयान्तमन्तकनिभं तमुदग्रसत्त्व-
मालोक्य वेपथुगृहीतसमस्तगात्रः।
तस्थौ कपित्थतरुमेत्य विशाखनन्दी
मन्दीकृतद्युति वहन् वदनं भयेन॥ ७७ सर्ग ४

अश्वग्रीवकी सेनाका प्रयाण भी भयानकरसके दृश्य उपस्थित करता है। काव्यमें शान्तरसके अनेक प्रसंग आये हैं और कविने पूर्ण मनोयोगके साथ उन्हें पल्लवित किया है। जैसे राजा नन्दिवर्धन आकाशमें विलीन होते हुए मेघको देखकर संसारसे विरक्त होता हुआ वैराग्यका चिन्तन करता है (सर्ग २ श्लोक १०-३४), प्रजापतिका वैराग्यचिन्तन (सर्ग ९ श्लोक ३२-५८, सर्ग १० श्लोक ४८-५८), राजा धनञ्जयका वैराग्य-चिन्तन (सर्ग १४ श्लोक ४०-५३), तीर्थंकर महावीरका निष्क्रमणकल्याणक (सर्ग १७ श्लोक १०२-११६)।

२. साहित्यिकरूपमाका दूसरा अङ्ग अलंकार है। अलंकारके शब्दालंकार और अर्थालंकार ये दो प्रमुख भेद हैं। अनुप्रास तथा यमक आदि शब्दालंकार हैं और उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, श्लेष, परिसंख्या, भ्रान्तिमान् आदि अर्थालंकार हैं। वर्धमानचरितमें दोनों प्रकारके अलंकारोंका सुन्दर समावेश किया गया है। यद्यपि समग्र ग्रन्थ अलंकारोंसे परिपूर्ण है अतः पृथक्से उदाहरण देना पुनरुक्त जैसा है, फिर भी कुछ उदाहरण देना उपयुक्त प्रतीत होता है—

**अनुप्रास**

प्रासादशृङ्गाणि समेत्य मेघा यस्यां मयूरान्मदयन्त्यकाले।
तच्चित्ररत्नांशुकलापमालासंपादिताखण्डलचापखण्डाः ॥ १।३०

**यमक**

प्रतिबुद्धमहोत्पलोत्पलान्तर्विहरत्सारसहंसचक्रवाकैः ।
महिषीकलुषीकृतावतारैर्वरवन्धैः परितः परीतमालः ॥ ४।३

**श्लेषोपमा**

सुरक्तसर्वप्रकृतिः प्रतापी नित्योदयोऽपास्ततमःप्रचारः।
पद्माकरेशो जगदेकदीपो विभाति यो भास्करवत्सदर्च्यः ॥ ५।१६
नापेक्षतेऽर्थापचयं न कष्टं न वृत्तभंगं भुवि नापशब्दम्।
मूढीकृतः सन् रसिकत्ववृत्त्या कविश्च वेश्यार्पितमानसश्च ॥ १।६
सालो विशालः स्फुरदंशुजालः परैरभेद्यो निरवद्यमूर्तिः।
सतीजनोरःस्थलसाम्यमाप पयोधरालीढसदम्बरश्रीः ॥ ५।९

**रूपक**

पद्माप्रियः कोमलशुद्धपादो नेत्रोत्पलानन्दकरो जनानाम्।
कलाकलापं समवाप्नुवानो दिने दिनेऽवर्धत बालचन्द्रः ॥ ५।२६
जरावीचीभङ्गो जननसलिलो मृत्युमकरो महामोहावर्तो गदनिवहफेनैः शबलितः।
मया संसाराब्धिर्भवदमलवाक्यप्लवभृता समुत्तीर्णः किंचित्प्रभवनतटीशेषमचिरात् ॥ १२।६९

**उत्प्रेक्षा**

यत्रात्तसीवासिमयूखरेखा श्यामायिता शेषशरीरशोभाः।
इतस्ततो यान्त्यभिसारिकाः खे दिवा तमिस्रा इव मूर्तिमत्यः ॥ १२।३
वक्षसि श्रियमुदीक्ष्य निषण्णामानने च सततं श्रुतदेवीम्।
यस्य कुन्दविशदा कुपितेव दिग्गता न निरवर्तत कीर्तिः ॥ १३।१४

**श्लेष**

प्रसिद्धमानेन विरोधवर्जिना प्रमिण्वते यद्वणिजो निकामम्।
यत्तार्किका वा सदसद्विचाराद्वस्तु प्रयत्नोपहितस्ववाचः ॥ ५।१२

**परिसंख्या**

यत्राकुलीनाः सततं हि तारा दोषाभिलाषाः पुनरेव घूकाः।
सद्वृत्तभंगोऽपि च गद्यकाव्ये रोधः परेषां सुजनस्य चाक्षे ॥ ५।१३
दण्डा ध्वजे सन्मुरजे च बन्धो वराङ्गनानां चिकरेषु भंगः।
सत्पञ्जरेष्वेव सदा विरोधो गतावहीनां कुटिलत्वयोगः ॥ ५।१४

**भ्रान्तिमान्**

रविमण्डलं विमलरत्नभुवि प्रतिविम्बितं सपदि मुग्धवधूम् ।
तपनीयदर्पणधिया दधतीमवलोक्य यत्र च जहास सखी ॥ ५।४३

**विरोधाभास**

यस्मिन्नहीनवपुरप्यभुजंगशीला मित्रानुरागसहितापि कलाधरेच्छा ।
भाति प्रतीतसुवयःस्थितिरप्यपक्षपाता निवासिजनता सरसाप्यरोगा ॥ १७।१५
सुमनोऽन्वितमप्यपेतवोधं वहुपत्राकुलमप्यसैन्यमासीत् ।
विपरीतमपि प्रशंसिवल्लिवनमाभोगि ततः परं समन्तात् ॥ १८।६

उपर्युक्त श्लोकोंका अर्थ ग्रन्थके अनुवादमें देखिये ।

३. साहित्यिक सुषमाका तीसरा अंग छन्दोंकी रसानुगुणता है । सुवृत्ततिलकमें क्षेमेन्द्रने छन्दोंकी रसानुगुणताका वर्णन करते हुए कहा है—

आरम्भे सर्गवन्धस्य कथाविस्तारसंग्रहे ।
शमोपदेशवृत्तान्ते सन्तः शंसन्त्यनुष्टुभम् ॥
शृंगारालम्बनोदारनायिकारूपवर्णनम् ।
वसन्तादि तदङ्गं च सच्छायमुपजातिभिः ॥
रथोद्धता विभावेषु भव्या चन्द्रोदयादिषु ।
षाड्गुण्यप्रगुणा नीतिर्वंशस्थेन विराजते ॥
वसन्ततिलकं भाति संकरे वीररौद्रयोः ।
कुर्यात्सर्गस्य पर्यन्ते मालिनीं द्रुततालवत् ॥
उपपन्नपरिच्छेदकाले शिखरिणी वरा ।
औदार्यरुचिरौचित्यविचारे हरिणी मता ॥
साक्षेपक्रोधधिक्कारे परं पृथ्वी भरक्षमा ।
प्रावृट्प्रवासव्यसने मन्दाक्रान्ता विराजते ॥
शौर्यस्तवे नृपादीनां शार्दूलक्रीडितं मतम् ।
सावेगपवनादीनां वर्णने स्रग्धरा वरा ॥
दोधकतोटकनर्कुटयुक्तं मुक्तकमेव विराजति सूक्तम् ।
निर्विषमस्तु रसादिषु तेषां निर्नियमश्च सदा विनियोगः ॥

अर्थात् काव्यमें, कथाके विस्तारमें और शान्तरसपूर्ण उपदेशमें सत्पुरुष अनुष्टुप्छन्दकी प्रशंसा करते हैं । शृङ्गाररसके आलम्वन तथा उत्कृष्ट नायिकाके रूपवर्णनमें वसन्ततिलका और उपजातिछन्द सुशोभित होते हैं । चन्द्रोदय आदि विभावभावोंके वर्णनमें रथोद्धताछन्द अच्छा माना जाता है । सन्धिविग्रह आदि षड्गुणात्मक नीतिका उपदेश वंशस्थछन्दसे सुशोभित होता है तो सर्गान्तमें मालिनी अधिक खिलती है । युक्तियुक्तवस्तुके परिज्ञानकालमें शिखरिणी तथा उदारता आदिके औचित्यवर्णनमें हरिणीछन्दकी योजना अच्छी मानी जाती है । राजाओंके शौर्यकी स्तुति करनेमें शार्दूलविक्रीडित और वेगशाली वायु आदिके वर्णनमें स्रग्धराछन्द श्रेष्ठ माना गया है । दोधक, तोटक तथा नर्कुट छन्द मुक्तकरूपसे सुशोभित हैं ।

इस प्रसिद्ध छन्दोयोजनाके अनुसार वर्धमानचरितमें निम्नांकित छन्दोंका प्रयोग हुआ है। कहाँ कौन छन्द है? यह ग्रन्थके भीतर श्लोकके ऊपर दिया हुआ।

१ उपजाति, २ वसन्ततिलका, ३ रुचिरा, ४ इन्द्रवज्रा, ५ पृथ्वी, ६ प्रमिताक्षरा, ७ वियोगिनी, ८ पुष्पिताग्रा, ९ अतिरुचिरा, १० आर्यागीति, ११ इन्द्रवंशा, १२ उद्‌गता, १३ शिखरिणी, १४ वंशस्थ, १५ शार्दूलविक्रीडित, १६ अनुष्टुप्, १७ मालिनी, १८ मालभारिणी, १९ मन्दाक्रान्ता, २० स्रग्धरा, २१ आख्यानकी, २२ शालिनी, २३ हरिणी, २४ ललिता, २५ रथोद्धता, २६ स्वागता, २७ प्रहर्षिणी, २८ द्रुतविलम्बित, २९ मञ्जुभाषिणी और ३० पन्द्रह अक्षरकी जातिवाला एक अज्ञात छन्द १५।१०९।

## रीति या भाषा प्रवाह

कविने रसानुकूल भाषाका प्रवाह प्रवाहित किया है। इसमें कहीं अधिक समासवाले पद हैं, कहीं अल्प समासवाले पद हैं और कहीं समासरहित पद हैं। समुदायरूपसे पाञ्चाली रीति मानी जा सकती है। जान पड़ता है कि कविके हृदयसागरमें अनन्त शब्दरत्नोंका भाण्डार भरा हुआ है जिससे उसे किसी अर्थके वर्णनमें शब्दोंकी कमीका अनुभव नहीं होता। उसकी भाषा किसी शिथिलताके बिना अजस्रगतिसे आगे बढ़ती जाती है। देखिये—

प्रत्यालयं प्रहतमङ्गलतूर्यशङ्खमुत्थापितध्वजवितानकृतान्धकारम्।
प्राग्द्वारदेशविनिवेशितशातकुम्भकुम्भाग्रदत्तसुकुमारयवप्ररोहम् ॥
नृत्यन्मदालसवधूजनवक्त्रपद्मव्यासक्तकामुकविलोचनमत्तभृङ्गम् ।
रङ्गावलीविरचितोज्ज्वलपद्मरागप्रेङ्खत्प्रभापटलपल्लवितान्तरिक्षम् ॥
उच्चारणाचतुरचारणवन्दिवृन्दकोलाहलप्रतिनिनादितसर्वदिक्कम् ।
आसीत् परस्परविभूतिजिगीषयेव रम्यं पुरं खचरसन्निहितं वनं च ॥ ६।१७-१९

गुणिनां भवति प्रसङ्गतो गुणहीनोऽपि गुणी धरातले।
सुरभीकुरुतेऽथ कर्परं सलिलं पाटलपुष्पवासितम् ॥ ७।४

सौधर्मकल्पमथ धर्मफलेन गत्वा
सद्यो मनोरमवपुः स मनोहरेऽभूत्।
देवो हरिध्वज इति प्रथितो विमाने
सम्यक्त्वशुद्धिरथवा न सुखाय केषाम् ॥ ११।६४

## वर्धमानचरितपर पूर्ववर्ती कवियोंका प्रभाव

प्रतिभोपजीवी कवि अपनी प्रतिभाके बलपर ही काव्यरचना करता है, उसकी दृष्टि पूर्ववर्ती कवियोंके काव्योंसे निरपेक्ष रहती है परन्तु व्युत्पत्त्युपजीवी कवि अपने पूर्ववर्ती कवियोंके अगाध काव्यसागरसे अवगाहन कर उससे बहुत कुछ प्राप्त कर काव्यरचनामें अग्रसर होता है। व्युत्पत्त्युपजीवी असगने काव्य-सागरका अवगाहन तो किया ही था साथमें कुन्दकुन्द, पूज्यपाद तथा अकलंक आदिके सिद्धान्तग्रन्थोंका भी अच्छी तरह अवगाहन किया था, ऐसा उनके साहित्यसे ध्वनित होता है। जैसे असगने तृतीय सर्गके निम्नलिखित श्लोकमें—

रागी बध्नाति कर्माणि वीतरागो विमुञ्चति।
जीवो जिनोपदेशोऽयं संक्षेपाद् बन्धमोक्षयोः ॥ ३।३०

वन्धके जिन कारणोंका निर्देश किया है वे कुन्दकुन्दके निम्नलिखित गाथाओंमें प्रतिपादित कारणोंके अनुरूप हैं—

रत्तो वंधदि कम्मं मुंचदि जीवो विरागसंपत्तो।
एसो जिणोवदेसो तम्हा कम्मेसु मा रज्ज ॥१५०॥

—समयप्राभृत

रत्तो वंधदि कम्मं मुच्चदि कम्मेहि रागरहिदप्पा।
एसो वंधसमासो जीवाणं जाण णिच्छयदो ॥८७॥

—ज्ञेयाधिकार-प्रवचनसार

वध्यते मुच्यते जीवः सममो निर्ममः क्रमात्।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन निर्ममत्वं विचिन्तयेत् ॥२६॥

—इष्टोपदेश

जिनवचनरसायनं दुरापं श्रुतियुगलाञ्जलिना निपीयमानम्।
विषयविपतृषामपास्य दूरं कमिह करोत्यजरामरं न भव्यम् ॥११।४०

—वर्धमानचरित

जिणवयणमोसहमिणं विसयसुहविरेयणं अमिदभूयं।
जरमरणवाहिहरणं खयकरणं सव्वदुक्खाणं ॥१७॥

—दर्शन पाहुड

रघुवंश, कुमारसंभव, शिशुपालवध, चन्द्रप्रभचरित तथा किरातार्जुनीयके कितने ही श्लोकोंका भाव असगने ग्रहण किया है। जीवन्धर चम्पू और धर्मशर्माभ्युदयके भी कितने ही श्लोकोंका सादृश्य वर्धमानचरितके श्लोकोंके साथ मिलता है पर किसने किससे भाव ग्रहण किया यह विचारणीय है। तत्तत्प्रकरणोंमें मैंने समानान्तर श्लोक टिप्पणमें उद्धृत किये हैं। सबसे अधिक सादृश्य भारविके किरातार्जुनीयके साथ मिलता है। वर्धमानचरितके सप्तम सर्ग और किरातार्जुनीयके दूसरे सर्गका छन्द एक है। अतः वर्धमानचरितके सर्ग ७ श्लोक ५२ और ५३ के मध्यमें किरातार्जुनीयका—

सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।
वृणते हि विमृश्य कारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥

—श्लोक सम्मिलित हो गया और मराठी टीकावाले संस्करणमें इसकी टीका भी हो गयी परन्तु 'व' प्रतिसे मिलान करनेपर वह श्लोक उसमें नहीं मिला। जान पड़ता है समानार्थक होनेसे किसीने टिप्पणमें लिखा हो और मराठी टीकाकारने उसे ग्रन्थका ही अङ्ग समझकर सम्मिलित कर लिया हो। इस संस्करणमें उसे मूलसे अलग कर दिया है।

**चरित्रचित्रण**

वर्धमानचरितके प्रमुख नायक श्री वर्द्धमान तीर्थंकर हैं। इनकी यह तीर्थंकर अवस्था ३७ पूर्वभवोंकी साधनाके पश्चात् विकसित हुई है। कविने इनकी पूर्वपर्यायोंका वर्णन इतनी सावधानीसे किया है कि उनके रूपका साक्षात्कार होने लगता है। राजा प्रजापतिका वर्णन उनकी समताको और उनके पुत्र जय तथा त्रिपृष्ठका वर्णन उनकी वीरताको साकार कर देता है। भगवान् वर्द्धमानकी बालचेष्टाओंका वर्णन भी उनकी निर्भयता और बुद्धिमत्ताको प्रकट करता है।

## समीक्षा

वर्धमानचरित, तीर्थंकरका चरितकाव्य है। इसमें कविने वीरनन्दीके चन्द्रप्रभचरितकी तरह पूर्वभवोंके वर्णनमें ही ग्रन्थका बहुभाग घेर लिया है। वर्तमानभवके वर्णनके लिये बहुत थोड़ा भाग शेष रखा है इसलिये नायकका वर्तमानचरित्र संक्षिप्त हो गया है तथा कविके कवित्वसे वञ्चित रह गया है। प्रियमित्र चक्रवर्तीके लिये जो विस्तृत तत्त्वोपदेश दिया गया है वह एक पूरा धर्मशास्त्र बन गया है। काव्यके भीतर इतने सुदीर्घ तत्त्वोपदेश पाठकके चित्तको उद्विग्न कर देते हैं। इसके लिए संक्षिप्त उपदेश ही शोभास्पद होते हैं। फिर यही तत्त्वोपदेश यदि वर्धमान तीर्थंकरकी दिव्यध्वनिके माध्यमसे दिया गया होता तो उससे चरित्र-नायकके कृतित्वपर अधिक प्रकाश पड़ता। महाकवि हरिचन्द्र ने धर्मशर्माभ्युदयमें जो पद्धति अपनायी है वह काव्योचित है।

असग कविका दूसरा ग्रन्थ शान्तिनाथपुराण है। यह १६ सर्गोंमें पूर्ण हुआ है, इसमें सोलहवें तीर्थंकर श्री शान्तिनाथ भगवान्का चरित्र पूर्वभवोंके वर्णनके साथ अंकित किया गया है। वर्धमानचरित महाकाव्य है और यह पुराण है, इस संक्षिप्त सूचनासे ही दोनोंका अन्तर जाना जा सकता है। यह भी श्री जिनदास जी शास्त्रीकृत मराठी टीकाके साथ प्रकाशित हो चुका है। अब हिन्दी टीकाके साथ प्रकाशित होगा।

## ज्ञापित तथ्य

सर्ग १८ श्लोक २ में कविने भगवान् महावीरके समवसरणका विस्तार बारह योजन बतलाया है जब कि सिद्धान्तानुसार वह एक योजन मात्र था। जान पड़ता है कि ग्रन्थकर्त्ताने समवसरणके बारह योजन विस्तृत होनेकी बात वादीभसिंहकी गद्यचिन्तामणिके निम्न श्लोकसे ली है—

गीर्वाणाधिपचोदितेन धनदेनास्थायिकामादरात्
सृष्टां द्वादशयोजनायततलां नानामणिद्योतिताम्।
अध्यास्त त्रिदशेन्द्रमस्तकपिलत्पादारविन्दद्वयः
प्राग्देवो विपुलाचलस्य शिखरे श्री वर्धमानो जिनः॥१०॥

—गद्यचिन्तामणि

यदि यह सत्य है तो वादीभसिंहका समय असगसे पूर्व अर्थात् अष्टम नवम शती स्वतः सिद्ध हो जाता है।

## सुभाषितसंचय

वर्धमानचरितमें सुभाषितोंका अपरिमित भाण्डार भरा है। कविने ग्रन्थको शृङ्गारबहुल प्रकरणोंसे बचाकर सुभाषितमय प्रकरणोंसे सुशोभित किया है। श्लोकोंके अर्ध अथवा चतुर्थ चरणके माध्यमसे जो सुभाषित दिये गये हैं उनका संकलन परिशिष्टमें 'सुभाषितसंचय'के नामसे किया गया है।

## शब्दकोष

शब्दकोषके अन्तर्गत व्यक्तिवाचक, भौगोलिक, पारिभाषिक और कुछ साहित्यिक शब्दोंकी अनुक्रमणिकाएँ परिशिष्टमें दी गयी हैं। इनसे स्वाध्यायी और शोधार्थीजनोंको अध्ययनमें सुविधा प्राप्त होगी, ऐसी आशा है।

## आभार

ग्रन्थके संशोधन और संपादनमें श्रीमान् वयोवृद्ध पं० जिनदासजी फड़कुले शास्त्रीकृत मराठी टीका-वाले संस्करणसे पर्याप्त सहायता मिली है तथा ग्रन्थकर्ताके समयनिर्धारण आदिके विषयमें श्रीमान् डॉ० ज्योतिप्रसादजी लखनऊने पत्र द्वारा सूचनाएँ दीं, इसके लिये उपर्युक्त दोनों विद्वानोंका आभार मानता हूँ। श्री डॉ० नेमिचन्द्रजी, ज्योतिषाचार्य, आराके शोधप्रबन्ध 'संस्कृतकाव्यके विकासमें जैन कवियोंका योगदान'से भी ग्रन्थके संपादनमें सहायता प्राप्त हुई है, अतः उनके प्रति आभार है। भगवान् महावीर स्वामीके २५०० वें निर्वाण महोत्सवके उपलक्ष्यमें श्री ब्र० जीवराजजी ग्रन्थमालाकी ओरसे इसका प्रकाशन हो रहा है, अतः ग्रन्थ-मालाके संचालक धन्यवादके पात्र हैं। अन्तमें अपनी अल्पज्ञताके कारण संपादन और अनुवादमें होनेवाली त्रुटियोंके लिये विद्वज्जनोंसे क्षमाप्रार्थी हूँ। दूरवर्ती होनेसे मैं प्रूफ स्वयं नहीं देख सका हूँ। प्रूफमें सावधानी वरतने पर भी संस्कृत श्लोकोंमें जो अशुद्धियाँ रह गयी हैं उनका शुद्धिपत्र ग्रन्थके आरम्भमें दिया गया है। अध्येता संशोधन कर स्वाध्याय करें।

हमारी विनम्र प्रार्थनाको स्वीकृत कर श्री डॉ० रामजी उपाध्याय, एम० ए०, पी-एच० डी०, डी० लिट्, अध्यक्ष संस्कृत विभाग सागर विश्वविद्यालयने प्राक्कथन लिखने की कृपा की है इसलिये उनका अत्यन्त आभारी हूँ।

दीपावली
२५००

विनीत
**पन्नालाल साहित्याचार्य**

# शुद्धिपत्रक

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| १ | ८ | हतमोहमन्द्रम् | हतमोहतन्द्रम् |
| १६ | ७ | गलेऽपि | गतेऽपि |
| १९ | ११ | पलाशशाखीं | पलाशशाखी |
| २२ | ७ | परयाऽयासद्दीनं | परयायासीद्दनं |
| २६ | २ | यातिरवाकुलम् | मतिरनाकुलम् |
| २७ | ९ | तीरस्यैः | तीरस्थैः |
| २८ | ४ | वभुः | विभुः |
| २८ | ८ | निरङ्कुशः | निरङ्कुशः |
| २९ | १३ | कपिलाकृत— | कपिलीकृत— |
| ३० | ११ | दपत्य | दपत्य |
| ३१ | २ | सप्तसागरसख्यात | सप्तसागरसंख्यात |
| ३२ | ४ | कार्मपाकान् | कर्मपाकान् |
| ३२ | ८ | इत्याभिल्यां | इत्यभिल्यां |
| ४० | ५ | भोष्यसि | श्रोष्यसि |
| ४१ | ७ | घामा | धाता |
| ४२ | १३ | निशानखड्गे | निशातखड्गे |
| ४४ | ७ | जनाङ्गलीभिः | जनाङ्गुलीभिः |
| ४४ | १२ | चेदि | चेति |
| ४६ | ५ | समुन्न ानेक | समुन्नतानेक |
| ४९ | २ | पतिर्धैर्यवनः | पतिर्धैर्यघनः |
| ५१ | ८ | अष्टा सहस्राणि | अष्टौ सहस्राणि |
| ५५ | १३ | मिरत्सकलम् | मितरत्सकलम् |
| ५७ | ६ | मृगभीतिकर | मृगभीतिकरः |
| ५७ | १७ | प्रथम | प्रथमं |
| ६० | १४ | सनु- | सूनु- |
| ६२ | २० | निपृष्ट | त्रिपृष्ट |
| ६३ | ७ | सचरेन्द्र | खेचरेन्द्र |
| ६७ | ४ | तिवावकिरन् | मिवावकिरन् |
| ६९ | २ | मथिनारिकुलाचलेन | मथितारिकुलाचलेन |
| ६९ | १५ | दृप्टवा | दृष्ट्वा |
| ७० | ३ | कास्या | कास्या |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७० | ९ | शत्रुरपशेऽस्ति | शत्रुरपरोऽस्ति |
| ७१ | ५ | वारिधाराक्षान्तिः | वारिधारा क्षान्तिः |
| ७३ | ६ | परिणातावथ | परिणतावथ |
| ७४ | ३ | शत्रुसमानकराननेकान् | शत्रुसमाननेकान् |
| ७४ | ९ | रुन्वान्मे | रुन्धानो |
| ७७ | १७ | विजगेयगुणेन | निजगेयगुणेन |
| ८० | ३४ | इञ्चमात्र भी | रञ्चमात्र भी |
| ८६ | १० | वहुभिर्गजन्तचामरै | वहुभिर्गजदन्तचामरै— |
| ८७ | ३ | भासुरेः | भासुरैः |
| ८७ | ८ | तृणोन्नपावकीर्णा | तृणोलपावकीर्णा |
| ८८ | ४ | अपमय | अपनय |
| ८८ | १३ | -निजसति | -निजवसति |
| ८९ | ४ | खज्जं | खञ्जं |
| ८९ | १० | परोक्ष : | परोक्षतः |
| ८९ | १४ | अनुमान | अनुयात |
| ९२ | १४ | स्पृर्श | स्पशो |
| ९४ | ६ | दग्वमविवद्रुमश्रियः | दग्धसविवद्रुमश्रियः |
| ९४ | ९ | मदमतमानसः | मदमत्तमानसः |
| ९७ | १५ | भितरेतरं | मितरेतरं |
| ९८ | १३ | तम्भमी | सम्भमी |
| १०२ | १० | पटहाः प्रणदु— | पटहाः प्रणेदु– |
| १०७ | १३ | घनुमुष्टिवाह्या | वनमुष्टिवाह्या |
| १०८ | ७ | वैवाश्ववारस्य | नैवाश्ववारस्य |
| १०९ | ६ | मात्रैः | गात्रैः |
| ११३ | ५ | नेमि ताम्पत् | नेति ताम्यत् |
| ११३ | १२ | त्रि प्टः | त्रिपृष्टः |
| ११५ | ३ | —सर्वशास्त्रसारो | —सर्वशस्त्रसारो |
| ११५ | १८ | ह्यभूस्वम् | ह्यभूस्त्वम् |
| ११९ | १ | नवमः सर्गः | दशमः सर्गः |
| १२० | १७ | शास्त्र | शास्त्र |
| १२० | १९ | अन्तरङ्गका | अन्तरङ्गकी |
| १२१ | १ | नवमः सर्गः | दशमः सर्गः |
| १२३ | १ | ,, | ,, |
| १२७ | १ | ,, | ,, |
| १२९ | १५ | कुमुमस्रजा | कुसुमस्रजा |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १३० | १५ | शौकं | शोकं |
| १३३ | २ | समदि | सपदि |
| १३६ | ११ | भवगच्छ | भवगच्छ |
| १३६ | १८ | आभव्य | अभव्य |
| १३७ | ५ | विवते | विवत्ते |
| १३८ | १४ | प्रयानम् | प्रयासम् |
| १४१ | १४ | योऽम्युद्धतो | योऽम्युद्वृतो |
| १४१ | १४ | दुरित खज्जनतो | दुरितखञ्जनतो |
| १४३ | १४ | तिरोहिराङ्गीरपि | तिरोहिताङ्गीरपि |
| १४४ | ९ | यतिदेव | यतिरेव |
| १४४ | १३ | अघेरी | अंघेरी |
| १४५ | ६ | जयश्री | जयश्रीः |
| १४९ | २ | क्षमस्यैकपति | शमस्यैकपति |
| १४९ | ७ | निजेऽप्यमानयाविवशो | निजेऽप्यमानाद्विवशो |
| १४९ | १० | कर्मशयाशीर्वचसा | कर्मक्षयाशीर्वचसा |
| १४९ | १३ | प्राज्जलि | प्राञ्जलि |
| १५० | ४ | सागरिकोऽणुव्रतभेदतिन्नाऽ | सागारिकोऽणुव्रतभेदभिन्नोऽ |
| १५० | ११ | नितरायमुष्मादलोऽत्र | नितराममुष्मादतोऽत्र |
| १५१ | १३ | तपी | तपो |
| १५४ | ७ | पतितोयमुदितैः | पीततोयमुदितैः |
| १५५ | ४ | ह्रेपयन्ति | ह्लेपयन्ति |
| १६६ | ४ | रसादितानां | रसाद्रितानां |
| १६८ | ८ | क्षेमादिद्युति | हेमादिद्युति |
| १७१ | ७ | —मार्गज्ञस्त्वय | —मार्गज्ञस्त्वय |
| १८० | १४ | संविलष्ट | संक्लिष्ट |
| १९४ | १५ | —मिहापुत्र च | —मिहामुत्र च |
| १९७ | ८ | निरङ्कशेन | निरङ्कुशेन |
| १९७ | १७ | ग्रस्तपश्चरति | यस्तपश्चरति |
| १९९ | १४ | मस्तीक्ष्णवर्त्य | यस्तीक्ष्णवर्त्य |
| २१० | ६ | देशानां | देशोनां |
| २२२ | ७ | दर्शविशुद्धि | दर्शनविशुद्धि |
| २२६ | ९ | नासमेकं | मासमेकं |
| २२६ | १० | ध्यानेनर्म्यैवर्म्येण | ध्यानेन धर्म्येण |
| २२७ | २ | शादूलविक्रीडितम् | शार्दूलविक्रीडितम् |
| २३० | ५ | योत्स्नां | ज्योत्स्नां |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २३१ | ११ | पुरमव्युवासं | पुरमव्युवास |
| २३२ | २ | संयोजनयन्त | संयोजयन्त |
| २३३ | ३ | यद्विम्यतुः | यद् विम्यतुः |
| २३६ | ३४ | सर्गह ६ | सर्ग ६ |
| २३८ | ४ | प्रणतोत्तभाङ्गा | प्रणतोत्तमाङ्गाः |
| २३९ | ८ | चन्द्रान्द्रयः | चन्द्रादयः |
| २४० | १५ | दीघार्द्ध | दीर्घार्द्धि |
| २४१ | २२ | वांछित | वावित |
| २४६ | २ | स सुरेर्भगवान् | स सुरैर्भगवान् |
| २४७ | १० | नमस्तो | नभस्तो |
| २४८ | २ | भवामिवानो | भवाभिवानो |
| २५१ | १६ | चतुररस्रा | चतुरस्रा |
| २५२ | ८ | वभूव | वभूव |
| २५२ | २३ | मोतियोंकी शिलापट्ट | मोतियोंके शिलापट्ट |
| २५८ | १२ | —मगाङ्गणेशम् | —मगाद्गणेशम् |
| २५८ | १४ | घिया | विया |
| २५८ | १५ | —दाविवाय | —दानिनाय |
| २५९ | १९ | त्रया | त्रपा |
| २६० | ४ | करणक्रमावरण वरण | करणक्रमावरण |
| २६० | ६ | सुतसामारुत | क्षुतसुमारुत |
| २६० | ८ | सुदुर्वरः | सुदुर्वर |
| २६१ | ४ | —प्युरु निकाम— | प्युरु काम— |
| २६५ | १३ | मन्द्रमन्द्रं | मन्द्रंमन्द्रं |
| २६६ | १२ | अथामिका | अथायिका: |
| २६६ | १३ | पद्भिः | पड्भिः |
| २६८ | ७ | ——— | अनुष्टुप् |
| ३६८ | ८ | वर्द्धमानचरित्रं यः अनुष्टुप् प्रव्याख्यणि— | वर्द्धमानचरित्रं यः प्रव्याख्याति— |
| २६८ | २९ | ९१४ सम्वत् | ९१० सम्वत् |

दूरवर्ती होनेके कारण मैं प्रूफ स्वयं नहीं देख सका इसलिये मुद्रणमें रही अशुद्धियोंके लिये मैं पाठकोंसे क्षमाप्रार्थी हूँ। समस्त पदोंके गूढार्थों सम्बन्धी व्यस्तताको इस शुद्धिपत्रमें अङ्कित नहीं किया जा सका है, इसे पाठक स्वयं शुद्ध करते चलें। स्वाध्याय करनेके पूर्व उपर्युक्त अशुद्धियां ठीक कर लेनेसे स्वाध्यायमें सुविधा होगी।

# विषयसूची

—:०:—

हुई। विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीमें स्थित रथनूपुरनगरके राजा ज्वलनजटीने यहाँ आकर अपनी स्वयंप्रभा नामकी पुत्री त्रिपृष्ठको देनेकी प्रार्थना की। ६३-११५ ५५-६३

## सर्ग : ६

निश्चयानुसार ज्वलनजटीने अपनी पुत्रीका विवाह त्रिपृष्ठके साथ कर दिया। १-२२ ६३-६६

अलकाके राजा अश्वग्रीवको यह सहन नहीं हुआ कि विद्याधरकी कन्याके साथ भूमिगोचरीका विवाह हो। उसने विद्याधरोंसे जब यह समाचार कहा तब उन्होंने बहुत क्रोध प्रकट किया। कुछ मन्त्रियोंने अश्वग्रीवको समझाया भी परन्तु वह समझ नहीं सका और त्रिपृष्ठसे युद्ध करनेके लिये तैयार हो गया। इस संदर्भमें राजा प्रजापति और विजय तथा त्रिपृष्ठकी सुन्दर मन्त्रणा हुई। २३-७१ ६६-७५

## सर्ग : ७

मन्त्रिमण्डलके बीच राजा प्रजापतिने अपनी शक्तिपर मन्त्रणा की। होनहार बलभद्र और नारायणपदके धारक विजय और त्रिपृष्ठने अपने पिता प्रजापतिको पूर्ण आश्वस्त किया। दोनोंकी सेनाएँ युद्धके लिये तैयारी करती हैं। १-१०३ ७५-८९

## सर्ग : ८

अश्वग्रीवके दूतने प्रजापतिकी सभामें आकर कहा कि चक्रवर्ती अश्वग्रीवके साथ वैर करना अच्छा नहीं, इसलिये स्वयंप्रभाको भेजकर सुख से रहो। दूतकी इस कुमन्त्रणाका त्रिपृष्ठने करारा उत्तर दिया। दोनों ओरसे युद्धकी पूरी तैयारियाँ हो गईं। १-८७ ८९-१०२

## सर्ग : ९

विविध योद्धाओंके लोमहर्षक युद्धके बाद भी जब अश्वग्रीवको सफलता नहीं मिली तब उसने त्रिपृष्ठ पर चक्ररत्न चलाया परन्तु वह प्रदक्षिणा देकर त्रिपृष्ठके हाथमें आ गया। त्रिपृष्ठके समझानेपर भी जब उसने अपनी हठ नहीं छोड़ी तब त्रिपृष्ठने उसी चक्ररत्नसे उसकी जीवनलीला समाप्त कर दी। त्रिपृष्ठ नारायणके जयघोषसे दिशाएँ मुखरित हो उठीं। १-१०२ १०२-११७

## सर्ग : १०

त्रिपृष्ठने दिग्विजय की। बलभद्र और नारायणपदके धारक विजय और त्रिपृष्ठमें गाढ़ प्रीति थी। राजा ज्वलनजटी और प्रजापतिने दीक्षा धारण की। त्रिपृष्ठकी मृत्यु हो गई जिससे बलभद्र विजयने करुण विलाप किया परन्तु अन्तमें उन्होंने त्रिपृष्ठके पुत्र श्री विजयको राज्य देकर सुवर्णकुम्भ गुरुके पास दीक्षा ले ली और तपश्चरण कर मोक्ष प्राप्त किया। त्रिपृष्ठका जीव सातवें नरक गया। १-९० ११८-१३१

## सर्ग : ११

नरक गतिके भयंकर दुःखोंका वर्णन करते हुए मुनिराजने कहा कि हे सिंह! नरकके उन दुखोंको भोगनेवाला तू ही है। संसार दुःखमय है। इन दुःखोंसे बचना चाहता है तो जिनेन्द्र भगवान्‌के वचनरूपी औषधका पान कर। हे मृगराज! कमलाकर

## सर्ग : १४

जम्बूद्वीपके विदेह क्षेत्र सम्बन्धी कच्छा देशमें एक हेमद्युति नामका नगर है। वहाँका राजा धनंजय था। उसकी स्त्रीका नाम प्रभावती था। प्रीतिंकर देवका जीव इसी राजदम्पतीके प्रियमित्र नामका पुत्र हुआ। प्रियमित्र बड़ा पुण्यशाली था। धनंजयने क्षेमङ्कर तीर्थंकरके पादमूलमें दीक्षा धारण कर ली और प्रियमित्र प्रजाका पालन करने लगा। इसकी आयुधशालामें चक्ररत्न प्रकट हुआ जिससे यह चक्रवर्ती कहलाने लगा। चौदह रत्नों और नौ निधियोंका स्वामी प्रियमित्र चक्रवर्ती सुखसे समय व्यतीत करने लगा। १–३९ १६८–१७३

एक दिन चक्रवर्ती प्रियमित्र दर्पणमें अपना मुख देख रहा था। शिरमें सफेद बाल देखकर उसे संसारसे विरक्ति हो गई। मोक्षमार्गको जाननेकी उत्कण्ठा लेकर वह क्षेमंकर जिनेन्द्रके समवसरणमें गया। ४०–५३ १७३–१७६

## सर्ग : १५

प्रियमित्र चक्रवर्तीने हाथ जोड़कर जिनेन्द्र भगवान्से मोक्षमार्ग पूछा। भगवान्की दिव्यध्वनि होने लगी। उन्होंने कहा कि निर्मल सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ही मोक्षमार्ग है। सम्यग्दर्शनका विस्तारसे वर्णन करते हुए उन्होंने जीवाजीवादि नौ पदार्थोंका स्वरूप कहा। उन्होंने जीवपदार्थका वर्णन करते हुए उसके औपशमिक आदि पाँचभावोंका विस्तारसे वर्णन किया। १–१४ १७६–१७८

अजीवतत्त्वका वर्णन करते हुए उन्होंने उसके पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन पाँच भेदोंका स्वरूप बताया। १५–२० १७८–१७९

आस्रवतत्त्वका विस्तारसे वर्णन करते हुए उन्होंने आठों कर्मोके पृथक्-पृथक् आस्रव बतलाये। २१–६१ १७९–१८६

बन्धतत्त्वके वर्णनमें सर्वप्रथम बन्धके कारणोंका उल्लेख कर उन्होंने आठों कर्मोंके चतुर्विध बन्धका निरूपण किया। कर्मोकी स्थिति तथा अनुभागकी भी चर्चा की। ६२–७९ १८६–१९१

संवरतत्त्वका वर्णन करते हुए उसका स्वरूप तथा उसके कारण गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परिषहजय और चारित्रका विस्तारसे वर्णन किया। ८०–१६४ १९१–२११

निर्जराका वर्णन करते हुए उसके सविपाक और अविपाक भेदोंका स्वरूप बताया तथा गुणश्रेणीनिर्जराके दश स्थानोंका वर्णन किया। १६५–१६७ २११–२१२

निर्जराके अनन्तर मोक्षतत्त्वका वर्णन करते हुए उन्होंने बताया कि यह जीव किस गुणस्थानमें किस क्रमसे कर्मोका क्षय करता हुआ चौदहवें गुणस्थानके अन्तमें कर्मोका सर्वथा क्षय कर मोक्ष प्राप्त करता है। मोक्ष प्राप्त करनेके बाद यह जीव एक समयमें लोकशिखरपर आरूढ हो जाता है। क्षेत्र कालगति आदि अनुयोगोंसे होनेवाली सिद्ध जीवोंकी विशेषताका भी उन्होंने वर्णन किया। १६८–१९३ २१२–२१६

जिनेन्द्र भगवान्का उपदेश सुनकर प्रियदत्त चक्रवर्तीने अरिञ्जय नामक ज्येष्ठ पुत्रको राज्य सौंपा और स्वयं क्षेमंकर जिनेन्द्रके पादमूलमें दीक्षा धारण कर ली। अन्तमें वह सहस्रारस्वर्गमें सूर्यप्रभ देव हुआ। १९४–१९८ २१६–२१७

## सर्ग : १६



## सर्ग : १७

## सर्ग : १८

इन्द्रकी आज्ञासे कुबेरने समवसरणकी रचना की। दिव्यध्वनि नहीं खिर रही थी इसलिये इन्द्रने अवधिज्ञानसे उसके कारण पर विचार किया। इन्द्र गौतम ग्रामसे इन्द्रभूति ब्राह्मणको लाया। उसके साथ उसके पाँच सौ शिष्य भी आये। समवसरणमें आते ही उन सबने भगवान् वर्धमानकी शिष्यता स्वीकृत की। श्रावणकृष्णा प्रतिपदाके दिन भगवान्‌की दिव्यध्वनि प्रकट हुई। इन्द्रने उनका स्तवन किया। ३० वर्ष तक विहार कर उन्होंने धर्मका उपदेश दिया। अन्तमें कार्तिककृष्णा चतुर्दशी के अन्तिम मुहूर्तमें उन्होंने पावापुरसे निर्वाण प्राप्त किया। देवोंने निर्वाणकल्याणकका उत्सव किया। १–१०१ २४९–२६८
असग कविने अपनी प्रशस्ति दी

ॐ नमः सिद्धेभ्यः

श्रीमदसगकविविरचितं

# वर्धमानचरितम्

## प्रथमः सर्गः

### मङ्गलाचरणम्

[ उपजातिः ]

श्रियं त्रिलोकीतिलकायमानामात्यन्तिकीं ज्ञातसमस्ततत्त्वाम् ।
उपागतं सन्मतिमुज्ज्वलोक्ति वन्दे जिनेन्द्रं हतमोहमन्द्रम् ॥१
दत्तार्घमप्यात्महितैरनर्घ्यं मुक्तिश्रियो मौक्तिकहारभूतम् ।
रत्नत्रयं नौमि परं पवित्रं तत्त्वैकपात्रं दुरितच्छिदस्त्रम् ॥२
सुदुस्तरानादिदुरन्तदुःखग्राहावकीर्णोरुभवार्णवौघात् ।
दक्षा समुद्धर्तुमशेषभव्यान् जयत्यजय्या जिनशासनश्रीः ॥३
गणाधिपैरुक्तमुदारबोधैः क्व तत्पुराणं जडधीः क्व चाहम् ।
मनोजवैर्वारिनिधिं खगेन्द्रैः पारं गतं गच्छति किं मयूरः ॥४
तथापि पुण्यास्रवहेतुभूतमित्यात्मशक्त्या चरितं प्रवक्तुम् ।
श्रीवर्द्धमानस्य समुद्यतोऽहं फलार्थिनां नास्ति हि दुष्करेच्छा ॥५

---

महावीरं महावीरं कर्मशत्रुनिपातने । वन्देऽहं ''''चेतसा नित्यं तर्तुकामो भवार्णवम् ॥१
वर्द्धमानमहाकाव्यमसगेन विनिर्मितम् । राष्ट्रभाषानुवादेन संयुतं विदधाम्यहम् ॥२

जो तीनों लोकों में श्रेष्ठ, अविनाशी, सर्वज्ञत्वलक्ष्मी को प्राप्त थे, जिनके वचन निर्दोष—पूर्वापर विरोध से रहित थे तथा जिन्होंने''''मोहरूपी तन्द्रा को नष्ट कर दिया था उन सन्मति जिनेन्द्र''''कथानायक श्री महावीर भगवान् को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥ जो''''आत्महित के इच्छुक मनुष्यों के द्वारा अर्घ्य दिये जाने पर भी अर्घ्य से रहित है ( पक्ष में सुपूजित होने पर भी अमूल्य है ) मुक्तिरूपी''''लक्ष्मी का हार स्वरूप है, परम पवित्र है, तथा तत्त्वों का अद्वितीय आधार है ऐसे रत्नत्रय—सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र-रूपी पापापहारी अस्त्र की मैं स्तुति करता हूँ ॥ २ ॥ जो अत्यन्त दुस्तर, अनादि, दुष्टपरिणामवाले दुःखरूपी मगरमच्छों से व्याप्त''''संसाररूपी विशाल सागरों के समूह से समस्त भव्य जीवों का समुद्धार करने में समर्थ है तथा जिसका जीता जाना अशक्य है ऐसी जिनवाणी रूपी लक्ष्मी जयवंत है—सर्वोत्कृष्ट रूप से विद्यमान है ॥ ३ ॥ उत्कृष्ट ज्ञान के धारक गणधरों के द्वारा कहा हुआ वह पुराण कहाँ और मैं मन्दबुद्धि कहाँ ? मन के समान वेगवाले बड़े-बड़े पक्षियों अथवा आकाशगामी विद्याधरों के द्वारा पार किये हुए समुद्र को क्या मयूर पार कर सकता है ? अर्थात् नहीं ॥ ४ ॥ तथापि 'यह पुण्यास्रव भूत है' यह विचार कर मैं अपनी शक्ति के अनुसार श्रीवर्द्धमान जिनेन्द्र का चरित्र कहने के लिये

नापेक्षतेऽर्थापचयं न कष्टं न वृत्तभङ्गं भुवि नापशब्दम् ।
मूढीकृतः सन् रसिकत्ववृत्त्या कविश्च वेश्यार्पितमानसश्च ॥६

द्वीपेऽथ जम्बूद्रुमचारुचिह्ने श्रीभारतं क्षेत्रमपाच्यमस्ति ।
जिनेन्द्रधर्मामृत वृष्टिसेकैर [1]माह्लादितभव्यसस्यम् ॥७

तत्र स्वकान्त्या विजितान्यदेशो देशोऽस्ति पूर्वोपपदेन युक्तः ।
दिवौकसोऽपि स्पृहयन्ति यत्र प्रसूतये स्वर्गकृतावताराः ॥८

रत्नाकरैर्यः समतीतसंख्यै रलङ्कृतो दन्तिवनैश्च रम्यैः ।
अकृष्टपच्यान्यनवग्रहाणि क्षेत्रैश्च सस्यानि सदा वहद्भिः ॥९

पुण्ड्रेक्षुवाटैर्निचितोपशल्याः कुल्याजलैः पूरितशालिवप्राः ।
ताम्बूलवल्लीपरिणद्धपूगद्रुमान्वितोद्यानवनैश्च रम्याः ॥१०

अध्यासिता गोधनभूतिमद्भिः कुटुम्बिभिः कुम्भसहस्रधान्यैः ।
ग्रामाः समग्राः निगमाश्च यत्र स्वनाथचिन्तामणयो विभान्ति ॥११

जलोद्धृतावुद्यतकच्छिकानां तुलाघटीयन्त्रविकीर्णकूलाः ।
वहन्ति यत्रामृतसारसाम्यं नीलोत्पलैर्वासितमम्बु नद्यः ॥१२

---

उद्यत हुआ हूँ सो ठीक ही है क्योंकि फल की इच्छा रखने वाले मनुष्यों को पापकारक कार्यों की इच्छा नहीं होती है ॥५॥ रसिकत्व वृत्ति से ( पक्ष में रसिया स्वभाव से ) मूढ हुआ कवि और वेश्याओं में जिसका मन लग रहा है ऐसा पुरुष, न तो अर्थापचय—अनुकूल अर्थ की हानि ( पक्ष में धन हानि) की अपेक्षा करता है, न कष्ट की अपेक्षा करता है, न वृत्तभङ्ग-छन्दोभङ्ग (पक्ष में चरित्र भङ्ग ) का ध्यान रखता है और न पृथिवी में अपशब्द—रस के प्रतिकूल शब्दों ( पक्ष में कुवाच्य शब्दों ) की परवाह करता है ॥६॥

तदनन्तर जम्बूवृक्ष के सुन्दर चिह्न से युक्त जम्बूद्वीप की दक्षिण दिशा में भी भारत नाम का वह क्षेत्र ( खेत ) है जिसमें जिनेन्द्र भगवान् के धर्मामृत की सिंचाई से निरन्तर भव्य जीवरूपी धान्य लहलहाती रहती है ॥७॥ उस भरत क्षेत्र में अपनी कान्ति से अन्य देशों को जीतने वाला एक पूर्वदेश है जहाँ जन्म लेने के लिये स्वर्ग के देव भी इच्छा करते रहते हैं ॥८॥ जो देश असंख्यात रत्नों की खानों, सुन्दर हस्तिवनों और सदा बिना जोते ही सरलता से पकनेवाली तथा वर्षा के प्रतिबन्ध से रहित धान्यों को धारण करने वाले खेतों से सुशोभित रहता है ॥९॥ जिनके समीपवर्ती प्रदेश पौंड़ा और ईखों के वनों से व्याप्त हैं, जिनके धान्य के खेत नहरों के जल से परिपूर्ण हैं, जो पान की लताओं से लिपटे हुए सुपारी के वृक्षों से सहित बाग बगीचों से मनोहर हैं, जहाँ, गोधन-रूप विभूति से युक्त तथा हजारों घड़ों में धान्य का संग्रह करने वाले गृहस्थ निवास करते हैं और और जो अपने स्वामियों के लिये चिन्तामणि के समान हैं—उनकी भोगोपभोग सम्बन्धी समस्त इच्छाओं को पूर्ण करने वाले हैं ऐसे समस्त गाँव और नगर जिस देश में सुशोभित हो रहे हैं ॥१०-११॥ पानी के ऊपर चढ़ाने में उद्यत काछियों को घटीयन्त्रों से जिनके किनारे व्याप्त हैं ऐसी नदियां जिस देश में अमृतसार के समान-मधुर तथा नीलकमलों से सुवासित जल को धारण करती हैं

---

१. रसक्तमाह्लादित-इत्यपि पाठः ।

सरोभिरुन्मीलितपद्मनेत्रैर्निरीक्ष्यमाणः कृपयाध्वखिन्नः ।
आहूयते पातुमिवाम्बु यस्मिन्हंसस्वनैः पान्थगणस्तृषार्तः ॥१३
तत्रास्ति पुण्यात्मकृताधिवासा पुरी सुराणां नगरीव रम्या ।
श्वेतातपत्राकृतिनामधेया श्वेतातपत्रस्य सदानिवासात् ॥१४
अभ्रङ्कषान्तर्गतनीलरश्मिस्वर्भानुसंमर्दनशङ्कयेव ।
करैः सहस्रैः सहितोऽपि यस्याः प्राकारमारोहति नैव भानुः ॥१५
आभाति वाताहतघूर्णमाना क्रान्ताम्बरा कादलपत्रनीला ।
यदम्बुखातस्य तरङ्गपङ्क्तिः संचारिका चाद्रिपरम्परेव ॥१६
विराजिता द्वारघनप्रवेशविनिर्गमाभासितलोकलक्षैः ।
मा गोपुरैरुच्छ्रितकूटकोटिक्षणध्वजीभूतसिताभ्रभङ्गैः ॥१७
याधिष्ठिता कोटिसहस्ररत्नैः श्रुतान्वितैः श्रावकधर्मसक्तैः ।
विमुक्तमायैरमदैरुदारैः स्वदारसंतोषपरैर्वणिग्भिः ॥१८
पूजाहितानर्घविचित्ररत्नपूगप्रभाजालनिमग्नदेहा ।
इन्द्रायुधैः क्लृप्तपटावृतेव यत्राट्टमार्गे जनता विभाति ॥१९

---

॥१२॥ जिस देश के तालावों में कमल फूल रहे हैं और हंस मधुर शब्द करते हैं उनसे ऐसा जान पड़ता है मानों तालावों के द्वारा अपने खिले हुए कमलरूपी नेत्रों से दयापूर्वक देखा गया, मार्गसे खिन्न एवं प्यास से पीड़ित पथिकों का समूह पानी पीने के लिये ही बुलाया जा रहा हो ॥१३॥

उस पूर्व देश में पुण्यात्मा जनों से अधिष्ठित तथा देवों की नगरी के समान, मनोहर श्वेतपत्रा नाम की नगरी है। वह नगरी सदा श्वेत छत्रों का निवास होने से सार्थक नाम वाली है ॥१४॥ सूर्य यद्यपि हजार करों—किरणों ( पक्ष में हाथों ) से सहित है तो भी गगनचुम्बी शिखरों के बीच लगे हुए नीलमणियों की किरणरूपी राहु के आक्रमण की शङ्का से ही मानों उस नगरी के कोट पर नहीं चढ़ता है ॥१५॥ वायु के आघात से चंचल, आकाश को व्याप्त करने वाली तथा केल के पत्तों के समान नीलवर्ण वाली जिसकी परिखा की तरङ्गावली चलती-फिरती पर्वतपंक्ति के समान सुशोभित होती है ॥१६॥ भीड़ की अधिकता के कारण जिसके द्वारों में प्रवेश-करने और वाहर निकलने में लाखों लोग क्लेश को प्राप्त होते हैं तथा जिनकी ऊँची शिखरों पर छाये हुए सफेद मेघों के खण्ड, उत्सव के समय फहरायी हुई ध्वजाओं के समान जान पड़ते हैं ऐसे गोपुरों से जो नगरी सुशोभित है ॥१७॥ जो नगरी करोड़ों हजार रत्नों के स्वामी, शास्त्र ज्ञान से सहित, श्रावकधर्म के प्रतिपालक, मायारहित, मदरहित, उदार तथा स्वदार संतोषी वैश्यों से सहित है ॥१८॥ पूजा के लिए धारण किये हुए अमूल्य नाना रत्नसमूह की कान्ति में जिसके शरीर निमग्न हो रहे हैं ऐसी जनता, जिस नगरी के बाजार में ऐसी सुशोभित होती है मानों वह इन्द्रधनुषों से निर्मित वस्त्रों

---

१. निवासा म० ।
२. तत्रास्ति राजनगरी जगति प्रसिद्धा यत्सालनीलमणिदीधितिरुद्धमार्गः ।
राहुभ्रमेण विवशस्तरणिः सहस्रैः पादैर्युतोऽपि न हि लङ्घयति स्म सालम् ॥१३ जीवन्धरचम्पूलम्भ १ ।
३. वाताहति व० ।
४. इन्द्रायुधैः क्लृप्त म० ।

[1]पारावतेन्दीवरकर्णपूरा कुड्यस्थनीलांशुकलापवासाः ।
कूटान्तरप्रान्तविलम्बमानशुभ्राभ्रमालाललितोत्तरीया ॥२०
आरूढकेकिव्रजबर्हकेशी विलोलहेमाम्बुजदामबाहुः ।
समग्रचामीकरकुम्भपीनस्तनाञ्चिता चारुगवाक्षनेत्रा ॥२१
ङ्कृतद्वार[2]मुखी समन्तादध्यासिताशाम्बुजिनीविताना ।
मिथ्यादृशामप्यभिवीक्षणेच्छां जिनालयश्रीः नोति यस्याम् ॥२२
[ विशेषकम् ]

यत्सौधकुड्येषु विलम्बमानानितस्ततो नीलमहामयूखान् ।
ग्रहीतुमायान्ति मुहुर्मयूर्यः कृष्णोरगास्वादनलोलचित्ताः ॥२३
विनिर्मलस्फाटिकरत्नभूमौ संक्रान्तनारीवदनानि यत्र ।
अन्वेति भृङ्गः कमलाभिलाषी भ्रान्तात्मनो नास्त्यथवा विवेकः ॥२४

---

से ही समावृत हो ॥१९॥ जिस नगरी में जिनमन्दिरों की शोभा मिथ्यादृष्टि जीवों को भी दर्शन करने की इच्छा उत्पन्न करती रहती है। क्योंकि वहाँ की वह जिनमन्दिरों की शोभा सुन्दर स्त्री के समान जान पड़ती है क्योंकि जिस प्रकार सुन्दर स्त्री नीलकमलों के कर्णपूर—कर्णाभरणों से सुशोभित होती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी कबूतररूपी नीलकमलों के कर्णाभरणों से सुशोभित है। जिस प्रकार स्त्री नीलवर्ण के वस्त्रों से सुशोभित होती है उसी प्रकार वह जिन-मन्दिरों की शोभा भी दीवालों में संलग्न नीलमणियों की किरणावलीरूपी नील वस्त्रों से सुशो-भित है। जिस प्रकार स्त्री श्वेतरङ्ग के उत्तरीय वस्त्र से सुशोभित होती है उसी प्रकार जिनमंदिरों की शोभा भी शिखरों के बीच-बीच में छाये हुए श्वेत रङ्ग की मेघमालारूप उत्तरीय वस्त्र से सुशो-भित है। जिस प्रकार स्त्री सुन्दर केशों से सहित होती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी ऊपर चढ़े हुए मयूरसमूह के पिच्छरूपी सुन्दर केशों से सहित है। जिस प्रकार स्त्री उत्तम भुजाओं से सहित होती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी चंचल सुवर्णकमलों की मालारूपी भुजाओं से सहित है। जिस प्रकार स्त्री स्थूल स्तनों से सुशोभित होती है उसी प्रकार जिनमंदिरों की शोभा भी समस्त सुवर्णकलशरूपी स्थूल स्तनों से सुशोभित है। जिस प्रकार स्त्री नेत्रों से युक्त होती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी सुन्दर झरोखेरूपी नेत्रों से युक्त है। जिस प्रकार स्त्री मुख से सहित होती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी अलंकृत द्वाररूपी मुखों से सहित है और जिस प्रकार स्त्री कमलिनियों के समूह को धारण करती है उसी प्रकार जिनमन्दिरों की शोभा भी सब ओर दिशारूपी कमलिनियों के समूह को धारण करती है अर्थात् चारों ओर विस्तृत मैदानों से सुशोभित है ॥२०-२२॥ जिस नगरी के महलों की दीवालों पर जहाँ-तहाँ संलग्न नीलमणियों की बड़ी-बड़ी किरणों को ग्रहण करने के लिए मयूरियाँ बार-बार आती रहती हैं क्योंकि वे उन किरणों को काले सर्प समझ कर खाने के लिए उत्सुक हो उठती हैं ॥२३॥ जिस नगरी में अत्यन्त निर्मल स्फटिक मणि की भूमि में प्रतिबिम्बित स्त्रियों के मुखों को कमल समझकर

---

१. संरोपितेन्दीवर म० ।
२. द्वारमुखातिकाममध्यासिता ब० ।

[1]यस्यां गृहालिन्दकभागभाजां हरिन्मणीनां किरणप्ररोहैः ।
प्राग्वञ्चिता बालमृगाश्चरन्ति तच्छङ्कया नाग्रगतां च दूर्वाम् ॥२५
[2]यत्रोल्लसत्कुण्डलपद्मरागच्छायावतंसारुणिताननेन्दुः ।
प्रसाद्यते किं कुपितेति कान्ता प्रियेण कामाकुलितो हि मूढः ॥२६
[3]यत्राम्बराच्छस्फटिकाश्मवेश्मप्रोत्तुङ्गशृङ्गस्थितचारुरामाः ।
नभोगता ह्यप्सरसः किमेता इति क्षणं पश्यति पौरलोकः ॥२७
यस्यां गवाक्षान्तरसंप्रवेशात्संक्रान्तबालातपचक्रवाला ।
विराजते कुङ्कुमचर्चितेव निकेतनाभ्यन्तररत्नभूमिः ॥२८
दृष्ट्वा स्फुटं स्फाटिकभित्तिभागे पुरःस्थितस्वप्रतिबिम्बकानि ।
विपक्षशङ्काकुललोलचित्ताः क्रुध्यन्ति यत्र प्रमदाः प्रियेभ्यः ॥२९
प्रासादशृङ्गाणि समेत्य मेघा यस्यां मयूरान्मदयन्त्यकाले ।
तच्चित्ररत्नांशुकलापमालासंपादिताखण्डलचापखण्डाः ॥३०
विभान्ति यस्यां विशिखा जनानामितस्ततः संचरतामजस्रम् ।
अन्योन्यसंघट्टविशीर्णहारमुक्ताफलैस्तारकितैकदेशाः ॥३१

---

भौंरा उनके सन्मुख आता रहता है सो ठीक ही है। क्योंकि भ्रान्त जीवों को विवेक नहीं होता ॥२४॥ जिस नगरी में महलों की देहलियों में खचित हरे मणियों की किरणरूपी अंकुरों से पहले छकाए हुए बालमृग उन्हीं किरणों की शङ्का से आगे पड़ी हुई दूर्वा को भी नहीं खाते हैं ॥२५॥ जिस नगरी में सुशोभित कुण्डलों में खचित पद्मराग मणियों की कान्ति से जिसका मुखचन्द्र लाल-लाल हो रहा है ऐसी स्त्री को उसका पति 'क्या यह कुपित हो गई है' यह समझ कर प्रसन्न करता रहता है सो ठीक ही है क्योंकि कामी मनुष्य मूढ़ होता ही है ॥२६॥ जहाँ आकाश के समान स्वच्छ स्फटिक मणि के महलों की ऊँची शिखरों पर स्थित सुन्दर स्त्रियों को 'क्या ये आकाश में स्थित अप्सराएँ हैं' यह समझ कर नगरवासी लोग उत्सवपूर्वक देखते हैं ॥२७॥ जहाँ झरोखों के भीतर प्रवेश करने से प्रातःकाल की सुनहली धूप प्रतिबिम्बित हो रही है ऐसे मकानों की भीतरी रत्नमय भूमि केशर से चर्चित हुई के समान सुशोभित होती है ॥२८॥ जहाँ स्फटिक मणि की दीवालों में सामने स्थित अपने प्रतिबिम्बों को स्पष्ट रूप से देखकर जिनके चंचलचित्त सपत्नियों की आशङ्का से व्याकुल हो रहे हैं ऐसी स्त्रियाँ पतियों के प्रति क्रोध प्रकट करती रहती हैं ॥२९॥ महलों की शिखरों पर लगे हुए चित्र-विचित्र मणियों की किरणावली के द्वारा जिनमें इन्द्रधनुष के खण्ड संलग्न मालूम होते हैं ऐसे मेघ, महलों की शिखरों पर आकर जहाँ असमय में ही मयूरों को मत्त करते रहते हैं ॥३०॥ जिस नगरी में जहाँ-तहाँ विचरने वाले मनुष्यों के परस्पर के संघट्ट से

---

१. यस्यामनर्घ्यनृपमन्दिरदेहलीषु गारुत्मतैर्मृगगणा बहु वञ्चिताः प्राक् ।
दृष्ट्वापि कोमलतृणानि न संचरन्ति स्त्रीमन्दहासधवलानि चरन्ति तानि ॥१७॥ जीवन्धरलम्भ १

२. प्रथिता विभाति नगरी गरीयसी धुरि यत्र रम्य सुदतीमुखाम्बुजम् ।
कुरुविन्दकुण्डलविभाविभावितं प्रविलोक्य कोपमिव मन्यते जनः ॥२५॥ जीवन्धरलम्भ ६

३. स्फुरत्तुषारांशुमरीचिजालैर्विनिह्नुताः स्फाटिकसौधपङ्क्तीः ।
आरुह्य नार्यः क्षणदासु यत्र नभोगता देव्य इव व्यराजन् ॥४३॥ शिशुपालवध सर्ग ३

सृजन्ति रात्रावपि यत्र वाप्यः स्फुरत्तटीरत्नमरीचिभाभिः ।
दिनश्रियं कोककुटुम्बिनीनां वियोगशोकापनिनीषयेव ॥३२
चन्द्रोदये चन्द्रमणिप्रणद्धसौधाग्रभूमिभ्रमनिर्गतानि ।
आदाय तोयानि घनीकृताङ्गा यथार्थतां यत्र घनाः प्रयान्ति ॥३३
यस्यां निशीथे गृहदीर्घिकाणां भ्राम्यन्ति भृङ्गाः कुमुदोदरेषु ।
चन्द्रांशुभिर्जर्जरितान्धकारलेशा इवामोदितदिङ्मुखेषु ॥३४
यस्यां गवाक्षान्तरसंप्रविष्टां ज्योत्स्नां सुधाफेनसितां प्रदोषे ।
दुग्धेच्छया स्वादयति प्रहृष्टो मार्जारपोतो मणिकुट्टिमेषु ॥३५
सर्वर्त्तवोऽलङ्कृतसर्ववृक्षाः सदाधितिष्ठन्ति वनानि यस्याम् ।
लतागृहान्तर्गतदम्पतीनां विलाससौन्दर्यदिदृक्षयेव ॥३६
अथेश्वरो विश्वजनीनवृत्तिस्तस्याः पुरोऽभूत्पुरुहूतभूतिः ।
प्राग्नन्दिशब्दान्वितवर्धनाख्यो विख्य    शो रिपुवंशदावः ॥३७
प्रतापभानोरुदयाद्रिरिन्दुः कलाकलापस्य समग्रकान्तिः ।
पुष्पोद्गमो यो विनयद्रुमस्य    : स्थितेरम्बुधिरम्बुजासः ॥३८
यस्मिन्महात्मन्यमलस्वभावे नरेन्द्रविद्याः सकलाः प्रतिष्ठाम् ।
अवाप्य रेजुर्घनरोधमुक्तेर्दिनव्यपाये नभसीव ताराः ॥३९

---

टूट कर बिखरे हुए मोतियों से व्याप्त गलियाँ निरन्तर सुशोभित होती रहती हैं ॥३१॥ जिस नगरी में वापिकाएँ रात्रि के समय भी देदीप्यमान तटों में संलग्न रत्नों की किरणावली के द्वारा चकवियों के वियोगरूपी शोक को दूर करने की इच्छा से ही मानों दिन की लक्ष्मी को प्रकट करती रहती हैं ॥३२॥ जहाँ चन्द्रोदय होने पर चन्द्रकान्त मणियों से खचित महलों के अग्रभाग में भ्रम से निकले हुए जल को लेकर जिनके शरीर अत्यन्त सघन हो रहे हैं ऐसे घन-मेघ सार्थक नाम को प्राप्त होते हैं अर्थात् सचमुच वे सघन होते हैं ॥३३॥ जहाँ अर्द्ध रात्रिके समय गृहवापिकाओं के दिग्दिगंत को सुगन्धित करने वाले कुमुदों के मध्य में भ्रमर इस प्रकार घूमते हैं मानों चन्द्रमा की किरणों से जर्जर अवस्था को प्राप्त हुए अन्धकार के खण्ड ही हों ॥३४॥ जहाँ सायंकाल के समय झरोखों के बीच से प्रविष्ट होकर मणिमय फर्शों में बिखरी हुई अमृतफेन के समान सफेद चाँदनी को दूध समझ कर बिलाव का बच्चा हर्षित होता हुआ चाटता रहता है ॥३५॥ जहाँ समस्त वृक्षों को अलंकृत करनेवाली सब ऋतुएँ वनों में सदा निवास करती हैं उससे ऐसा जान पड़ता है कि वे लतागृहों के भीतर स्थित दम्पतियोंके विलासपूर्ण सौन्दर्य को देखने की इच्छा से ही मानों सदा निवास करती हैं ॥३६॥

तदनन्तर जिसकी चेष्टा समस्त जीवों का हित करने वाली थी, जो इन्द्र के समान विभूति का धारक था, जिसका वंश अत्यन्त प्रसिद्ध था तथा जो शत्रुओं के वंशरूपी बांस के वृक्षों को जलाने के लिये दावानल के समान था ऐसा नन्दिवर्द्धन नाम का राजा उस नगरी का स्वामी था ॥३७॥ कमलों के समान नेत्रों को धारण करने वाला वह राजा प्रतापरूपी सूर्य के लिये उदयाचल था, कलाओं के समूह के लिये सम्पूर्ण कान्ति से युक्त चन्द्रमा था, विनयरूपी वृक्ष के लिये वसन्त था

---

१. जालैः ब० ।

निसर्गशत्रूनपि योऽभ्युपेतानार्द्रान्तरात्मा नृपतिर्बभार ।
और्वानलस्य प्रविजृम्भमाणान् ज्वालासमूहानिव वारिराशिः ॥४०
यो वाञ्छितानेकफलप्रसूतिं भूत्यै प्रजानां नयकल्पवृक्षम् ।
प्रज्ञाम्बुसेकेन निनाय वृद्धिं परोपकाराय सतां हि चेष्टा ॥४१
अलङ्कृताशेषमहीतलेन प्रोत्फुल्लकुन्दद्युतिनापि यस्य ।
तदद्भुतं शत्रुवधूमुखेन्दोर्मलीमसत्वं यशसा कृतं यत् ॥४२
तस्याथ कान्तेरधिदेवतेव वेलेव लावण्यमहार्णवस्य ।
मूर्ता जयश्रीरिव पुष्पकेतोरासीत्प्रिया वीरवतीति नाम्ना ॥४३
[1]विद्युल्लतेवाभिनवाम्बुवाहं चूतद्रुमं नूतनमञ्जरीव ।
स्फुरत्प्रभेवामलपद्मरागं विभूषयामास तमायताक्षी ॥४४
तौ दम्पती सर्वगुणाधिवासावन्योन्ययोग्यौ विधिवन्नियोज्य ।
चिरेण नूनं विधिनापि दृष्टं [2]सृष्टेः फलं तत्प्रथमं कथंचित् ॥४५

और मर्यादा के लिये समुद्र था ॥३८॥ जिस प्रकार मेघ का आवरण दूर होने पर शरद् ऋतु के संध्या समय आकाश में प्रतिष्ठा को प्राप्त कर ताराएं सुशोभित होती हैं उसी प्रकार समस्त राज-विद्याएँ निर्मल स्वभाव वाले उस उदार राजा में प्रतिष्ठा को प्राप्त कर सुशोभित हो रही थीं ॥३९॥ जिस प्रकार जल से आर्द्र अन्तरात्मा वाला समुद्र वड़वानल की बढ़ती हुई ज्वालाओं के समूह को धारण करता है उसी प्रकार दया से आर्द्र अन्तरात्मा वाला वह राजा शरण में आये हुए स्वाभाविक शत्रुओं को भी धारण करता था अर्थात् शरणागत शत्रुओं की भी रक्षा करता था ॥४०॥ जो राजा प्रजाओं की विभूति के लिये अनेक फलों को उत्पन्न करने वाले नयरूपी कल्पवृक्ष को बुद्धिरूपी जल के सेक से वृद्धिगत करता रहता है सो ठीक ही है क्योंकि सत्पुरुषों की चेष्टा परोपकार के लिये ही होती है। भावार्थ—वह अपनी बुद्धि से विचार कर राजनीति का इस प्रकार प्रयोग करता था जिस प्रकार प्रजा के वैभव की वृद्धि होती थी ॥४१॥ जिसने समस्त पृथिवी तल को अलंकृत कर रखा था तथा जो स्वयं खिले हुए कुन्द के समान कान्ति से युक्त था ऐसे यश के द्वारा उस राजा ने शत्रु स्त्रियों के मुखरूपी चन्द्रमा को मलिन कर दिया था यह आश्चर्य की बात थी ॥४२॥

तदनन्तर उस राजा नन्दिवर्द्धन की **वीरवती** नाम की वल्लभा थी जो ऐसी जान पड़ती थी मानों कान्ति की अधिष्ठात्री देवी हो, अथवा सौन्दर्यरूपी महासागर की तटी हो, अथवा कामदेव की मूर्तिमन्त विजयलक्ष्मी ही हो ॥४३॥ जिस प्रकार नूतन मेघ को बिजलीरूपी लता सुशोभित करती है, जिस प्रकार नवीन मञ्जरी आम्रवृक्ष को अलंकृत करती है और जिस प्रकार देदीप्यमान प्रभा निर्मल पद्मरागमणि को विभूषित करती है उसी प्रकार वह दीर्घलोचना राजा नन्दिवर्धन को विभूषित करती थी ॥४४॥ जिनमें समस्त गुणों का निवास है तथा जो परस्पर एक-दूसरे के योग्य

१. तस्य सत्यन्धरस्यासीत्कान्ता कान्त्यधिदेवता ।
वेला लावण्यपाथोधेर्विश्रुता विजयाख्यया ॥२६॥
सौदामिनीव जलदं नव मञ्जरीव चूतद्रुमं कुसुमसंपदिवाद्यमासम् ।
ज्योत्स्नेव चन्द्रमसमच्छविभेव सूर्यं तं भूमिपालकमभूषयदायताक्षी ॥२७॥ —— जीवन्धर० प्रथमलम्भ

२. सृष्टं म० ।

प्रवुद्धपद्माकरसेव्यपादं जगत्प्रदीपं[1] क्षितिपः स तस्याम् ।
उत्पादयामास सुतं यथार्कं प्राच्यां प्रतापानुगतं प्रभातः ॥४६
तज्जन्मकाले विमलं नभोऽभूद्दिग्भिः समं भूरपि सानुरागा ।
स्वयं विमुक्तानि च वन्धनानि मन्दं ववौ गन्धवहः सुगन्धिः ॥४७
जिनेन्द्रपूजां महतीं विधाय चक्रे नरेन्द्रो दशमेऽह्नि सूनोः ।
सर्वप्रजामानसनन्दनत्वादर्थानुगां नन्दन इत्यभिख्याम् ॥४८
वाल्येऽपि योऽभ्यस्तसमस्तविद्यो ज्याघातरेखाङ्कितसत्प्रकोष्ठः ।
वैधव्यदीक्षां रिपुसुन्दरीणां प्रदातुमाचार्यपदं प्रपेदे ॥४९

[ वसन्ततिलकम् ]

पण्याङ्गनाजनकटाक्षशरैकलक्ष्यं
कामस्य जीवनरसायनमप्यमूर्त्तेः ।
उद्दामरागरस सागरसाररत्नं
लीलानिधिं तमथ यौवनमाससाद ॥५०

हैं ऐसे उन दोनों दम्पतियों की विधिपूर्वक रचना, कर जान पड़ता है, विधाता ने भी चिरकाल के अनन्तर किसी तरह अपनी सृष्टि के उस प्रथम फल को देखा था ॥४५॥

राजा नन्दिवर्द्धन ने उस रानी में ठीक उसी तरह पुत्र उत्पन्न किया जिस तरह की प्रभात-काल पूर्व दिशा में सूर्य को उत्पन्न करता है। राजा नन्दिवर्द्धन का वह पुत्र सूर्य के समान था भी क्योंकि जिसप्रकार सूर्य प्रवुद्धपद्माकरसेव्यपाद—विकसित कमलसमूह से सेव्यमान किरणों से युक्त होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी प्रवुद्धपद्माकरसेव्यपाद—जागृत लक्ष्मी के हाथों से सेव्यमान चरणों से युक्त था। जिस प्रकार सूर्य जगत्प्रदीप—संसार को प्रकाशित करने वाला है उसी प्रकार वह पुत्र भी जगत्प्रदीप—संसार को सुशोभित करने वाला था और जिस प्रकार सूर्य प्रतापानुगत—प्रकृष्ट ताप से सहित होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी प्रतापानुगत—तेज से सहित था ॥४६॥ उसके जन्मकाल में आकाश निर्मल हो गया था, दिशाओं के साथ-साथ पृथिवी भी सानुराग—लालिमा और प्रीति से सहित हो गई थी, वन्धन में वद्ध जीवों के वन्धन स्वयं खुल गये थे और सुगन्धित वायु धीरे-धीरे वहने लगी थी ॥४७॥ राजा ने दसवें दिन जिनेन्द्रभगवान् की वहुत वड़ी पूजा कर उस पुत्र का नन्दन नाम रक्खा। उसका यह नन्दन नाम समस्त प्रजा के मन को आनन्द-दायक होने से सार्थक था ॥४८॥ जिसने समस्त विद्याओं का अभ्यास कर लिया था तथा जिसका सुन्दर प्रकोष्ठ प्रत्यञ्चा के आघात की रेखा से चिह्नित था ऐसे उस नन्दन ने वाल्य अवस्था में भी शत्रुस्त्रियों को वैधव्य दीक्षा देने के लिये आचार्यपद को प्राप्त कर लिया था। तात्पर्य यह है कि वह छोटी ही अवस्था में शास्त्र और शस्त्र विद्या में निपुण हो गया था ॥४९॥

तदनन्तर जो वेश्याजनों के कटाक्षरूपी वाणों का प्रमुख लक्ष्य है, शरीररहित होने पर भी कामदेव को जीवित करने वाली रसायन है तथा वहुत भारी रागरस रूपसागर का श्रेष्ठ रत्न है।

---

१. जगत्प्रवीणं म० ।

उद्भिद्यमाननवयौवनलब्धरन्ध्र-
मप्यन्यभूमिपतिभिर्विजितं न जातु।
एकोऽप्यनेकविधचेष्टितमप्यलक्ष्य-
मन्तःस्थितं रिपुबलं स जिगाय [1]धीरः ॥५१

अन्येद्युरात्मसमवर्द्धितराजपुत्रै-
रन्यैश्च [2]मूलतनयैः सहितो जगाम।
स क्रीडितुं पितुरवाप्य परामनुज्ञां
क्रीडावनं कृतकभूधरराजितान्तम् ॥५२

झङ्कारितेऽलिविरुतैर्मलयानिलेन
[3]प्रेङ्खोलिते कुसुमसौरभवासितान्ते।
तस्मिन्वने सरसचारुफले विहृत्य
संतृप्तमिन्द्रियगणेन च तस्य तेषाम् ॥५३

[4]तस्मिन्नशोकतरुचारुतले विकुन्था-
वासीनमुच्चविमलस्फटिकाश्मपट्टे।
पुञ्जीकृतात्मयशसीव मुनिं जिताक्ष-
मैक्षिष्ट शिष्टचरितं श्रुतसागराख्यम् ॥५४

प्रागेव तं प्रमुदितः प्रणतोत्तमाङ्ग-
व्यालिङ्गितक्षितितलः प्रणनाम दूरात्।

ऐसा यौवन, लीला के भाण्डारस्वरूप उस नन्दन को प्राप्त हुआ ॥ ५० ॥ प्रकट होते हुए नवीन यौवन से जिसे अवसर प्राप्त हुआ है, अन्य राजा लोग जिसे कभी नहीं जीत सके हैं तथा अनेक प्रकार की चेष्टाओं से युक्त होने पर भी जो बाह्य में दिखाई नहीं देता ऐसे अन्तरङ्ग में स्थित शत्रुसैन्य को उस धीर वीर ने अकेला होने पर भी जीत लिया था ॥ ५१ ॥ जो अपने साथ वृद्धि को प्राप्त हुए राजपुत्रों तथा मन्त्री आदि मूलवर्ग के अन्य पुत्रों से सहित था ऐसा वह नन्दन, पिता की उत्तम आज्ञा प्राप्त कर किसी दिन क्रीड़ा करने के लिये कृत्रिम पर्वतों से सुशोभित क्रीड़ावन में गया ॥ ५२ ॥ जो भ्रमरों की गुञ्जार से झङ्कृत हो रहा था, मलयसमीर से हिल रहा था, फूलों की सुगन्धि से जिसका कोना-कोना सुगन्धित हो रहा था तथा जिसमें स्वादिष्ठ और सुन्दर फल लगे हुए थे ऐसे उस वन में विहार कर नन्दन तथा उसके साथी अन्य मित्रों की इन्द्रियों का समूह संतुष्ट हो गया था ॥ ५३ ॥ क्षुद्र जीवों से रहित उस वन में उसने अशोक वृक्ष के नीचे अपने एकत्रित यश के समान सुशोभित स्फटिक के ऊँचे तथा सुन्दर शिलापट्ट पर विराजमान, उत्तम चारित्र के धारक श्रुतसागर नाम वाले जितेन्द्रिय मुनिराज को देखा ॥ ५४ ॥ देखते ही सर्वप्रथम उसने हर्ष-विभोर होकर दूर से उन मुनिराज को प्रणाम किया। प्रणाम करते समय वह नम्रीभूत मस्तक से

१. वीरः ब०। २. मौल ब०। ३. प्रेङ्खालिते म०।

४. ददर्शाशोकमस्तोकस्तवकैस्तत्र पाटलम्। रागैश्छन्नमिवासन्नमुनीनां मुक्तमानसैः ॥३८॥
अवस्तात्तस्य विस्तीर्णे स्फाटिकोपलविष्टरे। तपः प्रगुणितागण्यपुण्यपुञ्ज इव स्थितम् ॥३९॥
—धर्मशर्माभ्युदय सर्ग ३

पश्चात्समेत्य निजहस्तसरोरुहाभ्या-
मभ्यर्च्य तस्य चरणावभवत्कृतार्थः ॥५५

संविश्य तं मुनिपतिं मुकुलीकृताग्र-
हस्ताम्बुजो विदितसंसृतिफल्गुभावः ।
उल्लङ्घ्य भीमभवसागरमीश जीवः
सिद्धिं कथं व्रजति तत्कथयेत्यपृच्छत् ॥५६

पृष्टः स तेन मुनिरेवमुवाच वाचं
यावन्ममायमिति[1] चैष वृथा प्रयासः ।
तावत्कृतान्तमुखमस्य हि तद्व्यपाया-
दात्मात्मभावमविगम्य स याति सिद्धिम् ॥५७

तस्माद्विनिर्गतमसौ मुनिनूतनार्का-
ज्ज्योतिः परं सकलवस्तुगतावभासम् ।
मिथ्यान्धकारपरिभेदि समेत्य तत्त्वं
पद्माकरः स्वसमये सहसा व्यबुद्ध[2] ॥५८

आरोपितव्रतगणाभरणाभिरामो
भक्त्या मुनिं चिरमुपास्य नरेन्द्रपुत्रः ।
उत्थाय सादरमुपेत्य कृतप्रणामो
गेहं ययौ मुनिगुणान्गणयन्गुणज्ञः ॥५९

पृथिवीतल को आलिङ्गित कर रहा था। तदनन्तर समीप में जाकर और अपने करकमलों से उनके चरणों की पूजा कर वह कृतकृत्य हो गया ॥ ५५ ॥ तदनन्तर जिसने अपने करकमलों को कमल की वोंड़ी के आकार कर रखा है तथा जो संसार की असारता को जानता है ऐसे नन्दन ने उन मुनिराज के समीप बैठकर पूछा कि हे स्वामिन्! यह जीव संसाररूपी भयंकर सागर को पार कर मोक्ष को किस प्रकार प्राप्त होता है? यह कहिये ॥ ५६ ॥ इस प्रकार नन्दन के द्वारा पूछे हुए मुनिराज ने निम्नाङ्कित वचन कहे। उन्होंने कहा कि 'यह मेरा हैं' जब तक यह व्यर्थ का प्रयास होता रहता है तब तक इस जीव को यम के मुख में प्रवेश करना पड़ता है और जब आत्मा में आत्मबुद्धि कर उस प्रयास से यह दूर हटता है तब मुक्ति को प्राप्त होता है ॥ ५७ ॥ वह नन्दनरूपी कमलवन, उन मुनिराजरूपी नवोदित सूर्य से प्रकट, समस्त वस्तुओं के यथार्थ स्वरूप को प्रकाशित करने वाली, उत्कृष्ट तथा मिथ्यात्वरूपी अन्धकार को खण्ड-खण्ड करने वाली वास्तविक ज्योति को प्राप्त कर स्वधर्म के विषय में सहसा प्रतिबोध को प्राप्त हो गया ॥ भावार्थ—जिस प्रकार प्रातःकाल के नवोदित सूर्य की ज्योति को प्राप्त कर पद्माकर—कमल वन खिल उठता है उसी प्रकार उन मुनिराज से उपदेश प्राप्त कर वह पद्माकर—लक्ष्मी की खानस्वरूप राजपुत्र खिल उठा—हर्षविभोर हो उठा ॥ ५८ ॥ तदनन्तर धारण किये हुए व्रतसमूहरूपी आभूषणों से सुन्दर उस राजपुत्र ने चिरकाल तक भक्तिपूर्वक उन मुनिराज की उपासना की, उठ कर बड़े आदर से समीप जाकर उन्हें प्रणाम किया। पश्चात् मुनिराज के गुणों की गणना करता हुआ वह

१. ममाह ब० ।　　२. विबुद्धः ब० ।

लग्ने गुरौ शुभदिने वसुवृष्टिपूर्वे[1]
सामन्तमन्त्रितलवर्गगणेन सार्द्धम् ।
कृत्वाभिषेकमतुलं परया विभूत्या
तस्मै दिदेश युवराजपदं नरेन्द्रः ॥६०

आगर्भवासदिवसात्प्रभृति स्वसेवा-
संसक्तराजसुतकार्पटिकांश्च[2] मौलान् ।
आत्मातिरिक्तविभवानकरोत्कुमारः
क्लेशो हि कल्पतरुरेव सति प्रयुक्तः ॥६१

एकोऽप्यनेकविधरत्नकरान्गृहीत्वा[3]
राजात्मजः स विषयान्क्षितिपालदत्तान् ।
रेजे भवव्यसनसन्ततिबीजहेतू-
नन्यानसाधुविषयान्विषयान्विहाय ॥६२

विश्राणितं भुवि न केनचिदात्मनस्त-
द्यन्नास्ति वस्तु सकलार्थिजनस्य तेन ।
मन्ये महाद्भुतमिदं यदविद्यमानं
स्वस्याप्यदायि तदनेन भयं रिपुभ्यः ॥६३

सौन्दर्ययौवननवोदयराजलक्ष्म्यः
प्राप्यापि निर्मलमतिं मदहेतवोऽपि ।

गुणज्ञ राजपुत्र अपने घर गया ॥ ५९ ॥ तदनन्तर जिस दिन पहले धन की वर्षा की गई थी अर्थात् यथेच्छ दान दिया गया था ऐसे[4] गुरुवार के शुभ दिन और शुभ लग्न में राजा ने सामन्त, मंत्री तथा नगरपाल आदि कर्मचारियों के समूह के साथ उत्कृष्ट वैभवपूर्वक अनुपम अभिषेक कर राजपुत्र-नन्दन के लिये युवराज पद दिया ॥ ६० ॥ युवराज नन्दन ने गर्भवास से लेकर अपनी सेवा में संलग्न राजपुत्रों, वस्त्रव्यवस्थापकों तथा मन्त्री आदि मूल वर्गों को अपने से भी अधिक संपत्तिशाली कर दिया सो ठीक ही है; क्योंकि सत्पुरुषों के विषय में उठाया हुआ क्लेश कल्पवृक्ष ही है अर्थात् कल्प-वृक्ष के समान वांछित फल को देने वाला है ॥ ६१ ॥ वह राजपुत्र एक होने पर भी, जिनसे अनेक प्रकार के रत्न करस्वरूप प्राप्त होते थे ऐसे, राजप्रदत्त विषयों—देशों को ग्रहण कर सुशोभित हो रहा था। साथ ही उसने सांसारिक दुःख सन्तति के कारणभूत तथा दुर्जनों से सम्बन्ध रखने वाले अन्य विषयों—पञ्चेन्द्रिय सम्बन्धी विषयों को छोड़ दिया था ॥ ६२ ॥ पृथ्वी पर जो वस्तु जिसके पास नहीं है वह आज तक किसी के द्वारा समस्त याचकजनों को नहीं दी गई परन्तु मैं इसे एक बड़ा आश्चर्य मानता हूँ कि इस युवराज के पास जो भय स्वयं अविद्यमान था वह इसने शत्रुओं के लिये दिया था। भावार्थ—समीप में विद्यमान वस्तु ही याचकों को दी जाती है अविद्यमान नहीं परन्तु इस युवराज ने अपने समीप अविद्यमान भय शत्रुओं को दिया था यह बड़े आश्चर्य की बात है। तात्पर्य यह है कि वह स्वयं निर्भय होने पर भी शत्रुओं को भयभीत करता था ॥६३॥ सुन्दरता, जवानी, नई विभूति और राजलक्ष्मी ये सब यद्यपि मद के कारण हैं तथापि उस निर्मल बुद्धि वाले

१. दृष्टि ब० । २. कार्पटिक व मौलान् म० । ३. एकाननेकविध ब० ।
४. अथवा पुनर्वसु है पूर्व में जिसके ऐसे पुष्य नक्षत्र में ।

शेकुर्न तं मदयितुं क्षणमप्युदारं
शुद्धात्मनां न तु विकारकरं हि किञ्चित् ॥६४

अभ्यर्चयन् जिनगृहान्परया स भक्त्या
शृण्वन् जिनेन्द्रचरितानि महामुनिभ्यः।
चिन्वन्व्रतानि विधिवन्नयति स्म कालं[1]
धर्मानुरागमतयो हि भवन्ति भव्याः ॥६५

[रुचिरा]

उदूढवान्स[2] परिवृढो महात्मनां न रागतः पितुरुपरोधतो वशी।
निजश्रिया विजितसुराङ्गनाकृतिं प्रियङ्करां मनसिशयैकवागुराम् ॥६६

[उपजातिः]

व्रतानि सम्यक्त्वपुरःसराणि पत्युः प्रसादात्समवाप्य सापि।
धर्मामृतं भूरि पपौ प्रियाणां सदानुकूला हि भवन्ति भार्याः[3] ॥६७

[शिखरिणी]

परा सम्पत्कान्तेर्विनयजलराशेर्विधुकला
वयस्या लज्जाया जयकदलिका पुष्पधनुषः।
नताङ्गी तं वश्यं पतिमकृत सा साधुचरिता
न किं वा संधत्ते भुवि गुणगणानामुपचयः ॥६८

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते महाकाव्ये नन्दनसंभवो नाम प्रथमः सर्गः ॥१॥

---

राजपुत्र को पाकर उसे मत्त बनाने में समर्थ नहीं हो सके थे सो ठीक ही है, क्योंकि शुद्धात्माओं को विकार उत्पन्न करने वाली कोई वस्तु नहीं है अथवा कोई भी वस्तु शुद्धात्माओं में विकार उत्पन्न नहीं कर सकती ॥ ६४ ॥ वह उत्कृष्ट भक्ति से जिन मन्दिरों की पूजा करता, महामुनियों से जिनेन्द्र भगवान् के चरित्रों को सुनता और विधिपूर्वक व्रतों का पालन करता हुआ समय को व्यतीत करता था सो ठीक ही है; क्योंकि भव्यजीव धर्म में अनुरक्त बुद्धि होते ही हैं ॥ ६५ ॥ महात्माओं में श्रेष्ठ उस जितेन्द्रिय युवराज ने पिता के आग्रह से प्रियङ्करा को विवाहा था, राग से नहीं। वह प्रियङ्करा अपनी शोभा से देवाङ्गनाओं की आकृति को जीतने वाली थी तथा कामदेव की अद्वितीय पाश थी ॥ ६६ ॥ वह प्रियङ्करा भी पति के प्रसाद से सम्यग्दर्शन सहित व्रतों को प्राप्त कर बहुत भारी धर्मामृत का पान करती थी सो ठीक ही है; क्योंकि स्त्रियाँ सदा पति के अनुरूप होती हैं ॥ ६७ ॥ जो कान्ति की अद्वितीय सम्पत्ति थी, विनयरूपी समुद्र को बढ़ाने के लिये चन्द्रकला थी, लज्जा की सखी थी, कामदेव की विजयपताका थी और उत्तम चारित्र को धारण करने वाली थी ऐसी नताङ्गी प्रियङ्करा ने युवराज नन्दन को अपने अधीन किया था सो ठीक ही है; क्योंकि गुणों के समूह का संचय पृथिवी पर क्या नहीं करता है ? ॥ ६८ ॥

इस प्रकार असगकृत श्रीवर्द्धमानचरित महाकाव्य में नन्दन
की उत्पत्ति का वर्णन करने वाला प्रथम सर्ग पूर्ण हुआ ॥१॥

●

---

१. वेलां ब० । २. ऊढवान्स परिवृढो म० । ३. नार्यः म० ।

# द्वितीयः सर्गः

वंशस्थम्

अथात्मजे विश्वगुणैकभाजने नरेश्वरो राज्यधुरां निधाय सः ।
तुतोष निश्चिन्ततया प्रियासखः पितुः सुपुत्रो ह्यनुकूलवृत्तिमान्[1] ॥१
कदाचिदुत्तुङ्गमृगेन्द्रविष्टरे निविष्टमालोक्य तमीश्वरं विशाम् ।
ननन्द लोकः सकलः सराजकः सुखाय केषां न निरीक्षणं प्रभोः ॥२
[2]अजस्रमिच्छाधिकदानसम्पदा मनोरथानर्थिजनस्य पूरयन् ।
अवाप साम्यं सुमनोभिरन्वितो महीपतिर्जङ्गमकल्पभूरुहः ॥३
सतां प्रियः काञ्चनकूटकोटिषु ज्वलज्जपालोहितरत्नरश्मिभिः ।
जिनालयान्पल्लवितास्वरद्रुमानकारयद्धर्मधना हि साधवः ॥४
कपोलमूलस्त्रुतदानलोलुपद्विरेफमालासितवर्णचामरैः ।
स पिप्रिये प्राभृतमत्तदन्तिभिः प्रिया न केषां भुवि भूरिदानिनः ॥५
करान्गृहीत्वा परचक्रभूभृताममात्यमुख्यान्समुपागतान्स्वयम् ।
अनामयप्रश्नपुरःसरं विभुः स संबभाषे प्रभवो दि वत्सलाः ॥६

---

## द्वितीय सर्ग

तदनन्तर राजा नन्दिवर्द्धन, समस्तगुणों के अद्वितीय पात्रस्वरूप पुत्र पर राज्य का भार रखकर स्त्री सहित निश्चिन्तता से सन्तुष्ट हुए सो ठीक ही है; क्योंकि उत्तम पुत्र पिता के अनुकूल चेष्टा से युक्त होता ही है ॥ १ ॥ किसी समय ऊँचे सिंहासन पर बैठे हुए राजा **नन्दिवर्धन** को देखकर अन्य राजाओं से सहित समस्त लोग हर्षित हो रहे थे सो ठीक ही है क्योंकि राजा का दर्शन किनके सुख के लिये नहीं होता ? अर्थात् सभी के सुख के लिये होता है ॥ २ ॥ वह राजा निरन्तर इच्छा से अधिक दानसम्पदा के द्वारा याचकों के मनोरथों को पूर्ण करता रहता था तथा सुमनस्—विद्वानों ( पक्ष में फूलों ) से सहित रहता था इसलिये चलने-फिरते कल्पवृक्ष की तुलना को प्राप्त था ॥ ३ ॥ सज्जनों के प्रिय उस राजा ने सुवर्णमय शिखरों के अग्रभाग में लगे हुए देदीप्यमान पद्मरागमणियों की किरणों से आकाश के वृक्षों को पल्लवित—लाल-लाल किसलयों से युक्त करने वाले जिनमन्दिर बनवाये थे सो ठीक ही है क्योंकि साधु पुरुष धर्मरूपी धन से सहित होते ही हैं ॥ ४ ॥ जिनके कानों के समीप लटकने वाले चमर कपोलों के मूलभाग से झरते हुए मद जल के लोभी भ्रमरसमूह से काले-काले हो रहे थे ऐसे उपहार में आये हुए हाथियों से वह बहुत ही प्रसन्न होता था सो ठीक ही है; क्योंकि अधिक दानी—अत्यधिक मद से युक्त (पक्ष में अत्यधिक दान करने वाले लोग ) पृथ्वी में किन्हें प्रिय नहीं होते ? अर्थात् सबको प्रिय होते हैं ॥ ५ ॥ वह राजा अपने आप टेक्स लेकर आये हुए शत्रु राजाओं के मुख्यमन्त्रियों से कुशल समाचार पूछता हुआ प्रेम से

---

१. ह्यनुकूलवृत्तिः म० । हि करोति संमदम् ब० ॥ २. असक्त म० ब० प्रशक्त ।

चतुःपयोराशिपयोधरश्रियं नियम्य रक्षायतरश्मिना घनम् ।
उपस्नुतां सन्नयवत्सलालनैर्दुदोह गां रत्नपयांसि गोपकः ॥७
स पक्ष्मलाक्षं ललितभ्रु संस्मयं स्मिताभिरामाधरपल्लवं मिथः ।
प्रियाननं नोपरराम वीक्षितुं मनोहरे वस्तुनि को न रज्यते ॥८
इति त्रिवर्गं मतिमानुपार्जयन् यथायथं प्राज्यसुखैकसाधनम् ।
अनेकसंख्याननयत्स वत्सरान्विमत्सरः साधुषु नन्दिवर्धनः ॥९
अथैकदा हर्म्यतले समुत्थिते स्थितः क्षितीशः प्रियया तया युतः ।
नभः पयोधेरिव फेनमण्डलं विचित्रकूटं धवलाभ्रमैक्षत ॥१०
सविस्मयं पश्यत एव तत्क्षणाददभ्रमभ्रं गगने व्यलीयत ।
वपुर्वयोजीवितरूपसंपदामनित्यतां निदर्शयद्यथा ॥११
अभूत्तदाभ्रस्य विनाशविभ्रमाद्विरक्तचित्तो निजराजसंसदि ।
क्षणार्द्धरम्या तरला वहूच्छला स्तुस्थितिरित्यवेत्य सः ॥१२
अचिन्तयच्चैवमनात्मवस्तुषु क्तिमस्येत्युपभोगतृष्णया ।
दुरन्तदुःखे भवखड्गपञ्जरे जन्तुः नियम्यते ॥१३

---

वार्तालाप करता था सो ठीक ही है क्योंकि स्वामी स्नेह से युक्त होते ही हैं ॥ ६ ॥ चारों दिशाओं के चार समुद्र जिसके चार स्तनों की शोभा वढ़ा रहे थे तथा जो समीचीन नयरूपी वछड़े के दुलार से द्रवीभूत हो रही थी ऐसी पृथ्वीरूपी गाय को उसने रक्षारूपी लम्वी रस्सी से मजवूत वाँधकर गोपाल की तरह उससे रत्नरूपी दूध को दुहा था ॥ ७ ॥ जिसके नेत्र सघन विरूनियों से युक्त हैं, जिसकी भौंहें अत्यन्त सुन्दर हैं, जो गर्व से युक्त है तथा जिसका अधरोष्ठरूपी पल्लव मन्द-मन्द मुस्कान से मनोहर है ऐसे प्रिया के मुख को परस्पर देखने के लिये वह कभी विरत नहीं होता था अर्थात् सतृष्ण नेत्रों से सदा प्रिया के मुख को देखता रहता था सो ठीक ही है; क्योंकि मनोहर वस्तु में कौन राग नहीं करता है ? ॥ ८ ॥ इस प्रकार जो अत्यन्त वुद्धिमान् था, श्रेष्ठ सुख के प्रमुख साधनस्वरूप त्रिवर्ग—धर्म, अर्थ और काम का जो यथायोग्य उपार्जन करता था तथा सत्पुरुषों में जो ईर्ष्या से रहित था ऐसे उस नन्दिवर्धन ने अनेक वर्ष व्यतीत किये ॥ ९ ॥ तदनन्तर किसी एक समय राजा अत्यन्त ऊँचे महल की छत पर उस प्रिया के साथ वैठा था वहाँ उसने आकाशरूपी समुद्र के फेनसमूह के समान नानाप्रकार के शिखरों वाला सफेद मेघ देखा ॥ १० ॥ राजा उस विशाल मेघ को आश्चर्य से देख ही रहा था कि वह उसी क्षण आकाश में विलीन हो गया। ऐसा जान पड़ता था मानों वह मेघ राजा को शरीर, आयु, सौन्दर्य और सम्पत्ति की अनित्यता वतलाता हुआ ही विलीन हुआ था ॥ ११ ॥ उस समय मेघ के विनष्ट होने से वह राजा, अपनी राजसभा में विरक्तहृदय हो गया। उसने जान लिया कि समस्त वस्तुओं की स्थिति इसी मेघ के समान आधे क्षण के लिये रमणीय, चञ्चल और अनेक छलों से युक्त है ॥ १२ ॥ वह विचार करने लगा कि यह जीव भोगोपभोगों की तृष्णा से परपदार्थों में आसक्ति को प्राप्त होता है और उसी तृष्णा के कारण अत्यन्त दुःखदायक संसाररूप तलवारों के पिंजड़े में निरन्तर अवरुद्ध रहता है ॥ १३ ॥

१. पयोधरीभूतचतुःसमुद्रां जुगोप गोरूपधरामिवोर्वीम् ॥३॥ रघुवंश द्वि० स० । २. सस्मरं ब० । ३. अनेकसंख्यामनयन् म० । ४. समुच्छ्रिते ब० । ५. निदर्शयत्तदा ब० ।

इदं च पुंसां भवकोटिदुर्लभं नृजन्म जन्माम्बुनिधौ निमज्जताम् ।
सुदुर्लभा देशकुलादयस्तथा भवन्ति तेभ्यो धिषणा हितैषिणी ॥१४
अनादिमिथ्यात्वगदातुरात्मने हितापि सद्दृष्टिसुधा न रोचते ।
अनाप्ततत्त्वैकरुचिः स केवलं कृतान्तरक्षोवदनं विगाहते[1] ॥१५
अदूरभव्यो विषयेषु निःस्पृहो विमुच्य सर्वं द्विविधं परिग्रहम् ।
उपात्तरत्नत्रयभूरिभूषणो जिनेन्द्रदीक्षां भजते विमुक्तये ॥१६
इतीदमात्मैकहितं सुनिश्चितं ध्रुवं विजानन्नपि तृष्णया यया ।
खलीकृतस्तामधुना क्षिपाम्यहं समूलमुन्मूल्य लतामिव द्विपः ॥१७
इति प्रभुः प्रव्रजनाभिलाषुकस्ततो[2]ऽवतीर्योन्नतहर्म्यपृष्ठतः ।
सभागृहेपूर्वनिविष्टविष्टरे क्षणं निविश्यैवमुवाच नन्दनम् ॥१८
त्वमेव वत्स प्रतिपन्नवत्सलः पदे विभूतेरसि सर्वभूभुजाम् ।
निजानुरक्तप्रकृतिर्दिनश्रियो नवोदयं भास्करमन्तरेण कः ॥१९
प्रजानुरागं सततं वितन्वतः समुन्नतिं मूलजनस्य कुर्वतः ।
परेषु विश्वासमगच्छतः स्फुटं मयोपदेश्यं किमितस्तवापरम् ॥२०
अतो निधाय त्वयि राज्यमूर्जितं विनिर्जितारावि‌दमन्यदुर्धरम् ।
तपोवनं पावनमभ्युपेत्[3]सतस्तनूज मा गाः प्रतिकूलतां मम ॥२१

संसाररूपी सागर में डूबते हुए मनुष्यों के लिये यह मनुष्य जन्म करोड़ों जन्मों में दुर्लभ है अर्थात् अन्यपर्याय के करोड़ों जन्म धारण करने पर यह मनुष्य जन्म प्राप्त होता है। मनुष्य जन्म मिलने पर भी उत्तम देश तथा कुल आदि अत्यन्त दुर्लभ है और उनकी अपेक्षा आत्महित को चाहने वाली बुद्धि नितान्त दुर्लभ है ॥ १४ ॥ सम्यग्दर्शनरूपी सुधा यद्यपि हितकारी है तथापि वह अनादि मिथ्यात्वरूपी रोग से पीड़ित जीव के लिये रुचती नहीं है—अच्छी नहीं लगती। वह तत्त्वों की अद्वितीय श्रद्धा को प्राप्त किये विना ही मात्र यमराजरूपी राक्षस के मुख में प्रवेश करता है ॥ १५ ॥ इसके विपरीत जो निकट भव्य है वह विषयों में उदासीन होता हुआ रत्नत्रयरूपी बहुत भारी आभूषणों को प्राप्त होता है और दोनों प्रकार के समस्त परिग्रह को छोड़कर मोक्षप्राप्ति के लिये जिनेन्द्र दीक्षा धारण करता है ॥ १६ ॥ 'यही एक आत्मा का सुनिश्चित हित है' ऐसा जानता हुआ भी मैं जिस तृष्णा के द्वारा दुखी किया गया अब मैं उस तृष्णा को जड़सहित उखाड़ कर उस तरह दूर फेंकता हूँ जिस तरह कि हाथी किसी लता को उखाड़ कर दूर फेंकता है ॥ १७ ॥ इस प्रकार दीक्षा लेने के लिये उत्सुक राजा **नन्दिवर्धन** उस ऊँची छत से नीचे उतर कर सभागृह में पहले से रखे हुए सिंहासन पर क्षण भर के लिये बैठ गये और बैठकर **नन्दन** नामक पुत्र से इस प्रकार कहने लगे ॥ १८ ॥ हे वत्स ! आश्रितजनों से स्नेह रखने वाले तुम्हीं, समस्त राजाओं की विभूति के पद पर आसीन हो सो ठीक ही है; क्योंकि नवोदित सूर्य के विना दिवसलक्ष्मी के पद पर कौन आसीन हो सकता है ? तुम्हारी प्रजा एक तुम्हीं में, अनुरक्त है ॥ १९ ॥ तुम निरन्तर प्रजा के अनुराग को विस्तृत करते हो, मन्त्री आदि मूलजनों की समुन्नति करते हो—उन्हें उत्साहित कर आगे बढ़ाते हो और शत्रुओं पर विश्वास नहीं करते हो अतः स्पष्ट है कि इससे अतिरिक्त मैं तुम्हें और क्या उपदेश दूँ ॥ २० ॥ जिसे दूसरे नहीं धारण कर सकते ऐसे इस विशाल राज्य को, शत्रुओं

१. विगाह्यते म० । २. ततेऽ म० । ३. मभ्युप्रेक्षतः म० ।

इतीरितां भूपतिना मुमुक्षुणा निशम्य वाचं वचने विचक्षणः ।
क्षणं विचिन्त्यैवमुवाच नन्दनः प्रणामपूर्वं प्रणतारिमण्डलः ॥२२
अनात्मनीनेति विचार्य धीमता नरेन्द्रलक्ष्मीरियमुज्झ्यते त्वया ।
असंमतां ते वद तात तामहं कथं प्रपद्येऽद्य विरोधिनीं मम ॥२३
अवैषि किं त्वत्क्रमसेवया विना मुहूर्तमप्यासितुमक्षमं न माम् ।
स्वजन्महेतावरविन्दबान्धवे गतेऽपि किं तिष्ठति वासरः क्षणम् ॥२४
यथा पथि श्रेयसि वर्तते सुतस्तथा पिता शास्ति तमात्मवत्सलम् ।
त्वयोपदिष्टो नरकान्धकूपकप्रवेशमार्गोऽयमनर्गलः कथम् ॥२५
प्रणम्य याचेऽहममोघदायकं भवन्तमाशु प्रणतार्तिहारिणम् ।
समं निष्क्रमणं मयापरं न कार्यमार्येति स जोषमास्थितः ॥२६
इति स्थितं निष्क्रमणैकनिश्चये सुतं विनिश्चित्य विपश्चितां वरः ।
अवोचदेवं द्विजमौक्तिकावलीस्फुरत्प्रभाराजिविराजिताधरः ॥२७
त्वया विना राज्यमपेतनायकं कु मायातमिदं विनश्यति ।
न विद्यते चेद्यदि गोत्रसन्ततिः किमात्मजेभ्यः स्पृहयन्ति वः ॥२८
पितुर्वचो यद्यपि साध्वसाधु वा तदेव कृत्यं तनयस्य नापरम् ।
इति स्थितां नीतिमवेयुषोऽपि ते किमन्यथा सम्प्रति वर्तते मतिः ॥२९

---

के विजेता तुझ पर रखकर अब मैं पवित्र तपोवन को प्राप्त करना चाहता हूँ सो हे पुत्र ! तुम मेरी प्रतिकूलता को प्राप्त मत होओ—मेरे कार्य में बाधक मत होओ ॥ २१ ॥ इस प्रकार मोक्षाभिलाषी राजा के द्वारा कहे हुए वचनों को सुनकर वचन बोलने में निपुण तथा शत्रु समूह को विनम्र करने वाला नन्दन, क्षणभर विचार कर प्रणामपूर्वक इस प्रकार बोला ॥ २२ ॥ 'आत्मा के लिये हितकारी नहीं है' ऐसा विचार कर आप बुद्धिमान् के द्वारा यह राजलक्ष्मी छोड़ी जा रही है अतः जो आपके लिये इष्ट नहीं है तथा मेरे लिये भी विरुद्ध है उस राजलक्ष्मी को हे पिता जी ! मैं किस प्रकार प्राप्त करूँ ? यह आप ही कहें ॥ २३ ॥ आपके चरणों की सेवा के विना मैं मुहूर्त भर भी ठहरने के लिये असमर्थ हूँ यह क्या आप नहीं जानते ? अपने जन्म के कारण सूर्य के चले जाने पर भी क्या दिन क्षणभर के लिये भी ठहरता है। ॥२४॥ अपने साथ स्नेह रखनेवाले पुत्र को पिता उसी प्रकार का उपदेश देता है जिस प्रकार से कि वह कल्याणकारी मार्ग में प्रवृत्त होता रहे फिर आपने मुझे नरकरूपी अन्धकूप में प्रवेश कराने वाले इस स्वच्छन्द मार्ग का उपदेश क्यों दिया ? ॥२५॥ आप अमोघ दाता हैं तथा नम्रीभूत मनुष्यों की पीड़ा को हरनेवाले हैं इसलिये मैं प्रणाम कर आपसे यही याचना करता हूँ कि मुझे आपके साथ दीक्षा लेनी दी जावे। मुझे और कोई कार्य नहीं है इतना कहकर वह चुप बैठ गया ॥ २६ ॥ इस प्रकार विद्वानों में श्रेष्ठ पिता ने जब यह निश्चय कर लिया कि पुत्र एक दीक्षा के ही निश्चय में स्थित है तब वह दाँतरूपी मुक्तावली की देदीप्यमान कान्ति के समूह से अधरोष्ठ को सुशोभित करता हुआ इस तरह बोला ॥ २७ ॥ हे पुत्र ! कुलक्रम से चला आया यह राज्य तेरे विना नायकविहीन होकर नष्ट हो जावेगा । यदि वंश की परम्परा नहीं है तो सत्पुरुष संतान की इच्छा क्यों करते हैं ? ॥ २८ ॥ पिता का वचन चाहे प्रशस्त हो चाहे अप्रशस्त हो, उसे करना ही पुत्र का काम है दूसरा नहीं' इस स्थिर नीति को जानते हुए भी तुम्हारी बुद्धि अन्यथा हो रही है ?

सुतं गृहीत्वा व्रजता तपोवनं कुलस्थितिस्तेन विनाशितेत्ययम् ।
जनापवादो मम पुत्र जायते ततो गृहे तिष्ठ दिनानि कानिचित् ॥३०
इतीरयित्वा तनयस्य मूर्धनि स्वयं पिता स्वं मुकुटं न्यविक्षत ।
विचित्ररत्नस्फुरदर्चिषां चयैर्विनिर्मिताखण्डलचापमण्डलम् ॥३१
नतोत्तमाङ्गस्थितहस्तकुड्मलानुवाच भूपानिति मन्त्रिभिः समम् ।
यता ममायं भवतां महात्मनां करे करन्यास इवार्पितः सुतः ॥३२
कलत्रमित्रस्थिरबन्धुबान्धवान्यथावदापृच्छ्य विनिर्ययौ गृहात् ।
क्षणं तदाक्रन्दरवानुसारिणीं धियं च दृष्टिं च पुरो निवेशयन् ॥३३
नृपैः समं पञ्चशतैः स पञ्चमीं गतिं यियासुः पिहितास्रवान्तिके ।
प्रपद्य दीक्षामनवद्यचेष्टितामचेष्टताष्टोद्धतकर्मणां जये ॥३४
याते गुरौ श्रेयसि तद्वियोगजं विषादमासाद्य ततान नन्दनः ।
तथावगच्छन्नपि संसृतेः स्थितिं सतां वियोगे हि बुधोऽपि खिद्यते ॥३५
अमात्यसामन्तसनाभिसंहतिः पितुर्वियोगव्यथितं व्यनोदयत् ।
कथाभिरन्यैरपि तं महीपतिं महीयसां को न सुखाय चेष्टते ॥३६
उदाजहारेति सभा तमीश्वरं विषादमुन्मुच्य नरेन्द्र सम्प्रति ।
प्रजाः समाश्वासय नाथ वर्जिताः शुचो वशः कापुरुषो न धीरधीः ॥३७

॥ २९ ॥ 'पुत्र को लेकर तपोवन जाते हुए पिता ने कुल की स्थिति को नष्ट करा दिया' ऐसा लोकापवाद मेरा होना है इसलिये हे पुत्र ! कुछ दिन तक घर में रहो ॥ ३० ॥ इस प्रकार कहकर पिता ने अपना वह मुकुट स्वयं ही पुत्र के सिर पर रख दिया जो कि नाना रत्नों की देदीप्यमान किरणों के समूह से इन्द्रधनुष के मण्डल को निर्मित कर रहा था ॥ ३१ ॥ तदनन्तर नम्रीभूत मस्तक पर अञ्जलि बाँध कर बैठे हुए राजाओं और मन्त्रियों से राजा ने कहा कि वन को जाते हुए मैंने आप सब महात्माओं के हाथ में यह पुत्र धरोहर के समान समर्पित किया है ॥ ३२ ॥ स्त्री, मित्र तथा स्थायी भाई-भतीजों से विधिपूर्वक पूछ कर वह घर से निकल पड़ा। क्षणभर के लिये स्त्री-मित्र आदि के रोने के शब्दों का अनुसरण करनेवाली अपनी बुद्धि और दृष्टि को उसने शीघ्र ही उस ओर से हटाकर अग्रिम पथ में स्थापित कर लिया ॥ ३३ ॥ पञ्चम गति को प्राप्त करने के इच्छुक राजा ने पाँच सौ राजाओं के साथ पिहिजास्रव नामक गुरु के समीप निर्दोष चेष्टावाली दीक्षा धारण कर ली। इस प्रकार दीक्षाधारण कर वह ज्ञानावरणादि आठ उद्धतकर्मों को जीतने की चेष्टा करने लगा ॥ ३४ ॥ नन्दन, यद्यपि संसार की स्थिति को जानता था तो भी कल्याणकारी पिता के चले जाने पर उनके वियोग से उत्पन्न विषाद को प्राप्त कर दुःखी हो गया सो ठीक ही है; क्योंकि सत्पुरुषों के वियोग में विद्वान् भी दुःखी होता ही है ॥ ३५ ॥ मन्त्री, सामन्त तथा भाइयों का समूह पिता के वियोग से पीड़ित उस राजा को कथा-कहानियों और अन्य उपायों से बहलाने लगा सो ठीक ही है; क्योंकि महापुरुषों के सुख के लिये कौन नहीं चेष्टा करता ? ॥ ३६ ॥ एक दिन सभा ने अपने उस राजा से कहा कि हे नरेन्द्र ! अब आप विषाद को छोड़कर स्वामिविहीन प्रजा को सम्बोधित कीजिये क्योंकि हीन पुरुष ही शोक के वशीभूत होता है, धीर-वीर बुद्धि को धारण करनेवाला नहीं ॥ ३७ ॥ हे

१. तथोत्तमाङ्ग म० । २. यता म० ।

पुरेव सर्वः क्षितिपाल वासरक्रियाकलापः क्रियतां यथेच्छया।
इति प्रभो[1] शोकवशे त्वयि स्थिते सचेतनाः के सुखमासते परे ॥३८
र्पति विशामित्यनुशिष्य सा सभा विसर्जिता तेन गृहानुपाययौ।
विषादमुन्मुच्य चकार नन्दनः[2] क्रियां यथोक्तां सकलार्थिनन्दनः ॥३९
अहोभिरल्पैरथ नूतनेश्वरो धियैव खेदेन विना गरीयसा।
गुणानुरक्तामकरोद्धरावधूं भयावनम्रामपि शत्रुसंहतिम् ॥४०
तदद्भुतं नो तमुपेत्य भूभृतं चलापि लक्ष्मीस्त्वचलत्वमाप यत्।
इदं तु चित्रं सकले महीतले स्थिरापि कीर्तिर्भ्रमतीति सन्ततम् ॥४१
अनूनसत्त्वेन विमत्सरात्मना गुणैः शरच्चन्द्रमरीचिहारिभिः।
न केवलं तेन सनाभिमण्डलं प्रसाधितं शत्रुकुलं च लीलया ॥४२
इति स्वशक्तित्रयसारसम्पदा क्षितीश्वरे कल्पलतीकृते क्षितौ।
दिने दिने राज्यसुखं वितन्वति न्यधत्त गर्भं प्रमदाय तत्प्रिया ॥४३
असूत कालेन ततः सुतं सती प्रियङ्कुरा प्रीतिकरं महीपतेः।
अभिख्यया नन्द इतीह विश्रुतं मनोहरं चूतलतेव पल्लवम् ॥४४
विवर्धयन् ज्ञातिकुमुद्वतीमुदं प्रसारयन्नुज्ज्वलकान्तिचन्द्रिकाम्।
कलाकलापाधिगमाय केवलं दिने दिनेऽवर्धत बालचन्द्रमाः ॥४५

---

महीपाल ! दिन की समस्त क्रियाओं का समूह पहले के समान इच्छानुसार किया जाय। हे प्रभो ! जब आप ही इस तरह शोक के वशीभूत होकर बैठे हैं तब दूसरे कौन सचेतन—समझदार पुरुष सुख से बैठ सकते हैं ? ॥ ३८ ॥ इस प्रकार सभा ने राजा को सम्बोधित किया। सम्बोधन के बाद राजा के द्वारा विसर्जित सभा अपने-अपने घर गई और समस्त याचकों को आनन्दित करनेवाला राजा नन्दन विषाद छोड़ कर समस्त क्रियाओं को यथोक्त रीति से करने लगा ॥ ३९ ॥ तदनन्तर नवीन राजा नन्दन ने थोड़े ही दिनों में किसी भारी खेद के बिना मात्र बुद्धि से ही पृथिवीरूपी स्त्री को अपने गुणों में अनुरक्त कर लिया तथा शत्रुसमूह को भी भय से विनम्र बना दिया ॥ ४० ॥ वह आश्चर्य की बात नहीं थी कि लक्ष्मी चंचल होने पर भी उस राजा को पाकर अचल हो गई थी परन्तु यह आश्चर्य की बात थी कि कीर्ति स्थिर होने पर भी समस्त पृथिवीतल पर निरन्तर घूमती रहती थी ॥ ४१ ॥ विशाल पराक्रमी और ईर्ष्याविहीन हृदयवाले उस राजा ने शरद् ऋतु के चन्द्रमा की किरणों के समान मनोहर गुणों के द्वारा न केवल भाईयों के समूह को वशीभूत किया था किन्तु शत्रुसमूह को भी अनायास वश में कर लिया था ॥ ४२ ॥ इस प्रकार अपना उत्साह, मन्त्र और प्रभुत्व इन तीन शक्ति रूप श्रेष्ठ संपत्ति के द्वारा पृथिवी पर कल्पलता के समान सुशोभित राजा जब प्रतिदिन राज्य सुख को विस्तृत कर रहा था तब उसकी वल्लभा ने हर्ष के लिये गर्भ धारण किया ॥ ४३ ॥ तदनन्तर जिस प्रकार आम्रलता मनोहर पल्लव को उत्पन्न करती है उसी प्रकार पतिव्रता रानी प्रियङ्कुरा ने समय होने पर राजा की प्रीति को उत्पन्न करनेवाला वह पुत्र उत्पन्न किया जो कि लोक में नन्द इस नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥ ४४ ॥ जातिरूपी कुमुदिनियों के हर्ष को बढ़ाता और उज्ज्वल कान्तिरूपी चाँदनी को फैलाता हुआ वह बालकरूप चन्द्रमा मात्र कलाओं के समूह की

---

१. प्रभौ म० । २. नन्दनाम् ब० ।

अथोच्छ्वसन्नूतनपुष्पपल्लवानुपायनीकृत्य तमीश्वरं मुदा ।
दिदृक्षयागत्य सुदूरतो मधुः परिश्रमं नेतुमिवावसद्वनम् [1] ॥४६
पुराणपत्राण्यपनीय दूरतो विधूननैर्दक्षिणमातरिश्वनः ।
अलंचकाराङ्कुरकोरकादिभिर्वनं मधुर्मत्तमधुव्रताकुलम् ॥४७
अपीषदुद्यन्मुकुलाङ्कुराङ्कितं परीत्य चूतं भ्रमराः सिषेविरे ।
वदान्यमेष्यद्धनसम्पदां पदं सुदक्षिणं वन्धुमिवार्थिबान्धवाः ॥४८
निरन्तरं कुड्मलकोरकोत्करान्स्वमूलतो बिभ्रदशोकपादपः ।
मृगेक्षणानां चरणाम्बुजाहतः प्रहृष्टरोमेव जनैरदृश्यत ॥४९
स्वभुक्तशेषं विरहार्दितात्मनां निकृत्य मांसं मदनोग्ररक्षसा ।
पलाशशाखी प्रसवच्छलेन वा निरन्तरं शोषयितुं [2]न्यधारयत् ॥५०
विलासिनीवक्त्रसरोरुहासवप्रपायिनं केसरमेत्य पुष्पितम् ।
तुतोष कूजन्मधुपायिनां कुलं प्रियाः समानव्यसना हि देहिनाम् ॥५१
अनर्तयत्कोकिलपुष्करध्व[3]निप्रयुक्तभृङ्गस्वनगीतशोभिते ।
वनान्तरङ्गे स्मरबन्धिनाटकं लताङ्गना दक्षिणवातनर्तकः ॥५२
हिमक्षतां वीक्ष्य समस्तपद्मिनीमिति क्रुधा प्रोज्झितदक्षिणायनः ।
रविर्विधास्यन्निव तस्य निग्रहं हिमालयस्याभिमुखं न्यवर्तत ॥५३

---

प्राप्ति के लिये दिन-प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त होने लगा ॥ ४५ ॥ तदनन्तर उस राजा के लिये खिलते हुए नवीन पुष्प और पल्लवों का उपहार लेकर हर्षपूर्वक उसके दर्शन की इच्छा से बहुत दूर से वसन्त आया और परिश्रम दूर करने के लिये ही मानों वन में ठहर गया ॥ ४६ ॥ वसन्त ऋतु ने दक्षिण दिशा से आये हुए मलयसमीर के कम्पनों से पुराने पत्तों को दूर हटा कर मदोन्मत्त भ्रमरों से व्याप्त वन को अङ्कुरों तथा कुड्मलों आदि से अलंकृत कर दिया ॥ ४७ ॥ जिस प्रकार धन के अभिलाषी वन्धु, उदार तथा आनेवाली वहुत भारी संपदाओं के स्थानभूत सरल वन्धु की सेवा करते हैं उसी प्रकार भ्रमर, कुछ-कुछ प्रकट होती हुई मञ्जरियों के अङ्कुरों से युक्त आम्रवृक्ष की प्रदक्षिणा दे-देकर सेवा करने लगे ॥४८॥ मृगनयनी स्त्रियों के चरणकमलों से ताडित अशोक वृक्ष, अपनी जड़ से लेकर निरन्तर कुड्मलों तथा वोंड़ियों के समूह को धारण करता हुआ लोगों के द्वारा ऐसा देखा गया था मानों उसे स्त्रियों के चरणस्पर्श से हर्ष के रोमाञ्च ही निकल आये हों ॥४९॥ पलाश का वृक्ष ऐसा जान पड़ता था मानों वह, कामरूपी उग्र राक्षस के द्वारा छील-छीलकर निकाले तथा उसके खाने से शेष वचे हुए विरहपीड़ित मनुष्यों के मांस को फूलों के छल से निरन्तर सुखाने के लिये ही धारण कर रहा था ॥ ५० ॥ स्त्रियों के मुखकमल की मदिरा का पान करनेवाले पुष्पित वकुल वृक्ष को पाकर गुंजार करते हुए भ्रमरों का समूह संतोष को प्राप्त हुआ सो ठीक ही है; क्योंकि समान व्यसन वाले लोग प्राणियों को प्रिय होते हैं। भावार्थ—जिस प्रकार भ्रमर मधुपायी होते हैं उसी प्रकार वकुलवृक्ष भी मधुपायी थे इसलिये समान व्यसन होने से दोनों का प्रसन्न होना उचित ही था ॥ ५१ ॥ कोयल की कूक रूप मृदङ्गध्वनि के साथ होनेवाले भ्रमरों के शव्दरूप गीत से सुशोभित वनान्तरूपी रङ्ग-भूमि में मलयसमीररूपी नर्तक लतारूपी स्त्रियों से कामवर्धक नाटक का नृत्य करा रहा था ॥५२॥ समस्त कमलिनियों को हिम के द्वारा नष्ट हुई देख क्रोध से उसका प्रतिकार करने के लिये ही मानों

---

१. मिवापतद्वनम् व० । २. न्यधीयत व० । ३. ध्वनिः प्रयुक्त म० ।

[1]समन्वितोऽप्युज्ज्वलवर्णशोभया न कर्णिकारो लभते स्म सौरभम् ।
तथाहि लोके सकले न दृश्यते समाश्रयः कोऽपि समस्तसंपदाम् ॥५४
अनन्यसाधारण सौरभान्वितं दधानमप्युज्ज्वलपुष्पसंपदम् ।
[2]न चम्पकं भृङ्गगणाः सिषेविरे कथं सुगन्धे मलिनात्मनां रतिः ॥५५
सरोरुहिण्या शिशिरात्यये चिरात्कथञ्चिदासादितपूर्वसम्पदा ।
वसन्तलक्ष्मीमभिवीक्षितुं मुदा महोत्पलं चक्षुरिवोदमील्यत ॥५६
अदृष्टपूर्वामिव पूर्ववल्लभां विहाय [3]कौन्दीलतिकां मधुव्रताः ।
प्रपेदिरे पुष्पितमाधवीलतां चला हि लोके मधुपायिनां रतिः ॥५७
हिमव्यपायाद्विशदां सुखावहां कुमुद्वतीनां कुमुदाकरप्रियः ।
प्रसारयामास निशासु चन्द्रिकां मनोभुवः कीर्तिमिवोर्जितश्रियः ॥५८
स्वसौरभामोदितसर्वदिङ्मुखं समं मधुश्रीर्मधुपाङ्गनागणैः[4] ।
स्वयं सिषेवे तिलकं मनोरमं विशेषकीकर्तुमिवेच्छयात्मनः ॥५९
जगद्वशीकर्तुमलं मनोभुवा प्रयोजितं चूर्णमिवौषधैः परैः ।
मनोज्ञगन्धस्थिति दक्षिणानलस्ततान सन्तानकपुष्पजं रजः ॥६०

---

सूर्य दक्षिणायन को छोड़ हिमालय के सन्मुख लौट गया था ॥ ५३ ॥ कनेर का वृक्ष उज्ज्वल रङ्गों की शोभा से युक्त होने पर भी सुगन्धि को प्राप्त नहीं कर सका था सो ठीक है; क्योंकि समस्त संसार में ऐसा कोई दिखाई नहीं देता जो निखिल सम्पदाओं का आधार हो ॥ ५४ ॥ चम्पा का फूल यद्यपि अनन्य साधारण—अन्यत्र न पाई जानेवाली सुगन्धि से सहित था और उज्ज्वल पुष्प रूप संपदा को धारण कर रहा था तो भी भ्रमरों के समूह उसकी सेवा नहीं कर रहे थे सो ठीक ही है; क्योंकि मलिनात्माओं—कलुषित हृदयवालों (पक्ष में श्याम वर्ण वालों) की सुगन्ध में प्रीति कैसे हो सकती है ? ॥ ५५ ॥ शिशिर ऋतु की समाप्ति होने पर चिरकाल वाद जिसने किसी तरह अपनी पूर्व-सम्पत्ति को प्राप्त किया था ऐसी कमलिनी ने वसन्तलक्ष्मी को देखने के लिये ही मानों हर्षवश नेत्र के समान कमल को खोला था अर्थात् कमलिनी में कमल पुष्प विकसित हुए थे और वे ऐसे जान पड़ते थे मानों कमलिनी ने वसन्त की शोभा को देखने के लिये हर्षवश नेत्र खोले हों ॥ ५६ ॥ भौंरे पूर्ववल्लभा—पहले की स्त्री के समान कुन्दलता को छोड़ कर फूलों से युक्त माधवी लता के पास इस प्रकार जा पहुँचे जैसे उसे कभी देखा ही नहीं हो—मानों वह उनके लिये नवीन वल्लभा हो सो ठीक ही है; क्योंकि लोक में मधुपायी जीवों की प्रीति चञ्चल होती ही है ॥ ५७ ॥ चन्द्रमा रात्रियों में हिम का अभाव हो जाने से निर्मल तथा कुमुदिनियों के लिये सुखदायक चाँदनी को विस्तृत करने लगा जिससे ऐसा जान पड़ता था मानों सम्पत्तिशाली कामदेव की कीर्ति को ही विस्तृत कर रहा हो ॥५८॥ वसन्त लक्ष्मी, भ्रमरियों के समूह के साथ अपनी सुगन्ध से समस्त दिशाओं को सुगन्धित करनेवाले सुन्दर तिलक पुष्प की स्वयं सेवा कर रही थी और उससे ऐसी जान पड़ती थी मानो उस तिलक पुष्प को अपना तिलक बनाने की इच्छा से ही सेवा कर रही हो ॥ ५९ ॥ मलयसमीर, मनोहर गन्ध से युक्त, सन्तानक वृक्षों से उत्पन्न फूलों

---

१. वर्णप्रकर्षे सति कर्णिकारं दुनोति निर्गन्धतया स्म चेतः ।
प्रायेण सामग्र्यविधौ गुणानां पराङ्मुखी विश्वसृजः प्रवृत्तिः ॥२८॥ —कुमारसंभव तृ० स०

२. तं चम्पकं ब० ।　３. कौन्द्रीं लतिकां ब० ।　४. मधुपायिनां गणैः ब० ।

निवृत्य गच्छ स्वगृहं प्रियस्त्रियः सदा स्मरन् किं म्रियसे स्मरान्मुधा ।
इतीव निर्भर्त्सयति स्म कोकिलः स्वकूजितैरध्वगमध्वचूतगः ॥६१
इति प्रफुल्लद्रुमराजि राजितं वनं समन्ताद्वनपालको भ्रमन् ।
तदेकदेशे मुनिमूर्जितावधिं प्रतिष्ठितं प्रौष्ठिलमैक्षत प्रभुम् ॥६२
प्रणम्य भक्त्या परया महामुनिं जगाम वेगाद्वनपालकः पुरीम् ।
तदीयमभ्यागमनं महीपतेरभीष्टमावेदयितुं मधोरपि ॥६३
[1]महाप्रतीहारनिवेदितागमः सदःस्थिताय प्रणतो महीभुजे ।
न्यवेदयद्दर्शितपुष्पपल्लवैर्मधुं वचोभिश्च मुनीन्द्रमागतम् ॥६४
इतो निशम्योपवने स्थितं मुनिं महीभृदुत्थाय मृगेन्द्रविष्टरात् ।
पदानि सप्त प्रतिगम्य तां दिशं ननाम चूडामणिपीडितावनिः[2] ॥६५
धनं स्वनद्धाभरणैः समं तदा वितीर्य तस्मै वहु पारितोषिकम् ।
अदापयत्ख्यातमुनीन्द्रवन्दनाप्रयाणभेरीं नगरे नरेश्वरः ॥६६
प्रतिस्वनापूरितसर्वदिङ्मुखं तदीयमाकर्ण्य रवं समन्ततः ।
जिनेन्द्रधर्मश्रवणोत्सुकात्मना[3] विनिर्ययै पौरजनेन तत्क्षणम् ॥६७
पुरःसरैरष्टनवैः पदातिभिः समन्वितं द्वारमुपेत्य वेगतः ।
अभीष्टवाहानधिरुह्य राजकं प्रतीक्षयामास नरेन्द्रनिर्गमम् ॥६८

---

की पराग को सव ओर विस्तृत कर रहा था जिससे ऐसा जान पड़ता था मानों कामदेव जगत् को वश में करने के लिये समर्थ, श्रेष्ठ औषधों से निर्मित चूर्ण को ही विस्तृत कर रहा है ॥ ६० ॥ मार्ग में पड़ने वाले आम्रवृक्षों पर वैठी कोयल अपनी कूक से पथिक को मानों यह डाँट ही दिखा रही थी कि लौटकर अपने घर जा, प्रिय स्त्रियों का स्मरण करता हुआ कामव्यथा से व्यर्थ ही क्यों मर रहा है ? ॥ ६१ ॥ इस प्रकार पुष्पित वृक्षावली से सुशोभित वन में सव ओर भ्रमण करते हुए वनपालक ने वन के एक देश में स्थित अवधिज्ञानी प्रौष्ठिल नामक मुनिराज को देखा ॥ ६२ ॥ परमभक्ति से महामुनि को प्रणाम कर वनपालक शीघ्र ही राजा को मुनिराज तथा वसन्तऋतु के अभीष्ट आगमन की सूचना देने के लिये नगरी की ओर गया ॥ ६३ ॥ प्रधान द्वारपाल के द्वारा जिसके आगमन की सूचना दी गई थी ऐसे वनपाल ने, सभा में स्थित राजा के लिये प्रणाम कर दिखाये हुए फूलों और पल्लवों से वसन्त की तथा वचनों के द्वारा मुनिराज के आगमन की सूचना दी ॥ ६४ ॥ 'मुनिराज वन में स्थित हैं, वनपाल से यह समाचार सुन राजा ने सिंहासन से उठकर तथा उस दिशा में सात डग जाकर उन्हें नमस्कार किया। नमस्कार करते समय राजा अपने चूडामणि से पृथ्वी को पीडित कर रहा था ॥ ६५ ॥ उस समय अपने शरीर पर धारण किये हुए आभूषणों के साथ वनपाल को पारितोषिकरूप में वहुत धन देकर राजा ने नगर में प्रसिद्ध मुनिराज की वन्दना के लिये प्रस्थान-भेरी वजवाई ॥ ६६ ॥ प्रतिध्वनि के द्वारा समस्त दिशाओं को व्याप्त करनेवाले भेरी के शब्द को सुनकर जिनेन्द्र धर्म को सुनने के लिये उत्कण्ठित नगरवासी जन तत्काल सव ओर से वाहर निकल पड़े ॥ ६७ ॥ आगे-आगे चलनेवाले आठ-नौ सेवकों सहित राजा लोग, अभीष्ट वाहनों पर सवार हो शीघ्र ही द्वार पर जा पहुँचे और राजा के निकलने की

---

१. महीप्रतीहार व० । २. पीडितावनिम् म० । ३. विनिर्ययौ म० ।

गृहीतनेपथ्यविलासविभ्रमं परीतमन्तःपुरमङ्गरक्षकैः ।
समन्ततो युग्यगतं विनिर्ययौ तदाज्ञया ज्ञाननिधिं निरीक्षितुम् ॥६९

[शार्दूलविक्रीडितम्]

अर्थैरर्थिमनोरथान्सफलयन्नारुह्य मत्तद्विपं
तत्कालोचितवेषभृत् क्षितिभृतां व्रातैर्वृतः सर्वतः ।
भूपेन्द्रो मुनिवन्दनाय परयाऽयासद्वीनं सम्पदा
हर्म्याग्रस्थितचारुपौरवनितानेत्रोत्पलैरर्चितः ॥७०

॥ इत्यसगकविकृते श्रीवर्धमानकाव्ये वन्दनाभक्तिगमनो नाम द्वितीयः सर्गः ॥

## तृतीयः सर्गः

अनुष्टुप्

अथ प्राप मुनेस्तस्य निवासात्पावनं वनम् । नन्दनो नन्दनोद्यानसन्निभं शक्रसन्निभः ॥१
परिरेभे तमभ्येत्य दूराद्दूरीकृतश्रमः । सुगन्धिर्वन्धुवद्भूरिदक्षिणं दक्षिणानिलः ॥२

प्रतीक्षा करने लगे ॥ ६८ ॥ जिसने वेषभूषा और हावभाव को ग्रहण किया था, जो अङ्गरक्षकों से घिरा हुआ था तथा उचित वाहनों पर अधिरूढ था ऐसा अन्तःपुर राजा की आज्ञा से ज्ञान के भण्डारस्वरूप मुनिराज के दर्शन करने के लिये सब ओर से बाहर निकला ॥ ६९ ॥ जो धन के द्वारा याचकों के मनोरथ को सफल कर रहा था, उस समय के योग्य वेष को धारण कर रहा था, राजाओं के समूह से सब ओर घिरा हुआ था और महलों के अग्रभाग पर स्थित नगरवासियों की सुन्दर स्त्रियों के नयनकमलों से पूजित था ऐसा राजा मत्त हाथी पर सवार हो उत्कृष्ट विभूति के साथ वन की ओर चला ॥ ७० ॥

॥ इस प्रकार असग कवि कृत श्री वर्धमान काव्य में वन्दनाभक्ति के लिये गमन का वर्णन करनेवाला दूसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥

## तृतीय सर्ग

तदनन्तर इन्द्र के समान नन्दन, नन्दनवन के समान उस वन को प्राप्त हुआ जो कि उन मुनिराज के निवास से पवित्र हो गया था ॥ १ ॥ श्रम को दूर करनेवाली सुगन्धित मलयसमीर ने अतिशय उदार राजा नन्दन का दूर से सन्मुख आकर भाई के समान आलिङ्गन किया। भावार्थ—राजा नन्दन भूरिदक्षिण—अतिशय उदार था ( पक्ष में अत्यधिक दाक्षिणात्य था ) और मलयसमीर भी दक्षिण से आ रही थी इसलिये दाक्षिणात्यपने की अपेक्षा दोनों में भाईचारा था।

दूरादवातरन्नागान्नगोत्तुङ्गान्महीपतिः । विनयेन विना का श्रीरित्युक्तं व्यक्तयन्निव ॥३
अपनीतातपत्रादिराजचिह्नोऽविशद्वनम् । अपि त्यक्त्वा महीपालो भृत्यहस्तावलम्बनम् ॥४
रक्ताशोकतरोर्मूले निर्मले स्फटिकोपले । आसीनं मुनिमैक्षिष्ट [1]सद्धर्मस्येव मूर्धनि ॥५
किरीटकोटिविन्यस्तहस्ताम्भोरुहकुड्मलः । त्रिःपरीत्य महीपालः प्रणनाम महामुनिम् ॥६
स निविश्य तदभ्यर्णभूतले भूभृतां विभुः । प्राञ्जलिः प्रणिपत्यैवमवादीन्मुदितो मुनिम् ॥७
भगवन्भव्यसत्त्वानां निर्वृतिः किं न जायते । तव निर्धूतमोहस्य दर्शनाद्दर्शनादिव ॥८
अकामेनापि दृष्टचैव पूर्णकामः कथं कृतः । नाथ त्वयाहमित्यस्माद्विस्मयो नापरो मम ॥९
भव्यसत्वसमूहानामनुग्रहकरादहम् । भवतः श्रोतुमिच्छामि भवसन्ततिमात्मनः ॥१०
इत्युदाहृत्य वचनं तूष्णींभूते महीभुजि । ततो यतिरुवाचैवं सकलावधिलोचनः ॥११
यथावत्कथ्यमानानि मया जन्मान्तराणि ते । त्वमेकाग्रधिया व्यक्तं भव्यचूडामणे शृणु ॥१२
अथेह भारते वास्ये कुलशैलसरोभवा । विद्यते जाह्नवी फेनैर्हसन्तीवान्यनिम्नगाः ॥१३
अस्त्युत्तरतटे तस्या वराहो नाम पर्वतः । उल्लङ्घ्य शिखरैर्व्योम द्रष्टुं नाकमिवोच्छ्रितः ॥१४
अभवस्त्वं गिरौ तत्र त्रासितक्षीवकुञ्जरः । इतः प्रभृति राजेन्द्र मृगेन्द्रो नवमे भवे ॥१५

अतः भाई, भाई का आलिङ्गन करता ही है ॥२॥ राजा पर्वत के समान ऊँचे हाथी से दूर से ही नीचे उतर पड़ा इससे ऐसा जान पड़ता था मानों 'विनय के विना लक्ष्मी क्या है' इस सुभाषित को ही वह प्रकट कर रहा था ॥ ३ ॥ जिसने छत्र आदि राजचिह्न दूर कर दिये हैं ऐसे राजा ने भृत्य के हाथ का अवलम्बन भी छोड़कर वन में प्रवेश किया ॥४॥ उसने लाल-लाल अशोक वृक्ष के नीचे स्फटिक मणि के निर्मल शिलातल पर विराजमान मुनि के दर्शन किये । निर्मल शिलातल पर विराजमान मुनि ऐसे जान पड़ते थे मानों समीचीन धर्म के मस्तक पर ही विराजमान हों ॥ ५ ॥ जिसने हस्त-कमल के कुड्मलों को मुकुट के अग्रभाग पर लगा रखा था ऐसे राजा ने तीन प्रदक्षिणाएँ देकर महामुनि को प्रणाम किया ॥ ६ ॥ राजाधिराज नन्दन, उनके निकट पृथ्वी तल पर बैठ गया और हाथ जोड़ प्रणाम कर प्रसन्न होता हुआ मुनिराज से इस प्रकार कहने लगा ॥ ७ ॥ हे भगवन् ! सम्यग्दर्शन के समान मोह को नष्ट करनेवाले आपके दर्शन से भव्य जीवों को तृप्ति क्यों नहीं होती है ? ॥ ८ ॥ हे नाथ ! अकाम—इच्छारहित होने पर भी आपने मुझे पूर्णकाम—पूर्णमनोरथ कैसे कर दिया ? इसीसे मुझे आश्चर्य हो रहा है इसके सिवाय दूसरा आश्चर्य मुझे नहीं है ॥ ९ ॥ हे स्वामिन् ! भव्यजीवों के समूह का उपकार करने वाले आपसे मैं अपनी भवपरम्परा को सुनना चाहता हूँ ॥ १० ॥ इस प्रकार कहकर जब राजा चुप हो गया तब सर्वावधिज्ञानरूपी नेत्र को धारण करने वाले मुनि इस प्रकार कहने लगे ॥ ११ ॥ हे भव्यशिरोमणे ! मैं तुम्हारे भवान्तरों को यथार्थरूप से कहता हूँ सो तुम एकाग्र बुद्धि से उन्हें अच्छी तरह सुनो ॥ १२ ॥ अथानन्तर इस भरत क्षेत्र में हिमवत्कुलाचल के पद्म नामक सरोवर से उत्पन्न गङ्गा नाम की नदी है जो फेनों से ऐसी जान पड़ती है मानों अन्य नदियों की हँसी ही कर रही हो ॥ १३ ॥ उस गङ्गा नदी के उत्तर तट पर एक वराह नाम का पर्वत है जो शिखरों से आकाश को लाँघ कर ऐसा जान पड़ता है मानों स्वर्ग को देखने के लिये ही ऊँचा उठा जा रहा हो ॥ १४ ॥ हे राजेन्द्र ! इस भव से पूर्व नौवें भव में तुम उस पर्वत पर मदोन्मत्त हाथियों को भयभीत करनेवाले सिंह थे ॥ १५ ॥ बाल-

१. स धर्मस्येव व० । २. तदाभ्यर्ण म० । ३. तूष्णीभूते म० व० । ४. महीभुजे म० ।

बालेन्दुस्पर्धिदंष्ट्राग्रकरालितबृहन्मुखः । दावानल शिखापिङ्गभङ्गुरस्कन्धकेसरः ॥१६
कपिलभ्रूधनुर्भीमो ज्वलदुल्कोपमेक्षणः । पूर्वानुवृत्तलाङ्गूलपल्लवोच्छ्रि[1]तलद्ध्वजः ॥१७
प्रोत्तुङ्गपूर्वकायेन क्रामन्निव नभस्तलम् । सान्द्रचन्द्रांशुसंपातप्रोच्छ्[2]वसत्कुमुदच्छविः ॥१८
तत्सानौ गर्जतो मेघांस्तर्जयन्गर्जितैः क्रुधा । उत्प्लुत्योत्प्लुत्य वेगेन दारयन्नखरैः खरैः ॥१९
कुञ्जराननुकुञ्जाद्रिमनुधावन्प्रधावतः । इति तत्रावसत्स्वैरं चिरकालं गिरौ हरिः ॥२०
अन्यदा वन्यनागेन्द्रं हत्वा सिंहः श्रमातुरः । अध्यशेत गुहावक्त्रं नगस्याहेतुहासवत् ॥२१
आयातौ तं तथासुप्तं पावनौ पवनाध्वना । यती ददृशतुर्नाम्नामितकीर्त्यमितप्रभौ ॥२२
अवतीर्य यती मुख्यावम्बरादम्बरेचरौ । आसातां सप्तपर्णस्य मूले[3] मणिशिलातले ॥२३
चारणौ हरिबोधाय सानुकम्पावकम्पनौ । पेठतुः कलकण्ठौ तौ प्राज्ञौ प्रज्ञप्तिमूर्जिताम् ॥२४
ततस्तद्ध्वनिना ध्वस्तनिद्रतन्द्रो मृगाधिपः । विहाय सहजं क्रौर्यमार्यचित्तोऽभवत्क्षणात् ॥२५
निर्गत्य स्रस्तकर्णाग्रबालधिस्तद्गुहामुखात् । भीषणाकृतिमुत्सृज्य भेजे सिंहस्तदन्तिकम् ॥२६
अत्यन्तशान्तभावेन पुरो निविविशे तयोः । सन्मुखं तन्मुखालोकप्रीतिविस्तारितेक्षणः ॥२७
आलोक्यामितकीर्तिस्तमित्यवादीदुदारधीः । अहो मृगेन्द्र सन्मार्गमप्राप्यैवं भवानभूत् ॥२८

---

चन्द्रमा के साथ स्पर्धा करनेवाली दाढ़ों के अग्रभाग से जिसका विशाल मुख भयंकर था, जिसकी गर्दन की घुँघराली सटाएँ दावानल की शिखाओं के समान पीतवर्ण थीं, जो पीली-पीली भौंहों रूपी धनुष से भयंकर था, जिसके नेत्र देदीप्यमान उल्का के समान थे, क्रमपूर्ण गोलाई को लिये हुई पूँछ का गुच्छा ही जिसकी ऊपर उठी हुई ध्वजा थी, जो अपने उन्नत पूर्वभाग से ऐसा जान पड़ता था मानों गगनतल की छलाँग ही भर रहा हो, चन्द्रमा की सघन किरणों के पड़ने से खिले हुए कुमुदों के समान जिसकी कान्ति थी, जो उस पर्वत की शिखर पर गरजते हुए मेघों को क्रोधवश अपनी गर्जना से डाँटता हुआ वेग से उछल-उछल कर पैने नखों से चीर रहा था, तथा निकुञ्जों से युक्त उस पर्वत पर दौड़ते हुए हाथियों का जो पीछा कर रहा था ऐसा वह सिंह उस पर्वत पर स्वच्छन्दता-पूर्वक चिरकाल से रह रहा था ॥ १६-२० ॥ किसी समय वह सिंह जङ्गली हाथी की शिकार कर परिश्रम से दुखी होता हुआ गुफा के अग्रभाग में शयन कर रहा था। गुहा के अग्रभाग पर पड़ा हुआ वह सिंह पर्वत के अकारण हास्य के समान जान पड़ता था ॥ २१ ॥ उस प्रकार सोये हुए उस सिंह को आकाश मार्ग से आगत अमितकीर्ति तथा अमितप्रभ नाम के पवित्र मुनियों ने देखा ॥२२॥ आकाश में चलनेवाले अर्थात् चारणऋद्धि के धारक दोनों प्रमुख मुनिराज आकाश से उतर कर सप्तपर्ण वृक्ष के नीचे मणिमय-शिलातल पर बैठ गये ॥ २३ ॥ जो दयावान् थे, निर्भय थे, मनोहर कण्ठ से युक्त थे तथा अतिशय बुद्धिमान् थे ऐसे वे दोनों चारणऋद्धिधारी मुनिराज सिंह को सम्बोधने के लिये उच्चस्वर से प्रज्ञप्ति का पाठ करने लगे ॥ २४ ॥ तदनन्तर उनकी आवाज से जिसकी निद्रा-सम्बन्धी तन्द्रा नष्ट हो गई थी ऐसा वह सिंह अपनी सहज-जन्मजात क्रूरता को छोड़ क्षणभर में आर्य मनुष्यों जैसे हृदय का धारक हो गया ॥ २५ ॥ जिसके कानों के अग्रभाग और पूँछ नीचे की ओर झुक गई थी ऐसा वह सिंह उस पर्वत के गुहाद्वार से बाहर निकलकर तथा भयंकर आकृति को छोड़कर उन मुनियों के समीप जा पहुँचा ॥ २६ ॥ सामने उन मुनियों का मुख देखने की प्रीति से जिसके नेत्र विस्तृत हो रहे थे ऐसा वह सिंह उनके आगे अत्यन्त शान्त भाव से बैठ गया ॥ २७ ॥ उदार बुद्धि के धारक अमितकीर्ति मुनिराज उस सिंह को देख इस प्रकार बोले।

---

१. पल्लवोद्ध्वीकृतध्वज ब० । २. प्रोल्लसत् ब० । ३. मूलेऽमलशिलातले ।

नात्रैव केवलं नूनं सिंह सिंहायितं त्वया । दुरन्तनादिसंसारकान्तारेऽप्यभयात्मना ॥२९
अनादिनिधनो जीवः परिणामी स्वकर्मभुक् । कर्ता शरीरमात्रोऽस्ति ज्ञानादिगुणलक्षणः ॥३०
[1]रागी वध्नाति कर्माणि वीतरागो विमुञ्चति । जीवो जिनोपदेशोऽयं संक्षेपाद्बन्धमोक्षयोः ॥३१
अतो रागादिभिः सार्धं मिथ्यात्वविषमुत्सृज । काललब्ध्यादयो लभ्या नाप्तपूर्वा मतस्त्वया ॥३२
मूलं बन्धादिदोषस्य रागद्वेषावुदाहृतौ । तयोरुपचयेनैव सम्यक्त्वं च विहन्यते ॥३३
त्वया रागादिदोषैर्या भ्रान्ता जन्मपरम्परा । या सिंह श्रूयतां श्रोत्रं पात्रीकृत्य गि[2]रां मम ॥३४
द्वीपेऽस्मिन्नगरी पूर्वविदेहे पुण्डरीकिणी । सार्थवाहोऽभवत्तस्यां धर्मस्वामीति धार्मिकः ॥३५
सार्थेन तस्य सार्थेन तेन सार्धं महामुनिः । ययौ सागरसेनाख्यो विख्यातस्तपसां निधिः ॥३६
एकदा दस्युवृन्देन तस्मिन् सार्थे विलुण्ठिते । शूरैर्मृतं गतं भीतैर्नरै रत्नपुरान्तरे ॥३७
नार्या पुरूरवानामा काश्या मधुवने युतः । ददृशे यतिना तेन दिङ्मूढेन वनेचरः ॥३८
स क्रूरोऽपि मुनेर्वाक्यात्पुलिन्दो धर्ममग्रहीत् । अप्याकस्मिकतः साधोः संयोगात्को न शाम्यति ॥३९

---

अहो मृगराज ! सन्मार्ग को न पाकर आप ऐसे हुए हैं ॥ २८ ॥ हे सिंह ! जान पड़ता है कि न केवल इसी पर्वत पर तूने सिंहवृत्ति धारण की है किन्तु दुःखदायक अनादि संसाररूप अटवी में भी निर्भय रहकर तूँने सिंह जैसा आचरण किया है ॥ २९ ॥ आदि अन्त से रहित, परिणमनशील, अपने कर्मों को भोगनेवाला, कर्मवन्ध को करनेवाला, शरीरप्रमाण तथा ज्ञानादिगुण रूप लक्षण से युक्त जीव नामा पदार्थ है ॥ ३० ॥ रागी जीव कर्मों को बाँधता है और वीतराग जीव कर्मों को छोड़ता है, वन्ध और मोक्ष के विषय में संक्षेप से यह भगवान् जिनेन्द्र का उपदेश है ॥ ३१ ॥ इसलिये रागादिक के साथ मिथ्यात्वरूपी विष को छोड़ो, क्योंकि प्राप्त करने योग्य कालादि लब्धियाँ तुम्हें पहले प्राप्त नहीं हुई हैं ॥ ३२ ॥ वन्ध आदि दोषों का मूल कारण राग-द्वेष कहा गया है क्योंकि उन्हीं की वृद्धि से सम्यक्त्व नष्ट हो जाता है ॥ ३३ ॥ हे सिंह ! रागादि दोषों के कारण तुमने जिस जन्मपरम्परा में भ्रमण किया है, कानों को मेरे वचनों का पात्र बनाकर उस जन्म-परम्परा को सुनो ॥ ३४ ॥ इस जम्बूद्वीप के पूर्व विदेह क्षेत्र में एक पुण्डरीकिणी नाम की नगरी है । उसमें किसी समय **धर्मस्वामी** नाम का धर्मात्मा सेठ रहता था ॥ ३५ ॥ एक वार वह सेठ धन-सम्पन्न संघ के साथ रत्नपुर नगर की ओर जा रहा था । उसी संघ के साथ तप के भाण्डार **सागरसेन** नाम के प्रसिद्ध महामुनि भी गमन कर रहे थे ॥ ३६ ॥ एक समय चोरों के समूह ने उस संघ को लूट लिया जिससे शूरवीर तो मारे गये और भयभीत मनुष्य रत्नपुर के बीच मार्ग से ही भाग गये । तात्पर्य यह कि वह समस्त संघ छिन्न-भिन्न हो गया ॥ ३७ ॥ मुनिराज अकेले रहने से दिग्भ्रान्त हो गये । उन्होंने मधुवन में **काशी** नामक स्त्री के साथ एक **पुरूरवा** नाम के भील को देखा ॥३८॥ वह भील यद्यपि क्रूर था—दुष्टपरिणामी था भी तोउसने मुनिराज के कहने से धर्म ग्रहण कर लिया सो ठीक ही है; क्योंकि साधु के आकस्मिक संयोग से भी कौन नहीं शान्त होता ? अर्थात्

---

१. रत्तो वंधदि कम्मं मुंचदि जीवो विरागसंपत्तो । एसो जिणोवदेसो तम्हा कम्मेसु मा रज्ज ॥१५०
—समयसार ।

रत्तो वंधदि कम्मं मुञ्चदि कम्मेहिं रागरहिदप्पा । एसो वंधसमासो जीवाणं जाण णिच्छयदो ॥८७
—ज्ञेयाधिकार प्रवचनसार ।

वध्यते मुच्यते जीवः सममो निर्ममः क्रमात् । तस्मात्सर्वप्रयत्नेन निर्ममत्वं विचिन्तयेत् ॥२६ इष्टोपदेश ।

२. गिरो ब० ।

अतिदूरं समं गत्वा तेन प्रगुणवर्त्मनि । दस्युना योजितो भक्त्या ययौ यातिरवाकुलम् ॥४०
अहिंसादीनि संरक्ष्य व्रतानि स चिरान्मृतः । सौधर्मे द्विसमुद्रायुरासीद्देवः पुरूरवाः ॥४१
अणिमादिगुणोपेतस्तत्र दिव्यं सुखामृतम् । पीत्वाप तस्मात्पूर्वपुण्यक्षयात्ततः ॥४२
भारतेऽस्मिन्पुरी ख्याता विनीतास्ति पुरांपतिः । स्वर्गसारमिवोच्चित्य स्वयं शक्रेण कल्पिता ॥४३
रत्नसालप्रभाजालैर्निरुद्धतिमिरागमा । व्यर्थोदयं हसन्तीव या निशासु निशाकरम् ॥४४
हर्म्याग्रशिखरानद्धस्फुरन्नीलरुचां चयैः । आच्छाद्यते ससस्रांशुर्यत्र नीलघनैरिव ॥४५
निश्वाससौरभाकृष्ट वक्त्राम्भोजेषु योषिताम् । यूनां यत्रेक्षणैः सार्द्धं निपतन्ति मदालिनः ॥४६
यत्र च प्रतिमायात रमणीलोललोचनाः । नीलोत्पलसरःकान्ति वहन्ति मणिभूमयः ॥४६
सौधगोपानसीलग्नपद्मरागांशुमण्डलैः । यत्राकालिकसंध्याभ्रविभ्रमो दिवि तन्यते ॥४८
यस्यां मरकतच्छायाच्छादिता हर्म्यमूर्धसु । मयूराव्यक्तिमायान्ति परं केकरवैः कलैः ॥४९
श्रीमांस्तीर्थकृतामाद्यः सार्वः सर्वगुणास्पदम् । वृषभो वृषसंपन्नो नगरीमध्युवास ताम् ॥५०
यस्य गर्भावतारे भूरिन्द्राद्यैर्निचितामरैः । वभार सकलां लक्ष्मीं स्वर्गलोकस्य तत्क्षणम् ॥५१
दिव्यदुन्दुभयो नेदुः प्रणनर्ताप्सरोगणः । यस्मिन् जाते जहास द्यौः पतत्कुसुमवृष्टिभिः ॥५२

---

सभी शान्त होते हैं ॥ ३९ ॥ भक्तिवश वहुत दूर तक साथ जाकर उस भील ने मुनिराज को सीधे मार्ग पर लगा दिया जिससे वे किसी आकुलता के विना इष्ट स्थान पर चले गये ॥ ४० ॥ तदनन्तर वह पुरूरवा भील, चिरकाल तक अहिंसा आदि व्रतों की रक्षा कर मरण को प्राप्त हुआ और मरकर सौधर्म स्वर्ग में दो सागर की आयु वाला देव हुआ ॥ ४१ ॥ वहाँ अणिमा आदि गुणों से युक्त हो स्वर्गसम्वन्धी सुखरूपी अमृत का पान करता रहा। पश्चात् पूर्वपुण्य का क्षय होने के कारण उस स्वर्ग से अवतीर्ण हुआ ॥ ४२ ॥ इस भरत क्षेत्र में एक विनीता नाम की प्रसिद्ध तथा समस्त नगरियों में श्रेष्ठ नगरी है। वह नगरी ऐसी जान पड़ती है मानों स्वर्ग के सार को लेकर स्वयं इन्द्र के द्वारा निर्मित हुई हो ॥ ४३ ॥ रत्नमय कोट की प्रभाओं के समूह से जिसमें अन्धकार का आगमन रुक गया था ऐसी वह नगरी रात्रि के समय व्यर्थ उदित चन्द्रमा की मानों हँसी ही करती रहती थी ॥ ४४ ॥ जिस नगरी में महलों की अग्रिम शिखरों में संलग्न चमकदार नीलमणियों की किरणों के समूह से सूर्य ऐसा आच्छादित होता है मानों नील मेघों से ही आच्छादित हो ॥ ४५ ॥ जहाँ स्त्रियों के मुखकमलों पर उनके श्वासोच्छ्वास की सुगन्ध से आकृष्ट हुए भौंरे युवाओं के नेत्रों के साथ निरन्तर पड़ते रहते हैं ॥ ४६ ॥ जिनमें स्त्रियों के चञ्चल नेत्रों का प्रतिविम्ब पड़ रहा है ऐसी मणिमय भूमियाँ जिस नगरी में नीलकमलों के सरोवर की कान्ति को धारण करती हैं ॥ ४७ ॥ जहाँ महलों की छपरियों में संलग्न पद्मराग मणियों की किरणों के समूह द्वारा आकाश में असमय में प्रकट हुए संध्याकालीन मेघों का भ्रम विस्तृत किया जाता है ॥ ४८ ॥ जहाँ महलों के अग्रभाग पर मरकत मणियों की छाया में छिपे हुए मयूर अपनी मनोहर केकावाणी से ही प्रकटता को प्राप्त होते हैं ॥ ४९ ॥ सर्वहितकारी, समस्त गुणों के स्थान, धर्म से संपन्न, प्रथम तीर्थंकर भगवान् श्री वृषभनाथ उस नगरी में निवास करते थे ॥ ५० ॥ जिनका गर्भावतार होने पर इन्द्र आदि समस्त देवों से व्याप्त भूमि उस समय स्वर्गलोक की समस्त शोभा को धारण करती थी ॥ ५१ ॥ जिनके उत्पन्न होते हो दिव्य दुन्दुभियाँ वजने लगी थीं, अप्सराओं के समूह ने नृत्य किया था, तथा हो रही

---

१. शिखरोनद्ध व० । २. मूर्द्धनि व० । ३. नगरीं सोऽध्युवास व० ।

उत्पन्नमात्रमानन्दाद्यं नीत्वा मेरुमूर्धनि । [1]स्नपयाञ्चक्रिरेदेवाः शक्राद्याः क्षीरवारिभिः ॥५३
मतिश्रुतावधिज्ञानैः सहोत्पन्नैर्यतः स्वयम् । व्यबुद्ध सिद्धिसन्मार्गं यः स्वयंभूरभूत्ततः ॥५४
षट्कर्मजीवनोपायैः सन्नियुज्याकुलाः प्रजाः । येन कल्पद्रुमापाये कल्पवृक्षायितं पुनः ॥५५
आसीत्तस्यात्मजो नाम्ना भरतो भारतावनेः । पाता चक्रभृतामाद्यः प्राज्यसाम्राज्यराजितः ॥५६
चतुर्दशमहारत्नसंपत्संपादितोन्नतेः[2] । आसन्यस्यालये नित्यं निधयो नवकिङ्कराः ॥५७
यस्य दिग्विजये भूरिसेनाभरनिपीडनम् । असहन्ती धरा रेणुव्याजेनेवारुरोह खम् ॥५८
रेजिरे तच्चमूचारुनारीभिरवतंसिता । वेलावनलतालीनां भङ्गं प्राप्यापि पल्लवाः ॥५९
अम्भोराशिः करानिन्दोः पीत्वा पुनरिवोद्गिरन् । ददृशे सैनिकैर्यस्य तीरस्थैः फेनराशिभिः ॥६०
यस्यालब्धरणारम्भा वारिधौ वारिकुञ्जरैः । प्रत्युत्थितैर्मदामर्षात् क्रुधा युध्यन्ति दन्तिनः ॥६१
[3]यः शशास स्फुरच्चक्रश्रिया दक्षिणबाहुना । षट्खण्डमण्डलां धात्रीं धात्रीशामादिपुरुषः ॥६२
तस्य प्रिया महादेवी त्रिजगच्चारुतावधिः । धारिणीति क्षितौ ख्याता बभूव गुणधारिणी ॥६३
तयोर्महात्मनोरासीत्स्वर्गादित्य सुरः सुतः । मरीचिरुदितादित्यमरीचीन् ह्रेपयन् रुचा ॥६४

---

पुष्पवृष्टि से आकाश हँसने लगा था ॥ ५२ ॥ उत्पन्न होते ही हर्ष से मेरु पर्वत के शिखर पर लेजाकर इन्द्र आदि देवों ने जिनका क्षीरसागर के जल से अभिषेक किया था ॥ ५३ ॥ जिस कारण वे साथ ही उत्पन्न हुए मति, श्रुत और अवधि ज्ञान के द्वारा मोक्षमार्ग को स्वयं जानते थे उस कारण स्वयंभू थे ॥ ५४ ॥ उन्होंने कल्पवृक्षों के नष्ट होने पर व्याकुल प्रजा को असि, मसी, कृषि, शिल्प, वाणिज्य और विद्या इन षट्कर्मरूप जीविका के उपायों से युक्त किया था इसलिये वे कल्पवृक्ष के समान जान पड़ते थे ॥ ५५ ॥ उस भगवान् **वृषभदेव** का **भरत** नाम का पुत्र था जो भरतक्षेत्र की समस्त वसुधा का रक्षक था, प्रथम चक्रवर्ती था और बहुत बड़े साम्राज्य से सुशोभित था ॥ ५६ ॥ चौदह महारत्नरूप संपत्ति के द्वारा उन्नति को प्राप्त करनेवाले जिस **भरत** के घर में निरन्तर नौ निधियाँ विद्यमान रहती थीं जो कि नौ किंकरों के समान जान पड़ती थीं ॥ ५७ ॥ दिग्विजय के समय जिसकी बहुत भारी सेना के समूह के द्वारा की हुई अत्यधिक पीड़ा को नहीं सहती हुई पृथिवी धूलि के बहाने ही मानों आकाश में जा चढ़ी थी ॥ ५८ ॥ उसकी सेनासम्बन्धी सुन्दर स्त्रियों के द्वारा कर्णाभरण रूप से धारण किये हुए तटवन की लतासमूह के पल्लव भङ्ग को प्राप्त होकर भी सुशोभित हो रहे थे ॥ ५९ ॥ तीर पर ठहरे हुए जिसके सैनिक, फेनसमूह से युक्त समुद्र को ऐसा देख रहे थे मानों चन्द्रमा की किरणों का पान कर वह उन्हें ही पुनः उगल रहा हो ॥ ६० ॥ युद्ध का अवसर नहीं प्राप्त करनेवाले जिसके हाथी, समुद्र में प्रतिकूल खड़े हुए जलगजों के साथ मदसम्बन्धी असहनशीलता के कारण क्रोधवश युद्ध करते थे ॥ ६१ ॥ जो चक्रवर्तियों में प्रथम चक्रवर्ती था और देदीप्यमान चक्ररत्न से सुशोभित दाहिनी भुजा से षट्खण्ड पृथिवी का शासन करता था ॥ ६२ ॥ उस भरत की **धारिणी** इस नाम से पृथिवी-परप्रसिद्ध, गुणों को धारण करनेवाली प्रिय रानी थी जो सुन्दरता के विषय में ऐसी जान पड़ती थी मानों तीनों जगत् की सुन्दरता की सीमा ही हो ॥ ६३ ॥ पुरूरवा भील का जीव देव, स्वर्ग से आकर उन दोनों महात्माओं के **मरीचि** नाम का पुत्र हुआ । वह **मरीचि** अपनी कान्ति से उदित सूर्य की किरणों को लज्जित करता

---

१. स्नापयांचक्रिरे म० । २. संपादितोन्नतैः म० । ३. यं म० ।

लौकान्तिकामरैरेत्य बोधितेन स्वयंभुवा । स दीक्षां पुरुदेवेन मरीचिः सममग्रहीत् ॥६५
दीनेन दुःसहास्तेन सेहिरे न परीषहाः । नैर्ग्रन्थ्यं हि परं धत्ते धीरचित्तो न कातरः ॥६६
प्रविहाय तपो जैनं संसारोन्मूलनक्षमम् । स्वयं प्रवर्तयामास सांख्यं सांख्यविदां बभुः ॥६७
[1]नियुज्य कापथे तस्मिन्नन्यानप्यल्पमेधसः । मस्करी घोरमिथ्यात्वादाचचार चिरं तपः ॥६८
मृत्युमासाद्य कालेन मरीचिः कुटिलाशयः । त्रिदशः पञ्चमे कल्पे कायक्लेशफलादभूत् ॥६९
दशामनुभवन्दिव्यां दशाम्भोराशिराजितः । [2]अवसत्सुरनारीभिस्तत्र नेत्रार्द्धवीक्षितः ॥७०
आससाद कृतान्तस्तं जीवितान्ते निरङ्कुशः । संसृतौ वर्तमानस्य कस्य मृत्युरगोचरः ॥७१
पुरे [3]कौलीयके जातः सर्वशास्त्रविशारदः । द्विजन्मा कौशिको नाम कौसीद्येन विवर्जितः ॥७२
तस्य प्रणयिनी चासीत्कपिला कपिलोपमा । निसर्गमधुरालापा भर्तृपादैकदेवता ॥७३
अजायत तयोः प्रेयान् स्वर्गादित्य सुतः सुरः । तन्वन्मिथ्यादृशां चित्ते मैत्रीं मैत्रायणः पराम् ॥७४
पारिव्रज्यं तपो घोरमाचार्याचार्यतां गतः । क्रुद्धेनेवेति स प्रापे कृतान्तेन कृतान्तकृत् ॥७५

था ॥ ६४ ॥ लौकान्तिक देवों ने आकर जिन्हें संबोधित किया था ऐसे स्वयंभू-भगवान् वृषभदेव के साथ उस मरीचि ने दीक्षा ग्रहण की थी ॥ ६५ ॥ परन्तु वह दीन कठिन परीषहों को सहन नहीं कर सका सो ठीक ही है, क्योंकि उत्कृष्ट निर्ग्रन्थ दीक्षा को धीरचित्त मनुष्य ही धारण करता हैं, कायर मनुष्य नहीं ॥ ६६ ॥ सांख्यमत के जाननेवालों में श्रेष्ठ उस मरीचि ने, संसार का उन्मूलन करने में समर्थ जैन तप छोड़ कर स्वयं सांख्य मत चलाया ॥ ६७ ॥ उस भ्रष्ट साधु ने, अल्प बुद्धि वाले अन्य लोगों को भी उस कुमार्ग में लगाकर तीव्र मिथ्यात्व के कारण चिरकाल तक तपश्चरण किया ॥ ६८ ॥ कुटिल अभिप्राय वाला मरीचि यथासमय मृत्यु को प्राप्त होकर कायक्लेश के फल स्वरूप पञ्चम स्वर्ग में देव हुआ ॥ ६९ ॥ दिव्य अवस्था का अनुभव करता हुआ वह देव दशसागर की आयु से सुशोभित था । देवाङ्गनाओं द्वारा अर्धनेत्रों से देखा जानेवाला वह देव वहाँ सुख से निवास करता था ॥ ७० ॥ आयु के अन्त में निरङ्कुश मृत्यु उसे प्राप्त हुई सो ठीक ही है; क्योंकि मृत्यु संसार में रहनेवाले किस मनुष्य का विषय नहीं है ? अर्थात् किसकी मृत्यु नहीं होती है ? ॥७१॥ कौलीयक नगर में एक कौशिक नाम का ब्राह्मण रहता था जो समस्त शास्त्रों में निपुण था और ब्याज आदि के व्यापार से रहित था ॥ ७२ ॥ उसकी कपिला—रेणुका के समान कपिला नाम की प्रिया थी जो स्वभाव से ही मधुरभाषिणी तथा पति के चरणों को अद्वितीय देवता माननेवाली थी ॥ ७३ ॥ मरीचि का जीव देव, स्वर्ग से आकर उन दोनों के मैत्रायण नाम का प्रिय पुत्र हुआ । वह मैत्रायण मिथ्यादृष्टि जीवों के चित्त में मित्रता को विस्तृत करनेवाला था ॥ ७४ ॥ परिव्राजकता, कठिन तप और आचार्यों की आचार्यता को प्राप्त हुआ वह मैत्र्यायण कृतान्तकृत्—यम का छेदन करनेवाला था (पक्ष में अनेक शास्त्रों की रचना करनेवाला था) इसलिये ही मानों क्रुद्ध होकर

---

१. मरीचिश्च गुरोर्नप्ता परिव्राड्भूयमास्थितः । मिथ्यात्ववृद्धिमकरोदपसिद्धान्तभाषितैः ॥ ६१ ॥
तदुपज्ञमभूद्योगशास्त्रं तन्त्रं च कापिलम् । येनायं मोहितो लोकः सम्यग्ज्ञानपराङ्मुखः ॥ ६२ ॥
—महापुराण पर्व १७.
विधाय दर्शनं सांख्यं कुमारेण मरीचिना । व्याख्यातं निजशिष्यस्य कपिलस्य पटीयसा ॥ १८ ॥
—धर्मपरीक्षा परिच्छेद १८.

२. अभवत् ब० । ३. कोलीयके ब० ।

अमेयकान्तिसंपत्ति दधानो दिविजो महान् । अभवत्प्रथमे स्वर्गे स्वर्गनारीमनोहरः ॥७६
ज्वलन्मणिविमानान्तमध्यास्य प्रीतमानसः । निर्विशन्नामरान्भोगान्निर्ववार प्रियासखः ॥७७
तदपायभवामेयशोकाशनिहतो हृदि । निपपात ततो नाकाद् द्विसमुद्रायुषः क्षयात् ॥७८
स्थूणाकारे पुरे सोऽभूद्भारद्वाजो द्विजोत्तमः । यः शुद्धोभयपक्षाभ्यां राजितो राजहंसवत् ॥७९
कुन्दकुड्मलसत्कान्ति हसन्ती दन्तशोभया । पुष्पदन्ताभवत्तस्य गृहिणी गृहभूषणा ॥८०
अवतीर्य ततः पुत्रः पुष्पमित्रस्तयोरभूत् । अन्योऽन्यरक्तयोर्नित्यं मोहबीजप्ररोहवत् ॥८१
उपगम्य परिव्राजामाश्रमं स्वर्गलिप्सया । बाल एव बलाद्दीक्षां जग्राह निरवग्रहः ॥८२
चिरकालं तपस्तप्त्वा मृत्योर्वशमुपागतः । ईशानेऽजनि गीर्वाणो द्विपारावारजीवितः ॥८३
पश्यन्नप्सरसां नृत्यं तस्मिन्नास्त[1] मनोहरे । कन्दर्पविबुधातोद्य वाद्यगीतक्रमानुगम् ॥८४
तं स्वर्गः पातयामास क्षीणे पुण्येऽपि निर्जरम् । आधोरणं दिनापाये शयालुं मत्तदन्तिवत् ॥८५
पुरि[2] श्वेतविकाख्यायामग्निभूतिद्विजोऽग्निचित् । तद्भार्या गौतमी चासीद् द्युम्नद्युतिरपांसुला[3] ॥८६
उदपादि दिवश्च्युत्वा सूनुरग्निसहस्तयोः । कपिलाकृतदिग्भागो विद्युद्दीप्ततनुद्युता ॥८७

---

यम ने उसे प्राप्त किया था अर्थात् उसका मरण हो गया ॥ ७५ ॥ मरने के बाद वह प्रथम स्वर्ग में अपरिमित कान्तिरूपी सम्पत्ति को धारण करने तथा देवाङ्गनाओं के मन को हरनेवाला महान् देव हुआ ॥ ७६ ॥ देदीप्यमान मणियों से युक्त विमान के मध्य में अधिष्ठित हो वह प्रसन्न चित्तदेव, अपनी देवाङ्गनाओं के साथ देवगति के भोगों का उपभोग करता हुआ संतुष्ट हो रहा था ॥ ७७ ॥ देवगति सम्बन्धी सुख के विनाश से उत्पन्न होनेवाले अपरिमित शोकरूपी वज्र से हृदय पर ताड़ित हुआ वह देव दो सागर प्रमाण आयु का क्षय होने पर उस स्वर्ग से च्युत हुआ ॥ ७८ ॥ तदनन्तर स्थूणाकार नगर में एक **भारद्वाज** नामक उत्तम ब्राह्मण रहता था जो राजहंस पक्षी के समान निर्दोष उभय पक्षों—मातृपक्ष और पितृपक्ष (पक्ष में निर्दोष दो पङ्खों) से सुशोभित था ॥ ७९ ॥ उसकी **पुष्पदन्ता** नाम की स्त्री थी जो अपने दाँतों की शोभा से कुन्द की कलियों की उत्तम कान्ति की हँसी करती थी तथा घर का आभूषणस्वरूप थी ॥ ८० ॥ **मैत्रायण** का जीव देव, स्वर्ग से अवतीर्ण होकर निरन्तर परस्पर अनुरक्त रहनेवाले उन दोनों के **पुष्पमित्र** नाम का पुत्र हुआ। वह **पुष्पमित्र**, मोहरूपी बीज के अंकुर के समान जान पड़ता था ॥ ८१ ॥ प्रतिबन्ध से रहित उस **पुष्पमित्र** ने स्वर्ग प्राप्त करने की इच्छा से बाल्य अवस्था में ही परिव्राजकों के आश्रम में जाकर हठपूर्वक दीक्षा धारण कर ली अर्थात् परिव्राजक का वेष धारण कर लिया ॥८२॥ चिरकाल तक तप तपकर वह मृत्यु को प्राप्त होता हुआ ऐशान स्वर्ग में दो सागर की आयु वाला देव हुआ ॥ ८३ ॥ उस मनोहर स्वर्ग में वह कन्दर्पजाति के देवों के द्वारा बजाये हुए बाजों तथा गीतों के क्रमानुसार होनेवाले अप्सराओं के नृत्य को देखता हुआ निवास करने लगा ॥ ८४ ॥ जिस प्रकार दिन के समाप्त होने पर सोनेवाले महावत को मत्त हस्ती नीचे गिरा देता है उसी प्रकार पुण्य क्षीण होने पर उस देव को भी स्वर्ग ने नीचे गिरा दिया ॥ ८५ ॥ तदनन्तर श्वेतविका नाम की नगरी में **अग्निभूति** नाम का एक अग्निहोत्री ब्राह्मण था और सुवर्ण के समान कान्ति वाली, पतिव्रता **गौतमी** उसकी स्त्री थी ॥ ८६ ॥ **पुष्पमित्र** का जीव देव, स्वर्ग से च्युत होकर उन दोनों के **अग्निसह** नाम का पुत्र हुआ। वह **अग्निसह** बिजली के समान देदीप्यमान शरीर की कान्ति से

---

१. तस्मिन्नास्ते म० । २. पुरे म० । ३. रपांशुला म० ।

पारिव्राजमनुष्ठाय तपो निष्ठितजीवितः । सुरः सनत्कुमारेऽभूत्कल्पेऽनल्पश्रिया युतः ॥८८
सप्तसागरसंख्यातमायुस्तस्यागमत्क्षयम् । निपीतमिव तद्वीक्ष्य व्याजेनाप्सरसां दृशा ॥८९
अस्तीह मन्दिरं नाम सानन्दं भारते पुरम् । मन्दिराग्रचलत्केतुमालामन्दीकृतातपम् ॥९०
गौतमोऽभूत्पुरे तस्मिन् द्विजः कुन्दसमद्विजः । कौशिकी कुशला गेहे गेहिनी चास्य वल्लभा ॥९१
दावानलशिखाकल्पानल्पकेशैर्ज्वलन्निव । मिथ्यात्वेनापरेणासीत्सोऽग्निमित्रस्तयोः सुत. ॥९२
गृहवासरतिं हित्वा तपस्यामाचरन्पराम् । परिव्राजकरूपेण चक्रे मिथ्योपदेशनम् ॥९३
तां चिरकालेन कालेन प्राप्य दुर्मदः । कल्पे बभूव माहेन्द्रे माहेन्द्रप्रतिमः सुरः ॥९४
सप्तोदधिसमं कालं तत्र स्थित्वा यथेच्छया । ततोऽच्यवत निःश्रीकः पादपाज्जीर्णपर्णवत् ॥९५
स्वस्तिमत्यां पुरि श्रीमान्सालङ्कायननामभाक् । द्विजन्माभूत्प्रिया चास्य मन्दिरा गुणमन्दिरम्[१] ॥९६
स्वर्गादित्य तयोरासी दपत्यमनपत्ययोः । वैनतेय इवाधारो भारद्वाजो द्विजश्रियः[२] ॥९७
पारिव्राजं[३] तपस्तप्त्वा चिराद्गलितजीवितः । माहेन्द्रे महनीयश्रीःकल्पेऽनल्पो[४]ऽमरोऽभवत् ॥९८
सस्पृहं दिव्यनारीभिरायतैर्घनपङ्क्तिभिः । कर्णोत्पलैः कटाक्षैश्च मुमुदे तत्र ताडितः ॥९९

---

समस्त दिशाओं को प्रकाशित कर रहा था ॥ ८७ ॥ यहाँ भी वह परिव्राजकों का तप धारण कर मृत्यु को प्राप्त हुआ और मरकर सनत्कुमार स्वर्ग में बहुत भारी लक्ष्मी से युक्त देव हुआ ॥ ८८ ॥ वहाँ उसकी सात सागर प्रमाण आयु उस तरह क्षय को प्राप्त हो गई मानों देखने के बहाने अप्सराओं के नेत्रों ने उसे पी ही लिया हो ॥ ८९ ॥ इसी भरत क्षेत्र में एक मन्दिर नाम का नगर है जो सब प्रकार के आनन्द से पूर्ण है तथा मन्दिरों के अग्रभाग पर फहराती हुई पताकाओं की पङ्क्ति से जहाँ सूर्य का आताप मन्द कर दिया गया है ॥ ९० ॥ उस नगर में कुन्द के समान दाँतों वाला एक **गौतम** नाम का ब्राह्मण रहता था। उसकी गृहकार्य में कुशल **कौशिकी** नाम की प्रिय स्त्री थी ॥ ९१ ॥ **अग्निसह** का जीव देव, तीव्र मिथ्यात्व के कारण उन दोनों के **अग्निमित्र** नाम का पुत्र हुआ। वह **अग्निमित्र**, दावानल की ज्वालाओं के समान बहुत भारी केशों से—पीली-पीली जटाओं से ऐसा जान पड़ता था मानों प्रज्वलित ही हो रहा हो ॥९२॥ गृहवास की प्रीति को छोड़ बहुत भारी तपस्या करते हुए उसने परिव्राजक के वेष में मिथ्या उपदेश किया ॥ ९३ ॥ चिरकाल बाद आयु समाप्त होने से मृत्यु को प्राप्त हुआ वह अहंकारी ब्राह्मण माहेन्द्र स्वर्ग में माहेन्द्र के समान देव हुआ ॥ ९४ ॥ वहाँ इच्छानुसार सात सागर तक रह कर वह देव श्रीहीन होता हुआ वहाँ से इस प्रकार च्युत हुआ जिस प्रकार कि वृक्ष से जीर्ण पत्ता च्युत होता है—नीचे गिरता है ॥ ९५ ॥ तदनन्तर स्वस्तिमती नगरी में एक **सालङ्कायन** नाम का श्रीमान् ब्राह्मण रहता था। उसकी स्त्री का नाम **मन्दिरा** था जो सचमुच ही गुणों का मन्दिर थी ॥ ९६ ॥ उन दोनों के कोई सन्तान नहीं थी। **अग्निमित्र** का जीव देव, स्वर्ग से आकर उन दोनों के **भारद्वाज** नाम का पुत्र हुआ। वह भारद्वाज गरुड़ के समान था क्योंकि जिस प्रकार गरुड़ पक्षियों का राजा होने के कारण द्विजश्री—पक्षियों की लक्ष्मी का आधार होता है उसी प्रकार वह भी द्विज की—ब्राह्मणों की लक्ष्मी का आधार था ॥ ९७ ॥ चिर काल तक परिव्राजक का तप तपकर वह मृत्यु को प्राप्त हुआ और मर कर माहेन्द्र स्वर्ग में महनीय विभूति का धारक बहुत बड़ा देव हुआ ॥ ९८ ॥ वहां पंक्तिबद्ध अनेक

---

१. गुणमन्दिरा म० ।　२. द्विजप्रियः म० ।　३. पारिव्रजं म० ।　४. नल्पेऽमरो ब० ।

अनारतं रतं तासामन्वभूदन्वितः[1] श्रिया । सप्तसागरसंख्यातकालस्थितिसमेतया ॥१००
कल्पवृक्षस्य कम्पेन म्लानमन्दारमालया। दृष्टिभ्रान्त्यादिभिश्चान्यैः सूचितः स्वर्गनिर्गमः॥१०१
विललाप कृताक्रन्दो मन्दीभूततनुद्युतिः । विषादविधुरां दृष्टिमिष्टरामासु पातयन् ॥१०२
शान्तपुण्यप्रदीपस्य चिन्तासंतप्तचेतसः । आशाचक्रं निराशस्य ममाद्य तिमिरावृतम् ॥१०३
हा स्वर्ग विभ्रमोपेतदिव्यनारीजनाञ्चित[2] । किं मा न धारयस्यार्त्तं निपतन्तं निराश्रयम् ॥१०४
शरणं कं प्रपद्येऽहं किं कृत्यं का गतिर्मम । केनोपायेन वा मृत्युं वञ्चयिष्यामि[3] तत्त्वतः॥१०५
सहजेन गतं क्वापि लावण्येनापि देहतः । हा हा पुण्यक्षये किं वा विश्लेषं नोपगच्छति ॥१०६
प्रणयेन समाश्लिष्य गाढं कण्ठे तनूदरि । रुन्धि वेगेन गात्रेभ्यो निर्यियासूनसूनिमान् ॥१०७

## वसन्ततिलकम्

कुर्वन्प्रलापमिति मानसदुःखभारसंप्रेरणादिव दिवः सहसा पपात ।
कारुण्यवाष्पलुलिताक्षियुगेन दृष्टः कष्टं विवृत्य निजमुग्धवधूजनेन ॥१०८

## उपजातिः

ततोऽवतीर्यास्तमितोरुपुण्यो मिथ्यात्वदाहज्वरविह्वलात्मा ।
चिरं त्रसस्थावरयोनिमध्यमध्यास्त दुःखानि समश्नुवानः ॥१०९॥

---

देवाङ्गनाओं के द्वारा इच्छापूर्वक सुदीर्घ कर्णाभरणों और कटाक्षों से ताड़ित होता हुआ वह देव प्रमोद को प्राप्त हुआ ॥ ९९ ॥ सात सागर प्रमाण स्थिति से युक्त लक्ष्मी के सहित वह देव निरन्तर उन देवाङ्गनाओं के सुरत का अनुभव करता था ॥ १०० ॥ अन्त में कल्पवृक्ष के कम्पन से, मुरझाई हुई मन्दारमाला से तथा दृष्टिभ्रान्ति आदि अन्य कारणों से जब उसे स्वर्ग से निकलने की सूचना मिली तब वह रोने लगा, उसके शरीर की कान्ति मन्द पड़ गई, तथा विषाद से विधुर दृष्टि को इष्ट स्त्रियों पर डालता हुआ इस प्रकार विलाप करने लगा ॥ १०१–१०२ ॥ जिसका पुण्यरूपी दीपक बुझ गया है, जिसका चित्त चिन्ता से संतप्त हो रहा है तथा जिसकी आशाएँ नष्ट हो चुकी हैं ऐसे मेरा दिङ्मण्डल आज अन्धकार से आवृत हो गया है॥ १०३ ॥ बड़े दुःख की बात है कि हाव-भाव से युक्त देवाङ्गनाओं से सुशोभित हे स्वर्ग ! दुखी, नीचे पड़ते हुए मुक्त निराधार को तुम क्यों नहीं धारण कर रहे हो ? ॥ १०४ ॥ मैं किसकी शरण जाऊँ ? मुझे क्या करना चाहिये ? मेरा आधार क्या है ? अथवा वास्तव में किस उपाय से मैं मृत्यु को चकमा दे सकता हूँ ? मेरा सहज–जन्मजात सौन्दर्य भी शरीर से निकल कर कहीं चला गया है । हाय-हाय ! पुण्य का क्षय होने पर कौन वस्तु वियोग को प्राप्त नहीं होती ? ॥ १०५–१०६ ॥ हे कृशोदरि ! प्रेमपूर्वक गले से गाढ आलिङ्गन कर शरीर से वेगपूर्वक निकलने के लिये इच्छुक इन प्राणों को रोक लो ॥ १०७ ॥ जो इस प्रकार का प्रलाप कर रहा था तथा दयालुता के कारण अश्रुपूर्ण नयन युगल से युक्त उसकी सुन्दर स्त्रियाँ जिसे दुःख प्रकट कर देख रही थी ऐसा वह देव मानसिक दुःख के भार की प्रबल प्रेरणा से ही मानों स्वर्ग से शीघ्र ही नीचे गिर गया—मृत्यु को प्राप्त हो गया ॥ १०८ ॥ तदनन्तर जिसका विशाल पुण्य अस्त हो गया था तथा जिसकी आत्मा मिथ्यात्वरूपी दाह ज्वर से विह्वल हो रही थी ऐसा

---

१. दन्वितं ब० जनार्चितः ब० । २. वारयिष्यामि ब० । ३. विधृत्य म० ।

## वसन्ततिलकम्

भ्रान्त्वा कुयोनिषु चिरात्कथमप्यवाप मानुष्यकं पुनरिहाद्भुतपापभारात्[1] ।
जीवस्तथाहि निजनिर्मितकार्मपाकान्नाभ्येति किं किमिह नोज्झति किं न धत्ते ॥११०

## इन्द्रवज्रा

अ : पुरे भारतवास्यलक्ष्म्या[2] लीलाम्बुजे राजगृहे द्विजोऽभूत् ।
शाण्डिल्यपूर्वायननामधेयः पारासरी वधूश्च नाम्ना ॥१११
भूत्वा तयोः स्थावर इत्यभिख्यां बिभ्रत्सुतः स्थावरकर्ममुक्तः ।
कृत्वा तपो मस्करिणां जगाम स ब्रह्मलोकं दशसागरायुः ॥११२

## मालिनी

सहजमणिविभूषाक्षौममन्दारमालामलयजरसरम्यं देहमासाद्य :।
चिरमरमत तत्र स्फीतसंपत्समेतः सुरयुवतिपरीतः पूर्णकामो निकामम् ॥११३

॥ इत्यसगकृते श्रीवर्धमानकाव्ये मरीचिमनुष्यभवलाभो[3] तृतीयः :॥ ३ ॥

●

---

वह देव का जीव स्वर्ग से च्युत हो दुःखों को भोगता हुआ चिरकाल तक त्रस और स्थावर योनियों के मध्य निवास करता रहा ॥ १०९ ॥ आश्चर्यकारी पाप के भार से चिरकाल तक कुयोनियों में भ्रमण कर देव का वह जीव किसी तरह यहाँ पुनः मनुष्यभव को प्राप्त हुआ सो ठीक ही है; क्यों कि अपने द्वारा किये हुए कर्म के उदय से यह जीव इस संसार में किसके सन्मुख नहीं जाता ? क्या नहीं छोड़ता ? और और क्या नहीं धारण करता ? ॥ ११० ॥ तदनन्तर इस भारतवर्ष की लक्ष्मी के क्रीडाकमलस्वरूप राजगृहनगर में एक **शाण्डिल्यायन** नाम का ब्राह्मण रहता था, उसकी स्त्री का नाम **पारासरी** था ॥ १११ ॥ स्थावर नाम कर्म से मुक्त हुआ वह जीव उन दोनों के **स्थावर** नाम को धारण करनेवाला पुत्र हुआ । परन्तु फिर भी परिव्राजकों का तप कर ब्रह्म लोक को प्राप्त हुआ वहाँ उसकी दश सागर की आयु थी ॥ ११२ ॥ सहज मणिमय आभूषण, रेशमी वस्त्र, मन्दार वृक्ष की माला तथा चन्दन-रस से रमणीय शरीर को प्राप्त कर जो शीघ्र ही विशाल सम्पत्ति से युक्त हो गया था, देवाङ्गनाओं से जो घिरा रहता था तथा जिसके मनोरथ पूर्ण हो गये थे ऐसा वह देव वहाँ चिरकाल तक अत्यधिक क्रीड़ा करता रहा ॥ ११३ ॥

॥ इस प्रकार असग कविविरचित श्री वर्द्धमान काव्य में मरीचि के मनुष्य भव की प्राप्ति का वर्णन करनेवाला तीसरा सर्ग समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

●

---

१. पापभारः ब० । २. वास ब० । ३. मरीचिविलपनं नाम ब० ।

# चतुर्थः सर्गः

मालभारिणी[1]

अथ भारतवास्यभूतलेऽस्मिन्सुरलोकश्रियमुद्वहन्स्वकान्त्या[2] ।
प्रथितो मगधाख्यया जनान्तः सुकृतामस्ति निवासहेतुरेकः ॥१
सकलर्तुषु यत्र शालिवप्राः कलमामोदहृतालिनां समूहैः ।
शुकपातभयात्कृषीवलौघैः स्थगिता नीलपटैरिव व्यराजन् ॥२
प्रतिबुद्धमहोत्पलोत्पलान्तर्विहरत्सारसहंसचक्रवाकैः ।
महिषीकलुषीकृतावतारैर्वरबन्धैः परितः परीतमालः ॥३
निगमैर्वहदिक्षुयन्त्रगन्त्रीचयचीत्कारविभिन्नकर्णरन्ध्रैः ।
परिपुञ्जितसस्यकूटकोटीनिकटालुञ्चिवृषैर्विभूषितो यः ॥४
कदलीफलखादनावसाने शुचि पीत्वा नवनालिकेरतोयम् ।
अधिशय्य नवप्रवालशय्यां पथिका यत्र विशश्रमुर्वनेषु ॥५
धरणीतलसर्वसारसंपत्प्रकराणां पदमस्ति तत्र रम्यम् ।
वरराजगृहेण राजमानं नगरं राजगृहाभिधां दधानम् ॥६
उरुहर्म्यगवाक्षजालनिर्यद्घनकालागुरुधूपधूमजालैः ।
द्युमणिद्युतयो विभिन्नवर्णा दधिरे यत्र चमूरुचर्मलीलाम् ॥७

---

## चतुर्थ सर्ग

तदनन्तर भरतक्षेत्र की इस भूमि पर अपनी कान्ति से स्वर्गलोक की शोभा को धारण करने-वाला मगध नाम से प्रसिद्ध एक देश है। यह मगधदेश पुण्यात्मा जीवों के निवास का अद्वितीय हेतु है ॥ १ ॥ जहाँ समस्त ऋतुओं में धान के खेत, धान की सुगन्धि से आकृष्ट भ्रमरों के समूह से आच्छादित रहते हैं जिससे ऐसे सुशोभित होते हैं मानों तोताओं के आक्रमण के भय से किसानों के समूह ने उन्हें नीलरङ्ग के वस्त्र से ढँक रखा हो ॥ २ ॥ जिनमें खिले हुए सामान्य कमल तथा नील कमलों के बीच सारस, हँस और चक्रवाक पक्षी क्रीडा कर रहे हैं तथा जिनके तट भैंसों के द्वारा मलिन कर दिये गये हैं ऐसे जलाशयों से वह देश सब ओर से व्याप्त है ॥ ३ ॥ चलते हुए गन्ना पेरने के यन्त्र और गाड़ियों के समूह के चीत्कार शब्द से जिनमें कानों के विवर विदीर्ण हो रहे हैं तथा एकत्रित किये हुए धान्य की राशियों के निकट चलनेवाले बैल उन धान्य की राशियों को चुटया रहे हैं ऐसे गाँवों से वह देश सुशोभित है ॥ ४ ॥ जहाँ पथिक, वनों में केले खाने के बाद नारियलों का पवित्र पानी पीकर तथा नवीन पल्लवों की शय्या पर सोकर विश्राम करते हैं ॥५॥ उस मगध देश में पृथिवी तल की सर्वश्रेष्ठ सम्पत्तियों के समूह का स्थान, तथा उत्तमोत्तम राज-भवनों से सुशोभित राजगृह नाम को धारण करनेवाला सुन्दर नगर है ॥ ॥ ६ ॥ बड़े-बड़े महलों के झरोखों के समूह से निकलते हुए कृष्णागुरुधूप के बहुत भारी धूओं से जिनका रङ्ग बदल गया है ऐसी

---

१. 'विषमे ससजा यदा गुरूचेत्सभरा येन तु मालभारिणीयम्'—छन्दोमञ्जरी परिशिष्टे।

२. भारतवास ब०।

प्रतिमागतशालपद्मरागद्युतिभिः पाटलिताम्बुरम्बुखातः ।
नवविद्रुमजालभिन्नवीचेः सरितां पत्युरुवाह यत्र कान्तिम् ॥८
उरुसौधतलस्थदम्पतीनामतुलां कान्तिमुदीक्ष्य निर्निमेषाः ।
अधुनाप्यतिविस्मयेन यस्मिन्विबुधा इत्यनुमन्यते नृलोकः ॥९
सदनाग्रनिबद्धनीलभासां निवहैः संवलितैर्गभस्तिहस्तैः ।
विसृजन्निव सर्वतः कलङ्कं ददृशे यत्र शशी निजं निशासु ॥१०
नृपतिर्जगति प्रतीतवंशो निजतेजोदवदग्धशत्रुवंशः ।
स्वयमर्थिगृहीतविश्वभूतिर्नगरं तत्प्रशशास विश्वभूतिः ॥११
नयचक्षुरनूनसत्वशाली भजतां पूरयिता मनोरथानाम् ।
विनयैकधनोर्जितो जितात्मा परमासीद् गुणसंपदां पदं यः ॥१२
अभवत्कमलेव यौवनस्य त्रिजगत्कान्तिरिवैकतामुपेता ।
पदवीव सतीव्रतस्य सिद्धेर्जयिनी तस्य जनेश्वरस्य ॥१३
विजिताखिलभूतलो निधाय स्वहिते मन्त्रिणि राज्यतन्त्रचिन्ताम् ।
मृगशावदृशा तया नरेन्द्रः सह सर्वर्तुसुखानि निर्विवेश ॥१४
अवतीर्य दिवस्तयोरुदारस्तनयः ख्यातनयो बभूव देवः ।
अजहत्प्रकृतिं कृती स दिव्यां कुशलो विश्वकलासु विश्वनन्दी ॥१५

---

सूर्य की किरणें जहाँ व्याघ्रचर्म की शोभा को धारण करती हैं ॥ ७ ॥ प्रतिबिम्बित कोट के पद्मराग-मणियों की कान्ति से जिसका पानी लाल-लाल हो रहा है ऐसी परिखा जहाँ, नवीन मूँगाओं के समूह से विभिन्न तरङ्गों वाले समुद्र की कान्ति को धारण करती है ॥ ८ ॥ बड़े-बड़े महलों की छतों पर स्थित स्त्री-पुरुषों की अनुपम कान्ति को देखकर अत्यधिक आश्चर्य से देव आज भी निमेष रहित हैं ऐसा जहाँ के मनुष्य समझते हैं ॥ ९ ॥ जहाँ रात्रि के समय महलों के अग्रभाग में खचित नीलमणियों की कान्ति के समूह से व्याप्त किरणरूपी हाथों से चन्द्रमा ऐसा दिखाई देता था मानों वह अपने कलङ्क को सब ओर छोड़ ही रहा हो ॥ १० ॥ संसार में जिसका वंश अत्यन्त प्रसिद्ध है, जिसने अपने तेजरूपी दावानल से शत्रुओं के वंशरूपी बाँसों को जला दिया है तथा जिसकी समस्त विभूति याचकों के द्वारा अपने आप ग्रहण की जाती है ऐसा विश्वभूति नाम का राजा उस राजगृह नगर का शासन करता था ॥ ११ ॥ नीति ही जिसके नेत्र हैं, जो बहुत भारी पराक्रम से सुशोभित है, जो सेवकों के मनोरथ को पूर्ण करनेवाला है, जो विनयरूप अद्वितीय धन से सबल है तथा जितेन्द्रिय है ऐसा वह राजा गुणरूप सम्पदाओं का अद्वितीय स्थान था ॥१२॥ उस राजा की जयिनी नाम की स्त्री थी जो ऐसी जान पड़ती थी मानों यौवन की लक्ष्मी ही हो, अथवा एकता को प्राप्त हुई तीनों जगत् की कान्ति ही हो, अथवा पातिव्रत्यधर्म की सिद्धि का मार्ग ही हो ॥ १३ ॥ समस्त पृथ्वीतल को जीतनेवाला राजा विश्वभूति, अपने हितकारी मन्त्री के ऊपर राज्यतन्त्र की चिन्ता को निहित कर उस मृगनयनी के साथ समस्त ऋतुओं के सुखों का उपभोग करता था ॥ १४ ॥ स्थावर का जीव देव, ब्रह्म स्वर्ग से अवतीर्ण होकर उन दोनों के विश्वनन्दी नाम का उत्कृष्ट पुत्र हुआ । विश्वनन्दी प्रसिद्ध नीतिज्ञ था, कार्य सिद्ध करनेवाला था, उसने अपनी दिव्य—स्वर्गसम्बन्धी प्रकृति को नहीं छोड़ा था तथा समस्त कलाओं में वह कुशल था ॥१५॥ तदनन्तर एक समय राजा

उपयान्तमथैकदा विलोक्य प्रतिहारं जरसा परीतमूर्तिम् ।
इति चिन्तयतिस्म निश्चलाक्षः स्थितिमाङ्गीं नृपतिर्जुगुप्समानः ॥१६
वपुरस्य पुरा विवृत्य जुष्टं मुहुरुत्केन[1] यदङ्गनाजनेन ।
वलिना पलितेन चाभिभूतं तदिदं सम्प्रति कस्य वा न शोच्यम् ॥१७
सकलेन्द्रियशक्तिसम्पदायं जरसा विप्लुतया निराकृतोऽपि ।
न जहाति तथापि जीविताशां खलु वृद्धस्य विवर्द्धते हि मोहः ॥१८
अवनम्य[2] पदे पदे शिरोधिं शिथिलं भ्रूयुगलं निरुद्धय दृष्ट्या ।
पतितं नवयौवनं धरण्यामयमन्वेष्टुमिवेक्षते प्रयत्नात् ॥१९
अथवा किमिहास्ति देहभाजां कुशलं जन्मवने विनष्टमार्गे ।
भ्रमतां सततं स्वकर्मपाकादिति निर्वेदमुपागमन्महीशः ॥२०
अवयन्परिपाकदुःखबीजं विजहौ राज्यसुखं तदा नरेन्द्रः ।
विदिताखिलसंसृतिस्थितीनां महतां किं विषयेषु सक्तिरस्ति ॥२१
धवलातपवारणस्य मूले विनिवेश्यावरजं विशाखभूतिम् ।
तनयं च निधाय यौवराज्ये व्यरजन्निःस्पृहता[3] सतां हि जुष्टा ॥२२
उपगम्य चतुःशतैर्नरेन्द्रैः सहितः श्रीधरपादपद्ममूलम् ।
अजरामरतामुपैतुकामो जिनदीक्षां पृथिवीपतिः प्रपेदे ॥२३

---

विश्वभूति, समीप आते हुए वृद्ध द्वारपाल को देख शरीर की स्थिति से ग्लानि करता हुआ निश्चल नेत्र हो इस प्रकार विचार करने लगा ॥ १६ ॥ इसका जो शरीर पहले उत्कण्ठा से युक्त स्त्रीजनों के द्वारा करवट बदल-बदल कर प्रीतिपूर्वक सेवित हुआ था वही इस समय झुर्रियों तथा सफेद बालों से आक्रान्त हुआ किसके लिये शोचनीय नहीं है ?॥ १७ ॥ यह द्वारपाल यद्यपि वृद्धावस्था से झकझोरी हुई समस्त इन्द्रियों की शक्तिरूप सम्पत्ति से तिरस्कृत हो रहा है तथापि जीवित रहने की आशा को नहीं छोड़ता है सो ठीक ही है; क्योंकि वृद्ध मनुष्य का मोह निश्चय से बढ़ता ही है ॥१८॥ यह जो पद-पद पर ग्रीवा को नीची कर तथा शिथिल भौंहों के युगल को दृष्टि से रोक कर नीचे देख रहा है उससे ऐसा जान पड़ता है मानों पड़े हुए नवयौवन को प्रयत्नपूर्वक खोजने के लिये ही पृथिवी पर देख रहा है ॥ १९ ॥ अथवा जिसमें मार्ग का पता नहीं ऐसे इस संसाररूपी वन में अपने कर्मोदय से निरन्तर भटकते हुए प्राणियों का कुशल क्या हो सकता है ? इस प्रकार विचार करता हुआ राजा वैराग्य को प्राप्त हुआ ॥ २० ॥ राज्यसुख परिपाककाल में दुःख का कारण है ऐसा जानते हुए राजा ने उसे तत्काल छोड़ दिया सो ठीक ही है; क्योंकि संसार की समस्त स्थिति के जाननेवाले महापुरुषों की क्या उसमें आसक्ति होती है ? अर्थात् नहीं होती ॥ २१ ॥ वह श्वेत छत्र के नीचे छोटे भाई विशाखभूति को बैठाकर और युवराज पद पर पुत्र को नियुक्त कर विरक्त हो गया सो ठीक ही है; क्योंकि सत्पुरुषों को निःस्पृहता ही अच्छी लगती है—उसीको वे प्रीतिपूर्वक धारण करते हैं ॥२२॥ अजर-अमर अवस्था को प्राप्त करने के इच्छुक राजा ने चार हजार राजाओं

---

१. मुहुरुक्तेन म० ।
२. असंभृतं मण्डनमङ्गयष्टेर्नष्टं क्व मे यौवनरत्नमेतत् ।
इतीव वृद्धो नतपूर्वकायः पश्यन्नधोऽधो भुवि बम्भ्रमीति ॥५९॥—धर्मशर्माभ्युदय सर्ग ४ ।
३. व्यरुचन्निःस्पृहता म० ।

उपगम्य विनिर्जितारिजातं कृतषड्वर्गजयं विशाखभूतिम् ।
अभिवृद्धिमियाय राजलक्ष्मीः सततं कल्पलतेव कल्पवृक्षम् ॥२४
अधिकोऽपि नयेन वीरलक्ष्म्या युवराजो बलसम्पदा पितृव्यम् ।
न विलङ्घयति स्म मेदिनीशं स्थितिमाक्रामति किं महानुभावः ॥२५
ऋतुभिः सकलैः सदा परीतं विरुवन्मत्तमधुव्रतान्यपुष्टम् ।
वनमिन्द्रवनाभिभाविशोभं युवराजः समकारयद्विचित्रम् ॥२६
ललितेन विलासिनीजनेन व्यहरत्तत्र सह त्रिकालरम्ये ।
सहकारतले रतिद्वितीयं[2] स्थितमन्वेष्टुमि रादनङ्गम् ॥२७
नरनाथ पतेश्च लक्ष्मणायाः प्रियसूनुः प्रथमो विशाखनन्दी ।
अभवन्नवयौवनेन मत्तो मदनेनापि निरङ्कुशः करीव ॥२८
स कदाचिदुदीक्ष्य वीक्षणीयं युवराजस्य वनं मदेभगामी ।
जननीं प्रणिपत्य वर्जितान्नस्तदुपादाय दिशेति याचते स्म ॥२९
तनयाय वनं प्रदत्स्व राजन्यदि कार्यं मम जीविते तवास्ति ।
इति सा रहसि स्ववल्लभत्वादनुबन्धेन नराधिपं बभाषे ॥३०
सहसा वचनेन वल्लभाया युवराजे स्वहितैकमानसेऽपि ।
अगमद्विकृतिं विशाखभूतिः प्रियजानेः स्वजनो हि वैरिवर्गः ॥३१

के साथ श्रीधर गुरु के चरणकमलों के मूल में जाकर जिनदीक्षा धारण कर ली ॥ २३ ॥ जिसने शत्रुओं के समूह को जीत लिया है तथा काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य-इन छह अन्तरङ्ग शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर ली है ऐसे विशाखभूति के समीप जाकर राज्यलक्ष्मी उस तरह निरन्तर वृद्धि को प्राप्त हुई जिस तरह कल्पवृक्ष के समीप जाकर कल्पलता वृद्धि को प्राप्त होती है ॥ २४ ॥ युवराज यद्यपि नीति, वीरश्री और शक्तिरूप सम्पदा के द्वारा अधिक था तो भी वह अपने चाचा राजा विशाखभूति का कभी उल्लङ्घन नहीं करता था सो ठीक ही है; क्योंकि महान् पुरुष क्या मर्यादा का उल्लङ्घन करते हैं ? अर्थात् नहीं करते ॥ २५ ॥ तदनन्तर युवराज ने एक ऐसा अनोखा बाग बनवाया जो समस्त ऋतुओं से सदा व्याप्त रहता था, जिसमें मत्त भौंरे और कोयलें शब्द करती रहती थीं तथा जिसकी शोभा इन्द्र के नन्दनवन को तिरस्कृत करनेवाली थी ॥ २६ ॥ वह तीनों काल में रमणीय रहनेवाले उस बाग में सुन्दर स्त्रियों के साथ विहार करता था जिससे ऐसा जान पड़ता था मानों आम्रवृक्ष के नीचे रतिसहित बैठे हुए कामदेव को आदर-पूर्वक खोजने के लिये ही विहार करता था ॥ २७ ॥ राजा विशाखभूति और उसकी स्त्री लक्ष्मणा का विशाखनन्दी नाम का प्रथम प्रियपुत्र था जो नवयौवन से मत्त था तथा काम से हाथी के समान निरङ्कुश हो रहा था ॥ २८ ॥ मदोन्मत्त हाथी के समान चलनेवाले विशाखनन्दी ने किसी समय युवराज के उस दर्शनीय बाग को देखकर खाना-पीना छोड़ दिया और माता के पास जाकर याचना की कि वह बाग युवराज से लेकर मुझे देदो ॥ २९ ॥ माता को पुत्र बहुत ही प्यारा था इसलिये उसने एकान्त में आग्रहपूर्वक राजा से कहा कि हे राजन् ! यदि तुम्हें मेरे जीवन से प्रयोजन है तो पुत्र के लिये बाग देदो ॥ ३० ॥ युवराज यद्यपि अपने हित में

१. पक्षं ब० । २. स्थिति म० ।

अथ किङ्करणीयताकुलेन द्रुतमाहूय रहस्यमात्यवर्गम् ।
तमुदन्तमशेषमाचचक्षे क्षितिनाथेन तदुत्तरं च पृष्टम् ॥३२
विमलेतरया दृशैव राज्ञो नयहीनामवगम्य चित्तवृत्तिम् ।
इति वाचमुदाजहार कीर्तिः शिरसा मन्त्रिगणेन चोदितार्थः ॥३३
मनसा क्रियया च विश्वनन्दी तव भूवल्लभ जातुचिन्न दुष्टः ।
उपगम्य चरैरलक्ष्यचेष्टैर्बहुशोऽस्माभिरसौ परीक्षितश्च ॥३४
प्रणतस्य समस्तमौलवर्गैर्नयसंपादितविक्रमक्रमस्य ।
यदि तस्य जिगीषुतास्ति राजन् किमसाध्यं सकले धरातलेऽपि ॥३५
अनुकूलतमेऽपि सोदरस्य प्रियपुत्रे विमुखत्वमभ्युपैति ।
भवतः स्थितिशालिनोऽपि बुद्धिर्धिगिमां वैरकृतां नरेन्द्रलक्ष्मीम् ॥३६
न विषं मरणस्य हेतुभूतं न तमो दृष्टिपथावृतिप्रवीणम् ।
बहुदुःखकरं न चापि घोरं नरकं न्यायविदः कलत्रमाहुः ॥३७
नयमार्गविदांवरस्य युक्तं न तव स्त्रीहृदयेप्सितं विधातुम् ।
असतां वचने प्रवर्तमानो विपदां याति हि पात्रतामवश्यम् ॥३८

---

एकचित्त था—सदा राजा के हित का विचार रखता था तो भी विशाखभूति स्त्री के कहने से उस पर विकारभाव को प्राप्त हो गया सो ठीक ही है; क्योंकि स्त्री के प्रेमी मनुष्य के लिये स्वजन भी शत्रुरूप हो जाता है ॥ ३१ ॥ तदनन्तर क्या करना चाहिये इस विषय की आकुलता से युक्त राजा ने शीघ्र ही एकान्त में मन्त्रिमण्डल को बुलाकर वह सब समाचार कहा और उसका उत्तर पूछा ॥ ३२ ॥ मन्त्रियों के समूह ने शिर हिला कर जिसे प्रेरित किया था ऐसा कीर्ति नाम का मन्त्री, मलिन दृष्टि के द्वारा ही राजा की नीतिभ्रष्ट मनोवृत्ति को जानकर इस प्रकार के वचन बोला ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! विश्वनन्दी मन से तथा क्रिया से कभी भी तुम्हारे विरुद्ध नहीं है । हमने स्वयं समीप जाकर तथा गुप्तचरों के द्वारा उसकी अनेक वार परीक्षा की है ॥ ३४ ॥ जिसे समस्त मौलवर्ग—मन्त्री आदि प्रमुख लोग नमस्कार करते हैं तथा जिसके पराक्रम की प्रवृत्ति नीतिपूर्ण है ऐसे उस युवराज को यदि विजय की इच्छा होती—तुम्हें परास्त कर वह राज्य प्राप्त करना चाहता तो हे राजन् ! उसके लिए समस्त पृथिवीतल पर असाध्य क्या है ? अर्थात् कुछ भी नहीं है ॥ ३५ ॥ मर्यादा से सुशोभित रहने पर भी आपकी बुद्धि भाई के उस प्रियपुत्र में जो कि अत्यन्त अनुकूल रहता है, प्रतिकूलता को प्राप्त हो रही है; अतः वैर को उत्पन्न करनेवाली इस राजलक्ष्मी को धिक्कार है ॥ ३६ ॥ मरण का कारण विष कोई वस्तु नहीं है, दृष्टिपथ के रोकने में निपुण अन्धकार कुछ नहीं है और बहुत दुःख उत्पन्न करनेवाला भयङ्कर नरक भी दूसरा नहीं है । न्याय के ज्ञाता पुरुष स्त्री को ही विष, अन्धकार और भयंकर नरक कहते हैं ॥ ३७ ॥ आप तो नीति-मार्ग के जाननेवालों में श्रेष्ठ हैं अतः आपको स्त्री का मनचाहा कार्य करना उचित नहीं है। असत्पुरुषों के वचन में प्रवृत्ति करनेवाला मनुष्य अवश्य ही विपत्तियों की पात्रता को प्राप्त होता

---

१. मौलिवर्गै म०, मौललोकैः ब० ।

न ददाति वनं स याच्यमानो भवता तद्गतरम्यतानुरक्तः ।
अवलोकय नाथ शुद्धबुद्ध्या ननु कस्याभिमते मतिर्न लुब्धा ॥३९
अनवाप्य वनं प्रयासि कोपं प्रियया वाक्कशया प्रताड्यमानः ।
हरणाय हठात्प्रवर्तसे चेत्प्रतिपक्षस्य तदानपेक्ष्य पक्षम् ॥४०
स्थितिहीनमिति प्रतीतसत्त्वाः सकलास्त्वामपहाय राजमुख्याः ।
उपयान्ति तदा तमेव धीरं भुवि विख्यातनदा इवाम्बुराशिम् ॥४१
विजितान्यनरेश्वरोऽपि राजन्युवराजस्य पुरो न भासि युद्धे ।
कुमुदाकरबन्धुवद्दिनादौ किरतो रश्मिचयं सहस्ररश्मेः ॥४२
अथवा निहतः स युद्धरङ्गे भवता दैववशेन वा कथंचित् ।
पिदधाति जगज्जनापवादो बहुले नक्तमिवान्धकारराशिः ॥४३
अनपेतनयं विपाकरम्यं वचनं कर्णरसायनं बुधानाम् ।
हितमित्यभिधाय मन्त्रिमुख्ये विरते प्रत्यवदन्नराधिनाथः[1] ॥४४
इदमीदृशमेव यत्प्रणीतं भवता कृत्यविदा तदेव कृत्यम् ।
तमुपायमुदीरयार्य[2] येन क्षतहीनं तदवाप्यते सुखेन ॥४५
इति तद्वचनं निशम्य पत्युः पुनरूचे सचिवो विचारदक्षः ।
तमुपायवरं वयं न विद्मः कुशलो यस्तदवाप्तये विपाके ॥४६

है ॥ ३८ ॥ आप याचना करते हैं और वन की सुन्दरता में अनुरक्त युवराज वन को नहीं देता है तो हे स्वामिन् ! यहाँ आप शुद्ध वुद्धि से—पक्षपातरहित दृष्टि से देखिये । इष्ट वस्तु में किसकी वुद्धि लुब्ध नहीं होती ? अर्थात् सभी की वुद्धि लुब्ध रहती है ॥ ३९ ॥ यदि वन को न पाकर आप क्रोध को प्राप्त होते हैं अथवा स्त्री के द्वारा वचनरूपी कोड़ा से ताड़ित होते हुए विरोधी के पक्ष की उपेक्षा कर हठपूर्वक हरण करने के लिये प्रवृत्त होते हैं तो शक्तिसम्पन्न समस्त प्रमुख राजा 'यह नीति से भ्रष्ट है' ऐसा समझ आपको छोड़कर उसी धीर-वीर के पास उस प्रकार चले जावेंगे जिसप्रकार कि पृथिवी पर प्रसिद्ध नद समुद्र के पास चले जाते हैं ॥ ४०–४१ ॥ हे राजन् ! यद्यपि आपने अन्य राजाओं को जीत लिया है तो भी युद्ध में युवराज के आगे आप उस तरह सुशोभित नहीं हो सकते जिस तरह कि दिन के प्रारम्भ में किरण-समूह को विखेरनेवाले सूर्य के सामने चन्द्रमा सुशोभित नहीं होता ॥ ४२ ॥ अथवा दैववश युद्ध के मैदान में वह किसी तरह आपके द्वारा मारा भी गया तो जिस प्रकार कृष्णपक्ष में अन्धकार की राशि रात्रि को आच्छादित कर लेती है उसी प्रकार लोकापवाद जगत् को आच्छादित कर लेगा ॥ ४३ ॥ इस प्रकार नीति युक्त, फलकाल में रमणीय तथा विद्वानों के लिये कर्णप्रिय हितकारी वचन कह कर जब प्रधानमन्त्री चुप हो गया तब राजा ने इसका उत्तर दिया ॥ ४४ ॥ राजा ने कहा कि कार्य के जाननेवाले आपने जो कार्य कहा है यह यद्यपि ऐसा ही है तथापि हे आर्य ! वह उपाय बताओ कि जिससे किसी हानि के बिना ही सुख से वह वन प्राप्त किया जाय ॥ ४५ ॥ राजा के यह वचन सुन कर विचार करने में चतुर मन्त्री ने फिर कहा कि हम लोग उस श्रेष्ठ उपाय को नहीं जानते हैं जो उस वन की प्राप्ति के लिये फलकाल में

१. नराधिराजः ब० ।  २. तदुपाय म० ।

यदि वेत्सि विधत्स्व तं स्वबुद्धया मतयो हि प्रति पूरुषं विभिन्नाः ।
ननु कृत्यविधौ प्रमाणमीशः सचिवोऽपि स्वमतं प्रवक्तुमीशः ॥४७
इति वाचमुदीर्य मन्त्रिमुख्ये विरते मन्त्रिगणान्विसर्ज्य राजा ।
मनसा स्वयमाकलय्य किंचित्तरसाहूय युवाधिपं वभाषे ॥४८
भवता विदितो न किं प्रतीतः प्रतिकूले पथि कामरूपनाथः ।
मम वर्तत इत्यहं विहन्तुं द्रुतमभ्येमि तमाप्तपुत्र पश्चात् ॥४९
इति तद्वचनं निशम्य सम्यक् प्रणिपत्यैवमुवाच विश्वनन्दी ।
मयि तिष्ठति कस्तव प्रयासः क्षितिप प्रेषय मामम् विजेष्ये ॥५०
प्रतिपक्षमनाप्य मत्प्रतापो भुजयोरेव चिरं विलीयमानः ।
नरनाथ न जातु वीक्षितो यः परमाविःक्रियतां त्वया स तत्र ॥५१
इति गामभिधाय सावलेपां पुनरप्यानतपूर्वकायमीशः ।
विससर्ज तमेव सोऽप्ययासीत्प्रविधायोपवनस्य चाभिरक्षाम् ॥५२
दिवसैरथ सम्मितैः स्वदेशं तरसातीत्य नयेन संगताभिः ।
पथि राजककोटिभिः परीतो रिपुदेशस्य समीपमाससाद ॥५३
प्रविशन्नथ दूरतः सभान्तं प्रतिहारेण सहान्यदा प्रतीतः ।
व्रणपट्टकबद्धसर्वदेहो युवराजा ददृशे वनाधिरक्षः ॥५४
प्रणनाम निवेशितेन भूम्यां शिरसा नाथमनाथवत्सलं सः ।
अभिसद्य च विष्टरोपविष्टं स्थितवांस्तत्प्रियदृष्टिदत्तदेशे ॥५५

---

अच्छा उपाय कहा जा सके ॥ ४६ ॥ यदि आप जानते हैं तो अपनी वुद्धि से उस उपाय को करो क्योंकि वुद्धियाँ प्रत्येक पुरुष की विभिन्न प्रकार की होती हैं। यह निश्चित है कि कार्य करने में राजा ही प्रमाण होता है मन्त्री तो अपना मत प्रकट करने में ही समर्थ होता है ॥ ४७ ॥ इस प्रकार के वचन कह कर जव प्रधान मन्त्री चुप हो गया तव राजा ने मन्त्रिगणों को विदाकर मन से स्वयं ही कुछ विचार किया और शीघ्र ही युवराज को वुलाकर कहा ॥ ४८ ॥ हे भले पुत्र ! यह क्या तुम्हें विदित नहीं है कि कामरूप का प्रख्यात राजा मेरे विरुद्ध मार्ग में प्रवृत्ति कर रहा है इसलिये उसे नष्ट करने के लिए मैं शीघ्र ही उसके सन्मुख जाता हूँ ॥४९॥ राजा के इस वचन को सुनकर, युवराज विश्वनन्दी ने अच्छी तरह प्रणाम कर इस प्रकार कहा कि हे राजन् ! मेरे रहते हुए आपका प्रयास क्या है ? आप मुझे भेजिये, मैं इसे जीतूँगा ॥ ५० ॥ मेरा प्रताप शत्रु को न पाकर चिरकाल से भुजाओं में ही विलीन होता आ रहा है। हे राजन् ! आपने उसे कभी देखा भी नहीं है अव उसे कामरूप के राजा पर अच्छी तरह प्रकट होने दिया जाय ॥ ५१ ॥ इस प्रकार के गर्वपूर्ण वचन कह विश्वनन्दी ने फिर से राजा को शिर झुका कर प्रणाम किया। फलस्वरूप राजा ने उसे ही विदा किया और वह भी उपवन की रक्षा कर कामरूप गया ॥ ५२ ॥ तदनन्तर कुछ ही दिनों में वेग से अपने देश को लाँघ कर वह शत्रु देश के समीप जा पहुँचा। मार्ग में वह नीतिपूर्वक मिले हुए अनेक राजाओं के दलों से संयुक्त होता जाता था ॥ ५३ ॥ किसी एक दिन युवराज ने द्वारपाल के साथ सभा में प्रवेश करते हुए पूर्व परिचित वनरक्षक को दूर से देखा। वनरक्षक के समस्त शरीर पर घावों की पट्टियाँ वँधी हुई थी ॥ ५४ ॥ वनरक्षक ने अनाथों के

क्षणमात्रमथोपविश्य पूर्वं व्रणितैरेव निवेदितं शरीरैः ।
पुनरुक्तमिवेश्वरेण पृष्टो निजगादागमनस्य कारणं सः ॥५६
नरनाथपतेरनुज्ञयास्मानवमत्योपवनं विशाखनन्दी ।
विशति स्म भवत्प्रतापयोग्यं तदपि श्रोष्यसि यत्कृतं च रक्षैः ॥५७
इति तेन निवेदितां विदित्वा वनवार्तां कुपितोऽपि विश्वनन्दी ।
अवधीरयति[1] स्म धीरचित्तः कथया तामथ लीलयान्ययैव[2] ॥५८
महतीमथ तस्य कारयित्वा सहसा स्नानपुरस्सरां सपर्याम् ।
विबभावधिपः स च प्रसादं पुनरासाद्य नमस्ययावनम्रः ॥५९
अथ तेन नयैः प्रतापशक्त्या परया च प्रवणीकृतः सपत्नः ।
प्रणिपत्य करं वितीर्य सारं विनिवृत्यापि तदाज्ञया जगाम ॥६०
निरवर्तत वेगतो युवेशः सफलीकृत्य ततस्तदा तदाज्ञाम् ।
स्वपुरं प्रतिपूज्य राजलोकं विसृजन्नप्रतिमः प्रतिप्रयाणम् ॥६१
अवलोकयति स्म स स्वदेशं तरसा प्राप्य पलायमानलोकम् ।
किमिदं कथयेति तेन पृष्टो निजगादेत्यनिरुद्धनामधेयः ॥६२

---

साथ स्नेह करनेवाले तथा सिंहासन पर बैठे हुए अपने स्वामी के समीप जाकर उन्हें पृथिवी पर झुके शिर से प्रणाम किया और प्रणाम के पश्चात् वह उनकी प्रेमपूर्ण दृष्टि द्वारा प्रदत्त स्थान पर बैठ गया ॥ ५५ ॥ तदनन्तर क्षणभर बैठकर स्वामी द्वारा पूछे गये वनरक्षक ने अपने आने का कारण कहा सो उसका वह कहना पुनरुक्त के समान हुआ, क्योंकि घावों से युक्त शरीर के द्वारा वह कारण पहले ही कह दिया गया था ॥ ५६ ॥ उसने कहा कि राजा की आज्ञा से हम सबको तिरस्कृत कर **विशाखनन्दी** उपवन में प्रविष्ट हो चुका है। इस संदर्भ में रक्षकों ने आपके प्रताप के योग्य जो कुछ किया है उसे भी आप सुनेंगे ॥ ५७ ॥ इस प्रकार वनरक्षक के द्वारा कहा हुआ वन का समाचार जान कर **विश्वनन्दी** यद्यपि कुपित तो हुआ तो भी धीर-वीर चित्त के धारक उसने लीलापूर्वक दूसरी कथा छेड़कर उस समाचार को उपेक्षित कर दिया ॥ ५८ ॥ तदनन्तर **विश्वनन्दी** ने शीघ्र ही उस वनरक्षक का स्नान सहित बहुत सत्कार कराया। सेवक के इस सत्कार से राजा सुशोभित हुआ और राजा से प्रसाद को पाकर वह सेवक भी अतिशय नम्र हुआ ॥ ५९ ॥ पश्चात् युवराज **विश्वनन्दी** ने नीति तथा बहुत भारी प्रताप के बल से शत्रु को अधीन किया जिससे उसने आकर युवराज को प्रणाम किया, अत्यन्त श्रेष्ठ कर प्रदान किया और उसके अनन्तर वह युवराज की आज्ञा से लौट कर वापस चला गया ॥ ६० ॥ तदनन्तर युवराज, राजा **विशाखभूति** की आज्ञा को सफलकर वेग से अपने देश की ओर लौटा। लौटते समय उपमारहित युवराज प्रत्येक पड़ाव पर राजाओं को सन्मानित कर विदा करता जाता था ॥ ६१ ॥ शीघ्र ही स्वदेश को प्राप्त-कर उसने देखा की बहुत-से लोग भागे जा रहे हैं। 'यह क्या है कहो' इस प्रकार युवराज के पूछने पर अनिरुद्ध नामक किसी मनुष्य ने कहा कि हे नाथ ! **विशाखनन्दी** आपके वन को चारों ओर से

---

१. अवधारयति स्म ब० ।　　२. लीलमान्यथैव म० ।

परितोऽपि वनं विशाखनन्दी तव तद् दुर्गरतं विधाय भीमम् ।
भवता सह वाञ्छतीश योद्धुं नरनाथो युवयोः स तुल्यवृत्तिः ॥६३
तदवेत्य पलायते जनान्तो द्रुतमाशङ्क्य किमप्ययं भयेन ।
कथितं च मया यथाप्रवृत्तं तदिदं देव परं न वेद्मि किञ्चित् ॥६४
इति तद्वचनेन विश्वनन्दी स विचिन्त्येति जगाद धीरनादः ।
त्रपते मम यत्र चित्तवृत्तिस्तदुपादाय पुरःस्थितं च धामा ॥६५
विनिवृत्य यदि प्रयामि पश्चादभयः कोऽपि निवर्तते न भृत्यः ।
यदि हन्मि ततो जनापवादो वद किं कृत्यमकृत्यमप्यथैकम् ॥६६
पुनरित्यधिपेन नोदितः सन्सचिवः स स्फुटमित्युदाजहार ।
नरनाथ यथा च वीरलक्ष्मीर्विमुखो नैव भवेत्तदेव कृत्यम् ॥६७
अभवद्विमुखो भवान्न तस्मिन्वनमाकर्ण्य हृतं पुरापि देव ।
अपहृत्य च स त्वदीयमेव प्रसभं हन्तुमपीहते भवन्तम् ॥६८
इदमद्भुतमीदृशेऽपि कोपो भवतस्तत्र न जायते कथं वा ।
प्रतिकूलगतं भनक्ति लोके द्रुममत्युद्धतमापगारयोऽपि ॥६९
यदि च त्वयि तस्य बन्धुबुद्धिः किमु न प्रेषयतीति दूतमेकम् ।
विहितागसि च प्रयाति कोपं मयि भीत्या रचिताञ्जलौ किमार्यः ॥७०

---

अत्यन्त भयंकर दुर्ग वना कर आपके साथ युद्ध करने की इच्छा कर रहा है जब कि राजा आप दोनों पर एक समान वृत्ति वाला है ॥ ६२–६३ ॥ युद्ध का समाचार जान यह देश, भय से कुछ आशङ्का करता हुआ शीघ्र ही भाग रहा है। हे देव ! यह जैसा हो रहा है वह मैंने कहा इसके सिवाय मैं कुछ नहीं जानता हूँ ॥ ६४ ॥ इस प्रकार के उसके वचनों से विश्वनन्दी कुछ विचार कर वोला। वोलते समय उसके वचन वहुत ही गंभीर निकल रहे थे। वह कहने लगा कि मेरी मनोवृत्ति जिस विषय में लज्जित होती थी विधाता उसी विषय को लेकर आगे खड़ा हो गया ॥ ६५ ॥ यदि लौट कर पीछे जाता हूँ तो यह ठीक नहीं है; क्योंकि कोई भी निर्भय सेवक लौटता नहीं है। यदि **विशाखनन्दी** को मारता हूँ तो लोकापवाद होता है। इस प्रकार दोनों कार्य यद्यपि अकृत्य हैं, करने योग्य नहीं हैं तो भी मेरे करने योग्य कोई एक कार्य वताइये। इस प्रकार राजा के द्वारा वार-वार प्रेरित होने पर मन्त्री ने स्पष्ट रूप से यह कहा कि हे राजन् ! जिस तरह वीरलक्ष्मी विमुख न हो वही कार्य करने योग्य है ॥ ६६–६७ ॥ हे देव ! यद्यपि आपने यह पहले ही सुन रखा था कि **विशाखनन्दी** ने वन का हरण कर लिया है तो भी आप उसके विरुद्ध नहीं हुए। अव वह आपकी ही वस्तु का अपहरण कर हठपूर्वक आपको ही मारने की चेष्टा कर रहा है ॥ ६८ ॥ यह आश्चर्य की वात है कि इस प्रकार की दुष्टता करने पर भी उसपर आपका क्रोध क्यों नहीं उत्पन्न हो रहा है ? लोक में प्रतिकूलता को प्राप्त हुए अतिशय उन्नत वृक्ष को नदी का वेग भी तो उखाड़ देता है ॥६९॥ यदि आपमें उसकी वन्धुवुद्धि है—वह आप को अपना भाई समझता है तो एक दूत क्यों नहीं भेजता ? अर्थात् दूत भेज कर क्षमा क्यों नहीं माँग लेता ? अपराध हो जाने पर यदि मैं भय से हाथ जोड़ लेता हूँ तो क्या आप मुझ पर क्रोध को प्राप्त होते हैं ? अर्थात् नहीं होते। भावार्थ—

---

१. अवधारयति स्म व० । २. लीलयान्यथैव म० ।

कृतभूरिपराभवेऽपि शत्रौ प्रतिलोमे न करोति पौरुषं यः ।
प्रतिविम्बितमीक्षते स पश्चान्निजनारीमुखदर्पणे कलङ्कम् ॥७१
अयमेव पराक्रमस्य कालो भवतो मानवतामधीश्वरस्य ।
कथितं च मया विचार्य कार्यं सदृशं त्वद्भुजयोरिदं न चान्यत् ॥७२
इति विक्रमशालिनां मनोज्ञं वचनं न्यायविदां च तस्य मत्वा ।
अविलम्बितमेव विश्वनन्दी प्रययावन्यरिदुर्गमुग्रकोपात् ॥७३

## वसन्ततिलकम्

सेनामथ प्रमुदितां प्रधनागमस्य दूरे निवेश्य सुभटैः सह कैश्चिदेव ।
दुर्गावलोकनपदेन जगाम वेगाद्युद्धे निधाय हृदयं युवराजसिंहः ॥७४
प्रापत्तदप्रतिमसालमलङ्घ्यखातं नानाविधैः परिगतं परितोऽपि यन्त्रैः ।
विख्यातशूरनिकुरम्बकपाल्यमानं स्थानान्तरोच्छ्रितसितध्वजवीजिताशम् ॥७५
उत्प्लुत्य खातमचिरेण विलङ्घ्य सालं भग्ने समं रिपुबलेन निशातखड्गे ।
उत्पाटितेन सहसैव शिलामयेन स्तम्भेन भासुरकरो रिपुमाप कोपात् ॥७६
आयान्तमन्तकनिभं तमुदग्रसत्त्वमालोक्य वेपथुगृहीतसमस्तगात्रः ।
तस्थौ कपित्थतरुमेत्य विशाखनन्दी मन्दीकृतद्युति वहन्वदनं भयेन ॥७७

---

उद्यान का अपहरण कर लेने पर भी यदि उसके हृदय में आप के प्रति बन्धुत्व का भाव होता तो वह दूत भेज कर अपने उस भाव को प्रकट करता और इस स्थिति में आपका क्रोध न करना भी उचित ठहरता । परन्तु उसने अपराध करने पर भी कोई दूत नहीं भेजा इससे सिद्ध है कि उनके हृदय में आपके प्रति कोई बन्धुत्व का भाव नहीं है । इसलिये उसके प्रति आपके हृदय में क्रोध का उत्पन्न होना उचित ही है ॥ ७० ॥ बहुत भारी तिरस्कार करनेवाले विरुद्ध शत्रु पर भी जो पौरुष नहीं करता है वह पीछे अपनी स्त्री के मुख-रूपी दर्पण में प्रतिविम्बित कलङ्क को देखता है अर्थात् स्त्रियों के समक्ष उसे लज्जित होना पड़ता है ॥ ७१ ॥ आप मानी मनुष्यों के अधिपति हैं अतः आपके पराक्रम का यही काल है । मैंने यह विचार कर कार्य कहा है । तुम्हारी भुजाओं के अनुरूप यही कार्य है, अन्य नहीं ॥ ७२ ॥ इस प्रकार मंत्री के पराक्रमशाली तथा नीतिज्ञ मनुष्यों के प्रिय, वचनों को स्वीकृत कर विश्वनन्दी तीव्र क्रोध से शीघ्र ही शत्रु के दुर्ग की ओर चल पड़ा ॥ ७३ ॥ तदनन्तर युद्ध का अवसर आने से प्रसन्न सेना को दूर खड़ी कर श्रेष्ठ युवराज युद्ध में हृदय लगा कर कुछ ही वीरों के साथ दुर्ग देखने के बहाने वेग से गया ॥ ७४ ॥ जिसका अनुपम कोट है, जो अलंघनीय परिखा से युक्त है, जो चारों ओर नाना प्रकार के यन्त्रों से घिरा हुआ है, प्रसिद्ध शूर वीरों का समूह जिसकी रक्षा कर रहा है तथा बीच-बीच में फहराती हुई सफेद पताकाओं से जो दिशाओं को कम्पित कर रहा है ऐसे दुर्ग को वह प्राप्त हुआ ॥ ७५ ॥ वह शीघ्र ही परिखा को तैर कर तथा कोट को लाँघ कर शत्रु की सेना को नष्ट करने लगा । शत्रुदल के साथ-साथ जब उसकी तीक्ष्ण तलवार भग्न हो गई तब वह शीघ्र ही उखाड़े हुए पत्थर के एक खम्भा से हाथ को सुशोभित करता हुआ क्रोधवश शत्रु पर झपटा ॥ ७६ ॥ यमराज के समान शक्तिशाली युवराज को आता देख भय से जिसका समस्त शरीर काँपने लगा ऐसा विशाखनन्दी निष्प्रभ मुख को धारण करता हुआ कैंथा के वृक्ष की ओट में आकर खड़ा हो गया ॥ ७७ ॥ परन्तु

तस्मिंस्तरावपि समं स्वमनोरथेन प्रोन्मूलिते महति तेन महाबलेन।
सत्रासरावरचिताञ्जलिना प्रपेदे भीत्या नमन्नशरणः शरणं तमेव ॥७८
पादानतं तमवलोक्य विहीनसत्त्वं सव्रीडमाप सहसा प्रविहाय कोपम्।
नूनं भयावनतचेतसि शात्रवेऽपि प्रख्यातपौरुषनिधिः स्वयमेति लज्जाम् ॥७९
मूर्धानमानतमुदस्य तदा तदीयं पर्यस्तरत्नमुकुटं स करद्वयेन।
तस्मै ददावभयमूर्जितसाहसानां युक्तं तदेव महतां शरणागतेषु ॥८०
कृत्वाहमीदृशमनात्मसमं कथं वा स्थास्यामि तस्य पुरतोऽत्र विशाखभूतेः।
इत्याकलय्य हृदयेन गृहीतलज्जो राज्यं विहाय तपसे निरगादगारात् ॥८१
यान्तं तदा चरितमाचरितुं यतीनां रोद्धुं शशाक समुपेत्य न तं पितृव्यः।
पादानतोऽपि सकलैः सह बन्धुवर्गैः किंवा महान् व्यवसिताद्विनिवृत्य याति ॥८२
उल्लङ्घ्य मन्त्रिवचनं विहितं पुरा यत् तस्मात्तदानुशयमाप्य नरेश्वरोऽपि।
लोकापवादचकितः स्वसुते स तस्मिन् लक्ष्मीं निधाय सकलां तदनु प्रतस्थे ॥८३
गत्वा महीपतिभिराशु समं सहस्रैः संभूतपादयुगलं प्रणिपत्य मूर्ध्ना।
दीक्षां विरेजतुरुभावपि तौ गृहीत्वा पुंसां तपो ननु विभूषणमेकमेव ॥८४
कृत्वा तपश्चिरतरं स विशाखभूतिः सोढ्वा परीषहगणानथ दुर्निवारान्।
हित्वा त्रिशल्यमनघं दशमं समापत् द्व्यष्टाम्बुधिस्थितिमनल्पसुखं तु कल्पम् ॥८५

---

महाबलवान् युवराज ने अपने मनोरथ के साथ-साथ जब उस महान् वृक्ष को भी उखाड़ लिया तब वह शरणरहित हो भय से नम्रीभूत होता तथा भयपूर्ण शब्दों के साथ हाथ जोड़ता हुआ उसी युवराज की शरण को प्राप्त हुआ ॥ ७८ ॥ जो चरणों में नम्रीभूत है, जिसकी शक्ति क्षीण हो चुकी है तथा जो लज्जा से भरा है ऐसे उस विशाखनन्दी को देख युवराज ने शीघ्र ही क्रोध छोड़ कर उसे स्वीकृत किया सो ठीक ही है; क्योंकि प्रसिद्ध पौरुष का भाण्डार पुरुष भयभीत शत्रु के ऊपर भी निश्चय से लज्जा को प्राप्त होता है ॥ ७९ ॥ जिसका रत्नमय मुकुट नीचे गिर गया था ऐसे उसके नम्रीभूत मस्तक को युवराज ने उसी समय दोनों हाथों से उठा कर उसे अभयदान दिया सो ठीक ही है क्योंकि अत्यन्त साहसी महापुरुषों का शरणागत मनुष्यों के विषय में वही व्यवहार उचित है ॥ ८० ॥ मैं अपने अननुरूप इस प्रकार के कार्य कर के उस विशाखभूति के आगे किस प्रकार खड़ा होऊँगा ? ऐसा हृदय से विचार कर लज्जित होता हुआ युवराज राज्य छोड़ तप के लिये घर से निकल पड़ा ॥ ८१ ॥ उस समय मुनियों के चारित्र का आचरण करने के लिये जाते हुए युवराज को चाचा विशाखभूति रोकने के लिये समर्थ नहीं हो सका सो ठीक ही है; क्योंकि समस्त बन्धुवर्ग भले ही चरणों में नम्रीभूत हो कर रोकें तो भी महान् पुरुष क्या अपने निश्चय से लौट कर पीछे जाता है ? अर्थात् नहीं जाता ॥ ८२ ॥ मन्त्री के वचनों का उल्लङ्घन कर पहले जो किया था उससे राजा विशाखभूति भी उस समय पश्चात्ताप को प्राप्त हुआ ? फलस्वरूप लोकापवाद से चकित होता हुआ वह भी समस्त लक्ष्मी अपने पुत्र के लिये देकर युवराज के पीछे चल पड़ा अर्थात् उसने भी दीक्षा लेने का निश्चय कर लिया ॥ ८३ ॥ विश्वनन्दी और विशाखभूति दोनों ने शीघ्र ही एक हजार राजाओं के साथ जाकर संभूत नामक गुरु के चरणयुगल में शिर से प्रणाम किया और दोनों ही उनके समीप दीक्षा लेकर सुशोभित होने लगे सो ठीक ही है; क्योंकि एकमात्र तप ही मनुष्यों का अद्वितीय आभूषण है ॥ ८४ ॥ तदनन्तर विशाखभूति चिरकाल तक तप कर,

### वंशस्थम्

अथावगम्याशु विशाखनन्दिनं विवर्जितं दैव पराक्रमक्रमैः।
विजित्य युद्धे समुपाददे श्रियं पुरेण दायादमहीपतिः समम् ॥८६

### उपजातिः

आत्मम्भरित्वादपहाय मानं तमेव दूतक्रियया सिषेवे।
महीपतिः प्रागयमित्यशङ्कं निर्दिश्यमानोऽपि जनाङ्गलीभिः ॥८७
अथैकदात्युग्रतपोविभूतिर्मासोपवासेन कृशीकृताङ्गः।
प्रोत्तुङ्गहर्म्यां मथुरां स्वकाले विवेश भिक्षां प्रति विश्वनन्दी ॥८८
शृङ्गप्रहारेण ेः पतन्तं रथ्यामुखे साधुमसाधुवृत्तः।
जहास वीक्ष्य विशाखनन्दी वाराङ्गना सौधतलाधिरूढः ॥८९
जगाद चेदि क्व गतं वलं ते विजित्य सेनां सकलां सदुर्गाम्।
उन्मूलितो येन शिलाविशाल-स्तम्भः कपित्थश्च पुरा तदद्य ॥९०

### वसन्ततिलकम्

आकर्ण्य तस्य वचनं प्रविलोक्य तं च क्षान्तिं विहाय विनिवृत्य तथैव गत्वा।
कृत्वा निदानममुचन्मुनिरात्मदेहं कोपो हि कारण मनर्थपरम्परायाः ॥९१

---

दुर्निवार परीषहों के समूह को सहन कर तथा मिथ्यात्व माया और निदान इन तीन शल्यों को छोड़ कर अट्ठारह सागर की आयु वाले वहुत भारी मुख से सम्पन्न दशम स्वर्ग को प्राप्त हुआ ॥ ८५॥ तदनन्तर विशाखनन्दी को शीघ्र ही दैव और पराक्रम से रहित जान उसके भागीदार अन्य राजा ने युद्ध में उसे जीतकर नगर के साथ-साथ उसकी सब सम्पत्ति छीन ली ॥ ८६ ॥ 'पेट भरना है' इस अभिप्राय से विशाखनन्दी मान छोड़ कर दूत क्रिया से उसी विजेता राजा की सेवा करने लगा जब कि लोग अङ्गुलियों द्वारा निःशङ्क होकर परस्पर बताया करते थे कि यह पहले का राजा है ॥ ८७ ॥ तदनन्तर एक मास के उपवास से जिनका शरीर अत्यन्त कृश हो गया था ऐसे उग्रतपस्वी विश्वनन्दी मुनि ने योग्य समय भिक्षा के उद्देश्य से ऊँचे-ऊँचे महलों से युक्त मथुरा नगरी में प्रवेश किया ॥ ८८ ॥ प्रवेश करते ही गली के प्रारम्भ में एक पशु ने सींगों से उस मुनि पर प्रहार किया जिससे वे गिर पड़े। उन्हें गिरता देख दुराचारी विशाखनन्दी जो कि एक वेश्या की छत पर बैठा था हँसने लगा ॥ ८९ ॥ उसने कहा कि आज तुम्हारा वह बल कहाँ गया जिसने पहले दुर्गसहित समस्त सेना को जीत कर पत्थर का विशाल खम्भा और कैंथ का वृक्ष उखाड़ा था ॥ ९० ॥ उसके वचन सुन मुनि ने उसकी ओर घूर कर देखा तथा क्षमा भाव का परित्याग कर आहार के विना

१. कालं मासमुपोष्य स्वे विशन्तं मथुरापुरीम्। तं मध्याह्नदुघा गृष्टिर्वत्सोघ्नी प्राहरत्पथि ॥४१
तस्याः शृङ्गप्रहारेण पतितं विश्वनन्दिनम्। अहासील्लक्ष्मणासूनुर्वेश्यासौधतले स्थितः ॥४२
प्रहासात्तस्य सोत्सेकाच्चुक्रुधे मुनिना भृशम्। तेनाकारि निदानं च प्रायस्तद्वधलिप्सया ॥४३
स निवृत्य ततो गत्वा हित्वा तनुतरां तनुम्। महर्द्धिर्विबुधो जज्ञे महाशुक्रे तपःफलात् ॥४४
—इत्यसग कविकृत शान्तिपुराण, अष्टमसर्ग.

२. विशालः स्तम्भः व०।

उपजातिः

ततो महाशुक्रमवाप्य कल्पं महेन्द्रकल्पस्त्रिदशो बभूव ।
स षोडशाम्भोनिधिसम्मितायुर्दिव्याङ्गनालोकनलालसाक्षः ॥९२

पृथ्वी

विचित्रमणिरश्मिभिर्जटलिताखिलाशामुखं शशाङ्ककिरणाङ्कुरद्युतिहरं विमानोत्तमम् ।
अनेकशिखरावलीतटनिबद्धशुभ्रध्वजं समग्रसुखसंपदां पदमधिष्ठितः पिप्रिये ॥९३

मन्दाक्रान्ता

श्रित्वा जैनं व्रतमनुपमं लक्ष्मणायास्तनूजो दृष्ट्वा व्योम्नि प्रचुरविभवं खेचराणामधीशम् ।
वाञ्छन्भोगानकृत कृपणो दुर्निदानं तपःस्थः कल्पं प्राप्तस्तमपि वपुषः [1]क्लेशतः सद्व्रतैश्च ॥९४

॥ इत्यसगकविकृते श्रीवर्धमानचरिते विश्वनन्दिनिदानोनाम चतुर्थः सर्गः ॥

●

ही लौट कर वापिस चले गये । उन्होंने निदान कर अपना शरीर छोड़ा सो ठीक ही है; क्योंकि क्रोध अनर्थ परम्परा का कारण है ॥ ९१ ॥ तदनन्तर महाशुक्र नामक स्वर्ग को प्राप्त कर वे महेन्द्रकल्प नाम के देव हुए । वहाँ सोलह सागर प्रमाण उनकी आयु थी तथा देवाङ्गनाओं को देखने में उनके नेत्र सतृष्ण रहते थे ॥ ९२ ॥ नानाप्रकार के मणियों की किरणों से जिसमें समस्त दिशाओं के अग्रभाग व्याप्त थे, जो चन्द्रमा की किरणरूप अंकुरों की कान्ति को हरण कर रहा था, जिसकी शिखरावली के तट पर सफेद रङ्ग की अनेक ध्वजाएँ फहरा रही थीं तथा जो समस्त सुख-संपदाओं का स्थान था ऐसे उस उत्तम विमान को पाकर वह वहुत ही प्रसन्न हो रहा था ॥ ९३ ॥ लक्ष्मण के पुत्र विश्वनन्दी ने जिनेन्द्र भगवान् का अनुपम व्रत धारण कर तपश्चरण किया परन्तु आकाश में प्रचुर वैभव से युक्त विद्याधर राजा को देख उसे भोगों की इच्छा जागृत हो उठी । उसी इच्छा से दीन हो उसने खोटा निदान किया । फिर भी काय-क्लेश तथा सद्व्रतों के प्रभाव से वह महाशुक्र स्वर्ग को प्राप्त हुआ ॥ ९४ ॥

॥ इस प्रकार असग कविकृत श्री वर्द्धमानचरित में विश्वनन्दी के निदान का वर्णन करने वाला चतुर्थ सर्ग पूर्ण हुआ ॥

१. श्लेषतः ब० ।

## पञ्चमः सर्गः

उपजातिः

द्वीपेऽथ जम्बूमति भारताख्ये वर्षे महीध्रो विजयार्धनामा ।
समुन्न तानेकसुकूटरश्मिश्वेतीकृताशेषनभःस्थलोऽस्ति ॥१
यत्रामलस्फाटिककूटकोटिस्थिता विलोक्यात्मवधूः खगेन्द्राः ।
साम्येन मूढा विबुधाङ्गनानां प्रयान्ति केल्यां सहसा व्यतीत्य ॥२
यत्पादनीलांशु महाप्रभाभिर्मृगेन्द्रशावो बहु विप्रलब्धः ।
गुहामुखं शङ्किमनाश्चिरेण विवेश सत्यासु गुहासु नैव ॥३
यः सानुदेशस्थितपद्मरागमरीचिमालारुणितान्तरिक्षः ।
संशोभते नित्यमनन्ततेजाः संध्याघनो वा नितरां मनोज्ञः ॥४
यत्सानुदेशप्रतिबिम्बितंस्वं निरीक्ष्य वन्यद्विरदो मदान्धः ।
समेत्य वेगेन रदप्रहारैर्हिनस्ति को वा मदिनां विवेकः ॥५

---

## पञ्चमसर्ग

इसके बाद जम्बूद्वीप के भरत क्षेत्र में अत्यन्त उत्तुङ्ग अनेक शिखरों की किरणों से समस्त नभःस्थल को सफेद करने वाला विजयार्ध नाम का पर्वत है ॥ १ ॥ जहाँ निर्मल स्फटिक निर्मित कूटों के अग्रभाग पर स्थित अपनी स्त्रियों को देख कर विद्याधर राजा देवाङ्गनाओं की समानता से भ्रान्ति में पड़ जाते हैं अर्थात् उन्हें देवाङ्गनाएँ समझने लगते हैं इसलिये क्रीड़ा के समय उन्हें सहसा छोड़कर चले जाते हैं ॥ २ ॥ जिस पर्वत के प्रत्यन्त पर्वतों में लगे हुए नीलमणियों की बहुत भारी प्रभा से अनेकों वार छकाया गया सिंह का बच्चा गुहाद्वार के प्रति शङ्कित चित्त होता हुआ सचमुच की गुहाओं में भी चिरकाल तक प्रवेश नहीं करता है ॥ ३ ॥ शिखरप्रदेश में स्थित पद्मरागमणियों की किरणावली से आकाश को लाल-लाल करनेवाला, अपरिमित तेज का धारक जो पर्वत निरन्तर अतिशय मनोहर सन्ध्या के मेघ के समान सुशोभित होता है ॥ ४ ॥ जिस पर्वत के शिखरप्रदेश में प्रतिबिम्बित अपने आपको देख मदान्ध जङ्गली हाथी वेग से आकर दाँतों के प्रहार से उसे मारता है सो ठीक ही है; क्योंकि मदसहित जीवों को कौन विवेक होता है ? अर्थात्

१. नभस्तलोऽस्ति ब० ।
२. यत्सानुनीलमणिदीप्तिपरम्पराभिः पञ्चाननस्य शिशवो बहु विप्रलब्धाः ।
सत्येऽपि कन्दरमुखे परिशङ्कमाना निश्चित्य गर्जनकृतध्वनिर्भिविशन्ति ॥ ८ ॥
३. स्वं वीक्ष्य वन्यद्विरदो नितम्बे यस्य बिम्बितम् । समेत्य दन्तैस्तं हन्ति मदिनां का विवेकिता ॥ ९ ॥
—जीवन्धरचम्पू, लम्भ ३.
बिम्बं विलोक्य निजमुज्ज्वलरत्नभित्तौ क्रोधात्प्रतिद्विप इतीह ददौ प्रहारम् ।
तद्भग्नदीर्घदशनः पुनरेव तोपाल्लीलालसं स्पृशति पश्य गजः प्रियेति ॥ १९ ॥
—धर्मशर्माभ्युदय सर्ग १०.

विषानलोद्रेककरालभोगा यस्मिन्भुजङ्गाः परितो भ्रमन्तः ।
गरुत्मणिस्फीतमरीचिजाल संस्पर्शतस्त्यक्त विषा भवन्ति ॥६
श्रेण्यामपाच्यामलकाभिधाना पुरी धरायास्तिलकायमाना ।
तत्रोत्सवातोद्यसुगीतनादैरापूरिता भात्यमरावतीव ॥७
महाशया धीरतरा गभीरा सत्त्वाधिका सत्पुरुषाब्धितुल्या ।
प्रथीयसी यत्परिखा चकास्ति भङ्गप्रचारैः परिपूरिताशा ॥८
[1]सालो विशालः स्फुरदंशुजालः परैरभेद्यो निरवद्यमूर्तिः ।
सतीजनोरःस्थलसाम्यमाप[2] पयोधरालीढसदम्बरश्रीः ॥९
यद्[3]गोपुराग्रस्थितसालभञ्जी कोटचन्तरप्रान्तमुपेत्य सम्यक् ।
विलीयमाना शरदभ्रमाला सदुत्तरीयद्युतिराविभाति ॥१०

---

कुछ भी नहीं ॥ ५ ॥ विषरूपी अग्नि की तीव्रता से जिनके फन अत्यन्त भयंकर हैं ऐसे चारों ओर घूमते हुए सर्प, जिस पर्वत पर गरुड़मणियों की विस्तृत किरणावली के संस्पर्श से निर्विष हो जाते हैं ॥ ६ ॥ उस पर्वत की दक्षिण श्रेणी में पृथिवी के तिलक के समान आचरण करनेवाली एक अलका नाम की नगरी है जो उत्सव के समय बजनेवाले बाजों तथा संगीत के शब्दों से भरी हुई इन्द्र की अमरावती के समान सुशोभित होती है ॥ ७ ॥ तरङ्गों के प्रसार से दिशाओं को पूर्ण करनेवाली जिसकी विस्तृत परिखा सत्पुरुष और समुद्र के समान सुशोभित होती है; क्योंकि जिस प्रकार सत्पुरुष और समुद्र महाशय उदार अभिप्राय तथा विस्तृत मध्य भाग से युक्त होते हैं उसी प्रकार वह परिखा भी महाशय—विस्तृत मध्य भाग से संयुक्त थी। जिसप्रकार सत्पुरुष और समुद्र धीरतर—धैर्यशाली तथा मर्यादा के रक्षक होते हैं उसी प्रकार वह परिखा भी धीरतर—मर्यादा की रक्षक थी। जिसप्रकार सत्पुरुष और समुद्र गभीर—सहनशील तथा अगाध होते हैं उसी तरह वह परिखा भी गभीर—गहरी थी और जिसप्रकार सत्पुरुष तथा समुद्र सत्त्वाधिक—शक्तिसम्पन्न तथा मगरमच्छ आदि जीवों से युक्त होते हैं उसी प्रकार वह परिखा भी सत्त्वाधिक—सत्त्व अर्थात् जीवों से अधिगत है क—पानी जिसमें ऐसा था ॥ ८ ॥ देदीप्यमान किरणों के समूह से युक्त, शत्रुओं के द्वारा अभेद्य तथा निर्दोष आकृति को धारण करनेवाला जिसका विशाल कोट सती स्त्रियों के वक्षःस्थल की समानता को प्राप्त था; क्योंकि जिसप्रकार सती स्त्रियों का वक्षःस्थल पयोधरालीढ-सदम्बरश्रीः—स्तनों से व्याप्त समीचीन वस्त्र की शोभा से युक्त होता है उसी प्रकार कोट भी पयोधरालीढसदम्बरश्रीः—मेघों से व्याप्त उत्तम आकाश की शोभा से संपन्न था ॥ ९ ॥ जिस नगरी के गोपुरों के अग्रभाग में स्थित करोड़ों पुतलियों के मध्यप्रदेश को प्राप्त होकर अच्छी तरह विलीन हुई शरद् ऋतु की मेघमाला उत्तम उत्तरीय वस्त्र के समान सुशोभित होती है ॥ १० ॥ मन्द-मन्द

---

१. यत्सालमाला स्फुरदंशुजाला पयोधरप्रोल्लसदम्बरश्रीः ।
वक्षःस्थलीव प्रमदाजनानां मनो जरीहर्ति च निर्जराणाम् ॥ १४ ॥ —जीवन्धर० तृतीयलम्भ.

२. रूप म० ।

३. यद्गोपुराग्रसुत्राभमणिपुत्री विराजते । धृतसूक्ष्मदुकूलेव शारदाम्बुदमालया ॥ १५ ॥
—जीवंधर० लम्भ ३.

मन्दानिलोल्लासितसौधनद्धध्वजोत्करैर्नाकभुवः समन्तात् ।
उद्धीकृतात्मीयकरैः स्वशोभामाहूय संदर्शयतीव नित्यम् ॥११
प्रसिद्धमानेन विरोधवर्जिना प्रमिण्वते यद्वणिजो निकामम् ।
तत्तार्किका वा सदसद्विचाराद्वस्तुप्रयत्नोपहितस्ववाचः ॥१२
यत्राकुलीनाः सततं हि तारा दोषाभिलाषाः पुनरेव घूकाः ।
सद्वृत्तभङ्गोऽपि च गद्यकाव्ये रोधः परेषां सुजनस्य चाक्षे ॥१३
दण्डो ध्वजे सन्मुरजे च बन्धो वराङ्गनानां चिकरेषु भङ्गः ।
संत्पञ्जरेष्वेव सदा विरोधो गतावहीनां कुटिलत्वयोगः ॥१४

वायु से फहराती भवनों पर लगी ध्वजाओं के समूह से जो नगरी ऐसी जान पड़ती है मानों ऊपर उठाये हुए अपने हाथों द्वारा सब ओर से स्वर्ग की भूमियों को बुलाकर निरन्तर उन्हें अपनी शोभा ही दिखा रही हो ॥ ११ ॥ प्रयत्नपूर्वक अपने वचनों का प्रयोग करने वाले लोकप्रिय वचन बोलने वाले (पक्ष में युक्तिसंगत वचन बोलनेवाले) जहाँ के वणिक् उत्तम नैयायिकों के समान विरोध से रहित—हीनाधिकता के दोष से रहित अथवा विरुद्ध आदि हेत्वाभासों से रहित प्रसिद्ध मान—क्रेता और विक्रेता में प्रसिद्ध प्रस्थ आदि प्रमाण के द्वारा (पक्ष में वादी और प्रतिवादी में प्रसिद्ध अनुमान आदि प्रमाण के द्वारा) सदसद्विचारात्—अच्छे-बुरे का विचार होने से (पक्ष में अस्ति पक्ष और नास्ति पक्ष का विमर्श होने से) वस्तु—नमक-तेल आदि पदार्थों को (पक्ष में जीवाजीवादि तत्त्वों अथवा-द्रव्य-गुण-कर्म सामान्य आदि पदार्थों को) अच्छी तरह प्रमाण का विषय करते हैं—तोलते हैं (पक्ष में जानते हैं) ॥ १२ ॥ जिस नगरी में निश्चय ही निरन्तर तारा—नक्षत्र ही अकुलीन—आकाश में लीन थे वहाँ के मनुष्य अकुलीन—नीच कुलोत्पन्न—असभ्य नहीं थे। उल्लू ही दोषाभिलाष—दोषा—रात्रि के चाहनेवाले थे वहाँ के मनुष्य दोषाभिलाष—दुर्गुणों के इच्छुक नहीं थे। सद्वृत्तभङ्ग—समीचीन छन्दों का अभाव गद्य काव्य में ही था वहाँ के मनुष्यों में सद्वृत्तभङ्ग सदाचार का विनाश नहीं था और दूसरों का रोध—नियन्त्रण सत्पुरुषों की इन्द्रियों में ही था अर्थात् सत्पुरुष ही अपनी इन्द्रियों को अन्य पदार्थों में जाने से रोकते थे वहाँ के मनुष्यों में दूसरों का रोध-नियन्त्रण नहीं था ॥ १३ ॥ जिस नगरी में दण्ड—आधारभूतकाष्ठयष्टि ध्वजा में ही थी वहाँ के मनुष्यों में दण्ड—जुर्माना नहीं था। बन्ध—बन्धरूप चित्रकाव्य की रचना सब मुरज—उत्तम मुरजाकार लिखे जानेवाले विशिष्ट श्लोक में ही थी वहाँ के मनुष्यों में बन्ध—रज्जु आदि से होनेवाला बन्धन नहीं था। भङ्ग—कुटिलता—घुँघुरालापन उत्तम स्त्रियों के केशों में ही था वहाँ के मनुष्यों में भङ्ग—पराजय नहीं था। विरोध—वि—तोता आदि पक्षियों का रोध—रोकना सत्पञ्जरों—उत्तम पिंजड़ों में ही था वहाँ के मनुष्यों में विरोध—विद्वेष नहीं था और कुटिलत्व योग—टेढ़ी चाल का संयोग सदा साँपों में ही था वहाँ के मनुष्यों में कुटिलत्वयोग—मायाचार का संयोग नहीं था ॥ १४ ॥ तदनन्तर

---

१. मन्दानिलोल्लसितसौव शिरः प्रणद्ध ब० ।
२. प्रसिद्धेनाविरुद्धेन मानेनाव्यभिचारिणा । वणिजस्तार्किकाश्चापि यत्र वस्तु प्रमिण्वते ॥ १४२ ॥
—चन्द्रप्रभ० सर्ग २
३. वस्तु प्रयत्ना हि यतः स्ववाचा म० । ४. न गद्यकाव्य म० । ५. भङ्गः कचेषु नारीणां न व्रतेषु तपस्विनाम् ।

तस्याः पतिर्धैर्यधनः खगेन्द्रो महेन्द्रलीलो विविधर्द्धिराशिः।
विद्यावलिप्रोन्नतचारुचेता महाप्रभावोऽथ मयूरकण्ठः ॥१५
सुरक्तसर्वप्रकृतिः प्रतापी नित्योदयोऽपास्ततमः प्रचारः।
पद्माकरेशो जगदेकदीपो विभाति यो भास्करवत्सदर्च्यः[1] ॥१६
अपास्तपद्मा कमलेव कान्तिर्गृहीतमूर्तिः स्वयमागतेव।
रतिः स्मरस्येव बभूव देवी मनोहराङ्गी कनकादिमाला ॥१७
जङ्घामृदुत्वेन हता नितान्तं विसारतां सत्कदली प्रयाता।
पयोधराभ्यां विजितं च यस्या मालूरमास्ते कठिनं वनान्ते ॥१८
[2]नेत्रोत्पलाभ्यामनवाप्य[3] यस्या नीलोत्पलं सत्परिभूयमानम्।
सरस्यगाधे पतितं प्रगत्य निकारसंतापनिनीषयेव[4] ॥१९

धैर्य ही जिसका धन था, जो महेन्द्र के समान लीला का धारक था, जो अनेक ऋद्धियों का समूह था, जिसका उदार और सुन्दर हृदय विद्याओं से गर्वित था, तथा जिसका बहुत बड़ा प्रभाव था ऐसा मयूरकण्ठ-(मयूरग्रीव) नाम का विद्याधरों का राजा उस अलका नगरी का स्वामी था ॥१५॥ जो मयूरकण्ठ सूर्य के समान सुशोभित होता था; क्योंकि जिस प्रकार सूर्य सुरक्त सर्वप्रकृति होता है—उसमें समस्त प्रकृति—प्रजा सुरक्त—अच्छी तरह अनुरक्त रहती है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी सुरक्त सर्वप्रकृति था—मन्त्री आदि मूलवर्ग उसमें अच्छी तरह अनुरक्त था अथवा उसकी सर्वप्रकृति–सम्पूर्णस्वभाव सुरक्त—उत्तम प्रेम से परिपूर्ण था। जिस प्रकार सूर्य प्रतापी—प्रकृष्ट तपन से बहुत भारी गर्मी से युक्त होता है उसी प्रकार वह मयूरकण्ठ भी प्रतापी—कोश और सेना से उत्पन्न होनेवाले तेज से युक्त था। जिस प्रकार सूर्य नित्योदय—प्रतिदिन होनेवाले उदय से युक्त होता है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी नित्योदय—स्थायी अभ्युदय से युक्त था। जिस प्रकार सूर्य अपास्ततमः-प्रचार—अन्धकार के प्रसार को नष्ट करनेवाला होता है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी अपास्ततमःप्रचार–तमोगुण अथवा अज्ञान के प्रसार को नष्ट करनेवाला था। जिस प्रकार सूर्य पद्माकरेश—कमलवन का स्वामी होता है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी पद्माकरेश—लक्ष्मी के हाथों का स्वामी था। जिस प्रकार सूर्य जगदेकदीप—जगत् का अद्वितीय दीपक है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी जगदेकदीप–जगत् का अद्वितीय प्रकाशक था और जिस प्रकार सूर्य सदर्च्य–सत्पुरुषों के द्वारा पूज्य होता है उसी प्रकार मयूरकण्ठ भी सदर्च्य सत्पुरुषों के द्वारा समादरणीय था॥ १६ ॥ उसकी मनोहर शरीर को धारण करनेवाली कनकमाला नाम की रानी थी। वह कनकमाला ऐसी जान पड़ती थी मानों अपने निवासस्वरूप कमल को छोड़कर कमला—लक्ष्मी ही आ पहुँची हो अथवा शरीर ग्रहण कर कान्ति ही स्वयं आ गई हो अथवा कामदेव की स्त्री रति ही हो ॥ १७ ॥ जिसकी जङ्घाओं की कोमलता से अत्यन्त पराजित हुई उत्तम कदली निःसारता को प्राप्त हो गई थी और स्तनों के द्वारा पराजित हुआ कठोर विल्वफल वन के अन्त में रहने लगा ॥ १८ ॥ जिसके नेत्ररूपी नीलकमलों से तिरस्कृत

१. सदार्च्यः म० विरोधः पञ्जरेष्वेव न मनःसु महात्मनाम् ॥ —चन्द्रप्रभ०, सर्ग २.
२. विलुप्तशोभानि विलोचनोत्पलैः सितेतराण्यम्बुरुहाणि योषिताम्।
मरुच्चलद्वीचिनि यत्र शीतले लुठन्ति तापादिव दीर्घिकाजले ॥ ३६ ॥ —चन्द्रप्रभचरित्त, सर्ग १.
३. नेत्रोत्पलाकारमनाप्य ब०। ४. निरीपयेव म०।

यद्वक्त्रसंस्थामनवाप्य शोभां शशी समग्रोऽपि कलङ्कितोऽभूत् ।
प्रभिन्नमातङ्गगतेस्तु तस्याः केनोपमानं समुपैति कान्तिः ॥२०
तस्यामभूत्प्रीतिरनन्ययोग्या खगेशिनः सद्गुणभूषितायाम् ।
कलानिधौ निर्मलशीलवत्यां मनोहरे को न हि सक्तिमेति ॥२१
[1]दिवोऽवतीर्यायं विशाखनन्दी बभूव पुत्रः कमनीयमूर्त्योः ।
सद्भारतार्द्धस्य पतिं प्रहृष्टः साम्वत्सरस्तं सहसा दिदेश ॥२२
क्रान्तापि यद्गर्भमहाभरेण माता[2]जिगीषामकृत त्रिलोक्याः[3] ।
दिवाकरे माप्युपरि प्रयाते क्रुध्यत्परं स्मारु[4]णितानताक्षी ॥२३
देहीतिशब्देन विवर्जितामूरकारि राज्ञा सुतजन्मकाले ।
सानन्दवादित्रसुगीतवादैः शब्दात्मकं व्योमतलं समस्तम् ॥२४
विधाय पूजां महतीं जिनानामनुज्ञया गोत्रमहत्तराणाम् ।
तेजस्विनः खेचरपुङ्गवोऽसौ चकार सूनोर्हयकन्धराख्याम् ॥२५
पद्मप्रियः कोमलशुद्धपादो नेत्रोत्पलानन्दकरो जनानाम् ।
कलाकलापं समवाप्नुवानो दिने दिनेऽवर्धत वालचन्द्र[5]ः ॥२६

---

होता हुआ नीलकमल अपने तिरस्कारजनित संताप को दूर करने की इच्छा से ही मानों जाकर गहरे तालाव में पड़ गया है ॥१९॥ जिसके मुख में स्थित शोभा को न पाकर जब पूर्ण चन्द्र भी कलङ्कित हो गया तब मदस्रावी हाथी के समान चालवाली उस कनकमाला की कान्ति अन्य किस पदार्थ के साथ उपमान को प्राप्त हो सकती है ? ॥२०॥ सद्गुणों से विभूषित, कलाओं का भाण्डार तथा निर्मल शील से युक्त उस कनकमाला में विद्याधरों के अधिपति मयूरकण्ठ की असाधारण प्रीति थी सो ठीक ही है; क्योंकि मनोहर वस्तु में आसक्ति किसको नहीं प्राप्त होती है ? अर्थात् सभी को प्राप्त होती है ॥२१॥ इसके बाद जो विशाखनन्दी स्वर्ग में देव हुआ था वह वहाँ से च्युत होकर सुन्दर शरीर के धारक उन मयूरकण्ठ और कनकमाला का पुत्र हुआ। उत्पन्न होते ही हर्षविभोर ज्योतिषी ने उसे अर्द्धभरत क्षेत्र का स्वामी वतलाया ॥ २२ ॥ जिसके गर्भसम्बन्धी महान् भार से आक्रान्त होने पर भी माता तीनों लोकों को जीतने की इच्छा करती थी। यदि सूर्य भी ऊपर से गमन करता था तो उस पर भी वह मुख तथा नेत्रों को लाल-लाल करती हुई शीघ्र ही क्रोध करने लगती थी ॥ २३ ॥ राजा मयूरकण्ठ ने पुत्र जन्म के समय पृथिवी को 'देहि—दो' इस याचनासूचक शब्द से रहित कर दिया था तथा समस्त आकाशतल को हर्षसहित वजते हुए वाजों और संगीत के मधुर शब्दों से शब्दमय बना दिया था ॥ २४ ॥ कुल के वृद्धजनों की आज्ञा से उस विद्याधराधिराज ने जिनेन्द्र भगवान् की बहुत बड़ी पूजा कर तेजस्वी पुत्र का अश्वग्रीव नाम रखा ॥ २५ ॥ जो पद्मप्रिय—लक्ष्मी का पति था ( पक्ष में पद्म-कमलों का अप्रिय—शत्रु था ) जिसके पाद—चरण कोमल तथा शुद्ध थे ( पक्ष में जिसके पाद—किरण कोमल तथा निष्कलङ्क थे ) जो मनुष्यों के नेत्ररूपी नीलकमलों को आनन्द करनेवाला था तथा जो कलाओं—चौंसठ कलाओं ( पक्ष में सोलह

---

१. दिवः पतितोऽस्य म० ।　२. महाजिगीषा म० ।　३. त्रिलोक्याम् म० ।
४. रुणिकाननाक्षी म० ।　५. वालचन्द्रमाः म० ।

अन्येद्युरादाय सिताक्षसूत्रं पर्यङ्कमास्थाय गुहोदरस्थः ।
ध्यानं न यावद्विदधाति सम्यक् विद्यागणस्तावदभूत्तदग्रे ॥२७
कृतार्थतामेत्य सुराचलस्य जिनालयान्सानुगतान्प्रणम्य ।
प्रदक्षिणीकृत्य च पाण्डुकाख्यां शिलां प्रपूज्यैत्य गृहं विवेश ॥२८
चक्रं सहस्रारममोघशक्ति दण्डं स खड्गं सितमातपत्रम् ।
प्रापाधिपत्यं भरतार्धलक्ष्म्याः पुण्योदयात्साध्यमहो न किं स्यात् ॥२९
अष्टासहस्राणि षडाहतानि नितम्बिनीनां ललितस्मितानाम् ।
बभूवुरत्यन्तमनोहराणां प्रोत्तुङ्गपीनस्तनराजितानाम् ॥३०
स संयुतः षोडशभिः सहस्रैर्महीभुजामुन्नतसाहसानाम् ।
विद्याप्रभावप्रथितोन्नतानां चकार राज्यं करदीकृताशः ॥३१

## प्रमिताक्षरा

अथ भारतेऽस्ति विषयोऽत्र वहन्सुरमाभिधां सुरनिवाससमः ।
विविधोऽपि कान्तिनिवहो जगतः स्वयमेकतां गत इवाप्रतिमः ॥३२
सरसाः समुन्नततया सहिताः स्वयमर्थिभिः परिगृहीतफलाः ।
अभवन्नधःकृतसमस्तजनास्तरवोऽपि यत्र सह सत्पुरुषैः ॥३३

---

कलाओं ) के समूह को प्राप्त हो रहा था ऐसा वह वालकरूपी चन्द्रमा दिन-प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त होने लगा ॥ २६ ॥ किसी दिन गुहा के मध्य में स्थित अश्वग्रीव श्वेत रङ्ग की जपमाला लेकर तथा पद्मासन से वैठ कर जव तक सम्यक् प्रकार से ध्यान नहीं करता है तव तक अर्थात् ध्यान के पूर्व ही विद्याओं का समूह उसके आगे आकर उपस्थित हो गया ॥ २७ ॥ विद्याओं की सिद्धि होने से कृतकृत्यता को प्राप्त वह अश्वग्रीव मेरुपर्वत की शिखर पर स्थित जिनालयों की वन्दना के लिये गया । उन्हें प्रणाम कर तथा प्रदक्षिणा देकर उसने पाण्डुक शिला की पूजा की, पश्चात् आकर घर में प्रवेश किया ॥ २८ ॥ उसने हजार आरों वाला चक्र, अमोघ शक्ति, दण्ड, तलवार, सफ़ेद छत्र और अर्ध भरत क्षेत्र की लक्ष्मी का स्वामित्व प्राप्त किया सो ठीक ही है; क्योंकि पुण्योदय से क्या साध्य नहीं है ? अर्थात् सभी कुछ साध्य है ॥ २९ ॥ उसके ललित मुसकान से युक्त, अत्यन्त सुन्दर तथा अतिशय उन्नत स्थूल स्तनों से सुशोभित अड़तालीस हजार स्त्रियाँ थीं ॥ ३० ॥ समस्त दिशाओं को करदायी वनानेवाला वह अश्वग्रीव, अत्यन्त साहसी, तथा विद्या के प्रभाव से उन्नत सोलह हजार राजाओं से संयुक्त होकर राज्य करता था ॥ ३१ ॥ अथानन्तर इस भरत क्षेत्र में सुरमा नामको धारण करनेवाला एक स्वर्गतुल्य देश है । ऐसा जान पड़ता है कि संसार में जो नाना प्रकार का अनुपम कान्ति का समूह है वह सभी स्वयं जाकर वहाँ एकता को प्राप्त हो गया था ॥ ३२ ॥ जिस देश में सत्पुरुषों के साथ-साथ वृक्ष भी सरस—हरेभरे ( पक्ष में स्नेह से युक्त ), समुन्नत—ऊँचे (पक्ष में उदारता से युक्त), याचकों के द्वारा स्वयं गृहीतफल—याचक स्वयं आकर जिनके फलों का उपभोग करते थे (पक्ष में याचक स्वयं आकर जिनकी सम्पत्ति का उपभोग करते थे) तथा अधःकृत—समस्तजन—अपनी छाया में समस्त जनों को विश्राम देनेवाले

---

१. विततान म० ।

अटवीषु यत्र सरसां सरसैर्नलिनीदलैः पिहिततीरजलम् ।
सहसा पपौ न तृषितापि मृगी गरुडोपलस्थलविमूढमतिः ॥३४
सुपयोवराः शफरलोलदृशः[1] सकलाश्च यत्र तनुवीचिभुजाः ।
अपि लोकसेवितनितम्बभुवः सरिदङ्गना बभुरपङ्कतया ॥३५
अनपेतपुष्पफलचारुकुजैर्निचितैः सुधाधवलसौधचयैः ।
निगमैः समुज्ज्वलनिवासिजनैरधरीचकार च कुरूनपि यः ॥३६
पुरमस्ति पोदनमिति प्रथितं पृथु तत्र वैबुधसमूहचितम् ।
अधरीकृतान्यनगरं स्वरुचा नभसोऽवतीर्णमिव शक्रपदम् ॥३७
रजनीषु यत्र सदनाग्रभुवो मणिदर्पणामलरुचो व्यरुचन् ।
प्रतिमागतैरुडुगणैः परितो नवमौक्तिकैरिव विकीर्णतलाः ॥३८
परिवारितो धवलवारिधरैर्बहुभूमिकः स्फटिकसौधचयः ।
सकलां दधावुदितपक्षततेस्तुहिनाचलस्य भुवि यत्र रुचिम् ॥३९

---

(पक्ष में समस्त मनुष्यों को शरण देनेवाले) थे ॥ ३३ ॥ जिस देश के वनों में हरे-भरे कमलिनियों के पत्तों से आच्छादित सरोवरों के तटजल को हरिणी प्यासी होने पर भी शीघ्र नहीं पीती थी; क्योंकि गरुडमणियों का स्थल समझने से उसकी बुद्धि भ्रान्त हो गई थी ॥ ३४ ॥ जिस देश की नदियाँ स्त्रियों के समान थीं; क्योंकि जिस प्रकार स्त्रियाँ सुपयोवरा—उत्तम स्तनों से युक्त होती हैं उसी प्रकार नदियाँ भी सुपयोवरा—उत्तम जल को धारण करनेवाली थीं, जिस प्रकार स्त्रियाँ शफरलोलदृशः—मछलियों के समान चञ्चल नेत्रों वाली होती हैं उसी प्रकार नदियाँ भी मछली-रूपी चञ्चल नेत्रों से युक्त थीं और जिस प्रकार स्त्रियाँ सकला—कलाओं से सम्पन्न होती हैं उसी प्रकार नदियाँ भी सकला अव्यक्त मधुर शब्द से युक्त थीं और जिस प्रकार स्त्रियाँ तरङ्गों के समान पतली भुजाओं से युक्त होती हैं उसी प्रकार नदियाँ भी पतलीतरङ्गरूपी भुजाओं वाली थीं। परन्तु आश्चर्य यह था कि नदीरूपी स्त्रियों की नितम्बभूमि यद्यपि लोगों के द्वारा सेवित थी तो भी वे अपङ्कतया—निष्कलङ्क वृत्ति से सुशोभित हो रही थीं (पक्ष में उन नदियों की तटभूमि यद्यपि मनुष्यों के द्वारा सेवित थी तो भी वे अपङ्कतया—कीचड़ के अभाव से सुशोभित थीं ॥ ३५ ॥ जिनके वृक्ष फूलों और फलों से सुन्दर हैं, जो अतिसघन बसे हुए हैं, जिनके महलों के समूह चूना से सफेद हैं तथा जिनमें रहनेवाले मनुष्य अत्यन्त उज्ज्वल हैं ऐसे ग्रामों के द्वारा जो देश देवकुरु और उत्तरकुरु को भी तिरस्कृत करता है ॥ ३६ ॥ उस सुरमा देश में पोदन इस नाम से प्रसिद्ध विशाल नगर है। वह नगर विद्वानों के समूह से व्याप्त है, अपनी कान्ति से अन्य नगरों को तिरस्कृत करनेवाला है तथा ऐसा जान पड़ता है मानों आकाश से उतरा हुआ इन्द्र का नगर ही हो ॥ ३७ ॥ जिस नगर में रात्रि के समय मणिमय दर्पणों के समान निर्मल कान्तिवाली भवनों की उपरितल भूमियाँ प्रतिबिम्ब रूप से आये हुए नक्षत्रों के समूह से ऐसी सुशोभित होती हैं मानों उनके स्तनों में चारों ओर से नवीन मोती ही बिखेरे गये हों ॥ ३८ ॥ जहाँ सफेद मेघों से घिरा हुआ, अनेक खण्डों वाला, स्फटिकमणि के महलों का समूह पृथिवी पर उदित पङ्खों की पंक्ति से युक्त हिमालय की सम्पूर्ण कान्ति को धारण करता हो ॥ ३९ ॥ जहाँ तालावों

---

१. सपुरलोलदृशः म० ।

सरसीषु यत्र च शिरीषनिभास्तटवद्धगारुडमणिद्युतयः ।
अतिसंदधुः समदहंसवधूर्नवशैवलाशनकुतूहलिनीः ॥४०
सदनाग्रलग्न हरिनीलरुचां पटलेन सामिपिहितं ददृशे ।
वपुरैन्दवं युवतिभिः सहसा निशि यत्र राहुपरिदष्टमिव ॥४१
ललनामुखाम्बुरुहगन्धवहो गृहदीर्घिकातनुतरङ्गभवः ।
भ्रमति स्म यत्र पवनः सततं गणयन्निव ध्वजदुकूलपटान् ॥४२
रविमण्डलं विमलरत्नभुवि प्रतिविम्वितं सपदि मुग्धवधूम् ।
तपनीयदर्पणधिया दधतीमवलोक्य यत्र च जहास सखी ॥४३
समकारयन्न परिखावलयं न च यत्र शालमपि वाहुबली ।
प्रतिपक्षभीतिपिशुनेन सता[1] किमनेन कृत्यमिति मानधनः ॥४४
सकलावनीशमुकुटाग्रमणीद्युतिमञ्जरीजटिलिताङ्घ्रियुगः ।
तदलंचकार पुरमप्रतिमो नृपतिः प्रजापतिरिति स्वगुणैः ॥४५
महतां वरे सकलसत्वचयस्थितिराजिते प्रविमलात्मगुणे ।
श्रियमाप यत्र कमलाप्यपरां वियति स्थिता निशि कलेव विधोः ॥४६
स्थिरसंगतो विनयसारधनो नयवर्त्मनि स्थितविशुद्धमतिः ।
स्ववशीकृताक्षहृदयप्रसरो विरराज यः स्वयमिव[2] प्रशमः ॥४७

में शिरीष के फूल के समान, तट पर लगे हुए गरुड मणियों की किरणें शेवाल खाने के कुतूहल से युक्त मदोन्मत्त हंसियों को छकाया करती हैं। भावार्थ—गरुडमणि की किरणों को शेवाल समझ कर मदमाती हंसियाँ खाने के लिये आती हैं परन्तु शेवाल न होने से निराश हो जाती हैं॥ ४०॥ जहाँ महलों के अग्रभाग पर लगे इन्द्र नीलमणियों की किरणों के समूह से आधा ढँका हुआ चन्द्रमा का शरीर रात्रि में स्त्रियों के द्वारा सहसा ऐसा देखा जाता है मानों राहु के द्वारा ही ग्रस्त हो रहा हो॥ ४१॥ जहाँ स्त्रियों के मुखकमल की सुगन्धि को धारण करनेवाला तथा गृहवापिकाओं की पतली-पतली तरङ्गों से उत्पन्न वायु निरन्तर इस प्रकार घूमता रहता था मानों ध्वजाओं के रेशमी वस्त्रों की गिनती ही कर रहा हो॥ ४२॥ जहाँ निर्मल रत्नमय भूमि में प्रतिविम्वित सूर्यबिम्ब को सुवर्णमय दर्पण समझ सहसा उठाती हुई भोली स्त्री को देख सखी उसकी हँसी उड़ाती थी॥ ४३॥ जहाँ भुजाओं के वल वाले तथा मानरूपी धन को धारण करनेवाले राजा ने न परिखा चक्र वनवाया था और न कोट ही। क्योंकि वह कहता था कि ये दोनों शत्रुभय को सूचित करनेवाले हैं अतः इनके रहने से क्या कार्य है?॥ ४४॥ समस्त राजाओं के मुकुटों के अग्रभाग में संलग्न मणियों की कान्तिरूपी मञ्जरी से जिसके चरणयुगल व्याप्त थे तथा जिसकी कोई उपमा नहीं थी ऐसा राजा प्रजापति अपने गुणों से उस नगर को अलंकृत करता था॥ ४५॥ जिस प्रकार रात्रि के समय आकाश में स्थित चन्द्रमा की कला अद्वितीय शोभा को प्राप्त होती है उसी प्रकार समस्त पराक्रमसमूह की स्थिति से सुशोभित अत्यन्त निर्मल आत्मगुणों से युक्त उस महाश्रेष्ठ राजा में स्थित लक्ष्मी अद्वितीय शोभा को प्राप्त हो रही थी॥ ४६॥ जो धैर्य शाली था, विनय ही जिसका श्रेष्ठ धन था, जिसकी निर्मल वुद्धि नीतिमार्ग में स्थित थी और जिसने इन्द्रियों तथा

१. सतां व०। २. स्वयमपि म०।

उत्पौरुषं रिपुषु साधुषु च प्रणयं प्रजासु च नयं विनयम् ।
गुरुषु प्रियं च विनतेषु परां प्रथयांबभूत भुवि यः सततम् ॥४८
प्रतिपद्य भूपतिरुभे शुशुभे धृतिसाधुते इव गृहीततनू ।
ललने स्वकान्तिविजिताप्सरसौ स जयावतीं मृगवतीं च विभुः ॥४९
स्ववशं विनिन्यतुरनन्यसमे सममेव ते निजमनोज्ञतया ।
तमिलाधिनाथमरविन्दलयाश्रुतदेवते स्वयमिव प्रकटे ॥५०
स विशाखभूतिरवतीर्य दिवस्तनयोऽजनि क्षितिपतेर्विजयः ।
स जयावतीप्रमदहेतुरभूद् भुवि यः पुरापि मगधाधिपतिः ॥५१
सकलः शशीव विमलं गगनं कुसुमोद्गमो महदिवोपवनम् ।
भुवि विश्रुतं श्रुतमिव प्रशमस्तदलंचकार स कुलं धवलम्[१] ॥५२
अवनिं प्रसाधयितुमेव दिवस्तमथागतं मृगवती विबुधम् ।
उदरेण निर्मलमम[२]रं प्रदधौ प्रथमाम्बुबिन्दुमिव शुक्तिवधूः ॥५३
उदरस्थितस्य यशसेव युतं परिपाण्डुतामुपययौ वदनम् ।
हृद्विसोढुमिव तद्गुरुतां तनुतां तदीयसगमच्च वपुः ॥५४

हृदय के प्रसार को स्वाधीन कर रक्खा था ऐसा वह राजा स्वयं विनय के समान सुशोभित हो रहा था, अर्थात् ऐसा जान पड़ता था मानों शरीरधारी विनय ही हो ॥ ४७ ॥ जो पृथिवी पर निरन्तर शत्रुओं में विशाल पराक्रम को, साधुओं में स्नेह को, प्रजाजनों में नीति को, गुरुओं में विनय को और विनीत पुरुषों में श्रेष्ठ सम्पत्ति को विस्तृत करता रहता था ॥ ४८ ॥ वह विभु राजा अपनी कान्ति से अप्सराओं को जीतनेवाली जयावती और मृगवती इन दो स्त्रियों को प्राप्त कर सुशोभित हो रहा था। उसकी वे दोनों स्त्रियाँ ऐसी जान पड़ती थीं मानो शरीर को धारण करनेवाली धृति और साधुता ही हों ॥ ४९ ॥ जो स्वयं प्रकट हुई लक्ष्मी और सरस्वती के समान जान पड़ती थीं ऐसी अनन्यतुल्य उन दोनों स्त्रियों ने अपनी सुन्दरता से उस राजा को एक साथ ही अपने अधीन कर लिया था ॥ ५० ॥ जो विशाखभूति पृथिवी पर पहले मगध देश का राजा था और तप कर महाशुक्र स्वर्ग में देव हुआ था वह वहाँ से च्युत होकर राजा के विजय नाम का पुत्र हुआ। वह विजय, जयावती माता के हर्ष का कारण था। भावार्थ— विशाखभूति का जीव स्वर्ग से चल कर राजा प्रजापति की जयावती नाम की रानी से विजय नाम का पुत्र हुआ ॥ ५१ ॥ जिस प्रकार पूर्ण चन्द्रमा निर्मल आकाश को, वसन्त विशाल उपवन को, और प्रशम गुण शास्त्र को अलंकृत करता है उसी प्रकार वह विजय भी पृथिवी पर प्रसिद्ध निर्मल कुल को अलंकृत करता था ॥ ५२ ॥ जो पृथिवी को वश में करने के लिये ही मानों स्वर्ग से आया था ऐसे विश्वनन्दी के जीव निर्मल देव को दूसरी रानी मृगवती ने अपने उदर से शीघ्र ही उस प्रकार धारण किया जिस प्रकार कि प्रथम जल की बूँद को सीप धारण करती है ॥ ५३ ॥ उदरस्थित बालक के यश से युक्त होकर ही मानों माता का मुख शुक्लता को प्राप्त हो गया था और गर्भस्थित बालक की गुरुता को सहन न कर सकने के कारण ही मानों उसका

१. धवलः म० । २. मलं म० ।

समभूदरातिकमलालयया स्तनयोर्युगं सह सुनीलमुखम् ।
ववृधे तदीयमुदरं च मुदा प्रतिवासरं सह समग्रभुवा ॥५५
अवलोक्य तां प्रथमगर्भवतीं दधतीं निधानमिव सारभिलाम् ।
उदयाचलान्तरितशीतकरं रजनीमिव क्षितिपतिर्मुमुदे ॥५६
कृतचारुदौहृदविधिः क्रमतः समये सुतं मृगवती सुषुवे ।
निलयं श्रियो विपुलगन्धयुतं शरदीव पद्ममुकुलं नलिनी ॥५७
अथ हृष्टिवृद्धिरुदपादि तदा सकलेऽपि तत्र नगरे महती ।
परितश्च पञ्चविधरत्नमयी निपपात वृष्टिरमला नभसः ॥५८
अनवद्यवाद्यलयतालसमं प्रणनर्त वारवनिताभिरमा ।
नृपमन्दिरेऽपि शिखिनां निवहः किमुतान्यदुत्सवनिविष्टमनाः ॥५९
स्वयमाददे निजमनोऽभिमतं सहसा वनीपकजनेन धनम् ।
अपहाय लाञ्छनमिलाधिपतेर्धवलातपत्रमिरत्सकलम् ॥६०
गणकस्त्रिकालविदनुच्चतनुः प्रथितो[1]ऽवतंस इव दिग्वलये ।
स्फुटमादिदेश नृपतेः स्वसुतो भविताऽर्द्धचक्रधर एष इति ॥६१
स्वकुलोचितां जिनपतेर्महिमां महतीं विधाय विधिना नृपतिः ।
अकरोत् त्रिपृष्ट इति नाम मुदा तनयस्य तस्य दशमे दिवसे ॥६२
शरदम्बरद्युतिमुषा वपुषा स शनैः शनैः कठिनतामुपयन् ।
परिरक्षया नरपतेर्ववृधे जलधेरमूल्य इव नीलमणिः ॥६३

---

शरीर कृशता को प्राप्त हो गया था ॥ ५४ ॥ शत्रुओं की लक्ष्मी के साथ-साथ उसका स्तनयुगल कृष्णमुख हो गया था और समस्त पृथिवी के साथ-साथ उसका उदर प्रतिदिन हर्ष से वृद्धि को प्राप्त हुआ था ॥ ५५ ॥ जो श्रेष्ठ खजाने को धारण करनेवाली पृथिवी के समान थी अथवा उदयाचल से तिरोहित चन्द्रमा को धारण करनेवाली रात्रि के समान जान पड़ती थी ऐसी प्रथम गर्भवती **मृगवती** को देख कर राजा प्रसन्न हो रहे थे ॥ ५६ ॥ तदनन्तर जिसकी गर्भकालिक सुन्दर क्रियाएँ पूर्ण की गई थीं ऐसी **मृगवती** ने क्रम-क्रम से समय आने पर उस तरह पुत्र को उत्पन्न किया जिस तरह कि शरद ऋतु में कमलिनी लक्ष्मी के निवास तथा वहुत भारी गन्ध से युक्त कमल के कुड्मल ( कली ) को उत्पन्न करती है ॥ ५७ ॥ तत्पश्चात् समस्त नगर में उस समय वहुत भारी हर्ष की वृद्धि हुई और सव ओर आकाश से पाँच प्रकार के राजों से तन्मय निर्मल वृष्टि पड़ी ॥ ५८ ॥ उस समय और तो क्या, उत्सव में जिसका मन संलग्न था ऐसा मयूरों का समूह भी राजभवन में वेश्याओं के साथ-साथ निर्दोष वाजों की लय और ताल के अनुसार अत्यधिक नृत्य कर रहा था ॥ ५९ ॥ याचक जनों ने राजा के चिह्नस्वरूप सफेद छत्र को छोड़कर अपना मनचाहा अन्य समस्त धन स्वयं ही शीघ्र ले लिया था ॥ ६० ॥ त्रिकालज्ञ, उत्कृष्ट शरीर के धारक तथा दिशाओं में कर्णाभरण के समान ज्योतिषी ने राजा से स्पष्ट कह दिया था कि आपका यह पुत्र अर्द्ध चक्रवर्ती होगा ॥ ६१ ॥ राजा ने दसवें दिन विधिपूर्वक जिनेन्द्र भगवान् की अपने कुल के योग्य वहुत वड़ी पूजा कर उस पुत्र का हर्षपूर्वक **त्रिपृष्ठ** यह नाम रखा ॥ ६२ ॥ शरद् ऋतु के आकाश

---

१. प्रथितो वसन्त इति म० ।

सुतरामशिक्षत कलाः सकला नृपविद्यया सममनन्यमतिः ।
गुणसंग्रहे जगति यत्नपरः शिशुरप्यहो भवति सत्पुरुषः ॥६४
तमवाप्य यौवनमवाप परां श्रियमेत्य सोऽपि तदभूत्सुभगः ।
प्रथमं प्रसूनमिव चूततरुं स च संप्रपद्य समये तदिव ॥ ६५
अतिमानुषं तमथ वर्म्मधरं जयगोमिनी प्रथम कटम् ।
स्वयमालिलिङ्ग मदनाकुलधीरभिसारिकेव हृदयाभिमतम् ॥६६
अथभूपतिः सुतयुगेन समं सह राजकेन च सभाभवने ।
सुखमेकदास्त हरिपीठतटे घटितारुणाश्मकिरणाङ्कुरिते ॥६७
परिकुड्मलीकृतकराम्बुरुहः प्रणिपत्य देशसचिवो विदितः ।
उपलब्धवागवसरप्रसरः क्षितिपं व्यजिज्ञपदिति प्रकटम् ॥६८
अभिरक्षितामपि तवासिलताशितधारया धरणिनाथ धराम् ।
परिबाधते मृगगणाधिपतिर्बलवानहो जगति कर्मरिपुः ॥६९
स्वयमेव किं हरिपदेन यमो जनतां हिनस्त्युत महानसुरः ।
तव पूर्वशत्रुरथवा विबुधो न हि तादृशी मृगपतेर्विकृतिः ॥७०
सुतयोषितोऽप्यनभिवीक्ष्य भयात्प्रपलायितं सकलजानपदैः ।
तव शात्रवैरिव शरीरभृतां न हि जीवितादपरमिष्टतमम् ॥७१

की कान्ति को हरण करनेवाले शरीर से धीरे-धीरे कठोरता को प्राप्त होता हुआ वह त्रिपृष्ट, राजा की रक्षा से समुद्र के भीतर अमूल्य नीलमणि के समान वृद्धि को प्राप्त होने लगा ॥ ६३ ॥ अनन्य बुद्धि होकर उसने राजनीति के साथ समस्त कलाओं को अच्छी तरह सीखा सो ठीक ही है; क्योंकि आश्चर्य है कि जगत् में गुणों का संग्रह करने में तत्पर रहनेवाला शिशु भी सत्पुरुष हो जाता है ॥ ६४ ॥ जिस प्रकार वसन्त ऋतु में प्रथम पुष्प आम्रवृक्ष को प्राप्त कर परम शोभा को प्राप्त होता है और आम्रवृक्ष उस प्रथम पुष्प को प्राप्त कर सुन्दर हो जाता है उसी प्रकार उस त्रिपृष्ट को प्राप्त कर यौवन परम शोभा को प्राप्त हुआ था और त्रिपृष्ट भी यौवन को प्राप्त कर सुन्दर हो गया था ॥ ६५ ॥ जिस प्रकार काम से आकुल बुद्धि वाली अभिसारिका अपने अभीष्ट प्रियतम का स्वयं आलिङ्गन करती है उसी प्रकार विजय लक्ष्मी ने उस लोकोत्तर कवचधारी (तरुण) त्रिपृष्ट का पहले ही गुप्तरूप से आलिङ्गन किया था ॥ ६६ ॥ अथानन्तर एक दिन राजा प्रजापति सभाभवन में दोनों पुत्रों तथा अन्य राजाओं के साथ, जड़े हुए पद्मरागमणियों की किरणों से अङ्कुरित सिंहासन पर सुख से बैठे थे ॥ ६७ ॥ उसी समय जिसे बोलने का अवसर प्राप्त हुआ था ऐसा प्रसिद्ध देशमन्त्री हाथ जोड़ कर राजा से इस प्रकार स्पष्ट निवेदन करने लगा ॥ ६८ ॥ हे पृथिवीपते ! यह पृथिवी आपकी तलवार की तीक्ष्ण धारा के द्वारा यद्यपि सब ओर से सुरक्षित है तो भी सिंह उसे बाधा पहुँचा रहा है सो ठीक ही है; क्योंकि आश्चर्य है कि जगत् में कर्मरूपी शत्रु बहुत बलवान् है ॥ ६९ ॥ क्या सिंह के छल से यमराज स्वयं जनता को मार रहा है; या कोई बड़ा असुर अथवा आपका पूर्वभव का शत्रु कोई देव प्रजा का घात कर रहा है क्योंकि सिंह की वैसी विकृति नहीं होती ॥ ७० ॥ समस्त देशवासी लोग आपके शत्रुओं के समान भय से बच्चों तथा स्त्रियों की भी उपेक्षा कर भाग गये हैं सो ठीक ही है, क्योंकि प्राणियों को

स निशम्य तस्य वचनेन तदा विषयव्यथामिति मृगेन्द्रकृताम् ।
नृपतिस्तताम हृदये नितरां प्रदुनोत्यहो खलु जगद् व्यसनम् ॥७२
दशनांशुमण्डलनिभेन किरन् हृदयस्थितामिव कृपाममलाम् ।
निजगाद धीररवरुद्धसभाभवनोदरं नरपतिर्वचनम् ॥७३
भुवि सस्य रक्षणविधौ विहितस्तृणमानुषोऽपि मृगभीतिकरः ।
अगमं ततोऽपि भृशमप्रभुतां करदीकृताखिलमहीभृदपि ॥७४
अविनाशयन्प्रतिभयं जगतो जगदाधिपत्यमथ यः कुरुते ।
स वृथैव चित्रगतभूपतिवत्प्रविलोक्यते जनतया नतया ॥७५
मनुवंशजेऽपि सति भूमिपतौ समभूत् क्षितौ प्रकटभीतिरिति ।
अयशस्तनोति सकलाः ककुभः किमिदं न सम्प्रति हतेऽपि हरौ ॥७६
इति गामुदीर्य रचितभ्रुकुटि स्वयमुत्थितं हरिवधाय तदा ।
पितरं निषिध्य विजयावरजः स्मितपूर्वमेवमवदद्विनतः ॥७७
पशुनिग्रहेऽपि भुवि तात महान्यदि संभ्रमो भवति चेद्भवतः ।
प्रविधीयते किमपरं तनयैर्वद मादृशैस्तमपहाय पुरा ॥७८
तदयुक्तमार्य तव यानमिति क्षितिपं निगद्य विजयानुगतः ।
तदनुज्ञया सह बलेन बली प्रथम, ययौ हरिवधाय हरिः ॥७९

---

जीवन से अधिक अन्य वस्तु अत्यन्त इष्ट नहीं है ॥ ७१ ॥ राजा उसके कहने से उस समय देश की सिंहकृत पीड़ा को सुनकर हृदय में वहुत दुखी हुए सो ठीक ही है; क्योंकि निश्चय ही दुःख जगत् को पीड़ित करता है ॥ ७२ ॥ दाँतों की किरणावली के वहाने हृदयस्थित निर्मल दया को विखेरते हुए के समान राजा, गम्भीर ध्वनि से सभाभवन के मध्यभाग को व्याप्त करने वाले वचन वोले ॥ ७३ ॥ उन्होंने कहा कि पृथिवी पर धान्य की रक्षा के लिये वनाया हुआ तृण का मनुष्य भी मृगों को भय उत्पन्न करता है परन्तु सब राजाओं को करदायक वना देने पर भी मैं उस तृण-निर्मित पुरुष की अपेक्षा भी अधिक अकर्मण्यता को प्राप्त हो गया हूँ ॥ ७४ ॥ जो राजा जगत् के भय को नष्ट न करता हुआ जगत् का आधिपत्य करता है—अपने आपको जगत् का स्वामी मानता है वह चित्रगत राजा के समान है तथा जनता नम्र होकर व्यर्थ ही उसका दर्शन करती है ॥ ७५ ॥ इस समय सिंह मार भी दिया जावेगा तो भी मनुवंशी राजा के रहते हुए भी पृथिवी पर ऐसा प्रकट भय रहा, यह अपयश क्या समस्त दिशाओं में विस्तृत नहीं होगा ? ॥ ७६ ॥ इस प्रकार के वचन कहकर जिन्होंने भौंह तान ली थी तथा जो सिंह का वध करने के लिये तत्काल उठकर खड़े हो गये थे ऐसे पिता को रोककर विनीत त्रिपृष्ट ने मन्दहासपूर्वक इस प्रकार कहा ॥७७॥ हे पिता जी ! यदि पृथिवी पर पशु का निग्रह करने में भी आपको वहुत भारी क्षोभ करना पड़ता है तो फिर मुझ जैसे पुत्रों के द्वारा उस कार्य को छोड़ दूसरा कौन कार्य किया जाय, पहले यह कहिये ॥ ७८ ॥ इसलिये आपका जाना अनुचित है इस प्रकार राजा से कह कर **विजय** नामक वड़े भाई के साथ प्रथम नारायण वलवान् त्रिपृष्ट पिता की आज्ञानुसार सिंह का वध करने के लिये सेना के साथ चल पड़ा ॥ ७९ ॥ वहाँ उसने उस देश को देखा जो कि नखों के अग्रभाग से च्युत मनुष्यों

[1]स जनान्तमैक्षत मृगाधिपतेः प्रथयन्तमन्तकनिभस्य गतिम् ।
नखकोटिविच्युतनरान्त्रचयग्रहणाकुलैर्नभसि गृद्धकुलैः ॥८०
हतमानुषास्थिपरिपाण्डुरितं नगमेत्य रुन्द्रविवरे शयितम् ।
पटहैरबोधयदभिप्रहतैर्ध्वजिनीरवैरपि मृगाधिपतिम्[2] ॥८१
प्रतिबोधजृम्भणविभीममुखः परिकेकराक्षमवलोक्य बलम् ।
उदगात्प्रसार्य परिभुग्नतनुं स शनैः शनैर्विधुतपिङ्गसटः ॥८२
[3]अति गर्जितैर्ध्वनयतः ककुभो विवृतास्यकन्दरमुदग्रतनोः ।
गतभीरतिष्ठदभिलङ्घयतो हरिरेक एव पुरतः स हरेः ॥८३
विनियम्य दक्षिणकरेण शिलाकठिनौ तदग्रचरणावदयम् ।
इतरं निवेश्य वदने स करं समपातयन्मृगपतिं सहसा ॥८४
स रुषा वमन्निव दवाग्निकणान्नयनद्वयेन नवरक्तभृता ।
विफलीकृतोद्यमबलो बलिना विवशो मुमोह हरिरेकपदे ॥८५
मृगविद्विषं नवमृणालमिव प्रविदार्य तस्य रुधिरैरवनेः ।
शमयाञ्चकार परितापचयं स तदा नवाम्बुभिरिवाम्बुधरः ॥८६
निजसाहसेन महतापि महानु ति नूनमवनौ न मुदम् ।
यदनन्यवध्यमपि केसरिणं स निहत्य निर्विकृतमास्त हरिः ॥८७

---

की आँतों के समूह को ग्रहण करने में व्यग्र आकाश में मँडराते हुए गृद्धपक्षियों के समूह से यम-तुल्य सिंह की गति को सूचित कर रहा था ॥८०॥ मृत मनुष्यों की हड्डियों से अत्यन्त सफेद-सफेद दिखने वाले पर्वत पर जाकर उसकी विशाल गुहा में सोये हुए सिंह को ताडित नगाड़ों और सेना के शब्द से सिंह को जगाया ॥ ८१ ॥ जागने के समय होनेवाली जमुहाई से जिसका मुख अत्यन्त भयंकर था तथा जिसने धीरे-धीरे अपनी पीली जटाओं को कम्पित किया था ऐसा वह सिंह कनखियों से सेना को देख झुके हुए शरीर को फैलाकर खड़ा हो गया ॥ ८२ ॥ जो मुखरूपी गुहा को खोलकर तीव्र गर्जनाओं के द्वारा दिशाओं को शब्दायमान कर रहा था, जिसका शरीर ऊँचा था तथा जो सम्मुख छलाँग भर रहा था ऐसे सिंह के आगे निर्भय त्रिपृष्ट अकेला ही खड़ा हो गया ॥ ८३ ॥ उसने शिला के समान कठोर उसके दोनों चरणों को तो निर्दयतापूर्वक दाहिने हाथ से कसकर पकड़ा और दूसरा हाथ उसके मुँह में ठूँसकर उसे देखते-देखते गिरा दिया ॥ ८४ ॥ जो क्रोध से नवीन रुधिर को धारण करनेवाले दोनों नेत्रों से दावानल के कणों को उगल रहा था तथा बलवान् त्रिपृष्ट के द्वारा जिसका उद्यम और बल निष्फल कर दिया गया था ऐसा वह सिंह विवश हो एक साथ मूर्च्छित हो गया ॥ ८५ ॥ जिस प्रकार मेघ नवीन जल के द्वारा पृथिवी के संतापसमूह को शान्त कर देता है उसी प्रकार उस त्रिपृष्ट ने नूतन मृणाल के समान सिंह को चीरकर उसके रुधिर से पृथिवी के संताप समूह को तत्काल शान्त कर दिया ॥ ८६ ॥ सचमुच महान् पुरुष अपने बहुत भारी साहस के द्वारा भी पृथिवी पर हर्ष को प्राप्त नहीं होता । यही कारण है कि वह त्रिपृष्ट जो दूसरे से नहीं मारा जा सकता था ऐसे सिंह को भी मार कर निर्विकार रहा ॥ ८७ ॥ तदनन्तर नारायण त्रिपृष्ट

---

१. पङ्क्तिरियं प्रतौ सप्तसप्ततितमस्य श्लोकस्य पूर्वार्धरूपा वर्तते । २. मृगाधिपतिः म० । ३. अथ गर्जितै म० ।

अथ लीलया करयुगेण[1] हरिः समुदस्य कोटिकशिलामुपरि ।
प्रथयाम्बभूव निजवीर्यचयं निकषोऽथवा बलवतामवधिः[2] ॥८८
नगरं ततः प्रतिनिवृत्य ययौ जयकेतनैर्मुकुलितार्ककरम् ।
उपकर्णयन्निजयशः पृथुकैरपि गीयमानमनुरागपरैः ॥८९
कृतमङ्गलं सपदि राजकुलं विजयी प्रविश्य नरनाथपतिम् ।
विजयानुजोऽनुविजयं शिरसा प्रणनाम चञ्चलशिखामणिना ॥९०
परिरभ्य सम्मदभवाश्रु भृता नयनद्वयेन सुचिरं स पुरा ।
घनमालिलिङ्ग तदनु स्वसुतौ भुजयोर्युगेन पुनरुक्तमिव ॥९१
शिथिलीचकार परिरम्भणतः स चिरात्सुतौ पुलकरुद्धतनुः ।
तदनुज्ञया पुनरपि प्रणतौ सममासितौ नृपतिपीठतटे ॥९२
परिपृच्छतः क्षितिपतेर्विजयेऽनुजविक्रमं वदति सत्यमपि ।
विनताननो निभृतमास्त हरिर्न मुदे गुणस्तुतिरहो महताम् ॥९३
इति भूपतिः सुतयुगेन समं परिरक्षया प्रमदयन् धरणीम् ।
सकलां शशास शरदिन्दुकलाविमलं यशः प्रतिदिशं विकिरन् ॥९४

## उपजातिः

अथैकदा कौतुकनिश्चलाक्षो दौवारिकः काञ्चनवेत्रहस्तः ।
धावन्नुपेत्यावनिनाथमित्थं व्यजिज्ञपत्संभ्रमरुद्धवाक्यः ॥९५

---

ने दोनों हाथों से लीलापूर्वक कोटिक शिला को ऊपर उठाकर अपने पराक्रम समूह को विस्तृत किया सो ठीक ही है क्योंकि वह कोटिक शिला वलवान् पुरुषों को वल की कसौटी अथवा सीमा है ॥ ८८ ॥ वहाँ से लौट कर त्रिपृष्ट अपने नगर गया । उस समय वह नगर विजय पताकाओं से इतना सजाया गया था कि उनसे सूर्य की किरणें भी आच्छादित हो गई थीं । नगर में प्रवेश करते समय वह, अनुराग प्रकट करने में तत्पर वालकों के द्वारा भी गाये जानेवाले अपने यश को सुन रहा था। भावार्थ—उसके यश को वयस्क लोग तो गाते ही थे पर अवोध वालक भी प्रेम से विह्वल होकर गारहे थे ॥८९॥ जिसमें मङ्गलाचार की सव विधियाँ की गई थीं ऐसे राजकुल में शीघ्र ही प्रवेश कर त्रिपृष्ट ने वड़े भाई विजय के वाद चञ्चल शिखामणि से युक्त शिर से राजा प्रजापति को प्रणाम किया ॥ ९० ॥ राजा ने पहले चिरकाल तक हर्षजनित आंसुओं को धारण करनेवाले नयनयुगल से अपने दोनों पुत्रों का आलिङ्गन किया, पश्चात् पुनरुक्त की तरह भुजयुगल से उनका गाढ आलिङ्गन किया ॥ ९१ ॥ जिनका शरीर रोमाञ्चों से व्याप्त था ऐसे राजा ने चिरकाल वाद पुत्रों को आलिङ्गन से शिथिल-मुक्त किया । आलिङ्गन से छूटने के वाद दोनों भाईयों ने फिर से प्रणाम किया । पश्चात् उनकी आज्ञा से दोनों ही एक साथ राजसिंहासन के निकट वैठ गये ॥ ९२ ॥ वार-वार पूछनेवाले राजा से जव विजय अपने छोटे भाई-त्रिपृष्ट के यथार्थ पराक्रम का वर्णन कर रहा था तव त्रिपृष्ट नीचा मुख कर चुपचाप वैठा था सो ठीक ही है क्योंकि अपनी गुणस्तुति महापुरुषों के हर्ष के लिये नहीं होती ॥ ९३ ॥ इस प्रकार शरच्चन्द्र की कलाओं के समान निर्मल यश को प्रत्येक दिशाओं में विखेरनेवाला राजा दोनों पुत्रों के साथ संरक्षण से समस्त पृथिवी को हर्षित करता हुआ उसका पालन करता था ॥ ९४ ॥ अथानन्तर कौतुक से जिसके नेत्र निश्चल हो

---

१. करयुगेन व० । २. मवधेः म० ।

विहायसा कश्चिदुपेत्य देव द्वारि स्थितो विस्मयनीयमूर्तिः ।
तेजोमयो वीक्षितुमिच्छति त्वां प्रमाणमत्र त्वमिति व्यरंसीत् ॥९६
प्रवेशय द्राक्सुमुखेत्यथाज्ञामवाप्य राज्ञो निनिवृत्य गत्वा ।
प्रावेशयत्तं सभया समीक्ष्यं सविस्मयोत्फुल्लदृशौ[1] विवृत्य ॥९७
राजा समेत्यानतमादरेण स्वहस्तनिर्दिष्टहिरण्यपीठे ।
अदूरवर्तिन्युपवेश्य किञ्चिद्विश्रान्तमालोक्य तमावभाषे ॥९८
सौम्याकृतिः कस्त्वमनन्यसाम्यः कस्मादिमां भूमिमुपागतोऽसि ।
किमर्थमायात इति क्षितीशा स्वयं स पृष्टः पुनरेवमूचे ॥९९
अस्त्यत्र शैलो विजयार्धनामा नरेन्द्र विद्याधरलोकवासः ।
श्रेणीद्वयेनोत्तरदक्षिणेन विराजितो राजततुङ्गशृङ्गः ॥१००
श्रेणीमपाचीं रथनूपुराख्यं पुरं समाध्यास्य[2] महेन्द्रलीलः ।
नभश्चराणां ज्वलनादिरेकः पतिर्जटी नाम भुनक्ति तत्र ॥१०१
त्वदन्वयाद्यः प्रथमस्य सनुर्महात्मनां बाहुबली जिनानाम् ।
निपीड्य दोर्भ्यां भरतेश्वरं यो मुमोच लक्ष्म्या सह हेलयैव ॥१०२
अलंकरोतीन्दुकरावदातं नमेः कुलं कच्छनृपात्मजस्य ।
नभश्चराणामधिपोऽपि राजन्पितृष्वसुस्ते तनयो नयज्ञः ॥१०३

---

रहे थे, जो हाथ में सुवर्ण की घड़ी लिये हुए था तथा हर्ष से जिसके वचन रुके हुए थे ऐसा द्वारपाल, दौड़ता हुआ पास आकर राजा से इस प्रकार कहने लगा ॥ ९५ ॥ हे देव ! आकाश से आकर द्वार पर खड़ा, आश्चर्य कारक शरीर का धारक कोई तेजस्वी पुरुष आपके दर्शन करना चाहता है। इस विषय में आप ही प्रमाण हैं इतना कह कर वह चुप हो गया ॥ ९६ ॥ 'हे सुमुख ! उसे शीघ्र प्रवेश कराओ' इस तरह राजा की आज्ञा पाकर द्वारपाल लौट कर गया और आश्चर्य से विकसित दृष्टि को इधर-उधर घुमाते हुए उसने सभा के द्वारा दर्शनीय उस पुरुष को भीतर प्रवेश करा दिया ॥ ९७ ॥ आकर आदर से नमस्कार करनेवाले उस पुरुष को राजा ने अपने हाथ से दिखाये हुए समीपवर्ती सुवर्ण पीठ पर बैठाया। पश्चात् जिसने कुछ विश्राम कर लिया था ऐसे उस पुरुष को देख उन्होंने कहा ॥ ९८ ॥ सौम्य आकृति के धारक तथा अन्य जनों की उपमा से रहित तुम कौन हो ? कहां से इस भूमि पर आये हो ? तथा किस प्रयोजन से आये हो ? इस प्रकार राजा द्वारा स्वयं पूछे जाने पर वह आगन्तुक पुरुष पुनः इस प्रकार बोला ॥ ९९ ॥ हे राजन् ! यहां एक विजयार्ध नामका पर्वत है, जो विद्याधर लोगों का निवास स्थान कहलाता है, वह अपनी उत्तर और दक्षिण इन दो श्रेणियों से सुशोभित है तथा चांदी की ऊँचे शिखरों से युक्त है ॥ १०० ॥ दक्षिण श्रेणी के रथनूपुर नगर में निवास करनेवाला, इन्द्र के समान लीला से युक्त तथा विद्याधरों का अद्वितीय पति ज्वलनजटी उस पर्वत की रक्षा करता है ॥ १०१ ॥ तुम्हारे वंश का आदि पुरुष बाहुबली था जो महात्मा तीर्थंकरों में प्रथम तीर्थंकर का पुत्र था और भुजाओं से जिसने भरतेश्वर को पीड़ित कर लक्ष्मी के साथ अनायास ही छोड़ दिया था ॥१०२॥ हे राजन् ! विद्याधरों का राजा ज्वलनजटी भी राजा कच्छ के पुत्र नमि के चन्द्र किरण के समान

---

१. दृशा म० । २. समाध्यास्य म० ।

अतोऽस्मदीशः कुशलीभवन्तं दूरस्थितोऽपीन्दुरिवाम्बुराशिम् ।
अनामयं पृच्छति मन्मुखेन प्रेम्णा समाश्लिष्य पुराणबन्धुम् ॥१०४
सुतोऽर्ककीर्तिः क्षपितारिकीर्तिः स्वयंप्रभा तस्य सुताद्वितीया ।
देवी च पादद्वितयं प्रणामैरभ्यर्चयन्तीश तवार्चनीयम् ॥१०५

## मालभारणी

अथ कल्पलतामिवैकपुष्पां सदशां कामफलोन्मुखीमुपेताम् ।
तनयामवलोक्य तत्समानं न वरं मन्त्रिविलोचनोऽप्यपश्यत् ॥१०६
कुशलं सकले निमित्ततन्त्रे विहितप्रत्ययमाप्तमाप्तमानम् ।
उपगम्य रहस्यमात्यमुख्यैः सह संभिन्नमवोचदेवमीशः ॥१०७
सदृशः सुदृशः स्वयंप्रभायाः पतिरस्माभिरवेक्षितो न कश्चित् ।
अवलोकय दिव्यचक्षुषा तं ननु मत्कृत्यविधौ भवान्प्रमाणम् ॥१०८

## प्रहर्षिणी

इत्युक्त्वा विरतवति स्वकार्यबीजं संभिन्नः खचरपतावबोचदित्थम् ।
त्वत्कृत्यं शृणु विदितं मया मुनीन्द्रादायुष्मन्नवधिदृशः पुरा यथावत् ॥१०९

---

उज्ज्वल कुल को अलंकृत करता है । इसके सिवाय नीति को जाननेवाला वह ज्वलनजटी तुम्हारी बुआ का पुत्र है ॥१०३॥ जिस प्रकार चन्द्रमा दूर रहने पर भी समुद्र से आरोग्य प्रश्न-कुशल मङ्गल पूछता रहता है उसी प्रकार हमारा राजा दूर रहने पर भी निरन्तर कुशल रहनेवाले अपने पुराने बन्धु का प्रेम से आलिङ्गन कर मुझ से कुशल-मङ्गल पूछ रहा है ॥१०४॥ हे ईश ! शत्रुओं की कीर्ति को नष्ट करनेवाला **अर्ककीर्ति** उसका पुत्र है, **स्वयंप्रभा** उसकी अद्वितीय पुत्री है तथा **वायुवेगा** उसकी रानी है । ये सब आपके पूजनीय चरण युगल की प्रणामों द्वारा पूजा करते हैं अर्थात् बार-बार आपके चरणों में नमस्कार करते हैं ॥ १०५ ॥ तदनन्तर राजा **ज्वलनजटी** ने एक दिन अद्वितीय पुष्प से युक्त कल्पलता के समान, कामरूप फल के उन्मुख दशा—तरुण अवस्था को प्राप्त पुत्री को देखा । पुत्री को देखते ही वर की ओर उसका मन गया परन्तु मन्त्री रूप नेत्रों से युक्त होने पर भी उसे कन्या के योग्य कोई वर नहीं दिखा ॥ १०६ ॥ तत्पश्चात् जो समस्त निमित्त-शास्त्रकुशल था, जिसका विश्वास किया जाता था तथा जो आप्त के समान सन्मान को प्राप्त था ऐसे **संभिन्न** नामक निमित्त ज्ञानी के पास एकान्त में प्रमुख मन्त्रियों के साथ जाकर राजा **ज्वलनजटी** ने इस प्रकार कहा ॥ १०७ ॥ हम लोग सुन्दर नेत्रों वाली **स्वयंप्रभा** के योग्य किसी वर को नहीं देख सके हैं अतः आप अपने दिव्य नेत्रों से उस वर को देखिये । निश्चय से मेरे कार्य के संपन्न करने में आप ही प्रमाण हैं ॥ १०८ ॥ इस प्रकार अपने कार्य के बीज को कहकर जब विद्याधरों का राजा **ज्वलनजटी** चुप हो गया तब **संभिन्न** निमित्तज्ञानी इस तरह बोला—हे आयुष्मन् ! मैंने पहले अवधिज्ञानी मुनिराज से तुम्हारा कार्य को जैसा जान रक्खा है वैसा तुम सुनो ॥ १०९ ॥ इस भरतक्षेत्र में चक्रवर्ती **भरत** के वंश में उदार तथा सार्थक नाम से युक्त एक

वसन्ततिलकम्

अस्मिन्प्रतीहि भरते भरतेश वंशे राजा प्रजापतिरुदारयथार्थनामा ।
तस्यात्मजौ विजयिनौ विजयत्रिपृष्ठावाद्यावमानुषबलौ बलवासुदेवौ ॥११०

वंशस्थम्

रिपुस्त्रिपृष्टस्य पुराभवेऽभवद्विशाखनन्दीत्ययमश्वकन्धरः ।
ततः प्रहत्याहवदुर्मदं रणे नभश्चरेन्द्रं भविताऽर्धचक्रभृत् ॥१११

शालिनी

तस्मादेतत्खेचरावाससारं कन्यारत्नं वासुदेवाय देयम् ।
निःसन्देहं तत्प्रसादादुदीचीं प्राप्य श्रेणीं यास्यसि त्वं च वृद्धिम् ॥११२

मन्दाक्रान्ता

इत्यादेशादवितथगिरस्तस्य कार्तान्तिकस्य ध्वस्ताशङ्कं ज्वलनजटिना प्रेषितं विद्धि दूतम् ।
मामिन्द्वाख्यं घटयितुमिदं देव कल्याणकार्यं कार्याभिज्ञं स्थिरतरधिया त्वत्सकाशं प्रकाशम् ॥११३

शार्दूलविक्रीडितम्

श्रीमानागमनस्य कारणमिति व्यक्तं निवेद्य स्थितं स्वाङ्गस्पृष्टसमस्तभूषणगणैरभ्यर्च्य तं भूपतिः ।
मर्त्यानामचिरादगोचरतया तस्यैव हस्ते पुनः संदेशं खचराधिपस्य मुदितः सप्राभृतं प्राहिणोत् ॥११४

स्रग्धरा

क्षोणीनाथं प्रणम्यश्लथमुकुटतटीकोटिविन्यस्तहस्तः
सोत्कान्विद्याधराणां पतिसनतिचिरादानय द्रष्टुमस्मान् ।

---

प्रजापति नामक राजा है ऐसा तुम जानो। उसके विजय और त्रिपृष्ट नाम के दो पुत्र हैं जो शत्रुओं पर विजय प्राप्त करनेवाले हैं, लोकोत्तर बल से युक्त हैं तथा प्रथम बलदेव और नारायण हैं ॥ ११० ॥ चूंकि त्रिपृष्ट का पूर्वभव का वैरी विशाखनन्दी ही यह अश्वग्रीव हुआ है इसलिये युद्ध-सम्बन्धी दुष्ट अहंकार से युक्त इस विद्याधर राजा को मार कर त्रिपृष्ट अर्धचक्रवर्ती होगा ॥१११॥ अतएव विजयार्ध पर्वत का सारभूत यह कन्या रत्न नारायण त्रिपृष्ट के लिये देना चाहिये। इसमें सन्देह नहीं है कि तुम उसके प्रसाद से उत्तर श्रेणी को प्राप्त कर वृद्धि को प्राप्त होवोगे ॥ ११२ ॥ हे राजन्! इस प्रकार उस सत्यवादी संभिन्न निमित्त ज्ञानी के आदेश से ज्वलनजटी ने निःशङ्क होकर कार्य के जानकर मुझ इन्दु नामक दूत को यह मङ्गलमय कार्य संपन्न करने के लिये दृढ निश्चय पूर्वक स्पष्टरूप से आपके पास भेजा है ऐसा आप जानें ॥११३॥ इस प्रकार अपने आगमन का स्पष्ट कारण बनाकर जब वह आगन्तुक विद्याधर ऊपर बैठ गया तब समृद्धिशाली राजा प्रजापति ने उसे अपने शरीर के स्पर्शको प्राप्त हुए समस्त आभूषणों के समूह से सम्मानित किया तथा शीघ्र ही विजयार्ध पर्वत पर मनुष्यों के न पहुँच सकने के कारण उसने उस विद्याधर के हाथ प्रसन्न होकर विद्याधरों के राजा ज्वलनजटी के लिये उपहार सहित संदेश भेजा ॥११४॥ तदनन्तर राजा प्रजापति को प्रणाम कर जिसने अपने हाथ नम्रीभूत मुकुट तट के अग्रभाग पर लगा रक्खे

इत्युक्त्वा तेन मुक्तो गगनतलमगादिन्दुरिन्दीवराभं
सद्यो विद्योरुसंपद्विहितमधिवसन्राजमानं विमानम् ॥११५

इति श्रीअसगकृते[1] श्रीवर्द्धमानचरिते त्रिपृष्टसंभवो नाम पञ्चमः सर्गः ।

●

## षष्ठः सर्गः

### वसन्ततिलकम्

यातेषु केषुचिदहःस्वथ खचरेन्द्रमागत्य वाह्यवनमेकदिने प्रशस्ते ।
अध्यासितं सह बलेन निशम्य सौम्याद् द्रष्टुं मुदा तमुदियाय विशामधीशः ॥१
एकेन साधुजनतां प्रति दक्षिणेन वामेन वैरिनिवहे च परेण गच्छन् ।
दोर्भ्यामिवोन्नतघनांसविराजिताभ्यां ताभ्यामराजत समं क्षितिपः सुताभ्याम् ॥२
आरूढवा हगतिवेगविलोलहारस्फारांशुचक्रधवलीकृतदिग्विभागैः ।
ख्यातान्वयैः पथि निजप्रतिविम्वकैर्वा राजन्यकैरनुगतो वनमाप भूपः ॥३

---

थे तथा राजा ने जिसे यह कह कर विदा किया था कि हम उत्कण्ठित लोगों को देखने के लिये विद्याधरों के अधिपति ज्वलनजटी को शीघ्र लाओ, ऐसा वह इन्दु नामका विद्याधर, विद्यारूपी सम्पत्ति के द्वारा निर्मित सुशोभित विमान पर आरूढ़ हो शीघ्र ही नीलकमल के समान आभावाले गगनतल में चला गया—आकाश मार्ग से उड़ गया ॥११५॥

इस प्रकार असग कविकृत श्रीवर्द्धमान चरित में त्रिपृष्ट की उत्पत्ति का वर्णन
करनेवाला पाँचवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

●

## छठवाँ सर्ग

अथानन्तर कितने ही दिन व्यतीत होने पर एक शुभ दिन राजा प्रजापति ने सौम्य नामक वनपाल से सुना कि विद्याधरों का राजा ज्वलनजटी सेना के साथ आकर बाह्य वन में ठहरा हुआ है। सुनते ही वह हर्ष विभोर हो उसे देखने के लिये गया ॥१॥ उस समय ऊँचे और स्थूल कन्धों से सुशोभित अपने पूर्वोक्त दोनों पुत्रों के साथ जाता हुआ राजा ऐसा सुशोभित हो रहा था मानों अपनी दोनों भुजाओं से ही सुशोभित हो रहा है। उन में एक पुत्र जो दक्षिण—दाहिनी ओर चल रहा था वह साधु समूह के प्रति दक्षिण—सरल अथवा उदार था और दूसरा जो वाम—बाँई ओर चल रहा था वह शत्रुसमूह के ऊपर वाम—विरुद्ध था ॥२॥ अधिष्ठित घोड़ों के गति सम्बन्धी वेग से चञ्चल हारों की विशाल किरणावली से जिन्होंने दिशाओं के विभाग को सफ़ेद कर दिया

---

१. श्रीअसगभूपकृते म० ।

विद्याप्रभावरचिताद्भुतसौधकूटकोटिस्थिताम्बरचरीजनलोलनेत्रैः ।
प्रत्युत्थितेनसहसा सह खेचरेशा प्रीतिप्रसारितदृशा ददृशे नरेन्द्रः ॥४
यानात् ससंभ्रममुभाववतीर्य दूरादासन्नचारुभटदत्तकरावलम्बौ ।
अन्योऽन्यसन्मुखमभीयतुरुत्सुकौ तौ पादद्वयेन धरणीधरणीध्रनाथौ ॥५
गाढोपगूहनसुधासलिलेन सि : सम्बन्धचन्दनतरुः सममेव ताभ्याम् ।
जीर्णोऽपि इवाङ्कुरितो विरेजे केयूरकोटिमणिरश्मिभिरुन्मिषद्भिः ॥६
तस्यार्ककीर्तिरवनीश्वरन स्य दूरानतेन शिरसा चरणौ ववन्दे ।
पित्रा तदानभिहितोऽपि कटाक्षपातैर्नैसर्गिको हि महतां विनयो महत्सु ॥७
लक्ष्मीप्रतापबलशौर्यमतिश्रु र्लोकाधिकावपि विजयत्रिपृष्टौ ।
प्रीत्या प्रणेमतुरुभौ खचराधिपं तं स्तब्धो महान्गुरुजने न गुणाधिकोऽपि ॥८
आलिङ्ग्य तुङ्गतरदेहमनङ्गकल्पं तावर्ककीर्तिममलेन्दुसमानकीर्ति ।
प्रीतौ बभूवतुर पि भूरिशोभौ केषां तनोति न मुदं ि न्धुसङ्गः ॥९

था, जिनके वंश प्रसिद्ध थे तथा जो मार्ग में अपने ही प्रतिविम्बों के समान जान पड़ते थे ऐसे राजकुमारों से अनुगत राजा वन को प्राप्त हुआ। भावार्थ—घोड़ों पर सवार अनेक राजकुमार मार्ग में उसके पीछे-पीछे चल रहे थे ॥३॥ विद्या के प्रभाव से निर्मित आश्चर्यकारी महलों के शिखरों के अग्रभाग में स्थित विद्याधारियों के चञ्चल नेत्रों के साथ जो अगवानी के लिये सहसा उठकर खड़ा हुआ था, तथा प्रीति से जिसके नेत्र विस्तृत हो रहे थे ऐसे विद्याधरों के अधिपति ज्वलनजटी ने राजा प्रजापति को देखा ॥ ४ ॥ जो घबड़ा कर दूसरे से ही वाहन से नीचे उतर गये थे, निकटवर्ती सुन्दर योद्धा जिनके लिये हाथों का आलम्बन दे रहे थे, तथा जो उत्सुकता से भरे थे ऐसे दोनों ही पृथिवी और विजयार्ध के प्रजापति और ज्वलनजटी एक दूसरे के सम्मुख पैदल ही चल रहे थे ॥ ५ ॥ गाढालिङ्गन रूपी अमृतजल के द्वारा जिसे दोनों ने एक साथ सींचा था ऐसा सम्बन्ध रूपी चन्दन का वृक्ष जीर्ण होने पर भी निकलती हुई केयूर के अग्रभाग में संलग्न मणियों की किरणों से नवीन की तरह अङ्कुरित हो उठा था ॥ ६ ॥ ज्वलनजटी के पुत्र अर्ककीर्ति से यद्यपि उस समय उसके पिता ने कटाक्षपातों—नेत्र के संकेतों से कुछ कहा नहीं था तो भी उसने दूर से ही झुके हुए शिर से राजाधिराज प्रजापति के चरणों को नमस्कार किया था सो ठीक ही है क्योंकि महापुरुषों के प्रति महापुरुषों में विनय स्वाभाविक ही होती है ॥७॥ विजय और त्रिपृष्ट यद्यपि समानरूप से लक्ष्मी, प्रताप, बल, शौर्य, बुद्धि और शास्त्र ज्ञान आदि के द्वारा समस्त लोगों में श्रेष्ठ थे तो भी दोनों ने विद्याधरों के अधिपति ज्वलनजटी को प्रीतिपूर्वक प्रणाम किया सो ठीक ही है क्योंकि जो महान् होता है वह गुणों से अधिक होने पर भी गुरुजनों के विषय में अहंकारी नहीं होता ॥ ८ ॥ जिसका शरीर अत्यन्त ऊँचा था, जो कामदेव के समान था तथा जिसकी कीर्ति निर्मल चन्द्रमा के समान थी ऐसे अर्ककीर्ति का आलिङ्गन कर बहुतभारी शोभा से युक्त विजय और त्रिपृष्ट-दोनों ही प्रसन्न हुए थे सो ठीक ही है क्योंकि प्रियबन्धुओं का समागम किनके हर्ष को विस्तृत नहीं करता ? अर्थात् सभी के हर्ष को विस्तृत करता है ॥ ९ ॥

---

१. धरणीं धरणीध्रनाथौ म० ।

ज्ञात्वा तयोर्विवदिषामथ भूतधात्रीधात्रीधरप्रमुखयोर्मुखविभ्रमेण ।
प्रेयान्प्रजापतिनराधिपतेरमात्यः प्रोवाच वाचमिति कालविदो हि दक्षाः ॥१०
सम्यक्प्रसन्नमधुना कुलदेवताभिः पुण्यं शुभैश्च भवतोः सफलं च जन्म ।
छिन्नापि पूर्वपुरुषाचरिता स्वतेयं येनात्मनैव पुनरङ्कुरिता लतेव ॥११
त्वां देव निष्प्रतिघमात्मसमं दुरापमन्यैः प्रजापतिरभूद्भुवनस्य मान्यः ।
[1]कृत्स्नस्य केवलमिव प्रतिपद्य योगी प्राप्तं पदं ध्रुवमनुत्तरमप्यनेन ॥१२
इत्थं तदा निगदतः[3] सचिवस्य वाक्यमाक्षिप्य खेचरपतिः स्वयमेवमूचे ।
अभ्यर्चयन्विकचकुन्ददलैरिवान्तर्वाग्देवतां दशनरश्मिभिरिन्दुगौरैः ॥१३
ईदृग्वचो मतिमतां वर मा[4] वदस्त्वमिक्ष्वाकवो नमिकुलस्य चिरन्तनेशाः ।
आराध्य कच्छतनयो यदहीन्द्रदत्तां वैद्याधरीं श्रियमशिश्रियदादिदेवम् ॥१४
आज्ञामनादरसमुन्नमितान्तवामभ्रूमञ्जरीविलसनैकपदेन दत्ताम् ।
सज्जस्ततोऽस्य च विधातुमयं जनोऽपि पूर्वक्रमो ननु सतामविलङ्घनीयः ॥१५
सं[5]भाष्य ताविति महीपतिखेचराणां नाथौ पुरा प्रणिधिना विधिनैव सृष्टाम् ।
[6]स्फीतां विवाहमहिमां सुतयोर्विधातुमभ्युद्यतौ विविशतुर्गृहमुत्पताकम् ॥१६

---

तदनन्तर प्रजापति राजा का प्रीतिपात्र मन्त्री, मुखों के विभ्रम से राजा प्रजापति और ज्वलनजटी के बोलने की इच्छा को जान कर इस प्रकार के वचन बोला सो ठीक ही है क्योंकि चतुर मनुष्य समय के ज्ञाता होते ही हैं ॥ १० ॥ उसने कहा कि इस समय आप दोनों के कुलदेवता अच्छी तरह प्रसन्न हुए हैं, आप दोनों के पुण्य कर्मों का उदय आया है और आप दोनों का जन्म सफल हुआ है जिससे कि पूर्व पुरुषों के द्वारा आचरण की हुई यह आत्मीयता छिन्न होने पर भी लता के समान अपने आप फिर से अङ्कुरित हो उठी है ॥ ११ ॥ जिस प्रकार योगी प्रतिपक्ष रहित, आत्म-तुल्य अन्यजन दुर्लभ केवलज्ञान को प्राप्त कर समस्त लोक का मान्य हो जाता है साथ ही अविनाशी और सर्वश्रेष्ठ पद—मोक्ष को प्राप्त कर लेता है उसी प्रकार हे देव ! प्रजापति भी विरोध रहित, आत्म-समान तथा अन्यजन दुर्लभ आपको प्राप्त कर समस्त लोक का मान्य हो गया है, साथ ही इसने स्थायी और सर्वश्रेष्ठ पद प्राप्त कर लिया है। भावार्थ—आपके साथ सम्बन्ध होने से राजा प्रजापति का गौरव सर्वमान्य हुआ है ॥ १२ ॥ इसप्रकार कहनेवाले मन्त्री के वचन काट कर विद्याधरों का राजा ज्वलनजटी स्वयं ही इस तरह बोला। बोलते समय चन्द्रमा के समान उसके सफेद दाँतों की किरणें बाहर निकल रही थीं उनसे वह ऐसा जान पड़ता था खिली हुई कुन्द कलियों से मानों भीतर विद्यमान सरस्वती देवी की पूजा ही कर रहा हो ॥ १३ ॥ हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ ! तुम ऐसे वचन मत कहो क्योंकि इक्ष्वाकुवंशी राजा नमिवंश के प्राचीन राजा हैं। इसका कारण यह है कि कच्छ का पुत्र नमि आदि जिनेन्द्र की आराधना कर धरणेन्द्र के द्वारा दी हुई विद्याधरों की लक्ष्मी को प्राप्त हुआ था ॥ १४ ॥ इसलिये जिसका अन्तिम भाग अनादर से ऊपर उठा हुआ है ऐसी बाँयी भ्रकुटीरूप मञ्जरी के संचार के छल से दी हुई इसकी आज्ञा का पालन करने के लिये यह जन भी—मैं ज्वलनजटी भी तैयार हूँ सो ठीक ही है क्योंकि निश्चय ही पहले का क्रम सत्पुरुषों के किये अलङ्घनीय होता ही है ॥ १५ ॥ इसप्रकार कहकर भूमिगोचरी और विद्याधरों के स्वामी

---

१. ममलं प्रथितार्ककीर्तिम् म० । २. कृष्णस्य म० । ३. निगदितः ब० । ४. मा गदीस्त्व ब० । ५. संभावितावविति ब० । ६. कान्तां ब० ।

प्रत्यालयं प्रहतमङ्गलतूर्यशङ्खमुत्थापितध्वजवितानकृतान्धकारम् ।
प्राग्द्वारदेशविनिवेशितशातकुम्भकुम्भाग्रदत्तसुकुमारयवप्ररोहम् ॥१७
नृत्यन्मदालसवधूजनवक्त्रपद्मव्यासक्तकामुकविलोचनमत्तभृङ्गम् ।
रङ्गावलीविरचितोज्ज्वलपद्मरागप्रेङ्खत्प्रभापटलपल्लवितान्तरिक्षम् ॥१८
उच्चारणाचतुरचारणवन्दिवृन्दकोलाहलप्रतिनिनादितसर्वदिक्कम् ।
आसीत्परस्परविभूतिजिगीषयेव रम्यं पुरं खचरसन्निहितं वनं च ॥१९ [विशेषकम्]
संभिन्नदत्तदिवसेऽथ जिनेन्द्रपूजां पूर्वं विधाय जिनमन्दिरमन्दराग्रे ।
लक्ष्मीमपास्तकमलामिव खेचरेन्द्रः पुत्रीं दिदेश विधिना पुरुषोत्तमाय ॥२०
केयूरहारकटकोज्ज्वलकुण्डलाद्यैः संमान्य राजकमशेषमशेषितारिः ।
कन्याप्रदानवहनेन समं महिष्या चिन्तासमुद्रमतरन्मनुवंशकेतुः ॥२१
इत्थं प्रदाय तनुजां विजयानुजाय प्रीतिं परामुपययौ खचराधिनाथः ।
एष्यन्महाभ्युदयवैभवभाजनेन सम्बन्धमेत्य महता सह को न तुष्येत् ॥२२

---

राजा प्रजापति तथा ज्वलनजटी विधाता रूप गुप्तचर के द्वारा पहले से ही रची हुई पुत्रपुत्रियों के विवाह की विस्तृतमहिमा को पूर्ण करने के लिये फहराती हुई पताकाओं से सुशोभित घर में प्रविष्ट हुए ॥ १६ ॥ जिनमें घर-घर माङ्गलिक वाजे और शङ्खों का शब्द हो रहा था, ऊपर फहराई हुई पताकाओं के समूह से जिनमें अन्धकार किया गया था, जिनमें पूर्वद्वारदेश में रक्खे हुए सुवर्णमय कलशों के अग्रभाग पर जौ के सुकोमल अङ्कुर दिये गये थे, जिनमें नृत्य करती हुई मद से अलसाई स्त्रियों के मुख कमलों पर कामीजनों के नेत्र रूपी भ्रमर संलग्न हो रहे थे, जिनमें रङ्गावली के बीच दिये हुए देदीप्यमान पद्मराग मणियों की ऊपर की ओर उठती हुई कान्ति के समूह से आकाश पल्लवित—लाल-लाल पत्तों से युक्त हो रहा था, और जहाँ उच्चारण करने में चतुर चारणों और वन्दियों के समूह के कोलाहल से समस्त दिशाएँ प्रतिध्वनि से गूँज रही थीं ऐसा नगर और विद्याधरों से अधिष्ठित वन—दोनों ही परस्पर की विभूति को जीतने की इच्छा से ही मानों रमणीय हो रहे थे ॥ १७-१९ ॥ तदनन्तर संभिन्न नामक निमित्तज्ञानी के द्वारा दिये हुए दिन, विद्याधरों के राजा ज्वलनजटी ने सबसे पहले जिनमन्दिररूपी मेरुपर्वत के अग्रभाग पर जिनेन्द्र देव की पूजा की। पश्चात् त्रिपृष्ट नारायण के लिये विधिपूर्वक अपनी पुत्री प्रदान की। वह पुत्री ऐसी जान पड़ती थी मानों कमल को छोड़कर आई हुई लक्ष्मी ही हो ॥ २० ॥ शत्रुओं को नष्ट करनेवाले राजा ज्वलनजटी ने बाजूबंद, हार, कटक तथा देदीप्यमान कुण्डल आदि के द्वारा समस्त राजाओं का सन्मान किया। इसप्रकार मनुवंश की पताका स्वरूप ज्वलनजटी, कन्यादानरूपी नौका के द्वारा अपनी रानी के साथ-साथ चिन्ता रूपी समुद्र को तैर कर पार हुआ ॥ २१ ॥ इसप्रकार विजय के छोटे भाई त्रिपृष्ट के लिये पुत्री देकर विद्याधरों का अधिपति परम प्रीति को प्राप्त हुआ सो ठीक ही है क्योंकि आगे आनेवाले महान् अभ्युदय तथा वैभव के पात्रस्वरूप महापुरुष के साथ सम्बन्ध को प्राप्त होकर कौन नहीं संतुष्ट होता है ? ॥ २२ ॥ तदनन्तर 'विद्याधरों के

---

१. विरचितामल ब० ।

श्रुत्वाथ खेचरपतेर्दुहितुः प्रदानं भूगोचराय विदितात्मचरेण [1]गीतम् ।
सद्यश्चुकोप गगनेचरचक्रवर्ती सिंहो यथा नवपयोधरघोरनादम् ॥२३
कोपेन पल्लवितभीषणदृष्टिपातैरङ्गारसंचयमिवावकिरन्सभायाम् ।
इत्थं जगाद विततोशनिघोरनादः प्रस्वेदवारिकणिकास्तबकावतंसः ॥२४
हे खेचराः श्रुतमिदं ननु[2] किं भवद्भिर्यत्कर्म तेन विहितं खचराधमेन ।
युष्मान्जरत्तृणमिव प्रविलङ्घ्य दत्तं कन्याललाम मनुजाय जगत्प्रधानम् ॥२५
इत्याहतं प्रतिमुखं वचनेन तस्य प्रक्षोभघूर्णितमुवाह सदः समस्तम् ।
लीलां प्रसादविरहादविलोकनीयां कल्पान्तकालपवनक्षुभिताम्बुराशेः ॥२६
अग्रेसरः स्थितिमतामविलङ्घनीयां बिभ्रत्समुन्नतिमनन्यभवोरुसत्त्वः ।
कोपात्प्रकम्पितजगज्जनताक्षयाय प्रालेयशैल इव नीलरथ[3]श्चचाल ॥२७
चित्राङ्गदो निहत[4]शात्रवशोणितेन चित्रां गदां परिभ्रमयन्नुदगात्करेण ।
वामेन वेगचलिताङ्गदपद्मरागच्छायापदोन्मिषितकोपदवानलेन ॥२८

---

राजा ज्वलनजटी ने 'अपनी पुत्री भूमिगोचरी के लिये दी है' अपने प्रसिद्ध गुप्तचर के द्वारा कहे हुए इस समाचार को सुनकर विद्याधरों का चक्रवर्ती **अश्वग्रीव** शीघ्र ही उस तरह कुपित हो गया जिस तरह कि नवीन मेघ की गम्भीर गर्जना को सुनकर सिंह कुपित होता है ॥ २३ ॥ क्रोध के कारण पल्लवों के समान लाल-लाल भयंकर दृष्टिपात से जो सभा में मानों अंगार समूह की वर्षा कर रहा था, जिसका शब्द विस्तृत वज्रपात के समान भयंकर था और जो स्वेदजलकणों के समूह रूप कर्णाभरणों से युक्त था ऐसा **अश्वग्रीव** इस प्रकार बोला ॥ २४ ॥ हे विद्याधरो ! उस नीच विद्याधर ने जो काम किया है इसे निश्चय ही आप लोगों ने क्या सुना है ? उसने तुम सबको जीर्ण तृण के समान उलङ्घ कर जगत् में श्रेष्ठ कन्यारूपी आभूषण भूमिगोचरी मनुष्य के लिये दिया है ॥ २५ ॥ **अश्वग्रीव** के यह कहने से समस्त सभा अत्यधिक क्षोभ के कारण इस प्रकार काँप उठी मानों प्रत्येक के मुख पर प्रहार किया गया हो। प्रसन्नता के नष्ट हो जाने से वह सभा प्रलयकाल की वायु से क्षुभित समुद्र की अदर्शनीय लीला को धारण करने लगी ॥ २६ ॥ क्रोध से जगत् को कम्पित करनेवाला **नीलरथ** विद्याधर, भूमिगोचरी मनुष्यों का क्षय करने के लिए इस प्रकार चला जैसे हिमालय ही चल रहा हो क्योंकि हिमालय और **नीलरथ** में सादृश्य था। जिस प्रकार हिमालय स्थितिमान्—पर्वतों में अग्रसर—प्रधान है उसी प्रकार **नीलरथ भी** स्थितिमान्—मर्यादा के रक्षक पुरुषों में प्रधान था। जिस प्रकार हिमालय अविलङ्घनीय उन्नति—न लाँघने योग्य ऊँचाई को धारण करता है उसी प्रकार **नीलरथ भी** न लाँघने योग्य उन्नति—अभ्युदय को धारण कर रहा था और जिस प्रकार हिमालय अनन्यभवोरुसत्त्व—अन्यत्र न होनेवाले बड़े-बड़े जन्तुओं से संयुक्त है उसी प्रकार **नीलरथ भी** अनन्यभवोरुसत्त्व—दूसरे पुरुषों में न होनेवाले विशाल पराक्रम से भरा था ॥ २७ ॥ **चित्राङ्गद**, मारे हुए शत्रुओं के खून से चित्र-विचित्र गदा को बाँयें हाथ से घुमाता हुआ उठकर खड़ा हो गया। उस समय उसका बाँया हाथ वेग से कम्पित बाजूबंद में संलग्न पद्मराग मणियों की कान्ति के छल से ऐसा जान पड़ता था मानों क्रोध रूप दावानल को प्रकट ही कर रह

---

१. नीतम् म० । २. न तु म० । ३. नीलरथोऽप्यचालीत् ब० । ४. निहित ब० ।

भ्रूभङ्गभङ्गुरमुखः परिपाटलाक्षः प्रस्वेदवारिलवकीर्णकपोलमूलः।
दोलायितोन्नततनुः स्फुरिताधरोऽभूद् भीमः स्वयं सदसि कोपवदुग्रकोपः ॥२९
विद्यावलिप्तहृदयः शरणातुराणां दत्ताभयः प्रतिभये सति नीलकण्ठः।
उच्चैर्जहास ककुभां विवराणि कोपात् प्रध्वानयन्कहकहध्वनिभिर्गभीरैः ॥३०
स्वेदार्द्रनिर्मलतनुप्रतिविम्बितेन क्रुद्धेन संसदि गतेन जनेन तेन।
आसीदनेकमिव हन्तुमरीन्विकुर्वन् विद्यावलेन वलमाजिरसेन सेनः ॥३१
क्रोधोद्धतः समदशात्रवदन्तिदन्तप्राप्ताभिघातविपुलव्रणमग्नहारम्।
वक्षःस्थलं विपुलमुत्पुलकं करेण वामेतरेण परिघः परितो ममार्ज ॥३२
निर्व्याजपौरुषवशीकृतवैरिवर्गोविद्याविभूतिजनितोन्नतिरुन्नतांसः।
उर्वीं जघान कुपितो हरिकन्धराह्वः[1] कर्णोत्पलेन चलितालिकुलाकुलेन ॥३३
भूरिप्रतापपरिपूरितसर्वदिक्कः पद्माकरार्पितजगत्प्रणताग्रपादः।
कोपाज्जन मिव प्रथयन्विवर्णस्तूर्णं दिवाकर इवैष दिवाकरोऽभूत् ॥३४

---

हो ॥ २८ ॥ भौंहों के भङ्ग से जिसका मुख भङ्गुर हो रहा था, जिसके नेत्र लाल-लाल थे, जिसके गालों का मूलभाग पसीना के जलकणों से व्याप्त था, जिसका ऊँचा शरीर झूला के समान चञ्चल था तथा जिसका ओठ फड़क रहा था ऐसा तीव्रकोधी भीम नाम का विद्याधर, सभा में स्वयं क्रोध के समान हो रहा था ॥ २९ ॥ जिसका हृदय विद्या के गर्व से गर्वीला था तथा जो भय का अवसर उपस्थित होने पर शरणागत दुखी मनुष्यों को अभयदान देता था, ऐसा नीलकण्ठ नामका विद्याधर क्रोधवश कहकहा की गम्भीर ध्वनि से दिशाओं के अन्तराल को शब्दायमान करता हुआ जोर से हँसा ॥३०॥ सेन विद्याधर के पसीना से आर्द्र निर्मल शरीर में सभास्थित क्रुद्ध लोगों का प्रतिविम्ब पड़ रहा था इससे वह ऐसा जान पड़ता था मानों युद्ध-सम्वन्धी अनुराग से शत्रुओं को मारने के लिये विद्यावल से अनेक सेनारूप विक्रिया कर रहा हो ॥ ३१ ॥ क्रोध से उद्धत परिघ, शत्रुओं के मदोन्मत्त हाथियों के दाँतों से प्राप्त विस्तृत घावों में जिसका हार निमग्न हो गया था तथा जिसमें रोमाञ्च उठ रहे थे ऐसे अपने चौड़े वक्षःस्थल को दाहिने हाथ के द्वारा सब ओर से साफ कर रहा था ॥ ३२ ॥ जिसने निष्कपट पौरुष से शत्रुसमूह को वश कर लिया था, विद्या के वैभव से जिसकी अत्यधिक उन्नति हुई थी तथा जिसके कन्धे ऊँचे उठे हुए थे ऐसा अश्वग्रीव कुपित हो चञ्चल भ्रमर समूह से व्याप्त कर्णोत्पल के द्वारा पृथिवी को ताडित कर रहा था, भावार्थ—कानों से कर्णोत्पल निकाल-निकाल कर पृथिवी पर पटक रहा था ॥३३॥ वहुत भारी प्रतापरूपी तेज से जिसने समस्त दिशाओं को व्याप्त कर दिया था ( पक्ष में वहुत भारी तपन से जिसने समस्त दिशाओं को पूर्ण कर दिया था ); जिसके जगत् द्वारा नमस्कृत चरणों का अग्रभाग पद्माकर—लक्ष्मी के हाथों में अर्पित था अर्थात् लक्ष्मी जिसके चरण दावती थी ( पक्ष में जिसके जगत् के द्वारा नमस्कृत किरणों का अग्रभाग पद्माकर—कमल वन में अर्पित था अर्थात् जिसकी किरणें कमलों के समूह पर पड़ रही थीं ); जो क्रोध से मानों मनुष्यों के विनाश को विस्तृत कर रहा था तथा जिसका वर्ण स्वयं फीका पड़ गया था ऐसा दिवाकर विद्याधर, शीघ्र ही दिवाकर—सूर्य के समान हो गया था ॥ ३४ ॥

१. कन्धराङ्कः म० ।

ज्याघातजैः किणकणैः[1] स्थपुटाग्रहस्तो हस्तद्वयेन मथिनारिकुलाचलेन ।
संचूर्णयन्नुरसि हारलतां न चक्रे सूत्रावशेषमपि संसदि कामदेवः ॥३५
योद्धुं द्विषा सह वियत्प्रविगाहमानौ सभ्यैर्धृतौ कथमपीश्वरवज्रदंष्ट्रौ ।
उत्खातधौतकरवालकरप्ररोह-प्रारोहभासुरितदक्षिणबाहुदण्डौ ॥३६
कालान्तरादधिगतावसरोऽप्यनेन नाङ्गीकृतोऽहमिति रुष्ट इवास्तकोपः ।
दूरादकम्पननृपस्य यथार्थनाम्नः कुप्यत्यहो सदसि चञ्चलधीर्न धीरः ॥३७
आस्फालिता रभसनिर्दयदष्टकान्तदन्तच्छदेन बलिनाशनिविक्रमेण ।
क्रुद्धेन दक्षिणकरेण [2]गभीरनादं भूरारसज्झणझणायितभूषणेन ॥३८
[3]आलोक्य कोपपरिपाटलितेक्षणाभ्यां नीराजयन्निव सभामभिमानशाली ।
इत्युद्धतः सदसि धूमशिखो जगाद व्यात्ताननप्रसृतधूमविधूमिताशः ॥३९
आज्ञापयाश्वगल तिष्ठसि किं वृथैव प्रज्ञा सतां परिभवे [4]सति निर्व्यपेक्षा ।
वामेन किं करतलेन धरामशेषामुद्धृत्य चक्रधर वारिनिधौ क्षिपामि ॥४०
लोकाधिकां नमिकुलप्रवरस्य पुत्रीं कण्ठे कृतामसदृशा मनुजेन तेन ।
को वा [5]हसत्वसहनो न विधेर्मनीषां दृष्ट्वा शुनो गल इवोज्ज्वलरत्नमालाम् ॥४१

---

प्रत्यञ्चा के आघात से उत्पन्न भट्टों के द्वारा जिसके अग्रहस्त ऊँचे-नीचे हो गये थे ऐसा **कामदेव**, शत्रुसमूह रूप पर्वत को नष्ट करनेवाले अपने दोनों हाथों से वक्षस्थल पर पड़ी हुई हाररूपी लता को सभा में इस प्रकार चूर-चूर कर रहा था कि सूत भी शेष नहीं रह गया था। भावार्थ—कामदेव नाम का विद्याधर अपनी छाती पर इतने जोर से हाथ पटक रहा था कि उससे हार का सूत भी शेष नहीं वचा था—सव टूटकर नीचे गिर गया था ॥ ३५ ॥ शत्रु के साथ युद्ध करने के लिये जो आकाश में उछल रहे थे, तथा उभारी हुई उज्ज्वल तलवार की किरणरूप अंकुरों के चढ़ने से जिनके दाहिने भुजदण्ड देदीप्यमान हो रहे थे ऐसे **ईश्वर** और **वज्रदंष्ट्र** नाम के विद्याधर सभासदों द्वारा किसी प्रकार वड़ी कठिनाई से पकड़े जा सके थे ॥ ३६ ॥ यद्यपि वहुत समय वाद मुझे अवसर प्राप्त हुआ था तो भी इसने मुझे स्वीकृत नहीं किया इस कारण रुष्ट होकर ही मानों सार्थक नाम-धारी **अकम्पन** राजा का क्रोध उससे दूर रहा अर्थात् उसे क्रोध नहीं आया, वह गम्भीर मुद्रा में ही वैठा रहा सो ठीक ही है, क्योंकि सभा में चञ्चल वुद्धिवाला मनुष्य ही क्रोध करता है धीर-वीर नहीं ॥ ३७ ॥ जिसने वड़े वेग से निर्दयतापूर्वक अपना सुन्दर ओठ डंस लिया था तथा वज्र के समान जिसका पराक्रम था ऐसे कुपित राजा **बली** ने झणझण शब्द करनेवाले आभूषणों से युक्त दाहिने हाथ से पृथिवी को इतने जोर से पीटा कि वह गम्भीर शब्द करती हुई चिल्ला उठी ॥३८॥ जो क्रोध से लाल-लाल नेत्रों के द्वारा देख कर सभा की आरती उतारता हुआ-सा जान पड़ता था तथा खुले मुख से फैले हुए धूम के द्वारा जिसने दिशाओं को धूप युक्त कर दिया था ऐसा उद्धत अहंकारी राजा **धूमशिख** सभा में इस प्रकार वोला ॥ ३९ ॥ हे **अश्वग्रीव**! आज्ञा करो, व्यर्थ ही क्यों वैठे हो ? पराभव होने पर सत्पुरुषों की प्रज्ञा किसी दूसरे की अपेक्षा नहीं करती। हे चक्रधर! मैं क्या इस समस्त पृथिवी को वाँयें हाथ से उठाकर समुद्र में फेंक दूँ ? ॥ ४० ॥ कुत्ते के गले में

---

१. किणकिणैः म० । २. रसा ररास । स्फीताम्वरं रणरणायित—म० । ३. 'म' पुस्तकेऽस्य श्लोकस्य पूर्वार्धोत्तरार्धयोर्व्यत्ययो वर्तते । ४. ननु व० । ५. सहत्यसहनो न विधेर्मनीषी म० ।

एतेषु कश्चिदपि यः खचराधिपेषु भ्रूविभ्रमेण भवताभिहितः स एव ।
आकस्मिकं नमिकुलप्रलयं विधत्ते काकेषु नाथ मनुजेषु च तस्य कास्था ॥४२
क्रुद्धे यमे त्वयि च जीवति कः क्षणं वा लोके प्रसिद्धमिति वाक्यमिदं च जानन् ।
इत्थं विरोधमकरोत्स कथं पुनस्ते सीदत्यहो मतिमतां मतिरप्यभावे ॥४३
अत्रात्मवन्धुनिवहैः सह नागपाशैर्वद्ध्वा वधूवरयुगं सहसानयामः ।
इत्युत्थितान्ननुनयन्खचरान्कथंचिन्मन्त्री निवार्य हयकन्धरमित्यवादीत् ॥४४
निष्कारणं किमिति कुप्यसि नाथ वुद्धिर्याता क्व ते सकलनीतिपथप्रवीणा ।
कोपान्न शत्रुरपरोऽस्ति शरीरभाजां लोकद्वयेऽपि विपदां ननु हेतुभूतः ॥४५
तृष्णां विवर्धयति धैर्यमपाकरोति प्रज्ञां विनाशयति संजनयत्यवाच्यम् ।
संतापयेत्स्ववपुरिन्द्रियवर्गमुग्रः पित्तज्वरप्रतिनिधिः पुरुषस्य कोपः ॥४६
रागं दृशोर्वपुषि कम्पमनेकरूपं चित्ते विवेकरहितानि विचिन्तितानि ।
पुंसाममार्गगमनं श्रमदुःखजातं कोपः करोति सहसा मदिरामदश्च ॥४७
यः कुप्यति प्रतिपदं भुवि निर्निमित्तमाप्तोऽपि नेच्छति जनः सह तेन सख्यम् ।
मन्दानिलोल्लसितपुष्पभरानतोऽपि किं सेव्यते विषतरुर्मधुपव्रजेन ॥४८

---

उज्ज्वल रत्नों की माला के समान उस असदृश मनुष्य के द्वारा कण्ठ में लगाई हुई विद्याधर राजा की लोकोत्तर—श्रेष्ठ पुत्री को देखकर कौन असहनशील मनुष्य विधाता की वुद्धि की हँसी नहीं करता ? अर्थात् सभी करते । भावार्थ–जिस प्रकार कुत्ते के गले में पहनायी हुई देदीप्यमान रत्नों की माला को देख कर सव लोग पहनाने वाले की हँसी करते हैं उसी प्रकार उस अयोग्य भूमिगोचरी मनुष्य के गले लगी हुई विद्याधर की श्रेष्ठ पुत्री को देख कर सव लोग विधाता की वुद्धि पर हँसते हैं ॥४१॥ इन विद्याधर राजाओं में भौंह के संकेत से जिस किसी को भी आप कह देंगे वही नमिवंश का आकस्मिक विनाश कर देगा सो ठीक ही है, क्योंकि हे नाथ ! कौओं और भूमिगोचरी मनुष्यों में उसका आदर ही क्या है ?—उन्हें वह समझता ही क्या है ? ॥४२॥ यमराज तथा आपके कुपित होने पर क्षणभर के लिये भी कौन जीवित रहता है ? इस लोक प्रसिद्ध वाक्य को जानते हुए भी उसने इस तरह आपका विरोध क्यों किया ? आश्चर्य है कि मृत्यु का अवसर आने पर वुद्धिमान् मनुष्यों की भी वुद्धि नष्ट हो जाती है ॥ ४३ ॥ अपने वन्धु समूह के साथ वधू-वर की जोड़ी को नागपाश से वाँध कर हम इसी समय यहाँ ले आते हैं इस प्रकार कह कर खड़े हुए विद्याधरों को किसी तरह अनुनय-विनयपूर्वक रोक कर मन्त्री ने अश्वग्रीव से यह कहा ॥ ४४ ॥ हे नाथ ! इस प्रकार विना कारण आप क्रोध क्यों करते हैं ? समस्त नीतिमार्ग में निपुण आपकी वुद्धि कहाँ चली गई ? सचमुच ही दोनों लोकों में प्राणियों की विपत्ति का कारण क्रोध से वढ़कर दूसरा शत्रु नहीं है ॥ ४५ ॥ तीव्र क्रोध पित्तज्वर के समान पुरुष की तृष्णा—लालच ( पक्ष में प्यास ) को वढ़ाता है, धैर्य को दूर करता है, वुद्धि को नष्ट करता है, अवाच्य—न कहने योग्य वचनों को उत्पन्न करता है, और अपने शरीर तथा इन्द्रियसमूह को संतप्त करता है ॥ ४६ ॥ क्रोध और मदिरा का नशा शीघ्र ही पुरुषों की दृष्टि में लालिमा, शरीर में नाना प्रकार का कम्पन, मन में विवेक रहित विचार, कुमार्ग में गमन तथा श्रम और दुःखों के समूह को उत्पन्न करती है ॥ ४७ ॥ जो मनुष्य

---

१. न म० ।

आलम्वनं प्रतिभये सति मानभाजां वंशोन्नतः प्रथितसारगुणैर्विशुद्धः।
श्रीमानसाधुपरिवारतिरोहितात्मा प्राप्नोति मानद[2] कलङ्कमसिश्च सद्यः ॥४९
रक्षापरा समभिवाञ्छितकार्यसिद्धेः सिद्धाञ्जनैकगुलिका तिमिरस्य दृष्टेः।
लक्ष्मीलतावलयवर्द्धनवारिधाराक्षान्तिः सतामभिमता भुवि केन नास्तु ॥५०
न श्रेयसे भवति विक्रमशालिनोऽपि कोपः परेष्वतिवलस्य समुन्नतेषु।
अम्भोधरान्समभिलङ्घ्य मृगाधिराजो निष्कारणं स्वयमुपैति न किं प्रयासम् ॥५१
युक्तात्मपक्षवलगर्वतयैव[3] मूढः स्वस्येतरस्य च समीक्ष्य न शक्तिसारम्।
उद्यञ्जिगीषु रभिवह्निपतत्पतङ्गप्राप्यां दशामनुभवत्यचिरादचिन्त्याम् ॥५२
तुल्ये रिपौ जगति दैवपराक्रमाभ्यां सन्धिः प्रभोरभिहितो नयशास्त्रविद्भिः।
अभ्युन्नतो भवति पूज्यतमश्च ताभ्यां हीनोऽपि सन्मतिमतां सहसा न निन्द्यः[4] ॥५३

---

पृथिवी में पद पद-पर कारण के विना ही क्रोध करता है उसके साथ भला पुरुष भी मित्रता नहीं करना चाहता सो ठीक ही है क्योंकि विषवृक्ष मन्द वायु से मिलते हुए पुष्प समूह से नम्रीभूत होने पर भी क्या भ्रमरों के समूह से सेवित होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥४८॥ हे मानद ! हे मान को खण्डित करने वाले ! जो भय उपस्थित होने पर मानी मनुष्यों के लिये आलम्वन स्वरूप है अर्थात् भय का अवसर आने पर जो मानशाली मनुष्यों की रक्षा करता है, जो वंश से उन्नत है—उच्च कुलीन है तथा दया-दान-दाक्षिण्य–औदार्य आदि प्रख्यात गुणों से विशुद्ध है ऐसा श्रीमान् मनुष्य यदि असाधु परिवार से तिरोहितात्मा है—दुष्ट जनों के संसर्ग से दूषित है, तो वह शीघ्र कलङ्क–लोकापवाद को प्राप्त होता है। इसी प्रकार वह तलवार भी, जो कि भय का अवसर आने पर मानी मनुष्यों का आलम्वन है—रक्षक है, उसकी आत्मा का विकास नहीं हो पाता है, वंश–धनुष के जन्मदाता बाँस से उत्कृष्ट है, तथा तीक्ष्णता आदि प्रसिद्ध गुणों से युक्त है, यदि असाधु परिवार–खराव आवरण–दूषित म्यान से तिरोहितात्मा–छिपी है तो वह शीघ्र ही कलङ्क को प्राप्त होती है—प्रशंसा को प्राप्त नहीं होती ॥४९॥ जो इच्छित कार्यसिद्धि की रक्षा करने में तत्पर रहती है, जो दृष्टि के तिमिर रोग को नष्ट करने के लिये सिद्ध किये हुए अञ्जन की अद्वितीय गुटिका है, और जो लक्ष्मी रूपी लता समूह की वृद्धि करने के लिये जलधारा है ऐसी क्षमा, पृथिवी में किस कारण से सत्पुरुषों के लिए इष्ट न हो अर्थात् सभी कारणों से इष्ट हो ॥५०॥ पराक्रम से सुशोभित होने पर भी वलिष्ठ मनुष्य का दूसरे समुन्नत मनुष्यों पर क्रोध करना कल्याण के लिये नहीं होता क्योंकि मेघों के प्रति छलाँग भर सिंह स्वयं ही विना कारण क्या खेद को प्राप्त नहीं होता ? अर्थात् अवश्य होता है ॥५१॥ अपने पक्षवल के गर्व से युक्त होने के कारण ही जो अज्ञानी, अपनी तथा दूसरे की शक्ति का विचार किये विना विजय की इच्छा रखता हुआ शत्रु की ओर अभियान करता है वह शीघ्र ही अग्नि के सन्मुख पड़ते हुए फुनगे के द्वारा प्राप्त करने योग्य उस दशा का अनुभव करता है जिसका कि उसे कभी विचार ही नहीं आया था ॥५२॥ जो शत्रु, दैव और पराक्रम से अपने समान है उसके

---

१. आलम्वनः म० । २. मानं द्यति खण्डयतीति मानद स्तत्सम्बुद्धौ हे मानद ! ३. गर्वितया म० ।
४. दण्ड्यः म० ।

अन्तर्मदं करिपतेरिव बृंहितानि प्रातः करा इव दिनेशमुदीयमानम् ।
लोकाधिपत्यमपि भावि विनान्तरायं प्रख्यापयन्ति पुरुषस्य विचेष्टितानि ॥५४
यस्तादृशं मृगपतिं मृगराजराजकोटीबलं नवमृणालमिवाङ्गुलीभिः ।
स्वैरं व्यदारयदथैककरेण दध्रे येनातपत्रमिव कोटिशिला व्युदस्य ॥५५
यं च स्वयं ज्वलनजट्युपगम्य विद्वान् कन्याप्रदानविधिपूर्वमुपास्त धीरः ।
तेजोनिधिः स कथमद्य तवाभियोज्यो यातव्य इत्यभिवदामि वद त्रिपृष्ठः ॥५६ (युग्मम्)
चक्रश्रिया परिगतोऽहमिति स्वकीये गर्वं वृथा मनसि मानद माकृथास्त्वम् ।
किं वा विमूढमनसामजितेन्द्रियाणां संपत्सुखाय सुचिरं परिणामकाले ॥५७
तस्मान्न कार्यमभियानमनात्मनीनमेतत्तव प्रति नरेश्वरमीश्वरस्य ।
इत्थं निगद्य सचिवः परिणामपथ्यं तूष्णीम्बभूव मतिमान्नहि वक्त्यकार्यम् ॥५८

---

साथ राजा को सन्धि कर लेनी चाहिये, ऐसा नीति शास्त्र के ज्ञाता पुरुषों ने कहा है। जो मनुष्य दैव और पराक्रम की अपेक्षा वर्तमान में अपने से हीन है वह भी समय पाकर उन्नत और पूज्य हो जाता है अतः बुद्धिमान् मनुष्यों को सहसा उसकी भी निन्दा नहीं करनी चाहिये। भावार्थ—युद्ध प्रारम्भ करने के पहले अपनी और शत्रु की शक्ति का विचार करना चाहिये। वह शक्ति दैव और पुरुषार्थ के भेद से दो प्रकार की है। यदि शत्रु इन दोनों शक्तियों की अपेक्षा अपने से सबल है तो उसके साथ युद्ध करना ही नहीं चाहिये। यदि शत्रु अपने समान है तो उससे सन्धि कर युद्ध का अवसर टाल देना चाहिये और यदि शत्रु उपर्युक्त दोनों शक्तियों की अपेक्षा अपने से हीन है तो भी उसके साथ बुराई नहीं करनी चाहिये क्योंकि आज जो हीन है वह कालान्तर में समुन्नत और पूज्य हो सकता है। तात्पर्य यह है कि युद्ध का प्रसङ्ग प्रत्येक अवस्था में त्याज्य है ॥५३॥ जिस प्रकार गजराज की गर्जनाएं उसके भीतर स्थित पद को सूचित करती हैं और प्रभात काल में प्रकट होनेवाली किरणें उदित होते हुए सूर्य को प्रख्यापित करती हैं उसी प्रकार मनुष्य की चेष्टाएं उसके आगे होनेवाले साम्राज्य को निर्विघ्न रूप से प्रसिद्ध करती हैं ॥५४॥ जिसमें सिंह रूपी करोड़ों राजाओं के समान बल था ऐसे उस सिंह को जिसने अङ्गुलियों से स्वेच्छानुसार नवीन मृणाल के समान विदीर्ण कर दिया और इसके अनन्तर जिसने कोटिशिला को उठा कर एक हाथ से छत्र के समान धारण किया। और विद्वान् तथा धीर-वीर ज्वलनजटी ने स्वयं जाकर कन्या प्रदान करते हुए जिसकी सेवा की ऐसा तेज का भाण्डार स्वरूप वह त्रिपृष्ट आज तुम्हारा शत्रु और चढ़ाई करने के योग्य कैसे हो गया? यह मैं आपके संमुख कहता हूँ, उत्तर दीजिये ॥५५–५६॥ हे मानद! 'मैं चक्र की लक्ष्मी से युक्त हूँ' तुम अपने मन में ऐसा अहंकार व्यर्थ ही मत करो क्योंकि जिनका चित्त अत्यन्त मूढ़ हैं तथा जिन्होंने इन्द्रियों को नहीं जीता है। ऐसे मनुष्यों की संपत्ति क्या फल काल में चिरकाल तक सुख के लिये होती है? अर्थात् नहीं होती ॥ ५७ ॥ आप चक्रवर्ती हैं और ज्वलनजटी साधारण राजा है अतः आपको उसके प्रति अपने आप के लिये अहितकारी यह अभियान नहीं करना चाहिये। इस प्रकार फल काल में हितकारी वचन कह कर मन्त्री चुप हो गया सो ठीक ही है क्योंकि बुद्धिमान् मनुष्य बेकार नहीं बोलता ॥ ५८ ॥ जिस प्रकार तम-रात्रि-सम्बन्धि सघन

---

१. विदारयदथैक ब० । २. शिलाम्युदस्य ब० । ३. योव्यो म० । ४. इत्यपि वदामि म० ।

तत्त्वावलोकनकरैर्जगदेकदीप्रैर्घर्मद्युतेरिव मयूखचयैरुलूकः ।
वाक्यैः स तस्य तमसि प्रतिवद्धवुद्धिर्दुष्टः प्रवोधमगमन्न तुरङ्गकण्ठः ॥५९
दुःशिक्षितैरनवलोकितकार्यपाकैः कैश्चित्समेत्य निजवुद्धिवलावलिप्तः ।
उत्तेजितः सचिवमित्यवदत्स कोपाद् भ्रूभङ्गभङ्गुरिततुङ्गललाटपट्टः ॥६०
[1]नोपेक्षते परिणातावथ पथ्यमिच्छन्नल्पीयसीमपि रिपोरभिवृद्धिमिद्धाम् ।
अस्वन्तको ननु भवत्यचिरादरातिः काले गदश्च सहसा परिवर्द्धमानः ॥६१
पद्माकरं समवलम्व्य स राजहंसः पक्षान्वितोऽपि कुरुते भुवि न प्रतिष्ठाम् ।
एकत्र शत्रुजलदेऽपि ननु स्वकाले गर्जत्युपात्तनिशितासितडित्कराले ॥६२
भूरिप्रतापसहितैरविभिन्नदेहैस्तेजोमयैरगणितैः सहितः सहायैः ।
उद्यन्न साधयति किं भुवनं जिगीषुर्भास्वान्करैरिव गृहीतसमस्तदिक्कैः ॥६३

---

अन्धकार में जिसकी वुद्धि लग रही है ऐसा दुष्ट उल्लू, पदार्थों का दर्शन करानेवाले तथा जगत् को अद्वितीय रूप से प्रकाशित करनेवाले सूर्य की किरणों के समूह से प्रवोध को प्राप्त नहीं होता उसी प्रकार तम—क्रोधप्रधान तमोगुण में जिसकी वुद्धि लग रही थी ऐसा दुष्ट **अश्वग्रीव** मन्त्री के वचनों से प्रवोध को प्राप्त नहीं हुआ ॥ ५९ ॥ जो अपने वुद्धिवल के अहंकार से युक्त था ही, उसपर खोटी शिक्षा से युक्त और कार्य के फल का विचार न करनेवाले कुछ लोगों ने आकर जिसे उत्तेजित कर दिया था, फलस्वरूप क्रोध के कारण भौंहों के भङ्ग से जिसका ऊँचा ललाट तक कुटिल हो रहा था ऐसा अश्वग्रीव मन्त्री से इस प्रकार वोला ॥६०॥ तदनन्तर फलकाल में हित की इच्छा रखनेवाले मनुष्य, शत्रु के प्रकाश में आनेवाली थोड़ी भी अभिवृद्धि की उपेक्षा नहीं करता, क्योंकि सहसा वढ़ता हुआ शत्रु और रोग समय आने पर शीघ्र ही दुःखदायक होते हैं। भावार्थ—वढ़ते हुए शत्रु और रोग की उपेक्षा करनेवाला मनुष्य फल काल में दुरन्त-दुःख को प्राप्त होता है ॥६१॥ वर्षाकाल में विजली की कौंध से भय उत्पन्न करनेवाले मेघ के गरजने पर जिस प्रकार राजहंस पक्षी पद्माकर—कमलवन का आश्रय लेकर तथा पक्षों—पङ्खों से युक्त होने पर भी पृथिवी में एक स्थान पर प्रतिष्ठा को प्राप्त नहीं होता अर्थात् एक स्थान पर स्थित नहीं रहता उसी प्रकार ग्रहण की हुई पैनी तलवाररूपी विजली से भयंकर शत्रुरूपी मेघ के गरजने पर राजहंस—श्रेष्ठ राजा भले ही पद्माकर—लक्ष्मी के हस्तावलम्वन को प्राप्त हो अथवा पक्ष—सहायक राजाओं से संयुक्त हो तो भी पृथिवी पर एक जगह प्रतिष्ठा को प्राप्त नहीं होता। भावार्थ—धन-वल और जनवल से सहित वड़े से वड़ा राजा भी, शत्रु के विरोध में खड़े होने पर पृथिवी में एक जगह स्थिर नहीं रह सकता। **अश्वग्रीव**, मन्त्री के वचनों का उत्तर देता हुआ कह रहा था कि **ज्वलनजटी**, कितना ही धनवल और जनवल से युक्त क्यों न हो मेरे विरोध में खड़े होने पर एक जगह स्थिर नहीं रह सकेगा ॥६२॥ जिस प्रकार उद्यन्—उदय को प्राप्त होता हुआ सूर्य, वहुत भारी तपन से सहित्त, अखण्ड, तेजोमय, अगणित, सहगामी और दिशाओं को व्याप्त करनेवाली किरणों से क्या जगत् को सिद्धि नहीं करता ? अपने अधीन नहीं करता उसी प्रकार उद्यन्—आगे

---

१. उपेक्षितः क्षीणवलोऽपि शत्रुः प्रमाददोषात्पुरुषैर्मदान्धैः ।
साध्योऽपि भूत्वा प्रथमं ततोऽसावसाध्यतां व्याधिरिव प्रयाति ॥—इति समानानार्थकः श्लोकः

दानाम्बुसेकसुरभीकृतगण्डभित्तीन् संचारिणोऽञ्जनगिरीनिव तुङ्गकायान् ।
हन्त्यूर्जितः शत्रुसमानकराननेकान् कस्योपदेशमधिगम्य गजान्गजारिः ॥६४

उपजातिः

इत्थं हरिश्मश्रुमुदारबोधं प्रमाणभूतं प्रविलङ्घ्य वाग्भिः ।
स्वातन्त्र्यमत्यन्तमवाप कोपादाधोरणं मत्त इव द्विपेन्द्रः ॥६५

प्रहर्षिणी

प्रोत्तस्थावथ[1] समयं विलङ्घ्य सद्यो दुर्वारस्तुरगगलः[2] प्रतीतसत्त्वः ।
कल्लोलैरिव जलधिर्युगान्तकाले रुन्धान्मे[3] गगनतलं[3] बलैरसंख्यैः ॥६६

मञ्जुभाषिणी

प्रतिलोमसारुतविकम्पितध्वजां ध्वजिनीं निवेश्य रचितोपकार्यके[4] ।
तृणकाष्ठतोयसुलभे नगे स्थितः प्रतिपालयन्नथ परान्परैक्षत ॥६७

रुचिरा

इति स्फुटं तुरगगलस्य चेष्टितं निरङ्कुशं सदसि चरेण धीमता ।
उदीरितं ज्वलनजटी निशम्य तत्प्रजापतिं सविनयमित्यवोचत ॥६८

---

बढ़ता हुआ विजयाभिलाषी राजा, बहुत भारी प्रताप से सहित, अक्षतशरीर, तेजोमय, अगणित तथा समस्त दिशाओं को व्याप्त करनेवाले सहायकों से क्या जगत् को सिद्ध नहीं करता है—अपने अधीन नहीं करता है अर्थात् अवश्य करता है ॥ ६३ ॥ मदजल के सेचन से जिनके कपोलप्रदेश सुगन्धित किये गये हैं, जो चलते-फिरते अञ्जनगिरियों के समान उन्नत शरीर हैं, तथा अजगर के समान जिनकी शुण्डादण्ड हैं ऐसे अनेक हाथियों को बलवान् सिंह किसका उपदेश पाकर नष्ट करता है ? ॥ ६४ ॥ जिस प्रकार मदोन्मत्त गजराज क्रोध से महावत को नष्ट कर अत्यन्त स्वतन्त्रता को प्राप्त होता है उसी प्रकार अश्वग्रीव भी महाज्ञानी, प्रमाणभूत हरिश्मश्रु नामक मन्त्री को पूर्वोक्त वचनों से उलँघ कर अत्यन्त स्वतन्त्रता को प्राप्त हो गया ॥६५॥ तदनन्तर जिस प्रकार प्रलयकाल में समुद्र समय-मर्यादा को लाँघ कर असंख्य लहरों से आकाशतल को रोकता हुआ ऊपर की ओर उठता है उसी प्रकार दुर्वार तथा प्रसिद्ध पराक्रम को धारण करनेवाला अश्वग्रीव भी समय-आचार का उल्लङ्घन कर असंख्य सेनाओं से नभस्तल को घेरता हुआ उठ खड़ा हुआ ॥ ६६ ॥ तदनन्तर प्रतिकूल वायु से जिसकी ध्वजाएँ कम्पित थीं ऐसी सेना को, बनाये हुए डेरे-तम्बुओं से सहित तथा तृण काष्ठ और पानी की सुलभता से युक्त पर्वत पर ठहरा कर अश्वग्रीव भी वहीं ठहर गया और प्रतीक्षा करता हुआ शत्रुओं की ओर देखने लगा ॥६७॥ इस तरह बुद्धिमान् दूत के द्वारा सभा में कही हुई अश्वग्रीव की स्पष्ट तथा स्वच्छन्द चेष्टा को सुन कर ज्वलनजटी ने राजा प्रजापति से विनयसहित इस प्रकार कहा ॥६८॥ जिसके दिशाओं के विभाग कुबेर के द्वारा सुरक्षित हैं ऐसे

---

१. उत्तस्थावथ म० । २. तुरगबलः म० । ३. आच्छन्नो म० । ३. गगनवलं व० । ४. रुचितोपकार्यके म० ।

**वसन्ततिलकम्**

रौप्ये गिरौ धनदरक्षितदिग्विभागे नानासमृद्धिरलका नगरी रराज ।
यस्यां वभूव विभवेन मयूरकण्ठान्नीलाञ्जनातनुरुहोऽश्वगलोऽर्द्धचक्री ॥६९

**शालिनी**

अश्वग्रीवे दुर्निवारोरुवीर्ये संभूयान्यैः खेचरैरुत्थितेऽस्मिन् ।
यत्कर्तव्यं तद्रहस्यात्मनीनैः सभ्यैः सार्धं कार्यमालोचयामः ॥७०

**हरिणी**

ज्वलनजटिनः श्रुत्वा वाणीमिति क्षितिनायके सचिवसमितिं भूयो भूयो विवृत्य विपश्यति ।
स्वयमुदचलच्चित्तं ज्ञात्वा तदा परिषत्प्रभोरवसरसमावृत्तिर्नृणां फलं मतिसम्पदः ॥७१

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरितेऽश्वग्रीवसभाक्षोभो नाम षष्ठः सर्गः ।

●

## सप्तमः सर्गः

वियोगिनी

अथ मन्त्रविदामुपह्वरे गणमाहूय सखेचराधिपः ।
अभयं विजयेन संगतो निजगादेति वचः प्रजापतिः ॥१

---

विजयार्धपर्वत पर नाना प्रकार की समृद्धि से सम्पन्न अलका नाम की नगरी सुशोभित है । जिस अलका नगरी में मयूरग्रीव और नीलाञ्जना के शरीर से उत्पन्न अश्वग्रीव नाम का अर्द्धचक्री हुआ है ॥ ६९ ॥ दुर्निवार वहुत भारी पराक्रम से युक्त अश्वग्रीव अन्य राजाओं के साथ मिल कर युद्ध के लिये खड़ा हुआ है । इस स्थिति में जो कार्य करने योग्य है उस पर हम लोग एकान्त में आत्म-हितकारी सभ्यों के साथ मिल कर विचार करें ॥ ७० ॥ ज्वलनजटी की इस प्रकार की वाणी सुन जव राजा प्रजापति वारवार मुड़ कर मन्त्रिमण्डल की ओर देखने लगे तव स्वामी का अभिप्राय जान कर मन्त्रिमण्डल स्वयं उठ कर खड़ा हो गया—विचार करने के लिये तैयार हो गया सो ठीक ही है; क्योंकि अवसर के अनुकूल कार्य करना ही मनुष्यों की वुद्धिरूपी सम्पदा का फल है ॥ ७१ ॥

इस प्रकार असग कविकृत श्री वर्द्धमानचरित में अश्वग्रीव की सभा के क्षोभ का वर्णन करनेवाला छठवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।

●

## सातवाँ सर्ग

अथानन्तर ज्वलनजटी नामक विद्याधरों के राजा और विजय नामक अपने ज्येष्ठपुत्र से सहित राजा प्रजापति ने एकान्त में मन्त्र के ज्ञाता मन्त्रियों के समूह को वुलाकर निर्भयतापूर्वक इस

---

१. मयूरकण्ठनीलाञ्जना म० ।

भवतामनुभावतो हि नः सकला संपदभूत्समीहिता ।
ऋतुभिस्तरवो विना स्वयं ननु[1] पौष्पीं श्रियमुद्वहन्ति किम् ॥ २
निजमुग्धतया समन्वितान्विधुराद्रक्षति नः समन्ततः ।
पृथुकान् जननीव वो[2] मतिः कुशला कृत्यविधौ च वत्सला ॥३
गुणिनां भवति प्रसङ्गतो गुणहीनोऽपि गुणी धरातले ।
सुरभीकुरुतेऽथ कर्परं सलिलं पाटलपुष्पवासितम् ॥४
अविचिन्तितमप्ययत्नतः स्वयमुत्पादयति प्रयोजनम् ।
विधिरेकपदे निरङ्कुशः कुशलं वाऽकुशलं च देहिनाम् ॥५
बलवान्हयकन्धरः परं सहसा चक्रधरः समुत्थितः ।
अपरैः सह खेचरेश्वरैर्वदतास्मान्प्रति कोऽस्य सन्नयः ॥६
इति वाक्यमुदीर्य भूपतौ विरते दर्शितभूरिकारणम् ।
सचिवैः परिवीक्षितो मुहुर्वचनं सुश्रुत इत्यवोचत ॥७
अवबोधविधौ विशुद्धतां वयमाप्ता भवतः प्रसादतः ।
अपि नाम जडात्मकाः सदा भुवि पद्मा इव तिग्मदीधितेः ॥८
समुपेत्य निसर्गतः शुचीं[3] ननु यत्किञ्चिदपि प्रकाशते ।
तुहिनद्युतिबिम्बसंश्रितो मलिनोऽपि प्रतिभासते मृगः ॥९

---

प्रकार के वचन कहे ॥ १ ॥ निश्चय ही आप लोगों के प्रभाव से ही हमारी यह सम्पूर्ण मनोवाञ्छित सम्पत्ति हुई है; क्योंकि ऋतुओं के विना क्या वृक्ष स्वयं ही पुष्पों की शोभा को धारण करते हैं ? अर्थात् नहीं धारण करते ॥ २ ॥ जिस प्रकार कार्य करने में कुशल तथा स्नेह से परिपूर्ण माता, अपनी अज्ञानता से युक्त बालकों को सब ओर दुःख से रक्षा करती है उसीप्रकार कार्य करने में कुशल और स्नेह से परिपूर्ण आप लोगों की बुद्धि, अपनी अज्ञानता से युक्त हमलोगों की सब ओर दुःख से रक्षा करती है ॥ ३ ॥ पृथ्वीतल पर गुणी मनुष्यों की संगति से निर्गुण मनुष्य भी गुणी हो जाता है सो ठीक ही है; क्योंकि गुलाब के फूल से सुवासित जल मिट्टी के पात्र को भी सुगन्धित कर देता है ॥ ४ ॥ स्वच्छन्द दैव, जिसका विचार भी नहीं किया गया ऐसे प्राणियों के अच्छे या बुरे कार्य को स्वयं विना किसी प्रयत्न के एक साथ उत्पन्न कर देता है ॥ ५ ॥ अत्यन्त बलवान् अश्वग्रीव चक्रवर्ती, अन्य विद्याधर राजाओं के साथ हमलोगों पर अचानक आ चढ़ा है, बतलाइये क्या यह उसका समीचीन नय है ? ॥ ६ ॥ जिसमें अनेक कारण दिखलाये गये हैं ऐसे वचन कहकर जब राजा प्रजापति चुप हो गए तब मन्त्रियों के द्वारा बारम्बार देखा गया सुश्रुत मन्त्री इस प्रकार के वचन बोला ॥ ७ ॥ जिस प्रकार पृथ्वी में जलात्मक—जल के आश्रय रहनेवाले कमल, सूर्य के प्रसाद से विकास को प्राप्त होते हैं उसी प्रकार हम लोग भी जडात्मक—अज्ञानमय होनेपर भी आपके प्रसाद से मन्त्रज्ञान के विषय में विशुद्धता को प्राप्त हुए हैं ॥ ८ ॥ स्वभाव से पवित्र पुरुषों को प्राप्त कर निश्चय ही साधारण पुरुष भी प्रकाशित होने लगता है सो ठीक ही है; क्योंकि चन्द्रमा

---

१. नतु म० । २. वो म० । ३. शुचि म० ।

उपयाति जडोऽपि पाटवं सहसोपघ्नविशेषतः परम् ।
करवालगतः पयोलवः करिणां किं न भिनत्ति मस्तकम् ॥१०
भवतामपि वाग्मिनां पुरो यदहं वच्मि तदस्य चापलम् ।
अधिकारपदस्य कोऽन्यथा गदितुं प्रारभते सचेतनः ॥११
त्रिभिरेव भवद्भिरूर्जितैर्नयशास्त्रं प्रतिभान्वितैर्धृतम्[1] ।
भुवनं सचराचरं यथा पवनैरुन्नतसंहतात्मकैः ॥१२
ननु सर्वविदोऽपि राजते न वचः श्रोतरि बोधवर्जिते ।
परिणेतरि नष्टलोचने सफलः[2] किं नु कलत्रविभ्रमः ॥१३
पुरुषस्य परंविभूषणं परमार्थं श्रुतमेव नापरम् ।
प्रशमो विनयश्च तत्फलं प्रकटं नीतिविदः प्रचक्षते ॥१४
विनयप्रशमान्वितं सदा स्वयमेवोपनमन्ति साधवः ।
स च साधुसमागमो जगत्यनुरागं विदधाति केवलम् ॥१५
अनुरागपराजितं[3] जगत्सकलं किङ्करतां प्रपद्यते ।
स्वयमेव महीपतेरतो विनयं च प्रशमं च मामुचः ॥१६
हरिणानपि वेगशालिनो ननु गृह्णन्ति वने वनेचराः ।
विजगेयगुणेन किं गुणः कुरुते कस्य न कार्यसाधनम् ॥१७

के विम्ब का आश्रय लेनेवाला मृग मलिन होनेपर भी प्रकाशित होने लगता है ॥ ९ ॥ जड—मूर्ख मनुष्य भी आश्रय की विशेषता से शीघ्र ही उत्कृष्ट सामर्थ्य को प्राप्त हो जाता है सो ठीक ही है; क्योंकि तलवार पर चढ़ा हुआ पानी का कण भी क्या हाथियों के मस्तक को विदीर्ण नहीं कर देता ? ॥ १० ॥ आप जैसे कुशलवक्ताओं के आगे भी जो मैं बोल रहा हूँ वह इस मन्त्रिपद के अधिकार की चपलता है अन्यथा ऐसा कौन सचेतन—समझदार मनुष्य है जो आप लोगों के सामने बोलना प्रारम्भ करे ? ॥ ११ ॥ जिस प्रकार उन्नत और घनता को प्राप्त तीन वातवलयों के द्वारा चराचर सहित यह समस्त लोक धारण किया गया है उसी प्रकार सबल तथा प्रतिभा से युक्त आप तीनों—ज्वलनजटी, प्रजापति और विजय के द्वारा ही नीतिशास्त्र धारण किया गया है ॥ १२ ॥ यदि श्रोता ज्ञान से रहित है तो उसके सामने सर्वज्ञ का भी वचन सुशोभित नहीं होता सो ठीक ही है; क्योंकि अन्धे पति के सामने स्त्री का हावभाव क्या सफल होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥१३॥ नीति के जानकार कहते हैं कि शास्त्रज्ञान ही मनुष्य का उत्कृष्ट और सच्चा आभूषण है तथा प्रशम और विनय ही उस शास्त्रज्ञान का प्रकट फल है ॥ १४ ॥ विनय और प्रशम से युक्त मनुष्य के पास साधु स्वयं आते रहते हैं तथा वह साधुओं का समागम जगत् में अद्वितीय अनुराग को उत्पन्न करता है ॥ १५ ॥ अनुराग से पराजित हुआ समस्त संसार स्वयं ही राजा की किङ्करता को प्राप्त होता है इसलिये तुम विनय और प्रशम को मत छोड़ो ॥ १६ ॥ वन में भील, अपने संगीतगुणों से वेगशाली हरिणों को भी निश्चय ही पकड़ लेते हैं सो ठीक ही है; क्योंकि गुण किस की कार्यसिद्धि नहीं करता ? अर्थात् सभी की करता है ॥ १७ ॥ उपाय के जाननेवाले लोगों ने कहा है कि कठोर

१. भृतम् म० । २. सकलः म० । ३. पराजितं म० ।

परुषाच्चमृदुः सुखावहः परमित्युक्तमुपायवेदिभिः ।
परितापयति क्षितिं रविर्ननु निर्वापयति क्षपाकरः ॥१८
सुवशीकरणं शरीरिणां प्रियवाक्यादपरं न विद्यते ।
मधुरं च रुवन्[2] यथोचितं परपुष्टोऽपि जनस्य वल्लभः ॥१९
अशितं हृदयप्रवेशकं निरपेक्षं सकलार्थसाधनम्[3] ।
विजयाय न तः परं मतमस्त्रं दधते क्षमाभृतः ॥२०
कुपितस्य रिपोः प्रशान्तये प्रथमं साम विधीयते बुधैः ।
कतकेन विना प्रसन्नतां सलिलं कर्दमितं प्रयाति किम् ॥२१
परुषेण वर्धते मृदुना शाम्यति कोप उद्धतः ।
पवनेन यथा दवानलो घनमुक्तेन च भूरिवारिणा ॥२२
उपशाम्यति मार्दवेन यो नहि शस्त्रं गुरु तत्र पात्यते ।
अहिते वद सामसाध्यके किमुपायैरितरैः प्रयोजनम् ॥२३
उपयाति न विक्रियां परः परिणामेऽपि च सान्त्वसाधितः ।
सलिलेन तु भस्मसात्कृतो ज्वलनः प्रज्वलितुं किमीहते ॥२४
[4]विकृतिं भजते न जातुचित्कुपितस्यापि मनो महात्मनः ।
परितापयितुं न शक्यते सलिलं वारिनिधेस्तृणोल्कया ॥२५

उपाय की अपेक्षा कोमल उपाय अधिक सुखदायक होता है; क्योंकि सूर्य तो पृथ्वी को संतप्त करता है और चन्द्रमा निश्चय ही आह्लादित करता है ॥ १८ ॥ प्रियवचन के सिवाय दूसरा मनुष्यों का वशीकरण नहीं है सो ठीक ही है; क्योंकि यथायोग्य मधुर शब्द करता हुआ कोयल भी तो मनुष्यों को प्रिय होता है ॥ १९ ॥ राजा, विजयप्राप्ति के लिये साम के सिवाय अन्य अभीष्ट शस्त्र को धारण नहीं करते; क्योंकि साम तीक्ष्ण न होनेपर भी हृदय में प्रवेश करता है और निरपेक्ष होकर भी सबके प्रयोजन को सिद्ध करता है ॥ २० ॥ विद्वान् पुरुष, क्रुद्ध शत्रु को शान्त करने के लिये सबसे पहले साम का ही प्रयोग करते हैं सो ठीक ही है; क्योंकि निर्मली के विना क्या मलिन पानी स्वच्छता को प्राप्त होता है? अर्थात् नहीं होता ॥ २१ ॥ जिस प्रकार पवन से दावानल बढ़ता है और मेघ के द्वारा छोड़े हुए अत्यधिक जल से शान्त होता है उसी प्रकार कठोर वचन से उद्धत क्रोध बढ़ता है और कोमल वचन से शान्त होता है ॥ २२ ॥ जो कोमलता से शान्त हो जाता है उस पर बहुत भारी शस्त्र नहीं गिराया जाता है। तात्पर्य यह है कि जो शत्रु साम उपाय से सिद्ध करने के योग्य है उस पर अन्य उपायों से क्या प्रयोजन है? ॥ २३ ॥ साम उपाय से सिद्ध किया हुआ शत्रु परिपाककाल में भी विकार को प्राप्त नहीं होता सो ठीक ही है; क्योंकि पानी से बुझाई हुई अग्नि क्या फिर से प्रज्वलित होती है? अर्थात् नहीं ॥ २४ ॥ कुपित होने पर भी महात्मा का मन कभी भी विकार को प्राप्त नहीं होता सो ठीक ही है; क्योंकि तृण की उल्का से समुद्र का पानी

१. रसन् ब० । २. साधकम् म० ।
३. साधोः प्रकोपितस्यापि मनो नायाति विक्रियाम् ।
न हि तापयितुं शक्यं सागराम्भस्तृणोल्कया ॥ हितोपदेशे ।

नयवर्त्मनि यः सुनिश्चितं यतते तस्य न विद्यते रिपुः ।
ननु पथ्यभुजं किमामयः प्रभवत्यल्पमपि प्रबाधितुम् ॥२६
अयथाभिनिवेशितः फलं किमुपायः कुरुते समीहितम् ।
दधिभावमुपैति किं पयः सहसा न्यस्तमथामभाजने ॥२७
मृदुनैव विभिद्यते क्रमात्परिपूर्णोऽपि रिपुः पुरःस्थितः ।
प्रतिवत्सरमापगारयः सकलं किं न भिनत्ति भूधरम् ॥२८
मृदुना सहितं सनातनं भुवि तेजोऽपि भवत्यसंशयम् ।
दशयाथ विना सतैलया ननु निर्वाति न किं प्रदीपकः ॥२९
अत एव च तत्र सामतः प्रविधेयं कलयामि नापरम् ।
ध्रुवमित्यभिधाय सुश्रुतो विररामान्यमतानि वेदितुम् ॥३०
अथ तस्य निशम्य भारतीं कुपितान्तःकरणः परंतपः ।
विजयो विजयश्रियः पतिर्निजगादेति वचो विचक्षणः ॥३१
पठितं न शुकोऽपि किं वदेदभिसंबन्धविवर्जिताक्षरम् ।
नयवित्स बुधैः प्रशस्यते कुरुते यस्य वचोऽर्थसाधनम् ॥३२
परिकुप्यति यः सकारणं नितरां सोऽनुनयेन शाम्यति ।
अनिमित्तरुषः प्रतिक्रिया क्रियतां केन नयेन कथ्यताम् ॥३३

---

संतप्त नहीं किया जा सकता है ॥ २५ ॥ जो सुनिश्चितरूप से नीतिमार्ग में चलता है उसका कोई शत्रु नहीं रहता सो ठीक ही है, क्योंकि पथ्य का सेवन करनेवाले मनुष्य को क्या रोग थोड़ा भी कष्ट पहुँचा सकता है ? अर्थात् नहीं ॥ २६ ॥ जिसका प्रयोग ठीक नही किया गया है ऐसा उपाय क्या अभीष्ट कार्य को करता है ? अर्थात् नहीं करता । जिस प्रकार कि कच्चे वर्तन में रक्खा हुआ दूध क्या शीघ्र ही दही पर्याय को प्राप्त होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥ २७ ॥ सामने खड़ा हुआ सवल शत्रु भी कोमल उपाय के द्वारा ही क्रम से नष्ट किया जाता है सो ठीक ही है; क्योंकि प्रतिवर्ष आनेवाला नदी का पूर क्या समस्त पर्वत को नहीं भेद देता है ? अर्थात् अवश्य भेद देता है ॥२८॥ इसमें संशय नहीं है कि पृथ्वी पर तेज भी कोमलता से युक्त होकर ही स्थायी होता है; क्योंकि तैलसहित वत्ती के विना क्या दीपक वुझ नहीं जाता है ? अर्थात् अवश्य वुझ जाता है ॥ २९ ॥ इसलिये उस अश्वग्रीव पर साम उपाय से ही प्रतीकार करना चाहिये, मैं अन्य उपाय को निश्चित ही ठीक नहीं समझता हूँ''' इस प्रकार कहकर सुश्रुत मन्त्री अन्य मन्त्रियों का मत जानने के लिये चुप हो गया ॥ ३० ॥ अथानन्तर सुश्रुत मन्त्री की उपर्युक्त वाणी सुनकर जिसका अन्तःकरण कुपित हो रहा था; जो शत्रुओं को संतप्त करनेवाला था, तथा विजयलक्ष्मी का अधिपति था ऐसा वुद्धिमान् विजय इस प्रकार के वचन वोला ॥ ३१ ॥ जिसके अक्षर पूर्वापर सम्वन्ध से रहित है ऐसे पढ़े हुए पाठ को क्या तोता भी नहीं वोल देता है ? परन्तु वही नीतिज्ञ मनुष्य विद्वानों के द्वारा प्रशंसित होता है जिसका वचन प्रयोजन की सिद्धि करता है ॥ ३२ ॥ जो मनुष्य किसी कारण से कुपित होता है वह अनुनय-विनय के द्वारा अत्यन्त शान्त हो जाता है परन्तु जो निष्कारण ही क्रोध करता है उसका प्रतिकार किस नय से किया जावे ? यह कहो ॥ ३३ ॥ तीव्र क्रोध से युक्त मनुष्य के लिये हितकारी प्रिय वचन कहे जावें तो वे शान्ति के कारण तो नहीं होते किन्तु क्रोध

अतिरोषवतो हितं प्रियं वचनं प्रत्युत कोपदीपकम् ।
शिखितप्ततमे हि सर्पिषि प्रपतत्तोयमुपैति वह्निताम् ॥३४
अभिमानिनमार्द्रचेतसं पुरुषं प्रह्वयति प्रियं वचः ।
ननु तद्विपरीतचेष्ठितः किमु साम्नेति खलोऽनुकूलताम् ॥३५
मृदुतामुपयाति वह्निना खरतामेति जलेन चायसम् ।
इति वैरिनिपीडितस्तया विनतिं याति खलो न चान्यथा ॥३६
द्वयमेव विधीयते मतं द्वितये नीतिविदा[1] महात्मना[2] ।
विनयो महति स्वबान्धवे प्रतिपक्षे च पराक्रमो महान् ॥३७
द्वयमेव सुखावहं परं पुरुषस्याभिमतं 　मपि ।
अभयत्वमरौ पुरःस्थिते प्रियनारीभृकुटौ च भीरुता ॥३८
अपि नाम तृणं च दुर्बलं प्रतिकूलस्य न मातरिश्वनः ।
प्रणतिं प्रतिपद्यते वरं पुरुषात्तन्नमतः स्वयं रिपुम् ॥३९
गुरुतामुपयाति यन्मृतः पुरुषस्तद्विदितं मयाधुना ।
ननु लाघवहेतुरर्थना न मृते तिष्ठति सा मनागपि ॥४०
सहसैव परं क्षमाधरो ननु तुङ्गोऽपि जनेन लङ्घ्यते ।
न भवत्यय कस्य वा सतः परिभूतेरिह कारणं क्षमा ॥४१

---

को ही प्रज्वलित करनेवाले होते हैं सो ठीक ही है; क्योंकि अग्नि के द्वारा अत्यन्त तपे हुए घी पर पड़ता हुआ पानी अग्निपने को प्राप्त हो जाता है ॥ ३४ ॥ जिसका चित्त आर्द्र है ऐसे अभिमानी मनुष्य को प्रिय वचन नम्र कर देता है परन्तु जिसकी चेष्टा इससे विपरीत है ऐसा दुष्ट मनुष्य भी क्या साम उपाय के द्वारा अनुकूलता को प्राप्त होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥ ३५ ॥ जिसप्रकार लोहा अग्नि के द्वारा कोमलता को प्राप्त होता है और पानी के द्वारा कठोरता को । उसी प्रकार दुष्ट मनुष्य शत्रु के द्वारा पीड़ित होने पर नम्रता को प्राप्त होता है अन्य प्रकार से नहीं ॥३६॥ नीति के ज्ञाता महात्मा के द्वारा दो में दो प्रकार का कार्य किया जाता है। अर्थात् अपने बन्धुस्वरूप महापुरुष के विषय में तो विनय की जाती है और शत्रु के विषय में महान् पराक्रम प्रकट किया जाता है ॥३७॥ पुरुष के लिए दो ही कार्य परम सुखदायक हैं ऐसा सत्पुरुषों का भी अभिमत है। वे दो कार्य ये हैं कि शत्रु के सामने स्थित रहने पर निर्भय रहा जावे और प्रिय स्त्री की भृकुटी चढ़ने पर भयभीत हुआ जावे ॥३८॥ दुर्बल तृण भी विपरीत वायु के सामने नम्रता को प्राप्त नहीं होता अतः वह शत्रु को स्वयं नमस्कार करनेवाले पुरुष की अपेक्षा उत्कृष्ट है ॥३९॥ मरा हुआ मनुष्य जो गुरुता को प्राप्त होता है—भारी वजनदार हो जाता है उसका कारण मैं इस समय समझ गया। निश्चय ही लघुता का कारण याचना है और मरे हुए मनुष्य में वह किञ्चित् भी नहीं रहती। भावार्थ—जीवित मनुष्य की अपेक्षा मृत मनुष्य का शरीर भारी क्यों होता है ? इसका कवि ने अपनी कल्पना से यह उत्तर दिया है कि जीवित मनुष्य के शरीर की लघुता का कारण याचना है, मरने पर वह याचना इञ्चमात्र भी शेष नहीं रहती इसीलिये मृत मनुष्य का शरीर भारी हो जाता है ॥ ४० ॥ जिस प्रकार ऊँचे से ऊँचा भी क्षमाधर—पर्वत मनुष्य के द्वारा

१. नीतिविदां म० । २. महात्मनाम् म० ।

परमस्तमुपैति भानुमानपि तेजोविरहाद्दिनात्यये।
अतएव च धाम भासुरं न जहाति क्षणमप्युदारधीः ॥४२
उपगच्छति सामभिः शमं महतो नैव निसर्गशात्रवः।
भजते च स तैः प्रचण्डतां सलिलैरौर्वशिखीव वारिधेः ॥४३
अभिगर्जति तावदुद्धतो मदनिश्चेतनधीरनेकपः।
पुरतः प्रतिभीषणाकृतिं न हरिं यावदुदीक्षते रिपुम् ॥४४
असुहृत्त्वविधावुपस्थितं[1] भुवि दुर्नामकमात्तविक्रियम्[2]।
शमयेन्मतिमान्महोदयं[3] सहसाच्छेदनमन्तरेण कः ॥४५
द्विरदं विनिहन्ति केसरी स्वयमन्विष्य च यः समन्ततः।
निजवासगुहामुपागतं स च तं मुञ्चति किं युयुत्सया ॥४६
भवतां प्रविलङ्घ्य भारतीमविलङ्घ्यामपि किं ममानुजः।
न हिनस्ति तमश्वकन्धरं कलभं गन्धगजो यथार्गलम्[4] ॥४७

---

सहसा लाँघ लिया जाता है उसी प्रकार वड़े से बड़ा क्षमाधर–क्षमा को धारण करनेवाला भी, मनुष्य के द्वारा लाँघ लिया जाता है—अपमानित कर दिया जाता है सो ठीक ही है क्योंकि इस संसार में किस सत्पुरुष की क्षमा उसके तिरस्कार का कारण नहीं होती है ? ॥४१॥ संध्या के समय तेज का अभाव हो जाने से सूर्य भी अत्यन्त अस्त को प्राप्त हो जाता है इसीलिये उदार-वुद्धि पुरुष क्षणभर के लिये भी देदीप्यमान तेज को नहीं छोड़ता है ॥ ४२ ॥ महान् पुरुष के शान्तिपूर्ण उपायों से स्वाभाविक शत्रु शान्ति को प्राप्त नहीं होता किन्तु उनसे उस प्रकार प्रचण्डता को प्राप्त होता है जिस प्रकार कि समुद्र के जल से वडवानल ॥ ४३ ॥ जिसकी वुद्धि मद से चेतना-हीन हो रही है ऐसा उद्दण्ड हाथी तभी तक गर्जता है जव तक कि वह सामने खड़े हुए भयंकर आकृति के धारक सिंह रूप शत्रु को नहीं देखता है ॥ ४४ ॥ जो शत्रुता के करने में उद्यत है, तथा अनेक प्रकार के विकारों से युक्त है ऐसे महोदय–वढे हुए दुर्नामक–अर्श की वीमारी को छेदनक्रिया–शल्यक्रिया (आप्रेशन) के विना कौन वुद्धिमान् शान्त कर सकता है ? अर्थात् कोई नहीं। भावार्थ—संस्कृत में दुर्नामक और अर्शस्—ये दो ववासीर रोग के नाम हैं। यह कष्टदायक व भयंकर रोग हैं। यह रोग जव अधिक वढ़ जाता है तव शत्रु के समान दुख देता है तथा रक्तपात आदि अनेक विकार उत्पन्न करता है। इसके शान्त करने का उपाय छेद करना ही है अर्थात् शल्यचिकित्सा के द्वारा मस्से को काट देना ही इसका उपाय है। इसी प्रकार जो शत्रु, शत्रुता करने में उद्यत रहता है—वार-वार शत्रुता करता है तथा अनेक प्रकार के विकार—उपद्रव खड़े करता है उस शक्तिशाली शत्रु को छेदनक्रिया—तलवार आदि के प्रहार से ही शान्त किया जाता है, शान्ति से नहीं ॥ ४५ ॥ जो सिंह स्वयं सव ओर खोज कर हाथी को मारता है वह अपने निवास की गुहा में आये हुए उस हाथी को क्या युद्ध की इच्छा से छोड़ता है ? अर्थात् नहीं छोड़ता ॥४६॥ यद्यपि आप लोगों की वाणी उल्लङ्घन करने योग्य नहीं है तो भी मेरा छोटा भाई त्रिपृष्ट उसका उल्लङ्घन कर उस अश्वग्रीव को क्या उस प्रकार नहीं मारेगा जिसप्रकार कि

---

१. वुपासितं व०। २. 'दुर्नामकार्शसी' इत्यमरः। ३. समये मतिमान् म०। ४. यथार्गलाम् म०।

अहमेव हि वेद्मि केवलं न विजानाति परोऽस्य पौरुषम् ।
अपिदैवममानुषाश्रयं भवतां मौनमतो विभूषणम् ॥४८
इति पौरुषसाधनं परं विजये कार्यमुदीर्य दुर्जये ।
विरते मतिसागरो गिरं मतिमान्नीतिविदित्युदाहरत् ॥४९
इति कृत्यविधौ विदा सता विजयेनेह परिस्फुटीकृते ।
अपि देव तथापि शङ्कते प्रविधातुं जडधीरयं जनः ॥५०
किमिदं कथितं न तत्त्वतः सकलं ज्यौतिषिकेण नः पुरा ।
अहमस्य तथाप्यमानुषीं श्रियमिच्छामि परां परीक्षितुम् ॥५१
सुविचार्य कृताद्धि कर्मणः परिणामेऽपि भयं न जायते ।
अतएव विवेकवान् क्रियामविचार्यारभते न जातुचित् ॥५२
समरे ननु चक्रवर्तिनं[1] खलु जेता भुवि यस्तु साधयेत् ।
इह सप्तभिरेव वासरैरथ विद्याः सकलाः स केशवः ॥५३
इति ते निकषोपलायितं वचनं तस्य विधेयवस्तुनः ।
अवगम्य तथेति मेनिरे करणीयं सुनिरस्तसंशयम् ॥५४
अथ तस्य परीक्षितुं श्रियं विजयस्यापि समादिशन्मियः ।
ज्वलनोपपदो जटी परं पुरुविद्यागणसाधनाविधिम् ॥५५

---

मदस्रावी हाथी अर्गल—आगल का उल्लङ्घन कर हाथी के बच्चे को मार देता है ॥ ४७ ॥ केवल मैं ही इसके दैविक तथा लोकोत्तर पौरुष को जानता हूँ दूसरा नहीं इसलिये इस विषय में आप लोगों का मौन रहना ही भूषण है । भावार्थ—आप लोग इसके पराक्रम को दैविक तथा लोकोत्तर समझ कर इसे अजेय मानते हैं पर मैं जानता हूँ कि इसका पराक्रम कैसा है अतः आप लोग इस विषय में चुप रहिये ॥ ४८ ॥ इसप्रकार दुर्जेय विजय, 'कार्य का उत्कृष्ट साधन पौरुष ही है' यह कह कर जब चुप हो गया तब नीति को जाननेवाला बुद्धिमान् मतिसागर मन्त्री इस प्रकार बोला ॥ ४९ ॥ यहाँ विद्यमान विद्वान् विजय ने यद्यपि कार्य की विधि को इस प्रकार अत्यन्त स्पष्ट कर दिया है तथापि हे राजन् ! यह जडबुद्धि जन तदनुसार कार्य करने के लिये शङ्का करता है ॥५०॥ क्या हम लोगों के सामने ज्योतिषी ने परमार्थ से यह सब नहीं कहा था ? यद्यपि कहा था तो भी मैं इसकी लोकोत्तर उत्कृष्ट लक्ष्मी की परीक्षा करना चाहता हूँ ॥५१॥ क्योंकि अच्छी तरह विचार कर किये हुए कार्य से फलकाल में भी भय नहीं होता है इसलिये विवेकी मनुष्य विचार किये विना कभी कार्य प्रारम्भ नहीं करता ॥ ५२ ॥ जो पृथिवी पर सात ही दिन में समस्त विद्याओं को सिद्ध कर लेगा वह निश्चय ही युद्ध में चक्रवर्ती अश्वग्रीव को जीतेगा और जीतने के बाद वही नारायण होगा ॥ ५३ ॥ इसप्रकार मतिसागर मन्त्री के वचन को करने योग्य कार्य की कसौटी के समान जान कर सब लोगों ने कार्य को संशय रहित हो उसी प्रकार मान लिया ॥ ५४ ॥ तदनन्तर त्रिपृष्ट की

---

१. चक्रवर्तिनः म० । ४ म प्रतौ ५२–५३ श्लोकयोर्मध्ये किरातार्जुनीयस्य 'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् । वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ।' इति श्लोकोदत्तः । व प्रतौ स नास्ति । समानार्थकतया पादटिप्पणेऽङ्गीकृतः स लेखकप्रमादेन मूले समायोजितः इति प्रतिभाति ।

अपरे न च साधयन्ति यां विधिना द्वादशवत्सरैरपि ।
महती स्वयमेव रोहिणी सहसा प्रादुरभूत्पुरोऽस्य सा ॥५६
अपराः पतदीशवाहिनीप्रमुखास्तं सकलाश्च देवताः ।
उपतस्थुरहो महात्मनः किमसाध्यं पुरुपुण्यसम्पदः ॥५७
विजयस्य च सिंहवाहिनी विजया वेगवती प्रभंकरी ।
इति पञ्चशतं वशं ययुर्वरविद्या दिवसेषु सप्तसु ॥५८
दिवसैरिति संमितैर्वशीकृतविद्यं विजयानुजं ततः ।
धुरि तौ नृपखेचराधिपौ जगतोऽतिष्ठिपतां सुनिश्चितम् ॥५९
अथ तस्य यियासतो रिपूनभिहन्तुं समरे जयश्रियम् ।
कथयन्निव रोदसी समं परितस्तार मृदङ्गनिस्वनः ॥६०
निरगादधिरुह्य वारणं स पुरादुच्छ्रिततोरणध्वजात् ।
जयमङ्गलशंसिभिः शुभैः शकुनैस्तोषितसर्वसैनिकः ॥६१
सदनाग्रगतोऽङ्गनाजनः सह लाजाञ्जलिमात्मलोचनैः ।
परितस्तमवाकिरत्क्षितौ प्रथयन्कीर्तिमिवास्य निर्मलाम् ॥६२
[1]करिणां कदलीध्वजोत्कराः पिदधुः केवलमेव नाम्बरम् ।
अतिदुःसहमन्यभूमिपैः सकलं धाम च चक्रवर्तिनः ॥६३

---

लक्ष्मी की परीक्षा करने के लिये ज्वलनजटी ने उसके साथ-साथ विजय को भी महाविद्याओं के सिद्ध करने की विधि बतलाई ॥५५॥ जिस विद्या को दूसरे लोग विधिपूर्वक बारह वर्ष में भी सिद्ध नहीं कर पाते हैं वह रोहिणी नाम की महाविद्या शीघ्र ही उसके सामने प्रकट हो गई ॥ ५६ ॥ गरुड-वाहिनी जिनमें प्रमुख हैं ऐसी अन्य समस्त विद्याएँ भी उस महात्मा के समीप आकर खड़ी हो गई सो ठीक ही है, क्योंकि बहुत भारी पुण्यसंपत्ति से युक्त मनुष्य के लिये असाध्य क्या है ? ॥ ५७ ॥ विजय के लिये भी सिंहवाहिनी, विजया, वेगवती, और प्रभंकरी आदि पाँच सौ उत्कृष्ट विद्याएँ सात दिन में सिद्ध हो गई ॥ ५८ ॥ इसप्रकार सीमित दिनों में जिसने विद्याओं को वश कर लिया था ऐसे त्रिपृष्ट को राजा प्रजापति तथा ज्वलनजटी विद्याधर ने सुनिश्चितरूप से संसार के आगे स्थापित कराया अर्थात् सर्वश्रेष्ठ घोषित कराया ॥ ५९ ॥ तदनन्तर ज्योंही उसने शत्रुओं को मारने के लिये गमन करने की इच्छा की त्योंही मृदङ्ग के शब्द ने चारों ओर से एक साथ पृथिवी और आकाश के अन्तराल को व्याप्त कर दिया। मानों वह मृदङ्ग का शब्द युद्ध में उसकी विजयलक्ष्मी को ही सूचित कर रहा था ॥ ६० ॥ विजयमङ्गल को सूचित करनेवाले शुभ शकुनों से जिसने समस्त सैनिकों को संतुष्ट किया था ऐसा वह त्रिपृष्ट हाथी पर सवार हो खड़े किये हुए तोरणों और पताकाओं से युक्त हो नगर से बाहर निकला ॥६१॥ महलों के अग्रभाग पर चढ़ी हुई स्त्रियों का समूह अपने नेत्रों के साथ उस पर चारों ओर से लाई की अञ्जलियाँ बरसा रहा था और उससे वह ऐसा जान पड़ता था मानों पृथिवी पर इसकी निर्मल कीर्ति को ही विस्तृत कर रहा था ॥६२॥ हाथियों

---

१. सैन्यध्वजैरप्रतिकूलवातव्याधूननप्रोल्लसितैस्तदीयैः ।
नान्तर्दधे केवलमेव सूर्यः शत्रुप्रभावश्च महाप्रभावैः ॥ —चन्द्रप्रभचरित सर्ग ४.

रथवाजिखुराभिघातजः क्षितिरेणुः खररोमधूसरः ।
सकलं न जगन्मलीमसं विदधे शत्रुयशश्च तत्क्षणम् ॥६४
न चचाल धरैव केवलं गुरुसेनाभरपीडिता तदा ।
उरसः कमलापि विद्विषः पवनोद्धूतलतेव मूलतः ॥६५
विगलन्मदवारिनिर्झरा अपि दूरीकृतरोषवृत्तयः ।
अभिनेतृवशेन लीलया ललितं गन्धगजाः प्रतस्थिरे ॥६६
तडिदुज्ज्वलरुक्ममण्डनांस्तुरगांश्चञ्चलकण्ठचामरान् ।
ध्यविलम्बितक्रमानधिरुह्य प्रययुस्तुरङ्गिणः ॥६७
अधिरुह्य यथेष्टवाहनं धवलच्छत्रनिवारितातपाः ।
गमनोचितवेषधारिणः परचक्रक्षितिपास्तमन्वयुः ॥६८
बलरेणुभयेन भूतलं प्रविहायोत्पतितं वियत्यपि ।
पिदधे रजसा परीत्य तत्प्रथमं खेचरसैन्यमाकुलम् ॥६९
इतरेतररूपभूषणस्थितियानादिनिरीक्षणोत्सुकम् ।
अभवत्तदधोमुखोन्मुखं चिरकालं गमने बलद्वयम् ॥७०
जवनिश्चलकेतनोत्करं वरमास्थाय विमानमुन्नतम् ।
खचराधिपतिर्विलोकयन्ससुतः सैन्यमगाद्विहायसा ॥७१

के ऊपर लगी हुई कदली ध्वजाओं के समूहों ने न केवल आकाश को आच्छादित किया था किन्तु अन्य राजाओं के लिये अत्यन्त असह्य चक्रवर्ती—अश्वग्रीव के समस्त तेज को भी आच्छादित कर दिया था ॥ ६३ ॥ रथों तथा घोड़ों के खुरों के प्रहार से उत्पन्न पृथिवी की रासभरोम के समान मटमैली धूलि ने न केवल समस्त जगत् को मलिन किया था किन्तु शत्रु के यश को भी तत्काल मलिन कर दिया था ॥ ६४ ॥ उस समय सेना के बहुत भारी भार से पीड़ित पृथिवी ही केवल चञ्चल नहीं हुई थी किन्तु पवन से कम्पित लता के समान शत्रु के वक्षःस्थल की लक्ष्मी भी मूल से चञ्चल हो उठी थी ॥ ६५ ॥ मदजल के झरनों के झरते रहने पर भी जिन्होंने क्रोधपूर्ण वृत्ति को दूर कर दिया था ऐसे गन्धगज—मदस्रावी हाथी, महावत के अधीन हो लीलापूर्वक चल रहे थे ॥ ६६ ॥ जिनके सुवर्णमय आभूषण विद्युत के समान उज्ज्वल थे, जिनके गले में चञ्चल चमर लटक रहे थे तथा जो कभी शीघ्र कभी मध्यम और कभी विलम्ब की चाल से चल रहे थे ऐसे घोड़ों पर सवार होकर घुड़सवारों ने प्रमाण किया ॥ ६७ ॥ सफेद छत्रों से जिनका घाम दूर हो गया था, तथा जो गमन के योग्य वेष को धारण किये हुए थे ऐसे अन्य दल के राजा अपने-अपने इष्ट वाहनों पर सवार होकर उसके पीछे-पीछे चल रहे थे ॥ ६८ ॥ यद्यपि विद्याधरों की सेना, स्थल सेना की धूलि के भय से पृथिवी तल को छोड़ कर आकाश में उड़ गई थी तो भी उस घबड़ाई हुई विद्याधरों की सेना को धूलि ने सबसे पहले घेर कर आच्छादित कर दिया था ॥ ६९ ॥ परस्पर एक दूसरे के रूप, आभूषण, स्थिति तथा वाहन आदि के देखने में जो उत्सुक थीं ऐसी मनुष्य और विद्याधरों की सेनाएँ गमन करते समय चिरकाल तक अधोमुख और ऊर्ध्वमुख हुई थीं अर्थात् मनुष्यों की सेना ऊर्ध्व-मुख थी और विद्याधरों की सेना अधोमुख थी ॥ ७० ॥ जिसकी पताकाओं का समूह वेग से निश्चल था ऐसे उत्कृष्ट तथा ऊँचे विमान पर बैठ कर विद्याधरों का राजा ज्वलजटी अपने पुत्रों के साथ

सुतयोः पुरतः प्रजापतिः पथि गच्छन्नतिसौम्यभीमयोः ।
नयविक्रमयोरपि स्वयं प्रशमः प्रष्ठ इव व्यराजत ॥७२
ददृशे वनिताजनैः समं खचरैः स्मेरमुखैः क्रमेलकः ।
कुरुते प्रियतामपूर्वता ननु कान्त्या रहितेऽपि वस्तुनि ॥७३
करिणां पततां विहायसा प्रतिबिम्बं विमलोपलस्थले ।
अभिभूय निषादिनं नमन् रुरुधे वर्त्मनि मत्तवारणः ॥७४
पथि विस्मयनीयमण्डनं शिविकारूढमुदग्रसौविदम् ।
भयकौतुकमिश्रमैक्षत क्षितिपानामवरोधनं जनः ॥७५
अवगाहकटाहकर्करीकलशादीन्दधतः परिच्छदान् ।
अतिभारविवर्जिता इव त्वरितं वैवधिका[1]: प्रतस्थिरे ॥७६
वसुनन्दकृपाणपाणिभिस्तरसोल्लङ्घितगर्तगुल्मकैः ।
पुरतो निजनाथवाजिनां चटुलं चारुभटैरधाव्यत ॥७७
पुरतः प्रविलोक्य दन्तिनं सहसैवाश्वतरेण पुप्लुवे ।
तुरगः समगादशङ्कितं ननु जातेः सदृशं हि चेष्टितम् ॥७८
नवकन्दुमिवाश्ववारकं मुहुरुत्प्लुत्य हयोऽतिदुर्मुखः[2] ।
व्रणिताङ्गमपातयत्परं ननु दुःशिक्षितमापदां पदम् ॥७९

सेना को देखता हुआ आकाश मार्ग से चल रहा था ॥ ७१ ॥ और मार्ग में अत्यन्त सौम्य तथा अत्यन्त भयंकर पुत्रों के आगे चलते हुए राजा प्रजापति, नय और विक्रम के आगे चलनेवाले स्वयं श्रेष्ठ विनय के समान सुशोभित हो रहे थे ॥ ७२ ॥ विद्याधरों ने अपनी स्त्रियों के साथ मन्दमुस्कान से विकसित मुख होकर ऊँट को देखा था सो ठीक ही है क्योंकि वस्तु भले ही कान्ति से रहित हो अपूर्वता—नवीनता उसमें प्रीति करती ही है ॥ ७३ ॥ आकाश मार्ग से जाते हुए हाथियों का जो प्रतिबिम्ब निर्मल पाषाणों के स्थल में पड़ रहा था उसकी ओर झुकता हुआ मत्त हाथी महावत की उपेक्षा कर मार्ग में ही रुक गया। भावार्थ—महावत उसे आगे ले जाना चाहता था पर वह हाथियों के प्रतिबिम्ब को सचमुच का हाथी मान उससे लड़ने के लिये मार्ग में ही रुक गया ॥ ७४ ॥ जो आश्चर्यजनक आभूषण पहिनी हुई थीं, जो पालकी पर आरूढ थीं और जिनके आगे बड़े-बड़े कञ्चुकी पहरेदार चल रहे थे ऐसी राजाओं की स्त्रियों को लोगों ने मार्ग में भय और कुतूहल के साथ देखा था ॥ ७५ ॥ जो हण्डे, कड़ाही, झारी और घड़ा आदि उपकरणों को धारण कर रहे थे ऐसे काँवर से बोझा ढोनेवाले मजदूर लोग, बहुत भारी भार से रहित हुए के समान जल्दी-जल्दी जा रहे थे ॥ ७६ ॥ जो वसुनन्द (शस्त्र विशेष) और तलवारें हाथ में लिये हुए थे, तथा जिन्होंने गड्ढों और झाड़ियों को वेग से उल्लङ्घित कर दिया था ऐसे सुन्दर योधा, अपने स्वामियों के घोड़ों के आगे बड़ी तेजी से दौड़ रहे थे ॥ ७७ ॥ आगे हाथी को देखकर खच्चर तो शीघ्र ही उछलने लगा परन्तु घोड़ा निःशङ्क भाव से चला गया सो ठीक ही है क्योंकि चेष्टा जाति के अनुरूप ही होती है ॥ ७८ ॥ दुष्ट घोड़ा ने बार-बार उछल कर घावों से युक्त शरीरवाले घुड़सवार को नई

१. विवधवीवधशब्दौ उभयतो बद्धशिक्ये स्कन्धवाह्ये काष्ठविशेषे वर्तेते विवधं वीवधं वा वहति वैवधिकः ।
२. मग्रतुरङ्गमः म० ।

उपदीकृतभूरिगोरसैर्ददृशे मर्द्दितसस्यधारिभिः ।
पथि भूमिपतिः कृषीवलैः कुरु रक्षामिति वल्गुवादिभिः ॥८०
अवरोधनमेतदञ्चितं समदानां करिणामियं घटा ।
अयमुग्रतुरङ्गमः प्रभोः करभोऽयं गणिकेयमुज्ज्वला ॥८१
पथि राजककोटिवेष्टितः क्षितिपोऽयं ससुतः  ापतिः ।
इति तत्कटकं सविस्मयं ददृशुर्जानपदाः समन्ततः ॥८२ (युग्मम्)
धृतनिर्झरवारिसीकरः करिभग्नागुरुगन्धवा  ः ।
तदसेवत पार्वतो मरुत्कटकं कम्पितकेतनावलिः ॥८३
बहुभिर्गजदन्तचामरैर्धृतकस्तूरिकुरङ्गकैरपि ।
अटवीपतयो वनान्तरे तमुपेत्यादरतः सिषेविरे ॥८४
दलिताञ्जनपुञ्जरोचिषो बलमालोक्य भयेन नश्यतः ।
प्रतिभूधरमै  क्षणं तिमिरौघानिव जङ्गमान्गजान् ॥८५
अवलोकनमात्रसत्फला दधतीः पीनपयोधरश्रियम् ।
शबरीरपि पत्रवाससो गिरिसिन्धूश्च विलोक्य पिप्रिये ॥८६
दलयन्महतोऽपि भूभृतः सरिदुत्तुङ्गतटानि पातयन् ।
विपिनानि परं प्रकाशयन्सरसां कर्दमयञ्जलश्रियम् ॥८७
रथचक्रचयस्य चीत्कृतैर्व्यथयन्कर्णपुटानि देहिनाम् ।
ककुभां विवराणि पूरयन्रजसा छादितवायुवर्त्मना ॥८८

---

गेंद के समान विलकुल नीचे गिरा दिया सो ठीक ही है क्योंकि खोटी शिक्षा आपत्तियों का ही स्थान होती है ॥ ७९ ॥ जिन्होंने बहुत भारी गोरस भेंट में दिया था, जो कूटकर साफ किये हुए धान्य को साथ में लिये थे तथा जो मधुर शब्द वोल रहे थे ऐसे किसानों ने 'रक्षा कीजिये' यह कहते हुए मार्ग में राजा के दर्शन किये थे ॥ ८० ॥ यह प्रभु का सुन्दर अन्तःपुर है, यह मदोन्मत्त हाथियों की घटा है, यह तेज घोड़ा है, यह ऊँट है, यह देदीप्यमान गणिका है, और यह मार्ग में राजाओं की पंक्ति से घिरा हुआ पुत्र सहित राजा प्रजापति है""इस प्रकार देशवासी लोगों ने सव ओर से उनके कटक को आश्चर्य के साथ देखा था ॥ ८१–८२ ॥ जिसने झरनों के जलकणों को धारण किया है, जो हाथियों के द्वारा तोड़े हुए अगुरु चन्दन की गन्ध से सुवासित है तथा जिसने पताकाओं के समूह को कम्पित किया है ऐसे पहाड़ी वायु उस कटक की सेवा कर रहा था ॥ ८३ ॥ अटवियों के राजाओं ने वन के मध्य आकर अत्यधिक हाथी दाँत, चमर, तथा पकड़े हुए कस्तूरी मृगों के द्वारा आदरपूर्वक उसकी सेवा की थी ॥ ८४ ॥ मसले हुए अञ्जनपुञ्ज के समान जिनकी कान्ति थी तथा सेना को देखकर जो भय से भाग रहे थे ऐसे हाथियों को उसने प्रत्येक पर्वत पर क्षणभर के लिये ऐसा देखा मानों चलते फिरते अन्धकार के समूह ही हों ॥ ८५ ॥ देखना मात्र ही जिनका उत्तम फल था, जो स्थूल स्तनों की शोभा को (पक्ष में बहुत भारी जल को धारण करनेवाली शोभा को) धारण कर रही थीं तथा पत्र ही जिनके वस्त्र थे (पक्ष में पत्तों से आच्छादित थीं) ऐसीं शबरियों और पहाड़ी नदियों को देख कर वह प्रसन्न हुआ था ॥ ८६ ॥ जो बड़े-बड़े पर्वतों को भी चूर-चूर कर रहा था, नदियों के ऊँचे तटों को गिरा रहा था, वनों को अत्यधिक प्रकाश युक्त

सतरङ्गमिवाश्वसम्पदा सतडिच्छेदमिवायुधत्विषा ।
सजलाभ्रमिव क्षरन्मदैः करिभिः संचरदद्रिभासुरैः ॥८९

## मालभारिणी

इति भूरिबलं पुरो वितन्वन्हरिराद्यः परिसम्मितैः प्रयाणैः ।
प्रतिसैन्यनिविष्टसानुदेशं स रथावर्तगिरिं समाससाद ॥९०

## पुष्पिताग्रा

अथ सरसतृणोन्नपावकीर्णामविरलपादपराजिराजितान्ताम् ।
उपनदि बलमध्युवास पूर्वं बलपतिना प्रविलोकितां धरित्रीम् ॥९१
विरचितपटमण्डपोपकार्या स्थलपरिभस्त्रमकारि सर्वतः सा ।
प्रतिवसतिसमुच्छ्रितात्मचिह्ना भृतकजनेन पुरोगतेन सद्यः ॥९२
अपहृतकुथकण्टकध्वजादीन्विदितनयाः सलिलावगाहपूर्वम् ।
उपकटकमनेकपान्ववन्धुस्तरुगहनेषु मदोष्मणाभितप्तान् ॥९३
श्रमजलकणिकाचिताखिलाङ्गा व्यपगतपल्ययनास्तुरङ्गवर्याः ।
क्षितितललुठितोत्थिताश्च पीत्वा जलमवगाह्य विशश्रमुर्निबद्धाः ॥९४
परिजनधुततालवृन्तवातप्रशमितघर्मजलाः क्षणं नरेन्द्राः ः
क्षितिनिहितकुथासु शेरते स्म श्रममपनेतुमपेतवारबाणाः ॥९५

---

कर रहा था, तालाबों की जलरूपलक्ष्मी को कीचड़ से युक्त कर रहा था, रथ के पहियों की चीत्कार से प्राणियों के कर्णपुट को पीड़ित कर रहा था, और आकाश को आच्छादित करनेवाली धूलि से दिशाओं के छिद्रों को भर रहा था ऐसा प्रथम नारायण अश्वग्रीव, अपनी उस सेना को जो कि अश्व रूप संपदा से ऐसी जान पड़ती थी मानों तरङ्गों से युक्त हो, शास्त्रों की कान्ति से ऐसी जान पड़ती थी मानों विजली के खण्डों से संयुक्त हो, तथा चलते-फिरते पर्वतों के समान शोभायमान मदस्रावी हाथियों से ऐसा जान पड़ती थी मानों सकल मेघों से रहित हो, आगे बढ़ाता हुआ कुछ ही प्रयाणों में उस रथावर्त पर्वत के समीप जा पहुँचा जिसकी शिखरों पर शत्रु की सेना ठहरी हुई थी ॥ ८७–९० ॥ तदनन्तर सेना ने नदी के समीप उस भूमि में निवास किया जो कि सरस तृण तथा नवीन घास से व्याप्त थी, सघन वृक्षावली से जिसका अन्तभाग सुशोभित था और सेनापति जिसे पहले देख चुका था ॥ ९१ ॥ शीघ्र ही आगे गये हुए सेवकों ने उस भूमि को साफ कर सब ओर निर्मित कपड़ों के सामान्य डेरे तथा राजाओं के ठहरने के योग्य बड़े-बड़े तम्बुओं से युक्त कर दिया और प्रत्येक डेरे पर पहिचान के लिये अपने-अपने चिह्न खड़े कर दिये ॥ ९२ ॥ नीति के जाननेवाले महावतों ने, जिनके पलान कवच तथा ध्वजा आदि को अलग कर दिया था ऐसे मद की गर्मी से संतप्त हाथियों को पहले जल में प्रविष्ट कराया, पश्चात् कटक के समीप ही सघन वृक्षों में बाँध दिया ॥ ९३ ॥ जिनका समस्त शरीर पसीना के जलकणों से व्याप्त था, जिनका पलान दूर कर दिया गया था, तथा जो पृथिवी पर लोटने के पश्चात् खड़े हो गये थे ऐसे घोड़ों ने पानी पीकर भीतर प्रवेश किया तदनन्तर बाँधे जाने पर विश्राम किया ॥ ९४ ॥ सेवकों के द्वारा कम्पित पङ्खों

कुरु करभमपेतयन्त्रभारं मसृणय भूतलमानयाम्बु शीतम् ।
उदवसितमुदस्य राजकीयं विरचय काण्डपटं समन्ततोऽपि ॥९६
अपमय रथमत्र वध्यतेऽश्वो नय विपिनं वृषभांस्तृणाय गच्छ ।
इति भृतकजनो महत्तरोक्तं द्रुतमकरोन्नहि सेवकः स्वतन्त्रः ॥९७
परिचितपरिचारिकाकराग्रकृतपरिपीडननष्टयानखेदाः ।
दिनविधिमवनीश्वरैकभार्याः स्वयमनुतस्थुरनुक्रमेण सर्वम् ॥९८
इयमुरगरिपुध्वजेन लक्ष्या नृपवसतिः सुनिखाततोरणश्रीः ।
अयमपि गगनेचरेन्द्रवासो विविधविमानविटङ्कभिन्नमेघः ॥९९
अयमुरुयुवसज्जनेन पूर्णो विपणिपथः क्रयविक्रयाकुलेन ।
इयमनुकितवस्थलं निविष्टा ननु वसतिर्वरवारकामिनीनाम् ॥१००
इति कटकमशेषमुद्दिशन्तः पतितजरद्गवभारमुद्वहन्तः ।
कथमपि च विलोकयाम्बभूवुर्निजवसतिं सुचिरं प्रयुक्तभृत्याः ॥१०१ (त्रिभिर्विशेषकम्)

**प्रहर्षिणी**

पाश्चात्त्यानथ निजसैनिकप्रधानान्व्याक्रोशन्पटहरवैश्च भेदवद्भिः ।
उत्क्षिप्तैर्दिशिदिशि केतनैश्च चित्रैरात्मीयान्कटकजनो मुहुर्जुहाव ॥१०२

---

के वायु से जिनका पसीना शान्त हो गया था तथा जिन्होंने कवच उतार कर रख दिये थे ऐसे राजाओं ने श्रम दूर करने के लिये पृथिवी पर बिछी हुई कुथाओं—हाथी की झूलों पर क्षणभर शयन किया ॥ ९५ ॥ ऊँट को लदे हुए मन्त्र के भार से रहित करो, पृथिवी को चिकना करो, ठण्डा पानी लाओ, राजा का तम्बू खड़ा कर उसके चारों ओर कनातें लगाओ, रथ दूर करो, यहाँ घोड़ा बाँधा जाता है और घास के लिये बैलों को जङ्गल ले जाओ,"' इस प्रकार अपने प्रधान के द्वारा कहे हुए कार्य को सेवकों ने शीघ्र ही कर दिया सो ठीक ही है क्योंकि सेवक स्वतन्त्र नहीं होता ॥ ९६–९७ ॥ परिचित सेविकाओं के हस्ताग्र भाग से किये हुए मर्दन से जिनकी मार्ग की थकावट नष्ट हो गयी थी ऐसी राजा की प्रधान स्त्रियों ने दिन सम्बन्धी समस्त कार्य को क्रम-क्रम से स्वयं ही संपन्न किया था ॥ ९८ ॥ जो गरुड़ की ध्वजा से पहिचानी जाती है तथा जहाँ गड़े हुए तोरणों की शोभा फैल रही है ऐसी यह राजा प्रजापति की वसति है और अनेक विमानों के अग्रभाग से मेघ को चीरनेवाला यह विद्याधरों के राजा ज्वलनजटी का निवास स्थान है। यह खरीद और बेचने में व्यग्र बहुत भारी तरुण पुरुषों से भरा हुआ बाजार है और यह विटों की वसति के समीप खड़ी की हुई उत्तम वेश्याओं की वसति है। इस प्रकार जो समस्त कटक को बतला रहे थे तथा जो पड़े हुए वृद्ध बैल के भार को स्वयं उठाये हुए थे, ऐसे कार्यरत सेवक बहुत समय बाद किसी तरह अपनी वसति को देख सके थे ॥९९–१०१॥ तदनन्तर कटक के निवासी लोग, पीछे आनेवाले अपने सैनिक अधिकारियों को चिल्ला-चिल्लाकर जोरदार बाजों के शब्दों तथा प्रत्येक दिशा में फहरायी हुई रङ्ग-बिरङ्गी ध्वजाओं के द्वारा बार-बार बुला रहे थे ॥ १०२ ॥ सघन बरौनियों में लगी हुई धूलि के छल से पृथिवी देवी ने जिसका अच्छी तरह चुम्बन किया था ऐसे त्रिपृष्ट ने 'अपने-अपने निवास स्थान पर जाओ' इस प्रकार के शब्द से राजाओं को विदा किया और स्वयं मार्ग सम्बन्धी परिश्रम

## शार्दूलविक्रीडितम्

आवासान्प्रतिगच्छतेति वचसा भूपान्विसर्ज्य स्वयं, भूदेव्या घनपक्ष्मराजिषु रजोव्याजेन संचुम्बितः ।
आप्तैरध्वपरिश्रमाधिकतया खञ्जं गतैः सेवकैरन्वीतः पुरुषोत्तमः स्ववसतिं सत्संपदं प्राविशत् ।।१०३

इत्यसगकृते श्रीवर्धमानचरिते सेनानिवेशो नाम सप्तमः सर्गः ।

●

## अष्टमः सर्गः

### रथोद्धता

एकदा सदसि केसरिद्विषं कश्चिदेत्य विदितः कृतानतिः ।
इत्युवाच वचनं वचोहरः शासनात्खचरचक्रवर्तिनः ।।१
श्रृण्वतां गुणगणा[1] न केवलं सूचयन्ति विदुषां परोक्ष ः ।
दिव्यतां तव वपुश्च पश्यतां दुर्लभं द्वयमिदं त्वयि स्थितम् ।।२
धैर्यमाकृतिरियं व्यनक्ति नश्चेतसस्तव सदा समुन्नता ।
तोयधेरतिमहत्त्वमम्भसः किं ब्रवीति न तरङ्गसंहतिः ।।३

---

की अधिकता से लँगड़ाते हुए प्रामाणिक सेवकों से अनुमान हो उत्तम विभूति से युक्त अपनी वसतिका में प्रवेश किया ।। १०३ ।।

इस प्रकार असग कविकृत श्री वर्द्धमान चरित में सेना निवेश का वर्णन करनेवाला सातवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ।

●

## आठवाँ सर्ग

एक दिन विद्याधरों के चक्रवर्ती अश्वग्रीव की आज्ञा से प्रसिद्ध तथा नमस्कार करनेवाला कोई दूत सभा में आकर त्रिपृष्ट से इस प्रकार कहने लगा ।। १ ।। न केवल आपके गुणों के समूह, सुननेवाले विद्वानों के लिये परोक्ष में आपकी दिव्यता को सूचित करते हैं किन्तु आपका शरीर भी देखनेवालों के लिये आपकी दिव्यता को सूचित कर रहा है । आप में ये दोनों दुर्लभ वस्तुएँ—गुण और शरीर स्थित हैं । भावार्थ–किसी में गुण होते हैं तो उनके अनुरूप शरीर नहीं होता और किसी में सुन्दर शरीर होता है तो उसके अनुसार गुण नहीं होते परन्तु आप में दोनों ही विद्यमान हैं और वे आपकी दिव्यता को सूचित करते हैं । गुण परोक्ष में सुननेवालों के लिये और शरीर प्रत्यक्ष में देखनेवालों के लिये आपकी दिव्यता को सूचित करता है ।। २ ।। सदा समुन्नत रहनेवाली यह आकृति

---

१. गुणगणान्न म० ।

प्रश्रयास्तव सुधारसच्छटाशीतलाः कठिनमप्यवान्तरे ।
द्रावयन्ति पुरुषं विशेषतश्चन्द्रकान्तमिव चन्द्ररश्मयः ॥४
स्निह्यति त्वयि गुणाधिके परं चक्रपाणिरतिसद्गुणप्रियः ।
स्वीकरोति भुवि किं न साधुतां साधवो ननु परोक्षबान्धवाः ॥५
युक्तमेव भवतोरसंशयं संविधानुमितरेतरक्षमम् ।
सौहृदय्यमविनश्वरोदयं तोयराशिकुमुदेशयोरिव ॥६
जन्मनः खलु फलं गुणार्जनं प्रीणनं गुणफलं महात्मनाम् ।
इत्युशन्ति कृतबुद्धयः परं तत्फलं सकलसम्पदां पदम् ॥७
पूर्वमेव सुविचार्य कार्यवित्सर्वतो विमलबुद्धिसंपदा ।
श्रेयसे सृजति केवलं क्रियां सा क्रिया विघटते न जातुचित् ॥८
यः प्रतीपमुपयाति वर्त्मनः सोऽधिगच्छति किमीप्सितां दिशम् ।
किं प्रयात्यनुशयं न तन्मनो वीक्ष्य दुर्णयविपाकमग्रतः ॥९
स्वामिनं सुहृदमिष्टसेवकं वल्लभामनुजमात्मजं गुरुम् ।
मातरं च पितरं च बान्धवं दूषयन्ति न हि नीतिवेदिनः ॥१०

---

आपके चित्त की धीरता को प्रकट करती है सो ठीक ही है क्योंकि समुद्र की तरङ्गावली क्या उसके जल की अगाधता को नहीं कहती ? अर्थात् अवश्य कहती है ॥३॥ जिस प्रकार चन्द्रमा की किरणें अन्तरङ्ग में कठोर चन्द्रकान्तमणि को भी द्रवीभूत कर देती है उसी प्रकार सुधारस की छटा के समान शीतल आपके विनय, अन्तरङ्ग में कठोर पुरुष को भी विशेष रूप से द्रवीभूत कर देते हैं। भावार्थ—चन्द्रकान्तमणि यद्यपि कठोर होता है तो भी अमृतरस की छटा के समान शीतल चन्द्रमा की किरणें जिस प्रकार उसे द्रवीभूत कर देती हैं—उससे पानी झरा देती है उसी प्रकार कोई मनुष्य यद्यपि अन्तरङ्ग में कठोर होता है—अहंकारी होता है तो भी अमृतरस की छटा के समान शीतल आपके विनय उसे द्रवीभूत कर देते हैं अर्थात् स्नेह प्रकट करने के लिये आतुर बना देते हैं ॥ ४ ॥ चूंकि आप गुणों से अधिक हैं—अधिक गुणों से परिपूर्ण हैं अतः चक्रवर्ती आप में अत्यधिक स्नेह करता है। पृथिवी पर समीचीन गुणों से सातिशय प्रेम रखनेवाला पुरुष क्या साधुता—सज्जनता को स्वीकृत नहीं करता ? अर्थात् अवश्य करता है। सचमुच ही साधु परोक्ष बन्धु होते हैं ॥ ५ ॥ जिस प्रकार समुद्र और चन्द्रमा में अविनाशी मित्रता है उसी प्रकार निःसंदेह आप दोनों में भी परस्पर का उपकार करने में समर्थ अविनाशी मित्रता का होना योग्य ही है ॥ ६ ॥ निश्चय ही जन्म का फल गुणों का अर्जन करना है, गुणों का फल महात्माओं को प्रसन्न करना है और महात्माओं के प्रसन्न करने का उत्कृष्ट फल समस्त संपदाओं का स्थान होना है इस तरह बुद्धिमान् पुरुष कहते हैं ॥ ७ ॥ कार्य को जाननेवाला पुरुष, निर्मल बुद्धिरूप सम्पदा के द्वारा पहले ही सब ओर से अच्छी तरह विचार कर मात्र कल्याण प्राप्ति के लिये जिस क्रिया को प्रारम्भ करता है वह क्रिया कभी विघटती नहीं है—नष्ट नहीं होती है ॥ ८ ॥ जो मनुष्य मार्ग के विपरीत जाता है वह क्या इच्छित दिशा को प्राप्त होता है ? और उसका मन आगे अनीति का फल देखकर क्या पश्चात्ताप को प्राप्त नहीं होता है ? ॥ ९ ॥ नीति के जानने वाले पुरुष, स्वामी, मित्र, इष्टसेवक, प्रिय-

१. न न व० ।

न्यायवानभिनिवेशमात्मनो नानुरूपमकरोद्भवानमुम् ।
प्रार्थिता ननु पुरा स्वयंप्रभा चक्रिणा स्वयमनन्यचेतसा ॥११
नूनमेतदधुनैव तावकं श्रोत्रगोचरमुपागतं वचः ।
चित्तवृत्तिमवयन्प्रभोः पुरा कः करोति विनयातिलङ्घनम् ॥१२
एवमुक्तमथ चक्रवर्तिना तेन सा स्थितिमजानता मम ।
स्वीकृता ननु परोक्षबन्धुना कोऽत्र दोष इति वीतमत्सरम् ॥१३
वल्लभं प्रणयिनामथान्तरे मन्यते न[1] खलु जीवितं च यः ।
वाह्यवस्तुषु कथं नु जायते तस्य लोभकणिकापि चेतसि ॥१४
कन्यया स्विदनया प्रयोजनं धीमतस्तव पुरैव च त्वया ।
प्रार्थितः किमिति नाश्वकन्धरः किं न यच्छति परां च वाञ्छिताम् ॥१५
किं न सन्ति वहवो मनोरमा योषितः सुरविलासिनीसमाः ।
तस्य केवलमतिक्रमं मनः सोढुमल्पमपि नो विचक्षणम् ॥१६
चक्रपाणिमनुनीय यत्सुखं निर्विशस्यनुपमं त्वमक्षयम् ।
तत्कुतस्तव वद स्वयंप्रभालोललोचनविलासवीक्षितैः ॥१७
यः सदा भवति निर्जितेन्द्रियस्तस्य नास्ति परिभूतिरन्यतः ।
जीवितं ननु तदेव सम्मतं यन्निकाररहितं मनस्विनाम् ॥१८

---

स्त्री, छोटा भाई, पुत्र, गुरु, माता, पिता और भाई को कभी दूषित नहीं करते–इनके साथ वैर नहीं करते ॥ १० ॥ न्यायवान् होकर भी आपने वह कार्य अपने आपके अनुरूप नहीं किया है । निश्चय ही अनन्यचित्त चक्रवर्ती ने **स्वयंप्रभा** की पहले ही याचना की थी ॥ ११ ॥ जान पड़ता है यह वचन अभी हाल तुम्हारे श्रवण गोचर हुआ है अन्यथा पहले से स्वामी की मनोवृत्ति को जानने वाला कौन मनुष्य विनय का उल्लङ्घन करता है ? ॥ १२ ॥ आपके द्वारा **स्वयंप्रभा** के स्वीकृत किये जाने वाद भी चक्रवर्ती ने यही कहा है कि वह तो मेरा परोक्ष वन्धु है मेरी स्थिति को न जानते हुए उसने उसे स्वीकृत किया है, इसमें क्या दोष है ? इस तरह चक्रवर्ती का कहना मात्सर्य से रहित है ॥ १३ ॥ जो स्नेहीजनों के वीच अपने जीवन को भी प्रिय नहीं मानता है अर्थात् स्नेहीजनों की भलाई के लिये अपना जीवन भी देने के लिये तत्पर है उसके चित्त में वाह्यवस्तु विषयक लोभ की कणिका भी कैसे उत्पन्न हो सकती है ? ॥ १४ ॥ अथवा आप वुद्धिमान् को इस कन्या से ही प्रयोजन था तो आपने पहले ही **अश्वग्रीव** से इसकी याचना क्यों नहीं की ? प्रार्थना करने पर क्या वह आपको यह उत्कृष्ट मनचाही कन्या नहीं देता ? ॥ १५ ॥ क्या उसके पास देवाङ्गनाओं के समान वहुत-सी सुन्दर स्त्रियाँ नहीं हैं ? मात्र उसका मन थोड़ा भी अतिक्रम—आज्ञोल्लङ्घन सहन करने के लिये निपुण नहीं है ॥ १६ ॥ आप चक्रवर्ती को प्रसन्न कर जिस अनुपम तथा अविनाशी सुख का उपभोग कर सकते हैं वह सुख आपको **स्वयंप्रभा** के चञ्चल लोचनों की विभ्रमपूर्ण चितवनों से कैसे प्राप्त हो सकता है ? वताइये ॥ १७ ॥ जो पुरुष सदा पूर्ण रूप से जितेन्द्रिय होता है उसका दूसरे से तिरस्कार नहीं होता है । परमार्थ से वही जीवन तेजस्वी मनुष्यों के लिये इष्ट होता है जो कि तिरस्कार से रहित होता है ॥ १८ ॥ मनुष्य तभी तक चेतना

---

१. हि व० ।

तावदेव पुरुषः सचेतनस्तावदाकलयति क्रमाक्रमम् ।
तावदुद्वहति मानमुन्नतं यावदिन्द्रियवशं न गच्छति ॥१९
यः कलत्रमयपाशवेष्टितः सून्नतोऽपि स विलङ्घ्यते परैः ।
वल्लरीवलयितं महातरुं नाधिरोहति किमाशु बालकः ॥२०
इन्द्रियार्थरतिरापदां पदं कस्य वा तनुमतो न जायते ।
धीमतामिति वदन्निव श्रुतौ मूर्च्छति द्विरदडिण्डिमध्वनिः ॥२१
प्रीतिमल्पसुखकारणेन मा नीनशस्त्वमधिपे नभःस्पृशाम् ।
जायते तव कलत्रमीदृशं तादृशो न पुनरूर्जितः सुहृत् ॥२२
त्वद्विवाहमवगम्य दुर्जयांस्त्वां[1] प्रहन्तुमचिरेण खेचरान् ।
उत्थितान्स्वयमवारयत्प्रभुस्तद्धि संगतिफलं[2] महात्मनाम् ॥२३
प्रापयात्मसचिवैः स्वयंप्रभां प्रीतये सह मया तदन्तिकम् ।
सर्वदान्यवनितासु निःस्पृहः स स्वयं दिशति ते न किं प्रियाम् ॥२४
वाचमेवमभिधाय संस्फुरां[3] जोषमासितमथ स्पृशं रिपोः ।
नोदितो निगदति स्म भारतीं विष्णुना सविनयं दृशा बलः ॥२५
अर्थशास्त्रविहितेन वर्त्मना साधितेष्टमिदमन्यदुर्वचम् ।
ऊर्जितं गदितुमुत्सहेत कस्त्वत्परः सदसि वाक्यमीदृशम् ॥२६

---

से सहित होता है, तभी तक क्रम और अक्रम को जानता है और तभी तक उत्कृष्ट मान को धारण करता है जब तक वह इन्द्रियों की अधीनता को प्राप्त नहीं होता है ॥१९॥ जो पुरुष स्त्री-रूपी पाश से वेष्टित है वह अत्यन्त उन्नत होने पर भी दूसरों के द्वारा विलङ्घित हो जाता है—अपमानित किया जाता है सो ठीक ही है क्योंकि लताओं से वेष्टित बड़े वृक्ष पर क्या बालक शीघ्र ही नहीं चढ़ जाता है ? ॥ २० ॥ अथवा 'इन्द्रियविषय-सम्बन्धी प्रीति किस प्राणी के लिये आपत्तियों का स्थान नहीं होती' बुद्धिमानों के कान में यह कहता हुआ ही मानों हाथी पर रखे हुए नगाड़े का शब्द वृद्धि को प्राप्त होता है ॥ २१ ॥ तुम अल्प सुख के कारण विद्याधरों के अधिपति की प्रीति को नष्ट मत करो क्योंकि तुम्हें ऐसी स्त्री तो फिर भी मिल सकती है परन्तु वैसा बलवान् मित्र दूसरा नहीं मिल सकता ॥ २२ ॥ तुम्हारे विवाह को जान कर तुम्हें शीघ्र ही मारने के लिये उठकर खड़े हुए दुर्जेय—शक्तिशाली विद्याधरों को स्वयं अश्वग्रीव ने रोका था सो ठीक ही है क्योंकि महात्माओं की संगति का वही फल है ॥ २३ ॥ प्रीति बनाये रखने के लिये तुम स्वयंप्रभा को अपने मन्त्रियों के द्वारा मेरे साथ उसके समीप पहुंचा दो। अन्य स्त्रियों में सदा निःस्पृह रहनेवाला वह अश्वग्रीव क्या स्वयं ही तुम्हारी प्रिया को तुम्हारे लिये नहीं देदेगा ? ॥२४॥ तदनन्तर इस प्रकार के तेज पूर्ण वचन कहकर जब शत्रु का दूत चुप बैठ रहा तब नारायण द्वारा नेत्र के संकेत से प्रेरित्त बलभद्र-विजय विनय सहित इस प्रकार की वाणी बोले ॥ २५ ॥ जो अर्थ-शास्त्र में बतलाये हुए मार्ग से इष्ट कार्य को सिद्ध करने वाला है, जो दूसरों के द्वारा नहीं बोला जा सकता तथा जो युक्तियों से सबल है ऐसे इस वचन को सभा में कहने के लिये तुम्हारे सिवाय

---

१. दुर्जयं म० । २. संगतफलं म० । ३. सस्फुरं ब० ।

अश्वकण्ठमपहाय कः सतां वल्लभो नयपरश्च कथ्यते ।
तादृशोऽपि खलु वेत्ति न क्रियां लौकिकीं जगति कः समस्तवित् ॥२७
योऽवरिष्ट भुवि कन्यकां नरस्तद्वरः खलु स एव किं भवेत् ।
हेतुरत्र ननु दैवमिष्यते तन्न लङ्घयति कोऽपि शक्तिमान् ॥२८
युक्तिहीनमिति कर्तुमुद्यतस्त्वत्पतिः किमु न साधुना त्वया ।
वारितो मतिमता बुधोऽप्यहो निश्चिनोत्यसदपि प्रभोर्मतम् ॥२९
कस्य वा बहुविधं मनोरमं वस्तु पूर्वसुकृतान्न जायते ।
किं स एव बलिनानुनाथ्यते[1] संमता न हि सतामियं क्रिया ॥३०
युक्तसङ्गमवेक्ष्य दुर्जनः कुप्यति स्वयमकारणं परम् ।
चन्द्रिकां नभसि वीक्ष्य निर्मलां कः परो भषति मण्डलाद्विना ॥३१
यो विवेकरहितो यथेच्छया वर्तते पथि सतामसम्मते ।
निस्त्रपः स खलु दण्ड्यते न कैस्तुङ्गशृङ्गशफवर्जितः पशुः ॥३२
प्रार्थनाधिगतजीवितस्थितिस्ताकुकोऽप्युचितमेव याचते ।
ईदृशं जगति याचनाविधिं वेत्ति सन्निगल एव नापरः ॥३३
श्रीः स्थिता मयि परातिशायिनी दुर्जयोऽहमिति गर्वमुद्वहन् ।
यः परानभिभवत्यकारणं सोऽत्रजीवति कियच्चिरं नृपः ॥३४

---

दूसरा कौन समर्थ हो सकता है ॥ २६ ॥ अश्वग्रीव को छोड़कर दूसरा कौन सज्जनों के लिये प्रिय तथा नीति में तत्पर कहा जाता है ? परन्तु आश्चर्य तो यह है कि वह वैसा होकर भी लोक-सम्बन्धी क्रिया को नहीं जानता है सो ठीक ही है; क्योंकि संसार में सबको जानने वाला कौन है ? ॥ २७ ॥ पृथ्वी पर जो मनुष्य कन्या को वरता है निश्चय से वही उसका पति क्यों होता है ? परमार्थ से इसमें दैव ही कारण माना जाता है । उस दैव को कोई भी शक्तिमान नहीं लाँघता है ॥२८॥ इस प्रकार तुम्हारा स्वामी युक्तिहीन कार्य करने के लिये उद्यत है, तुम साधु तथा बुद्धिमान हो अतः तुमने उसे रोका क्यों नही? आश्चर्य है कि विद्वान् पुरुष भी स्वामी के असत् कार्य का समर्थन करते हैं ॥ २९ ॥ अथवा पूर्वकृत पुण्य से किसके नाना प्रकार की सुन्दर वस्तुएँ नहीं होती ? अर्थात् सभी को होती है, फिर तुम्हारे बलवान् स्वामी के द्वारा उसी त्रिपृष्ट से क्यों बार-बार याचना की जाती है ? यह याचना की क्रिया सत्पुरुषों के लिये इष्ट नहीं है ॥ ३० ॥ योग्य समागम को देखकर दुष्ट पुरुष बिना कारण दूसरे से स्वयं क्रोध करता है सो ठीक ही है क्योंकि आकाश में निर्मल चाँदनी को देखकर कुत्ते के सिवाय दूसरा कौन भौंकता है ? ॥३१॥ जो विवेकहीन मनुष्य सज्जनों के असंमत मार्ग में स्वेच्छानुसार प्रवृत्ति करता है वह निर्लज्ज निश्चय ही ऊँचे सींग तथा खुरों से रहित पशु है और किनके द्वारा वह दण्डित नहीं होता ? अर्थात् सभी के द्वारा होता है ॥३२॥ याचना से प्राप्त हुई वस्तुओं से ही जिसके जीवन की स्थिति है ऐसा याचक भी उचित वस्तु की ही याचना करता है परन्तु संसार में ऐसी याचना की विधि को अश्वग्रीव ही जानता है दूसरा नहीं ॥ ३३ ॥ 'मेरे पास दूसरों को तिरस्कृत करनेवाली लक्ष्मी है तथा मैं दुर्जय हूँ' इस प्रकार के गर्व

---

१. वाच्यते ब० ।

द्वौ सतामभिमतौ नरोत्तमौ जन्म संसदि तयोः प्रशस्यते ।
यो न मुह्यति भये पुरःस्थिते यस्य संपदि मनो न माद्यति ॥३५
साधुरद्द इव भूतिसंगमान्निर्मलो ननु सुवृत्ततां वहन् ।
भीषणो भवति दुर्जनः खरः प्रेतधामनि निखातशूलवत् ॥३६
लोचनोद्‌गतविषानलप्रभास्पर्शदग्धमविधद्रुमश्रियः ।
को जिघृक्षति यथेच्छया फणारत्नसूचिमुरगस्य दुर्मतिः ॥३७
सामजो मदविचेतनोऽपि सन् पुष्करे क्षिपति नाङ्घ्रिमात्मनः ।
क्षेमहीनमदमत्तमानसः[3] किं नु चायति नतं भवत्पतिः ॥३८
क्षीववारणशिरोविदारणे क्रीडनस्थितिपटीयसो हरेः ।
निद्रया पिहि क्षुषोऽपि किं जम्बुकेन परिलुप्यते सटा ॥३९

को धारण करता हुआ जो राजा विना कारण दूसरों का पराभव करता है वह इस संसार में कितनी देर तक जीवित रहता है ॥ ३४ ॥ सत्पुरुषों के लिये दो ही नरोत्तम इष्ट हैं और उन दो का ही जन्म संसार में प्रशंसा को प्राप्त होता है एक तो वह जो कि भय के आगे स्थित होने पर भी मोह को प्राप्त नहीं होता और दूसरा वह जिसका कि मन संपत्ति में गर्वयुक्त नहीं होता ॥ ३५ ॥ साधु पुरुष दर्पण के समान भूमि—संपत्ति के समामम से (पक्ष में भस्म के समागम से) निर्मल होता है तथा सुवृत्तता—सदाचार को (पक्ष में गोल आकृति) को धारण किये रहता परन्तु दुर्जन श्मशान में गड़े हुए शूल के समान भयंकर तथा तीक्ष्ण होता है ॥ ३६ ॥ नेत्रों से निकली हुई विषरूपी अग्नि की प्रभा के स्पर्श से जिसने समीपवर्ती वृक्षों की शोभा को भस्म कर दिया है ऐसे साँप के फन पर स्थित रत्नशलाका को कौन दुर्बुद्धि पुरुष स्वेच्छा से ग्रहण करना चाहता है ? ॥ ३७ ॥ हाथी मद से विचेतन—कृत्य-अकृत्य के विचार से रहित होने पर भी आकाश में अपना पैर नहीं रखता है फिर कल्याणहीन मद—अहंकार से जिसका मन मत्त हो रहा है ऐसा आपका स्वामी भविष्यत् में नीचे आनेवाले अपने पैर को आकाश में क्यों रख रहा है ? भावार्थ—जिस प्रकार लोक में किसी अहंकारी मनुष्य की वृत्ति का वर्णन करते समय कहा जाता है कि अमुक के पैर ज़मीन पर न पड़कर आकाश में पड़ रहे हैं उसी प्रकार यहाँ विजय वलभद्र, अश्वग्रीव की अहंकार वृत्ति का वर्णन करते हुए उसके दूत से कह रहे हैं कि मद की अधिकता से जिसकी चेतना शक्ति—सत्-असत् के विचार की शक्ति तिरोहित हो गई है ऐसा हाथी भी जव आकाश में पैर नहीं रखता तब तुम्हारा स्वामी मद से मत्तहृदय होकर आकाश में पैर क्यों रख रहा है ? और उस दशा में जब कि उसके पैर भविष्यत् में स्वयं ही नीचे आ जाने वाले हैं ॥ ३८ ॥ मदोन्मत्त हाथी का शिर विदीर्ण करने की क्रीड़ा में निपुण सिंह भले ही नींद से नेत्र बंद किये हो उसकी अयाल—गर्दन की सटा क्या शृंगाल के द्वारा विलुप्त की जाती है ? अर्थात् नहीं । भावार्थ—हरि-

१. म० पुस्तके ३७–३८ श्लोकयोः क्रमभेदो वर्तते ।
२. क्षपति व० । ३. पुष्करं करिहस्ताग्रे वाद्यभाण्डमुखे जले ।
व्योम्नि खड्गफले पद्मे तीर्थौषधिविशेषयोः ॥ —इत्यमरः
४. किं न चापयति तं भवत्पतिः म० ।

न्यायहीनमिह यस्य वाञ्छितं खेचरः स इति कथ्यते कथम् ।
जातिमात्रमनिमित्तमुन्नतेः किं प्रयाति गगने न वायसः ॥४०
इत्युदीर्य विरते वचः परं तेजसान्वितमनुत्तरं बले ।
पीठिकामभिमुखं वचोहरः प्रेर्य वाचमिति धीरमाददे ॥४१
तन्न चित्रमिह बुद्धिदुर्विधो नात्मनोनमवगच्छति स्वयम् ।
एतदद्भुतमहो विचेतनो यत्परोक्तमपि नाभिनन्दति ॥४२
क्षीरमेव रसनावशीकृतः पातुमिच्छति विडालशावकः ।
नेक्षते ह्यवधिदुःसहं घनं दण्डपातमवसादनक्षमम् ॥४३
स स्वयं कथमिवात्मपौरुषं [2]ख्यापयत्यनुचितं महात्मनाम् ।
यो न जातुचिदरातिमाहवे विक्षते विधुतखड्गभासुरम् ॥४४

त्रिपृष्ट नारायण, मदोन्मत्त हाथियों का शिर विदारण करनेवाले भयंकर सिंह के साथ भी क्रीड़ा करने में निपुण है—इसने भयंकर सिंह को अनायास ही नष्ट कर दिया है। इस समय यह निद्रा-उपेक्षा मात्र से भले ही नेत्र बंद किये हो तो भी इसकी सटा—इसके बाल क्या शृंगाल के समान कायर अश्वग्रीव खींच सकता है ? अर्थात् नहीं ॥ ३९ ॥ इस जगत् में जिसकी अभिलाषा न्याय से रहित है वह गगनचर—विद्याधर कैसे कहा जा सकता है ? मात्र जाति उन्नति का निमित्त नहीं है क्योंकि आकाश में क्या कौआ भी नहीं चलता है ? भावार्थ—तुम्हारा स्वामी दूसरे की विवाहित स्त्री को चाह रहा है इसलिये उसका यह कार्य न्यायहीन है, इस न्यायहीन कार्य को करता हुआ भी वह अपने आपको विद्याधर—ज्ञानी क्यों मान रहा है ? केवल आकाश में चलने से अपने को विद्याधर मानता है तो वह भी ठीक नहीं है; क्योंकि आकाश में तो कौवा भी चल लेता है ॥४०॥ इस प्रकार तेजपूर्ण, उत्कृष्ट वचन कहकर जब बलभद्र-विजय चुप हो गए तब सिंहासन की ओर अपना मुखकर दूत धीरतापूर्वक निम्न वचन बोला ॥ ४१ ॥ जगत् में वह आश्चर्य की बात नहीं मानी जाती कि बुद्धि का निर्धन—बुद्धिहीन मनुष्य स्वयं आत्महितकारी कार्य को नहीं जानता, किन्तु आश्चर्य तो यह है कि वह मूर्ख दूसरे के द्वारा कहे हुए भी हितकारीकार्य का अभिनन्दन नहीं करता है—हित की बात सुनकर भी प्रसन्न नहीं होता ॥ ४२ ॥ जिह्वा इन्द्रिय के वश हुआ बिलाव का बच्चा मात्र दूध पीना चाहता है परन्तु फल काल में दुःसह और मृत्यु के करने में समर्थ भयंकर दण्डपात की ओर नहीं देखता है ॥ ४३ ॥ वह मनुष्य, महात्माओं के आगे अपने अनुचित पराक्रम का निरूपण स्वयं कैसे कर सकता है जो कि कभी युद्ध में देदीप्यमान तलवार को कम्पित करनेवाले शत्रु को देखता नहीं है। भावार्थ—युद्ध-विजयी पुरुष ही अपने पौरुष की प्रशंसा कर सकता है, इसके विपरीत जिसने आज तक युद्ध में चमकती हुई तलवार के चलानेवाले शत्रु को देखा ही नहीं वह कैसे स्वयं अपनी गौरव गाथा को प्रकट कर सकता है ? वह भी अन्यत्र नहीं किन्तु रणविजयी महात्माओं के आगे ॥ ४४ ॥ अपनी स्त्रियों के अन्तःपुर में रण की कथा

१. विविनक्ति न बुद्धिदुर्विधः स्वयमेव स्वहितं पृथग्जनः ।
यदुदीरितमप्यदः परैर्न विजानाति तदद्भुतं महत् ॥३९॥ —शिशुपालवध सर्ग १६.

२. स्मापयत्यनुचितं म० ।

अन्यथा निजवधूजनालये कथ्यते रणकथा यथेच्छया।
अन्यथैव वरवीरवैरिणां स्थीयते ननु पुरो रणाजिरे ॥४५
किं वचोऽनुसदृशः पराक्रमः शक्यते महति कर्तुमाहवे।
गर्जति श्रुतिभयंकरं यथा किं तथा जलधरः प्रवर्षति ॥४६
कस्य वा भवति कः सखा रणे क्षीववारणघटाभिराकुले।
दृश्यते जगति सर्वसंगतं प्राणसंगतमथैकमद्भुतम् ॥४७
स्तब्धमुत्खनति किं न मूलतः पादपं तटरुहं नदीरयः।
वेतसः प्रणमनाद्विवर्धते चाटुरेव कुरुते हि जीवितम् ॥४८
भूभृतामुपरि येन शात्रवः स्थापितः सुहृदपि स्वतेजसा।
साधुतापदमधिष्ठितावुभावुत्तमः खलु न तादृशः परः ॥४९
यस्य चापरवशङ्कया रिपुस्त्रस्तधीः किमधुनापि मुह्यति।
निष्ठुरं ध्वनति नूतने घने नो वने हरिणशावकैः समम् ॥५०

---

इच्छानुसार अन्य प्रकार की कही जाती है और युद्ध के मैदान में उत्कृष्ट वीर शत्रुओं के सामने सचमुच ही दूसरे प्रकार से खड़ा हुआ जाता है। भावार्थ—अपनी स्त्रियों के सामने रणकौशल की चर्चा करना सरल है पर रणाङ्गण में शत्रुओं के सामने खड़ा रहना सरल नहीं है ॥ ४५ ॥ क्या महा-युद्ध में अपने वचनों के अनुरूप पराक्रम किया जा सकता है ? अर्थात् नहीं किया जा सकता क्योंकि मेघ जिस प्रकार कानों में भय उत्पन्न करनेवाली गर्जना करता है उसी प्रकार क्या वह वरसता है ? अर्थात् नहीं वरसता ॥४६॥ मदोन्मत्त हाथियों की घटाओं से व्याप्त युद्ध में कौन किसका मित्र होता है ? अर्थात् कोई किसी का नहीं, सो ठीक ही है; क्योंकि संसार में सबकी संगति देखी जाती है परन्तु उसमें एक प्राणों की संगति आश्चर्यकारक होती है। भावार्थ—युद्ध में सब अपनी प्राण-रक्षा में व्यग्र रहते हैं कोई किसी का साथी नहीं होता है ॥ ४७ ॥ क्या न झुकनेवाले तटवृक्ष को नदी का वेग जड़ से नहीं उखाड़ देता है ? अवश्य उखाड़ देता है। इसके विपरीत वेंत झुक जाने से वृद्धि को प्राप्त होता है, सो ठीक ही है; क्योंकि चाटुकारी–चापलूसी ही जीवन को सुरक्षित रखती है ॥ ४८ ॥ जिसने अपने तेज से राजाओं के ऊपर शत्रु और मित्र दोनों को स्थापित किया है तथा दोनों को साधुता के पद पर अधिष्ठित किया है उस चक्रवर्ती के समान सचमुच ही कोई दूसरा नहीं है ॥४९॥ वन में नूतन मेघ के कठोर गर्जना करने पर जिसने धनुष के शब्द की आशङ्का से भयभीत वुद्धिवाला शत्रु क्या इस समय भी हरिण के वच्चों के साथ मूछित नहीं होता है ? अर्थात् अवश्य होता है ॥५०॥ डाभ की अनी से खण्डित अङ्गुलियों से झरते हुए रुधिररूपी महावर से जिनके पैर सुशोभित हैं, जिनके नेत्र आँसुओं से परिपूर्ण हैं, जो भयाकुल–भय से आकुल है (पक्ष में भा शब्द के तृतीयान्त प्रयोग में कान्ति से युक्त हैं) और जिनका वायाँ हाथ पति के हाथ के द्वारा पकड़ा गया है ऐसी उसकी शत्रु-स्त्रियाँ दावानल के चारों ओर लड़खड़ाते पैरों से घूमती हैं और उससे ऐसी जान पड़ती हैं मानो विधाता के द्वारा इस समय वन में उनका विवाह फिर से किया जा रहा हो। भावार्थ—विवाह के समय स्त्रियों के पैरों में महावर लगाया जाता है, यज्ञकुण्ड के धूप से उनकी आँखों में

---

१. म० पुस्तके ४५-५६ श्लोकयोः क्रमभेदो विद्यते।

दर्भसूचिदलिताङ्गुलिक्षरद्रक्तयावकविराजिताङ्घ्रयः ।
बाष्पपूर्णनयना भयाकुला भर्तृहस्तधृतवामपाणयः ॥५१
संचरन्ति परितो दवानलं तस्य शत्रुवनिताः स्खलत्पदम् ।
वेधसा पुनरपि प्रवर्तितोद्वाहसंपद इवाधुना वने ॥५२ [ युग्मम् ]
रूढवंशगहनान्धकारितं भग्नशालवलयं समन्ततः ।
वन्यनागपरिभग्नतोरणं स्तम्भदन्तुरितगोपुराजिरम् ॥५३
अंशुकायितफणीन्द्रकञ्चुकच्छेदभासुरितशालभञ्जिकम् ।
सिंहशावकनखाङ्कुशाहतिक्षुण्णचित्रगजराजमस्तकम् ॥५४
कुट्टिमेषु सलिलाभिशङ्कयोदन्यता मृगगणेन मर्दितम् ।
वानरैः करतलैरशङ्कितं वाद्यमानपरिभिन्नपुष्करम् ॥५५
यौवनोद्धतपुलिन्दसुन्दरीसेवितैकशयनीयवेदिकम् ।
पञ्जरच्युतशुकैः ससारिकैः पठ्यमाननरनाथमङ्गलम् ॥५६
तस्य शत्रुभवनं विलोकयन्नीदृशं पथिकपेटको वने ।
त्रस्तचित्तमितरेतरं भयादप्रतीक्ष्य सहसातिगच्छति ॥५७ [ कुलकम् ]
काञ्चनप्रधिविनिर्गतानलज्वालया जटिलिताष्टदिङ्मुखम् ।
गुह्यकैर्विहितरक्षमक्षयं वज्रतुम्बमिनबिम्बभासुरम् ॥५८

---

आँसू आ जाते हैं, उस समय उनकी कान्ति ही निराली होती है, कन्यादान के रूप में पति उनके बाएँ हाथ को ग्रहण करता है और लज्जावश लड़खड़ाते पैरों से वे अग्निकुण्ड की प्रदक्षिणा देती हैं। ठीक यही दशा भय से भागकर वन में गई शत्रुस्त्रियों की होती है क्योंकि डाभ की अनी से पैरों की अँगुलियाँ खण्डित हो जाने के कारण उनसे महावर के समान लाल-लाल खून निकलने लगता है, दुःख के आँसुओं से उनके नेत्र भरे रहते हैं, वे शत्रु के आने के भय से घबड़ाई रहती हैं, सहयोग के नाते पति अपने हाथ से उनका बायाँ हाथ पकड़ कर उन्हें चलाते हैं तथा इसी दशा में वे दावानल के चारों ओर चक्कर लगाती हैं। इससे ऐसा जान पड़ता है कि विधाता ने फिर से उनका विवाह रचा हो ॥ ५१–५२ ॥ उत्पन्न हुए बाँसों के वन से जो अन्धकार युक्त हो रहा है, जिसके कोट का घेरा चारों ओर से खण्डित हो गया है, जिसके तोरण जङ्गली हाथियों के द्वारा चकनाचूर कर दिये गये हैं, जिसके गोपुर—प्रधान द्वार का आँगन खम्भों से ऊँचा-नीचा हो रहा है, जिसकी पुतलियाँ वस्त्र के समान आचरण करनेवाली साँप की कांचलियों के टुकड़ों से सुशोभित हैं, जिसमें चित्रलिखित बड़े-बड़े हाथियों के मस्तक सिंह शिशुओं के नख रूपी अङ्कुशों के प्रहार से खुद गये हैं, जो मणिमय फर्सों में पानी की आशङ्का से प्यासे मृग-समूह के द्वारा मर्दित हो रहा है, जहाँ पड़े हुए फूटे मृदङ्गों को वानर निर्भय होकर अपने हाथों से बजाते हैं, जिसके सोने के चबूतरों पर यौवन से मदमाती भिल्लिनियाँ शयन करती हैं, और जिसमें मैनाओं के साथ पिंजड़ों से छोड़े गये तोताओं के द्वारा राजा का मङ्गलगान पढ़ा जा रहा है ऐसे उसके शत्रु-भवन को देखता हुआ पथिकों का समूह वन में इतना भयभीत चित्त हो जाता है कि वह भय के कारण परस्पर किसी की प्रतीक्षा किये बिना ही जल्दी से उसे लाँघ कर आगे निकल जाता है ॥५३–५७॥ जिसकी सुवर्णमय प्रधि—नेमि—चक्रधारा से निकली हुई अग्नि की ज्वालाओं से आठों दिशाएँ

उन्नतं दशशतारसंयुतं साविताखिलनरेन्द्रखेचरम् ।
तस्य चक्रमरिचक्रमर्दनं किं न वेत्सि पुरुपुण्यसंपदः ॥५९ [ युग्मम् ]
व्याहरन्तमिति दूतमुद्धतं तं निवार्य पुरुषोत्तमः स्वयम् ।
नोऽपि निकषो रणादृते नान्य इत्यमुचदाजिनिश्चयः[1] ॥६०
तस्य सान्नहनिकोऽथ वारिजः शाङ्खिकेन नदति स्म पूरितः ।
आज्ञया प्रतिनिनादिताखिलक्ष्माभृदीशकटकोरुगह्वरः ॥६१
केकिनां जलभरानताम्बुदध्वानशङ्किमनसां सुखावहः ।
व्यानशे समरपुष्करध्वनिर्दिङ्मुखानि सुभटान्प्रबोधयन् ॥६२
सर्वतो जयजयेति सैनिकास्तद्ध्वनिं समभिनन्द्य वन्दिभिः ।
स्तूयमाननिजनामकीर्तयः प्रारभन्त रभसेन दंशितुम् ॥६३
गच्छति प्रधनसम्मदोदयात्स्फीततां वपुषि चेतसा समम् ।
कश्चिदात्मकवचे न सम्भमौ तानितेऽपि मुहुरात्मकिङ्करैः ॥६४
लोहजालमलिनीलमुद्वहन् लालयन्नसिलतां स्फुरत्प्रभाम् ।
कश्चिदाप समतां तडिद्वतो भूगतस्य नववारिवाहिनः ॥६५
वारणे कलकलाकुलीकृते क्षीवतां द्विगुणमुद्वहत्यपि ।
शारिमाशु नयविन्न्यवेशयत्संभ्रमेऽपि कुशलो न मुह्यति ॥६६

व्याप्त हो रही हैं, यक्ष जिसकी रक्षा करते हैं, जो अविनाशी हैं, जिसका तुम्ब—अरों का आधार है, जो सूर्यविम्ब के समान देदीप्यमान है, ऊँचा है, एक हजार अरों से युक्त है, जिसने समस्त राजाओं और विद्याधरों को वश में कर लिया है तथा जो शत्रुसमूह का मर्दन करनेवाला है ऐसा उस विशाल पुण्यशाली का चक्ररत्न है, क्या तुम नहीं जानते ? ॥ ५८–५९ ॥ इस प्रकार कहते हुए उस उदण्ड दूत को युद्ध का निश्चय करनेवाले नारायण ने स्वयं रोककर यह कहते हुए विदा किया कि उसको और हमारे वीच युद्ध के सिवाय दूसरी कसौटी नहीं है ॥ ६० ॥ तदनन्तर उसकी आज्ञा से शङ्खाधिकारी के द्वारा फूँका हुआ युद्धसूचक शङ्ख शब्द करने लगा । उस शङ्ख के शब्द ने समस्त राजाओं के कटकरूपी विशालगर्तों को अपनी प्रतिध्वनि से गुञ्जित कर दिया था ॥ ६१ ॥ जल के भार से विनत मेघ गर्जना की शङ्का करनेवाले मनों से युक्त मयूरों को सुख पहुँचाने वाला रणभेरी का शब्द सुभटों को जागृत करता हुआ दिशाओं में व्याप्त हो गया ॥ ६२ ॥ रणभेरी के शब्द का अभिनन्दन करते हुए जो सब ओर 'जय जय' इस प्रकार का शब्द कर रहे थे तथा वन्दीजन जिनके नाम और सुयश की स्तुति कर रहे थे ऐसे सैनिक लोग वेग से कवच धारण करने के लिये तत्पर हो गये ॥ ६३ ॥ किसी सुभट का शरीर उसके चित्त के साथ युद्ध-सम्बन्धी हर्ष का उदय होने से इतना अधिक विस्तृत हो गया था कि अपने किङ्करों के द्वारा वार-वार ताने गये भी अपने कवच में वह नहीं समा सका था ॥ ६४ ॥ भ्रमर के समान काले लोह के कवच को धारण करनेवाला कोई सैनिक, चमकती हुई तलवार को चलाता हुआ विजली से सहित पृथिवी पर स्थित नवीन मेघ की समानता को प्राप्त हो रहा था ॥ ६५ ॥ कल-कल शब्द से क्षोभ

१. इत्यवदाजि निश्चयः व० ।

आवभौ गुणविनम्रमुन्नतं भङ्गवर्जितमनिन्द्यवंशजम् ।
कश्चिदेत्य धनुरात्मनः समं न श्रिये किमनुरूपसंगमः ॥६७
सत्वरं जवमितानधिष्ठिता वर्मिता हरिणरंहसो हरीन् ।
प्रासभासुरकरा निषादिनो मेनिरे सफलमात्मदौर्हृदम् ॥६८
युक्तयुग्यतुरगाः सकेतनाः स्यन्दना विधृतचित्रहेतयः ।
धूर्गतैः कवचितैस्तु निन्यिरे स्वामिवासभवनाजिरं प्रति ॥६९
आत्तचित्रकवचा यशोधना बिभ्रतोऽभिमतमस्त्रमात्मनः ।
भूभृतामभिमुखं त्वरावतां तस्थुराहवरसोद्धता भटाः ॥७०[1]
अङ्गरागसुमनोऽम्बरादिभिः पूर्वमेव निजसेवकान्नृपाः ।
आत्महस्तकमलैरपूजयंस्तद्धि मारयति तान्न चापरम् ॥७१
निर्ययुर्बहलगैरिकारुणा संध्ययान्वितघनानुकारिणः ।
दन्तिनो धृतवधावधक्रियैर्वीरयोधपुरुषैरधिष्ठिताः ॥७२
बद्धचारुकवचैर्महाभटैर्वेष्टितः प्रहतसामरानकः ।
आरुरोह करिणं प्रजापतिः कल्पितं सपदि सर्वमङ्गलम् ॥७३

---

को प्राप्त हुआ हाथी यद्यपि दुगुनी उन्मत्तता को धारण कर रहा था तो भी नीतिज्ञ महावत ने शीघ्र ही उस पर पलान रख दिया सो ठीक ही है क्योंकि कुशल मनुष्य क्षोभ के समय भी मूढ नहीं होता है ॥ ६६ ॥ कोई योद्धा गुण विनम्र—डोरी से झुके हुए (पक्ष में दया-दाक्षिण्यादि गुणों से नम्रीभूत) उन्नत—ऊँचे (पक्ष में उदाराशय, भङ्गवर्जित—विनाश से रहित (पक्ष में पराजय से दूर तथा अनिन्द्यवंशज—उत्तम वाँस से उत्पन्न (पक्ष में उच्चकुलीन, अपने समान धनुष को प्राप्त कर सुशोभित होने लगा सो ठीक ही है क्योंकि समान का संयोग क्या लक्ष्मी के लिये नहीं होता ? अर्थात् अवश्य होता है ॥ ६७ ॥ जो शीघ्रता से युक्त वेग को प्राप्त तथा हरिणों के समान वेगवाले घोड़ों पर वैठे थे, कवच धारण किये हुए थे, तथा जिनके हाथ भालों से देदीप्यमान थे ऐसे घुड़सवार अपने मनोरथ को सफल मानने लगे ॥ ६८ ॥ जिनमें जुएँ को धारण करनेवाले अच्छे घोड़े जुते हुए थे, जो पताकाओं से संयुक्त थे तथा जिनमें नाना प्रकार के शस्त्र भरे हुए थे ऐसे रथ, कवचों से युक्त सारथियों के द्वारा अपने स्वामियों के निवासगृह के आँगन की ओर ले जाने लगे ॥ ६९ ॥ जिन्होंने नाना प्रकार के कवच पहिन रक्खे थे, यश ही जिनका धन था, जो अपने इष्ट शस्त्र को धारण किये हुए थे तथा जो युद्ध के रस से उदण्ड हो रहे थे ऐसे योद्धा शीघ्रता करनेवाले राजाओं के सम्मुख खड़े हो गये ॥ ७० ॥ राजाओं ने पहले ही अपने सेवकों को अपने करकमलों द्वारा अङ्गराग, पुष्प तथा वस्त्र आदि से सम्मानित किया था सो ठीक ही है क्योंकि वह सम्मान ही उन्हें मरवाता है अर्थात् प्राण न्यौछावर करने के लिये तैयार करता है अन्य कुछ नहीं ॥ ७१ ॥ जो अत्यधिक गेरू से लाल होने के कारण सन्ध्या से युक्त मेघों का अनुकरण कर रहे थे तथा जिन पर मारामार मचानेवाले वीर योद्धा पुरुष वैठे थे ऐसे हाथी वाहर निकले ॥ ७२॥ जो सुन्दर कवचों से युक्त वड़े-वड़े योद्धाओं से घिरे हुए थे तथा जिनके आगे युद्ध का नगाड़ा वज रहा था

---

१. म पुस्तके ७०-७१ श्लोकयोः क्रमभेदो वर्तते ।

खेचरैः कवचितैरुदायुधैरन्वितो धृततनुत्रभासुरः।
सार्वभौममधिरुह्य निर्ययावग्रतः शिखिजटी मदच्युतम् ॥७४
दानिनं विपुलवंशमूर्जितं शिक्षया पटुमभीरुमुन्नतम्।
अर्ककीर्तिरिभमात्मनः समं दंशितो व्यलगदाजिलम्पटः ॥७५
वज्रसारमिदमेव मद्वपुर्दंशनेन किमिति प्रतिक्षणम्।
वर्म नीतमपि सत्पुरोधसा निर्भयेन विजयेन नाददे ॥७६
कुन्दवीध्रतनुरञ्जनत्विषं कालमेघमिभमुन्मदं बलः।
राजति स्म नितरामधिष्ठितः कालमेघमिव पूर्णचन्द्रमाः ॥७७
रक्षितुर्भुवनमण्डलस्य मे रक्षणे सति कथं नु पौरुषम्।
इत्यभीररभिमानगौरवान्नामुचत्कवचमादिकेशवः ॥७८
शारदाम्बरसमद्युतिर्महावारणं हिमगिरिं हिमत्विषम्।
अध्यतिष्ठदुरगारिकेतनो राजताद्रिमिव नीलनीरदः ॥७९
तं परीत्य सकलाः समन्ततो देवता, विधृतचित्रहेतयः।
तस्थुरम्बरतले परंतपं प्रातरर्कमिव दीप्तिसंपदः ॥८०

---

ऐसे राजा प्रजापति, शीघ्र ही तैयार किये गये सर्वमङ्गलमय हाथी पर सवार हुए ॥ ७३ ॥ जो कवच से युक्त तथा शस्त्रों को धारण करनेवाले विद्याधरों से अनुगत था, और धारण किये हुए कवच से देदीप्यमान था ऐसा ज्वलनटी सार्वभौम नामक मदस्रावी हाथी पर सवार हो सबसे आगे निकला ॥ ७४ ॥ युद्ध का अभिलाषी अर्ककीर्ति कवच से युक्त हो अपने ही समान हाथी पर अधिष्ठित हुआ। क्योंकि जिस प्रकार अर्ककीर्ति दानी त्याग करने वाला था उसी प्रकार हाथी दानी-मद से युक्त था, जिस प्रकार अर्ककीर्ति विपुलवंश—उत्कृष्ट कुल सहित था उसी प्रकार वह हाथी भी विपुलवंश-पीठ की लम्बी-चौड़ी हड्डी से युक्त था, जिस प्रकार अर्ककीर्ति अजित बलशाली था उसी प्रकार वह हाथी भी अजित बलशाली था, जिस प्रकार अर्ककीर्ति शिक्षा से समर्थ, भयरहित और उन्नत-उदार था उसी प्रकार वह हाथी भी शिक्षा से समर्थ, भयरहित और ऊँचा था ॥७५॥ मेरा यह शरीर ही वज्र का सार है इसलिये प्रत्येक समय कवच धारण करने से क्या प्रयोजन है? यह कह कर निर्भय विजय ने पुरोहित के द्वारा दिये हुए भी उत्तम कवच को ग्रहण नहीं किया ॥७६॥ जिसका शरीर कुन्द के फूल के समान शुक्ल था, ऐसा बलभद्र विजय, अञ्जन के समान कान्तिवाले कालमेघ नामक मत्त हाथी पर बैठा हुआ, कृष्ण मेघ पर आरूढ़ पूर्ण चन्द्रमा के समान अत्यधिक सुशोभित हो रहा था ॥७७॥ भुवन-मण्डल का रक्षक होने पर भी मेरी रक्षा के लिये यदि कोई वस्तु अपेक्षित है तो इसमें मेरा पौरुष क्या हुआ? इस प्रकार निर्भय रहनेवाले प्रथम नारायण त्रिपृष्ठ ने अभिमान के गौरव से कवच को धारण नहीं किया था ॥७८॥ शरद्-ऋतु के आकाश के समान कान्तिवाला त्रिपृष्ठ, वर्फ के समान कान्तिवाले हिमगिरि नामक महागज पर इस प्रकार आरूढ़ हुआ जिस प्रकार कि रजतगिरि पर श्यामल मेघ आरूढ़ होता है ॥७९॥ जिस प्रकार प्रातःकाल के सूर्य को घेर कर आकाश में उसकी

---

१. भवनमण्डलस्य म० । २. दामुचत् म० ।

उच्चचाल बलमाज्ञया ततस्तस्य केतनविचुम्बिताम्बुदम्[1] ।
प्रत्यनीकरणतूर्यनिःस्वनैराहवार्थमिव शब्दितं तदा ॥८१
प्रेषिता प्रतिबलं निवापितुं विष्णुना प्रथममेव देवता ।
प्राञ्जलिः प्रतिनिवृत्य तत्क्षणादित्युवाच विदितावलोकिनी[3] ॥८२

## वसन्ततिलकम्

तेनाथ कल्पितसमस्तबलेन वेगादभ्युत्थितं बलवता हयकन्धरेण ।
अङ्गीकृतप्रतिभटैः खचराधिनाथैरामुक्तरत्नकवचैः सह निर्विशङ्कम् ॥८३

## इन्द्रवज्रा

छिन्नाः समस्ता भवतो महिम्ना प्रागेव विद्याः खचरेश्वराणाम् ।
तान् लूनपक्षानिव पक्षिराजान्को वा न गृह्णाति रणे मनुष्यः ॥८४

## मालभारिणी

उपकर्णमरातिसैन्यवार्ता विररामेत्यभिधाय तस्य विद्या ।
स्वकरद्वितयेन पुष्पवृष्टिं विकिरन्ती शिरसि भ्रमन्मदालिम् ॥८५

## पृथ्वी

अमोघमुखमुन्नतं मुशलमद्भुतं चन्द्रिकां गदां च युधि विद्विषां भयविधायिनीं देवता ।
हलेन सह बिभ्रताऽभजत भूरिदिव्यश्रियं जयाय विजयं स्वयं तमपराजितेनार्जितम्[4] ॥८६

---

किरणरूपी संपदाएँ स्थित होती हैं उसी प्रकार नाना तरह के शस्त्रों को धारण करनेवाली समस्त विद्यादेवियाँ सब ओर से उस तेजस्वी को घेर कर आकाश में स्थित हो गईं ॥८०॥ तदनन्तर त्रिपृष्ठ की आज्ञा से, पताकाओं के द्वारा मेघ का चुम्बन करनेवाली उस सेना ने प्रयाण किया। उस समय वह सेना ऐसी जान पड़ती थी मानों शत्रु की रणभेरियों के शब्दों ने उसे युद्ध के लिये बुलाया ही था ॥८१॥ शत्रु की सेना को देखने के लिये विष्णु ने पहले ही जिस देवता को भेजा था वह उसी क्षण सबको देखकर लौटी और हाथ जोड़कर इस प्रकार कहने लगी ॥८२॥ समस्त सेना को तैयार करनेवाला वह बलवान् अश्वग्रीव, प्रतियोद्धाओं को स्वीकृत करनेवाले रत्नमय कवचों से युक्त विद्याधर राजाओं के साथ निःशङ्क हो बड़े वेग से उठकर खड़ा हुआ है ॥८३॥ आपकी महिमा से विद्याधर राजाओं की समस्त विद्याएं पहले ही नष्ट हो गई हैं अतः पंख कटे गरुड़ों के समान उन्हें युद्ध में कौन मनुष्य नहीं पकड़ लेगा ? ॥८४॥ इस प्रकार कानों के समीप शत्रुसेना का समाचार कह कर वह विद्या चुप हो रही। समाचार कहते समय वह विद्या अपने दोनों हाथों से नारायण के शिर पर मँडराती हुई भ्रमरावली से युक्त पुष्पवृष्टि छोड़ रही थी ॥८५॥ वह विद्या देवता, अत्यधिक दिव्य लक्ष्मी को धारण करनेवाले हल रत्न के साथ अमोघमुख नामक उन्नत तथा आश्चर्य कारक मुसलरत्न, चन्द्रिका नामकी रत्नावली, और युद्ध में शत्रुओं को भय

---

१. विचुम्बितावुरम् म० । २. प्रतिनियाचितुं तदा म० । ३. विदितावलोकनी म० । ४. नार्जितम् म० ।

शार्दूलविक्रीडितम्

आमन्द्रध्वनिपाञ्चजन्यममलं शङ्खं गदा कौमुदी दिव्यामोघमुखी च शक्तिरनघं शार्ङ्गं धनुर्नन्दकः ।
खड्गः कौस्तुभरत्नमंशुजटिलं यक्षाधिपै रक्षितैरेभिः श्रीजयसम्पदां पदमभूदग्रेसरैरच्युतः ॥८७

इत्यसगकृते श्रीवर्धमानचरिते दिव्यायुधागमनो नाम अष्टमः सर्गः ।

•

## नवमः सर्गः

### उपजातिः

अथैक्षत क्ष्मारजसा परीतां चक्रीवदङ्गेरुहधूसरेण ।
पताकिनीमश्वगलस्य विष्णुः स्वतेजसा तां मलिनीकृतां वा ॥१
गजा ः पटहाः प्रणदुर्बलद्वयस्यापि जिहेषुरश्वाः ।
निवृत्य यातेत्यभिधाय भीतान्वीरान्[1]रणायेव तदाह्वयन्तः ॥२

उत्पन्न करने वाली गदा लेकर अपराजित मन्त्र से अजेय विजय की, जयप्राप्ति के लिये स्वयं सेवा करने लगी । भावार्थ—विद्या देवता ने विजय के लिये उपर्युक्त चार रत्न भेंट किये ॥८६॥ गम्भीर शब्द से युक्त पाञ्चजन्य नाम का निर्मल शङ्ख, कौमुदी नाम की गदा, अमोघमुखी नाम की दिव्य शक्ति, शार्ङ्गनामका निर्दोष धनुष, नन्दक नाम का खड्ग तथा किरणों से व्याप्त कौस्तुभमणि, यक्षराज के द्वारा रक्षित और आगे आगे चलनेवाले इन रत्नों से नारायण त्रिपृष्ठ लक्ष्मी तथा विजय रूप सम्पदाओं का आश्रय हुआ था ॥८७॥

इस प्रकार असग कविकृत श्री वर्द्धमानचरित में दिव्य शस्त्रों की प्राप्ति का
वर्णन करने वाला आठवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ॥

•

## नौवां सर्ग

अथानन्तर विष्णु-त्रिपृष्ट नारायण ने गधे के रोमों के समान मटमैली पृथिवी की धूलि से घिरी हुई अश्वग्रीव की उस सेना को ऐसा देखा जैसे वह अपने तेज के द्वारा ही मलिन कर दी गई हो ॥१॥ उस समय दोनों सेनाओं के हाथी गरज रहे थे, नगाड़े जोरदार शब्द कर रहे थे और घोड़े हिनहिना रहे थे उससे ऐसा जान पड़ता था 'मानों लौटकर चले जाओ' यह कह कर जो वीर भयभीत हो गये थे उन्हें वे

१. वीरान् म० ।

खुराभिघातप्रभवो हयानां पांसुर्नवाम्भोधरजालसान्द्रः ।
अग्रेऽभवत्तद्बलयोर्महीयान्निवारयन्युद्धमिव स्वधाम्ना ॥३
मौर्वीनिनादानितरेतराणां वित्रासितेभाश्वविभीतपत्तीन् ।
आकर्ण्य हृष्टाङ्गरुहैर्विदध्रे योधैः परो वीररसानुरागः ॥४
पत्तिं पदातिस्तुरगं तुरङ्गो रथं रथस्थो द्विरदं मदेभः ।
अवाप कोपेन विनापि हन्तुं सेवामतो नेच्छति पापभीरुः ॥५
रजोवितानैर्नवकाशशुभ्रैः शुभ्रीकृताः श्मश्रुशिरोरुहेषु ।
मृत्योरिदं योग्यमितीव मत्वा वृद्धत्वमीयुर्युधिनो युवानः ॥६
धनुर्विमुक्ता निशिताश्च वाणा दूरस्थितानामपि वर्मितेषु ।
अङ्गेषु तस्थुर्न महीतले वा गुणच्युतः को लभते प्रतिष्ठाम् ॥७
अन्योऽन्यमाहूय विनापि वैरं भटा भटाञ्जघ्नुरुदारसत्त्वाः ।
स्वामिप्रसादस्य विनिःक्रयाय प्राणव्ययं वाञ्छति को न धीरः ॥८
अनन्तरङ्गः स्वनृपस्य कश्चिद्ददाह चित्तं निजवल्लभानाम् ।
अग्रेसरत्वं प्रतिपद्य धावन्नरातिशस्त्रैरवदारितोऽपि ॥९
छिन्नोऽपि जङ्घाद्वितये परेण खड्गप्रहारैर्न पपात शूरः ।
अखण्डितं चापमिवात्मसत्त्वमालम्ब्य तस्थौ घनवंशजातम् ॥१०

युद्ध के लिये बुला ही रहे थे ॥२॥ घोड़ों के खुरों के प्रहार से उत्पन्न तथा नवीन मेघसमूह के समान सान्द्र जो बहुत भारी धूलि उन दोनों सेनाओं के आगे विद्यमान थी वह ऐसी जान पड़ती थी मानों अपने तेज से युद्ध को रोक ही रही हो ॥३॥ हाथी घोड़े और कायर सैनिकों को भयभीत कर देनेवाले परस्पर की प्रत्यञ्चाओं के शब्दों को सुनकर जिनके रोमाञ्च खड़े हो गये थे ऐसे योद्धाओं ने वीररस के बहुत भारी अनुराग को धारण किया था ॥४॥ उस समय पैदल सैनिक पैदल सैनिक को, घोड़ा घोड़े को, रथ पर बैठा हुआ रथ को और मदोन्मत्त हाथी हाथी को मारने के लिये क्रोध के विना ही उसके सन्मुख पहुँच गया था सो ठीक ही है क्योंकि इसीलिये पाप से डरनेवाला मनुष्य ऐसी सेवा की इच्छा नहीं करता है ॥५॥ काश के नवीन फूल के समान सफेद धूलि के समूह से मूंछों और शिर के केशों में शुक्लता को प्राप्त हुए तरुण योधा उस समय ऐसे जान पड़ते थे मानों 'यह अवस्था मृत्यु के योग्य है' यह मानकर ही वृद्धावस्था को प्राप्त हो गये थे ॥६॥ धनुषों से छूटे पैने वाण, दूर खड़े हुए भी सैनिकों के कवचयुक्त शरीरों पर स्थित नहीं हो सके सो ठीक ही ही है क्योंकि गुणों—डोरी (पक्ष में शूर वीरता आदि गुणों) से छूटा हुआ कौन पुरुष पृथिवीतल में प्रतिष्ठा को प्राप्त होता है ? अर्थात् कोई नहीं ॥७॥ महापराक्रमी योद्धा, वैर के विना ही परस्पर एक-दूसरे को बुलाकर मारने लगे सो ठीक ही है क्योंकि स्वामी के प्रसाद का बदला चुकाने के लिये कौन धीर मनुष्य प्राण त्याग की इच्छा नहीं करता है ? ॥८॥ आगे आगे दौड़ने वाला कोई योद्धा यद्यपि शत्रु के शस्त्रों से विदीर्ण हो गया था तो भी वह अपने राजा का अन्तरङ्ग—प्रमुख प्रीतिपात्र नहीं बन सका इसलिये वह अपनी स्त्रियों के हृदय को जला रहा था—दुःखी कर रहा था ॥९॥ कोई एक शूर-वीर, शत्रु द्वारा तलवार के प्रहारों से दोनों जङ्घाओं में घायल होने पर भी नीचे नहीं

१. निशिताः पृषत्काः म० ।

आकर्णमाकृष्य धनुर्निशातो योधेन वाणो घनमुष्टिमुक्तः ।
विभिद्य वर्मापि भटं जघान न साधयेत्किं खलु सुप्रयुक्तः ॥११
यावन्निषादी मदवारणस्य मुखच्छदं[1] नाक्षिपति क्षणेन ।
तावत्पृषत्कैः प्रतिदन्ति[2] योधस्तमेक[3]पार्तैर्नितरामसीव्यत्[4] ॥१२
मदानिलाय प्रतिसामजस्य क्रुध्यन्करेण स्वयमेव नागः ।
अपास्य वक्त्रावरणं प्रयातः प्रोल्लङ्घ्य यन्तारमपि प्रचण्डः ॥१३
[5]कुम्भेषु मग्नैर्निजवर्हवर्ज्यैं विरेजिरे शङ्कुचयैरिभेन्द्राः ।
आरावहीनैः शिखिनां समूहैरारूढकूटा इव गण्डशैलाः ॥१४
श्वेतातपत्राणि नरेश्वराणां नामाक्षराङ्कैर्विशिखैरनेकैः ।
योधप्रधाना लुलुवुः परे स्वं शिक्षाविशेषं युधि दर्शयन्तः ॥१५
धृत्वा चिरं युद्धधुरां मृतानां तेजस्विनां क्षत्रियपुङ्गवानाम् ।
अश्रावयन्नामकुलं च नग्ना व्यावृत्य शूरैरवलोकितानाम् ॥१६
खड्गप्रहारैर्दलितादिभानां कुम्भस्थलादुच्छलितैः समन्तात् ।
मुक्ताफलौघैर्निचिता दिवापि ताराङ्कितेवाभवदम्बरश्रीः ॥१७

---

गिरा था वह धनवंशजात—सुदृढ़ बाँस से उत्पन्न (पक्ष में उत्कृष्ट कुल में उत्पन्न) अखण्डित धनुष के समान आत्मधैर्य का आलम्बन लेकर खड़ा रहा ॥१०॥ कान तक धनुष को खींचकर योद्धा द्वारा सुदृढ़ मुट्ठी से छोड़े हुए वाण ने कवच को भी भेदकर सुभट को मार डाला सो ठीक ही है क्योंकि जिसका प्रयोग अच्छी तरह किया गया है वह निश्चय से क्या नहीं सिद्ध करता ? अर्थात् सभी कुछ सिद्ध करता है ॥११॥ कोई सवार जब तक मदमाते हाथी के मुख के परदे को दूर नहीं कर पाता है कि तब तक सामने खड़े प्रतिद्वन्द्वी हाथी के योद्धा ने एक साथ छोड़े हुए वाणों से उसे अत्यन्त सी दिया । भावार्थ—शत्रु ने ऐसे वाण चलाये कि वह परदा मुख के साथ एकदम संलग्न हो गया ॥१२॥ विरोधी हाथी के मद से सुवासित वायु के प्रति क्रोध करता हुआ कोई अत्यन्त तीव्र क्रोधी हाथी, स्वयं ही सूंड़ से मुख के आवरण को दूर कर तथा महावत को उल्लङ्घकर—उसकी आन से बाहर हो भाग खड़ा हुआ ॥१३॥ अपने मयूरपिच्छ को छोड़कर जिनका शेष भाग गण्डस्थलों में निमग्न हो गया है ऐसे वाणों के समूह से गजराज, उन गण्डशैलों—काले पत्थर की गोल-गोल चट्टानों से युक्त पर्वतों के समान सुशोभित हो रहे थे जिनके कि शिखरों पर शब्दहीन मयूर बैठे हुए थे ॥१४॥ युद्ध में अपनी विशिष्ट शिक्षा को दिखलाते हुए कितने ही प्रधान योद्धाओं ने नामाक्षरों से चिह्नित अनेक वाणों के द्वारा राजाओं के सफेद छत्रों को छेद डाला था ॥१५॥ चिरकाल तक युद्ध का भार धारण कर जो मर गये थे तथा शूरवीर मुड़कर जिन्हें देख रहे थे ऐसे तेजस्वी श्रेष्ठ क्षत्रियों के नाम और वंश को चारण लोग सुना रहे थे ॥१६॥ तलवार के प्रहारों से खंडित हाथियों के गंडस्थल से सब ओर उछले हुए मोतियों के समूह से व्याप्त आकाशलक्ष्मी दिनमें भी ताराओं से चिह्नित के समान हो गई थी ॥१७॥ समीप में खड़े हुए लोग भी जिनके वाण धारण करने और

१. दन्तच्छदं म० । २. प्रमिदन्ती म० । ३. योधास्तमेक म० । ४. मसीव्यन् म० ।
५. नभल्लैः प्रतिद्विरदमल्लधनुर्विमुक्तैः कुम्भेषु मग्नशिखरैर्व्यलसन्गजेन्द्राः आरावहीनवदनैःशिखिनां समूहैरारूढतुङ्गशिखरा इव शैलवर्गाः —जीवन्धरचम्पू लम्भ १० ।

समीपगैरप्यविभाव्यमानसंधानमोक्षातिशया विरेजुः ।
आलेख्ययोधा इव योधमुख्याः सदावकृष्टोन्नतचारुचापाः ॥१८
छिन्नेऽपि हस्ते सुभटासिघातैर्विहस्ततामाप तथा न दन्ती ।
अदन्तचेष्टं[1] निजदन्तयुग्मे भग्ने यया शत्रुगजं जिघांसुः ॥१९
कुन्दावदातस्तुरगोऽश्ववारे प्रासप्रहारैः पतितेऽपि तिष्ठन् ।
तदन्तिके तस्य पराक्रमेण पुञ्जीकृतो वर्ण इव व्यराजत् ॥२०
मर्मप्रहाराकुलितोऽपि कश्चित्प्राणान्दधौ तावदनूनसत्त्वः ।
शक्नोषि किं प्राणितुमार्द्रभावाद्यावन्न वाणीमिति वक्ति नाथः ॥२१
छिन्नं च चक्रेण शिरः करेण वामेन संधार्य रुषा परीतः ।
स्वसंमुखं कश्चिदरिं जघान कोपो हि शौर्यस्य परः सहायः ॥२२
परेण मल्लेन विलूनगव्यां धनुर्लतां स्वाभिमतां हि कश्चित् ।
मुमोच जायामिव चारुवंशां कृताभियोगां विगुणो हि हेयः ॥२३
घनास्रपङ्केषु निमग्नचक्रान्रथांस्तुरङ्गाः शरदारिताङ्गाः ।
ऊहुः कथञ्चिद् द्विगुणीकृताङ्घ्रिप्रेङ्खद्बला घुर्घुरशब्दघोणाः ॥२४
गृध्रो भुजं कस्यचिदाजिरङ्गादामूललूनं गगने गृहीत्वा ।
कृतावदानस्य जयध्वजं वा वीरस्य बभ्राम समन्ततोऽपि ॥२५

छोड़ने के अतिशय को नहीं जान पा रहे थे तथा जिनको ऊँचे और सुन्दर धनुष सदा खिंचे रहते थे ऐसे मुख्य योद्धा उस समय चित्रलिखित योद्धाओं के समान सुशोभित हो रहे थे ॥ १८ ॥ शत्रु के हाथी को मारने की इच्छा करने वाला हाथी, सुभट की तलवार के प्रहारों से सूँड के कट जानेपर भी उस प्रकार की विहस्तता-विवशता ( पक्ष में सूंड से रहितता ) को प्राप्त नहीं हुआ था जिस प्रकार कि अपने दोनों दाँतों के भग्न हो जानेपर दाँतों की चेष्टा नष्ट हो जाने से हुआ था ॥ १९ ॥ भालों के प्रहार से घुड़सवार के गिर जानेपर भी उसके समीप खड़ा हुआ कुन्द के फूल के समान सफेद घोड़ा ऐसा सुशोभित हो रहा था मानों पराक्रम से इकट्ठा हुआ उसका यश ही हो ॥ २० ॥ अत्यधिक धैर्य से युक्त कोई योद्धा मर्मघाती प्रहार से आकुलित होनेपर भी तब तक प्राणों को धारण किये रहा जब तक कि उसके स्वामी ने दयार्द्रभाव से यह शब्द नहीं कहे कि क्या तुम श्वास ले सकते हो ? ॥ २१ ॥ क्रोध से युक्त कोई योद्धा चक्र से कटे हुए शिर को बाँये हाथ से पकड़ कर अपने सामने स्थित शत्रु को मारता रहा सो ठीक ही है क्योंकि क्रोध ही शूर वीरता का परम सहायक है ॥ २२ ॥ जिस प्रकार कोई मनुष्य चारुवंशा—उच्चकुल में उत्पन्न अपनी इष्ट स्त्री को अभियोग—अपराध किये जाने पर छोड़ देता है उसी प्रकार शत्रु द्वारा भाले से जिसकी डोरी कट गई थी ऐसी चारुवंशा—उत्तमबांस से निर्मित अपनी इष्ट धनुर्लता को किसी योद्धा ने छोड़ दिया था सो ठीक ही है क्योंकि गुणरहित पदार्थ छोड़ने के योग्य होता ही है ॥२३॥ जिनके अंग बाणों से विदीर्ण हो गये हैं, झुककर दूने हुए पैरों से जिनका बल जाता रहा है तथा जिनकी नाक से घुर्घुर शब्द हो रहा है ऐसे घोड़े सघन रुधिररूप की कीचड़ में फँसे हुए रथों को किसी तरह बड़ी कठिनाई से खींच रहे थे ॥२४॥ जड़ से कटी हुई किसी की भुजा को रणाङ्गण से उठाकर एक गीध आकाश

१. अदन्तचेष्टान्निजदन्तयुग्मे म० ।

वामाङ्घ्रिमादाय करेण गाढमाक्रम्य पादेन च दक्षिणाङ्घ्रिम् ।
विपाटयामास भटं मदेभः क्रुद्धः पुरस्स्थं सहसा निपात्य ।।२६
आदाय[1] हस्तेन भटो गजेन क्षिप्तोऽपि खे खेलरुचिः कृपाण्या ।
तत्कुम्भपीठं प्रहरन्विरेजे ततः पतन्संभ्रमहीनचित्तः ।।२७
विवृत्तहस्तोज्झितशीकरौघैरिभा निरासुः शरदारितानाम् ।
आधोरणानां व्रणमोहखेदं को निर्दयः संश्रयिणां विपत्तौ ।।२८
योधा विरेजुः शरपूरिताङ्गाः सुनिश्चलानामुपरि द्विपानाम् ।
तापेन विश्लेषितपत्रशोभास्त्वक्सारगुल्मा इव पर्वताग्रे ।।२९
आमूललूनायतहस्तदेशे[2]श्च्योतत्कदुष्णास्रमहाप्रवाहः ।
रेजे गजस्तुङ्ग इवाञ्जनाद्रिः सानोः पतद्गैरिकनिर्झरा[3]म्बुः ।।३०
मूर्च्छामपास्य व्रणदुःखजातां हन्तुं प्रवृत्ताः पुनरप्यरातीन् ।
महाभटास्ताञ्जगृहुः कथञ्चित्तत्संग्रहं को न करोति धीरः ।।३१

---

में सब ओर घूमने लगा जिससे वह ऐसा जान पड़ता था मानों पराक्रम दिखानेवाले किसी वीर की विजय पताका लेकर ही घूम रहा था ।। २५ ।। किसी क्रुद्ध मदमाते हाथी ने सामने खड़े हुए सुभट को शीघ्र ही गिरा कर सूँड से उसके बाँये पैर को मजबूती से पकड़ लिया और अपने पैर से उसके दाहिने पैर पर चढ़ कर उसे चीर दिया ।। २६ ।। हाथी ने किसी सुभट को सूँड़ से पकड़ कर आकाश में फेंक दिया परन्तु वह पक्का खिलाड़ी था इसलिये गिरते समय तलवार से हाथी के गण्डस्थल पर प्रहार करता हुआ ऐसा सुशोभित हो रहा था मानों उसके चित्त में किसी प्रकार की घबड़ाहट थी ही नहीं ।। २७ ।। हाथियों ने घुमाई हुई सूँड़ों द्वारा छोड़े गये जल के छींटों के समूह से वाणों से विदारित महावतों के घावों से उत्पन्न मूर्छा के खेद को दूर किया था सो ठीक ही है क्योंक अपना आश्रय लेनेवाले मनुष्यों की विपत्ति में निर्दय कौन होता है ? अर्थात् कोई नहीं ।। २८ ।। जिनके शरीर वाणों से परिपूर्ण थे ऐसे योद्धा निश्चल खड़े हुए हाथियों के ऊपर उस प्रकार सुशोभित हो रहे थे जिस प्रकार कि पर्वत के अग्रभाग पर गर्मी के कारण पत्तों की शोभा से रहित बाँसों की झाड़ियाँ सुशोभित होती हैं ।। २९ ।। जिसके जड़ से कटे हुए लम्बी सूँड़ के स्थान से कुछ-कुछ गर्म खून का बहुत भारी प्रवाह झर रहा था ऐसा उन्नत हाथी उस अञ्जनगिरि के समान सुशोभित हो रहा था जिसकी कि शिखर से गेरू के झरने का जल गिर रहा हो ।। ३० ।। घावों के दुःख से उत्पन्न मूर्च्छा को दूर कर जो फिर से शत्रुओं को मारने के लिये प्रवृत्त हुए थे उन्हें महायोद्धाओं ने किसी तरह पकड़ कर रक्खा था सो ठीक ही है क्योंकि घायलों का संग्रह कौन धीर वीर नहीं करता है ? इस श्लोक का एक भाव यह भी हो सकता है कि जो महायोद्धा घावों के दुःख से उत्पन्न मूर्च्छा को दूर कर फिर से शत्रुओं को मारने के लिये उद्यत हुए थे उन्होंने उन शत्रुओं को किसी तरह फिर भी पकड़ लिया सो ठीक ही है क्योंकि कौन धीर मनुष्य शत्रुओं का संग्रह नहीं करता

---

१. कश्चिद्गजः प्रतिभटं चरणे गृहीत्वा संभ्रामयन्दिवि रुषा परुषप्रचारः ।
चिक्षेप दूरतरमूर्ध्वमयं च मानी द्रागेत्य कुम्भयुगलीमसिना बिभेद ।।४९।।

२. देशात् श्चोतत् म० । ३. निर्झराङ्कः म० ।

निरीक्ष्य शूरं व्रणविह्वलाङ्गं तेजस्विनं हन्तुमपीहमानम् ।
जघान कश्चित्कृपया न साधुर्न दुःखितं हन्ति महानुभावः ॥३२
गूढप्रहाराकुलितो मुखेन कश्चिद्वमन्संततमस्रधाराम् ।
मध्येरणं शिक्षितमिन्द्रजालं नराधिपानां प्रथयन्निवासीत् ॥३३
उरःस्थले कस्यचिदप्यसह्या शक्तिः पतन्ती न जहार शक्तिम् ।
मनस्विनामाहवलालसानां तन्नास्ति यद्दर्पविनाशहेतुः ॥३४
इन्दीवरश्यामरुचिः पतन्ती दन्तोज्ज्वला चारुपयोधरोरुः ।
वक्षस्थरे[1]: खड्गलता चकार प्रियेव वीरं[2] सुखमीलिताक्षम् ॥३५
अरातिना प्रत्युरसं विभिन्नः कुन्तेन कश्चित्तदनु प्रधावन् ।
ददंश तं दुःसहमग्रकण्ठे वंशानुगः क्रुद्ध इव द्विजिह्वः ॥३६
परेण सद्यो निजकौशलेन हस्तेकृता[3] संयति खड्गधेनुः ।
मृत्योरभूत्कारणमात्मभर्तुर्दुष्टेव वेश्या धनमुष्टिवाह्या ॥३७

---

अर्थात् उन्हें पकड़ कर नहीं रखता ॥ ३१ ॥ कोई तेजस्वी शूर वीर घावों से विह्वल शरीर होकर भी मारने के लिये चेष्टा कर रहा था उसे देख साधुप्रकृति के किसी योद्धा ने दयावश उसे नहीं मारा सो ठीक ही है क्योंकि दुःखी मनुष्य को महानुभाव—सहृदय मनुष्य मारते नहीं हैं ॥ ३२ ॥ गूढ प्रहार से व्याकुल हुआ कोई योद्धा मुख से निरन्तर खून की धारा को उगल रहा था उससे वह ऐसा जान पड़ता था मानों सीखे हुए इन्द्रजाल को युद्ध के बीच राजाओं के सामने प्रकट ही कर रहा था ॥ ३३ ॥ किसी के वक्षःस्थल पर पड़ती हुई असह्य शक्ति—शक्ति नामक शस्त्र ने उसकी शक्ति-सामर्थ्य को नष्ट नहीं किया था सो ठीक ही है क्योंकि वह वस्तु नहीं है जो कि युद्ध की लालसा रखनेवाले तेजस्वी मनुष्यों के गर्वनाश का कारण हो सके ॥ ३४ ॥ जो इन्दीवर—नील कमल के समान श्याम कान्ति वाली थी, दन्तोज्ज्वला—चमकदार नोक से युक्त थी (पक्ष में उज्ज्वल दाँतोंवाली थी ) चारुपयोधरोरुः—सुन्दर जल को धारण करनेवाली तथा विशाल थी (पक्ष में सुन्दर स्तन और जांघों से युक्त थी) साथ ही शत्रु के वक्षःस्थल पर पड़ रही थी ऐसी तलवाररूपी लता ने प्रिया के समान उस वीर को सुख से निमीलित नेत्र कर दिया था । भावार्थ—जिस प्रकार प्रिया के आलिङ्गन से मनुष्य निमीलित नेत्र हो जाता है उसी प्रकार तलवार के आलिङ्गन से कोई वीर निमीलित नेत्र हो गया था अर्थात् मर गया था ॥ ३५ ॥ शत्रु ने किसी योद्धा के वक्षःस्थल में भाला से प्रहार किया उससे घायल होकर अपने वंश-कुल का अनुसरण करता हुआ वह क्रुद्ध साँप के समान उसके पीछे दौड़ा और दौड़कर उसने उसके कण्ठाग्रभाग में ऐसा काटा कि उसे असह्य हो गया ॥ ३६ ॥ जिसप्रकार धन की मुट्ठी से प्राप्त करने योग्य किसी दुष्ट वेश्या को कोई अन्य मनुष्य अपनी चतुराई से शीघ्र ही अपने अधीन कर लेता है तो वह अपने पूर्वभर्ता की मृत्यु का कारण वन जाती है उसी प्रकार युद्ध में किसी की कटार को किसी अन्य योद्धा ने अपनी चतुराई से अपने हाथ में कर लिया तो वह कटारअपने पूर्वभर्ता की मृत्यु का कारण हो गई । भावार्थ—किसी योद्धा ने अपनी चतुराई से किसी की कटार छीन ली और उससे उसी

---

१. वक्षस्यहो म० । २. जीवन्धर ० म० । ३. हस्तीकृता म० व० ।

पपात कश्चिद्विवशो न वाणैरयोमयैः कीलितरागवन्धः ।
तुरङ्गमादुत्पततोऽपि सादी दौःस्थ्यं न हि स्थेमपरिष्कृतानाम् ॥३८
[1]छिन्ने परो दक्षिणवाहुदण्डे धृत्वा परेणासिलतां करेण ।
जघान शत्रुं प्रहरन्तमग्रे विपत्सु वामोऽप्युपयोगमेति ॥३९
शरक्षताङ्गोऽपि तुरङ्गवर्यो जवं न पूर्वं विजहौ न शिक्षाम् ।
श्ववारस्य विधेयतां च समो हि जात्यो विधुरे सुखे वा ॥४०
कण्ठे निवद्धारुणचामरौघः शून्यासनः सम्मुखमाशु धावन् ।
विभ्रंशयन्दन्तिघटां न नाम्ना हरिस्तदासीत्क्रिययापि वाजी ॥४१
इतस्ततोऽधावत लोहवाणैर्विदारिताङ्गोऽपि हयो जवेन ।
निजाधिनाथस्यमृतस्य सद्यः प्रकाशयन् शौर्यमिवाजिरङ्गे ॥४२
अरातिना मूर्धनि मुद्गरेण प्रताडितो लोहमयेन कश्चित् ।
मुमोच भूमौ विवशोऽपि नाङ्गमहार्यधैर्यप्रसरो हि धीरः ॥४३
अभेद्यमप्यावरणं विभिद्य प्राणान्भटस्याशु जहार वाणः ।
फलेन शातेन विवर्जितोऽपि पूर्णे दिने को न हिनस्ति सत्त्वान् ॥४४

---

को मार डाला ॥ ३७ ॥ कोई एक घुड़सवार विवश हो लोहे के वाणों से रागवन्ध-पलान में कीलित हो गया था इसीलिये वह उछलते हुए भी घोड़ा से नहीं गिरा था सो ठीक ही है क्योंकि दृढ़ता से युक्त मनुष्यों को कष्ट नहीं होता ॥ ३८ ॥ दाहिने भुजदण्ड के कटजाने पर किसी ने बाँयें हाथ से तलवार लेकर आगे प्रहार करनेवाले शत्रु को मार डाला सो ठीक ही है क्योंकि विपत्ति के समय बाँया हाथ भी उपयोग को प्राप्त होता है अर्थात् काम आता है ॥३९॥ श्रेष्ठ घोड़ा ने वाणों से क्षतशरीर होकर भी न तो पहले का वेग छोड़ा, न शिक्षा छोड़ी और न घुड़सवार की अधीनता को ही छोड़ा सो ठीक ही है क्योंकि उच्चजाति का प्राणी दुःख और सुख में समान ही रहता है ॥४०॥ जिसके कण्ठ में लाल चामरों का समूह बँधा हुआ था, जिसका आसन शून्य था, जो सामने शीघ्रता से दौड़ रहा था तथा जो हाथियों की घटा को भ्रष्ट कर रहा था—इधर-उधर भगा रहा था ऐसा घोड़ा उस समय न केवल नाम से हरि था किन्तु क्रिया से भी हरि-सिंह था ॥ ४१ ॥ लोह के वाणों से खण्डित शरीर होने पर भी घोड़ा वेग से इधर-उधर दौड़ रहा था उससे वह ऐसा जान पड़ता था मानों अपने मरे हुए स्वामी के शौर्य को रण की रङ्गभूमि में शीघ्र ही प्रकाशित कर रहा था ॥ ४२ ॥ शत्रु ने लोहे के मुग्दर से किसी के सिर पर प्रहार किया परन्तु विवश होनेपर भी उसने अपना शरीर भूमि पर नहीं छोड़ा सो ठीक ही है क्योंकि धीर वही कहलाता है जिसके धैर्य का प्रसार अहार्य होता है ॥ ४३ ॥ तीक्ष्ण अनी से रहित होनेपर भी वाण ने अभेद्य आवरण को भेद कर शीघ्र ही सुभट के प्राणों को हर लिया सो ठीक ही है क्योंकि दिन पूर्ण होनेपर कौन पुरुष जीवों को नष्ट नहीं करता है ? ॥ ४४ ॥ जो अपने शरीर के द्वारा वाणों से स्वामी की रक्षा कर रहा था, तथा सभी ओर जिसका वड़ा धैर्य अनुपम था ऐसे किसी योद्धा ने क्षण भर में

१. छिन्नेपि दक्षिणभुजे करवालवल्लीं वामे करे विरचयन्दिरपुमाप सादी ।
वीरस्य तस्य रिपुखण्डनकेलिकायामक्षीणशक्तिरगमत्स हि दक्षिणत्वम् ॥५५॥ —जीवन्धर, लम्भ १०

रक्षन् शरेभ्यः पतिमात्मगात्रैः कश्चित्समन्तादसमानसत्त्वः ।
भस्त्रीचकारात्मतनुं[1] क्षणेन सुनिश्चितः किं न करोति वीरः[2] ॥४५
कुलाभिमानं विपुलां च लज्जां स्वामिप्रसादं निजपौरुषं च ।
मत्त्वा व्रणैराचितमूर्तयोऽपि न[3] पेतुरन्योऽन्यमवेक्ष्य शूराः ॥४६
दन्तैश्च मात्रैः करिणां करैश्च छिन्नैरनेकैः पतितैर्ध्वजैश्च ।
रथैश्च भग्नाक्षधुरैर्निकीर्णं बभूव दुर्गं समराजिरं तत् ॥४७
प्रपीय रक्तासवमाशु मत्ता नरान्त्रमालाकुलकण्ठदेशाः ।
परं कबन्धैः सह यातुधानाः शवान्वहन्तो ननृतुर्यथेष्टम् ॥४८
नदच्छिवास्यारणिलब्धजन्मा ददाह वीराञ्शरपञ्जरस्थान् ।
मृतान्समस्तान्कृपयेव वह्निः को वा न गृह्णाति कृतावदानान् ॥४९
तयोर्ध्वजिन्योरतिदर्पभाजामिभाश्वपादातरथोत्कराणाम् ।
अन्योऽन्यमुद्दिश्य रणः समन्तादासीत्कृतान्तोदरपूरणाय ॥५०
मन्त्री हरिश्मश्रुरथैकवीरो बलस्य नेता रथमण्डलस्थः ।
धन्वी प्रतिद्वन्द्विबलं वियच्च संछादयामास समं शरौघैः ॥५१
लुलाव मौर्वीभिरमा शिरांसि भल्लैर्भटानां करिणां घटाभिः ।
महारथव्यूहविशेषबन्धं समं बिभेदामघटं यथाम्बु ॥५२

अपने शरीर को भस्मा—चर्मानिर्मिभा बड़ी कर दिया सो ठीक ही है क्योंकि सुनिश्चित वीर क्या नहीं करता है ? ॥ ४५ ॥ शूर वीर, यद्यपि घावों से व्याप्त शरीर थे तो भी वे कुल का अभिमान, विशाल लज्जा, स्वामी का प्रसाद और अपने पौरुष का विचार कर परस्पर एक दूसरे को देख नीचे नहीं गिरे थे ॥ ४६ ॥ वह युद्ध का मैदान कट कर पड़े हुए हाथियों के दाँतों, शरीरों, सूँड़ों, अनेक ध्वजाओं और जिनके भौंरे तथा धुरा टूट गये हैं ऐसे रथों से व्याप्त होकर दुर्गम हो गया था—उसमें चलना कठिन हो गया था ॥ ४७ ॥ खूनरूपी मदिरा को पीकर जो शीघ्र ही मत्त हो गये थे, जिनके कण्ठ-देश मनुष्यों की आँतोंरूपी मालाओं से युक्त थे तथा जो इच्छानुसार मुर्दों को लिये हुए थे ऐसे राक्षस कबन्धों—शिररहित धड़ों के साथ नाच रहे थे ॥ ४८ ॥ शब्द करनेवाले शृगालों के मुख-रूपी बाँसों से उत्पन्न अग्नि ने दया से ही मानों बाणरूपी पिंजड़ों में स्थित समस्त मृतकों को जला दिया था सो ठीक ही है क्योंकि साहस का काम करनेवाले मनुष्यों को कौन नहीं ग्रहण करता है ? ॥ ४९ ॥ उन दोनों सेनाओं के बहुत भारी गर्वीले हाथी-घोड़े, पैदल सैनिक और रथों के समूह का परस्पर एक दूसरे को लक्ष्य कर जो चारों ओर युद्ध हुआ था वह यमराज का उदर भरने के लिये हुआ था । भावार्थ—उस युद्ध में अनेक जीवों का विघात हुआ था ॥५०॥ तदनन्तर अद्वितीय वीर, सेना नायक और रथ के ऊपर स्थित, धनुषधारी हरिश्मश्रु नामक मन्त्री ने बाणों के समूह से एक ही साथ शत्रु की सेना और आकाश को आच्छादित कर दिया ॥ ५१ ॥ उसने भालों के द्वारा धनुष की डोरियों के साथ योद्धाओं के शिर छेद दिये और जिस प्रकार पानी कच्चे घड़े को भेद देता है उसी प्रकार हाथियों की घटाओं के साथ बड़े-बड़े रथसमूह के विशेष बन्ध को भेद दिया

१. शूरः म० । २. भस्मीचकारात्म म० । ३. निपेतु म० ।

ध्वजा निपेतुः सममातपत्रैर्वितत्रसुः शून्यहयाश्च नागैः ।
तस्मिन्विमुञ्चत्युरुबाणवृष्टिं नेशुर्दिशो भास्करदीप्तिभिश्च ॥५३
नितान्तशुद्धैरतिशुद्धवृत्तः शरैरनेकैः स बलानि विष्णोः ।
करैरिवेन्दुः कमलानि नक्तं निनाय संकोचमितस्ततोऽपि ॥५४
तन्वन्तमित्थं निजबाहुवीर्यं तं वीक्ष्य भीमं प्रवनाय भीमः ।
निरस्तभीराजुहुवे शरेण त्रिपृष्टसेनापतिरुद्धृतेन ॥५५
रथेन तस्याभिमुखं स गत्वा जवानिलायामितकेतनेन ।
मनोजवाश्वेन तमाशु बाणैर्विव्याध चापध्वनिनादिताशः ॥५६
शिलीमुखांस्तस्य लुलाव भीमः शरैर्धनुर्वेदविदन्तराले ।
अलक्ष्यसन्धानविमोक्षकालः सतावतंसीकृतचारुमौर्विः[1] ॥५७
चिच्छेद वेगात्सह केतुयष्ट्या [2]शितार्द्धचन्द्रेण शरासनं सः ।
: स मन्त्री कणयेन भीमं शक्त्या च वक्षस्यदयं जघान ॥५८
चापं विहायासिलतां गृहीत्वा रथात्समुत्प्लुत्य रथं तदीयम् ।
ललाटपट्टेऽसिवरं [3]प्रपात्य जग्राह भीमस्तमुदारसत्त्वः ॥५९

॥ ५२ ॥ जब हरिश्मश्रु मन्त्री बहुत भारी बाणों की वर्षा को छोड़ रहा था तब छत्रों के साथ-साथ ध्वजाएँ गिर गईं, हाथियों के साथ-साथ खाली घोड़े भयभीत हो इधर-उधर भागने लगे, और सूर्य की किरणों के साथ-साथ दिशाएँ नष्ट हो गईं ॥ ५३ ॥ जिस प्रकार अतिशुद्धवृत्त—अत्यन्त शुद्ध और गोल आकार को धारण करनेवाला चन्द्रमा अत्यन्त शुद्ध किरणों के द्वारा रात्रि के समय जहाँ-तहाँ कमलों को संकोच प्राप्त कराता है उसी प्रकार अति शुद्ध वृत्तः—अत्यन्त शुद्ध आचार वाला अथवा शुद्ध आचार का उल्लङ्घन करनेवाला हरिश्मश्रु अनेक बाणों के द्वारा विष्णु-त्रिपृष्ठ की सेनाओं को जहाँ-तहाँ संकोच प्राप्त कराने लगा ॥ ५४ ॥ इस प्रकार अपनी भुजाओं के पराक्रम को विस्तृत करनेवाले उस भयंकर हरिश्मश्रु को देखकर त्रिपृष्ठ के सेनापति भीम ने जो कि सदा निर्भय रहता था, चढ़ाये हुए बाण से युद्ध करने के लिये ललकारा ॥ ५५ ॥ धनुष की टंकार से दिशाओं को शब्दायमान करनेवाले भीम ने, जिसकी ध्वजा वायु से लम्बी हो रही थी तथा जिसके घोड़े मन के समान वेग वाले थे ऐसे रथ से उसके सन्मुख जाकर बाणों से उसे शीघ्र ही वेध दिया ॥ ५६ ॥ जिसके बाण धारण करने और छोड़ने का काल दिखाई नहीं देता था तथा जिसने सुन्दर डोरी को कान का आभूषण बना रक्खा था ऐसे धनुर्वेद के ज्ञाता भीम ने अपने बाणों से उसके बाणों को बीच में ही छेद डाला था ॥ ५७ ॥ भीम ने अर्द्धचन्द्राकार तीक्ष्ण बाण से ध्वज-दण्ड के साथ उसके धनुष को शीघ्र ही छेद दिया। तदनन्तर उस हरिश्मश्रु मन्त्री ने कणय नामक शस्त्र से भयंकर भीम के वक्षःस्थल पर शक्ति के द्वारा निर्दयतापूर्वक प्रहार किया ॥५८॥ तदनन्तर महापराक्रमी भीम ने धनुष को छोड़ कर तलवार रूपी लता को ग्रहण किया और अपने रथ से उसके रथ पर उछल कर तथा ललाट तट पर श्रेष्ठ तलवार को गिरा कर अर्थात् तलवार से ललाट तट पर प्रहार कर उसे पकड़ लिया ॥ ५९ ॥ शत्रु के सैकड़ों शस्त्रों के समूह से जिसका वक्षःस्थल

१. मौर्वी म० । २. सितार्द्धचन्द्रेण० म० । ३. प्रपत्य ब० ।

शतायुधः शत्रुशतायुधौघैर्विपाटितोरःस्थललक्ष्यदेहः ।
जित्वा रणे धूमशिखं विरेजे प्रसाधनं भूमिभृतां हि शौर्यम् ॥६०
अनन्यसाधारणवाहुवीर्यं व्यजेष्ट युद्धेऽशनिघोषमुग्रम् ।
यथार्थतां शत्रुजिदात्मनाम प्रतापवान्नेतुमिव क्षणेन ॥६१
अकम्पनं कम्पितसर्वसैन्यं निपातयामास जयः शरौघैः ।
तुरङ्गकण्ठस्य जयध्वजं वा पुरस्सरं संयति खेचराणाम् ॥६२
जित्वार्ककीर्तेः सकलां च सेनां पुरो बभूवे हरिकन्धरेण ।
विमुञ्चताकृष्टशरासनेन नाराचवृष्टिं पिहितान्तरिक्षाम् ॥६३
सावज्ञमालोक्य तमर्ककीर्तिरादाय चापं दृढमप्यभीरुः ।
आरोपयामास विना प्रयत्नान्न संभ्रमत्याजिमुखे हि शूरः ॥६४
संधाय वेगेन शरं प्रभावादाकृष्य चापं तरसा मुमोच ।
एको यथापङ्क्तिगुणक्रमेण प्राप्नोत्यसंख्यानमिषुस्तथासौ ॥६५
तस्यालुनात्केतनवंशयष्टिं सद्वंशलक्ष्मीलतया स सार्द्धम् ।
आमूलतः संततपक्षवाणैर्बाणैः स्वनामाक्षरमुद्रिताङ्गैः ॥६६
क्रुधा तदीये हरिकन्धरोऽपि लीलोपधाने विजयैकलक्ष्म्याः ।
भुजे निशातं निचखान रोपं वामेतरे चञ्चलकङ्कपक्षम् ॥६७
एकेन तस्यायतमार्गणेन छित्त्वातपत्रं कदलीध्वजं च ।
अन्येन चूडामणिमुन्मयूखमुन्मूलयामास किरीटकूटात् ॥६८

---

तथा दृश्य शरीर विदीर्ण हो गया था ऐसा **शतायुध** नामक योद्धा युद्ध में **धूमध्वज** को जीत कर सुशोभित हो रहा था सो ठीक ही है क्योंकि शूरवीरता ही राजाओं का आभूषण है ॥६०॥ प्रतापी **शत्रुजित्** ने अपने नाम को क्षणभर में सार्थकता प्राप्त कराने के लिये ही मानों असाधारण भुजवल से युक्त भयंकर **अशनिघोष** को युद्ध में जीत लिया था ॥ ६१ ॥ जिसने समस्त सेना को कम्पित कर दिया था तथा जो **अश्वग्रीव** की विजयपताका के समान युद्ध में विद्याधरों के आगे-आगे चलता था ऐसे **अकम्पन** नामक राजा को **जय नामक** राजा ने वाणों के समूह से नीचे गिरा दिया ॥ ६२ ॥ तदनन्तर खिंचे हुए धनुष से आकाश को आच्छादित करनेवाली वृष्टि को छोड़नेवाला **अश्वग्रीव** **अर्ककीर्ति** की समस्त सेना को जीत कर आगे हुआ ॥ ६३ ॥ निर्भय **अर्ककीर्ति** ने उसे अनादर के साथ देखकर मजवूत धनुष को उठाया और विना प्रयत्न के ही चढ़ा दिया सो ठीक ही है क्योंकि शूरवीर मनुष्य रणाग्रभाग में संभ्रम को प्राप्त नहीं होता ॥ ६४ ॥ अर्ककीर्ति ने प्रभाव से धनुष खींचा और उस पर वेग से वाण चढ़ा कर इतने वल से छोड़ा कि एक ही वाण, पंक्ति के गुणक्रम से असंख्यातपने को प्राप्त हो गया ॥ ६५ ॥ जिनके पङ्ख फैले हुए थे तथा जिनके अङ्ग अपने नाम के अक्षरों से अङ्कित थे ऐसे वाणों के द्वारा **अर्ककीर्ति** ने, **अश्वग्रीव** के ध्वजदण्ड को उसकी वंश लक्ष्मीरूपी लता के साथ जड़ से काट डाला ॥ ६६ ॥ **अश्वग्रीव** ने भी क्रोधपूर्वक विजयलक्ष्मी की क्रीड़ा की तकिया के समान दिखनेवाली उसकी दाहिनी भुजा पर चंचल कङ्कपक्षों से युक्त तीक्ष्ण वाण गाड़ दिया ॥ ६७ ॥ एक लम्बे वाण से उसने उसके छत्र तथा विजय पताका को छेदा और दूसरे वाण के द्वारा मुकुट के अग्रभाग से ऊपर की ओर उठने वाली किरणों से युक्त

तस्यार्ककीर्तेर्धनुषोऽग्रकोटिं चिच्छेद भल्लेन बलोद्धतस्य ।
विहाय तत्सोऽपि निरस्तभीतिः प्रासेन तं प्राहरदाजिशौण्डम् ॥६९
विदार्य नाराचपरम्पराभिर्वेगेन तं सन्नहनेन सार्द्धम् ।
तदार्ककीर्तिः शुशुभे नितान्तं हत्वा रिपुं को न विभाति युद्धे ॥७०
अन्यैरजय्यं युधि कामदेवं प्रजापतिर्वीतभयो विजिग्ये ।
पुरा न्भुवि कामदेवं प्रजापतिस्तीर्थकृतामिवाद्यः ॥७१
बभञ्ज दर्पं शशिशेखरस्य स्वबाहुवीर्यातिशयेन युद्धे ।
जयाशयामा हयकन्धरस्य विना प्रयासेन पितार्ककीर्तेः ॥७२
नभश्चरान्सप्तशतं[1] विजित्य चित्राङ्गदादीन्विजयो विराजन् ।
पुरःस्थितं नीलरथं मदान्धमालोकयामास हरिर्यथेभम् ॥७३
अभीयतुस्तौ प्रधनाय वीरावन्योऽन्यमत्यूर्जितसत्त्वयुक्तौ ।
पूर्वापरौ वारिनिधी यथान्ते कल्पस्य कल्पापरनाथकल्पौ ॥७४
बलाधिकस्यापि बलस्य पूर्वं वक्षो विशालं गदया जघान ।
शिक्षाविशेषं प्रथयन्ननेकं विद्याधरः स्वं करणक्रियाभिः ॥७५
गदाप्रहारेण बलोऽपि तस्य प्रपद्य रन्ध्रं मुकुटं शिरस्थम्[2] ।
निपातयामास रुषा प्रगर्जन्निरम्मदेनेव घनोऽद्रिकूटम् ॥७६

---

चूडामणि को उखाड़ फेंका ॥ ६८ ॥ अश्वग्रीव ने भाला के द्वारा उस गर्वीले अर्ककीर्ति के धनुष के अग्रभाग को छेद डाला तो उसने भी उस खण्डित धनुष को छोड़ कर निर्भय हो भाला से उस रणबांकुरे पर जोरदार प्रहार किया ॥ ६९ ॥ उस समय अर्ककीर्ति बाणों की सन्तति से वेगपूर्वक कवच के साथ अश्वग्रीव को विदीर्ण कर अत्यन्त सुशोभित हो रहा था सो ठीक ही है क्योंकि युद्ध में शत्रु को मार कर कौन सुशोभित नहीं होता ? ॥ ७० ॥ जिसप्रकार पहले पृथिवी पर तपस्या करनेवाले प्रथम तीर्थङ्कर वृषभदेव ने कामदेव को जीता था उसीप्रकार निर्भय राजा प्रजापति ने युद्ध में दूसरे के द्वारा अजेय कामदेव नामक राजा को जीता था ॥ ७१ ॥ अर्ककीर्ति के पिता ज्वलनजटी ने अश्वग्रीव की विजयाभिलाषा के साथ किसी प्रयास के विना ही अपने बाहुबल की अधिकता से युद्ध चन्द्रशेखर के गर्व को खण्डित कर दिया था ॥ ७२ ॥ चित्राङ्गद आदि सातसौ विद्याधरों को जीतकर सुशोभित होते हुए विजय ने सामने खड़े हुए मदान्ध नीलरथ को इसप्रकार देखा जिसप्रकार कि सिंह हाथी को देखता है ॥ ७३ ॥ इन्द्र के समान अत्यधिक पराक्रम से युक्त दोनों वीर युद्ध के लिये एक दूसरे के सन्मुख उसप्रकार गये जिस प्रकार कि कल्पान्त काल में पूर्व और पश्चिम समुद्र एक दूसरे के सन्मुख जाते हैं ॥ ७४ ॥ बलभद्र विजय यद्यपि बल-पराक्रम से अधिक थे तो भी युद्ध की नाना क्रियाओं के द्वारा अपनी अनेक प्रकार की शिक्षा-सम्बन्धी विशेषता को प्रकट करते हुए उस विद्याधर ने पहले उनके विशाल वक्ष-स्थल पर गदा से प्रहार किया ॥ ७५ ॥ इधर बलभद्र ने भी अवसर प्राप्त कर क्रोध से जोरदार गर्जना की और गदाप्रहार के द्वारा शिर पर स्थित उसके मुकुट को उस प्रकार

---

१. नभश्चरान्सप्तशतानि जित्वा ब० । २. शिरस्तः म० ।

परिच्युतैस्तन्मुकुटादनेकैर्मुक्ताफलैराजिधरा रराज ।
कीर्णेव विद्याधरराजलक्ष्म्या वाष्पाम्बुविन्दुप्रकरैः क्षणार्द्धम् ॥७७
वलद्वयं वीक्ष्य तयोरचिन्त्यं वलं च धैर्यं युधि कौशलं च ।
कश्चानयोर्जेष्यति नेमि ताम्यत्संदेहदोलां मनसारुरोह ॥७८
प्रादुर्वभूव स्वसमानसत्त्वे वलस्य तत्रैव वलं च शौर्यम् ।
विजेतुरप्यन्यनभश्चराणां प्रतिद्विपे धीर इवेभभर्तुः ॥७९
असाध्यमन्यस्य वलेन युद्धे हलायुधो नीलरथं हलेन ।
निनाय तं गोचरमाशु मृत्योर्मत्तद्विपं क्रुद्ध इव द्विपारिः ॥८०
इति प्रधानान्प्रहतानथान्यैर्नभश्चरान्वीक्ष्य तुरङ्गकण्ठः ।
करेण सारं धनुराललम्वे वामेन शौर्यं मनसा च धीरः ॥८१
विहाय सर्वानितरान्वलादीन् क्व स क्व स प्राज्यवलस्त्रिपृष्टः ।
पृच्छन्निति प्राक्तनजन्मकोपात्तस्थौ पुरस्तस्य गजाधिरूढः ॥८२
अमानवाकारमुदीक्ष्य लक्ष्म्या योग्यो ममायं रिपुरेव नान्यः ।
अमन्यतेत्यश्वगलस्त्रिपृष्टं गुणाधिके कस्य न पक्षपातः ॥८३

---

गिरा दिया जिस प्रकार कि वज्र के द्वारा मेघ, पर्वत की शिखर को गिरा देता है ॥ ७६ ॥ उसके मुकुट से चारों ओर गिरे हुए अनेक मोतियों से व्याप्त युद्ध की भूमि ऐसी सुशोभित हो रही थी मानों विद्यावर राजलक्ष्मी के अश्रुन्विदुओं के समूह से ही आधे क्षण के लिये व्याप्त हो गई हो ॥ ७७ ॥ दोनों ओर की सेनाएँ उन दोनों के अचिन्त्य वल, वैर्य और युद्ध के कौशल को देखकर इन दोनों में कोई जीतेगा या नहीं इस प्रकार दुःखी होती हुई सन्देहरूपी झूला पर मन से आरूढ़ हुई थी ॥ ७८ ॥ वलभद्र विजय यद्यपि अन्य अनेक विद्याधरों को जीत चुके थे तो भी उनका वल और शौर्य अपने समान पराक्रम वाले उसी नीलरथ पर उस प्रकार प्रकट हुआ था जिस प्रकार कि किसी गजराज का वल और शौर्य अपने ही समान पराक्रम वाले किसी वैर्यशाली प्रतिद्वन्द्वी गज पर प्रकट होता है ॥ ७९ ॥ युद्ध में दूसरे की सेना से असाध्य नीलरथ को वलभद्र ने हलरत्न के द्वारा शीघ्र ही उस प्रकार मृत्यु की गोचरता को प्राप्त करा दिया जिस प्रकार कि क्रुद्ध सिंह किसी मदमाते हाथी को करा देता है ॥ ८० ॥ तदनन्तर इस प्रकार अन्य लोगों के द्वारा प्रधान विद्याधरों को मरा देख धीर वीर अश्वग्रीव ने वायें हाथ से सुदृढ़ धनुष और मनसे शौर्य का आलम्बन लिया अर्थात् वायें हाथ से धनुष उठाकर हृदय में शूरता का भाव धारण किया ॥८१॥ हाथी पर चढ़ा हुआ अश्वग्रीव वलभद्र आदि अन्य सव योद्धाओं को छोड़ कर यह 'प्रकृष्ट वलवान् त्रिपृष्ट कहाँ है ? कहाँ है ?' इस प्रकार पूछता हुआ पूर्वजन्म-सम्वन्धी क्रोध से उसके आगे खड़ा हो गया ॥८२॥ लोकोत्तर आकार के धारक त्रिपृष्ठ को देखर अश्वग्रीव ने माना कि मेरी लक्ष्मी के योग्य यही शत्रु है दूसरा

---

१. तदीयमुकुटोद्वर्तरमितमौक्तिकैः पातितै
रराज समराजिरं पतित भूमिभृन्मस्तकम्
कलिङ्गवसुधापतिप्रथितराजलक्ष्म्यास्तदा
विकीर्णमिव विस्तुतैर्नयनवाष्पविन्दूत्करैः ॥७६॥

२. ताम्यन् म० । ३. स्वसाध्य म० ।

सुदुर्निवारान्विविधान्विधिज्ञो विद्यामयान्वज्रफलान्समन्तात् ।
शराननेकान्विससर्जचक्री वक्रीकृतोत्तुङ्गधनुर्गुणेन ॥८४
अथान्तराले पुरुषोत्तमेन ते खण्डिताः शार्ङ्गधनुर्विमुक्तैः
शराः शरैः पुष्पमया बभूवुर्गुणाय भङ्गोऽपि सतः परेषाम् ॥८५
एकीकृतक्ष्मातलवायुमार्गा विनिर्ममे चक्रभृता तमिस्रा ।
चिच्छेद तां कौस्तुभरत्नदीप्तिर्विष्णोर्जितोष्णांशुकठोररश्मिः ॥८६
समन्ततो दृष्टिविषाग्निरेखाकल्माषिताशानसृजत्स सर्पान् ।
पक्षानिलोन्मूलितपादपेन निराकरोत्तान्गरुडेन कृष्णः ॥८७
गर्ज्जन्मृगेन्द्रैः स्थिरतुङ्गशृङ्गैः शैलैरसौ व्योम रुरोध कृत्स्नम् ।
विभेद वेगेन हरिः क्रुधा तान्वज्रेण वज्रायुधसन्निभश्रीः ॥८८
अनिन्धनेन ज्वलनेन धीरस्ततस्तार स व्योम धरातलं च ।
निर्वापयामास तमाशु विष्णुर्विद्यामयाम्भोदविसृष्टतोयैः ॥८९
उल्कासहस्रज्वलितान्तरिक्षां सुदुर्निवारामसृजत्स शक्तिम् ।
उरःस्थले सा पुरुषोत्तमस्य स्फुरत्करा हारलता बभूव ॥९०

---

नहीं सो ठीक ही है क्योंकि अधिक गुणवान् में किसका पक्षपात नहीं होता ? ॥८३॥ विधि को जानने वाले चक्रवर्ती–अश्वग्रीव ने कुटिल किये हुए उन्नत धनुष की डोरी से सब ओर ऐसे अनेक बाण छोड़े जिनका कि रोकना अत्यन्त कठिन था, जो विद्यामय थे और जिनका अग्रभाग वज्र का था ॥८४॥ तदनन्तर पुरुषोत्तम त्रिपृष्ट ने अपने शार्ङ्गनामक धनुष से छोड़े हुए बाणों के द्वारा उन बाणों को बीच में ही खण्डित कर दिया जिससे वे फूलों से निर्मित के समान निःसार हो गये सो ठीक ही है क्योंकि दूसरों का भङ्ग भी सज्जन के लिये गुण का कारण ही होता है। भावार्थ—सज्जन का कोई पराभव करे तो वह पराभव भी उसके गुण के लिये ही होता है ॥ ८५ ॥ चक्रवर्ती ने विद्याबल से ऐसी रात्रि का निर्माण कर दिया जिसमें पृथ्वीतल और आकाश एक हो गये थे परन्तु सूर्य की कठोर किरणों को जीतनेवाले विष्णु के कौस्तुभमणि की दीप्ति ने उसे नष्ट कर दिया ॥८६॥ अश्वग्रीव ने विद्याबल से चारों ओर ऐसे सर्पों की सृष्टि कर दी जिन्होंने कि दृष्टिविषरूपी अग्नि की रेखाओं से दिशाओं को मलिन कर दिया था परन्तु त्रिपृष्ट ने पङ्खों की वायु से वृक्षों को उखाड़नेवाले गरुड के द्वारा उन सर्पों को दूर हटा दिया ॥८७॥ अश्वग्रीव ने जिनपर सिंह गरज रहे थे तथा जिनकी ऊँची चोटियाँ स्थिर थीं ऐसे पर्वतों से समस्त आकाश को व्याप्त कर दिया परन्तु इन्द्र के समान लक्ष्मी के धारक त्रिपृष्ट ने क्रोध से वज्र के द्वारा उन्हें शीघ्र ही चूर-चूर कर डाला ॥८८॥ धीर-वीर अश्वग्रीव ने ईन्धन से रहित अग्नि के द्वारा आकाश और पृथ्वीतल को आच्छादित कर दिया परन्तु विष्णु त्रिपृष्ट ने विद्यामय मेघ के द्वारा छोड़े हुए जल से उस अग्नि को शीघ्र ही बुझा दिया ॥८९॥ उसने हजारों उल्काओं के द्वारा आकाश को प्रज्वलित करने वाली अत्यन्त दुर्निवार शक्ति छोड़ी परन्तु वह त्रिपृष्ट के वक्षःस्थल पर देदीप्यमान किरणों से युक्त हार लता

---

१. चक्रीकृतो म० । २. जितोष्मांशु म० । ३. रेषा म० । ४. न्विसृजन् स म० ।

### प्रहर्षिणी

इत्येवं विफलितसर्वशास्त्रसारो दुर्वारस्तुरगगलः करेण चक्रम् ।
आदाय ज्वलनशिखापरीतधारं स्मेरास्यो हरिमिति निर्भयं बभाषे ।।९१

### पुष्पिताग्रा

विफलयति मनोरथांस्तवेदं कुलिशधरोऽपि सहो न पातुमस्मात् ।
निजमतिमथवा मम प्रणामे कुरु परमात्मनि वा परत्र हेतौ ।।९२

### शार्दूलविक्रीडितम्

भीरोर्भीतिकरं त्वदीयवचनं नैवोन्नतानामिदं
वन्येभध्वनितं परं मृगशिशोः संत्रासकं किं हरेः ।
चक्रं तेन कुलालचक्रसदृशं मन्येत कः सत्त्ववान्
शौर्यं वाचि न कर्मणि स्थितमिति प्रत्याह तं केशवः ।।९३

### वसन्ततिलकम्

श्रुत्वा तदीय वचनं सभयावनीशै रालोक्यमानममुचत्तरसा स चक्रम् ।
तत्प्राय दक्षिणकरं मृगराजशत्रो राज्ञापयेति निगदन्मुहुरुद्यदर्चिः ।।९४

### स्रग्धरा

एतत्ते चक्रमुग्रं प्रथितरिपुशिरश्छेदरक्तारुणाङ्गं
विद्वन्यस्य प्रतापादखिलमहितले पूर्णकामो ह्यभूस्त्वम् ।
तत्प्राप्तं मे कराग्रं कृतसुकृतवशात्तत्फलं चेह मत्वा
पूज्यं ते मेऽङ्घ्रियुग्मं भटनिभृततया[1] तिष्ठ वाग्रेऽस्य धैर्यात् ।।९५

---

बन गई ।।९०।। इस प्रकार जिसके समस्त श्रेष्ठ शस्त्र निष्फल कर दिये गये थे ऐसे उस दुर्निवार अश्वग्रीव ने अग्नि ज्वालाओं से व्याप्त धारा वाले चक्ररत्न को हाथ से उठाया और स्मेर मुख हो निर्भय त्रिपृष्ट से इस प्रकार कहा ।।९१।। यह चक्ररत्न तुम्हारे मनोरथों को अभी निष्फल करता है, इससे रक्षा करने के लिये इन्द्र भी समर्थ नहीं है इस लिये तुम अपनी बुद्धि या तो मेरे लिये प्रणाम करने में लगाओ या परभव के लिये परमात्मा में लगाओ ।। ९२ ।। त्रिपृष्ठ ने यह कहते हुए उत्तर दिया कि तुम्हारा यह वचन कायर मनुष्य के लिये भय करने वाला है उन्नत मनुष्यों के लिये नहीं । जंगली हाथी की गर्जना मृग के बच्चे को तो भयभीत कर सकती है पर क्या सिंह को भी भयभीत करती है ? तुम्हारा यह चक्र कुम्हार के चक्र के समान है उसके द्वारा कौन बलवान् माना जाता है ? शूरता वचनों में नहीं किन्तु कार्य में स्थित है ।। ९३ ।। त्रिपृष्ट के वचन सुन, अश्वग्रीव ने भयभीत राजाओं के द्वारा देखे जाने वाले उस चक्र को शीघ्र ही छोड़ दिया परन्तु जिससे किरणें निकल रहीं थीं ऐसा वह चक्र 'आज्ञा करो आज्ञा करो' इस प्रकार वार-बार कहता हुआ त्रिपृष्ट के दाहिने हाथ में जा पहुँचा ।।९४।। त्रिपृष्ट ने कहा कि हे विद्वन् ! यह तुम्हारा वही भयंकर चक्र है जिसका

---

१. भटनिवहतया म० ।

## शार्दूलविक्रिडितम्

दृष्ट्वा तन्निजहस्तसंस्थितमुरुज्वालोल्लसन्नेमिकं
निर्धूमज्वलनं यथा हयगलं तं विष्णुरूचे पुनः ।
सद्गिग्रीव ममाशु पादपतने शिष्यत्वमालम्ब्य
श्रेयोऽर्थंमुनिपुङ्गवस्य तव नो वीक्षेऽन्यथा जीवितम् ॥९६
ऊचे तं तु विहस्य नीरधिमना जिष्णुं हयग्रीवक-
श्चक्रेण त्वमनेन गर्वितमतिर्नालातचक्रेण वा ।
भूतो नालयमायुधैरविवरं पूर्णं न मे किं मह-
न्नीचा वाथ न कुर्वते खलु खलं लब्ध्वा धृतिं[2] किं जनाः ॥९७
तिष्ठाग्रे किमु भाषितेन बहुना त्वं याहि मृत्योर्मुखं
ह्यन्यस्त्रीसुरताभिलाषजफलं भुङ्क्ष्वाद्य[3] मूढाहवे[4] ।
किं वा ये परदारसंगमसुखव्यासक्तचित्तास्तु ते[5]
जीवन्ति क्षितिपे धितरिपौ सत्येव कालं चिरम् ॥९८

शरीर प्रसिद्ध शत्रुओं के शिरश्छेद से निकले हुए खून से लाल है तथा जिसके प्रताप से तुम समस्त पृथिवीतल पर पूर्णमनोरथ हुए थे । वह चक्र अब पूर्व पुण्य के प्रभाव से मेरे हाथ में आ चुका है । उसका फल यदि तुम्हें इस भव में अभीष्ट है तो हे सुभट ! निश्चल रूपसे मेरे चरणयुगल को पूज्य मानो अथवा धैर्यपूर्वक इस चक्र के आगे खड़े हो जाओ ॥ ९५ ॥ बड़ी-बड़ी ज्वालाओं से जिसकी चक्रधारा देदीप्यमान हो रही थी और जो निर्धूम अग्नि के समान जान पड़ता था उस चक्ररत्न को अपने हाथ में स्थित देख त्रिपृष्ट ने अश्वग्रीव से फिर कहा कि हे अश्वग्रीव या तो पैर पड़ने में शीघ्र ही मेरी शिष्यता का आलम्बन लो या कल्याण प्राप्ति के लिये मुनिराज की शिष्यता का सहारा लो । 'मैं' अन्य प्रकार से तुम्हारा जीवन नहीं देखता हूँ ॥ ९६ ॥ समुद्र के समान गंभीर अश्वग्रीव ने हँस कर विजयी त्रिपृष्ट से कहा कि क्या तूं अलातचक्र के समान इस चक्र से गर्वित बुद्धि नहीं हो रहा है ? और क्या मेरा विशाल घर शस्त्रों के द्वारा निश्छिद्र रूप से नहीं भरा है ? अथवा निश्चय से नीच मनुष्य क्या खली को पाकर संतोष नहीं करते ? अर्थात् अवश्य करते हैं । भावार्थ—जिस प्रकार नीच मनुष्य खली का टुकड़ा पाकर संतुष्ट हो जाते हैं उसी प्रकार तूं अलात चक्र के समान निःसार इस चक्र को पाकर गर्वित हो रहा है । तुझे यह निःसार चक्र बहुत बड़ा शस्त्र जान पड़ता है जब कि मेरा विशाल घर शस्त्रों से ऐसा परिपूर्ण है कि उसमें तिल रखने को छिद्र भी खाली नहीं है ॥ ९७ ॥ यह सुन त्रिपृष्ट ने कहा कि मूर्ख ! आगे खड़ा हो, बहुत कहने से क्या लाभ है ? तूं मृत्यु के मुख को प्राप्त हो, आज युद्ध में परस्त्री के संभोग की अभिलाषा से उत्पन्न होने वाला फल भोग । जिनका चित्त परस्त्रियों के समागम रूप सुख में अत्यन्त आसक्त है वे क्या शत्रुओं को वश करने वाले राजा के विद्यमान रहते हुए चिर काल तक जीवित रहते हैं ? ॥ ९८ ॥ इसके उत्तर में अश्वग्रीव ने कहा कि जो मेरी जूंठन है तथा चरण युगल की धूली के

१. रविवरं ब० । २. कितनाम् म० । ३. मुक्त्वाद्य म० ब० । ४. मूढान्तरे म० । ६. के ब० ।

## स्रग्धरा

भुक्तोत्सृष्टं मदीयं क्रमयुगलरजस्तुल्यमत्यन्तरागात्
प्राप्येदं लोष्टखण्डं खलदलसदृशं गर्वितस्त्वं विमूढः ।
क्षुद्राणां वातितुष्टिर्भवति भुवि परा सिक्थमात्रेऽपि लब्धे
काचिच्चेद्वास्ति शक्तिस्तव खलु हृदये शीघ्रमेतत्क्षिप त्वम् ॥९९

## शार्दूलविक्रीडितम्

चक्रं प्राप्य स विष्णुरेवमवदन्मत्पादयोस्त्वं नम[1]
प्राक्ते विभवं करोमि कुमदं[2] जह्या[3] वृथा मानसम् ।
इत्युक्ते हयकन्धरेण परुषं निर्भर्त्सितस्तत्क्षणात्
तत्क्रुद्ध्वास्य शिरो गृहाण स इति क्षिप्रं हरिः प्रा[4]क्षिपत् ॥१००

## मालभारिणी

अवलम्ब्य हरेस्तदा तदाज्ञां विनिवृत्याशु रथाङ्गमाजिरङ्गे ।
समपातयदश्वकन्धरस्य स्फुरदर्चिर्मुकुटं शिरः शिरोधेः ॥१०१

## शार्दूलविक्रीडितम्

हत्वैवं हयकन्धरं निजरिपुं चक्रेण धारानलज्वालापल्लवितेन तेन न तथा रेजे पुरोवर्तिना ।
वैराशंसनसंपदं सह नृपैः पश्यन्नभोलङ्घिनामावद्धाभययाचनाञ्जलिभृतां चक्रेण विष्णुर्यथा ॥१०२

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते महाकाव्ये त्रिपृष्टविजयो नाम नवमः सर्गः

---

तुल्य अथवा खली के टुकड़े के समान है ऐसे इस पत्थर के खण्ड रूप चक्र को पाकर तूँ अत्यन्त राग से गर्वित और विमूढ हो रहा है सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर एक सीथ के मिलने पर भी क्षुद्र मनुष्यों को अत्यन्त संतोप होता है । यदि तेरे हृदय में कुछ शक्ति है तो तूँ शीघ्र ही इसे छोड़ ॥ ९९ ॥ चक्ररत्न को पाकर विष्णु ने इस प्रकार कहा कि तूँ मेरे चरणों में नमस्कार कर और हृदय के भीतर विद्यमान इस मिथ्यागर्व को छोड़ दे तो मैं तेरा पहले जैसा वैभव कर दूंगा । इस प्रकार कहने पर अश्वग्रीव ने तत्काल जिसकी कठोर भर्त्सना की थी ऐसे विष्णु—नारायण पदधारी त्रिपृष्ट ने कुपित होकर 'इसका शिर ग्रहण करो' यह कहते हुए शीघ्र ही चक्र को चला दिया ॥ १०० ॥ उसी समय त्रिपृष्ट की उस आज्ञा का अवलम्बन लेकर वह चक्ररत्न शीघ्र ही युद्धभूमि में लौटा और उसने जिस पर देदीप्यमान किरणों से युक्त मुकुट लगा हुआ था ऐसे अश्वग्रीव के मस्तक को उसके कण्ठ से नीचे गिरा दिया ॥१०१॥ इस प्रकार अपने शत्रु अश्वग्रीव को मारकर सामने खड़े हुए तथा चक्रधारा की अग्नि ज्वालाओं के द्वारा लाल-लाल पल्लवों से युक्त की तरह दिखनेवाले चक्ररत्न से वैर को सुचित करने वाली संपदा को राजाओं के साथ देखने वाला विष्णु उस प्रकार सुशोभित नहीं हुआ था जिस प्रकार कि अभय याचना के लिये अञ्जलि बाँधकर खड़े हुए विद्याधरों के चक्र-समूह से सुशोभित हुआ था ॥ १०२ ॥

इस प्रकार असगकवि कृत श्रीवर्द्धमानचरित नामक महाकाव्य में त्रिपृष्ट की विजय का वर्णन करनेवाला नौवां सर्ग समाप्त हुआ ।

---

१. नमः म० । २. कुमुदं म० व० । ३. जह्याद्वृथा व० । ४. प्रैक्षिपत् म० ।

## दशमः सर्गः

वंशस्थम्

अथाभिषिक्तो विजयेन केशवः समं नरेन्द्रैः सकलैश्च खेचरैः ।
पुरा समभ्यर्च्य जिनं सपर्यया स चक्रमानर्च यथोक्तया पुनः ॥१
प्रणामतुष्टैर्गुरुभिः ससंभ्रमैरुदीरिताशीरभिपूज्य राजकम् ।
पुरस्सरीभूतरथाङ्गमङ्गलो हरिः प्रतस्थे दशदिग्जिगीषया ॥२
दिशं महेन्द्रस्य महेन्द्रसन्निभः पुरा वशीकृत्य निजेन तेजसा ।
रराज देवं विनमय्य मागधं परार्ध्यतद्दत्तविचित्रभूषणैः ॥३
ततो वरादिं तनुमच्युतो नतं सुरं प्रभासं च परानपि क्रमात् ।
उपागतान्द्वीपपतीनुपायनैरतिष्ठिपत्तान्निज एव धामनि ॥४
स भारतार्द्धं परिसम्मितैर्दिनैर्विधाय सर्वं करदं यथेच्छया ।
ततः पुरं पोदनमुच्छ्रितध्वजं विवेश पौरैः परिवार्य पूजितः[1] ॥५
हरेरुदीचीमवसन्ननायकां प्रसादतः श्रेणिमवाप्य वाञ्छिताम् ।
अभूत्कृतार्थो रथनूपुरेश्वरो न वर्धते कः पुरुषोत्तमाश्रितः ॥६
अयं पतिर्वो विजयार्द्धवासिनां वहध्वमस्यैव निदेशमादरात् ।
इतीरयित्वा सह तेन खेचरान्मुमोच सम्मान्य यथाक्रमं विभुः ॥७

---

## दशम सर्ग

अथानन्तर समस्त राजाओं और विद्याधरों ने विजय बलभद्र के साथ जिसका राज्याभिषेक किया था ऐसे नारायण त्रिपृष्ठ ने पहले जिनेन्द्र भगवान् की पूजा कर पश्चात् यथोक्त यथोक्त विधि से चक्ररत्न की पूजा की ॥ १ ॥ तदनन्तर प्रणाम से संतुष्ट और हर्ष से परिपूर्ण गुरुजनों ने जिसे आशीर्वाद दिया था तथा जिसके आगे महामाङ्गलिक चक्ररत्न चल रहा था ऐसे त्रिपृष्ठ ने दशों दिशाओं को जीतने की इच्छा से प्रस्थान किया ॥ २ ॥ महेन्द्र की समानता रखने वाला त्रिपृष्ठ, सर्वप्रथम अपने तेज से पूर्व दिशा को वश कर तथा मागध देव को नम्रीभूत कर उसके द्वारा दिये हुए नाना प्रकार के श्रेष्ठ आभूषणों से सुशोभित हुआ ॥ ३ ॥ तत्पश्चात् नारायण ने विनत होकर आये हुए वरतनु और प्रभास नामक देव को तथा उपहार लेकर क्रम से आये हुए अन्य द्वीपों के राजाओं को उनके अपने ही स्थान पर प्रतिष्ठित किया। भावार्थ—जो जहाँ का राजा था उसे वहीं का राजा रहने दिया ॥ ४ ॥ उसने सीमित दिनों के द्वारा सम्पूर्ण भरतार्ध क्षेत्र को अर्थात् विजयार्ध पर्वत के दक्षिणदिग्वर्ती अर्धभरत क्षेत्र को स्वेच्छा से करदाता बनाया पश्चात् नागरिक जनों ने घेर कर जिसकी पूजा की थी ऐसे त्रिपृष्ठ फहराती हुई पताकाओं से सुशोभित पोदनपुर में प्रवेश किया ॥ ५ ॥ रथनूपुर नगर का राजा ज्वलनजटी हरि के प्रसाद से नायकविहीन, चिरकाङ्क्षित उत्तर श्रेणी को प्राप्त कर कृतकृत्य हो गया सो ठीक ही है क्योंकि पुरुषोत्तम—नारायण अथवा उत्तम पुरुष का आश्रय करने वाला कौन पुरुष वृद्धि को प्राप्त नहीं होता है ॥६॥ विजयार्ध पर्वत पर रहने

---

१. पूरितः म० ।

यथावदापृच्छ्य ततः प्रजापतिं नभश्चरेन्द्रस्य पुरैव पादयोः ।
पपात सम्राट् सह सीरपाणिना सतां हि लक्ष्म्या विनयो वितीर्यते ॥८
प्रणामपर्यस्तकिरीटकोटिना निपीडयन्तं चरणाम्बुजद्वयम् ।
मुदार्क कीर्ति परिरभ्य तावुभौ स्वतेजसा तं विससर्जतुः म् ॥९
ययौ तनूजामनुशिष्य पद्धतिं परां सतीनां सह वायुवेगया ।
प्रमृज्य तच्चक्षुरुदश्रु पाणिना नभश्चरेन्द्रो मुहुरात्मनोऽप्यसौ ॥१०
नरेश्वरैः षोडशभिः समन्वितो हरिः सहस्रैः कमनीयमूर्तिभिः ।
वधूभिरप्यष्टसहस्रसम्मितैः सुरैश्च नित्यं विरराज किङ्करैः ॥११
निरीक्ष्य साम्राज्यमिति प्रजापतिः सुतस्य तस्य स्वमनोऽनुवर्तिनः ।
स्वबन्धुवर्गैः सह पिप्रिये परं मनोरथेभ्योऽप्यतिरिक्तभूतिभिः ॥१२
स भूपतीनां च नभोविलङ्घिनां नखप्रभालीं मुकुटेषु पादयोः ।
दिगन्तरेष्विन्दुमरीचिनिर्मलां निधाय कीर्तिं च शशास मेदिनीम् ॥१३
स्वपादनम्रान्सचिवस्य शिक्षया सपत्नबालानवलोक्य केशवः ।
परानुकम्पामकरोद्दयार्द्रधीर्दयालवो हि प्रणतेषु साधवः ॥१४

---

वाले आप सब विद्याधरोंका यह ज्वलनजटी स्वामी है, आदर से इसी की आज्ञा धारण करो यह कह कर त्रिपृष्ट ने यथाक्रम से सम्मानित कर ज्वलनजटी के साथ समस्त विद्याधरों को छोड़ाकर—विदा किया ॥ ७ ॥ तदनन्तर राजा प्रजापति से पूछ कर त्रिपृष्ट ने बलभद्र के साथ सर्वप्रथम विद्याधराधिपति ज्वलनजटी के चरणों में प्रमाण किया सो ठीक ही है क्योंकि सत्पुरुषों की लक्ष्मी विनय को ही प्रदान करती है ॥ ८ ॥ प्रणाम के लिये झुके हुए मुकुट के अग्रभाग के चरणकमलयुगल को पीड़ित करने वाले अर्ककीर्ति का हर्ष से आलिङ्गन कर बलभद्र और नारायण ने उसे अपने तेज के साथ विदा किया। भावार्थ—ज्वलनजटी के पुत्र अर्ककीर्ति ने जाते समय विजय और त्रिपृष्ट दोनों के चरणों में शिर झुका कर नमस्कार किया तथा दोनों ने हर्षपूर्वक आलिङ्गन कर उसे विदा किया। अर्ककीर्ति के माध्यम से इनका तेज विद्याधरों के निवासक्षेत्र में विस्तृत हुआ था ॥ ९ ॥ विद्याधरों का इन्द्र ज्वलनजटी अपनी पुत्री को सती स्त्रियों की श्रेष्ठपद्धति का उपदेश देकर तथा अपनी स्त्री वायुवेगा के साथ, उसके अश्रुपूर्णनेत्रों को अपने हाथ से वार-वार पोंछ कर चला गया ॥ १० ॥ सोलह हजार राजाओं, आठ हजार सुन्दर स्त्रियों तथा किङ्करता को प्राप्त हुए अनेक देवों से युक्त त्रिपृष्ट नारायण नित्यप्रति सुशोभित होने लगा ॥११॥ इस प्रकार राजा प्रजापति अपने मन के अनुकूल चलने वाले उस पुत्र के साम्राज्य को देख कर मनोरथों से भी अधिक विभूति के धारक अपने बन्धुओं के साथ अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ १२ ॥ वह त्रिपृष्ट, पैरों के नख-सम्बन्धी कान्ति के समूह को राजाओं तथा विद्याधरों के मुकुटों पर और चन्द्रमा की किरणों के समान निर्मल कीर्ति को दिशाओं के बीच स्थापित कर पृथिवी का शासन करने लगा ॥ १३ ॥ दया से आर्द्र बुद्धिवाले नारायण ने मन्त्री की शिक्षा से अपने चरणों में झुके हुए शत्रुओं के बच्चों को देख कर उनपर बहुत भारी दया की सो ठीक ही है क्योंकि सत्पुरुष नम्रजनों पर दयालु होते ही हैं ॥१४॥ उस समय

---

१. शिरसा पदद्वये म० । २. स्वचेससा म० ।

अकालमृत्युर्न बभूव देहिनां मनोरथानामगतिर्न कश्चन[1]
अकृष्टपच्याञ्चितसस्यशालिनी तदीयपुण्येन धरापि सा सदा ॥१५
सुखाय सर्वत्र सदा शरीरिणां ववौ तदिच्छा मनुवर्तयन्मरुत् ।
महीरजः क्षालनमात्रमम्बुदाः सुगन्धितोयं ववृषुर्दिने दिने ॥१६
उपास्त सर्वर्तुगणो निरन्तरं निजद्रुमाणां प्रसवैश्च वीरुधाम् ।
समं तमन्योन्यविरोधवानपि प्रभुत्वमाश्चर्यकरं हि चक्रिणः ॥१७
सुराज्ञि यस्मिन्परिपाति मेदिनीमनूनवृत्तेषु समुन्नतात्मसु ।
मृगेक्षणानामुरुयौवनश्रियां कुचेषु काठिन्यमभूच्च सोष्मता ॥१८
अवाप्तसाधुश्रवणेषु सायति दधत्सु कान्ति धवलेषु केवलम् ।
परिप्लवत्वं नयनेषु योषितामलक्ष्यतान्तर्मलिनत्वमप्यलम् ॥१९
सदान्तरार्द्रेषु धरासु वर्षणाद्रजो विकारप्रसरापहारिषु ।
अजायताभ्रेषु विचित्ररूपता निरर्थकं गर्जितमप्यकारणम् ॥२०

उसके पुण्य से प्राणियों की अकाल मृत्यु नहीं होती थी, कोई भी मनुष्य मनोरथों का अगति नहीं था तथा पृथिवी भी सदा विना जोते हुए प्राप्त होने वाली उत्तम धान्य से सुशोभित रहती थी ॥१५॥ सब स्थानों पर सब समय प्राणियों के सुख के लिये त्रिपृष्ट की इच्छा के अनुसार वायु बहती थी और मेघ प्रति दिन मात्र पृथिवी की धूलि को धोने वाले सुगन्धित जल की वर्षा करते थे ॥१६॥ परस्पर के विरोध से युक्त होने पर भी समस्त ऋतुओं का समूह अपने वृक्षों और लताओं के पुष्पों द्वारा एक ही साथ उसकी उपासना करता था सो ठीक ही है क्योंकि चक्रवर्ती का प्रभुत्व आश्चर्य कारी होता ही है ॥१७॥ उस उत्तम राजा के पृथिवी का पालन करने पर काठिन्य—कठोरता और सोष्मता—उष्णता से भरपूर यदि था तो प्रगाढ यौवन से सुशोभित मृगनयनी स्त्रियों के अनून वृत्त—स्थूल और और गोल तथा समुन्नतात्मा—उत्तुङ्गाकार स्तनों में ही था वहाँ के अनून वृक्ष—उत्कृष्ट चारित्र से युक्त तथा उदाराशय मनुष्यों में काठिन्य—निर्दयता और सोष्मता—अहंकार से परिपूर्ण नहीं था ॥ १८ ॥ जिन्होंने साधुश्रवण—उत्तम कानों को प्राप्त किया था, अर्थात् जो कानों तक लम्बे थे, जो सायति—लम्बाई से सहित कान्ति को धारण करते थे तथा जो धवल—निर्मल थे ऐसे स्त्रियों के नेत्रों में ही है चञ्चलता तथा भीतर की अत्यधिक मलिनता—श्यामलता दिखाई देती थी वहाँ के उन मनुष्यों में जिन्होंने कि समीचीन शास्त्रों का श्रवण प्राप्त किया था अर्थात् जो उत्तम शस्त्र सुना करते थे, जो सायति—उत्तर काल—सुन्दर भविष्य काल से सहित् कान्ति का धारण करते थे, तथा स्वभाव से धवल-निर्मल थे, चञ्चलता और अन्तरङ्ग का कलुषितता नहीं दिखाई देती थी ॥१९॥ जो सदा अन्तरङ्ग से आर्द्र रहते थे तथा पृथिवी पर वर्षा करने से जो धूलिविकार के समूह को दूर करने वाले थे ऐसे मेघों में ही विचित्ररूपता—नाना आकृतियों को धारण करना, तथा कारण के विना निरर्थक गर्जना भी पाई जाती थी किन्तु वहाँ के उन मनुष्यों में जोकि सदा अन्तरङ्ग से दयालु थे, और धर्मामृत की वर्षा पाप विकार के समूह को दूर करने वाले थे, विचित्ररूपता—नानारूप बनाना और कारण के विना ही निष्प्रयोजन गर्जना—बहुत बकवाद करना नहीं पाया

१. काचन ब० । २. परिप्लुता: ब० ।

अलङ्घनीयस्थितिमत्सु भूतले प्रशस्तवंशेषु वहत्सु तुङ्गताम् ।
धराधरेष्वेव सदा विपक्षिता वभूव दुर्मार्गगतिश्च निश्चिता ॥२१
अनूनसत्त्वा बहुरत्नशालिनो महाशया धीरतया समन्विताः ।
सुदुःप्रवेशां स्थितिमूहुरर्थिनां प्रसिद्धदुर्ग्राहतयाम्बुराशयः ॥२२
कलाधरेषु क्षणदाकरेऽभवन्प्र[1]दोषसङ्गक्षयवृद्धिवक्रताः[2]।
महोत्पले श्रीनिलयेषु च क्षितौ जलस्थितिर्मित्रवलाद्विजृम्भणम् ॥२३
सुविप्रियश्चारुफलेषु पादपो मधुप्रियोऽलिः सुमनोऽनुवर्तिषु ।
दुरासदोऽभूदहिरेव भोगिषु स्फुरद्द्विजिह्वात्मतया मनीषिभिः ॥२४

जाता था ॥२०॥ जो पृथिवीतल पर अलङ्घनीय थे—लाँघने योग्य नहीं थे, प्रशस्त वंश थे—जिन पर वांसों के उत्तम वृक्ष लगे हुए थे तथा जो ऊँचाई को धारण कर रहे थे ऐसे पर्वतों में ही विपक्षिता—पङ्खों का अभाव था तथा निश्चित रूप से दुर्मार्गगति—ऊँचे-नीचे खोटे मार्ग में गमन करना पाया जाता था किन्तु वहाँ के उन अन्य मनुष्यों में जो आदरणीय मर्यादा-सम्पन्न थे, प्रशस्त वंश—उच्च कुलीन थे तथा तुङ्गता—उदारता को धारण करते थे, विपक्षिता विरोध तथा दुर्मार्गगतिता—खोटे मार्ग में चलना—दुराचरण नहीं पाया जाता था ॥२१॥ अनूनसत्त्व जिनमें वड़े-वड़े जीव जन्तु थे, वहुरत्नशाली—जो वहुत रत्नों से सुशोभित थे, अत्यन्त विस्तृत थे और गहराई वाले थे ऐसे समुद्र ही प्रसिद्ध तथा दुष्ट मगरमच्छ आदि ग्राहों से युक्त होने के कारण अभिलाषी मनुष्यों के लिये अत्यधिक कठिनाई से प्रवेश करने के योग्य स्थिति को धारण करते थे किन्तु वहाँ के वे मनुष्य, जो अनूनसत्त्व—प्रवलपराक्रमी थे, वहुरत्नशाली—जो सम्यग्दर्शनादि रत्नों से सुशोभित थे, महाशय—उदार अभिप्राय वाले थे, और धीरता—गम्भीरता से युक्त थे, प्रसिद्धदुर्ग्राहता—वशीकरण की अशक्यता के कारण याचकों के लिये अत्यन्त दुःप्रवेश नहीं थे अर्थात् उनके समीप याचकों का प्रवेश करना कठिन नहीं था ॥२२॥ कलाधरों—कला के धारकों में यदि प्रदोषसङ्ग—रात्रि के प्रारम्भ भाग का समागम, क्षय—कृष्ण पक्ष में कलाओं का क्षय होना, वृद्धि—शुल्क पक्ष में कलाओं की वृद्धि होना और वक्रता—कुटिलता ये सब वस्तुएँ यदि थीं तो चन्द्रमा में ही थीं वहाँ के कलाधारी मनुष्यों में प्रदोषसङ्ग—अत्यन्त दोषी मनुष्यों का संसर्ग, क्षय—सद्गुणों का ह्रास, वृद्धि—असद्गुणों की वृद्धि और वक्रता—मायाचारिता ये सब गुण नहीं थे। इसी प्रकार पृथिवी में यदि जडस्थिति—जल में स्थिति—निवास था तो महोत्पल—कमल में ही था वहाँ के मनुष्यों में जडस्थिति—मूर्खों की स्थिति नहीं थी तथा मित्रवल—सूर्य के वल से यदि विजृम्भण—विकास था तो श्रीनिलय—कमलों में ही था अर्थात् कमल ही सूर्य के वल से विकसित होते थे वहाँ के मनुष्यों में मित्रवल—मित्रों के वल से विजृम्भण—संपत्ति आदि का विस्तार नहीं था किन्तु अपने पुरुषार्थ से था ॥२३॥ सुन्दर फल वाले पदार्थों में यदि कोई सुविप्रिय—पक्षियों के लिये अत्यन्त प्रिय था तो वृक्ष ही था वहाँ का कोई मनुष्य सुविप्रिय—अत्यन्त विरुद्ध नहीं था। सुमनोऽनुवर्ती—फूलों का अनुसरण करने वालों में यदि कोई मधुप्रिय—

१. भवत् म० । २. वक्रता म० ।

बभार हारो गुणवत्सु केवलं सुवृत्तमुक्तात्मकतामनारतम् ।
सदा परेषां मणिमेखलागुणः सुजातरूपेषु कलत्रमगृहीत् ॥२५
प्रियावियोगव्यथया कृशीकृतो निशासु कोको भुवि कामुकेष्वभूत् ।
ननाम मध्यः कुचभारपीडितो नितम्बिनीनां न च दुर्बलः पर ॥२६
इति प्रजासु प्रतिवासरं परां स्थितिं वितन्वन्विगतोरुसंभ्रमः ।
ररक्ष रत्नाकरवारिमेखलां वसुन्धरामेकपुरीमिवाच्युतः ॥२७
असूत कालेन यथाक्रमं सुतौ स्वयंप्रभा कन्यकया सहैकया ।
सुकोशदण्डौ सममायतश्रिया[1] धरेव तस्य प्रमदाय वल्लभा ॥२८
परंतपः श्रीविजयोऽग्रज सुतस्ततः कनीयान्विजयो यशोधन ।
प्रभोत्तरज्योतिरभिख्यया सती सुता च रेजे मृगशावलोचना ॥२९

मकरन्द का प्रेमी था तो भौंरा ही था वहाँ का कोई मनुष्य सुमनोऽनुवर्ती—विद्वज्जनों का अनुसरण करनेवालों में मधुप्रिय—मदिरा का प्रेमी नहीं था। इसी प्रकार भोगी—फन से युक्त जीवों में यदि कोई विद्वज्जनों के द्वारा दुरासद—कठिनाई से प्राप्त करने के योग्य था तो स्फुरद्द्विजिह्वात्मता—लपलपाती हुई दो जिह्वाओं के कारण साँप ही दुरासद था, किन्तु वहाँ भोगी—भोग विलास से सम्पन्न जीवों में विद्वज्जनों द्वारा स्फुरद्द्विजिह्वान्मता—प्रकट दुर्जनता के कारण कोई अन्य मनुष्य दुरासद नहीं था। वहाँ सब सज्जन थे और सब को सब से मिलना सरल था ॥२४॥ गुणवान् वस्तुओं में यदि कोई निरन्तर सुवृत्तमुक्तात्मकता—उत्तम गोल मोतियों से तन्मयता को धारण करता था तो हार ही करता था, परन्तु वहां कोई मनुष्य सुवृत्तमुक्तात्मकता—सदाचार हीनता को धारण नहीं करता था। इसी प्रकार सुजातरूप—सुन्दर पदार्थों में यदि कोई दूसरों के कलत्र—नितम्ब को ग्रहण करता था तो मणिमय मेखला का सूत्र ही करता था, वहाँ का कोई मनुष्य दूसरों की कलत्र—स्त्री को ग्रहण नहीं करता था ॥२५॥ पृथिवी पर कामीजनो में रात्रि के समय यदि कोई प्रिया के वियोगजनित पीड़ा से कृश किया जाता था तो चकवा ही किया जाता था, वहाँ कोई अन्य मनुष्य रात्रि के समय स्त्री के वियोग जनित दुःख से कृश नहीं था। इसी प्रकार यदि कोई नत होता था—झुकता था तो स्तनों के भार से पीडित हुआ स्त्रियों का मध्य भाग ही नत होता था, वहाँ कोई अन्य दुर्बल मनुष्य नत नहीं होता था ॥२६॥

इस प्रकार जो प्रजा में प्रत्येक वर्ष उत्कृष्ट स्थिति को विस्तृत करता था तथा जिसकी व्यग्रता नष्ट हो चुकी थी ऐसा त्रिपृष्ठ नारायण समुद्रान्त पृथिवी की एक नगरी के समान रक्षा करता था ॥२७॥ तदनन्तर जिस प्रकार पृथिवी ने उसके हर्ष के लिए विस्तृत लक्ष्मी के साथ सुकोश—उत्तम खजाना और दण्ड—सैन्यबल को उत्पन्न किया था उसी प्रकार उसकी प्रियस्त्री **स्वयंप्रभा** ने उसके हर्ष के लिये समयानुसार क्रम से एक कन्या के साथ दो पुत्रों को उत्पन्न किया ॥२८॥ बड़े पुत्र का नाम **श्रीविजय** था जो शत्रुओं को संतप्त करने वाला था, और उससे छोटे पुत्र का नाम **विजय** था जो कीर्ति रूपी धन से सम्पन्न था। पुत्री का नाम **ज्योतिःप्रभा** था। मृग के बच्चे के समान नेत्रों को धारण करनेवाली **ज्योतिःप्रभा** अत्यधिक सुशोभित होती थी ॥२९॥ वे दोनों

[1]. मायतिश्रिया ब०

पितुर्गुणाँस्तावनुचक्रतुः सुतौ वपुर्विशेषेण समं समन्ततः ।
विजित्य कान्त्या तनुजा स्वमातरं बभूव शीलेन समा च केवलम् ॥३०
नरेन्द्रविद्यासु गजाधिरोहणे तुरङ्गपृष्ठे च समस्तहेतिषु ।
अवापतुस्तौ नितरां च कौशलं कलासु सर्वासु च सापि कन्यका ॥३१
अथैकदा दूतमुखान्नभःस्पृशां निशम्य नाथं तपसि प्रतिष्ठितम् ।
प्रजापतिस्तत्क्षणमित्यचिन्तयद्विधाय बुद्धिं विषयेषु निःस्पृहाम् ॥३२
स एव धन्यो रथनूपुरेश्वरो मतिश्च तस्यैव हितानुबन्धिनी ।
सुखेन तृष्णामयवज्रपञ्जराद् विनिर्ययौ यो दुरतिक्रमादपि ॥३३
अशेषभावाः क्षणभङ्गुरा न किं किमस्ति लेशोऽपि सुखस्य संसृतौ ।
तथापि जीवः स्वहिते न वर्तते करोत्यकार्यं बत बोधदुर्विधः ॥३४
यथा यथायुर्गलति प्रतिक्षणं तथा तथा प्राणितुमेव वाञ्छति ।
अशक्तमात्मा विषयैर्वशीकृतो न जायते तृप्तिरथास्य तैरपि ॥३५
नदीसहस्रैरिव यादसां पतिस्तनूनपादिन्धनसंचयैरिव ।
चिराय संतुष्यति कामघस्मरो न कामभोगैः पुरुषो हि जातुचित् ॥३६

---

पुत्र शरीर की विशेषता के साथ सब ओर से पिता के गुणों का अनुकरण कर रहे थे तथा पुत्री कान्ति के द्वारा अपनी माता को जीत कर उत्पन्न हुई थी। वह मात्र शील से माता के समान थी ॥३०॥

राजविद्याओं में, हाथी की सवारी में, घोड़े की पीठ पर चढ़ने में तथा समस्त शस्त्रों में वे दोनों पुत्र अत्यन्त कुशलता को प्राप्त हो गये। इसी प्रकार वह कन्या भी समस्त कलाओं में चतुराई को प्राप्त हो गयी ॥३१॥ तदनन्तर राजा प्रजापति ने एक समय दूत के मुख से सुना कि विद्याधरों का राजा ज्वलनजटी तप में प्रतिष्ठित हो गया है अर्थात् उसने मुनि दीक्षा ले ली है, यह सुनते ही वह भी तत्काल बुद्धि को विषयों में निःस्पृह कर इस प्रकार विचार करने लगा ॥३१॥ वह रथनुपुर का राजा ज्वलनजटी ही धन्य है और उसी की बुद्धि हित में लग रही है जो कि इस अत्यन्त कठिन तृष्णा रूपी वज्रमय पिंजड़े से अनायास निकल गया है ॥३२॥ समस्त पदार्थ क्या क्षणभङ्गुर नहीं हैं। संसार में क्या सुख का लेश भी है। फिर भी खेद है कि यह ज्ञान का दरिद्र जीव आत्महित में प्रवृत्ति नहीं करता, किन्तु इसके विपरीत अकार्य करता है ॥३३॥ प्रत्येक समय जैसे जैसे आयु गलती जाती है वैसे वैसे यह जीवित रहने की ही इच्छा करता है। यह जीव असमर्थ हो विषयों के वशीभूत हो रहा है परन्तु उन विषयों से भी इसे तृप्ति नहीं होती ॥३४॥ जिस प्रकार हजारों नदियों से समुद्र, और ईंधन के समूह से अग्नि संतुष्ट नहीं होता उसी प्रकार काम में आसक्त हुआ यह पुरुष चिर काल बाद भी काम भोगों से कभी संतुष्ट नहीं होता ॥३५॥ ये मेरे प्राणतुल्य भाई हैं, यह इष्ट पुत्र है, यह प्रिय मित्र है, यह स्त्री है और यह धन है इस प्रकार चिन्तन करता हुआ यह अज्ञानी

---

१. दहनस्तृणकाष्ठसंचयैरपि तृप्येदुदधिर्नदीशतैः ।
न तु कामसुखैः पुमानहो बलवत्ता खलु कापि कर्मणः ॥७२॥ —चन्द्रप्रभचरित सर्ग १

इमे मम प्राणसमाः सनाभयः सुतोऽयमिष्टः सुहृदेष वल्लभः ।
इयं च भार्या धनमेतदित्यहो विचेतनस्ताम्यति चिन्तयन्मुधा ॥३७
शुभाशुभं कर्मफलं समश्नुते ध्रुवं पुमान्प्राक्तनमेक एव हि ।
अतः स्वतोऽन्यः स्वजनः परोऽपि वा न विद्यते कश्चन देहधारिणाम् ॥३८
किमिन्द्रियार्थैः पुरुषो न विस्रसा प्रहीयते कालवशादुपागतः ।
इदं तु चित्रं न जहाति तान्स्वयं समुज्झितोऽपि प्रसभं जरातुरः ॥३९
अशक्तमादौ मधुरं मनोहरं विपाककाले बहुदुःखकारणम् ।
उशन्ति सन्तो विषयोद्भवं सुखं सुपक्वकिंपाकफलाशनं यथा ॥४०
सचेतनः स्थातुमिहोत्सहेत को वृथैव ताम्यन्विषयेच्छया गृहे ।
सुदुस्तरस्यापि जिनेन्द्रशासने भवाम्बुधेरुत्तरणप्लवे सति ॥४१
निवृत्तरागप्रसरस्य यत्सुखं शमात्मकं वतमात्मनि स्थितम् ।
दुरन्तमोहानलतप्तचेतसः किमस्ति तस्यैकलवोऽपि रागिणः ॥४२
जिनोदितं तत्त्वमवेत्य तत्त्वतः समीहते यो विषयान्निषेवितुम् ।
पिबत्यसौ जीविततृष्णया विषं विहाय पाणावमृतं विचेतनः ॥४३
जरागृहीतं नवयौवनं यथा निवर्तते नैव पुनः क न ।
तथायुरारोग्यमपि प्रतिक्षणं विलुप्यमानं नियतेन मृत्युना ॥४४

---

प्राणी व्यर्थ ही दुखी होता है ॥३६॥ निश्चित ही यह प्राणी पूर्वभव में किये हुए अपने शुभ-अशुभ कर्म के फल को अकेला ही भोगता है इसलिए अपने आप से अतिरिक्त कोई दूसरा प्राणियों का न स्वजन है और न पर जन है ॥३७॥ क्या कालवश मृत्यु को प्राप्त हुआ पुरुष अपने आप इन्द्रियों को विषयों द्वारा नहीं छोड़ दिया जाता ? अवश्य छोड़ दिया जाता है । आश्चर्य तो यह है कि इन्द्रिय विषयों के द्वारा हठपूर्वक छोड़े जाने पर भी यह वृद्ध पुरुष उन्हें स्वयं नहीं छोड़ता है ॥३९॥ सत्पुरुष, विषयों से उत्पन्न होनेवाले सुख को, अच्छी तरह परिपाक को प्राप्त हुए किंपाक फल के भोजन के समान प्रारम्भ में मधुर और मनोहर तथा विपाक काल में अनेक दुःखों का कारण मानते हैं ॥४०॥ अत्यन्त दुस्तर संसार सागर से पार करानेवाली नौका के समान जिनधर्म के रहते हुए भी ऐसा कौन सचेतन प्राणी होगा जो विषयों की इच्छा से दुःखी होता हुआ व्यर्थ ही घर में ठहरने के लिए उत्साहित होगा ॥४१॥ राग के प्रसार से रहित मनुष्य को जो शान्तिमय, स्थायी और आत्मिक सुख प्राप्त होता है क्या उसका एक अंश भी दुःखदायक मोहाग्नि से संतप्त चित्तवाले रागी मनुष्य को प्राप्त होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥४२॥ जो मनुष्य परमार्थ रूप से जिनेन्द्र-प्रणीत तत्त्व को जानकर विषय-सेवन की इच्छा करता है वह अज्ञानी हाथ में स्थित अमृत को छोड़ कर जीवित रहने की तृष्णा से विष को पीता है ॥४३॥ जिस प्रकार वृद्धावस्था से ग्रहण किया हुआ नवयौवन फिर कभी लौट कर नहीं आता उसी प्रकार नियमित मृत्यु के द्वारा प्रत्येक क्षण लुप्त होने वाली आयु और आरोग्य भी कभी लौट कर नहीं आता ॥४४॥ पुनर्जन्म का क्लेश नष्ट करने में समर्थ अत्यन्त दुर्लभ सम्यक्त्व को पाकर मेरे समान दूसरा कौन प्रमादी मनुष्य होगा जो तपस्या

अवाप्य सम्यक्त्वमतीव दुर्लभं पुनर्भवक्लेशविनाशनक्षमम् ।
वहेत कोऽन्योऽहमिव प्रमत्तधीः सुनिःफलं जन्म विना तपस्यया ॥४५
निराकरोत्यक्षबलं बलीयसी जरा न यावत्स्वबलं च देहतः ।
करोमि तावत्परिशेषमायुषस्तपस्ययाहं सफलं यथोक्तया ॥४६
चिरं विचिन्त्यैवमुदारधी[1]स्ततः सुतौ समाहूय तदा प्रजापतिः ।
मुदावंवादः[2] क इति स्वपादयोर्नतावववादीदिति रामकेशवौ ॥४७
इयं भवद्भिः स्थितिराजवंजवी पुरःसरैः किं विदिता न धीमताम् ।
उषःसुरेन्द्रायुधमेघविद्युतां विनश्वरी श्रीरिव तत्क्षणान्तरे ॥४८
समागमाः सापगमा विभूतयो विपन्निमित्ता वपुरामयात्मकम् ।
सुदुःखमूलं सुखमाशु यौवनं विलीयते जन्म च मृत्युकारणम् ॥४९
अनात्मनीने कुशलः क्रियाविधौ निसर्गतोऽयं स्वहिते जडः पुमान् ।
द्वयं [3]यदीदं विपरीतमात्मनो भवेत्तदा मुक्तिरवाप्यते न कैः ॥५०
अनेकसंख्यासु कुयोनिषु भ्रमन्ननादिकालं कथमप्यदश्चिरात् ।
अयं जनः प्राप्य नृजन्म दुर्लभं प्रधानमिक्ष्वाकुकुलं समासदत् ॥५१

---

के विना जन्म को निष्फल धारण करेगा ॥४५॥ जब तक यह अत्यन्त बलवान् वृद्धावस्था इन्द्रियबल तथा आत्मबल को शरीर से दूर नहीं करती है तबतक मैं आयु के अवशिष्टभाग को यथोक्त तपस्या के द्वारा सफल करता हूँ। भावार्थ—इन्द्रियबल तथा मनोबल के ठीक रहते हुए मैं तपस्या में प्रवृत्त होता हूँ ॥४६॥

तदनन्तर चिर काल तक ऐसा विचार कर राजा प्रजापति ने उसी समय दोनों पुत्रों को बुलाया। क्या आज्ञा है? इस प्रकार हर्ष से अपने चरणों में नमस्कार करते समय उन बलराम और नारायण से राजा ने इस प्रकार कहा ॥४७॥ विद्वानों में अग्रसर रहनेवाले आप लोगों के द्वारा क्या यह संसार की स्थिति अज्ञात है। यह संसार की स्थिति, प्रातःकाल, इन्द्रधनुष, मेघ और बिजली की लक्ष्मी के समान क्षणभर में नष्ट हो जानेवाली है ॥४८॥ संयोगवियोग से युक्त हैं, विभूतियां विपत्ति का निमित्त है, शरीर रोगमय है, सुख दुःख का मूल है, यौवन शीघ्र नष्ट हो जाता है और जन्म मृत्यु का कारण है ॥४९॥ यह पुरुष आत्मा के लिए अहितकारी कार्य करने में स्वभाव से कुशल है और आत्मा का हित करने वाले कार्य में अज्ञानी है। यदि यह दोनों इससे विपरीत हो जावें तो आत्मा को मुक्ति किन पुरुषों के द्वारा प्राप्त नहीं की जा सकती। अर्थात् सभी के द्वारा प्राप्त की जा सकती है। भावार्थ—यदि यह जीव आत्महितकारी कार्य में संलग्न हो जावे और आत्म-अहितकारी कार्य से निवृत्त हो जावे तो मुक्ति प्राप्त करना कठिन नहीं है ॥५०॥

अनेक कुयोनियों में अनादि काल से भ्रमण करता हुआ यह चिरकाल बाद किसी तरह इस दुर्लभ मनुष्य जन्म और प्रधान इक्ष्वाकुवंश को प्राप्त हुआ हूँ ॥५१॥ वहां मैं समस्त पञ्चेन्द्रियों

---

१. धीरतः म० । २. मुदाववाहः ब० । ३. यदीयं म० ।

समग्रपञ्चेन्द्रियशक्तिसंयुतः कुलाग्रणीस्तत्र कुशाग्रधीरहम् ।
हिताहितज्ञः समभूवमीशिता वसुन्धरायाश्च समुद्रवाससः ॥५२
महात्मनां सीररथाङ्गधारिणां सदा वशौ प्राग्रहरौ च मे सुतौ ।
युवामभूतां खलु जन्मनः फलं किमस्त्यतोऽन्यद्भुवि पुण्यशालिनः ॥५३
अपत्यवक्त्राम्बुजवीक्षणावधिश्चिरन्तनानां गृहवासवासिनाम् ।
ननु प्रसिद्धादिजिनेन्द्रसन्ततेः कुलस्थितिः सा विफलीकृता मया ॥५४
अतोऽनु गच्छाम्यधुनापि पावनीं दिगम्बराणां पदवीं यथाक्रमम् ।
विमुक्तिसौख्यस्पृहयैव वामहं निराकरोमि प्रणयं च दुस्त्यजम् ॥५५
निगद्य पुत्राविति पुत्रवत्सलः प्रजापतिस्तन्मुकुटांशुरज्जुभिः ।
निबद्धपादोऽपि ययौ तपोवनं निबन्धनं नास्ति हि भव्यचेतसाम् ॥५६
प्रणम्य पादौ वशिनामधीशितुर्यथार्थनाम्नः पिहितास्रवस्य सः ।
नरेश्वरैः सप्तशतैः परां दधौ धुरं मुनीनां सह शान्तमानसैः ॥५७
यथोक्तमार्गेण सुदुश्चरं परं तपो विधायाप्रतिमं प्रजापतिः ।
निरस्य कर्माष्टकपाशबन्धनं जगाम सिद्धिं निरुपद्रवश्रियम् ॥५८
अथान्यदा यौवनसंपदा सुतां विगाह्यमानामवलोक्य माधवः ।
ततान कोऽस्याः सदृशो भवेद्रुचा वरो वरीयानिति चिन्तयन्मुहुः ॥५९

---

की शक्ति से सम्पन्न, कुलका प्रमुख, तीक्ष्णवुद्धि, हित-अहित का ज्ञाता और समुद्रान्त पृथिवी का स्वामी हुआ ॥५२॥ जो आगे होनेवाले श्रेष्ठ वलभद्र और नारायणोंमे प्रथम हैं तथा सदा आज्ञाकारी रहे हैं ऐसे तुम दोनों मेरे पुत्र हुए, इससे बढ़कर पृथिवी पर पुण्यशाली मनुष्यके जन्म लेने का फल और क्या हो सकता है? ॥५३॥ आदि जिनेन्द्र की सन्तति में पूर्ववर्ती गृहस्थों की जो कुलस्थिति संतान का मुख कमल देखने तक रही है उसे मैंने निष्फल कर दिया है। भावार्थ— भगवान् वृषभदेव के कुल में होनेवाले पूर्व पुरुषों की यह रीति रही है कि जब तक वे पुत्र का मुखकमल न देख लें तभी तक गृहस्थाश्रम में रहे, पुत्र का मुखकमल देखते ही मुनिदीक्षा ले लेते थे परन्तु मैंने उस रीति को निष्फल किया है अर्थात् आप दोनों के सब प्रकार से शक्तिसंपन्न होने पर भी मैंने अभी तक मुनिदीक्षा नहीं ली है ॥ ५४ ॥ इसलिये अब मैं दिगम्बरों के पवित्र मार्ग का यथाक्रम से अनुसरण करता हूँ। मोक्ष सुख की इच्छा से ही मैं तुम दोनों के कठिनाई से छोड़ने योग्य स्नेह को छोड़ रहा हूँ ॥ ५५ ॥

पुत्रवत्सल राजा प्रजापति पुत्रों से इस प्रकार कह कर उनके मुकुट-सम्बन्धी किरणरूपी रस्सी से बद्धचरण होने पर भी तपोवन को चले गये सो ठीक ही है क्योंकि भव्य जीवों के चित्त बांधनेवाला कोई नहीं है ॥ ५६ ॥ उन्होंने जितेन्द्रियों के स्वामी, सार्थक नामवाले पिहितास्रव मुनि के चरणों को प्रणाम कर सात सौ शान्तचित्त राजाओं के साथ मुनियों की धुरा धारण कर ली—मुनिदीक्षा ले ली ॥ ५७ ॥ प्रजापति मुनिराज यथोक्तमार्ग से अत्यन्त कठिन, उत्कृष्ट और अनुपम तप करके तथा अष्टकर्मरूपी पाश के बन्धन को नष्ट कर निरुपद्रव लक्ष्मी से युक्त सिद्धि को प्राप्त हुए ॥ ५८ ॥

तदनन्तर किसी अन्य समय पुत्री को यौवनरूपी सम्पत्ति से युक्त देख, 'इसके अनुरूप

स्वयं परिच्छेत्तुमपारयन्नयं नयप्रवीणैः[1] सचिवैः समन्वितः[2]।
उपह्वरे कृत्यविनिश्चयेच्छया प्रणम्य संकर्षणमित्यभाषत ॥६०
पितुः समक्षेऽपि भवान्धुरन्धरः कुलस्य नस्तद्विगमे विशेषतः।
करोति लोकस्य रविप्रभेव ते तमोपहा धीः सकलार्थदर्शनम्[3] ॥६१
अतः समाचक्ष्व विचिन्त्य तत्त्वतो भवत्सुतायाः सदृशं समार्य तम्।
कुलेन रूपेण कलागुणादिभिः पतिं नरेन्द्रेषु नभश्चरेषु च ॥६२
उदीरितायामिति वाचि चक्रिणा ततो हलीत्थं निजगाद भारतीम्।
मरीचिभिः कुन्दसितैर्द्विजन्मनां प्रवृद्धहारांशुपिनद्धकन्धरः ॥६३
पतिः कनीयानपि यः श्रियाधिको महात्मनां नात्र वयः समीक्ष्यते।
भवादृशानामत एव नो भवान् गतिश्च चक्षुश्च कुलप्रदीपकः ॥६४
यथा न नक्षत्रमुदीक्ष्यते परं नभस्तले चन्द्रकलासमाकृति।
तथापि न क्षत्रमपीह भारते भवत्सुताया न समस्ति रूपतः ॥६५
चिरं स्वबुद्धया परिचिन्त्य यत्नतो वयं दिशामो यदि तामनिन्दिताम्।
नृपेषु कस्मैचिदतोऽपि किं तयोः समोऽनुरागो भवतीत्यनिश्चयैः[4] ॥६६
न रूपमात्रं न कला न यौवनं भवेन्न सौभाग्यनिमित्तमाकृतिः।
प्रियेषु यत्प्रेम निबन्धनोचितं गुणान्तरं तत्पृथगेव योषिताम् ॥६७

---

कान्ति से उत्कृष्ट वर कौन है' इस प्रकार बार-बार चिन्ता करता हुआ त्रिपृष्ठ नारायण दुःखी हुआ ॥ ५९ ॥ नीतिनिपुण मन्त्रियों से युक्त त्रिपृष्ठ, जब स्वयं निर्णय करने के लिये समर्थ नहीं हो सका तब उसने कार्य के निश्चय की इच्छा से एकान्त में बलभद्र को प्रणाम कर इस प्रकार कहा ॥ ६० ॥ पिता के समक्ष भी आप हमारे कुल के धुरन्धर थे फिर उनके अभाव में तो विशेष कर आप ही धुरन्धर हैं। सूर्य की प्रभा के समान जगत् के अन्धकार ( पक्ष में अज्ञान ) को नष्ट करनेवाली आपकी बुद्धि समस्त पदार्थों का दर्शन कराती है ॥ ६१ ॥ इसलिये हे आर्य ! आप परमार्थ से विचार कर भूमिगोचरियों अथवा विद्याधरों में कुल, रूप तथा कला आदि गुणों से अपनी पुत्री के अनुरूप पति बतलाइये ॥ ६२ ॥ तदनन्तर चक्रवर्ती के द्वारा इस प्रकार के वचन कहे जाने पर बलभद्र ने, कुन्द के फूल के समान सफेद दांतों की किरणों से वृद्धि को प्राप्त हुई हार की किरणों से ग्रीवा को युक्त करते हुए यह वचन कहे ॥ ६३ ॥ क्योंकि इस लोक में आप जैसे महात्माओं की अवस्था नहीं देखी जाती इसलिये अवस्था से छोटे होने पर भी लक्ष्मी से सम्पन्न आप ही हम लोगों के स्वामी हैं, गति हैं, चक्षुस्वरूप हैं तथा कुल को प्रदीप्त करनेवाले हैं ॥ ६४ ॥ जिस प्रकार गगनतल में चन्द्रकला के समान आकारवाला कोई दूसरा नक्षत्र नहीं दिखाई देता इसी प्रकार इस भरत क्षेत्र में सौन्दर्य की अपेक्षा आपकी पुत्री के योग्य, कोई क्षत्रिय भी नहीं दिखाई देता है ॥ ६५ ॥ यदि चिरकाल तक यत्नपूर्वक अपनी बुद्धि से विचारकर राजाओं में से किसी के लिए उस प्रशंसनीय कन्या को देते हैं तो उनमें समान प्रेम होगा इसका निश्चय नहीं है ॥ ६६ ॥ स्त्रियों के सौभाग्य का निमित्त न रूप है, न कला है, न यौवन है और न आकृति

---

१. धिया प्रवीणैः ब० । २. समन्वितम् ब० । ३. दर्शिनी म० । ४. भवतीति निश्चयः म० ।

अतोऽनुरूपं स्वयमेव कन्यका वरं वृणीतां स्वधिया स्वयंवरे ।
चिरं प्रवृत्तो नितरामयं विधिर्विविश्च साफल्यमुपैतु तत्कृतः ॥६८
विचार्य कार्यान्तरमित्युदारधीरुदीर्य रामो विरराम मन्त्रिभिः ।
समं तथेति प्रतिपद्य तद्विभुः स्वयंवरं दिक्षु चरैरघोषयत् ॥६९
अथार्ककीर्तिः सहसा[1] निशम्य तत्सुतं गृहीत्वामिततेजसं सतीम्[2] ।
सुतां सुतारां च मनोरमाकृतिं सहायथौ पोदनमम्बरेचरैः ॥७०
अवाप्य राज्ञां शिविरैः समन्ततः प्रवेशदेशेषु[3] परिष्कृतं पुरम् ।
स्वयंवरोद्वाहसमुच्छ्रितैर्ध्वजैः स संकुलं राजकुलं समासदत् ॥७१
ससंभ्रमं प्रत्युदितौ बलाच्युतौ विलोक्य कक्षावलितोरणाद् बहिः ।
ननाम साम्राज्यकृतोः क्रमद्वयं पुरा स ताभ्यां परिरम्भणार्चितः ॥७२
तमर्ककीर्तिस्तनयं निरीक्ष्य तौ स्वपादनम्रं कमनीयतावधिम् ।
सुतां च कान्त्या जितनागकन्यकां बभूवतुर्विस्मयनिश्चलेक्षणौ ॥७३
कुलध्वजः श्रीविजयः स्वमातुलं समं ववन्दे विजयेन तत्क्षणम् ।
विलोक्य तौ सोऽप्यभवन्मुदाकुलः सुखं किमन्यन्निजबन्धुदर्शनात् ॥७४

---

हो है; किन्तु पतियों के प्रेम-सम्बन्ध का कारण वह एक पृथक् ही दूसरा गुण है ॥ ६७ ॥ इसलिये कन्या स्वयंवर में अपने अनुरूप पति को अपनी बुद्धि से स्वयं ही वर ले। यह स्वयंवर की विधि चिरकाल से अत्यन्त प्रचलित है। उसके द्वारा की हुई यह विधि सफलता को प्राप्त हो ॥ ६८ ॥

उदारबुद्धि बलभद्र ऐसा कहकर तथा मन्त्रियों के साथ अन्य कार्य का विचार कर चुप हो गए। 'आपने जो कहा है वह वैसा ही है' इस तरह स्वीकृत कर त्रिपृष्ठ ने दूतों के द्वारा सब दिशाओं में स्वयंवर की घोषणा करा दी ॥ ६९ ॥ तदनन्तर ज्वलनजटी का पुत्र अर्ककीर्ति उस समाचार को सुन शीघ्र ही अपने अमिततेज नामक पुत्र और सती एवं सुन्दर सुतारा नामक पुत्री को लेकर विद्याधरों के साथ पोदनपुर आ पहुँचा ॥ ७० ॥ चारों ओर गोपुरों के समीप ठहरे हुए राजाओं के शिविरों से परिष्कृत नगर को प्राप्त कर वह स्वयंवर-महोत्सव के कारण फहराई हुई ध्वजाओं से व्याप्त राजद्वार को प्राप्त हुआ ॥ ७१ ॥ महलों के तोरणद्वार के बाहर हर्षपूर्वक अगवानी के लिये आये हुए बलभद्र और नारायण को देखकर उसने उन दोनों के चरणों में नमस्कार के पूर्व बलभद्र और नारायण ने आलिङ्गन के द्वारा उसका सत्कार किया था ॥ ७२ ॥ अपने चरणों में नम्र, सुन्दरता की चरम सीमा स्वरूप अर्ककीर्ति के उस पुत्र तथा अपनी कान्ति से नाग कन्या को जीतनेवाली पुत्री को देखकर बलभद्र और नारायण आश्चर्य से निश्चल नेत्र हो गये। भावार्थ—उन दोनों की सुन्दरता देख नेत्रों के पलक गिराना भी भूल गये ॥ ७३ ॥ कुल की ध्वजारूप श्रीविजय ने छोटे भाई विजय के साथ अपने मामा अर्ककीर्ति को नमस्कार किया। उन्हें देख अर्ककीर्ति भी हर्षविभोर हो गया सो ठीक ही है क्योंकि अपने बन्धुजनों के दर्शन के सिवाय दूसरा सुख क्या है ? ॥ ७४ ॥

---

१. स्वमतं म० । २. स तम् म० । ३. प्रवेशवेशेषु म० ।

पुरस्सरीभूतबलाच्युतस्ततः प्रविश्य राजालयमुत्सवाकुलम् ।
स्वयंप्रभा पादनतां च सस्नुषां यथोचिताशीर्वचनै रपूजयत् ॥७५
तदा सुतारामिततेजसौ समं निरीक्ष्य पादावनतौ स्वयंप्रभा ।
मनोरथेनात्मसुतद्वयेन[1] तौ नियोजयामास विना स्वयंवरम् ॥७६
स्वमातृसंकल्पवशीकृतेव सा निबद्धभावामिततेजसि ध्रुवम् ।
अभूत्सुता चक्रधरस्य योषितां मनो विजानाति हि पूर्ववल्लभम् ॥७७
सुतारया श्रीविजयस्य मानसं समाददे तेन तदीयमप्यलम् ।
[2]विजिह्मितापाङ्गनिरीक्षितैर्मुहुर्भवान्तरस्नेहरसो हि तादृशः ॥७८
अथाह्नि शुद्धे सुविशुद्धलक्षणा[3] सखीजनैः कल्पितसर्वमङ्गला ।
स्वयंवरस्थानमगादुडुप्रभा मनोरथान् व्यर्थयितुं महीभुजाम् ॥७९
अतीत्य सर्वान्विधिना वयस्यया निवेदितान्राजसुतान् क्रमेण सा ।
ह्रिया परावृत्य मुखं व्यसज्जयच्चिराय कण्ठेऽमिततेजसः [4]स्रजम् ॥८०
ततः सुतारा प्रविहाय पार्थिवान्स्वयंकरे श्रीविजयस्य बन्धुरम् ।
बबन्ध गाढं कुसुमस्रजा गलं मनोजपाशेन मनोऽप्यलक्षितम् ॥८१

---

तदनन्तर बलभद्र और नारायण जिसके आगे-आगे चल रहे थे ऐसे अर्ककीर्ति ने उत्सव से परिपूर्ण राजमहल में प्रवेश किया। वहाँ पुत्रवधूसहित चरणों में नम्रीभूत स्वयंप्रभा को देख उसे यथायोग्य आशीर्वादों से सम्मानित किया ॥ ७५ ॥ साथ ही साथ स्वयंप्रभा ने चरणों में नम्रीभूत सुतारा और अमिततेज को देख स्वयंवर के विना ही मनोरथग हो उन्हें अपने पुत्र और पुत्री के साथ संयुक्त कराया। भावार्थ—स्वयंप्रभा के मन में ऐसा विचार हुआ कि सुतारा का अपने पुत्र के साथ और अमिततेज के साथ अपनी पुत्री का सम्बन्ध हो तो उत्तम होगा ॥७६॥ चक्रवर्ती की पुत्री अपनी माता के संकल्प के वशीभूत होकर ही मानो अमिततेज में अनुराग करने लगी थी सो ठीक ही है, क्योंकि स्त्रियों का मन अपने पूर्वपति को जान लेता है ॥ ७७ ॥ सुतारा ने श्रीविजय का मन ग्रहण कर लिया और श्रीविजय ने भी कुटिल कटाक्षों के अवलोकन से उसका मन हर लिया सो ठीक ही है क्योंकि अन्यभवों का स्नेह रस वैसा ही होता है ॥ ७८ ॥

तदनन्तर जो अन्यत्र विशुद्ध लक्षणों से युक्त थी तथा सखीजनों ने जिसका सर्वमङ्गलाचार किया था ऐसी ज्योतिःप्रभा नामक पुत्री किसी शुभ दिन राजाओं के मनोरथों को व्यर्थ करने के लिये स्वयंवर के स्थान पर गई ॥ ७९ ॥ वहाँ सखी के द्वारा विधिपूर्वक जिनका परिचय दिया गया था ऐसे समस्त राजकुमारों का क्रम से उल्लङ्घन कर उसने चिरकाल बाद अमिततेज के गले में माला डाल दी। माला डालते समय लज्जा से उसने अपना मुख फेर लिया था ॥ ८० ॥ तदनन्तर सुतारा ने स्वयंवर में राजाओं को छोड़कर श्रीविजय के सुन्दरकण्ठ को फूलों की माला से और दृष्टि अगोचर होने पर भी मन को कामपाश से अच्छी तरह बाँध लिया ॥ ८१ ॥

---

१. सुतद्वये तौ म० । २. विजीहिता- म० । ३. लक्षणे म० । ४. स्वयम् म० ।

### वसन्ततिलकम्

कृत्वा यथोचितमथात्मजयोर्विवाहमन्योन्यशृङ्खलितबन्धुतयातितुष्टः ।
स्वस्रा बलेन हरिणा च नभश्चरेन्द्रो मुक्तश्चिरात्कथमपि स्वपुरं जगाम ॥८२
साम्राज्यमित्थमनुभूय चिरं निजेष्टैराकृष्टधीरतितरां विषयैर्मनोज्ञैः ।
शार्ङ्गायुधो निजनिदानवशेन रौद्र-ध्यानेन जीवितविपर्ययमाप सुप्तः ॥८३

### मालभारिणी

अथ तत्क्षणमेव पीतवासा नरकं सप्तममध्युवास पापात् ।
अविचिन्त्यदुरन्तघोरदुःखं त्रिगुणैकादशसागरोपमायुः ॥८४
तमुदीक्ष्य यशोऽवशेषमात्रं बलदेवः सुचिरं विमुक्तकण्ठः ।
विललाप तथा यथा प्रतेपुर्मुनयोऽपि प्रशमात्मका निशम्य ॥८५

### हरिणी

सजलनयनैर्वृद्धव्रातैर्भवस्थितिशंसिभिः
स्थविरसचिवैः सार्द्धं कृच्छ्राच्चिरं प्रतिबोधितः ।
कथमपि जहौ शोकं मत्वा स्वयं च हलायुधः
स्थितिमशरणां संसारस्य प्रतिक्षणभङ्गुराम् ॥८६

### अतिरुचिरा

स्वयंप्रभामनुमरणार्थमुद्यतां बलस्तदा स्वयमुपशान्त्वनोदितैः ।
इदं पुनर्भवशतहेतुरात्मनो निरर्थकं व्यवसितमित्यवारयत् ॥८७

---

इस प्रकार अपने पुत्र-पुत्रियों का विवाह कर परस्पर सम्बन्ध को प्राप्त हुई बन्धुता से जो अत्यन्त संतुष्ट था तथा बहिन, बलभद्र, और नारायण ने जिसे चिरकाल बाद किसी तरह छोड़ा था ऐसा विद्याधरों का राजा अर्ककीर्ति अपने नगर को गया ॥ ८२ ॥ इस तरह अपने इष्ट मनोज्ञ विषयों से जिसकी बुद्धि अत्यन्त आकृष्ट रहती थी ऐसा त्रिपृष्ट चिरकाल तक राज्य सुख का अनुभव कर किसी दिन अपने निदान के कारण आर्तध्यान द्वारा सोता हुआ मृत्यु को प्राप्त हो गया ॥८३॥ तदनन्तर उसी समय त्रिपृष्ट, पाप के कारण अचिन्तनीय बहुत भारी भयंकर दुःखों से युक्त तथा तैंतीस सागर की आयु सहित सातवें नरक में निवास करने लगा ॥ ८४ ॥ त्रिपृष्ट को मृत देख बलदेव ने चिरकाल तक गला फाड़कर वैसा विलाप किया कि जिसे सुनकर शान्त हृदय मुनि भी दुःखी हो उठे ॥ ८५ ॥

तदनन्तर जिनके नेत्र आँसुओं से पूर्ण थे तथा जो संसार की स्थिति का निरूपण कर रहे थे ऐसे वृद्धजनों के समूह ने वृद्ध मन्त्रियों के साथ जिसे बहुत समय बाद बड़ी कठिनाई से समझा पाया था ऐसे बलभद्र ने स्वयं ही संसार की स्थिति को शरणरहित तथा क्षणभङ्गुर मान कर किसी तरह शोक छोड़ा ॥ ८६ ॥ उस समय त्रिपृष्ट की स्त्री स्वयंप्रभा, पति की मृत्यु के

### पृथ्वी

प्रसाधनमपश्चिमं कुशलशिल्पिभिः कल्पितं
प्रमृज्य नयनद्वयं विगलदश्रुलेशं मुहुः ।
अशेत हरिरुद्वहन्वहिरबोधनिद्रावशाद्
विभावसुशिखाकलापनवपल्लवस्रस्तरे ॥८८

### उपजातिः

राज्यश्रियं श्रीविजयाय दत्त्वा हलायुधः संसृतिदुःखभीरुः ।
सुवर्णकुम्भं प्रणिपत्य दीक्षां नृपैः सहस्रैः सहितः प्रपेदे ॥८९

### शार्दूलविक्रीडितम्

हत्वा घातिचतुष्टयं हलधरो रत्नत्रयास्त्रश्रिया
पश्यन्केवललोचनेन युगपत् त्रैलोक्यवस्तुस्थितिम् ।
भव्यानामभयप्रदानरसिको भूत्वा पुनर्निष्ठितः
सिद्धानां सुखसम्पदामभजत स्थानं पदं शाश्वतम् ॥९०

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते बलदेवसिद्धिगमनो नाम
दशमः सर्गः ।

---

पश्चात् मरने के लिये उद्यत थी, उसे बलभद्र ने स्वयं सान्त्वनापूर्ण वचनों द्वारा यह कहकर रोका कि यह आत्माघात की चेष्टा अपने लिये सैकड़ों भवों का कारण है तथा निरर्थक है ॥८७॥ जिनसे आँसुओं के कण झर रहे थे ऐसे दोनों नेत्रों को वार-वार पोंछ कर कुशल कारीगरों के द्वारा निर्मित श्रेष्ठ अलंकरण को धारण करनेवाले त्रिपृष्ट नारायण ने बाह्य पदार्थों का ज्ञान न कराने वाली निद्रा के वश होने से अग्नि ज्वालाओं के समूह रूपी नूतन पल्लवों के विस्तर पर शयन किया। भावार्थ—शरीर की सजावट कर त्रिपृष्ट के शरीर को अग्नि की चिता पर लिटाया गया—दाह-संस्कार किया गया ॥ ८८ ॥ संसार के दुःखों से भयभीत बलभद्र ने त्रिपृष्ट के ज्येष्ठपुत्र श्रीविजय के लिये राज्य-लक्ष्मी देकर तथा सुवर्णकुम्भ नामक गुरु को प्रणाम कर एक हजार राजाओं के साथ दीक्षा ग्रहण कर ली ॥ ८९ ॥ बलभद्र मुनि रत्नत्रय रूपी शस्त्रों की लक्ष्मी के द्वारा चार घातिया कर्मों का क्षयकर केवलज्ञानी बन गये। अब वे केवलज्ञान रूपी नेत्र के द्वारा तीन लोक के पदार्थों की स्थिति को एक साथ देखने लगे। भव्य जीवों को अभय दान देने के रसिक होकर वे योग निरोध से अवस्थित हुए और सिद्धों की सुख-संपदा के स्थानभूत शाश्वत पद को प्राप्त हुए ॥ ९० ॥

इस प्रकार असग कविकृत श्रीवर्द्धमान चरित में बलदेव के मोक्ष गमन
का वर्णन करने वाला दशवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।

# एकादशः सर्गः

पुष्पिताग्रा

अथ नरकभवे विचित्रदुःखं चिरमनुभूय विनिर्गतः कथंचित् ।
पुनरिह भरते रथाङ्गपाणिः प्रविपुल[1] सिंहगिरौ बभूव सिंहः ॥१
शमविरहितमानसो निसर्गात्प्रथमकषायकषायरञ्जनेन ।
यम इव कुपितो विना निमित्तं समदगजानवधीत्क्षुधा विहीनः ॥२
प्रतिरवपरिपूरिताद्रिरन्ध्रं करिकलभा ध्वनितं निशम्य तस्य ।
विदलितहृदयाः प्रियैरकाण्डे भसुभिःसु[2]निरासिरे स्वयूथैः ॥३
मृगकुलमपहाय तं नगेन्द्रं सकलमगादपरं वनं विबाधम् ।
करिरिपुनखकोटिलुप्तशेषं व्रजति सदा निरुपद्रवं हि सर्वः ॥४
अविरतदुरिताशयानुबन्धाद्विगतदयो निजजीवितव्यपाये ।
पुनरपि नरकं जगाम सिंहो प्रथममसत्फलमेतदेव जन्तोः ॥५
नरकगतिमुपागतो हरिर्यः स हि मृगनाथ भवानिति प्रतीहि ।
अथ नरकभवे यदुग्रदुःखं शृणु तनुमान्समुपैति तत्प्रवक्ष्ये ॥६

---

## ग्यारहवाँ सर्ग

इसके अनन्तर चक्रवर्ती का जीव नरक के पर्याय में चिरकाल तक नाना प्रकार का दुःख भोग कर किसी तरह वहाँ से निकला और निकल कर फिर से इसी भरत-क्षेत्र के बहुत बड़े सिंहगिरि नामक पर्वत पर सिंह हुआ ॥१॥ उसका मन स्वभाव से ही अशान्त रहता था। अनन्तानुबन्धी कषाय रूपी रङ्ग से रंगा हुआ होने के कारण वह निमित्त के बिना ही यमराज के समान कुपित रहता था और भूख से रहित होने पर मदमाते हाथियों का वध करता था ॥ २ ॥ प्रतिध्वनि से पर्वत की गुफाओं को पूर्ण करनेवाली उसकी गर्जना को सुनकर जिनके हृदय विदीर्ण हो गये थे ऐसे हाथियों के बच्चे असमय में ही प्रिय प्राणों के साथ अपने झुण्डों से पृथक् किये जाते थे। भावार्थ—उसकी गर्जना सुन हाथियों के कितने ही बच्चे भय से मर जाते थे और कितने ही अपने झुण्ड से बिछुड़ कर यहाँ-वहाँ भाग जाते थे ॥ ३ ॥ उस सिंह के नखों के अग्रभाग से लुप्त होने से शेष रहा मृगों का समस्त समूह उस पर्वत को छोड़कर अन्य निर्बाध वन में चला गया सो ठीक ही है क्योंकि सब लोग उपद्रवरहित स्थान पर जाते हैं ॥ ४ ॥ वह दयाहीन सिंह निरन्तर पापपूर्ण अभिप्राय के संस्कार से अपना जीवन समाप्त होने पर फिर से प्रथम नरक गया सो ठीक ही है क्योंकि जीव के असत्कर्म का फल यही है ॥ ५ ॥ मुनिराज ने सिंह से कहा—हे मृगराज ! जो सिंह नरक गति को प्राप्त हुआ था वह आप ही हैं ऐसा निश्चय करो। यह जीव नरक पर्याय में जिस तीव्र दुःख को प्राप्त होता है उसे अब सुनो मैं कहता हूँ ॥ ६ ॥

---

१. सुमहति म० । २. मसुभिश्च निरासिरे म० ।

समदि वपुरवाप्य हुण्डसंस्थं कृमिकुलजालचितं च पूतिगन्धि ।
पतति दुरुपपादकप्रदेशाच्छरवदधोवदनः स वज्रवह्नौ ॥७
अतिनिशितविचित्रहेतिहस्तो भयतरलं प्रविलोक्य नारकौघः ।
दह पच विशसोद्बधान नानाविधमिति वक्ति करोत्यरं तथैव ॥८
गतिरियमशुभप्रदा च का वा दुरितमकारि मया पुरा किमुग्रम् ।
अहमपि क इति क्षणं विचिन्त्य तदनु विभङ्गमवाप्य वेत्ति सर्वम् ॥९
हुतभुजि परितापयन्ति चण्डा मुखमवदार्य च पाययन्ति धूमम् ।
वहुविधमथ पीलयन्ति यन्त्रैश्चटिति परिस्फुटितास्थिघोररावम् ॥१०
विलपति करुणं कृतार्तनादः करजनिवेशितशातवज्रसूचिः ।
वृकनिवहविलुप्यमानदेहो व्रजति विचेतनतामनेकवारम् ॥११
तटपविसिकताविभिन्नपादः सहजतृषा परिशुष्कतालुकण्ठः ।
करिमकरकरासिखण्डितोऽपि प्रविशति वैतरणीं विषाम्बु पातुम् ॥१२
उभयतटनिविष्टनारकौघैर्मुहुरुपरुध्य स तत्र ग्राह्यमानः ।
कथमपि समवाप्य रन्ध्रमार्तो गिरिमधिरोहति वज्रदावदीप्तम् ॥१३
हरिकरिशयुपुण्डरीककङ्कप्रभृतिभिरेत्य विलुप्यमानदेहः ।
भृशमसुखमवाप्य तत्र चित्रं तरुगहनं प्रतियाति विश्रमार्थम् ॥१४

---

वह नारकी शीघ्र ही हुण्डक संस्थान से युक्त, कीड़ों के समूह से व्याप्त तथा दुर्गन्धित शरीर को प्राप्त कर दुःखमय उपपाद शय्या वाण के समान अधोमुख होता हुआ नीचे वज्राग्नि पर पड़ता है ॥ ७ ॥ नाना प्रकार के तीक्ष्ण शस्त्र जिनके हाथ में थे ऐसे नारकियों का समूह भय से चञ्चल उस नारकी को देख, इसे जला दो, पका दो, मार डालो, और ऊपर बाँध दो, इस प्रकार के वचन कहता है और वैसा ही शीघ्र करने लगता है ॥ ८ ॥ यह अशुभ को देनेवाली गति कौन है? पूर्वभव में मैंने कौन-सा भयंकर पाप किया था, और मैं भी कौन हूँ? इस प्रकार क्षण-भर विचार करने के वाद वह विभङ्गावधि ज्ञान को प्राप्त कर सब कुछ जान लेता है ॥ १९ ॥ अत्यन्त क्रोधी नारकी उस नवीन नारकी को अग्नि में संतप्त करते हैं, मुख फाड़ कर धुएँ का पान कराते हैं और उसके वाद यन्त्रों द्वारा उसे पेरते हैं, पेरते समय उसकी हड्डियाँ टूट कर चट-चट का भयंकर शब्द करती हैं ॥ १० ॥ जिसके नखों में वज्रमय पैनी सूइयां चुभाई गई हैं ऐसा वह नारकी आर्तनाद करता हुआ करुण विलाप करता है तथा भेड़ियों के समूह के द्वारा जिसका शरीर लुप्त किया जा रहा है ऐसा वह नारकी अनेक वार मूच्छित हो जाता है ॥ ११ ॥ जन्म के साथ ही उत्पन्न प्यास से जिसका तालु और कण्ठ सूख गया है ऐसा वह नारकी विषमय जल पीने के लिये वैतरणी में प्रवेश करता है। उस वैतरणी के तट पर जो वज्रमयी वालू रहती है उससे उसके पैर विदीर्ण हो जाते हैं और हाथियों तथा मगरों के सूंड रूपी तलवार से उसके खण्ड-खण्ड हो जाते हैं ॥ १२ ॥

दोनों तटों पर वैठे हुए नारकियों के समूह उसे वार-वार रोक कर उसी वैतरणी में डुवा देते हैं। वह दुःखी नारकी किसी तरह छिद्र पाकर निकलता है तो वज्रमय दावानलसे प्रज्वलित

बहुविधनिशितास्त्रपत्रमोक्षैस्तरुनिवहैः प्रविदारितं तदङ्गम् ।
व्रणशतनिवहाचितं दशन्ति भ्रमरगणैः सह दुष्टचण्डकीटाः ॥१५
अतिपरुषरवैः श्रुतिं तुदन्तो दहनशिखावलिदग्धपक्ष्ममालम् ।
असितवलिभुजः खनन्ति तुण्डैः कुलिशमयैर्नयनद्वयं तदीयम् ॥१६
विदलितवदनं [1]तमुष्ट्रिकान्तेधृतविषवारिचये निवेश्य केचित् ।
घनशितमुखमुद्गरप्रहारैरजरदवेन पचन्ति चूर्णयन्तः ॥१७
बहुविधपरिवर्तनक्रियाभिः स्थपुटशिलासु निपात्य चूर्णयन्ति ।
प्रतितनु करपत्रकेण यन्त्रे महति निवाय विदारयन्ति केचित् ॥१८
घनदहनपरीतवज्रभूषाच्युतपरितप्तमयोरसं प्रपाय ।
विगलितरसनो विभिन्नतालु स्मरति स [2]मांसरतेः फलानि तत्र ॥१९
सरभसपरिरम्भणेन भग्नो घनमुरसि स्तनवज्रमुद्गराग्रैः ।
ज्वलदनलमयीभिरङ्गनाभिर्ध्रुवमवगच्छति तत्र कामदोषान् ॥२०

---

पर्वत पर चढ़ता है ॥ १३ ॥ उस पर्वत पर सिंह, हाथी, अजगर, व्याघ्र तथा कङ्क आदि जन्तु आकर उसके शरीर को लुप्त करते हैं। इस तरह वह नाना प्रकार का तीव्र दुःख पाकर विश्राम के लिये गहन वृक्षों वाले वन की ओर जाता है॥१४॥ वहाँ, नाना प्रकार के तीक्ष्ण शस्त्र रूपी पत्तों को छोड़नेवाले वृक्षों के समूह से उसका शरीर विदीर्ण हो जाता है। सैकड़ों घावों के समूह से व्याप्त उसके उस शरीर को दुष्ट तीक्ष्ण कीड़े भ्रमर समूह के साथ काटते हैं ॥ १५ ॥ अत्यन्त कठोर शब्दों से कानों को पीड़ा पहुँचानेवाले काले कौए अपनी वज्रमय चोंचों के द्वारा, अग्निज्वालाओं के समूह से जिसकी विरुनियाँ जल गई थीं ऐसे उसके दोनों नेत्रों को खोदते हैं ॥ १६ ॥ जिसका मुख खुला हुआ है ऐसे उस नारकी को विषमय जल से भरे हुए कड़ाहे में डालकर कितने ही नारकी बहुत भारी और तीक्ष्ण मुखवाले मुद्गरों के प्रहार से चूर्ण करते हुए उसे बहुत तेज अग्नि से पकाते हैं ॥ १७ ॥ घुमाना-फिराना, उछालना आदि की क्रियाओं से उसे ऊँची-नीची शिलाओं पर पछाड़ कर कितने ही नारकी उसको चूर-चूर कर डालते हैं और कोई बहुत बड़े यन्त्र में रखकर अत्यन्त बारीक करोंत (आरा) के द्वारा उसे विदीर्ण कर देते हैं ॥१८॥ कितने ही नारकी उसे प्रचण्ड अग्नि से व्याप्त वज्रमय सांचे से गिरे हुए संतप्त लोहरस को पिलाते हैं, उससे उसकी जीभ बाहर निकल आती है तथा तालु विदीर्ण हो जाता है। इन सब क्रियाओं से वह वहाँ मांस-भक्षण की प्रीति के फल का स्मरण करता है। भावार्थ—उसे स्मरण आता है कि पूर्वभव में मैंने जो मांस खाया था उसी का यह फल है ॥ १९ ॥ स्तन के आकार के वज्रमय मुद्गरों के अग्रभाग से जिसके वक्षःस्थल पर भारी चोट दी गई है ऐसा वह नारकी प्रज्वलित अग्निमय स्त्रियों के सवेग आलिङ्गन से जानता है कि निश्चित ही यह मेरे काम-सम्बन्धी दोषों का फल है। भावार्थ—उस नरक में लौह की जलती हुई पुतलियों का उसे आलिङ्गन कराया जाता है तथा वक्षःस्थल पर वज्रमय मुद्गरों के अग्रभाग से चोट पहुँचायी जाती है। इन सब बातों से वह नारकी जानता है कि पूर्वभव में मैंने

१. तमूषिकान्तेवृति ब० । २. मद्यरतेः म० ।

अविमहिषमदेभकुक्कुटानां सपदि वहन्वपुरग्रतोऽसुराणाम् ।
अरुणिततनयनो रुषा सहान्यैः श्रमविवशोऽपि स युध्यते प्रकामम् ॥२१

करचरणयुगैर्विवर्जितोऽपि द्रुतमधिरोहति शाल्मलं भिया सः ।
विधुरितहृदयोऽम्बरीषमायामयकरतर्जनिकाग्रतर्जनेन ॥२२

सुखमिदमिति यद्यदात्मबुद्ध्या ध्रुवमवधार्य करोति तत्तदाशु ।
जनयति खलु तस्य भूरि दुःखं न हि कणिकापि सुखस्य नारकाणाम् ॥२३

इति नरकभवाद्विचित्रदुःखात्पुनरभवस्त्वमिह द्विपारिरेत्य ।
अधिवसति चिरं कुयोनिमध्यं ननु तनुमान् घनवद्धदृष्टिमोहः ॥२४

इति परिकथिता भवावलिस्ते विदितभवस्य मृगेन्द्र सप्रपञ्चा ।
प्रकटमथमयाभिवास्यमानं विमलधिया हितमात्मनः शृणु त्वम् ॥२५

अविरतिसहितैः कषाययोगै रविमलदृष्टितया प्रमाददोषैः ।
परिणमति निरन्तरं सहात्मा भवति ततः परिणामतोऽस्य वन्धः ॥२६

---

जो अन्य स्त्रियों का आलिङ्गन किया है तथा उनके स्थूल स्तनों के आघात से अपने वक्षःस्थल को युक्त किया है यह उसी का फल है ॥ २० ॥

क्रोध से जिसके नेत्र लाल-लाल हो रहे हैं ऐसा वह नारकी यद्यपि थकावट से विवश हो जाता है तोभी शीघ्र ही भेड़, भैंसा, मत्त हाथी और मुर्गा का शरीर रखकर ऐसे ही अन्य भेड़ आदि के साथ असुर कुमारों के आगे भारी युद्ध करता है ॥ २१ ॥ अम्बावरीष देवों के मायामय हाथ की तर्जनियों के अग्रभाग की डांट से जिसका हृदय दुःखी हो रहा है ऐसा वह नारकी यद्यपि हाथ और चरणों के युगल से रहित होता है तोभी भय से शीघ्र ही सेमर के वृक्ष पर चढ़ता है। भावार्थ—अम्बावरीष जाति के असुर कुमार उसके हाथ-पैर तोड़ देते हैं ऊपर से विक्रिया निर्मित हाथों की तर्जनी अङ्गुलिया दिखाकर उसे कांटेदार सेमर के वृक्ष पर चढ़ने के लिये बाध्य करते हैं जिससे शक्ति न रहते हुए भी वह उनके भय से सेमर के वृक्ष पर चढ़ता है ॥ २२ ॥ 'यह सुख पहुँचाने वाला है' ऐसा अपनी बुद्धि से विचार कर वह जिस-जिस कार्य को करता है वही-वही कार्य निश्चय से शीघ्र ही उसे बहुत भारी दुःख उत्पन्न करने लगता है सो ठीक ही है क्योंकि नारकियों को सुख का लेश भी नहीं होता है ॥ २३ ॥ इस तरह विचित्र दुःखों से युक्त नरकभव से आकर तुम यहाँ फिर सिंह हुए हो सो ठीक ही है क्योंकि तीव्र मिथ्यादृष्टि जीव निश्चय से चिरकाल तक कुयोनियों के मध्य निवास करता ही है ॥ २४ ॥ हे मृगराज ! इस प्रकार विस्तार से तुम्हारी भवावली—पूर्वभवों की सन्तति कही गई है। जाति-स्मरण के कारण इस भवावली को तू जानता भी है। अब तेरी आत्मा का हित क्या है ? यह मैं स्पष्ट रूप से कहूँगा सो उसे निर्मल बुद्धि से सुन ॥ २५ ॥

यह आत्मा निरन्तर मिथ्यादर्शन, अविरति, कषाय, योग और प्रमाद के दोष रूप परिणमन करता है उसी परिणमन से इसके बन्ध होता है ॥ २६ ॥ बन्ध के दोष से यह जीव एक गति

[1]गतिषु गतिमुपैति बन्धदोषाद्भवति गतेर्वपुरिन्द्रियाणि तस्मात् ।
ननु विषयरतिश्चिराय तेभ्यो विषयरतेः पुनरेव सर्वदोषाः ॥२७
भवसलिलनिधौ पुनःपुनश्च भ्रमणविधिः पुरुषस्य जायतेऽयम् ।
इति परिकथितो जिनैरनादिर्व्ययरहितोऽव्ययसंयुतोऽस्य बन्धः ॥२८
व्यपनय मनसः कषायदोषान्प्रशमरतो भव सर्वथा मृगेन्द्र ।
जिनपतिविहिते मते कुरुष्व प्रणयमपास्य च कापथानुबन्धम् ॥२९
स्वसदृशानवगम्य सर्वसत्त्वान् जहिहि वधाभिरतिं त्रिगुप्तिगुप्तः ।
जनयति स कथं परोपतापं ध्रुवमवयन्नभिषङ्गमात्मनो यः ॥३०
[2]अनियतपथबन्धकारणं त्वं स्वपरभवं विषमं सदा सबाधम् ।
हरिवर समवाप्तमिन्द्रियैर्यत्सुखमवगच्छ तदेव दुःखमुग्रम्[3] ॥३१
नवविवरसमन्वितं निसर्गादशुचि सदार्तवशुक्रसंभवत्वात् ।
विविधमलयुतं क्षयि त्रिदोषं विविधशिरावलिजालकेन नद्धम् ॥३२

---

से दूसरी गति को प्राप्त होता है। गति से शरीर, शरीर से इन्द्रियाँ तथा इन्द्रियों से विषयों की प्रीति को प्राप्त होता है और उस विषय-सम्बन्धी प्रीति से पुनः सब दोषों को प्राप्त होता है ॥२७॥ जीव की यह भ्रमण-विधि संसार रूप सागर में बार-बार होती रहती है। इस प्रकार जिनेन्द्र भगवान् ने जीव के इस बन्ध का कथन किया है। जीव का यह बन्ध अनादि, अनन्त और अनादिसान्त होता है। भावार्थ—आभव्य जीव का यह कर्मबन्ध अनादि, अनन्त और भव्यजीव का अनादि सान्त होता है ॥ २८ ॥ हे मृगेन्द्र! तुम मन से कषाय-सम्बन्धी दोषों को दूर करो और सब प्रकार से शान्त स्वभाव में लीन होओ। मिथ्या मार्ग का संस्कार छोड़कर जिनेन्द्र भगवान् के द्वारा प्रतिपादित मत में प्रीति करो ॥ २९ ॥ सब जीवों को अपने समान जानकर तुम मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति इन तीनगुप्तियों से सुरक्षित होते हुए हिंसा की प्रीति को छोड़ो। जो अपने आपके दुःख को जानता है वह निश्चित ही दूसरे को संताप कैसे उत्पन्न कर सकता है? ॥ ३० ॥ हे मृगराज! इन्द्रिय-सम्बन्धी सुख अनियत है—एक रूप नहीं है, बन्ध का कारण है, आत्मातिरिक्त पदार्थों से उत्पन्न होता है, विषम है तथा सदा बाधाओं से युक्त है। वास्तव में इन्द्रियों से जो सुख प्राप्त होता है उसे तुम भयंकर दुःख ही जानो ॥ ३१ ॥ जो स्वभाव से ही नौ

---

१. जो खलु संसारत्थो जीवो तत्तो दु होदि परिणामो ।
परिणामादो कम्मं कम्मादो होदि गदिसु गदी ॥ १२९ ॥
गदिमधिगदस्स देहो देहादो इंदियाणि जायंते ।
तेहिं दु विसयग्गहणं तत्तो रागो व दोसो वा ॥ १३० ॥
जायदि जीवस्सेवंभावो संसारचक्कवालम्भि ।
इदि जिणवरेहिं भणिदो अणादिणिधणो सणिधणो वा ॥ १३० ॥ पञ्चास्तिकाये ।

२. सपरं बाधासहिदं विच्छिण्णं बंधकारणं विसयम् ।
हिंडदि घोरमपारं संसारं मोहसंछण्णो ॥ ८६ ॥ प्रवचनसार ।

३. ३१–३७ श्लोकाः ब प्रतौ लेखकप्रमादात् भ्रष्टा इति प्रतीयते ।

निजतनुतरचर्मवर्मगूढं बहुविधरोगसहस्रवासगेहम् ।
कृमिकुलनिचितं च पूतिगन्धि स्थिरविकटास्थिकृतैकयन्त्रकल्पम् ।।३३
बहुविधपरितापहेतुभूतं वपुरिदमीदृशमित्यवेत्य तस्मात् ।
अपनय नितरां ममत्वबुद्धिं कथमवयन्न निजे मतिं विधत्से ।।३४

( त्रिफलम् )

शिवसुखमपुनर्भवं विबाधं निरुपममात्मभवं निरक्षमाप्तुम् ।
यदि तव मतिरस्ति सन्मृगारे त्यज खलु बाह्यभवान्तरं च सङ्गम् ।।३५
गृहधनवपुरादिकः समग्रो भवति स बाह्यपरिग्रहो दुरन्तः ।
बहुविधमथ रागलोभकोपप्रभृतिमवान्तरसङ्गमित्यवेहि[1] ।।३६
[2]इति कुरु मनसि त्वमक्षयश्रीरवगमदर्शनलक्षणोऽहमात्मा ।
मम पुनरितरे च सर्वभावा विदितसमागमलक्षणा विभिन्नाः ।।३७
यदि निवससि संयमोन्नताद्रौ प्रविमलदृष्टिगुहोदरे परिघ्नन् ।
उपशमनखरैः कषायनागाँस्त्वमसि तदा खलु सिंह भव्यसिंहः ।।३८
हिततरमिह नास्ति किञ्चिदन्यज्जिनवचनादिति विद्धि निश्चयेन ।
बहुविधघनकर्मपाशमोक्षो भवति यतः पुरुषस्य तेन सर्वः ।।३९

---

छिद्रों से सहित है, रज और वीर्य से उत्पन्न होने के कारण अपवित्र रहता है, नाना प्रकार के मल से सहित है, क्षय रूप है—विनाशी है, वात, पित्त, कफ इन तीनों दोषों से युक्त है, नाना नसों के समूह से बँधा है, अपने अत्यन्त सूक्ष्म चर्म रूपी कवच से ढका है, नाना प्रकार के हजारों रोगों का निवास गृह है, कीड़ों के समूह से व्याप्त है, दुर्गन्ध युक्त है, सुदृढ़ तथा विशाल हड्डियों के द्वारा निर्मित यन्त्र के समान है तथा वहुत प्रकार के संताप का कारण है, ऐसा यह शरीर है, इस प्रकार जानकर उस शरीर से ममत्व बुद्धि को बिलकुल दूर करो । तुम जानते हुए भी निज स्वरूप में बुद्धि क्यों नहीं लगाते ? ।। ३२–३४ ।। अपुनर्जन्म का कारण, बाधारहित, उपमारहित, आत्मोत्पन्न और अतीन्द्रिय मोक्ष सुख को प्राप्त करने की यदि तुम्हारी इच्छा है तो हे मृगराज ! तुम बाह्य और आभ्यन्तर परिग्रह का निश्चय से त्याग करो ।। ३५ ।। घर, धन, शरीर आदिक जो समस्त पदार्थ हैं वह नाना प्रकार के दुःखदायक बाह्य परिग्रह हैं इसके सिवाय जो राग, लोभ, क्रोध आदिक हैं वह आभ्यन्तर परिग्रह हैं ऐसा जानो ।। ३६ ।। तुम मन में ऐसा विचार करो कि मैं अविनाशी लक्ष्मी से सहित, ज्ञान दर्शन लक्षण वाला आत्मा हूँ, प्रसिद्ध संयोग लक्षण वाले जो अन्य भाव हैं वे सब मुझ से भिन्न हैं । ३७ ।। यदि तू उपशम भाव रूपी नखों के द्वारा कषाय रूपी हाथियों को नष्ट करता हुआ सम्यग्दर्शन रूपी गुहा के मध्य से सहित संयम रूपी उन्नत पर्वत पर निवास करता है तो हे सिंह ! तू सचमुच ही श्रेष्ठ भव्य है ।। ३८ ।। इस संसार में जिनेन्द्र भगवान् के वचनों के सिवाय निश्चय से और कोई पदार्थ अत्यन्त हितकारी नहीं है ऐसा

---

१. अवैहि म० ।
२. एगोमे सासदोअप्पाणाण दंसणलक्खणो ।
खेसा में वाहिरा भावा सव्वे संजोगलक्खणा ।।—नियमसार

[1]जिनवचनरसायनं दुरापं श्रुतियुगलाञ्जलिना निपीयमानम् ।
विषयविषतृषामपास्य दूरं कमिह करोत्यजरामरं न भव्यम् ॥४०
शकलय खलु मार्दवेन मानं हरिवर कोपमपि क्षमाबलेन ।
प्रतिसमययथार्जवेन मायां प्रशमय शौचजलेन लोभवह्निम् ॥४१
शमरतहृदयः परैरजय्याद्यदि न बिभेषि परीषहप्रपञ्चात् ।
धवलयति तदा त्वदीयशौर्यं त्रिभुवनमेकपदे[2] यशोमहिम्ना ॥४२
अनुपमसुखसिद्धिहेतुभूतं गुरुषु सदा कुरु पञ्चसु प्रणामम् ।
भवसलिलनिधेः सुदुस्तरस्य प्लव इति तं कृतबुद्धयो वदन्ति ॥४३
अपनय नितरां त्रिशल्यदोषान्खलु परिरक्ष सदा व्रतानि पञ्च ।
त्यज वपुषि परां ममत्वबुद्धिं कुरु करुणार्द्रमनारतं स्वचित्तम् ॥४४
अवगमनमपाकरोत्यविद्यां क्षपयति कर्म तपो यमो रुणद्धि ।
समुदितमपवर्गहेतुभूतं त्रितयमिति प्रतियाहि दर्शनेन ॥४५
तव भवति यथा परा विशुद्धिर्मनसि तथा नितरां कुरु प्रयानम् ।
अथ विदितहितैकमासमात्रं स्फुटमवगच्छ निजायुषः स्थितिं च ॥४६

---

जानो । नाना प्रकार के सुदृढ़ कर्मरूपी पाश से छुटकारा जिससे होता है वही आत्मा के लिये सब कुछ है ॥ ३९ ॥ कर्णयुगल रूपी अञ्जली के द्वारा पिया गया यह दुर्लभ जिन वचन रूपी रसायन, विषय रूपी विष से जनित तृषा को दूर हटाकर इस संसार में किस भव्यजीव को अजर और अमर नहीं कर देता है ? ॥ ४० ॥

हे श्रेष्ठ सिंह ! तुम क्षमा के बल से क्रोध को नष्ट करो, मार्दव के द्वारा मान को खण्ड-खण्ड करो, प्रत्येक समय आर्जव धर्म के द्वारा माया और शौच धर्म रूपी जल के द्वारा लोभ रूपी अग्नि को शान्त करो ॥ ४१ ॥ जिसका हृदय प्रशम गुण में लीन हो रहा है ऐसे तुम यदि दूसरों के द्वारा अजेय परीषहों के समूह से भयभीत नहीं होते हो तो तुम्हारी शूर-वीरता एक ही साथ यश की महिमा से तीनों लोकों को सफेद कर सकती है । भावार्थ—तुम्हारा यश तीनों लोकों में व्याप्त हो जावेगा ॥ ४२ ॥ तुम पञ्च परमेष्ठियों के लिये सदा प्रणाम करो क्योंकि वह प्रणाम अनुपम सुख की प्राप्ति का कारण है तथा अत्यन्त दुस्तर संसार रूपी समुद्र से पार होने के लिये नौका है ऐसा विद्वज्जन कहते हैं ॥ ४३ ॥ माया मिथ्यात्व और निदान इन तीन शल्यों को सर्वथा हटाओ, पांच व्रतों की सदा रक्षा करो, शरीर में अत्यधिक ममत्व बुद्धि का त्याग करो और अपने चित्त को निरन्तर करुणा से आर्द्र करो ॥ ४४ ॥ सम्यग्ज्ञान अविद्या को दूर करता है, तप कर्मों का क्षय करता है, चारित्र कर्मों का संवर करता है इस प्रकार सम्यग्दर्शन के साथ मिले हुए यह तीनों मोक्षमार्ग के हेतुभूत हैं ऐसी प्रतीति करो—दृढ श्रद्धा करो ॥ ४५ ॥ तुम्हारे मन में जिस प्रकार परम विशुद्धता हो उस प्रकार तुम अच्छी तरह प्रयत्न करो । हे आत्महित के ज्ञाता मृगराज ! अब तुम्हारी

१. जिणवयणमोसहमिणं विसयसुहविरेयणं अमिदभूयं ।
जरमरणवाहिहरणं खयकरणं सव्वदुक्खाणं ॥ १७ ॥—दर्शनप्राभृत.

२. मेकपदं ब० ।

त्रिकरणविधिना स्वपापयोगं पोह्य मृगेन्द्र यावदायुः ।
अनशनमुपलब्धबोधिलाभो विमल समाधि ये विधत्स्व ॥४७
गतभय दशमे भवाद्भवेऽस्मात्त्वमिह भविष्यसि भारते जिनेन्द्रः ।
इति परिकथितं जिनेशिना नः मिदं कमलाधरेण नाम्ना ॥४८
शमरत वयमागता भवन्तं खलु परिबोधयितुं तदीयवाक्यात् ।
ननु मुनिहृदयं सुनिःस्पृहं च स्पृहयति भव्यजनप्रबोधनाय ॥४९
इति चिरमनुशिष्य तत्त्वमार्गं मुनिरुदगाद्गमनाय निश्चितार्थम् ।
स्वचरणविनतं स्पृशन्कराग्रैः शिरसि मुहुर्मुहुरादरेण सिंहम् ॥५०
चिरमिभरिपुणा निरीक्ष्यमाणौ प्रभवाश्रुकणाविलेक्षणेन ।
जलधरपदवीं समाश्रयेतां प्रतिपदवीं गमनाय चारणौ तौ ॥५१
अथ मुनियुगले व्यतीत्य तस्मिन्पवनरयेण गते स्वदृष्टिमार्गम् ।
भृशमरतिमियाय राजसिंहो जनयति सद्विरहो न कस्य वाधिम् ॥५२
मुनिविरहशुचा समं स्वचित्तादनतिचिरेण निरस्य सङ्गम् ।
तदमलचरणाङ्कपावनायामनशनमास्त मृगाधिपः शिलायाम् ॥५३
[1]विनिहितवपुरेकपार्श्ववृत्त्या दृषदि चचाल न दण्डवन्मृगेन्द्रः ।
यतिगुणगणभावनासु सक्तः प्रतिस... च बभूव शुद्धलेश्यः ॥५४

आयु की स्थिति मात्र एक माह की रह गई है यह समझ लो ॥४६॥ हे मृगेन्द्र ! तुम्हें बोधि—आत्मज्ञान की प्राप्ति हो चुकी है इसलिये मन वचन काय की विधि से अपने समस्त पाप योग को दूर कर जब तक आयु है तब तक निर्मल समाधि प्राप्ति के लिये अनशन तप करो। भावार्थ—जीवन पर्यन्त के लिये उपवास करो इसी से तुम्हारा समाधिमरण निर्दोष हो सकेगा ॥ ४७ ॥ हे निर्भय ! इस भव से दशवें भव में तुम इसी भरत क्षेत्र में तीर्थंकर होओगे। यह सब समाचार कमलाधर नामक तीर्थंकर ने हम सब से कहा है ॥ ४८ ॥ हे शमरत ! निश्चय से हम लोग उन्हीं तीर्थंकर के कहने से आपको सम्बोधने के लिये आये हैं सो ठीक ही है क्योंकि मुनियों का हृदय यद्यपि अत्यन्त निःस्पृह रहता है तो भी वह भव्यजनों के संबोधने की इच्छा रखता है ॥ ४९ ॥ जो अपने चरणों में नम्रीभूत सिंह का उसके शिर पर आदर पूर्वक बार-बार हाथ फेरते हुए स्पर्श कर रहे थे ऐसे वे मुनि उसके लिये निर्णीत तत्त्वमार्ग का उपदेश देकर आकाश मार्ग से चले गये ॥ ५० ॥ सिंह, स्नेह से उत्पन्न आंसुओं के कण से मलिन नेत्र के द्वारा जिन्हें चिरकाल तक देखता रहा ऐसे वे दोनों चारण ऋद्धिधारी मुनिराज अपने इष्ट स्थान पर जाने के लिये आकाश में चले गये ॥ ५१ ॥

तदनन्तर जब दोनों मुनिराज अपने दृष्टि मार्ग को उलँघ कर पवन के समान तीव्र वेग से चले गये तब वह सिंह अत्यधिक दुःख को प्राप्त हुआ सो ठीक ही है क्योंकि सत्पुरुषों का वियोग किसे मानसिक पीड़ा उत्पन्न नहीं करता है ? ॥ ५२ ॥ किन्तु शीघ्र ही वह सिंह मुनि वियोग से होने वाले शोक के साथ समस्त परिग्रह को अपने मन से दूर हटाकर उन मुनिराज के चरण चिह्न से पवित्र शिला पर उपवास का नियम लेकर बैठ गया ॥ ५३ ॥ जिसने उस शिला पर एक कर-

१. निहितवपु म० ।

खरतरपवनाभिघातरूक्षं रविकिरणोल्मुकतापतः समन्तात् ।
स्फुटितमपि वपुर्व्यथां न चक्रे मनसि हरेः खलु तादृशो हि धीरः ॥५५
दवनिभमुखदंशमक्षिकौघैर्मशकचयैरपि मर्मसु प्रदष्टः ।
समभृत शमसंवरानुरागं द्विगुणतरं मनसा व्यपेतकम्पः ॥५६
मृतमृगपतिशङ्कया मदान्धैः करिपतिभिः प्रविलुप्तकेशरोऽपि ।
अकृत स हृदये परां तितिक्षां तदवगतेर्ननु सत्फलं मुमुक्षोः ॥५७
क्षणमपि विवशस्तृषा क्षुधा वा द्विरदरिपुर्न बभूव मुक्तदेहः ।
[1]धृतिकवचितधीरमानसस्य प्रशमरतिर्न सुधायते किमेका ॥५८
प्रतिदिवसमगात्तनुत्वमङ्गैः सह बहिरन्तरवस्थितैः कषायैः ।
हृदि निहितजिनेन्द्रभक्तिभारादिव नितरां शिथिलीकृतप्रमादः ॥५९
रजनिषु हिममारुतो बबाधे शमविवरोदरवर्तिनं न चण्डः ।
निरुपमघनसंवरस्य शीतं न हि विदधाति तनीयसीं च पीडाम् ॥६०
खरनखदशनैः शिवाशृगालैर्मृतकधिया परिभक्षितो निशासु ।
क्षणमपि न जहौ परं समाधिं न हि विधुरे [2]परिमुह्यते क्षमावान् ॥६१

वट से अपना शरीर रख छोड़ा था ऐसा वह सिंह दण्ड के समान चलायमान नहीं होता था। वह प्रत्येक समय मुनिराज के गुण-समूह की भावना में लीन रहता था, क्षण-क्षण में उसकी लेश्याएं विशुद्ध होती जाती थीं ॥ ५४ ॥ उसका शरीर यद्यपि तीक्ष्ण वायु के आघात से रूक्ष हो गया था और सूर्य की किरण रूप उल्मुक के ताप से सब ओर फट गया था तो भी सिंह के मन में पीड़ा उत्पन्न नहीं कर रहा था सो ठीक ही है क्योंकि सचमुच धीर प्राणी वैसे ही होते हैं ॥ ५५ ॥ दावानल के समान मुख वाले डांस और मक्खियों के समूह तथा मच्छरों के निचय यद्यपि उसे मर्म स्थानों में काटते थे तो भी वह मन से निर्भय रहता हुआ प्रशम और संवर में दूना अनुराग धारण करता था ॥ ५६ ॥ 'यह मरा हुआ सिंह है' इस शंका से मदान्ध हाथी यद्यपि उसके गर्दन के बालों को खींचते थे तो भी वह हृदय में उत्कृष्ट क्षमा को धारण करता था सो ठीक ही है क्योंकि मोक्षाभिलाषी जीव के सम्यग्ज्ञान का यही वास्तविक फल है ॥ ५७ ॥ शरीर से स्नेह का त्याग करने वाला वह सिंह क्षणभर के लिये भी भूख और प्यास से विवश नहीं हुआ था सो ठीक ही है क्योंकि जिसका वीर मन धैर्यरूपी कवच से युक्त है उसके लिये क्या एक प्रशमगुण की प्रीति ही अमृत के समान आचरण नहीं करती है? ॥ ५८ ॥ हृदय में स्थित जिनेन्द्र भक्ति के भार से ही मानो जिसका प्रमाद अत्यन्त शिथिल हो गया था ऐसा वह सिंह, भीतर स्थित रहने वाली कषायों के साथ बाहर शरीर से प्रतिदिन कृशता को प्राप्त होता जाता था। भावार्थ—उसके कषाय और शरीर दोनों ही प्रतिदिन क्षीण होते जाते थे ॥ ५९ ॥ शान्ति रूपी गुहा के भीतर रहने वाले उस सिंह को रात्रि के समय अत्यन्त तीक्ष्ण ठण्डी वायु पीडित नहीं करती थी सो ठीक ही है क्योंकि अनुपम और सान्द्र ओढनी से सहित मनुष्य को ठण्ड थोड़ा भी कष्ट नहीं पहुँचाती है ॥ ६० ॥ रात्रियों में पैने नख और दांतों वाले शृगाली और शृगाल उसे मृत समझ यद्यपि

१. धृत म० । २. विधुरेऽपि विमुह्यति म० ।

दिनकरकरजालतापयोगात्प्रतिदिवसं हिमपिण्डवन्महीयान् ।
शशिकरधवलो विलीयतेस्म द्विरदरिपुः प्रशमे निधाय चित्तम् ॥६२

## आर्यागीतिः

इति मासमेकमचलक्रियया समुपोषितो भवभयाकुलितः ।
जिनशासनानुगतधीर्विजहे दुरितैः स दूरमसुभिश्च हरिः ॥६३

## वसन्ततिलकम्

सौधर्मकल्पमथ धर्मफलेन गत्वा सद्यो मनोरमवपुः स मनोहरेऽभूत् ।
देवो हरिध्वज इति प्रथितो विमाने सम्यक्त्वशुद्धिरथवा न सुखाय केषाम् ॥६४
प्रत्युत्थितो जय जयेति वदद्भिरुच्चैरानन्दवाद्यकुशलैः परिवारदेवैः ।
दिव्याङ्गनाभिरभिमङ्गलधारिणीभिः कोऽहं किमेतदिति चिन्तयति स्म धीरः ॥६५
ज्ञात्वा क्षणादवधिना सकलं स्ववृत्तं तस्मात्सतन्मुनियुगं सह तैः समेत्य ।
अभ्यर्च्य हेमकमलैश्च[1] मुहुः प्रणामैरित्यब्रवीत् प्रमदनिर्भरचित्तवृत्तिः ॥६६
योऽभ्युद्धतो दुरितखञ्जनतो भवद्भिर्बद्ध्वा घनं हितकथोरुवरत्रिकाभिः ।
सोऽहं हरिः सुरवरोऽस्मि सुरेन्द्रकल्पः कस्योन्नतिं न कुरुते भुवि साधुवाक्यम् ॥६७

---

चारों ओर से चींथते थे तो भी वह क्षण भर के लिये भी उत्कृष्ट समाधि को नहीं छोड़ता था सो ठीक ही है क्योंकि क्षमावान् मनुष्य कष्ट के समय भी विमूढ़ नहीं होता है—भूल नहीं करता है ॥ ६१ ॥ जिस प्रकार सूर्यकिरणों के संताप से वर्फ का पिण्ड प्रतिदिन विलीन होता जाता है—पिघलता जाता है उसी प्रकार चन्द्रमा के समान सफेद वह बड़ा भारी सिंह प्रशमगुण में अपना चित्त लगा कर प्रतिदिन विलीन होता जाता था—क्षीण होता जाता था ॥ ६२ ॥

इस प्रकार अचल रहकर जिसने एक माह तक उपवास किया था, जो संसार के भय से आकुल था, तथा जिनधर्म में जिसकी वुद्धि लग रही थी ऐसा वह सिंह पाप और प्राणों के द्वारा दूर छोड़ दिया गया। भावार्थ—उसका मरण हो गया ॥ ६३ ॥ तदनन्दर धर्म के फल से शीघ्र ही सौधर्म स्वर्ग को प्राप्त कर मनोहर विमान में मनोहर शरीर का धारक हरिध्वज नाम से प्रसिद्ध देव हुआ सो ठीक ही है क्योंकि सम्यक्त्व की शुद्धि किन के सुख के लिये नहीं होती ? ॥ ६४ ॥ 'जय हो जय हो' इस प्रकार जोर से उच्चारण करने वाले तथा हर्ष के बाजे वजाने में कुशल परिवार के देवों और मङ्गल द्रव्यों को धारण करने वाली देवाङ्गनाओं ने जिसकी अगवानी की थी ऐसा वह धीर वीर देव विचार करने लगा कि मैं कौन हूँ और यह क्या है ॥ ६५ ॥ क्षण भर में अवधिज्ञान से अपना सब समाचार जान कर वह उन परिवार के देवों के साथ उस स्वर्ग से चलकर पूर्वोक्त दोनों मुनिराजों के समीप गया और स्वर्ण कमलों तथा प्रणामों के द्वारा बार-बार उनकी पूजा कर हर्ष-विभोर होता हुआ इस प्रकार बोला ॥ ६६ ॥

आप लोगों ने हित कथा रूपी मजबूत रस्सियों से जिसे अच्छी तरह बाँधकर पाप रूपी

---

१. हैमकलशैश्च म० ।

**उपजातिः**

अनाप्तपूर्वं भवतां प्रसादात्सम्यक्त्वमासाद्य यथावदेतत् ।
त्रैलोक्यचूडामणिशेखरत्वं प्रयातवान्संप्रति निर्वृतोऽस्मि ॥ ६८

**शिखरिणी**

जरावीचीभङ्गो जननसलिलो मृत्युमकरो
महामोहावर्तो गदनिवहफेनैः शवलितः ।
मया संसाराब्धिर्भवदमलवाक्यप्लवभृता
समुत्तीर्णः किञ्चित्प्रभवनतटीशेषमचिरात् ॥६९

**वसन्ततिलकम्**

इत्थं निगद्य विबुधः स पुनः पुनश्च संपूज्य तौ यतिवृषौ प्रययौ स्वधाम ।
विन्यस्य [1]मूर्धनि चिराय तदङ्घ्रिधूलिं रक्षार्थभूतिमिव संसृतियातुधान्याः ॥७०

**मालिनी**

शरदुडुपतिरश्मिश्रीमुषा हारयष्ट्या सह हृदयविभागे बद्धसम्यक्त्वसम्पत् ।
अभिमतसुरसौख्यं निर्विशन्नप्रमत्तो जिनपतिपदपूजां कुर्वन्नुवास ॥७१

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते सिंहप्रायोप[2]गमनो नामै-
एका : : ॥ ११ ॥

---

कीचड़ से निकाला था वही मैं सिंह इन्द्र के समान श्रेष्ठ देव हुआ हूँ सो ठीक ही है क्योंकि साधु-जनों के वचन पृथिवी में किसकी उन्नति नहीं करते हैं ? ॥ ६७ ॥ आपके प्रसाद से अप्राप्तपूर्व सम्यक्त्व को यथार्थरूप से प्राप्त कर इस समय मैं इतना सुखी हुआ हूँ मानो तीन लोक की चूड़ा-मणि का सेहरा ही मुझे प्राप्त हुआ हो ॥६८॥ आपके निर्मल वचनरूपी भाव को धारण करने वाले मैंने उस संसार रूपी सागर को शीघ्र ही पार कर लिया है जिसमें वृद्धावस्थारूप लहरें उठती रहती हैं, जन्म रूप पानी भरा है, मृत्युरूप मगर रहते हैं, मोहरूप बड़े-बड़े भँवर उठा करते हैं तथा जो रोगसमूह रूप फेनों से चित्रित हैं। कुछ भवरूप तट ही उसके शेष रहा है ॥ ६९ ॥ इस प्रकार कह कर और बार-बार उन दोनों मुनिराजों की पूजा कर वह देव अपने स्थान पर चला गया। जाते समय वह संसार रूपी राक्षसी से रक्षा करने वाली भस्म के समान उनकी चरण रज को चिरकाल तक अपने मस्तक पर धारण कर गया था ॥ ७० ॥ शरद् ऋतु के चन्द्रमा की किरणों की शोभा को अपहरण करने वाली हारयष्टि के साथ जिसने अपने हृदय भाग में सम्यक्त्व-रूपी संपत्ति को धारण किया था तथा जो प्रमादरहित होकर जिनेन्द्रभगवान् के चरणों की पूजा करता था ऐसा वह देव वहां मनोवाञ्छित देवों के सुख का उपभोग करता हुआ निवास करने लगा ॥ ७१ ॥

इस प्रकार ग कविकृत श्री वर्द्धमानचरित में सिंह के संन्यास का वर्णन करने वाला ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ।

---

१. मूर्ध्नि सुचिराय म० । २. गमनं म०

# द्वादशः सर्गः

## उपजातिः

अथास्ति कच्छाविषयः प्रतीतो द्वीपे द्वितीये कुरुभूमिकल्पः ।
प्राच्यां दिशि प्राच्यसुरालयस्य सीतापगोदक्तटभागलग्नः ॥१
रौप्यो गिरिस्तत्र नभश्चराणां धाम स्वधाम्ना विजितान्यशैलः ।
पञ्चाधिका विंशतिरूद्ध्वंमानाच्छतं च तिर्यग्वरयोजनानाम् ॥२
यः काशशुभ्रैः शिखरैरदभ्रैरभ्रंकषाग्रैर्हसतीव नाकम् ।
वाग्गोचरातीतसुरूपसम्पद्विद्याधरावासमदावलिप्तः ॥३
यत्रात्तधौतासिमयूखरेखाश्यामायिताशेषशरीरशोभाः ।
इतस्ततो यान्त्यभिसारिकाः खे दिवा तमिस्रा इव मूर्तिमत्यः ॥४
कान्तोऽपि यत्कूटतटो निकामं न सेव्यते दिव्यवधूजनेन ।
अनन्यसाम्यामवलोक्य कान्तिं विद्याधरीणामतिलज्जितेन ॥५
विद्यानुभावेन परेण [1]केल्यां तिरोहिराङ्गीरपि यत्र रामाः ।
श्वासानिलामोदहृता स्वनाथान्भृङ्गावली सूचयति प्रमूढान् ॥६
न हीयते यत्र सरोवराणां विकाससम्पत्कुमुदोत्करेण ।
तीरस्थमुक्तोपलसान्द्रदीप्तिज्योत्स्नापरीतेन सदा दिवापि ॥७

---

## बारहवाँ सर्ग

अथानन्तर द्वितीय धातकी खण्ड द्वीप में मेरु पर्वत की पूर्व दिशा में सीता नदी के उत्तर तट से लगा हुआ कुरु भूमि के समान कच्छा नाम का प्रसिद्ध देश है ॥ १ ॥ वहां अपनी दीप्ति से अन्य पर्वतों को जीतने वाला, विद्याधरों का निवास भूत विजयार्ध पर्वत है। वह पर्वत बड़े योजन से पच्चीस योजन ऊंचा और सौ योजन चौडा है ॥ २ ॥ वचनागोचर सौन्दर्य सम्पत्ति से युक्त विद्याधरों के निवास से गर्व को प्राप्त हुआ जो पर्वत काश के समान सफेद गगनचुम्बी बड़ी-बड़ी शिखरों से ऐसा जान पड़ता है मानो स्वर्ग की हँसी ही कर रहा हो ॥ ३ ॥ जहां ग्रहण की हुई उज्ज्वल तलवार की किरणों की रेखा से जिनके शरीर की समस्त शोभा काली पड़ गई है ऐसी अभिसारिकाएं दिन के समय आकाश में जहां-तहां घूमती रहती हैं। वे अभिसारिकाएं ऐसी जान पड़ती हैं मानों शरीरधारिणी रात्रियां ही हों ॥ ४ ॥ जिस पर्वत के कूटों का तट यद्यपि अत्यन्त सुन्दर था तो भी देवाङ्गनाएं उसकी सेवा नहीं करती थीं—वहां नहीं जाती थीं। उसका कारण यह था कि वहां विद्याधरियों की असाधारण कान्ति देखकर देवाङ्गनाएं अत्यन्त लज्जित हो जाती थीं ॥ ५ ॥ जिस पर्वत पर विद्या के उत्कृष्ट प्रभाव से स्त्रियां यद्यपि खेल-खेल में छिप जाती थीं तो भी श्वासोच्छ्वास की वायु सम्बन्धी सुगन्ध से खिंची हुई भ्रमरावली उनके विमूढ पतियों को उनकी सूचना दे देती थी ॥ ६ ॥ जहां तालाबों के कुमुदों का समूह तट पर स्थित मोतियों की सघन दीप्ति रूपी चांदनी से सदा व्याप्त रहता है, इसलिये वह दिन में भी विकास की शोभा को

---

१. केल्यास्तिरोहिताङ्गी म० ।

स्वधामभिः कुन्ददलावदातैरुत्सारयन्यः परितस्तमिस्राम् ।
सृजन्निवाभाति सितेतरासु ज्योत्स्नामपूर्वामपि शर्वरीषु ॥८
श्रेण्यामपाच्यामथ तत्र हैमप्राकारहर्म्याट्टविराजितत्वात् ।
अन्वर्थनामास्ति पुरं पुराणां ललामकं हेमपुरं पुराणम् ॥९
निसर्गवैमल्यगुणेषु यस्मिन् रत्नोपलेष्वेव परं खरत्वम् ।
संलक्ष्यतेऽन्तर्मलिनत्वमिन्दोः कलावतां पक्षवतां च मध्ये ॥१०
त्यागान्वितोऽत्र सदा विरूपः परं बुधानां कुलमप्रमाणम् ।
भवत्यनिष्टो यतिदेव योगक्रियासु दक्षः परलोकभीरुः ॥११

---

नहीं छोड़ता है। भावार्थ—यद्यपि कुमुदों का समूह रात्रि को विकसित होता है तो भी तट पर लगे हुए मोतियों की सघन कान्ति रूपी चांदनी से वह सदा व्याप्त रहता है इसलिये दिन के समय भी विकसित के समान जान पड़ता है ॥ ७ ॥ कुन्द की कलियों के समान अपनी सफेद कान्ति से अंधेरी रात को चारों ओर से दूर हटाता हुआ जो पर्वत ऐसा जान पड़ता है मानो काली रात्रियों में अपूर्व चांदनी की ही रचना कर रहा हो ॥ ८ ॥

तदनन्तर उस विजयार्ध की दक्षिण श्रेणी में नगरों का आभूषण स्वरूप हेमपुर नाम का एक प्राचीन नगर है जो सुवर्णमय कोट, महल तथा अट्टालिकाओं से सुशोभित होने के कारण सार्थक नाम वाला है ॥ ९ ॥ जहां स्वभाव से निर्मल गुण वालों में यदि अत्यधिक तीक्ष्णता थी तो रत्नमय पाषाण में [ही थी वहां के मनुष्यों में नहीं थी। इसी प्रकार कलावान् और पक्षवान् वस्तुओं के मध्य यदि अन्तरङ्ग में मलिनता थी तो चन्द्रमा में ही थी वहां के मनुष्यों में नहीं थी। भावार्थ—स्वाभाविक निर्मलता को धारण करने वाले पदार्थों के मध्य यदि किसी में अत्यन्त तीक्ष्णता—स्पर्श की कठोरता थी तो रत्नोत्पल-मणियों में ही थी, स्वाभाविक निर्मलता-परिणामों की उज्ज्वलता को धारण करने वाले मनुष्यों में अत्यन्त तीक्ष्णता—अत्यधिक निर्दयता नहीं थी। इसी प्रकार कलावान्—सोलह कलाओं से युक्त और पक्षवान्—शुक्ल तथा कृष्ण पक्ष से सहित पदार्थों के मध्य यदि अन्तरङ्ग में मलिनता—कालापन था तो चन्द्रमा में ही था, वहां के कलावान्—चौंसठ कलाओं से सहित तथा पक्षवान्–सहायकों से युक्त मनुष्यों में अन्तरंग की मलिनता—कलुषितता नहीं थी ॥ १० ॥ जहां त्याग से सहित मनुष्य ही सदा विरूप—रूपरहित-शरीर रहित होता था अर्थात् त्याग के प्रभाव से मुक्ति प्राप्त कर रूपरहित होता था अथवा 'विशिष्टं रूपं यस्य सः' इस समास के अनुसार त्यागी मनुष्य ही विशिष्ट रूप से मुक्त होता था वहां का अन्य मनुष्य विरूप–कुरूप नहीं था। जहाँ किसी का कुल यदि अत्यधिक अप्रमाण था तो बुधों—बुध ग्रहों का कुल ही अप्रमाण था, वहाँ के बुधों–विद्वानों का कुल अप्रमाण नहीं था। [ ज्योतिष शास्त्र के अनुसार प्रसिद्धि है कि चन्द्र ने गुरु-पत्नी के साथ समागम किया था उससे बुध ग्रह की उत्पत्ति हुई थी इसलिये बुधों—बुधग्रहों का कुल ही अप्रमाण था बुधों—विद्वानों का नहीं] जहाँ कोई अनिष्ट था—स्त्री-पुत्र आदि इष्ट जनों से रहित था तो यति—मुनि ही था, वहाँ कोई मनुष्य अनिष्ट—अप्रिय नहीं था। इसी प्रकार जहाँ यदि कोई परलोकभीरु—नरक आदि परलोक से डरने वाला था तो योगक्रिया में दक्ष—ध्यान में समर्थ मनुष्य ही था वहाँ का कोई ऐसा मनुष्य जो कि योग क्रिया—

यत्राङ्गनानां वदनारविन्दे निश्वालोभेन पतन्मु[1]दालिः ।
कराहतो हस्तमपि प्रहृष्टो रक्तोत्पलाशङ्किमनाः परैति ॥१२
तस्याभवत्पालयिता विनीतो राजा प्रजापालनलब्धकीर्तिः ।
पुरस्य वीरः कनकाभनामा पुरस्सरो नीतिविदां सतां च ॥१३
सुनिश्चलातिष्ठदसौ यदीये शरन्नभःश्यामरुचौ जयश्री ।
विदारयेन्मामपि संचलन्ती धारा शितास्येति भियेव खड्गे ॥१४
भयात्परिम्लानमुखानि पुंसां पश्यत्ययं शौर्यनिधिर्न युद्धे ।
इतीव मत्वा पुरतो यदीयः प्रोत्सारयामास रिपून्प्रतापः ॥१५
नित्योदयो भूमिभृतां शिरःसु विन्यस्तपादः कमलैकनाथः ।
यस्तिग्मरश्मेः सदृशोऽपि धात्रीं प्रह्लादयामास करै रतिग्मैः ॥१६
अनूनशीलाभरणैकभूषा विश्रामभूमिः कमनीयतायाः ।
महीपतेस्तस्य बभूव देवी ख्यातान्वया या कनकादिमाला ॥१७

---

नवीन राजाओं के संयोग जुटाने में समर्थ था, परलोक-भीरु—शत्रु जनों से डरने वाला नहीं था ॥ ११ ॥ जहाँ स्त्रियों के मुखारविन्द पर श्वासोच्छ्वास के लोभ से पड़ता हुआ मदोन्मत्त भौंरा यद्यपि हाथ के द्वारा झिड़क दिया जाता था परन्तु वह हाथ को भी लाल कमल समझ कर फिर से लौट आता था ॥ १२ ॥

उस नगर की रक्षा करनेवाला कनकाभ नामक राजा था। वह राजा अत्यन्त विनीत था, प्रजापालन के द्वारा कीर्ति को प्राप्त करनेवाला था, वीर था और नीति के ज्ञाता तथा सत्पुरुषों में अग्रसर प्रधान था ॥ १३ ॥ शरद् ऋतु के आकाश के समान श्यामल कान्ति वाले जिसके खड्ग पर वह प्रसिद्ध विजय लक्ष्मी इस भय से ही मानो निश्चल स्थित थी कि इसकी चारों ओर चलती हुई पैनी धारा कहीं मुझे भी विदीर्ण न कर दे ॥ १४ ॥ शूरता का भाण्डार स्वरूप यह राजा युद्ध में भय से मुरझाये हुए पुरुषों के मुखों को नहीं देखता है ऐसा मान कर ही मानो जिसका प्रताप शत्रुओं को सामने से दूर हटा देता था ॥ १५ ॥ जो राजा सूर्य के समान था क्योंकि जिस प्रकार सूर्य नित्योदय—नित्य उदय को प्राप्त होता है उसी प्रकार वह राजा भी नित्योदय था—निरन्तर अभ्युदय—वैभव को प्राप्त होता था जिस प्रकार सूर्य भूमिभृत्—पर्वतों के शिखरों पर विन्यस्त पाद होता है—अपनी किरणें स्थापित करता है उसी प्रकार वह राजा भी भूमिभृत् अन्य राजाओं के मस्तकों पर विन्यस्त पाद था—पैर रखने वाला था, जिस प्रकार सूर्य कमलैकनाथ—कमलों का अद्वितीय स्वामी है उसी प्रकार वह राजा भी कमलैकनाथ—कमला अर्थात् लक्ष्मी का अद्वितीय स्वामी था। इस प्रकार सूर्य के समान होकर भी अतिग्म करों—अतीक्ष्ण किरणों से (पक्ष में साधारण करों से) पृथिवी को आह्लादित करता था ॥ १६ ॥

उस राजा की उत्कृष्ट शील रूपी आभूषण से विभूषित, सुन्दरता की विश्राम भूमि तथा प्रसिद्ध वंश वाली कनकमाला नाम की रानी थी ॥ १७ ॥ सिंह का जीव हरिध्वज नाम का देव, सौधर्म स्वर्ग से अवतीर्ण होकर उन दोनों माता-पिता के हर्ष को धारण करता हुआ बहुत भारी

---

१. मुदालिः म०

सौधर्मकल्पादवतीर्य पुत्रः पित्रोस्तयोः संमदमादधानः।
अनल्पकान्तिद्युतिसत्त्वयुक्तो हरिध्वजोऽभूत्कनकध्वजाख्यः ॥१८

अकारयच्चारुजिनाधिपानामनारतं गर्भगतोऽपि मातुः।
यो दौहृदायासपदेन पूजां सम्यक्त्वशुद्धि प्रथयन्निव स्वाम् ॥१९

यस्मिन्प्रसूते ववृधे कुलश्रीश्चन्द्रोदये प्रत्यहमम्बुराशेः।
वेलेव चूतद्रुमपुष्पसंपत्पुष्पाकरस्येव च संनिधाने ॥२०

विगाह्यमाना युगपच्चतस्रो नरेन्द्रविद्याः सहसा विरेजुः।
विशुद्धया तस्य धिया निसर्गाद्दिशोऽपि कीर्त्या कमनीयमूर्तेः ॥२१

यो यौवनश्रीनिलयैकपद्मोऽप्यनूनधैर्यः स्ववशं निनाय।
अरातिषड्वर्गमनन्यसाध्यं विद्यागणं च प्रथितप्रभावः ॥२२

यदृच्छया यान्तमुदीक्ष्य पौराः सुनिश्चलाक्षा इति यं प्रदध्युः।
किं मूर्तिमानेष स चित्तजन्मा किं रूपकान्तेरवधिस्त्रिलोक्याः ॥२३

निपत्य यस्मिन्पुरसुन्दरीणामिन्दीवरश्रीरुचिरा सतृष्णा।
कटाक्षसम्पन्न चचाल मग्ना सुदुर्बला गौरिव खञ्जनान्ते ॥२४

---

कान्ति, दीप्ति और पराक्रम से सहित कनकध्वज नाम का पुत्र हुआ ॥ १८ ॥ गर्भ स्थित होने पर भी उसका बालक ने दोहला सम्बन्धी कष्ट के बहाने माता से निरन्तर जिनेन्द्र भगवान् की सुन्दर पूजा कराई थी जिससे ऐसा जान पड़ता था मानो वह अपनी सम्यक्त्व की शुद्धि को ही प्रकट कर रहा हो ॥ १९ ॥ जिस प्रकार चन्द्रमा का उदय होने पर समुद्र की वेला और वसन्त ऋतु का सन्निधान प्राप्त होने पर आम्र वृक्ष की पुष्प रूप संपत्ति प्रति-दिन बढ़ने लगती है उसी प्रकार उस पुत्र के उत्पन्न होने पर माता-पिता की कुल-लक्ष्मी—वंश परम्परागत संपत्ति प्रति-दिन बढ़ने लगी ॥ २० ॥ सुन्दरता की मूर्तिस्वरूप उस पुत्र को स्वभाव से ही शुद्ध बुद्धि के द्वारा एक साथ अवगाहन को प्राप्त हुई, आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता और दण्ड नीति नामक चारों राजविद्याएँ तथा कीर्ति के द्वारा अवगाहन को प्राप्त हुई, पूर्व आदि चारों दिशाएँ शीघ्र ही सुशोभित होने लगीं। भावार्थ—उसकी बुद्धि इतनी निर्मल थी कि वह एक ही साथ चारों राजविद्याओं में निपुण हो गया तथा चारों दिशाओं में उसकी कीर्ति फैल गई ॥ २१ ॥ जो यौवन रूपी लक्ष्मी के रहने के लिये अद्वितीय कमल था, जो उत्कृष्ट धैर्य का धारक था, तथा जिसका प्रभाव अत्यन्त प्रसिद्ध था ऐसे उस कनकध्वज ने दूसरे के द्वारा असाध्य काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य इन छह अन्तरङ्ग शत्रुओं के समूह को तथा अनेक विद्याओं के गण को अपने अधीन कर लिया था ॥२२॥ स्वेच्छा से जाते हुए उस पुत्र को देख कर नगरवासी लोग अत्यन्त निश्चल नेत्र होकर ऐसा विचार करने लगते थे कि क्या यह वही कामदेव है अथवा तीन लोक की सुन्दरता की चरम सीमा है ? ॥ २३ ॥ जिस प्रकार अत्यन्त दुर्बल गाय कीचड़ में मग्न हो अन्यत्र नहीं जाती है उसी प्रकार नगरनिवासी स्त्रियों की नील कमल की लक्ष्मी के समान सुन्दर तथा सतृष्ण—तृष्णा से सहित ( गाय के पक्ष में प्यास से सहित ) कटाक्ष संपत्ति उस कनकध्वज में निमग्न हो अन्यत्र नहीं जाती थी। भावार्थ—वह इतना सुन्दर था कि नगर की स्त्रियाँ उसे सतृष्ण नेत्रों से देखती ही

आकृष्टवान्खेचरकन्यकानां चेतांसि यस्तासु निरादरोऽपि ।
वपुर्विशेषेण निजेन राजन्नयांस्ययस्कान्त इव प्रतीतः ॥२५
अमेयगाम्भीर्यगुणस्य दूरादधिज्यचापः प्रतिपाल्य रन्ध्रम् ।
यस्यास्त कन्तुर्धनिनो निशीथे सुजाग्रतो भीरुरिवैकचौरः ॥२६
पितुर्निदेशात्कनकप्रभायाः स्फुरत्प्रभायाः समवाप्य योगम् ।
रराज संतापहरः प्रजानां स विद्युता वा नववारिवाहः ॥२७
परस्परं तौ स्ववशं निकामं वधूवरौ निन्यतुरात्मकान्त्या ।
प्रियेषु यत्प्रेमरसावहत्वं तच्चारुताया हि फलं प्रधानम् ॥२८
स्थातुं निमेषार्धमपि प्रतीतावन्योन्यमुन्मुच्य न शेकतुस्तौ ।
अनूनलावण्य विशेषलक्ष्मीं वेलां समुद्राविव धारयन्तौ ॥२९
लतालये नन्दनकाननान्ते प्रवालशय्यामधिशय्य कान्ताम् ।
प्रसादयन्कोपविवर्तिताङ्गीं रेमे मनाक्प्रस्फुरिताधरोष्ठीम् ॥३०
जवानिलाकृष्टपयोधरेण गत्वा विमानेन तया समेतः ।
आनर्च माल्यादिभिरादृतात्मा जिनालयान्मन्दरसानुभाजः ॥३१

रहती थीं ॥ २४ ॥ जिस प्रकार चुम्बक लोहे को खींच लेता है उसी प्रकार अपने शरीर की विशेषता से सुशोभित रहने वाला वह प्रसिद्ध कनकध्वज उनमें आदरयुक्त न होने पर भी विद्याधर कन्याओं के मन को खींचने लगा था। भावार्थ—यद्यपि यह विद्याधर कन्याओं को नहीं चाहता था तो भी इसकी सुन्दरता के कारण उनका मन इसकी ओर आकृष्ट होता रहता था ॥ २५ ॥

जिस प्रकार सन्धि पाकर कोई अद्वितीय चोर अर्ध रात्रि के समय अच्छी तरह जागते हुए धनिक के पास डरता-डरता जाता है उसी प्रकार अपरिचित गाम्भीर्य गुण से युक्त उस कनकध्वज के समीप दूर से ही धनुष चढ़ाये हुए कामदेव डरता-डरता आया था। भावार्थ—वह इतना गम्भीर था कि उसे काम की बाधा सहसा प्रकट नहीं हुई थी ॥ २६ ॥ प्रजाओं के संताप को हरने वाला कनकध्वज, पिता की आज्ञा से देदीप्यमान प्रभा की धारक कनकप्रभा का योग पाकर बिजली से संयुक्त नूतन मेघ के समान सुशोभित होने लगा ॥ २७ ॥ उन वधू वरों ने अपनी कान्ति के द्वारा परस्पर एक दूसरे को अतिशय रूप से अपने वश किया था सो ठीक ही है क्योंकि प्रिय और प्रियाओं के बीच परस्पर प्रेम रस जो प्रवाहित होता है वही सुन्दरता का फल है ॥ २८ ॥ वेला को समुद्र के समान, अत्यधिक सौन्दर्य विशेष रूप लक्ष्मी को धारण करने वाले वे दोनों परस्पर इतने विश्वस्त थे कि एक दूसरे को छोड़ कर आधे निमेष तक भी रहने के लिये समर्थ नहीं थे ॥ २९ ॥ वह नन्दनवन के निकुञ्जों में प्रवाल निर्मित शय्या पर शयन कर, क्रोध से जिसने करवट बदल ली थी जिसका अधरोष्ठ कुछ-कुछ काँप रहा था ऐसी रूपी प्रिया को प्रसन्न करता हुआ रमण करता था ॥ ३० ॥ कभी वह उसके साथ गमन सम्बन्धी वेग से मेघों को खींचने वाले विमान से जाकर मेरु पर्वत की शिखर पर स्थित जिन-मन्दिरों की आदरपूर्वक माला आदि से पूजा करता था ॥ ३१ ॥

१. कंभुर्धनिनो म० ।

अथैकदा संसृतिवासभीतस्तस्मै स राज्यं कनकध्वजाय ।
प्रदाय राजा सुमतेः समीपे जग्राह दीक्षां विजिताक्षवृत्तिः ॥३२
अनन्यलभ्यामपि राज्यलक्ष्मीमवाप्य नौद्धत्यमवाप धीरः ।
तथाहि लोके महतां विभूतिर्महीयसी नापि विकारहेतुः ॥३३
चन्द्रांशुशुभ्रैरपि स प्रजासु सदानुरागं स्वगुणैश्चकार ।
निरत्ययं प्रत्यहमूर्जितश्रीरचिन्त्यरूपा महतां हि वृत्तिः ॥३४
स चन्दनस्यासकवत्सुखाय प्रीत्योन्मुखानामभवन्निकामम् ।
दूरस्थितोऽपि प्रददाह शत्रून् तपे विवस्वानिव सप्रतापः ॥३५
प्रजानुरागं विमलेव कीर्तिः सुयोजिता नीति रिवेप्सितार्थम् ।
तस्यार्थबोधं धिषणेव सूनुमजीजनद्धेमरथं प्रियासौ ॥३६
इत्थं स सांसारिकसौख्यसारं पञ्चेन्द्रियेष्टं भुवि निर्विवेश ।
प्रियाङ्गनोत्तुङ्गपयोधराग्र प्रमृष्टवक्षः स्थलचन्दनश्रीः ॥३७
अथान्यदा मत्तचकोरनेत्रां कान्तां स्वहस्तार्पितचारुभूषाम् ।
आदाय विद्याधरराजसिंहः सुदर्शनोद्यानमियाय रन्तुम् ॥३८
तस्यैकदेशस्थितबाल पिण्डीद्रुमस्य मूले विपुलाश्मपट्टे ।
बालातपश्रीमुषि रागमल्लं निपात्य तस्योपरि वा निषण्णम् ॥३९

---

अथानन्तर एक समय संसार निवास से भयभीत, जितेन्द्रिय राजा कनकाभ ने कनकध्वज के लिये राज्य देकर सुमति मुनिराज के समीप दीक्षा ग्रहण कर ली ॥ ३२ ॥ धीर-वीर कनकध्वज अन्यजन दुर्लभ लक्ष्मी को पाकर भी गर्व को प्राप्त नहीं हुआ सो ठीक ही है क्योंकि लोक में बड़ी से बड़ी विभूति भी महापुरुषों के विकार का कारण नहीं होती ॥ ३३ ॥ अत्यधिक लक्ष्मी को धारण करने वाले उस कनकध्वज ने चन्द्रमा की किरणों के समान शुक्ल होने पर भी अपने गुणों से प्रजा में सदा स्थायी अनुराग–लालरङ्ग ( पक्ष में प्रीति ) उत्पन्न किया था सो ठीक ही है क्योंकि महापुरुषों की वृत्ति अचिन्त्य रूप होती है ॥ ३४ ॥ वह प्रीति से सन्मुख मनुष्यों के लिये चन्दन के तिलक के समान मातिशय सुख का कारण हुआ था तथा ग्रीष्म ऋतु के प्रतापी सूर्य के समान दूरवर्ती रह कर भी शत्रुओं को संतप्त करता था ॥ ३५ ॥

जिस प्रकार निर्मल कीर्ति प्रजा के अनुराग को, अच्छी तरह प्रयोग में लाई हुई नीति अभिलषित अर्थ को और बुद्धि अर्थज्ञान को उत्पन्न करती है उसी प्रकार राजा कनकध्वज की प्रिया ने हेमरथ नामक पुत्र को उत्पन्न किया । ३६ ॥ इस प्रकार प्रिय स्त्रियों के उन्नत स्तनों के अग्रभाग से जिसके वक्षःस्थल पर लगे हुए चन्दन की शोभा पुछ गई थी ऐसा कनकध्वज पृथिवी पर पञ्चेन्द्रियों के लिये इष्ट सांसारिक श्रेष्ठ सुख का उपभोग करता था ॥ ३७ ॥

तदनन्तर किसी समय विद्याधरों का श्रेष्ठ राजा कनकध्वज, मत्तचकोर के समान नेत्रों वाली तथा अपने हाथ से पहिनाये हुए सुन्दर आभूषणों से युक्त कान्ता को लेकर रमण करने के लिये सुदर्शन मेरु के उद्यान में गया ॥ ३८ ॥ वहाँ उसने उद्यान के एक देश में स्थित छोटे से अशोक वृक्ष के नीचे बालातप की शोभा का अपहरण करने वाले विशाल शिला-पट्ट पर विराज-

कृशं निजाङ्गैरकृशं तपोभिः स्थानं क्षमस्यैकपतिं क्षमायाः ।
परीषहाणामवशं वशाक्षं वासाम्बुजं चारु चरित्रलक्ष्म्याः ॥४०

श्रुतस्य सारार्थमिवात्तरूपं स्वयं दयाया इव साधुवादम् ।
दूरादपश्यन्मुनिमादृतात्मा स सुव्रतं सुव्रतनामधेयम् ॥४१ [ कुलकम् ]

निधानमासाद्य यथा दरिद्रो जात्यन्धवन्नेत्रयुगस्य लाभात् ।
यतिं तमालोक्य मुदा तदाङ्गे निजेऽप्यमानयाविवशो बभूव ॥४२

उपेत्य हृष्टाङ्गरुहैः समन्तात्स सूचितान्तःकरणानुरागः ।
पर्यस्त चूडामणिना ववन्दे मूर्ध्ना मुनिं कुड्मलिताग्रहस्तः ॥४३

अघच्छिदा शान्तविलोकितेन कर्मक्षयाशीर्वचसा च कामम् ।
अनुग्रहं तस्य चकार साधुर्भव्ये मुमुक्षोर्न हि निःस्पृहा धीः ॥४४

स्थित्वाग्रतस्तस्य मुनेरदूरे विद्याधरेन्द्रो निरवद्यभावा ।
सप्रश्रयं प्राञ्जलिरादरेण पप्रच्छ धर्मं तमुदारधर्मम् ॥४५

पृष्टो मुनिस्तेन स इत्युवाच श्रेयो वचो ध्वस्तविकारवर्गम् ।
मिथ्यादृशां चित्तमपि प्रसह्य प्रह्लादयन्दर्शनमोहभाजाम् ॥४६

---

मान सुव्रत नाम के मुनिराज को बड़े आदर के साथ देखा । लाल वर्ण के शिला-पट्ट पर विराजमान वे मुनिराज ऐसे जान पड़ते थे मानो राग रूपी मल्ल को पछाड़ कर उसी के ऊपर बैठे हों । वे अपने शरीर से कृश थे, तप से अकृश थे, शान्ति के स्थान थे, क्षमा के अद्वितीय पति थे, परीषहों के विजेता थे, इन्द्रियों को वश करने वाले थे, सुन्दर चारित्र रूपी लक्ष्मी के निवास कमल थे, शास्त्र के मानो मूर्तिधारी श्रेष्ठ अर्थ थे, दया के मानो साधुवाद थे तथा उत्तम व्रतों से सहित थे ॥ ३९-४१ । वह उस समय मुनिराज को देख कर, खजाना प्राप्त कर दरिद्र के समान अथवा नेत्र युगल के लाभ से जन्मान्ध मनुष्य की तरह अपने शरीर में भी न समा सकने वाले हर्ष से विवश हो गया ॥ ४२ ॥ सब ओर से प्रकट हुए रोमाञ्चों के द्वारा जिसका हार्दिक अनुराग सूचित हो रहा था तथा जिसके दोनों हाथ कुंडल के आकार थे—जिसने हाथ जोड़ रक्खे थे ऐसे उस राजा ने पास में जाकर लटकते हुए चूडामणि से युक्त मस्तक से उन मुनिराज को नमस्कार किया ॥ ४३ ॥ उन मुनिराज ने पाप को नष्ट करने वाले शान्त अवलोकन तथा 'कर्मों का क्षय हो' इस प्रकार के आशीर्वादात्मक वचन से उस पर बहुत भारी अनुग्रह किया सो ठीक ही है क्योंकि मुमुक्षु मनुष्यों की वुद्धि भव्य के विषय में निःस्पृह नहीं होती है अर्थात् मुमुक्षु मुनि भी भव्य जीव का हित चाहते हैं ॥ ४४ ॥ निर्मल अभिप्राय को धारण करने वाला विद्याधरों का राजा समीप ही उन मुनिराज के आगे खड़ा हो गया और विनय सहित हाथ जोड़ आदरपूर्वक उत्कृष्ट धर्म के धारक उन मुनि से धर्म का स्वरूप पूछने लगा ॥ ४५ ॥

उसके द्वारा पूछे गये मुनिराज, दर्शन मोह से युक्त मिथ्या दृष्टि जीवों को भी चित्त को बलपूर्वक हर्षित करते हुए विकारों के समूह को नष्ट करने वाले कल्याणकारी वचन इस प्रकार

धर्मो जिनेन्द्रैः सकलाववोधैरुक्तः परो जीवदयैकमूलः ।
स्वर्गापवर्गोरुसुखस्य हेतुः स द्विप्रकारो भवति प्रतीतः ॥४७

सागरिकोऽणुव्रतभेदभिन्नोऽनागारिकः ख्यातमहाव्रतश्च ।
आद्यो गृहस्थैः परिपालनीयः परं परः संयमिभिर्विविक्तैः ॥४८

भद्रानयोर्मूलमुदाहरन्ति सद्दर्शनं सर्वविदो जिनेन्द्राः ।
तत्त्वेषु सप्तस्वपि निश्चयेन श्रद्धानमेकं तदिति प्रतीहि ॥४९

हिंसानृतस्तेय वधू व्यवायपरिग्रहेभ्यो विरतिर्यतीनाम् ।
सर्वात्मना तद्व्रतमित्युदीर्णं स्थूला निवृत्तिर्गृहमेधिनाञ्च ॥५०

अनादिसांसारिक चित्र दुःखप्रवेकदावानलसंक्षयाय ।
नान्योऽस्त्युपायो नितरायमुष्मादलोऽत्र यत्नः पुरुषेण कार्यः ॥५१

मिथ्यात्वयोगाविरतिप्रमादैः कषायदोषैश्च वहुप्रकारैः ।
वध्नाति कर्माष्टविधं सदात्मा संसार वासस्य हि कर्म हेतुः ॥५२

सदृष्टिसज्ज्ञानतपश्चरित्रैरुन्मूल्यते कर्मवनं समूलात् ।
तेषु स्थितं मुक्तिवधूः पुमांसं समुत्सुकेव स्वयमभ्युपैति ॥५३

अज्ञानमूढः स्वपरोपतापानपीन्द्रियार्थान् सुखमित्युपास्ते ।
सुदुःकृतान्स्वात्मविदभ्युपेतुं विभेति तान्दृष्टिविषानिवाहीन् ॥५४

---

कहने लगे ॥ ४६ ॥ सर्वज्ञ जिनेन्द्र ने जीव दयामूलक, तथा स्वर्ग और मोक्ष सम्बन्धी विपुल सुख के कारण भूत जिस उत्कृष्ट धर्म का कथन किया है वह दो प्रकार का प्रसिद्ध है ॥ ४७ ॥ अणुव्रतों के भेद से युक्त पहला सागारिक धर्म है जो कि गृहस्थों के द्वारा पालन करने योग्य है और दूसरा प्रसिद्ध महाव्रतों से युक्त अत्यन्त उत्कृष्ट अनागारिक धर्म है जो कि पवित्र मुनियों के द्वारा धारण करने योग्य है ॥ ४८ ॥ हे भद्र ! इन दोनों धर्मों का मूल कारण सम्यग्दर्शन है ऐसा सर्वज्ञ जिनेन्द्र भगवान् कहते हैं। तथा सातों तत्त्वों का निश्चय से अद्वितीय श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है ऐसी प्रतीति करो ॥ ४९ ॥ हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह इन पाँच पापों से मुनियों की जो सर्वथा निवृत्ति है वह व्रत कहा गया है। गृहस्थों की इन पापों से स्थूल निवृत्ति होती है ॥ ५० ॥ अनादि संसार सम्बन्धी नाना दुःखसमूहरूपी दावानल का अच्छी तरह क्षय करने के लिये इस धर्म से वढ़कर दूसरा उपाय नहीं है इसलिये पुरुष को इसमें यत्न करना चाहिये ॥ ५१ ॥ यह जीव सदा मिथ्यात्व, योग, अविरति, प्रमाद और वहुत प्रकार के कषाय सम्बन्धी दोषों से आठ प्रकार का कर्म बाँधता रहता है सो ठीक ही है क्योंकि कर्म ही संसार वास का कारण है ॥ ५२ ॥ सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्तप और सम्यक्चारित्र के द्वारा कर्म रूपी वन जड़ सहित उखाड़ दिया जाता है। उन सम्यग्दर्शनादि में स्थित रहने वाले पुरुष को मुक्ति रूपी स्त्री उत्कण्ठित की तरह स्वयं ही प्राप्त हो जाती है ॥ ५३ ॥ इन्द्रियों के विषय यद्यपि निज और पर को संताप देने वाले हैं तथा अत्यधिक पाप के कारण हैं तो भी अज्ञान से मोह को प्राप्त हुआ पुरुष 'ये सुख है' ऐसा मान कर उनकी उपासना करता है परन्तु स्वात्मज्ञानी जीव उन्हें दृष्टिविष साँप जैसा मान कर

न जन्मनोऽन्यत्परमस्ति दुःखं शरीरिणां मृत्युसमं भयं च।
कष्टं निकामं जरसोऽनुरूपं ज्ञात्वेति सन्तः स्वहिते यजन्ते ॥५५
अनादिकालं भ्रमतोभवाब्धौ प्रियाप्रियत्वं सकलाः प्रयाताः।
जीवस्य जीवा ननु पुद्गलाश्च नोकर्मकर्मग्रहणप्रयोगात् ॥५६
अनेकशो यत्र मृतो न जातो न सोऽस्ति देशः सकले त्रिलोके।
सर्वेऽपि भावा बहुशोऽनुभूता जीवेन कर्मस्थितयोऽप्यशेषाः ॥५७
चिराय जानन्निति सर्वसङ्गं न रज्यते ज्ञान विशुद्धदृष्टिः।
विमुक्तसङ्गस्तपसा समूलमुन्मूल्य कर्माण्युपयाति सिद्धिम् ॥५८
इतीरयित्वा वचनं वचस्वी हिताय तस्योपरराम साधुः।
विशांपति स्तच्च तथेति मेने प्रत्येति भव्यो हि मुमुक्षुवाक्यम् ॥५९
सांसारिकीं वृत्तिमवेत्य कष्टां निवर्त्य चित्तं विषयाभिलाषात्।
तपो विधातुं विधिनाचकाङ्क्ष श्रुतस्य सारं हि तदेव पुंसः ॥६०
आर्द्रोत्तरीयां नयनाम्बुसेकैरपास्य कान्तां सह राज्यलक्ष्म्या।
सद्यस्तदन्ते स तपोधनोऽभून्न काल हानिर्महतां हितार्थे ॥६१
प्रावर्ततालस्यमपास्य दूरमावश्यकासु प्रकटक्रियासु।
गुरोरनुज्ञामधिगम्य भेजे सदोत्तरान्साधुगुणा नशेषान् ॥६२

---

उनके पास जाने में भयभीत होता है ॥ ५४ ॥ जीवों को जन्म से बढ़कर दूसरा दुःख नहीं है, मृत्यु के समान भय नहीं है और वृद्धावस्था के अनुरूप अधिक कष्ट नहीं है ऐसा जान कर सत्पुरुष आत्महित में यत्न करते हैं ॥ ५५ ॥ यह जीव अनादि काल से संसार रूपी सागर में भ्रमण करता हुआ जो कर्म और कर्म को ग्रहण कर रहा है इसलिये निश्चय से सभी जीव और पुद्गल इसके प्रिय और अप्रियपन को प्राप्त हो चुके हैं ॥ ५६ ॥ समस्त तीनों लोकों में वह स्थान नहीं है जहाँ यह जीव अनेक बार न मरा हो न उत्पन्न हुआ हो। इस जीव ने अनेक बार समस्त भावों और समस्त कर्म स्थितियों का भी चिरकाल तक अनुभव किया है ऐसा जानता हुआ ज्ञानी जीव सर्व प्रकार के परिग्रह में राग नहीं करता है किन्तु उसका त्यागी होता हुआ तप से कर्मों को समूल उखाड़ कर सिद्धि को प्राप्त होता है ॥ ५७–५८ ॥ प्रशस्त वचन बोलने वाले मुनि, उसके हित के लिये इस प्रकार के वचन कह कर चुप हो रहे और राजा कनकध्वज ने उन वचनों को 'तथास्तित' कह कर स्वीकृत किया सो ठीक हो है क्योंकि भव्य प्राणी मुमुक्षुजनों के वचनों की श्रद्धा करता ही है ॥ ५९ ॥ इस प्रकार संसार की वृत्ति को दुःख रूप जान कर तथा विषयों की अभिलाषा से चित्त को निवृत्त कर उसने विधिपूर्वक तप करने की इच्छा की सो ठीक ही है क्योंकि मनुष्य के शास्त्र ज्ञान का फल वही है ॥ ६० ॥ अश्रुजल के सेचन से जिसका उत्तरीय वस्त्र गीला हो गया था ऐसी स्त्री को राज्य लक्ष्मी के साथ छोड़ कर वह उन्हीं मुनिराज के समीप शीघ्र हो तपोधन हो गया—मुनि दीक्षा लेकर तप करने लगा सो ठीक ही है क्योंकि महापुरुषों के हितकार्य में विलम्ब नहीं होता है ॥ ६१ ॥ वह आलस्य को दूर छोड़ कर समता, वन्दना, स्तुति, प्रतिक्रमण, स्वाध्याय और कायोत्सर्ग इन छह आवश्यक क्रियाओं के करने में प्रवृत्त हुआ तथा गुरु की आज्ञा

ग्रीष्मे महोष्माकुलसर्वसत्त्वे शृङ्गे नगस्याभिमुखं खरांशोः ।
शमातपत्रेण निवारितोष्णः सदाध्यतिष्ठत्प्रतिमोरुयोगः ॥६३
इरम्मदोद्गारिभिरुग्रनादैर्धारानिपा[1]तैः स्थगिताष्टदिक्कैः ।
विद्युद्दृशा प्रावृषि वीक्ष्यमाणो घनाघनैरास्त स वृक्षमूले ॥६४
प्रालेयपातक्षतपद्मखण्डे माघे शयानो बहिरेकपार्श्वम् ।
आयामिनीरप्यनयत्त्रियामा[2] बलेन धीरो धृतिकम्बलस्य ॥६५
महोपवासान्विविधानशेषान्प्रकुर्वतस्तस्य यथोक्तमार्गम् ।
ययौ तनुत्वं तनुरेव बाढं न धैर्यमौदार्यसमन्वितस्य ॥६६
समुद्धरिष्यामि कथं निमग्नमात्मानमस्माद्भवखञ्जनान्तात् ।
संचिन्तयन्नित्यगमत्प्रमादं न जुष्टयोगैः[3] स वशीकृताक्षः ॥६७
व्यपेतशङ्को मुनिरस्तकाङ्क्षो दूरीकृतात्मा विचिकित्सया च ।
सम्यक्त्वशुद्धिं निरवद्यभावः स भावयामास यथोक्तमार्गे[4] ॥६८
ज्ञानं च तस्य क्रियया निकामं यथोक्तया प्रत्यहमादृतात्मा ।
चारित्रमप्यात्मबलानुरूपं द्विषट्प्रकारं च तपोऽन्वतिष्ठत् ॥६९

---

प्राप्त कर सदा साधु के समस्त उत्तर गुणों की उपासना करने लगा ॥ ६२ ॥ जिसमें तीव्र गर्मी से समस्त प्राणी आकुल रहते हैं ऐसी ग्रीष्म ऋतु में वह पर्वत की शिखर पर सूर्य के सन्मुख प्रशम-भाव रूपी छत्र के द्वारा उष्णता का निवारण करता हुआ प्रतिमा नामक विशाल योग लेकर सदा स्थित रहता था ॥ ६३ ॥ वज्र को उगलने वाले, भयंकर गर्जना से सहित तथा धाराओं के निपात से आठों दिशाओं को आच्छादित करने वाले मेघ बिजली रूपी दृष्टि के द्वारा जिसे देखा करते थे ऐसा वह तपस्वी वर्षा ऋतु में वृक्ष के नीचे बैठा करता था ॥ ६४ ॥ वह धीर वीर, धैर्य रूपी कम्बल के बल से हिमपात के कारण जब कमलों का समूह नष्ट हो जाता है ऐसे माघ के महीने में बाहर एक करवट से सोता हुआ बड़ी-बड़ी रात्रियों को व्यतीत करता था ॥ ६५ ॥ नाना प्रकार के समस्त बड़े-बड़े उपवासों को विधिपूर्वक करने वाले उन महत्त्वशाली मुनि का शरीर ही अत्यन्त कृशता को प्राप्त हुआ था धैर्य नहीं ॥ ६६ ॥ प्रीतिपूर्वक धारण किये हुए प्रतिमादि योगों के द्वारा जिसने अपनी इन्द्रियों को वश कर लिया था ऐसे वे मुनि डूबे हुए अपने आपको मैं इस संसार रूप कीचड़ से किस प्रकार निकलूँगा ऐसा विचार करते हुए प्रमाद को प्राप्त नहीं होते थे ॥ ६७ ॥ जिनकी शङ्का नष्ट हो गई थी, आकाङ्क्षा अस्त हो गई थी, विचिकित्सा-ग्लानि से जिनकी आत्मा दूर रहती थी तथा जो यथोक्त मार्ग में निर्दोष भाव रखते थे ऐसे वे मुनि सदा सम्यक्त्व शुद्धि की भावना रखते थे। भावार्थ—निःशङ्कित, निःकाङ्क्षित, निर्विचिकित्सित और अमूढदृष्टि अङ्ग को धारण करते हुए वे सदा इस बात का ध्यान रखते थे कि हमारा सम्यग्दर्शन शुद्ध रहे—उसमें शङ्का, काङ्क्षा आदि दोष न लगें ॥ ६८ ॥ वे प्रतिदिन आदरपूर्वक ज्ञानानुरूप शास्त्रोक्त क्रिया के द्वारा ज्ञान की अच्छी तरह आराधना करते थे, चारित्र का भी पालन करते थे, और अपने बल के अनुरूप बारह प्रकार का तप करते थे ॥ ६९ ॥

१. निपातैःस्थगिताष्टदिक्कः म० । २. आयासिनी ब० । ३. दुष्टयोगैः ब० । ४. मार्गं ब० ।

वसन्ततिलकम्

इत्थं धुरं विधुरवर्जितचित्तवृत्या धृत्वा चिरं शमवतां निजजीवितान्ते ।
सल्लेखनां विधिवदेत्य मृतोऽथ भूत्या कापिष्ठमाप्य स शुभे शुशुभे विमाने ।।७०

मन्दाक्रान्ता

देवानन्दं निजतनुरुचां संपदा साधु तन्वन्
देवानन्दं दधदनुपमं नाम चान्वर्थमित्थम् ।
चक्रे रागं नयनसुभगस्तत्र दिव्याङ्गनानां
चक्रेऽरागं जिनमपि हृदि द्वादशाब्धिप्रमायुः ।।७१

इत्यसगकृते वर्द्धमानचरिते कनकध्वजकापिष्ठगमनो नाम
द्वादशः सर्गः ।

## त्रयोदशः सर्गः

स्वागता

श्रीमतामथ सतामधिवासो भारतेऽत्र विततोऽस्ति जनान्तः ।
नाकलोक इव मानवपुण्यैर्गां गतः स्वयमवन्त्यभिधानः ।।१
यत्र साररहिता न धरित्री पाककान्तिरहितं न च सस्यम् ।
पाकसम्पदपि नास्ति पुलाका सर्वकालरमणीयविशेषात् ।।२

---

इस प्रकार पापरहित मनोवृत्ति से चिरकाल तक मुनियों का भार धारण कर—मुनिव्रत का पालन कर वे अपनी आयु के अन्त में विधिपूर्वक सल्लेखना को प्राप्त हुए और मर कर कापिष्ठ स्वर्ग के शुभ विमान में विभूति से सुशोभित होने लगे ।। ७० ।। इस प्रकार अपने शरीर की कान्ति रूपी संपदा के द्वारा जो देवों के आनन्द को अच्छी तरह विस्तृत कर रहा था, जो **'देवानंद'** इस सार्थक नाम को धारण करता था, तथा बारह सागर प्रमाण जिसकी आयु थी ऐसा वह नयन सुभग—नेत्रों को प्रिय लगने वाला देव, वहाँ देवाङ्गनाओं के हृदय में राग उत्पन्न करता था और अपने हृदय में वीतराग जिनेन्द्र को धारण करता था ।। ७१ ।।

इस प्रकार असगकविकृत वर्द्धमानचरित में कनकध्वज के कापिष्ठ स्वर्ग में
जाने का वर्णन करने वाला बारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।।

## तेरहवाँ सर्गः

अथानन्तर इस भरत क्षेत्र में प्रशस्त श्रीमानों का निवासस्थल एक अवन्ती नाम का बहुत बड़ा देश है जो ऐसा जान पड़ता है मानो मनुष्यों के पुण्य से पृथिवी पर आया हुआ स्वर्ग ही हो ।। १ ।। जिस देश में ऐसी पृथिवी नहीं थी जो सार रहित हो, ऐसा धान्य नहीं था जो

भूरिसारधनधान्यविहीनो नास्ति कश्चिदपि यत्र मनुष्यः ।
द्रव्यमप्यनुपभुक्तमुपेत्य स्वेच्छया प्रणयिभिर्न निकामम् ॥३
चारुताविरहिता न पुरन्ध्रिश्चारुतापि सुभगत्वविहीना ।
यत्र नास्ति सुभगत्वमशीलं शीलमप्यविदितं न धरित्र्याम् ॥४
निर्जला न सरिदस्ति जलं च स्वादुहीनमहिमं न च यत्र ।
पतितोयमुदितैः पथिकानामस्तुतं न खलु तच्च समूहैः ॥५
पुष्पकान्तिरहितोऽस्ति न वृक्षः पुष्पमप्यतुलसौरभहीनम् ।
यत्र सौरभमपि भ्रमरालीरक्षमं वशयितुं न नितान्तम् ॥६
अस्ति तत्र सकलोज्ज्वलवर्णा श्रीर्युताकृतिरिवोज्जयिनीति ।
विश्रुता भुवि पुरी निजकान्त्या निर्जितान्यपुरविभ्रमसंपत् ॥७
या सुधाधवलितैर्वरसौधैरास्थितोज्ज्वलविभूषणरामैः ।
भाति मेघपदवी धवलाभ्रैः शारदैरिव [1]चिता सतडित्कैः ॥८
हेमशालखचितामलरत्नज्योतिषामिव [2]जितः पटलेन ।
यत्र च प्रविरलातपलक्ष्मीर्लक्ष्यते ध्वजपटैः स्थगितोऽर्कः ॥९

---

पाक की कान्ति से रहित हो और ऐसी पाक सम्पत्ति भी नहीं थी जो तुच्छ हो क्योंकि ये सभी वस्तुएँ सदा अत्यन्त सुन्दर रहती थीं ॥ २ ॥ जहाँ ऐसा कोई भी मनुष्य नहीं था जो बहुत भारी श्रेष्ठ धन-धान्य से रहित हो तथा ऐसा द्रव्य भी नहीं था जो प्रेमी-जनों के द्वारा इच्छानुसार प्राप्त कर अच्छी तरह भोगा न जाता हो ॥ ३ ॥ जहाँ ऐसी स्त्री नहीं थी जो सुन्दरता से रहित हो, ऐसी सुन्दरता भी नहीं थी जो सौभाग्य से रहित हो, ऐसा सौभाग्य भी नहीं था जो शील से रहित हो और ऐसा शील भी नहीं था जो पृथिवी पर प्रसिद्ध न हो ॥ ४ ॥ जहाँ ऐसी नदी नहीं थी जो जल रहित हो, और ऐसा जल भी नहीं था जो स्वाद रहित महिमा वाला हो तथा जल पीकर प्रसन्न हुए पथिकों के समूह जिसकी प्रशंसा न करते हों ॥ ५ ॥ जहाँ ऐसा वृक्ष नहीं था जो फूलों की कान्ति से रहित हो, ऐसा फूल नहीं था जो अनुपम सुगन्ध से रहित हो, और ऐसी सुगन्ध भी नहीं थी जो भ्रमरावली को अत्यधिक वश करने में समर्थ न हो ॥ ६ ॥

उस अवन्ती देश में उज्जयिनी नाम की नगरी थी। वह नगरी समस्त उज्ज्वल वर्णों से सहित थी, ऐसी जान पड़ती थी मानो शरीरधारिणी लक्ष्मी ही हो, पृथिवी में प्रसिद्ध थी तथा अपनी कान्ति से अन्य नगरों की शोभारूप सम्पत्ति को जीतने वाली थी ॥ ७ ॥ चूना से सफेद तथा भीतर स्थित उज्ज्वल आभूषणों वाली स्त्रियों से युक्त उत्कृष्ट भवनों से जो ऐसी सुशोभित होती है जैसी बिजली से सहित शरद ऋतु के सफेद मेघों से व्याप्त मेघसरणि ( आकाश ) सुशोभित होती है ॥ ८ ॥ जहाँ ध्वजाओं के वस्त्रों से आच्छादित सूर्य ऐसा जान पड़ता है मानो सुवर्णमय प्राकार में संलग्न निर्मल मणियों की किरणों के समूह ने उसे जीत लिया हो और इसीलिए

---

१. चिताश्च तडित्कैः (?) म० । २. चितः म० ।

आहतोऽपि मुहुरग्रकराग्रैर्नोपयाति पुरतः प्रमदानाम् ।
यत्र च प्रियतमो विहितागाः श्वाससौरभवशश्च षडङ्घ्रिः ॥१०
सम्पदं धनपतेरपदानां[1] हेपयन्ति धनिनो भुवि यस्याम् ।
अर्थिभिः स्वयमुपेत्य समन्ताद्गृह्यमाणवररत्नसमूहैः ॥११
बालचन्दनलतेव भुजङ्गैर्वेष्टितापि नितरां रमणीया ।
या सदा विबुधवृन्दसमेता राजते सुरपुरीव पुरश्रीः ॥१२
वज्रभूषितकरो भुवि राजा वज्रहेतिरिव यः पुरमिद्धाम् ।
वज्रसारतनुरध्यवसत्तां वज्रसेन इति विश्रुतनामा ॥१३
वक्षसि श्रियमुदीक्ष्य निषण्णामानने च सततं श्रुतदेवीम् ।
यस्य कुन्दविशदा कुपितेव दिग्गता न निरवर्तत कीर्तिः ॥१४
दूरतो विनमिताखिलशत्रुं स्वप्रतापविसरं विनिनिन्द ।
यः कदाचिदपि युद्धमपश्यन्युद्धदौहृदवशीकृतचेताः ॥१५

---

उसकी आतप ( घाम ) की शोभा अत्यन्त विरल हो गई हो ॥ ९ ॥ जहाँ अपराध करने वाला प्रियपति और श्वास की सुगन्ध के वश हुआ भौंरा हाथ के अग्रभाग से बार-बार ताडित होने पर भी स्त्रियों के आगे से दूर नहीं हटता है ॥ १० ॥ जिस नगरी में पृथिवी पर धनिक लोग, याचकों के द्वारा स्वयं आकर चारों ओर से ग्रहण किये जाने वाले रत्नों के समूह से कुबेर की दान रहित सम्पदा को लज्जित करते रहते हैं। भावार्थ—वहाँ के धनिकों की सम्पदाएँ याचकों को विना माँगे प्राप्त हो जाती हैं जब कि कुबेर की सम्पदा माँगने पर भी प्राप्त नहीं होती इसलिए याचकों के द्वारा स्वयं ग्रहण किये जाने वाले रत्नों के द्वारा वहाँ के धनिक लोग मानो कुबेर की सम्पत्ति को लज्जित ही करते रहते हैं ॥ ११ ॥ जिस प्रकार चन्दन की छोटी लता भुजङ्गों—सर्पों से वेष्टित होने पर भी अधिक रमणीय होती है उसी प्रकार वह नगरी भी भुजङ्गों—कामी-जनों से वेष्टित होने पर भी अधिक रमणीय थी। नगरों की लक्ष्मी स्वरूप जो उज्जयिनी विबुध वृन्द समेता—विद्वानों के समूह से ( पक्ष में देवों के समूह से ) सहित होने के कारण स्वर्गपुरी के समान सदा सुशोभित होती है ॥ १२ ॥

जिसका हाथ वज्र—हीरा से भूषित था, जो पृथिवी पर वज्रहेति—वज्रायुध—इन्द्र के समान था, जिसका शरीर वज्र के समान सुदृढ़ था तथा 'वज्रसेन' इस प्रकार जिसका नाम प्रसिद्ध था ऐसा राजा उस देदीप्यमान नगरी में निवास करता था ॥ १३ ॥ वक्षःस्थल पर निरन्तर बैठी हुई लक्ष्मी और मुख में सदा विद्यमान रहने वाली सरस्वती को देखकर जिसकी कुन्द के समान उज्ज्वल कीर्ति कुपित होकर ही मानो दिशाओं में चली गई थी और ऐसी चली गई थी कि आज तक लौटकर नहीं आई ॥ १४ ॥ जिसका चित्त युद्ध की अभिलाषा के वशीभूत था पर जिसे कभी भी युद्ध देखने का अवसर नहीं मिला, ऐसा वह राजा दूर से ही समस्त शत्रुओं को नम्रीभूत करने वाले अपने प्रताप के समूह की निन्दा करता रहता था। भावार्थ—उसके प्रताप के कारण शत्रु

---

१. अपगतं दानं यस्यास्तां दानरहितामिति यावत् ।

तस्य निर्मलकरस्य सुशीला नाम नाम महिषी कमनीया ।
भूपतेरभवदव्यतिरिक्ता कौमुदीव कुमुदाकरवन्धोः ॥१६
तौ विरेजतुरनन्यसमानौ दम्पती भुवि परस्परमाप्य ।
सर्वलोकनयनोत्सवहेतू कान्तियौवनगुणाविव मूर्तौ ॥१७
स्वर्गसौख्यमनुभूय स देवः श्रीमतोरथ तयोस्तनयोऽभूत् ।
आख्यया भुवि सतां हरिषेणो धीरधीरविपतिः सुमनोज्ञः ॥१८
यं कलाधरमिवाभिनवोत्यं संस्पृशन्नरपतिः सह देव्या ।
वीक्ष्य सम्मदमियाय निकामं प्रीतये भुवि न कस्य सुपुत्रः ॥१९
लोकजीवनकरस्थितियुक्तं भूरिसारगुणवारिविमेकम् ।
यं समीयुरवनीश्वरविद्याः सिन्धवः स्वयमनिन्दितसत्त्वम् ॥२०

---

ूर से ही वशीभूत हो जाते थे इसलिये युद्ध की इच्छा रखने पर भी उसे युद्ध का अवसर नहीं मिलता था ॥ १५ ॥

जिस प्रकार निर्मल कर—उज्ज्वल किरणों वाले कुमुदाकरवन्धु–चन्द्रमा की चाँदनी होती है तथा वह उससे अपृथक् रहती है उसी प्रकार निर्मलकर–निर्दोष हाथ अथवा निर्दोष टैक्स से युक्त उस राजा वज्रसेन के स्पष्ट ही सुशीला नाम की सुन्दर रानी थी ॥ १६ ॥ जो किसी अन्य के समान नहीं थे तथा समस्त मनुष्यों के नेत्रों के हर्ष के कारण थे ऐसे वे दोनों दम्पती परस्पर एक दूसरे को प्राप्त कर इस प्रकार सुशोभित हो रहे थे मानो मूर्तिधारी कान्ति और यौवन नामक गुण ही हों ॥ १७ ॥

अथानन्तर राजा कनकध्वज का जीव 'देवानन्द' नामको धारण करने वाला वह देव, स्वर्ग सुख का उपभोग कर उन दोनों दम्पतियों के पृथिवी पर हरिषेण नाम से प्रसिद्ध, सज्जनों का शिरोमणि, गम्भीर बुद्धि वाला अत्यन्त सुन्दर पुत्र हुआ ॥ १८ ॥ नूतन उदित चन्द्रमा के समान जिस पुत्र को देखकर तथा रानी के साथ जिसका स्पर्श करता हुआ राजा, अत्यन्त आनन्द को प्राप्त हुआ था सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर सुपुत्र किसको प्रीति के लिये नहीं होता है ? अर्थात् सभी की प्रीति के लिये होता है ॥ १९ ॥ जो लोक जीवन को करने वाली स्थिति से युक्त था, जो बहुत भारी श्रेष्ठ गुणों का अद्वितीय सागर था, तथा प्रशंसनीय सत्त्व-पराक्रम से सहित था ऐसे उस पुत्र को राजविद्या रूपी नदियाँ स्वयं ही प्राप्त हुई थीं। भावार्थ—वह पुत्र समुद्र के समान था क्योंकि जिस प्रकार समुद्र लोगों के जीवन की रक्षा करने वाली मर्यादा से सहित होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी लोगों के जीवन की रक्षा करने वाली मान-मर्यादाओं से सहित था, जिस प्रकार समुद्र वारि–जल को धारण करता है उसी प्रकार वह पुत्र भी बहुत भारी गुण रूपी जल को धारण करता था, जिस प्रकार समुद्र एक—अद्वितीय होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी एक अद्वितीय अथवा मुख्य था और जिस प्रकार समुद्र अनिन्दितसत्त्व–उत्तम जन्तुओं से सहित होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी अनिन्दित सत्त्व-प्रशंसनीय पराक्रम से सहित था इस प्रकार समुद्र की उपमा धारण करने वाले उस पुत्र के समीप राजविद्या रूपी नदियाँ स्वयं ही आ पहुँची थीं ॥ २० ॥

एकदाथ ससुतो मुनिमुख्याद्धर्ममेकहृदयेन निशम्य ।
भूपतिः श्रुतपयोनिधिनाम्नो निःस्पृहः समभवद्विषयेषु ॥२१
तं नियुज्य धरणीतलभारे पुत्रमश्रुकणिकाकुलनेत्रम् ।
संयतोऽजनि नृपः स तदन्ते संसृतेर्भुवि बिभेति हि भव्यः ॥२२

पूर्वजन्मनि स भावितसम्यग्दर्शनेन विमलीकृतचित्तः ।
श्रावकव्रतमशेषमुवाह श्रीमतामविनयो हि सुदूरः ॥२३

स्पृश्यते स दुरितेन न राज्ये संस्थितोऽपि खलु पापनिमित्ते ।
[1]सङ्गवर्जितशुचिप्रकृतित्वात्पद्मवत्सरसि पङ्कलवेन ॥२४

शासतोऽपि चतुरम्बुधिवेलामेखलां वसुमतीं मतिरस्य ।
चित्रमेतदनुवासरमासीन्निःस्पृहेति विषयेऽपि समस्ते ॥२५
बिभ्रतापि नवयौवनलक्ष्मीं शान्तता न खलु तेन निरासे ।
स प्रशाम्यति न किं तरुणोऽपि श्रेयसे जगति यस्य हि बुद्धिः ॥२६

मन्त्रिभिः परिवृतः स तु योगस्थानविद्भिरपि नाभवदुग्रः ।
चन्दनः किमु जहाति हिमत्वं सर्पवक्त्रविषवह्नियुतोऽपि ॥२७

---

तदनन्तर एक समय पुत्र सहित राजा वज्रसेन ने श्रुतसागर नामक मुनिराज से एकचित्त हो कर धर्म का व्याख्यान सुना जिसने वह विषयों में उदासीन हो गया ॥ २१ ॥ जिसके नेत्र अश्रु-कणों से व्याप्त थे ऐसे पुत्र हरिषेण को पृथिवीतल का भार धारण करने में नियुक्त कर राजा वज्रसेन उन्हीं मुनिराज के समीप साधु हो गया सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर भव्यजीव संसार से डरता ही है ॥ २२ ॥ पूर्वजन्म में अभ्यस्त सम्यग्दर्शन से जिसका चित्त निर्मल हो गया था ऐसे हरिषेण ने श्रावक के समस्त व्रत धारण किये सो ठीक ही है क्योंकि श्रीमन्तों से अविनय बहुत दूर रहता है ॥ २३ ॥ जिस प्रकार सङ्गरहित उज्ज्वल प्रकृति होने से कमल, तालाब में रहने पर भी कीचड़ के कण से स्पृष्ट नहीं होता है उसी प्रकार वह राजा सङ्गरहित—आसक्ति रहित निर्मल स्वभाव होने से पाप के निमित्तभूत राज्य में स्थित हो कर भी पाप से स्पृष्ट नहीं हुआ था ॥ २४ ॥ यद्यपि वह चतुःसमुद्रान्त पृथिवी का शासन करता था तो भी उसकी बुद्धि दिन प्रतिदिन समस्त विषयों में निःस्पृह होती जाती थी यह आश्चर्य की बात थी ॥ २५ ॥ यद्यपि वह नवयौवन रूपी लक्ष्मी को धारण करता था तो भी उसने निश्चय से शान्तभाव को नहीं छोड़ा था सो ठीक ही है क्योंकि जगत् में जिसकी बुद्धि कल्याण के लिये प्रयत्नशील है वह क्या तरुण होने पर भी अत्यन्त शान्त नहीं होता ? ॥ २६ ॥ वह यद्यपि योग स्थानों के जानकार मन्त्रियों से घिरा रहता था तो भी उग्र नहीं था कटुक स्वभाव नहीं था सो ठीक ही हैं क्योंकि सर्पमुख की विषाग्नि से सहित होने पर भी क्या चन्दन शीतलता को छोड़ देता है ? अर्थात् नहीं छोड़ देता है ॥ २७

---

१. सङ्गर्मजित म० ।

ऊढजानिरपि मन्मथवश्यो नो बभूव नयमार्गनदीष्णः ।
यस्य रज्यति मनो न कलत्रे सत्यपि स्मरमये स हि धीरः ॥२८
स त्रिकालमभिपूज्य जिनेन्द्रं गन्धमाल्यबलिधूपवितानैः ।
भक्तिशुद्धहृदयेन ववन्दे तत्फलं हि गृहवासरतानाम् ॥२९
आबभौ नभसि लग्नपताका चारुवर्णसुधयानुविलिप्ता ।
तेन कारितजिनालयपङ्क्तिः पुण्यसम्पदिव तस्य समूर्तिः ॥३०
सन्नियम्य घनमात्मगुणौघैर्विद्विषोऽपि नयवित्सह मित्रैः ।
राज्यमित्यमकरोच्चिरकालं सर्वदा प्रशमभूषितचेताः ॥३१
एकदा शमितभूतलतापं तत्प्रतापमभिवीक्ष्य सुतीक्ष्णम् ।
लज्जयेव निजदुर्णयवृत्तेः[1] संजहार रविरातपलक्ष्मीम् ॥३२
तप्तमेव हि मया जगदेतद्रश्मिभिस्तततदवानलकल्पैः ।
कष्टमित्यनुशयादिव भास्वांस्तत्क्षणं भृशमधोवदनोऽभूत् ॥३३
मण्डलं दिनकरस्य दिनान्ते कुङ्कुमद्युति निकाममराजत् ।
संहृतात्मकरसंहतिनीताम्भोजिनीहृदयरागमयं वा ॥३४
वारुणीरतमुदीक्ष्य पतङ्गं वारयन्निव तदा दिवसोऽपि ।
तत्समीपमगमन्न निवार्यं कस्य [2]वोत्पथमनो भुवि मित्रम् ॥३५

नीतिमार्ग में निपुण रहने वाला हरिषेण, विवाहित होने पर भी काम के वशीभूत नहीं हुआ था सो ठीक ही है क्योंकि कामाकुलित स्त्री के रहने पर भी जिसका मन राग नहीं करता है वही धीर कहलाता है ॥ २८ ॥ वह तीनों काल चन्दन, माला, नैवेद्य तथा धूप आदि के समूह से जिनेन्द्र भगवान् की पूजा कर भक्ति से शुद्ध हृदय के द्वारा उनकी वन्दना करता था सो ठीक ही है क्योंकि गृहवास में लीन मनुष्यों का यही फल है ॥ २९ ॥ जिस पर लगी पताकाएँ आकाश में फहराती रहती थीं तथा जो सुन्दर वर्ण वाले चूना के द्वारा बार-बार पोती जाती थीं ऐसी उसके द्वारा निर्मापित जिनमन्दिरों की पङ्क्ति उसकी मूर्तिधारिणी पुण्य सम्पत्ति के समान सुशोभित होती थी ॥ ३० ॥ इस प्रकार जिसका चित्त सदा शान्ति से विभूषित रहता था ऐसा नीतिज्ञ हरिषेण, अपने गुणों के समूह से शत्रुओं को अच्छी तरह वश कर मित्रों के साथ चिरकाल तक राज्य करता रहा ॥ ३१ ॥

एक समय पृथिवीतल के संताप को शान्त करने वाले उसके बहुत भारी प्रताप को देख कर सूर्य ने अपनी अनीति पूर्ण वृत्ति की लज्जा से ही मानो आतप की शोभा को संकोचित कर लिया ॥ ३२ ॥ बड़े कष्ट की बात है कि मैंने अब तक विस्तृत दावानल के समान किरणों के द्वारा इस जगत् को संतप्त ही किया है इस पश्चात्ताप के कारण ही मानो सूर्य उस समय अत्यन्त अधोमुख हो गया था ॥ ३३ ॥ दिनान्त काल में केशर के समान कान्ति को धारण करने वाला सूर्य का बिम्ब ऐसा अत्यधिक सुशोभित हो रहा था मानो वह संकोचित अपनी किरणों के समूह के द्वारा लाये हुए कमलिनी के हृदय सम्बन्धी राग से ही तन्मय हो रहा तो ॥ ३४ ॥ उस समय दिन भी,

१. वृत्तैः ब० । २. चोत्पथमतो म० ।

आत्मनो धनमिवोरु यियासुः क्वापि कश्चन पुनर्ग्रहणाय ।
स्वप्रियेषु निदधौ परितापं चक्रवाकमिथुनेषु विवस्वान् ॥३६
यान्तमस्तमपहाय दिनेशं दीप्तिभिः स्थितिरकारि गृहान्ते ।
जालमार्गपतिताभिरनाशं रत्नदीपमुपयातुमिवेद्धम् ॥३७
आनतो मुकुलिताग्रकरश्रीर्भानुमान्बहलरागमयात्मा ।
सादरं प्रिय इव श्लथमानो दृश्यते स्म रमणीभिरभीक्ष्णम् ॥३८
पूर्वभूतिरहितस्य कथं वा जायते जगति सम्मतिरस्मिन् ।
स्वं रविर्वपुरितीव विदित्वागोपयद्विवसुरस्तनगान्ते ॥३९
आशु संगतविहङ्गनिनादैः शाखिनः स्वयमिवानतशाखाः ।
प्रोषितोऽयमिन इत्यनुतेपुः कं न तापयति मित्रवियोगः ॥४०

---

वारुणीरत—मदिरापान में तत्पर ( पक्ष में पश्चिम दिशा में स्थित ) सूर्य को रोकता हुआ ही मानो उसके समीप नहीं गया था सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर कुमार्गगामी मित्र किसके रोकने योग्य नहीं है ? ॥ ३५ ॥ जिस प्रकार कहीं जाने को इच्छुक कोई मनुष्य फिर से वापिस लेने के लिये अपना श्रेष्ठ धन अपने प्रिय-जनों के पास रख जाता है उसी प्रकार अस्तोन्मुख सूर्य भी अपना संताप अपने प्रिय मित्र चकवा-चकवी के युगल में रख गया था । भावार्थ—सूर्यास्त होने पर चकवा-चकवी परस्पर बिछुड़ जाने से संताप को प्राप्त हो गये ॥ ३६ ॥ अस्तोन्मुख सूर्य को छोड़कर झरोखे के मार्ग से भीतर पड़ती हुई किरणों ने घर के भीतर स्थिति की, उससे ऐसा जान पड़ता था मानो वे अविनाशी देदीप्यमान रत्नदीप को ही प्राप्त करना चाहती थीं । भावार्थ—जिस प्रकार कुलटा स्त्री विपत्तिग्रस्त पति को छोड़ कर अन्य पति के पास चली जाती है उसी प्रकार सूर्य की किरणें अस्तोन्मुख सूर्य को छोड़ कर रत्नमय दीपक को प्राप्त करने के लिये ही मानो झरोखों के मार्ग से घर के भीतर पहुँच गई थीं ॥ ३७ ॥ जो पश्चिम दिशा की ओर ढला हुआ था ( पक्ष में चरणों में नमस्कार करने के लिये नम्रीभूत था ), जिसके आगे की किरणों की लक्ष्मी संकोचित हो गई थी ( पक्ष में जो हाथ जोड़ कर खड़ा हुआ था ) और जिसका शरीर अत्यधिक लाल हो रहा था ( पक्ष में जिसकी आत्मा तीव्र प्रेम से परिपूर्ण थी ) ऐसे सूर्य को स्त्रियों ने निरन्तर शिथिलमान पति के समान बड़े आदर से देखा था । भावार्थ—उस समय सूर्य उस पति के समान जान पड़ता था जो अपना मान छोड़ राग से विह्वल होता हुआ हाथ जोड़ कर तथा मस्तक झुकाकर अपनी प्रिया के सामने खड़ा हो ॥ ३८ ॥ पहले की सम्पत्ति से रहित मनुष्य का इस संसार में सम्मान कैसे हो सकता है ? यह विचार कर ही मानो विवसु—निर्धन ( पक्ष में किरण रहित ) सूर्य ने अपने शरीर को अस्ताचल के अन्त में छिपा रक्खा था । भावार्थ—जिसकी संपत्ति नष्ट हो जाती है ऐसा मनुष्य जिस प्रकार लज्जा के कारण अपने आपको छिपा कर रखता है उसी प्रकार किरण रहित सूर्य ने भी विचार किया कि जब तक मैं अपनी पूर्व विभूति को–पिछली संपत्ति को प्राप्त नहीं कर लेता तब तक जगत् में मेरी प्रतिष्ठा नहीं हो सकती—ऐसा विचार कर ही मानो वह अस्ताचल की ओट में छिप गया । यहाँ वसु शब्द किरण और धन इन दो अर्थों का वाचक है ॥ ३९ ॥ जिनकी शाखाएँ स्वयं ही झुक गई थीं ऐसे वृक्ष, शीघ्र ही आकर बैठे हुए पक्षियों के शब्दों से ऐसे जान पड़ते थे

उज्झतः खलु परस्परमार्ति चक्रवाकमिथुनस्य दुरन्ताम् ।
द्रष्टुमक्षमधियेव नलिन्या पद्मचक्षुरधिकं निमिमीले ॥४१
[1]प्रोज्झ्य दष्टविसखण्डमशेषं क्रन्दता विपरिवृत्तमुखेन ।
चक्रवाकमिथुनेन नितान्तं मूर्च्छता विजघटे दिवसान्ते ॥४२
आवभौ नवजपारुणकान्तिः पाशिनः परिगता दिशि सन्ध्या ।
भास्करानुगतदीप्तिवधूनां पादयावकततेः पदवीव ॥४३
मीलितानि कमलान्यपहातुं[2] नेषुरेव मधुपा मधुलोलाः ।
आपदा परिगतं सुकृतज्ञः स्वोपकारिणमपोज्झति को वा ॥४४
सन्ध्ययाप्यनुपतङ्गमगामि प्रोज्झ्य तत्क्षणमपूर्वदिगन्तम् ।
वल्लभं स्वमपहाय सुरक्ता सक्तिमेति न चिराय परस्मिन् ॥४५
गोखुरोत्थितरजोभिररोधि व्योम रासभतनूरुहधूम्रैः ।
कोकदाहिमदनाग्निसमुद्यत्सान्द्रधूम्रपटलैरिव कृत्स्नम् ॥४६

---

मानो 'यह सूर्य प्रवास पर चला गया है' इसका संताप ही कर रहे थे सो ठीक ही है क्योंकि मित्र-सूर्य ( पक्ष में इष्ट जन ) का वियोग किसे नहीं संतप्त करता है ? ॥ ४० ॥ निश्चय से परस्पर एक दूसरे को छोड़ते हुए चक्रवाक युगल की वहुत भारी पीड़ा को देखने के लिये असमर्थ होकर ही मानो कमलिनी ने अपना कमल रूपी नेत्र अत्यधिक रूप से वन्द कर लिया था । भावार्थ—सूर्यास्त होने पर कमल वन्द हो जाते हैं यह नैसर्गिक वात है । इस नैसर्गिक वात का कवि ने उत्प्रेक्षालंकार से वर्णन करते हुए कहा है कि मानो कमलिनी परस्पर के वियोग से दुखी होने वाले चकवा-चकवी की भारी पीड़ा को देखने के लिये असमर्थ थी इसीलिये उसने अपना कमल रूपी नेत्र वन्द कर लिया था ॥ ४१ ॥

जो मुख में दवाये हुए मृणाल के टुकड़े को सम्पूर्णरूप से छोड़ कर चिल्ला रहा था, जिसका मुख फिर गया था तथा जो अत्यधिक मूर्च्छित हो रहा था ऐसा चकवा-चकवियों का युगल दिवसान्तकाल में विछुड़ गया था ॥ ४२ ॥ उस समय पश्चिम दिशा में व्याप्त, जासौन के फूल के समान लाल-लाल कान्ति वाली सन्ध्या ऐसी सुशोभित हो रही थी मानो सूर्य के पीछे-पीछे चलने वाली दीप्ति रूपी स्त्रियों के पैरों के महावर की पदवी ही हो ॥ ४३ ॥ मधु के लोभी भ्रमरों ने निमीलित कमलों को छोड़ने की विलकुल ही इच्छा नहीं की थी सो ठीक ही है क्योंकि आपत्ति में पड़े हुए अपने उपकारी को कौन कृतज्ञ छोड़ता है ? अर्थात् कोई नहीं ॥ ४४ ॥ पश्चिम दिशा के अन्त को तत्काल छोड़ कर सन्ध्या भी सूर्य के पीछे चली गई सो ठीक ही है क्योंकि सुरक्ता—अत्यन्त लाल ( पक्ष में तीव्र अनुराग से सहित ) स्त्री अपने प्रिय पति को छोड़कर किसी अन्य पुरुष में चिरकाल तक सक्ति—लगन को प्राप्त नहीं होती है ॥ ४५ ॥ जो गधे के रोमों के समान मटमैले वर्ण की थी, तथा चकवा-चकवी को भस्म करने वाली कामाग्नि के उठते हुए सघन धूम्रपटल के

---

१. संदष्टं विसमुत्सृज्य चक्रद्वन्द्वेन मूर्च्छता ।
परिवृत्तमुखाब्जेन तूर्णं विजघटे तदा ॥३॥ —जीवन्धरचम्पू लम्भ ६
२. कमलान्युपहातुं म० ।

आववौ सपदि सान्द्रविनिद्रमल्लिकामुकुलशीतलगन्धः।
अन्धयन्मधुकरैः सह मन्दं मानिनीरपि दिनात्ययवायुः ॥४७

संफलीवचनमाशु सरागं लीलया गमितमप्युपकर्णम्।
चूतपल्लवमिवाननशोभां चित्रमातनुत मानवतीनाम् ॥४८

यत्तमोऽह्नि दिननाथभयेन क्ष्माभृतां पृथुगुहासु निलीनम्।
तेन तद्विगमतो विजजृम्भे रन्ध्रमेत्य मलिनो हि वलीयान् ॥४९

अन्धकारपटलेन घनेन श्यामरोचिरभवज्जगदाप्तम्।
सर्वतो विदलिताञ्जनभासा न श्रियै हि तमसा सह योगः ॥५०

भास्वतामविषयो मलिनात्मा दुर्विभाव्यगतिरुज्झितसीमा।
अन्धकारविभवोऽभृत वृत्तिं दुर्जनस्य सुसमीकृतसर्वः ॥५१

---

समान जान पड़ती थी ऐसी गायों के खुरों से उठी धूलि के द्वारा समस्त आकाश अवरुद्ध हो गया था ॥ ४६ ॥ अत्यधिक विकसित मालती के मुकुलों की शीतल गन्ध से युक्त, सन्ध्या काल का वायु, भ्रमरों के साथ मानवती स्त्रियों को भी अन्धा करता हुआ शीघ्र ही मन्द-मन्द वहने लगा ॥ ४७ ॥ लीलापूर्वक कानों के समीप पहुँचाये हुए दूतियों के रागपूर्ण वचन, शीघ्र ही आम के पल्लव के समान मानवती स्त्रियों के मुख की शोभा को विस्तृत करने लगे ॥ भावार्थ—मानवती स्त्रियों को मनाने के लिये दूतियाँ उनके कानों के पास लग कर रागपूर्ण वचन कहने लगीं ॥ ४८ ॥

जो अन्धकार दिन में सूर्य के भय से पर्वतों की बड़ी-बड़ी गुफाओं में छिपा था वह अब सूर्य के अस्त होने से विस्तार को प्राप्त हो गया सो ठीक ही है क्योंकि मलिन मनुष्य छिद्र पाकर अतिशय बलवान् हो जाता है ॥ ४९ ॥ मर्दित अञ्जन के समान कान्तिवाले सघन अन्धकार के द्वारा सब ओर से व्याप्त हुआ यह संसार श्यामवर्ण हो गया सो ठीक ही है क्योंकि अन्धकार के साथ संयोग शोभा के लिये नहीं होता है ॥ ५० ॥ जो देदीप्यमान पदार्थों का विषय नहीं था अर्थात् उनके सामने स्थिर नहीं रह सकता था, जो मलिनात्मा—मलिन स्वरूप था, जिसकी गति दुर्विभाव्य थी—कठिनता से जानी जाती थी, जिसने सीमा को छोड़ दिया था तथा जिसने सबको एक समान कर दिया था ऐसा अन्धकार का वैभव दुर्जन की वृत्तिको धारण कर रहा था। भावार्थ—अन्धकार और दुर्जन की वृत्ति एक समान थी क्योंकि जिस प्रकार दुर्जन भास्वत्—तेजस्वी मनुष्यों के सामने नहीं आता उसी प्रकार अन्धकार भास्वत्—सूर्यादि देदीप्यमान पदार्थों के सामने नहीं आता, जिस प्रकार दुर्जन की आत्मा मलिन—पाप से कलुषित होती है उसी प्रकार अन्धकार की आत्मा भी मलिन—काली थी, जिस प्रकार दुर्जन की गति-विधि सरलता से नहीं जानी जाती उसी प्रकार अन्धकार की गति-विधि भी सरलता से नहीं जानी जाती, जिस प्रकार दुर्जन सीमा—मान-मर्यादा को छोड़ देता है उसी प्रकार अन्धकार भी सीमा--अवधि को छोड़ देता है और जिस प्रकार दुर्जन ऊँच-नीच का भेद समाप्त कर सबको एक बराबर कर देता है उसी

---

१. विनिद्रो म०।

दूरतोऽन्धतमसं भवनेभ्यो रत्नदीपनिवहो नुदति स्म ।
भानुना निजकराङ्कुरदण्डः प्रेषितस्तम इव प्रणिहन्तुम् ॥५२
रक्तरागविवशीकृतचित्ताः सर्वतोऽपि कुलटा ययुराशु ।
यातुधान्य इव संमदतोऽभिप्रेतवासमनिरूपितरूपाः ॥५३

पाण्डुतामय गतं मुखमैन्द्री लम्बमानतिमिरात्मकमूर्हे ।
दिग्वभारवनितेव विकान्ता निर्यदिन्दुकिरणाङ्कुरलेशैः ॥५४
उद्यतः शशभृतो मृदुपादानुद्वहन्नुदयभूभृदराजत् ।
उन्नतस्य विदधाति हि शोभां प्रश्रयः प्रविमले क्रियमाणः ॥५५

रश्मिजालमुदयान्तरितस्य प्राग्विधोस्तिमिरमाशु बिभेद ।
उद्यतः स्वसमये विजिगीषोरग्रगामिबलवत्प्रतिपक्षम् ॥५६
प्राक्कला हिमरुचेरुदयाद्रेर्विद्रुमद्युतिरुदंशु ततोऽर्द्धम् ।
उद्ययौ तदनु बिम्बमशेषं कः क्रमादथ न याति हि वृद्धिम् ॥५७
अन्धकारशबरेण गृहीतां भामिनीं समवलोक्य निजेष्टाम् ।
कोपपूरितवियेव नवोत्थो लोहितो हिमकरो भृशमासीत् ॥५८

---

प्रकार अन्धकार भी सबको एक बराबर कर देता है ॥ ५१ ॥ जो अन्धकार को नष्ट करने के लिए सूर्य के द्वारा भेजे हुए अपने किरण रूप अङ्कुरों के दण्ड के समान जान पड़ता था ऐसे रत्नमय दीपकों के समूह ने गाढ़ अन्धकार को भवनों से दूर हटा दिया था ॥ ५२ ॥ जिनका चित्त प्रेमी के राग से विवश कर दिया गया था तथा अन्धकार के कारण जिनका रूप दिखाई नहीं देता था ऐसी राक्षसियों के समान कुलटा स्त्रियाँ सभी ओर हर्षपूर्वक शीघ्र ही अपने प्रेमी-जनों के घर जाने लगीं ॥ ५३ ॥

जिस प्रकार विधवा स्त्री बिखरे हुए काले-काले बालों से युक्त पाण्डुवर्ण मुख को धारण करती है उसी प्रकार पूर्व दिशा निकलते हुए चन्द्रमा की किरण रूपी अङ्कुरों के लेश से सफेदी को प्राप्त तथा लटकते हुए अन्धकार रूप केशों से युक्त मुख को धारण कर रही थी ऐसा मैं समझता हूँ ॥ ५४ ॥ उदित होते हुए चन्द्रमा के कोमल पादों–किरणों ( पक्ष में चरणों ) को धारण करता हुआ उदयाचल अत्यधिक सुशोभित हो रहा था सो ठीक ही है क्योंकि अत्यन्त निर्मल पदार्थ के विषय में किया हुआ उत्कृष्ट मनुष्य का विनय शोभा को उत्पन्न करता ही है ॥५५॥ जिस प्रकार अपने सिद्धान्त के विषय में उद्यमशील मनुष्य अर्थात् अपने धर्म का पूर्णज्ञाता मनुष्य, विजयाभिलाषी मनुष्य के अग्रगामी सबल प्रतिपक्ष को शीघ्र ही खण्ड-खण्ड कर देता है उसी प्रकार उदयाचल से तिरोहित चन्द्रमा की किरणों के समूह ने अन्धकार को पहले ही शीघ्रता से खण्ड-खण्ड कर दिया था ॥ ५६ ॥ पहले मूँगा के समान लाल-लाल कान्तिवाली चन्द्रमा की एक कला उदयाचल से उदित हुई। उसके पश्चात् ऊपर की ओर किरणों को बिखेरने वाला अर्द्धबिम्ब उदित हुआ उसके पश्चात् पूर्ण चन्द्रबिम्ब उदित हुआ सो ठीक ही है क्योंकि क्रम से कौन मनुष्य वृद्धि को प्राप्त नहीं होता है ? ॥ ५७ ॥ नवोदित चन्द्रमा अपनी प्रिय स्त्री रात्रि को अन्धकार

रागिणः खलु न सिध्यति कार्यं किञ्चिदप्यभिमतं पुरुषस्य ।
इत्यवेत्य तुहिनांशुरिवो[1]ज्झद्रागमन्धतमसं विनिहन्तुम् ॥५९
श्वेतभानुरकृताशु विनाशं संहतस्य तमसोऽपि निकामम् ।
सान्द्रचन्दनसमद्युतिबिम्बः किं न साधयति मण्डलशुद्धः ॥६०
प्राप्य पादहतिमप्यखरांशो रागतः कुमुदिनी हसति स्म ।
सन्मुखस्य हि सुखाय न किंवा चेष्टितं प्रियतमस्य वधूनाम् ॥६१
ज्योत्स्नया सरसचन्दनपङ्कच्छायया जगदराजत पूर्णम् ।
कृत्स्नमक्षतजलस्थितिलक्ष्म्या वेलयेव चलदुग्धपयोधेः ॥६२
शीतलैरपि करैस्तुहिनांशोर्निर्ववौ कमलिनी न च कोकः ।
नास्ति वस्तु तदभीष्टवियोगे प्राणिनां भवति यत्प्रमदाय ॥६३
इन्दुरश्मिभिरगाधतयान्तर्वर्द्धितोत्कलिकमम्बु पयोधेः ।
क्षोभमुल्वणमनीयत दूरं मानिनीजनमनश्च निकामम् ॥६४

---

रूपी भील के द्वारा गृहीत देख कोप से पूरित वृद्धि होने के कारण ही मानो अत्यधिक लाल-लाल हो गया था ॥ ५८ ॥ 'रागी मनुष्य का कोई भी इष्ट कार्य सिद्ध नहीं होता है' यह जानकर ही मानो चन्द्रमा ने गाढ़ अन्धकार को नष्ट करने के लिये राग ( पक्ष में लालिमा ) को छोड़ दिया था ॥ ५९ ॥ अन्धकार यद्यपि संचय को प्राप्त था तो भी गाढ़ चन्दन के समान कान्तिवाले बिम्ब से युक्त चन्द्रमा ने उसका शीघ्र नाश कर दिया था सो ठीक ही है क्योंकि शुद्ध मण्डलवाला कौन-सा कार्य सिद्ध नहीं करता है ? भावार्थ—मण्डल शब्द के दो अर्थ हैं। पहला घेरा और दूसरा देश। जिसका मण्डल—देश शुद्ध होता है-अपने अधीन होता है वह बड़े से बड़े संगठित शत्रु को नष्ट कर देता है इसी प्रकार जिसका मण्डल—घेरा शुद्ध है—देदीप्यमान है ऐसा चन्द्रबिम्ब आदि भी संचित अन्धकार के समूह को नष्ट कर देता है ॥ ६० ॥ कुमुदिनी चन्द्रमा की पादहति—चरणों के आघात को ( पक्ष में किरणों के प्रहार को ) प्राप्त करके भी राग वश हँसती रही सो ठीक ही है क्योंकि सन्मुख स्थित पति की कौन-सी चेष्टा स्त्रियों के सुख के लिये नहीं होती ? अर्थात् सभी चेष्टा सुख के लिये होती है। भावार्थ—यहाँ चन्द्रमा और कुमुदिनी में नायक-नायिका की कल्पना कर उक्त बात कही गई है अर्थात् जिस प्रकार संभोग के लिये सम्मुख स्थित पति की प्रत्येक चेष्टा को स्त्री प्रसन्नतापूर्वक सहन करती है उसी प्रकार कुमुदिनी ने भी सम्मुख स्थित—आकाश में सामने विद्यमान चन्द्रमा के पाद प्रहार—चरण-प्रहार ( किरण-प्रहार ) को भी सुख से सहन किया था ॥ ६१ ॥ सरस चन्दन-पङ्क—घिसे हुए ताजे चन्दन के समान कान्तिवाली चाँदनी से व्याप्त हुआ समस्त संसार इस प्रकार सुशोभित होने लगा मानो अखण्ड जल की स्थिति से सुशोभित चञ्चल क्षीरसमुद्र की वेला की तरह ही सुशोभित हो रहा हो ॥ ६२ ॥ चन्द्रमा की किरणें यद्यपि शीतल थीं तो भी उनसे न कमलिनी सुख को प्राप्त हुई और न चकवा भी, सो ठीक ही है क्योंकि वह वस्तु नहीं है जो इष्ट वियोग में प्राणियों के सुख के लिए होती हो ॥ ६३ ॥

चन्द्रमा की किरणों के द्वारा अगाधता—गहराई के कारण ( पक्ष में धैर्य के कारण )

---

१. रिवोऽज्झद्राग–म० ।

मित्रमेत्य सकलेन्दुमनङ्गोऽप्याशु लोकमखिलं च विजिग्ये ।
नूनमूनमपि वा जयलक्ष्मीरभ्युपैति समये सुसहायम् ॥६५
विक्षिपन्कुमुदकेसररेणून्सान्द्रचन्दनहिमोऽपि बभूव ।
दुःसहः प्रियविमुक्तवधूनां मन्मथानललवानिव वायुः ॥६६
दूरमप्यभिमतस्य निवासं खेदहीनमनयन्मदिराक्षीम् ।
मार्गदेशनविधावतिदक्षा चन्द्रिका प्रियसखीव मनोज्ञा ॥६७
यत्नतोऽपि रचितापि रमण्या मानसंपदचिराद्भ्रुकुटी च ।
यूनि दृष्टिपथमीयुषि नम्रे वाससा शिथिलतां सह भेजे ॥६८
काचिदाशु मदिरामदमोहच्छद्मना विहितदोषमपीष्टम् ।
वाच्यवर्जितमियाय सखीषु प्रेम कस्य न करोति हि मायाम् ॥६९
वल्लभं समवलोक्य सदोषं कामिनी प्रकुपितापि पुरैव ।
संभ्रमं न विजहावथ काचिद्योषितां खलु मनो हि निगूढम् ॥७०
अन्यरक्तहृदयापि निकामं वारयोषिदनुरागयुतेव ।
कामुकस्य धनिनोऽजनि वश्या कस्य वस्तु न वशीकरणाय ॥७१

---

जिसके भीतर उत्कलिकाओं—तरङ्गों की ( पक्ष में उत्कण्ठाओं की ) वृद्धि हो रही थी ऐसा समुद्र का जल और मानवती स्त्री का मन बहुत दूर तक अत्यधिक क्षोभ को प्राप्त कराया गया था। भावार्थ—चन्द्रमा के उदय होने से समुद्र के जल में लहरें उठने लगीं और रूसी हुई मानवती स्त्रियों का मन पति से मिलने के लिये उत्कण्ठित होने लगा ॥ ६४ ॥ काम ने भी पूर्ण चन्द्रमा रूपी मित्र को प्राप्त कर समस्त संसार को जीत लिया सो ठीक ही है क्योंकि समय पर अच्छे सहायक को प्राप्त कर निर्बल मनुष्य भी निश्चय ही विजयलक्ष्मी को प्राप्त होता है ॥ ६५ ॥ कुमुदों की केशर के कणों को बिखेरने वाला वायु यद्यपि सघन चन्दन के समान ठण्डा था तो भी वह पतिरहित स्त्रियों के लिये ऐसा दुःसह हो रहा था जैसे मानों कामाग्नि के कणों को ही बिखेर रहा हो ॥ ६६ ॥ इष्ट पति का घर यद्यपि दूर था तो भी मार्ग के दिखाने में अत्यन्त चतुर मनोहर चाँदनी प्रिय सखी के समान मादक नेत्रोंवाली स्त्री को खेद के बिना वहाँ तक ले गयी थी ॥ ६७ ॥ यत्नपूर्वक रची गई भी स्त्री की मान-संपदा और भ्रकुटी नम्रीभूत युवा पति के दृष्टिगोचर होते ही वस्त्र के साथ शीघ्र ही शिथिलता को प्राप्त हो गई ॥ ६८ ॥

कोई स्त्री सखियों के सामने मदिरा के मद से उत्पन्न मोह के छल से अपराधी पति के पास भी चुपचाप शीघ्र ही चली गयी थी सो ठीक ही है क्योंकि किसका प्रेम माया नहीं करता है ? अर्थात् सभी का करता है ॥ ६९ ॥ कोई स्त्री यद्यपि पहले से कुपित थी तो भी उसने सापराध पति को देख कर संभ्रम को नहीं छोड़ा—उसका आदर-सत्कार करने में कमी नहीं की सो ठीक ही है क्योंकि स्त्रियों का मन निश्चय ही अत्यन्त गूढ़ होता है ॥ ७० ॥ कोई वेश्या यद्यपि अन्य पुरुष में अनुरक्त हृदय थी तो भी वह अनुराग से युक्त हुई के समान धनी कामी के वशीभूत हो गई थी सो ठीक ही है क्योंकि धन किसके वशीकरण के लिये नहीं है ? ॥ ७१ ॥

## वसन्ततिलकम्

इत्थं मनोभववशीकृतकामियुग्मैः
साधं विनिद्रकुमुदाकरनिर्मलश्रीः ।
राजा शशाङ्ककरनिर्मलरम्यहर्म्ये
कान्तासखः क्षणमिव क्षणदामनैषीत् ॥७२

आलिङ्गयत्यथ दिशं शशिनि प्रतीचीं
गत्वा शनैस्ततकरैः प्रविलोलता[1]राम् ।
किञ्चिन्निमील्य कुमुदेक्षणमाशु दूरं
सा यामिनी प्रकुपितेव ययौ विवर्तिम् ॥७३

अध्यास्य वासभवनाजिरमानतारि
वैबोधिकास्तमथ बोधयितुं क्षपान्ते ।
इत्युज्ज्वलाः श्रुतिसुखस्वरमक्षताङ्गाः
पेठुः सदा प्रतिनिनादितसौधकुञ्जाः ॥७४

कंदर्पतप्तमनसामिह दम्पतीनां
धैर्यत्रपाविरहितानि विचेष्टितानि ।
ह्रीतेव वीक्ष्य रजनी रजनीकरास्यं
ववाप्यानमथ्य विमुखी सुमुख[2] प्रयाति ॥७५

---

इस प्रकार विकसित कुमुद वन के समान निर्मल शोभा से सम्पन्न स्त्री से युक्त राजा ने काम के वशीभूत अन्य दम्पतियों के साथ चन्द्रमा की किरणों के समान निर्मल मनोहर भवन में रात्रि को क्षण की तरह व्यतीत किया। भावार्थ—स्त्री सहित राजा की विशाल रात्रि एक क्षण के समान पूर्ण हो गयी ॥ ७२ ॥ तदनन्तर धीरे से जाकर जब चन्द्रमा फैलाये हुए किरण रूप हाथों से चञ्चल ताराओं—नक्षत्रों ( पक्ष में नेत्र की पुतलियों ) से युक्त पश्चिम दिशा रूपी स्त्री का आलिङ्गन करने लगा तब रात्रि कुपित होकर ही मानो शीघ्र ही कुमुद रूपी नेत्र को कुछ निमीलित कर विरुद्धता को प्राप्त हो गयी। भावार्थ—धीरे-धीरे चन्द्रमा पश्चिम दिशा के समीप पहुँचा और रात्रि समाप्त होने के सन्मुख हुई ॥ ७३ ॥

तदनन्तर जो उज्ज्वल वेष-भूषा से युक्त थे, अविकलाङ्ग थे और प्रतिध्वनि से जो भवन के निकुञ्जों को सदा शब्दायमान किया करते थे ऐसे स्तुतिपाठक लोग प्रातःकाल के समय निवास-गृह के आँगन में खड़े होकर उस जितशत्रु राजा को जगाने के लिये श्रुति-सुखद स्वर में इस प्रकार पढ़ने लगे ॥ ७४ ॥ हे सुमुख ! यहाँ काम से संतप्त हृदय वाले स्त्री-पुरुषों को धैर्य और लज्जा से रहित चेष्टाओं को देख कर रात्रि मानो लज्जित हो गई इसीलिये वह चन्द्रमा रूपी मुख

---

१. प्रविलोलतारम् प० २. सुमुखा म०

प्रालेयबिन्दुभिरमी नवमौक्तिकाभैः
कीर्णा विभान्ति तरवः पतितैर्नभस्तः ।
शीतत्विषो मृदुकरस्य रसार्द्रितानां
स्वेदाम्भसामुरुकणैरिव तारकाणाम् ॥७६

क्षिप्रं विहाय कुमुदानि विकासलक्ष्म्या
त्यक्तानि नाथ मधुपा मधुपानलोलाः ।
यान्त्युच्छ्वसत्कमलसौरभवासिताशं
पद्माकरं ननु सगन्धमुपैति सर्वः ॥७७

यावन्न पक्षयुगलं विधुनोति कोकः
श्रान्तो निशाविरहजागरखिन्नयापि ।
तावन्मुदा न समगामि न चक्रवाक्या
स्निह्यत्यहो युवतिरेव चिराय पुंसः ॥७८

सद्यो विनिद्रकमलेक्षणयातिरक्तः
पूर्वं प्रसारितकरः शनकैर्निवृत्य ।
आलिङ्ग्यते दिनकरो दिवसश्रियायं
प्रातर्युवेव रिपुमानद मानवत्या ॥७९

इत्थं वचोभिरचिराय स मागधानां
निद्रां विहाय शयनादुदगान्नरेन्द्रः ।
कण्ठार्पितं मदनपाशमिवातिकृच्छ्रा—
दुन्मोचयन्भुजलताद्वितयं प्रियायाः ॥८०

---

को झुकाकर विमुख होती हुई कहीं जा रही है ॥ ७५ ॥ नवीन मोतियों के समान आभावाली, आकाश से पड़ी ओस की बूँदों से व्याप्त ये वृक्ष ऐसे सुशोभित हो रहे हैं मानो कोमल किरणों से युक्त चन्द्रमा के रस से आर्द्र ताराओं के स्वेद जल के बड़े-बड़े कणों से ही व्याप्त हो रहे हों ॥ ७६ ॥ हे नाथ ! मधुपान के लोभी भ्रमर, विकास की लक्ष्मी से रहित कुमुदों को शीघ्र ही छोड़ कर खिलते हुए कमलों की सुगन्ध से दिशाओं को सुवासित करनेवाले कमल वन की ओर जा रहे हैं सो ठीक ही है क्योंकि निश्चय ही सभी लोग गन्धवाले के पास ही जाते हैं ॥ ७७ ॥ खेद को प्राप्त हुआ चकवा जब तक पङ्खों के युगल को कम्पित नहीं करता है तब तक रात्रिभर के विरह से उत्पन्न जागरण से खेद को प्राप्त हुई चकवी हर्षपूर्वक आकर उससे मिल गई सो ठीक ही है क्योंकि स्त्री पुरुष से चिरकाल तक स्नेह करती ही है ॥ ७८ ॥ हे शत्रुओं का मान खण्डन करने वाले राजन् ! जिस प्रकार विनिद्र नेत्रोंवाली मानवती स्त्री प्रातःकाल के समय धीरे से करवट बदल कर अनुराग से युक्त तथा आलिङ्गन की आकाङ्क्षा से पहले ही हाथ पसार कर पड़े हुए पति का शीघ्र आलिङ्गन करती है उसी प्रकार विकसित कमल रूप नेत्रोंवाली दिवस लक्ष्मी धीरे से आकर अत्यन्त लाल वर्ण से युक्त तथा पहले से ही किरणों को फैलानेवाले इस सूर्य का आलिङ्गन कर रही है ॥ ७९ ॥ इस प्रकार स्तुतिपाठकों के वचनों से शीघ्र ही निद्रा को छोड़कर वह

## मालभारिणी

इति तस्य मुदा नरेन्द्रलक्ष्मीं दधतः श्रावकवृत्तिमप्यखण्डाम् ।
नरनाथपतेरनेकसंख्या ययुरब्दाः स्फटिकाश्मनिर्मलस्य ॥८१
मुनिपतिमवलोक्य सुप्रतिष्ठं प्रमदवने स्थितमन्यदा नरेन्द्रः ।
समजनि स तपोधनस्तपश्च प्रशमरत[1]श्चिरकालमाचचार ॥८२

## उपजातिः

स जीवितान्ते विधिवद्विधिज्ञः सल्लेखनामेकधिया विधाय ।
अलंचकार क्षितिमात्मकीर्त्या मूर्त्या महाशुक्रमपि प्रतीतः ॥८३

## वसन्ततिलकम्

दिव्याङ्गनाजनमनोहररूपसंपत्
स प्रीतिवर्धनविमानमनूनमानम् ।
अध्यास्य षोडशपयोनिधिसम्मितायुः
प्रीतिकरोऽरमत तत्र विचित्रसौख्यम् ॥८४

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते हरिषेणमहाशुक्रगमनो नाम
त्रयोदशः सर्गः ॥ १३ ॥

---

राजा काम-पाश के समान कण्ठ में अर्पित प्रिया के भुजयुगल को बड़ी कठिनाई से छुड़ाता हुआ शय्या से उठा ॥ ८० ॥

इस प्रकार जो हर्षपूर्वक राज्यलक्ष्मी और अखण्ड—निरतिचार श्रावक की वृत्ति को भी धारण कर रहा था तथा जो स्फटिकमणि के समान निर्मल था ऐसे उस राजाधिराज हरिषेण के अनेक वर्ष व्यतीत हो गये ॥ ८१ ॥ किसी अन्य समय राजा प्रमदवन में स्थित सुप्रतिष्ठ मुनि को देखकर तपोधन हो गया और प्रशमगुण में रत होता हुआ तपश्चरण करने लगा ॥ ८२ ॥ आयु के अन्त में विधि के जाननेवाले उन प्रसिद्ध मुनि ने एकाग्र बुद्धि से विधिपूर्वक सल्लेखना कर अपनी कीर्ति से पृथिवी को और शरीर से महाशुक्र स्वर्ग को भी अलंकृत किया ॥ ८३ ॥ जिसकी रूप-संपदा देवाङ्गनाओं के मन को हरण करनेवाली थी तथा जिसकी आयु सोलह सागर प्रमाण थी ऐसा वह प्रीतिकर देव उस महाशुक्र स्वर्ग में बहुत बड़े प्रीतिवर्धन नामक विमान में रहकर नाना प्रकार के सुखों का उपभोग करने लगा ॥ ८४ ॥

इस प्रकार असग कवि कृत श्री वर्द्धमानचरित में हरिषेण के महाशुक्र स्वर्ग
में जाने का वर्णन करनेवाला तेरहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।

---

१. प्रशमरतिश्चिर- म०

## चतुर्दशः सर्गः

प्रहर्षिणी

द्वीपेऽस्मिन्दवदपरेतरे विदेहे कच्छाख्यामथ विषयोऽस्ति नित्यरम्यः ।
सीतायाः सुरसरितस्तटीमुदीचीमुद्भास्य प्रकटमवस्थितः स्वकान्त्या ॥१

उद्भिद्य क्षितितलमुत्थितोऽहिलोकः किं द्रष्टुं भुवमुत नाकिनां निवासः ।
आयातः स्वयमपि यस्य भूरिशोभां पश्यन्तः क्षणममराश्च विस्मयन्ते ॥२

तत्रास्ति त्रिजगदिवैकतामुपेतं क्षेमादिद्युतिमभिधां पुरं दधानम् ।
सद्वृत्तप्रकृतियुतं विविक्तवर्णैराकीर्णं तिलकनिभं वसुन्धरायाः ॥३

तस्यासीदथ नृपतिः पुरस्य नाथो नीतिज्ञो विनतरिपुर्धनञ्जयाख्यः ।
येन श्रीरतिचपलाप्यकारि वश्या विद्यन्ते भुवि महतां न दुःकराणि ॥४

कल्याणी सकलकलासु दक्षबुद्धिः स्मेरास्या स्मरविजयैकवैजयन्ती ।
लज्जाया हृदिव बभूव तस्य राज्ञी विख्याता मनुजपतेः प्रभावतीति ॥५

सत्स्वप्नैर्निगदितचक्रवर्तिलक्ष्मीः प्रागेव सुरनिलयात्ततोऽवतीर्य ।
पुत्रोऽभूद्भुवि स तयोर्यशो महीयो मूर्तं वा प्रियपदपूर्वमित्रनामा ॥६

---

## चौदहवाँ सर्ग

अथानन्तर इसी जम्बूद्वीप के पूर्व विदेह क्षेत्र में कच्छा नाम को धारण करने वाला एक नित्य रमणीय देश है जो अपनी कान्ति से सीता नदी के उत्तर तट को विभूषित कर प्रकट रूप से स्थित है ॥ १ ॥ जिसकी बहुत भारी शोभा को देखते हुए देव, क्षणभर के लिये ऐसा विस्मय करने लगते हैं कि क्या यह पृथिवीतल को भेदकर ऊपर उठा हुआ नागलोक—धरणेन्द्र का निवास है अथवा पृथिवी को देखने के लिये स्वयं आया हुआ स्वर्ग है ? ॥ २ ॥ उस कच्छा देश में हेमद्युति नाम को धारण करनेवाला एक नगर है जो ऐसा जान पड़ता है मानो एकरूपता को प्राप्त हुआ त्रिभुवन ही है, जो सदाचारी प्रजा से युक्त है, पवित्र आचरण करनेवाले वर्णों से व्याप्त है तथा पृथिवी के तिलक के समान है ॥ ३ ॥

तदनन्तर नीति का ज्ञाता और शत्रुओं को वश में करनेवाला धनञ्जय नाम का वह राजा उस नगर का स्वामी था जिसने अत्यन्त चञ्चल लक्ष्मी को भी वश कर लिया था सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर महापुरुषों के लिये दुष्कर कोई कार्य नहीं है ॥ ४ ॥ उस राजा की प्रभावती नाम की प्रसिद्ध रानी थी जो कल्याणकारिणी थी, समस्त कलाओं में कुशल बुद्धिवाली थी, हँसमुख थी, कामदेव की एक विजयपताका थी तथा मानो लज्जा का हृदय ही थी ॥ ५ ॥ समीचीन स्वप्नों के द्वारा जिसकी चक्रवर्ती की लक्ष्मी पहले से ही सूचित हो गयी थी ऐसा वह प्रीतिकर नाम का देव उस महाशुक्र स्वर्ग से अवतीर्ण होकर उन दोनों के प्रियमित्र नामका पुत्र हुआ।

तं विद्याः प्रथममुपासिरे समस्ताः प्रत्यक्षं मतिविभवेन लोभ्यमानाः ।
अभ्येतुं झटिति परं समुत्सुकायाः साम्राज्यश्रिय इव दूतिकाः प्रधानाः ॥७
सर्वेषामजनि स भाजनं गुणानां रत्नानामिव जलधिः सुनिर्मलानाम् ।
लावण्यं दधदपि भूरि तद्धि चित्रं माधुर्यं दिशि दिशि यत्ततान लोके ॥८
[1]सद्वृत्तः सकलकलाधरो वितन्वन्नानन्दं निजमृदुपादसेवकानाम् ।
सम्पूर्णो विधुरिव भूरिरूपशोभासामग्रीमभिनवयौवनेन भेजे ॥९
संरेजे समदवधूविलोलनेत्रैस्त्यक्तान्यैरधिगतसंमदं पतद्भिः ।
बिभ्राणो मधुसमये प्रसूनलक्ष्मीं प्रत्यग्रामलिनिवहैरिवैकचूतः ॥१०
अन्यस्मिन्नहनि धनञ्जयो जिनेन्द्रं स क्षेमङ्करमुपगम्य तत्प्रणीतम्[2] ।
धर्मं च प्रवणमना निशम्य सम्यक् संसाराद्विरतमतिः परं बभूव ॥११
विन्यस्य श्रियमथ तत्र पुत्रमुख्ये तन्मूले सपदि स दीक्षितो विरेजे ।
संसारव्यसननिरासिनी मुमुक्षोःशोभायै भवति न कस्य वा तपस्या ॥१२

---

वह पुत्र ऐसा जान पड़ता था मानो पृथिवी पर मूर्तिधारी यश ही हो ॥ ६ ॥ जो उसे शीघ्र ही प्राप्त करने के लिये अत्यन्त उत्सुक साम्राज्य लक्ष्मी को प्रधान दूतियों के समान थीं ऐसी समस्त विद्याएँ उसके बुद्धि-वैभव से लुभाई जाकर पहले ही प्रत्यक्ष रूप से उसकी उपासना करने लगी थीं ॥ ७ ॥ जिस प्रकार समुद्र अत्यन्त निर्मल रत्नों का पात्र होता है उसी प्रकार वह पुत्र भी समस्त निर्मल गुणों का पात्र था । वह यद्यपि बहुत भारी लावण्य—खारापन (पक्ष में सौन्दर्य) को धारण करता था तो भी लोक में प्रत्येक दिशाओं में माधुर्य—मिठास ( पक्ष में हर्ष ) को विस्तृत करता था यह आश्चर्य की बात थी ॥ ८ ॥

जो सद्वृत्त—सदाचारी था ( पक्ष में प्रशस्त गोल था ), सकल कलाओं—चौंसठ कलाओं को धारण करने वाला था ( पक्ष में सोलह कलाओं का धारक था ) और अपने कोमल पाद—चरणों (पक्ष में किरणों) की सेवा करने वालों के आनन्द को विस्तृत करता था ऐसा वह **प्रियमित्र** नवयौवन के द्वारा पूर्ण चन्द्रमा के समान बहुत भारी रूप की शोभा सामग्री को प्राप्त हुआ था । भावार्थ—नवयौवन से उसका शरीर पूर्ण चन्द्रमा के समान सुशोभित होने लगा ॥ ९ ॥ जिस प्रकार वसन्त ऋतु में नवीन पुष्पलक्ष्मी को धारण करने वाला आम का प्रमुख वृक्ष, पड़ते हुए भ्रमरों के समूह से सुशोभित होता है उसी प्रकार नूतन तारुण्य लक्ष्मी को धारण करने वाला **प्रियमित्र** अन्य पदार्थों को छोड़कर हर्षपूर्वक पड़ते हुए मदमाती स्त्रियों के चञ्चल नेत्रों से सुशोभित हो रहा था ॥ १० ॥

किसी अन्य दिन राजा धनञ्जय ने क्षेमङ्कर तीर्थंकर के पास जाकर उनके द्वारा प्रतिपादित धर्म को एकाग्रचित्त से अच्छी तरह सुना जिससे वह संसार से अत्यन्त विरक्तचित्त हो गया ॥ ११ ॥ तदनन्तर उस मुख्य पुत्र के लिये राज्यलक्ष्मी सौंपकर वह उन्हीं क्षेमङ्कर तीर्थंकर के पादमूल में

---

१. सद्वृत्तिप्रकृतियुतं म० । २. तत्प्रणीताम् म० ।

दुःप्रापां सकलनृपाधिराजलक्ष्मीं प्राप्यापि प्रमदमसौ तथा न भेजे ।
बिभ्राणः सकलमणुव्रतं यथावत्सम्यक्त्वं सहजमथोज्ज्वलं च राजा ॥१३
तस्येयुः परमरयोऽपि सच्चरित्रैराकृष्टाः स्वयमुपगम्य किङ्करत्वम् ।
शीतांशोरिव किरणाः सतां गुणौघा विश्वासं विदधति कस्य वा न शुभ्राः ॥१४
एकस्मिन्नथ दिवसे सभागृहस्थं विज्ञातो नरपतिमभ्युपेत्य कश्चित् ।
संभ्रान्तो नतिरहितं मुदैवमूचे को दिष्ट्या भवति सचेतनो महत्या ॥१५
शालायाममलरुचां वरायुधानामुत्पन्नं विनतनरेन्द्रचक्र चक्रम् ।
दुःप्रेक्ष्यं दिनकरकोटिबिम्बकल्पं यक्षाणामधिपगणेन रक्ष्यमाणम् ॥१६
तत्रैव स्फुरितमणिप्रभापरीतो दण्डोऽभूदसिरपि शारदाम्बराभः ।
प्रत्यक्षं यश इव ते मनोऽभिरामं पूर्णेन्दुद्युतिरुचिरं सितातपत्रम् ॥१७
संसर्पत्करनिचयेन रुद्धदिक्कश्चूलाख्यो मणिरुदपादि कोशगेहे ।
काकिण्या सममचिरांशुराजिभासा भूपेन्द्र द्युतिविततेन चर्मणा च ॥१८
आकृष्टाः सुकृतफलेन रत्नभूता द्वारस्थाः सचिवगृहेशतक्षमुख्याः ।
सेनानीकरितुरगाश्च कन्यया मा काङ्क्षन्ति क्षितिप भवत्कटाक्षपातम् ॥१९

---

शीघ्र ही दीक्षित हो सुशोभित होने लगा सो ठीक ही है क्योंकि संसार के कष्ट को दूर करने वाली तपस्या किस मुमुक्षु की शोभा के लिये नहीं होती ? ॥ १२ ॥ राजा प्रियमित्र दुर्लभ साम्राज्य लक्ष्मी को पाकर भी उस प्रकार के हर्ष को प्राप्त नहीं हुआ था जिस प्रकार कि यथोक्त समस्त अणुव्रतों और नैसर्गिक निर्मल सम्यग्दर्शन को धारण करता हुआ हर्ष को प्राप्त हुआ था । भावार्थ—उसने राजलक्ष्मी को पाते ही पूर्व संस्कारवश निर्मल सम्यग्दर्शन और अणुव्रतों को धारण कर लिया था ॥ १३ ॥ उसके सदाचार से आकृष्ट हुए शत्रु भी स्वयं आकर अत्यधिक किङ्करता को प्राप्त हुए थे सो ठीक ही है क्योंकि चन्द्रमा की किरणों के समान उज्ज्वल सत्पुरुषों के गुणों के समूह किसे विश्वास उत्पन्न नहीं करते ? ॥ १४ ॥

तदनन्तर किसी एक दिन राजा सभागृह में बैठे हुए थे उसी समय संभ्रम में पड़ा हुआ कोई परिचित मनुष्य आया और नमस्कार किये बिना ही हर्ष से इस प्रकार कहने लगा सो ठीक ही है क्योंकि बहुत भारी भाग्योदय होने पर सचेतन—विचाराविचार की शक्ति से सहित कौन होता है ? ॥ १५ ॥ हे राजाओं के समूह को नम्र करने वाले राजन् ! निर्मल कान्ति के धारक उत्कृष्ट शस्त्रों की शाला में वह चक्ररत्न प्रकट हुआ है जिसका देखना भी शक्य नहीं है, जो करोड़ों सूर्य-बिम्बों के समान है तथा यक्षेन्द्रों का समूह जिसकी रक्षा कर रहा है ॥ १६ ॥ उसी शस्त्र-शाला में देदीप्यमान मणियों की प्रभा से व्याप्त दण्ड और शरद् ऋतु के आकाश के समान कान्ति-वाला असि रत्न भी प्रकट हुआ है । पूर्ण चन्द्रमा के समान कान्ति से सुन्दर वह सफेद छत्र प्रकट हुआ है जो तुम्हारे साक्षात् यश के समान मन को आनन्दित करने वाला है ॥ १७ ॥ हे राजेन्द्र ! कोशगृह में बिजलियों के समूह के समान कान्तिवाली काकिणी और कान्ति से व्याप्त चर्मरत्न के साथ ऐसा चूड़ामणि रत्न उत्पन्न हुआ है जिसने चारों ओर फैलती हुई किरणों के समूह से सब दिशाओं को व्याप्त कर रक्खा है ॥ १८ ॥ हे राजन् ! पुण्य के फल से आकृष्ट होकर द्वार पर खड़े

संजाता नवनिधयः कुबेरलक्ष्म्याः कुर्वाणा: निजविभवैः सदाभिभूतिम् ।
प्राग्जन्मप्रजनितभूरिपुण्यशक्तिः किं कासां न भवति संपदां सवित्री ॥२०
तेनोक्तामिति नरलोकसारभूतां संभूतामपि स निशम्य चक्रभूतिम् ।
भूपेन्द्रो जन इव विस्मयं न भेजे प्राज्ञानां किमिह कुतूहलस्य हेतुः ॥२१

प्रत्यक्षं जिनपतिमभ्युपेत्य भक्त्या सानन्दं सह सकलेन राजकेन ।
संपूज्य प्रथममसौ यथोक्तमार्गैर्मार्गज्ञस्त्वथ विततान चक्रपूजाम् ॥२२
षट्खण्डं[1] कतिपयवासरैरनूनैराकीर्णं नृपखचराधिपैश्च देवैः ।
चक्रेण स्ववशमकारि तेन कृत्स्नं दुःसाध्यं न हि भुवि भूरिपुण्यभाजाम् ॥२३

द्वात्रिंशत्सकलनराधिराट्सहस्रैर्विख्यातैरपि विबुधाधिपैस्तदर्द्धैः ।
स्त्रीभिः षण्णवतिसहस्रसम्मिताभिः कान्ताभिः परिकरितो रराज सम्राट् ॥२४
नैसर्पः सममथ पाण्डुपिङ्गलाभ्यां कालेन स्थितिमकरोच्च भूरिकालः ।
शङ्खाख्यो निधिरपि पद्ममाणवाभ्यां कौवेर्यां दिशि नवमश्च सर्वरत्नः ॥२५

प्रासादान्मृदु शयनानि सोपधानान्यासन्दीप्रमुखवरासनप्रपञ्चान् ।
नैसर्पो वितरति सन्ततं जनेभ्यः पर्यङ्कान्बहुविधजातिपट्टकांश्च[2] ॥२६

---

हुए सचिव, गृहपति, स्थपति, सेनापति, गजराज और अश्वरत्न, कन्या रत्न के साथ आपके कटाक्ष-पात की इच्छा कर रहे हैं ॥ १९ ॥ अपने वैभव से सदा कुबेर की लक्ष्मी का पराभव करनेवाली नौ निधियाँ भी उत्पन्न हुई हैं सो ठीक ही है क्योंकि पूर्वजन्म में संचित बहुत भारी पुण्य की शक्ति किन सम्पदाओं को उत्पन्न करने वाली नहीं होती ? ॥ २० ॥ इस प्रकार उस पुरुष के द्वारा कही हुई, मनुष्यलोक की सारभूत चक्ररत्न की संपदा को उत्पन्न हुई सुनकर भी राजा **प्रियमित्र**, साधारण मनुष्य के समान विस्मय को प्राप्त नहीं हुए सो ठीक ही है क्योंकि इस संसार में ऐसी कौन-सी वस्तु है जो विद्वज्जनों के कुतूहल का कारण है ? अर्थात् कोई नहीं ॥ २१ ॥ विधि विधान के ज्ञाता राजाधिराज **प्रियमित्र** ने हर्ष सहित समस्त राजाओं के साथ साक्षात् तीर्थंकर के पास जाकर सबसे पहले भक्तिपूर्वक यथोक्त विधि से उनकी पूजा की पश्चात् चक्ररत्न की पूजा को विस्तृत किया ॥ २२ ॥ उसने समस्त भूमिगोचरी राजाओं, विद्याधर राजाओं और देवों से व्याप्त सम्पूर्ण छह खण्ड को चक्ररत्न के द्वारा कुछ ही दिनों में अपने वश कर लिया सो ठीक ही है क्योंकि बहुत भारी पुण्य से युक्त मनुष्यों को पृथिवी में कठिन कुछ भी नहीं है ॥ २३ ॥ बत्तीस हजार मुकुटबद्ध राजाओं, सोलह हजार प्रसिद्ध देवों और छियानवे हजार सुन्दर स्त्रियों से सहित चक्रवर्ती **प्रियमित्र** सुशोभित होने लगा ॥ २४ ॥

तदनन्तर पाण्डु और पिङ्गल के साथ नैसर्प, काल के साथ महाकाल, पद्म और माणव के साथ शङ्खनिधि तथा नौवीं सर्वरत्न निधि ये नौ निधियाँ उत्तर दिशा में स्थित थीं ॥ २५ ॥ नैसर्प निधि, मनुष्यों के सदा भवन, गद्दा और तकियों से सहित बिस्तर, आरामकुर्सी आदि उत्तमोत्तम

---

१. पट्खण्डैः म० । २. पट्टिकांश्च म० ।

शालीनां तिलयवमाषकोद्रवाणां व्रीहीणां वरचणकप्रियङ्गुकाणाम् ।
सर्वेषां जनहृदयाभिवाञ्छितानां भेदानामतिधृति पाण्डुकः प्रदाता ॥२७

प्रत्युप्तप्रविपुलरत्नराजिरश्मिश्रेणीभिः शवलितसर्वदिङ्मुखानि ।
स्त्रीपुंसं प्रति सदशानि[1] भूषणानि श्रीमन्ति प्रतिदिशति पिङ्गलो जनेभ्यः ॥२८

सर्वर्तुप्रसवफलानि सर्वकालं चित्राणि द्रुमलतिकाक्षुपोद्भवानि ।
निर्व्याजं वितरति वाञ्छितानि कालः किन्न स्यात्सुकृतफलेन पुण्यभाजाम् ॥२९

सौवर्णं सदनपरिच्छदं विचित्रं ताम्रीयं विविधमुपस्करं च लौहम् ।
लोकेभ्यः समभिमतं ददाति यत्नान्नीरन्ध्रं निधिरचिराय भूरिकालः ॥३०

वाद्यानां ततघनरन्ध्रनद्धभेदैर्भिन्नानां श्रुतिसुखदायिनादभाजाम् ।
संघातं सृजति समीप्सिताय शङ्खो दुःप्रापं न हि जगतां समग्रपुण्यैः ॥३१

चित्राणि क्षणरुचिशक्रचापकान्ति खस्थास्नुं निजमहसा विडम्बयन्ति ।
वासांसि स्वतिशयरत्नकम्बलादिप्रावारैः सह दिशतीप्सितानि पद्मः ॥३२

हेतीनां निवहमनेकभेदभिन्नं दिव्याभामनुगतलक्षणस्थितीनाम् ।
दुर्भेद्यं कवचशिरःसुवर्मजातं प्रख्यातं वितरति माणवो जनेभ्यः ॥३३

---

आसनों के समूह, पलङ्ग और नाना प्रकार के पाटे प्रदान करती है ॥ २६ ॥ साठी चावल, तिल, जौ, उड़द, कोदों, सामान्य धान, उत्कृष्ट चना तथा प्रियङ्गु आदि जिन अनाज के भेदों की मनुष्य अपने हृदय में इच्छा करते हैं उन सबको संतोष कारक मात्रा में पाण्डुक निधि देती है ॥ २७ ॥ पिंगल निधि मनुष्यों के लिए जड़े हुए बड़े-बड़े रत्नसमूह की किरणावली से जिन्होंने समस्त दिशाओं के अग्रभाग को चित्रित कर दिया है, जो स्त्री-पुरुषों की योग्य अवस्थाओं से सहित हैं तथा जो श्रीशोभा से सम्पन्न हैं ऐसे आभूषण प्रदान करती है ॥ २८ ॥ कालनिधि सदा निश्छल-रूप से वृक्ष, लता और झाड़ियों से उत्पन्न होने वाले नाना प्रकार के सब ऋतुओं के फूल और फल इच्छानुसार प्रदान करती है सो ठीक ही है क्योंकि पुण्यशाली जीवों के पुण्य-फल से क्या नहीं होता ? ॥ २९ ॥ महानिधि मनुष्यों के लिये उनकी इच्छानुसार सुवर्ण से बने हुए, महलों की सजावट के विविध सामान, तथा तामे और लोहे के बने हुए नाना प्रकार के बर्तन, यत्नपूर्वक निर्दोष रूप से शीघ्र ही प्रदान करती है ॥ ३० ॥ शङ्खनिधि, इच्छुक मनुष्यों के लिये तत, घन, रन्ध्र और नद्ध के भेद से नानाभेद लिये सुखदायक शब्द से युक्त बाजों के समूह को रचती है सो ठीक ही है क्योंकि सम्पूर्ण पुण्य के द्वारा जीवों के लिये कोई वस्तु दुर्लभ नहीं है ॥ ३१ ॥ पद्म-निधि अपने तेज से आकाश में स्थित बिजली और इन्द्रधनुष की कान्ति को तिरस्कृत करने वाले नाना प्रकार के मनोवांछित वस्त्र, अत्यन्त श्रेष्ठ रत्नकम्बल आदि ओढ़ने के वस्त्रों के साथ प्रदान करती है ॥ ३२ ॥ माणव निधि, मनुष्यों के लिये अपने-अपने लक्षणों की स्थिति से सहित दिव्य शस्त्रों के विविध समूह तथा कठिनाई से भेदने योग्य प्रसिद्ध कवच और शिर के टोप आदि प्रदान

---

१. सदृशानि ब० ।

रत्नानां वियति सुरेन्द्रचापलक्ष्मीमन्योन्यव्यतिकरितैर्गभस्तिजालैः ।
कुर्वाणां जनयति संपदा[1] समग्रां[2] सामग्रीं सकलजनस्य सर्वरत्नः ॥३४
लोकानामिति स मनोरथानशेषान्भूपेन्द्रो निधिभिरपूरयन्निकामम् ।
प्रत्यग्रैर्नवजलमोचिभिः समन्ताज्जीमूतैरिव शिखिनां तपावसानः ॥३५
औद्धत्यं नवनिधिभिः प्रदीयमानैर्न द्रव्यैरपरिमितैः स संप्रपेदे ।
तोयौघैरिव जलधिर्नदोपनीतैर्धीराणां न हि विभवो विकारहेतुः ॥३६
अप्येवं समनुभवन्दशाङ्गभोगान्नम्रानम्रैरमरनृपैः सदा परीतः ।
धर्मास्थां शिथिलयति स्म न स्वचित्तान्माद्यन्ते न हि विभवैर्महानुभावाः ॥३७
आश्लिष्टो घनमपि राजराजलक्ष्म्या राजेन्द्रः प्रशमरतिं सुखाय मेने ।
सद्दृष्टेरधिगतभूरिसंपदोऽपि श्रेयोऽर्थान्नहि विजहाति निर्मला धीः ॥३८
पूर्वाणि त्रिभिरधिकान्यशीतिलक्षाण्यानन्दं सकलजनस्य चक्रनाथः ।
आतन्वन्निति स निनाय मग्नचित्तो विस्तीर्णे विषयसुखामृताम्बुराशौ ॥३९
अन्येद्युः प्रविमलदर्पणे स्वबिम्बं संपश्यन्नृपतिः स्वकर्णमूले ।
संलग्नं विनिगदितुं जरां भवित्रीं दूतं वा नवपलिताङ्कुरं निदध्यौ ॥४०

करती है ॥ ३३ ॥ सर्वरत्ननिधि, समस्त मनुष्यों के लिये उस सामग्री को उत्पन्न करती है जो परस्पर मिली हुई रत्नों की किरणावली से आकाश में इन्द्रधनुष की लक्ष्मी को उत्पन्न करती है और संपत्ति के द्वारा परिपूर्ण है ॥ ३४ ॥ इस तरह जिस प्रकार वर्षाऋतु सब ओर नूतन जल को छोड़ने वाले नवीन मेघों से मयूरों के समस्त मनोरथों को पूर्ण करती है उसी प्रकार वह चक्रवर्ती निधियों के द्वारा मनुष्यों के समस्त मनोरथों को अतिशयरूप से पूर्ण करता था ॥ ३५ ॥ जिस प्रकार समुद्र नदियों द्वारा लाये हुए जल के समूह से गर्व को प्राप्त नहीं होता उसी प्रकार वह नौ निधियों के द्वारा दिये जाने वाले अपरिमित धन से गर्व को प्राप्त नहीं हुआ था सो ठीक ही है क्योंकि वैभव धीर मनुष्यों के विकार का कारण नहीं होता ॥ ३६ ॥ जो नम्रीभूत देव और राजाओं के द्वारा सदा घिरा रहता था ऐसे उस चक्रवर्ती ने इस तरह दशाङ्ग भोगों को भोगते हुए भी अपने मन से धर्म की श्रद्धा को शिथिल नहीं किया था सो ठीक ही है क्योंकि महानुभाव—उत्तम मनुष्य वैभव के द्वारा गर्व को प्राप्त नहीं होते हैं ॥ ३७ ॥ वह चक्रवर्ती, कुबेर की लक्ष्मी से अत्यन्त आलिङ्गित होने पर भी प्रशम गुण की प्रीति को ही सुख के लिये मानता था सो ठीक ही है क्योंकि बहुत भारी संपत्ति को प्राप्त करने वाले भी सम्यग्दृष्टि जीव की निर्मल बुद्धि कल्याणकारी पदार्थों को नहीं छोड़ती है ॥ ३८ ॥ इस प्रकार जो विस्तृत विषय सुख रूपी अमृत के समुद्र में निमग्न चित्त था तथा जो समस्त मनुष्यों के आनन्द को विस्तृत करता रहता था ऐसे उस चक्रवर्ती ने तेरासी लाख पूर्व व्यतीत कर दिये ॥ ३९ ॥

किसी अन्य दिन वह चक्रवर्ती अत्यन्त निर्मल दर्पण में अपना प्रतिबिम्ब देख रहा था, उसी समय उसने अपने कानों के समीप लगा हुआ एक सफ़ेद बाल देखा, वह बाल ऐसा जान पड़ता

१. संपदं म० । २. समग्रां म० ।

तं दृष्ट्वा मणिमुकुरं विहाय सद्यो राजेन्द्रश्चिरमिति चिन्तयांबभूव ।
[1]विश्वस्मिन्नहमिव कोऽपरः सचेताः संसारे विषयविषैर्वशीकृतात्मा ॥४१
भोगार्थैः सुरनृपखेचरोपनीतैः साम्राज्ये न खलु ममापि जातुरम्यैः[2] ।
संतृप्तिः प्रकृतिनरेषु[3] कैव वार्ता दुःपूरो भवति तथापि लोभगर्तः ॥४२
आकृष्टो विषयसुखैर्बुधोऽपि नूनं संसाराज्न परिविभेति भूरिदुःखात् ।
आत्मानं वत कुरुते दुराशयार्त्तं मोहान्धो ननु सकलोऽपि जीवलोकः ॥४३
ते धन्या जगति विदां त एव मुख्याः पर्याप्तं सुकृतफलं च भूरि तेषाम् ।
यैस्तृष्णाविषलतिका समूलतूलं प्रोन्मूल्य प्रतिदिशमुज्झिता सुदूरम् ॥४४
नो भार्या न च तनयो न बन्धुवर्गः संत्रातुं व्यसनमुखादलं हि कश्चित् ।
तेष्वास्थां शिथिलयितुं तथापि नेच्छेत् धिङ्मूढां प्रकृतिमिमां शरीरभाजाम् ॥४५
संतृप्तिर्न च विषयैर्निषेव्यमाणैरक्षाणां भवति पुनस्तृषैव घोरा ।
तृष्णार्तो हितमहितं न वेत्ति किञ्चित्संसारो व्यसनमयो ह्यनात्मनीनः ॥४६
जानाति स्वयमपि वीक्षते शृणोति प्रत्यक्षं जननजरामृतिस्वभावम् ।
संसारं कुशलविवर्जितं तथापि [4]भ्रान्तात्मा प्रशमरतो न जातु जीवः ॥४७

---

था मानो आगे आने वाली वृद्धावस्था की सूचना देने के लिये आया हुआ उसका दूत ही हो ॥४०॥ उस बाल को देख कर तथा शीघ्र ही मणिमय दर्पण छोड़ कर चक्रवर्ती चिरकाल तक ऐसा विचार करने लगा कि समस्त संसार में मेरे समान दूसरा कौन प्राणी है जिसकी आत्मा विषयरूपी विष के वशीभूत हो ॥ ४१ ॥ देव राजा तथा विद्याधरों के द्वारा लाये हुए मनोहर भोगोपभोग के पदार्थों से जब साम्राज्य में मुझे भी निश्चय से तृप्ति नहीं है तब प्रजा-जनों की तो बात ही क्या है ? फिर भी लोभरूपी गड्ढा दुःपुर है—कठिनाई से भरने के योग्य है ।। ४२ ॥ विषय-सुख से आकृष्ट हुआ विद्वान् भी सचमुच बहुत भारी दुःख से युक्त संसार से भयभीत नहीं होता है । खेद है कि वह दुष्ट तृष्णा से अपने आपको दुःखी करता है सो ठीक ही है क्योंकि निश्चय से सभी संसार मोह से अन्धा हो रहा है ॥ ४३ ॥ संसार में वे ही धन्य हैं, वे ही ज्ञानीजनों में मुख्य हैं, और उन्हीं को पुण्य का बहुत भारी फल अच्छी तरह प्राप्त हुआ है जिन्होंने कि तृष्णा रूपी विष-लता के समूलतूल उखाड़ कर प्रत्येक दिशा में बहुत दूर फेंक दी है ॥ ४४ ॥ यद्यपि मृत्यु के मुख से रक्षा करने के लिये न स्त्री समर्थ है, न पुत्र समर्थ है और न कोई बन्धु वर्ग ही समर्थ है तथापि यह प्राणी उनमें आदर बुद्धि को शिथिल करने की इच्छा नहीं करता सो ठीक ही है क्योंकि प्राणियों की इस मूढ़ बुद्धि को धिक्कार है ॥ ४५ ॥ अच्छी तरह सेवन किये हुए विषयों से इन्द्रियों की तृप्ति नहीं होती किन्तु भयंकर तृष्णा ही बढ़ती है । तृष्णा से पीड़ित जीव हित-अहित को कुछ भी नहीं जानता है । वास्तव में दुःखों से भरा हुआ यह संसार आत्मा के लिये हितकारी नहीं है ॥ ४६ ॥ भ्रम में पड़ा हुआ यह जीव यद्यपि जन्म, जरा और मृत्यु रूप स्वभाव से सहित तथा कुशल से रहित संसार को स्वयं जानता है, देखता है और प्रत्यक्ष सुनता भी है तो भी कभी प्रशम

---

१. विश्वस्मादिह म० । २. रम्ये म० । ३. प्रकृत म० । ४. भ्रान्त्यात्मा म० ।

अक्षाणां वशमुपगम्य पापकार्ये संसक्तः सुखलवलिप्सया निकामम् ।
नो पश्यत्यपरभवे विचित्रदुःखं जीवानामहितरतिः परं स्वभावः ॥४८
संपत्तिस्तडिदिव चञ्चला समग्रा तारुण्यं तृणगतदावदीप्तिकल्पम् ।
किं नायुर्गलति पदे पदे समस्तं निःशेषं दलितघटाम्बुवन्नराणाम् ॥४९
वीभत्से प्रकृतिविनश्वरे निकामं दुःपूरे वहुविधरोगवासगेहे ।
विण्मूत्रक्षतजसुपूर्णजीर्णभाण्डे[1] को विद्वान्वपुषि करोति वन्धुबुद्धिम् ॥५०
संसारस्थितिमिति चेतसा विनिन्द्य क्षोणीशः स्वयमचिराय मोक्षमार्गम् ।
जिज्ञासुर्जिनमभिवन्दितुं प्रतस्थे प्रस्थानप्रहतमृदङ्गहूतभव्यः ॥५१
तेनाथो समवसृतिः प्रसन्नभव्यश्रेणीभिः परिकरिताभितो जिनेन्द्रम्[2] ।
आसेदे सुरपदवीव तारतारमध्यस्थप्रविमलपूर्णचन्द्रलक्ष्मीः ॥५२

## मालिनी

अजममरममेयं केवलज्ञाननेत्रं
चतुरमरनिकायैः सेवितं प्राञ्जलीड्यम् ।
द्विगुणितशमसंपद्भक्तिनम्रोत्तमाङ्गः
सकलनरपतीन्द्रस्तं ववन्दे जिनेन्द्रम् ॥५३

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते प्रियमित्रचक्रवर्तिसंभवो नाम
चतुर्दशः सर्गः

---

गुण में लीन नहीं होता ॥ ४७ ॥ इन्द्रियों की अधीनता को प्राप्त होकर यह जीव अल्पसुख प्राप्त करने की इच्छा से पाप कार्य में अत्यन्त आसक्त हुआ परभव में प्राप्त होने वाले विचित्र दुःख को नहीं देखता है सो ठीक ही है क्योंकि अहित में प्रीति करना ही जीवों का स्वभाव है ॥ ४८ ॥ समस्त संपत्ति बिजली के समान चञ्चल है, यौवन तृण में लगी हुई दावानल की दीप्ति के समान है, और फूटे घड़े में रखे हुए पानी के समान मनुष्यों की समस्त आयु क्या पद-पद पर नहीं गल रही है? अर्थात् अवश्य गल रही है ॥ ४९ ॥ जो घृणित है, स्वभाव से नश्वर है, अत्यन्त दुष्पूर है, नाना प्रकार के रोगों का निवास गृह है और मल-मूत्र तथा रुधिर से भरा हुआ जीर्ण वर्तन है ऐसे शरीर में कौन विद्वान् वन्धु की वुद्धि करता है—उसे वन्धु के समान हितकारी मानता है? अर्थात् कोई नहीं ॥ ५० ॥

इस प्रकार राजा स्वयं ही अपने चित्त से संसार स्थिति की निन्दा कर शीघ्र ही मोक्षमार्ग को जानने का इच्छुक हो प्रस्थान के समय ताडित मृदङ्ग से भव्यजीवों को वुलाता हुआ जिनेन्द्र भगवान् की वन्दना करने के लिये चला ॥ ५१ ॥ तदनन्तर उसने उस समवसरण को प्राप्त किया जो प्रसन्न भव्य जीवों की पङ्क्तियों से सहित था, जिनेन्द्र भगवान् के चारों ओर स्थित था तथा विशाल ताराओं के मध्य में स्थित पूर्ण चन्द्रमा से सुशोभित आकाश के समान था ॥ ५२ ॥ दुगुनी शान्ति संपदा और भक्ति से जिसका शिर नम्रीभूत था, ऐसे चक्रवर्ती ने उन

---

१. भाण्डगेहे म० । २. जिनेन्द्रः म० ।

## पञ्चदशः सर्गः

शालिनी

पप्रच्छाथ प्राञ्जलिर्भक्तिनम्रः क्षोणीनाथो मोक्षमार्गं जिनेन्द्रम् ।
ज्ञात्वा दौःस्थ्यं संसृतेरप्रमेयं भव्यः को वा सिद्धये नोत्सहेत ॥१
सर्वान्सत्त्वान्भिन्नजातीन्विमुक्तेर्मार्गं भव्यान्बोधयन्नेवमूचे ।
वाचं वाचामीशिता दिव्यनादव्याप्तास्थानं निश्चिताशेषतत्त्वः ॥२
स्यात्सम्यक्त्वं निर्मलं ज्ञानमेकं सच्चारित्रं चापरं चक्रपाणे ।
मोक्षस्यैतान्येव मार्गः परोऽयं न व्यस्तानि प्राणिनः संमुमुक्षोः ॥३
तत्त्वार्थानां तद्धि सम्यक्त्वमुक्तं श्रद्धानं यन्निश्चयेनाववोधः ।
तेषामेव ज्ञानमेकं यथावत्स्याच्चारित्रं सर्वसङ्गेष्वसङ्गः ॥४
जीवाजीवौ पुण्यपापास्रवाश्च प्रोक्ताः सार्वैः[1] संवरो निर्जरा च ।
वन्धो मोक्षश्चेति लोके जिनेन्द्रैरिन्द्राभ्यच्र्यैः सन्नवैते पदार्थाः ॥५
जीवास्तेषु द्विप्रकारेण भिन्नाः संसारस्था निर्वृताश्चेति तेषाम् ।
स्यात्सामान्यं लक्षणं चोपयोगः सोऽपि द्वयष्टाष्टार्धभेदैर्विभक्तः ॥६

जिनेन्द्र भगवान् को नमस्कार किया जो जन्मरहित थे, मरणरहित थे, अपरिमेय थे, केवलज्ञान रूपी नेत्र से सहित थे, चतुर्णिकाय के देवों से सेवित थे और श्रेष्ठ अञ्जलियों के द्वारा स्तुति करने के योग्य थे ॥ ५३ ॥

इस प्रकार असग कविकृत श्रीवर्द्धमानचरित में प्रियमित्र चक्रवर्ती की उत्पत्ति का वर्णन करने वाला चौदहवाँ सर्ग समाप्त हुआ

## पन्द्रहवाँ सर्ग

तदनन्तर भक्ति से नम्रीभूत राजा प्रियमित्र ने हाथ जोड़ कर जिनेन्द्र भगवान् से मोक्षमार्ग पूछा सो ठीक ही है क्योंकि संसार के अपरिमित दुःख को जान कर कौन भव्यजीव मुक्ति के लिये उत्साहित नहीं होता है ? ॥ १ ॥ जो वचनों के स्वामी थे तथा समस्त तत्त्वों का जिन्होंने निश्चय कर लिया था ऐसे जिनेन्द्र भगवान् भिन्न-भिन्न जाति के समस्त भव्यजीवों को मुक्ति का मार्ग वतलाते हुए इस प्रकार के वचन बोले । उस समय भगवान् की दिव्यध्वनि से समस्त समवसरण गूँज रहा था ॥ २ ॥ हे चक्रवर्तिन् ! निर्मल सम्यग्दर्शन, अद्वितीय ज्ञान और उत्कृष्ट सम्यक्चारित्र ये तीन मिलकर ही मोक्षाभिलाषी जीव के लिये मोक्ष का उत्कृष्ट मार्ग हैं पृथक्-पृथक् नहीं ॥ ३ ॥ तत्त्वार्थों की श्रद्धा करना सम्यक्त्व कहा गया है, निश्चय से उनका जानना अद्वितीय ज्ञान है और समस्त परिग्रहों में अनासक्त रहना यथोक्त चारित्र है ॥ ४ ॥ जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा, वन्ध और मोक्ष ये नौ पदार्थ सर्वहितकारी तथा इन्द्रों के द्वारा पूज्य जिनेन्द्र भगवान् ने लोक में कहे हैं ॥ ५ ॥ उन पदार्थों में जीव दो प्रकार के हैं—एक संसारी और

१. सावः म० ।

संसारस्थास्ते त्वनेकप्रकारा नानायोनिस्थानगत्यादिभेदैः ।
उक्ता नानादुःखदावे दुरन्ते जन्मारण्येऽनादिकालं भ्रमन्तः ॥७
[1]गत्यक्षाणि स्थानभेदानशेषान् सौख्यं दुःखं सर्वलोकत्रयेऽपि ।
भावैरेभिः कीर्त्यते वीतरागैः प्राप्नोतीति व्यक्तमात्मा जिनेन्द्रैः ॥८
भावाः पञ्च क्षायिकाद्यादयः स्युर्जीवस्याहुस्तत्त्वमित्याप्ततत्त्वाः ।
भेदास्तेषां द्वौ नवाष्टादशापि प्रोक्ताः सैका विंशतिश्च त्रयोऽपि ॥९
सम्यक्त्वं स्यात्सच्चरित्रं स चाद्यो भेदस्ताभ्यां क्षायिकस्यापि सार्धम् ।
ज्ञानं लाभो दर्शनं भोगवीर्ये[2] ज्ञेया दानं चोपभोगश्च भेदाः ॥१०
अज्ञानानि त्रीणि चत्वारि सद्भिः संज्ञानानि त्रीण्यथो दर्शनानि ।
मिश्रस्योक्ता लब्धयः पञ्च सार्द्धं ताभ्यां भेदाः संयता संयताश्च ॥११
अज्ञानं च त्रीणि लिङ्गानि लेश्याषट्कं मिथ्यादर्शनासंयतौ च ।
चत्वारश्च स्युः कषायास्त्वसिद्धोऽप्यष्टार्धैते भव्य तुर्यस्य भेदाः ॥१२

---

दूसरे मुक्त। उन जीवों का सामान्य लक्षण उपयोग है। वह उपयोग भी दो आठ और चार भेदों से विभक्त है। भावार्थ—मूल में उपयोग के दो भेद हैं एक ज्ञानोपयोग और दूसरा दर्शनोपयोग। इनमें से ज्ञानोपयोग के मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान, केवलज्ञान, कुमति, कुश्रुत और कुअवधि के भेद से आठ भेद हैं और दर्शनोपयोग के चक्षुर्दर्शन, अचक्षुर्दर्शन, अवधि दर्शन और केवल दर्शन के भेद से चार भेद हैं॥ ६॥ जो नाना योनि स्थान तथा गति आदि के भेद से अनेक प्रकार के हैं तथा नाना दुःख रूपी दावानल से परिपूर्ण इस दुःखदायक संसार रूपी वन में अनादि काल से भ्रमण कर रहे हैं वे संसारी जीव कहे गये हैं॥ ७॥ यह जीव, समस्त तीनों लोकों में इन भावों के द्वारा गति, इन्द्रिय, समस्त स्थानों—जीव समासों के भेद सुख और दुःख को प्राप्त होता है ऐसा वीतराग जिनेन्द्र भगवान् स्पष्ट कथन करते हैं॥ ८॥ क्षायिक आदि पाँच भाव जीव के तत्त्व हैं ऐसा तत्त्व को प्राप्त करने वाले जिनेन्द्र भगवान् कहते हैं। उन तत्त्वों के दो, नौ, अठारह, इक्कीस और तीन भेद कहे गये हैं। भावार्थ—औपशमिक के दो, क्षायिक के नौ, क्षायोपशमिक के अठारह, औदयिक के इक्कीस और पारिणामिक के तीन भेद हैं॥ ९॥ सम्यग्दर्शन और सम्यक् चारित्र यह पहला भेद है अर्थात् औपशमिक भाव के सम्यग्दर्शन तथा सम्यक् चारित्र ये दो भेद हैं। इन दोनों के साथ ज्ञान, दर्शन, दान लाभ भोग उपभोग और वीर्य के मिलाने से क्षायिक भाव के नौ भेद होते हैं॥ १०॥ उन सम्यग्दर्शन और सम्यक् चारित्र के साथ तीन अज्ञान—कुमति, कुश्रुत, कुअवधि, चार सम्यग्ज्ञान—सुमति, सुश्रुत, सुअवधि और मनःपर्ययज्ञान, तीन दर्शन—चक्षुर्दर्शन अचक्षुर्दर्शन और अवधि दर्शन, पाँच लब्धियाँ—दान लाभ भोग उपभोग और वीर्य तथा संयमासंयम इन सोलह के मिलाने से क्षायोपशमिक भाव के अठारह भेद कहे गये हैं॥ ११॥ अज्ञान एक, तीन लिङ्ग—स्त्री, पुरुष और नपुंसक लिंग, छह लेश्याएँ—कृष्ण नील कापोत पीत पद्म और शुक्ल, मिथ्यादर्शन, और असंयत, चार कषाय—क्रोध मान माया और लोभ तथा असिद्धत्व ये सब मिलकर औदयिक भाव

---

१. गत्यसाणां स्थानभेदेन शेषं म० । २. वीर्यं म० ।

जीवत्वं चाभव्यता भव्यता च प्रोक्ता भेदाः पञ्चमस्य त्रयोऽपि ।
षष्ठश्चान्यः सन्निपातोद्भवः षट्त्रिंशद्भेदांस्तस्य च प्राहुरार्याः ॥१३
तुल्याः सर्वे निर्वृताः संप्रणीताः सम्यक्त्वाद्यैरक्षयैः सद्गुणैस्ते ।
उत्तीर्यामा दुस्तरं ये भवाब्धिं त्रैलोक्याग्रे निष्ठितार्थाः प्रतिष्ठाम् ॥१४
धर्माधर्मौ पुद्गलाकाशकालाः सद्भिः प्रोक्ता इत्यजीवास्त्वयैते ।
तेषां मध्ये रूपिणः पुद्गला स्युः कालं मुक्त्वा तेऽस्तिकायाः सजीवाः ॥१५
कर्ता जीवः षट्सु नान्ये प्रदेशैर्धर्माधर्मावेकजीवेन तुल्यौ ।
वासंख्येयैः[1] स्यादनन्तप्रदेशं लोकालोकव्यापकं व्योम नाम ॥१६
धर्माधर्मौ प्राणभृत्पुद्गलानां यानस्थानोपग्रही लोकमात्रौ ।
कालो द्वेधा वर्तनालक्षणश्च स्यादाकाशं चावकाशोपकारि ॥१७
रूपस्पर्शौ वर्णगन्धौ रसश्च स्थौल्यं भेदः सौक्ष्म्यसंस्थानशब्दाः ।
छायोद्योता वातपश्चान्धकारं बन्धोऽप्येते पुद्गलानां गुणाः स्युः ॥१८
स्कन्धाः प्रोक्ता द्व्याद्यनन्तप्रदेशैः संयुक्तास्ते स्यादणुश्चाप्रदेशः ।
उत्पद्यन्ते भेदसंघातकाभ्यां स्कन्धाः सर्वे जायतेऽणुश्च भेदात् ॥१९

के इक्कीस भेद हैं ॥१२॥ जीवत्व भव्यत्व और अभव्यत्व ये तीन पारिणामिक भाव के भेद कहे गये हैं। इनके सिवाय छठवाँ सान्निपातिक भाव होता है जो कि इन उपर्युक्त भावों के सन्निपात—पारस्परिक सम्बन्ध से होता है। आर्य पुरुष उसके छत्तीस भेद कहते हैं ॥ १३ ॥ जो सम्यक्त्व आदि अविनाशी समीचीन गुणों से सहित हैं तथा दुस्तर संसार सागर को पार कर तीन लोक के अग्रभाग में प्रतिष्ठा—स्थिति को प्राप्त हो चुके हैं, आत्मिक गुणों की अपेक्षा ये सब समान कहे गये हैं ॥ १४ ॥

तदनन्तर सत्पुरुषों ने धर्म अधर्म पुद्गल आकाश और काल ये पाँच अजीव पदार्थ कहे हैं। उन पाँचों के बीच पुद्गल रूपी हैं और काल को छोड़कर तथा जीव को मिलाकर पाँच अस्तिकाय हैं ॥ १५ ॥ इन छह द्रव्यों में एक जीव द्रव्य कर्ता है अन्य द्रव्य कर्ता नहीं हैं। धर्म, अधर्म और एक जीवद्रव्य असंख्यात प्रदेशों की अपेक्षा तुल्य हैं अर्थात् इन तीनों द्रव्यों में प्रत्येक-द्रव्य के असंख्यात असंख्यात प्रदेश हैं। लोक और अलोक में व्याप्त रहने वाला आकाश द्रव्य अनन्त प्रदेशों से सहित है ॥ १६ ॥ धर्म और अधर्म द्रव्य क्रमसे जीव और पुद्गलों के गमन तथा ठहरने में सहायक हैं और लोकाकाश प्रमाण हैं। वर्तनालक्षण वाला कालद्रव्य निश्चय और व्यवहार के भेद से दो प्रकार का है। आकाश द्रव्य, सब द्रव्यों के लिये अवकाश देने रूप उपकार से सहित है ॥ १७ ॥ रूप, स्पर्श, वर्ण, गन्ध, रस, स्थौल्य, भेद, सौक्ष्म्य, संस्थान, शब्द, छाया, उद्योत, आतप, अन्धकार और बन्ध ये पुद्गलों के गुण हैं। भावार्थ—इन भेदों में रूप-वर्ण, रस, गन्ध, और स्पर्श से पुद्गल के गुण हैं और शेष पर्याय हैं ॥ १८ ॥ पुद्गलद्रव्य के स्कन्ध और अणु की अपेक्षा दो भेद हैं। जो दो से लेकर अनन्त प्रदेशों से सहित हैं वे स्कन्ध कहे गये हैं और जो अप्रदेश है—

१. चासंख्येयैः ब० ।

कर्माङ्गानि स्वान्तवाणीविचेष्टाः प्राणापानौ जीविताजीविते च ।
सौख्यं दुःखं चापि निर्वर्तयन्ति स्कन्धा जन्तोर्मज्जतो जन्मवार्द्धौ ॥२०
कायालापस्वान्तकर्मैकयोगो यः सर्वज्ञैरास्रवः स प्रणीतः ।
द्वौ तस्योक्तौ पुण्यपापावहत्वाद्भेदौ स्यातां तौ शुभश्चाशुभश्च ॥२१
उक्तौ तस्य द्वावधीशौ कषायैः संयुक्तश्चासंयुतश्चेति जैनैः ।
आद्यस्यासौ संपरायाय[1] भर्तुः स्यादन्यस्य व्यक्तमीर्यापथाय ॥२२
ये[2] क्रोधाद्या इन्द्रियाण्यव्रतानि ज्ञेया विद्भिः पूर्वभेदाः क्रियाश्च ।
चत्वारः स्युः पञ्च पञ्च प्रभेदास्तेषां[3] युक्ता पञ्चभिर्विंशतिश्च ॥२३
तीव्रातीव्रज्ञातविज्ञातभावद्रव्योद्रेकैस्तद्विशेषोऽवगम्यः ।
द्रव्यं विद्यात्साधनं द्विप्रकारं जीवाजीवौ तद्वदन्त्यागमज्ञाः ॥२४
संरम्भाद्यैरन्वितोऽष्टातिरिक्तं क्रोधाद्यैश्च स्याच्छतं पूर्वभेदाः ।
सैका पङ्क्तिर्यः स निर्वर्तनाद्यैर्युक्तो भेदश्चेतरस्य प्रणीतः ॥२५

---

द्वितीयादिक प्रदेशों से रहित है वह अणु कहलाता है। समस्त स्कन्ध भेद और संघात से उत्पन्न होते हैं और अणु, मात्र भेद से उत्पन्न होता है ॥ १९ ॥ स्कन्ध, संसार सागर में गोता लगाने वाले जीव के कर्म, शरीर, मन और वचन की विविध चेष्टाएँ, प्राण अपान—श्वास उच्छ्वास, जीवन मरण, सुख और दुःख को उत्पन्न करते हैं ॥ २० ॥

काय वचन और मन की क्रिया रूप जो एक योग है उसे सर्वज्ञ भगवान् ने आस्रव कहा है। पुण्य और पाप का साधक होने से आस्रव के दो भेद कहे गये हैं यही शुभास्रव और अशुभास्रव कहलाते हैं ॥ २१ ॥ जिनेन्द्र भगवान् ने आस्रव के दो स्वामी कहे हैं एक कषायों से सहित और दूसरा कषायों से रहित। कषाय सहित स्वामी का आस्रव साम्पराय के लिये और कषाय रहित स्वामी का आस्रव ईर्यापथ के लिये है। भावार्थ—आस्रव के दो भेद हैं एक साम्परायिक आस्रव और दूसरा ईर्यापथ आस्रव। सांपराय अर्थात् संसार जिसका प्रयोजन है वह सांपरायिक आस्रव कहलाता है। यह कषाय सहित जीवों के होता है और पहले से लेकर दशवें गुण स्थान तक होता है। जिस आस्रव के बाद मात्र प्रकृति और प्रदेश बन्ध होते हैं स्थिति और अनुभाग बन्ध नहीं होते उसे ईर्यापथ आस्रव कहते हैं। यह आस्रव कषाय रहित जीवों के होता है तथा ग्यारहवें गुणस्थान से लेकर तेरहवें गुणस्थान तक हो होता है ॥ २२ ॥ क्रोधादिक कषाय, इन्द्रियाँ, अव्रत और क्रिया ये सांपरायिक आस्रव के भेद विद्वानों के द्वारा जानने योग्य हैं। उनके क्रम से चार, पाँच, पाँच और पच्चीस प्रभेद होते हैं। भावार्थ—सांपरायिक आस्रव के कषाय, इन्द्रिय, अव्रत और क्रिया ये चार मूल भेद हैं। इनमें कषाय के क्रोधादिक चार, इन्द्रियों के स्पर्शनादि पाँच, अव्रत के हिंसादि पाँच और क्रिया के सम्यक्त्ववर्धिनी आदि पच्चीस उत्तर भेद हैं ॥ २३ ॥ तीव्रभाव, मन्दभाव, ज्ञातभाव, अज्ञातभाव, द्रव्य—अधिकरण और उद्रेक—वीर्य के द्वारा उस आस्रव में विशेषता जानना चाहिये। आस्रव में जो कारण है उसे द्रव्य जानना चाहिये। आगम के ज्ञाता पुरुष उसके जीव और अजीव इस तरह दो भेद कहते हैं ॥ २४ ॥ जीवाधिकरण आस्रव के संरम्भा-

---

१. संपरायस्य भर्ता म० । २. सार्द्ध ब० । ३. प्रभेदात् म० ।

स्यान्मात्सर्यं चान्तरायप्रदोषौ निह्नुत्यामासादनं चोपघातः ।
इत्यात्मज्ञैरास्रवो देहभाजां ज्ञानस्योक्तो दर्शनस्यावृतेश्च ॥२६
दुःखं शोकाक्रन्दने देहभाजां तापो हिंसादेवनं पर्युपेतम् ।
एतान्यात्मान्योभयस्थानि चासद्वेद्यस्याहुः कारणान्यास्रवस्य ॥२७

कृत्स्ने भूते चानुकम्पा व्रताढ्ये दानं सार्धं सानुरागादिना च ।
योगः क्षान्तिः शौचमित्येवमादिः सद्वेद्यस्याप्यास्रवस्य प्रभेदाः ॥२८
संघो धर्मः केवली च श्रुतं यत्सर्वज्ञोक्तं नाकिनश्चाप्यमीषाम् ।
सार्वैरुक्तोऽवर्णवादो यतीन्द्रैर्हेतुर्जन्तोर्दृष्टिमोहास्रवस्य ॥२९

## उपजातिः

तीव्रः परं यः परिणामभेदो भवेत्कषायोदयतः स वाढम् ।
चारित्रमोहास्रवहेतुरुक्तो जीवस्य जीवादिपदार्थविद्भिः ॥३०
उत्पादनं स्वस्य परस्य चार्तेः कषायजातं यतिदूषणं वा ।
संक्लिष्टलिङ्गव्रतधारणादिः कषायवेद्यास्रवकारणं स्यात् ॥३१

---

दिक तथा क्रोधादि कषायों के कारण एक सौ आठ भेद हैं तथा अजीवाधिकरण आस्रव निर्वर्तना आदि भेदों से युक्त कहा गया है । भावार्थ—संरम्भ समारम्भ आरम्भ, मन वचन काय योग, कृत कारित अनुमोदना और क्रोध मान माया लोभ इनका परस्पर गुणा करने से ३ × ३ = ९ × ३ = २७ × ४ = १०८ साम्परायिक आस्रव के एक सौ आठ भेद होते हैं और मूलगुणनिर्वर्तना तथा उत्तर गुण निर्वर्तना के भेद से दो प्रकार की निर्वर्तना, अप्रमृष्टनिक्षेप, दुःप्रमृष्टनिक्षेप, सहसानिक्षेप और अनाभोग निक्षेप के भेद से चार प्रकार का निक्षेप, भक्तपान संयोग और उपकरण संयोग के भेद से दो प्रकार का संयोग तथा मनोनिसर्ग वचननिसर्ग और कायनिसर्ग के भेद से तीन प्रकार का निसर्ग इस तरह ग्यारह प्रकार का अजीवाधिकरण आस्रव है ॥ २५ ॥

मात्सर्य, अन्तराय, प्रदोष, निह्नव, आसादन और उपघात, इस प्रकार आत्मज्ञ आचार्यों ने प्राणियों के लिये ज्ञानावरण तथा दर्शनावरण का आस्रव कहा है ॥ २६ ॥ दुःख, शोक, आक्रन्दन, ताप, हिंसा और परिदेवन, ये अपने विषय में हों, दूसरे के विषय में हों अथवा दोनों के विषय में हों, प्राणियों के लिये असातावेदनीय के आस्रव कहे गये हैं ॥ २७ ॥ समस्त प्राणियों तथा प्रमुख रूप से व्रतीजनों पर अनुकम्पा, दान सरागसंयमादि योग, शान्ति और शौच इत्यादि कार्य साता-वेदनीय कर्म के आस्रव के प्रभेद हैं ॥ २८ ॥ सङ्घ, धर्म केवली, सर्वज्ञप्रणीत शास्त्र और देव, इनका अवर्णवाद—मिथ्यादोष कथन, सर्वहितकारी आचार्यों के द्वारा जीवों के लिये दर्शन मोह कर्म का आस्रव कहा गया है ॥ २९ ॥ कषाय के उदय से जीव का जो तीव्र या मन्द परिणाम होता है उसे जीवादि पदार्थों को जानने वाले आचार्यों ने अच्छी तरह चारित्र मोह कर्म का आस्रव कहा है ॥ ३० ॥ निज और पर को पीड़ा उत्पन्न करना, कषाय उत्पन्न होना, मुनियों को दोष लगाना, तथा संक्लेश बढ़ाने वाले लिङ्ग और व्रतों का धारण करना यह सब कषाय वेदनीय

दीनातिहासो बहुविप्रलापः प्रहासशीलत्वमुशन्ति नित्यम् ।
धर्मोपहासादिकमप्युदाराः सुहास्यवेद्यास्रवकारिणानि ॥३२
क्रीडासु चित्रासु च तत्परत्वं शीलेष्वरुच्यादिरपि व्रतेषु ।
उशन्ति सन्तो रतिवेदनीयास्रवस्य हेतुं तनुभूषणानाम् ॥३३

## द्रुतविलम्बितम्

रतिविनाशनमन्यजनारतिप्रकटनादिकमाहुरनिन्दिताः ।
अरतिवेद्यघनास्रवकारणं दुरितशीलजनैः सह सङ्गतिम् ॥३४

## उपजातिः

यो मूकभावो घनमात्म[1]शोकात् परस्य शोकास्तुति[2]निन्दनादिः ।
स शोकवेद्यास्रवकारणं स्यादित्याहुरार्या विदिताखिलार्थाः ॥३५

## मालिनी

अथ भयपरिणामः स्वस्य चान्यस्य नित्यं
भयविसरविधायी भीतिवेद्यास्रवस्य ।
भवति खलु निमित्तं कारणस्यानुरूपं
जगति ननु कथञ्चिद् दृश्यते कार्यमार्यैः ॥३६

## उपजातिः

साधुक्रियाचारविधौ जुगुप्सा परापवादोद्यतशीलतादिः ।
निमित्तमाहुर्यतयो जुगुप्सावेद्यास्रवस्यास्रवदोषहीनाः ॥३७

---

के आस्रव का कारण है ॥ ३१ ॥ दीन मनुष्यों की हँसी करना, वहुत वकवास करना, निरन्तर हास्य करने का स्वभाव पड़ना, तथा धर्म का उपहास आदि करना, इन सब को उत्तम पुरुष हास्य वेदनीय के आस्रव का कारण कहते हैं ॥ ३२ ॥ नाना प्रकार की क्रीड़ाओं में तत्पर रहना तथा शील और व्रतों में अरुचि आदि का करना, इन सब को सत्पुरुष, प्राणियों के रति वेदनीय कर्म के आस्रव का हेतु कहते हैं ॥ ३३ ॥ रति—प्रीति को नष्ट करना, अन्य मनुष्यों को अरति उत्पन्न करना तथा पापी जनों के साथ संगति करना, इन सब को प्रशस्त पुरुष अरति वेदनीय कर्म के तीव्र आस्रव का कारण कहते हैं ॥ ३४ ॥ अपने आपके शोक से जो अत्यधिक मूक रहना—किसी से वात भी नहीं करना, दूसरे को शोक उत्पन्न करना, उसकी प्रशंसा नहीं करना तथा निन्दा आदि करना है वह शोक वेदनीय के आस्रव का कारण है ऐसा समस्त पदार्थों को जानने वाले आर्य पुरुष कहते हैं ॥ ३५ ॥ अपने आप को निरन्तर भयभीत रखना तथा दूसरे को भय उत्पन्न करना, भय वेदनीय के आस्रव का निमित्त है सो ठीक ही है क्योंकि जगत् में निश्चय से आर्य पुरुष कथंचित् कारण के अनुरूप कार्य को देखते हैं ॥ ३६ ॥ साधुओं की क्रिया और आचार की

---

१. घनमात्याशोकः म० । २. शोकश्रुति म० शोकस्तुति ब० ।

असत्यवादित्वरतिं च नित्यं परातिसन्धानपरत्वमेकम् ।
प्रवृद्धरागादिमपीरयन्ति स्त्रीवेदनीयास्रवहेतुमार्याः ॥३८
अगर्वता स्तोककषायता च स्वदारसंतोषगुणादिरीशैः ।
सतां परिज्ञातसमस्ततत्त्वैः पुंवेदनीयास्रवहेतुरुक्तः ॥३९
सदा कषायाधिकता परेषां गुह्येन्द्रियाणां व्यपरोपणञ्च ।
प्राहुः परस्त्रीगमनादिकञ्च तृतीयवेद्यास्रवहेतुमार्याः ॥४०

शार्दूलविक्रीडितम्

बह्वारम्भपरिग्रहत्वमसमं हिंसाक्रियोत्पादनं
रौद्रध्यानमृतिः परस्वहरणं कृष्णा च लेश्या परा ।
गार्धक्यं विषयेषु तीव्रमुदितः स्यान्नारकस्यायुषः
सार्वैरास्रवहेतुरित्यखिलज्ञानेक्षणैः प्राणिनाम् ॥४१
मायायास्रवहेतुरित्यभिहिता तिर्यग्गतेरायुष-
स्तद्भेदाः परवञ्चनाय पटुता निःशीलता केवलम् ।
मिथ्यात्वाहितधर्मदेशनरतिर्ध्यानं तयार्त्तं मृतौ
लेश्ये द्वे विदुषां वरैस्तनुमतां नीला च कापोतकी ॥४२
अल्पारम्भपरिग्रहत्वमुदितं मर्त्यायुषः कारणं
तद्व्यासोऽल्पकषायता च मरणेऽसंक्लेशतादिः परम् ।
भद्रत्वं प्रगुणक्रियाव्यवहृतिः स्वाभाविकः प्रश्रयः
स्यादन्यापि परा स्वभावमृदुता शीलव्रतैरुन्नता ॥४३

---

विधि में ग्लानि करना तथा दूसरे की निन्दा करने में तत्पर रहना, आदि जुगुप्सा वेदनीय के आस्रव हैं ऐसा आस्रव के दोष से रहित मुनिराज कहते हैं ॥ ३७ ॥ निरन्तर असत्य बोलने में प्रीति रखना, दूसरे को ठगने में प्रमुख रूप से तत्पर रहना तथा रागादि की अत्यधिक वृद्धि होना, इन सबको आर्यपुरुष स्त्रीवेदनीय कर्म का आस्रव कहते हैं ॥ ३८ ॥ समस्त तत्त्वों के जानने वाले अर्हन्त भगवान् ने सत्पुरुषों के लिये, गर्व नहीं करना, अल्प कषाय का होना तथा स्वस्त्री में संतोष रखना आदि गुणों को पुंवेदनीय के आस्रव का हेतु कहा है ॥ ३९ ॥ सदा कषाय की अधिकता होना, दूसरों की गुह्य इन्द्रियों का छेदन करना तथा परस्त्री गमनादि करना इन सब को आर्य पुरुष नपुंसक वेद का आस्रव कहते हैं ॥ ४० ॥

बहुत आरम्भ और बहुत परिग्रह का होना, उपमारहित हिंसा के कार्यों को उत्पन्न करना, रौद्रध्यान से मरण होना, दूसरे का धन हरण करना, तीव्र कृष्ण लेश्या का होना और विषयों में तीव्र आसक्ति रखना इन सब को पूर्णज्ञान रूपी नेत्रों के धारक सर्वज्ञ भगवान् ने प्रणियों के लिये नरकायु के आस्रव का हेतु कहा है ॥ ४१ ॥ श्रेष्ठ विद्वानों ने प्राणियों के लिये माया को तिर्यञ्च आयु के आस्रव का हेतु कहा है । उस माया के भेद इस प्रकार हैं—दूसरों को ठगने के लिये चतुराई का होना, शील का अभाव होना, मिथ्यात्वपूर्ण धर्म के उपदेश में प्रीति रखना, मृत्यु के समय आर्त्तध्यान का होना तथा नील और कापोत इन दो लेश्याओं का होना ॥ ४२ ॥ थोड़ा आरम्भ

### वंशस्थम्

वदन्ति दैवस्य सरागसंयमं सुसंयमासंयममायुषो बुधाः ।
तपश्च बालं त्वनभीष्टनिर्जरां परं च सम्यक्त्वमुदारकारणम् ॥४४

### मालभारिणी

निगदन्त्यथ योगवक्रभूयं प्रविसंवादनमास्रवस्य नाम्नः ।
अशुभस्य निमित्तमागमज्ञाः शुभनाम्नः खलु तद्विपर्ययश्च ॥४५

### इन्द्रवज्रा

सम्यक्त्वशुद्धिर्विनयाधिकत्वं शीलव्रतेष्वव्यभिचारचर्या ।
ज्ञानोपयोगः सततं च शक्त्या त्यागस्तपस्या च परा निकामम् ॥४६

### उपजातिः

संवेगता साधुसमाधिवैयावृत्तिक्रियाभ्युद्यतिरादरेण ।
जिनागमाचार्यबहुश्रुतेषु भक्तिश्च वात्सल्यमपि श्रुते च ॥४७
आवश्यकाहानिरुशन्ति मार्गप्रभावना च प्रकटा नितान्तम् ।
एतानि चात्यद्भुततीर्थकृत्त्वनामास्रवस्येति निमित्तमार्याः ॥४८
आत्मप्रशंसा च परातिनिन्दा सतां गुणाच्छादनमीरयन्ति ।
असद्गुणोद्भावनया च नीचैर्गोत्रास्रवस्यैव समं निमित्तम् ॥४९

---

और थोड़ा परिग्रह का होना मनुष्यायु का कारण कहा गया है। इसके सिवाय कषाय का मन्द होना, मृत्यु के समय संक्लेश आदि का नहीं होना, अत्यधिक भद्रपरिणामी होना, छल रहित सरल क्रियाओं का व्यवहार करना, स्वाभाविक विनय का होना तथा शील व्रतों से समुन्नत स्वभाव में अत्यधिक कोमलता का होना ये सब उसी के विस्तार हैं ॥ ४३ ॥ सरागसंयम, संयमासंयम, बालतप, अकाम निर्जरा, और उत्कृष्ट सम्यक्त्व इन सब को विद्वान् लोग देवायु का उत्कृष्ट कारण कहते हैं ॥ ४४ ॥

तदनन्तर आगम के ज्ञाता पुरुष योगों की कुटिलता तथा सहधर्मीजनों के साथ होने वाले विसंवाद को अशुभनाम कर्म का आस्रव कहते हैं। शुभनाम का आस्रव उससे विपरीत है ॥ ४५ ॥ सम्यक्त्व की शुद्धि, विनय की अधिकता, शील और व्रतों में अनतिचार, अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग, शक्ति के अनुसार त्याग, शक्ति के अनुसार निष्काम उत्कृष्ट तपस्या, संवेगता, साधु समाधि, वैयावृत्य करने में आदर सहित तत्परता, जिनागम, आचार्य और बहुश्रुत जीवों में भक्ति, प्रवचन में भक्ति, प्रवचन में वात्सल्य, आवश्यकापरिहाणि, और प्रकट रूप से अत्यधिक मार्ग प्रभावना करना इन सब को आर्य पुरुष आश्चर्यकारक तीर्थंकर प्रकृति के आस्रव का निमित्त कहते हैं ॥ ४६–४८ ॥ अपनी प्रशंसा करना, दूसरों की अत्यधिक निन्दा करना, सत्पुरुषों के गुणों को छिपाना और असत्पुरुषों के गुणों को अथवा अविद्यमान गुणों को प्रकट करना इन सब को नीच

---

१. प्रतिसंवादन म० ।

## वियोगिनी

नितरामपि तद्विपर्ययो विनयेनावनतिर्गुणाधिकेषु[1] ।
मदमाननिरासनं जिनैरितरस्यास्रवहेतुरीरितः ॥५०

## वसन्ततिलकम्

दानादिविघ्नकरणं परमन्तराय-
कर्मास्रवस्य निगदन्ति निमित्तमार्याः ।
सामान्यतः शुभ इति प्रतिपादितो यः
पुण्यस्य तं शृणु सुविस्तरतोऽभिधास्ये ॥५१

## उपजातिः

हिंसानृतस्तेयरतिव्यवायपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतं स्यात् ।
सा देशतो भद्र समस्ततश्च प्रकीर्तिताणुर्महतीति सद्भिः ॥५२
स्थैर्यार्थमेषामथ भावनाः स्युः सर्वज्ञदिष्टाः[2] खलु पञ्च पञ्च ।
सिद्धास्पदं सौधमिवारुरुक्षोर्निःश्रेणयो भव्यजनस्य नान्याः ॥५३

## वंशस्थम्

परां मनोगुप्तिमथैषणादिकं वदन्ति सन्तः समितित्रयं परम् ।
प्रयत्नसंवीक्षितपानभोजनं व्रतस्य पूर्वस्य हि पञ्च भावनाः ॥५४

---

गोत्र कर्म के आस्रव का निमित्त कहते हैं ॥ ४९ ॥ इससे बिलकुल विपरीत प्रवृत्ति का होना, गुणाधिक मनुष्यों में विनय से नम्रता का भाव होना और मद तथा मान का निराकरण करना इन सब को जिनेन्द्र भगवान् ने उच्च गोत्र का आस्रव कहा है ॥ ५० ॥ दान आदि में विघ्न करना, इसे आर्य पुरुष अन्तराय कर्म के आस्रव का उत्कृष्ट निमित्त कहते हैं। अब इसके आगे जिसे सामान्य रूप से शुभ कहा गया है उस पुण्य कर्म के आस्रव को विस्तार से कहूँगा, उसे सुनो ॥५१॥

हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह इन पाँच पापों से निवृत्ति होना व्रत है। हे भद्र ! वह निवृत्ति एकदेश और सर्वदेश से होती है। सत्पुरुषों ने एकदेश निवृत्ति को अणुव्रत और सर्वदेश निवृत्ति को महाव्रत कहा है ॥ ५२ ॥ इन व्रतों की स्थिरता के लिये सर्वज्ञ भगवान् के द्वारा कही हुई पाँच पाँच भावनाएँ होती हैं। ये भावनाएँ मोक्षरूपी महल पर चढ़ने के इच्छुक भव्यजीव के लिये मानों नसैनी है अन्य कुछ नहीं ॥ ५३ ॥ उत्कृष्ट मनो गुप्ति, एषणा आदिक तीन उत्कृष्ट समितियाँ तथा प्रयत्नपूर्वक देखे हुए भोजन पान का ग्रहण करना इन पाँच को सत्पुरुष

---

१. द्वितीयपादो मालभारिण्याः । २. सर्वज्ञदृष्टाः म० ।

## इन्द्रवंशा

क्रोधस्य[1] लोभस्य च भीरुताया हास्यस्य चाभित्यजनं प्रचक्षते।
सूत्रानुसारेण च भाषणं बुधाः सत्यव्रतस्यापि च पञ्च भावनाः[2] ।।५५

## वंशस्थम्

परोपरोधाकरणं विसर्जिते गृहे च शून्ये वसतिः स्वपक्षके।
सदाऽविसंवाद इति प्रचक्षते सुभैक्ष्यशुद्धया सह पञ्च भावनाः ।।५६

## शार्दूलविक्रीडितम्

स्त्रीरागादिकथाश्रुतेर्विरमणं तच्चारुतालोकन-
त्यागः पूर्वरतोत्सवस्मृतिपरित्यागो विदामुत्तमैः।
वृष्येष्टादिरसस्य वर्जनमपि स्वाङ्गप्रमोदक्रिया-
पायः[3] पञ्च च भावना निगदिता ब्रह्मव्रतस्य स्फुटम् ।।५७

## उपजातिः[4]

मनोहरेष्वप्यमनोहरेषु सर्वेन्द्रियाणां विषयेषु पञ्चसु।
सुरागविद्वेषविवर्जनं सतामकिञ्चनत्वस्य च पञ्च भावनाः ।।५८

---

अहिंसा व्रत की भावनाएं कहते हैं ।। ५४ ।। क्रोध, लोभ, भीरुत्व और हास्य का त्याग करना तथा आगम के अनुसार वचन वोलना इन सबको सत्पुरुष सत्यव्रत की पांच भावनाएं कहते हैं ।। ५५ ।। परोपरोधाकरण—अपने स्थान पर ठहरते हुए मनुष्य को नहीं रोकना, विमोचित गृहावास, शून्य गृहावास, अपने पक्ष में सदा विसंवाद नहीं करना और उत्तम भैक्ष्यशुद्धि इस सबको अचौर्य व्रत की पांच भावनाएं कहते हैं ।। ५६ ।। स्त्रियों में रागादि बढ़ाने वाली कथाओं के सुनने का त्याग करना, उनकी सुन्दरता के देखने का त्याग करना, पूर्व काल में भोगे हुए रतोत्सव के स्मरण का त्याग करना, कामोत्तेजक इष्ट रसादि का त्याग करना, और अपने शरीर को प्रसन्न करने वाली क्रियाओं का त्याग करना, उत्तम ज्ञानी जनों के द्वारा ब्रह्मचर्य व्रत की ये पाँच भावनाएँ स्पष्टरूप से कही गई हैं ।। ५७ ।। समस्त इन्द्रियों के मनोज्ञ और अमनोज्ञ विषयों में राग द्वेष का त्याग करना ये पांच अपरिग्रह व्रत की भावनाएँ हैं ।। ५८ ।।

---

१. प्रथमपाद इन्द्रवज्राया। २. इतोऽग्रे म० पुस्तके श्लोकोऽयमधिको दृश्यते परन्तु पुनरुक्तत्वाद्ग्रन्थस्याङ्गं न प्रतिभाति—

शून्याश्रयोद्वसपुरावसतिप्रवेशावन्योपरोधकरणं परसाक्षिहेतोः।
भिक्षान्नशुद्धिसहधर्मचरानुवादावेते च चौरिकमहाव्रतपञ्चदोषाः ।।

३. प्रायः म० ब०। ४. अत्र प्रथमः पाद उपेन्द्रवज्राया द्वितीयः पाद इन्द्रवंशायाः शेषौ द्वौ वंशस्थस्य।

## वसन्ततिलकम्

हिंसादिषु स्फुटमिहैव परत्र चापायावद्यदर्शनमनन्यधिया निकामम् ।
संसारवासचकितेन सुभावनीयमन्तर्धनं शमवतामिदमेव सारम् ॥५९

## उपजातिः

सर्वेषु सत्त्वेषु च भावनीया मैत्री प्रमोदश्च गुणाधिकेषु ।
कारुण्यमार्तेषु च दुःखितेषु सदाऽविनेयेषु परान्युपेक्षा ॥६०

कायस्वभावो जगतः स्थितिश्च संवेगवैराग्यनिमित्तमार्यैः ।
संचिन्तनीयं सततं यथावत्समासतो बन्धमुदाहरिष्ये ॥६१

मिथ्यात्वभावाविरतिप्रमादाः कषाययोगाः खलु हेतवः स्युः ।
बन्धस्य मिथ्यात्वमपि प्रतीतं प्रचक्षते सप्तविधं मुनीन्द्राः ॥६२

षडिन्द्रियाणां विषयप्रभेदान्नरेन्द्र षट्कायविकल्पतश्च ।
द्विषड्विधां चाविरतिं प्रतीहि तामेव चासंयममित्युशन्ति ॥६३

---

संसार वास से भयभीत मनुष्य को एकाग्रचित्त होकर हिंसादि के विषय में ऐसा स्पष्ट विचार करना चाहिये कि ये पाप इसी लोक में अपाय—विघ्न बाधाओं और परलोक में पाप बन्ध के कारण हैं । वास्तव में ऐसा विचार करना ही शान्त मनुष्यों का श्रेष्ठ अन्तर्धन—अन्तरङ्ग सम्पत्ति है ॥ ५९ ॥ समस्त प्राणियों में मैत्रीभाव, गुणाधिक मनुष्यों में प्रमोदभाव, दुःखी तथा पीड़ित मनुष्यों में कारुण्य भाव और अविनेय जीवों में सदा उपेक्षाभाव का चिन्तन करना चाहिये ॥ ६० ॥ आर्यपुरुषों को संवेग और वैराग्य के लिये शरीर का स्वभाव तथा जगत् की स्थिति का निरन्तर चिन्तन करना चाहिये । अब इसके आगे संक्षेप से बन्धतत्त्व का यथार्थ वर्णन करेंगे ॥ ६१ ॥

मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग ये पांच निश्चय से बन्ध के कारण हैं । इनमें प्रसिद्ध मिथ्यात्व को मुनिराज सात प्रकार का कहते हैं । भावार्थ—एकान्त, विपरीत, संशय, अज्ञान, वैनयिक, गृहीत और अगृहीत के भेद से मिथ्यात्व सात प्रकार का कहा है । अन्य ग्रन्थों में मिथ्यात्व के पांच या दो भेद कहे गये हैं पर यहाँ पांच और दो भेदों को मिला कर सात भेदों का निरूपण किया गया है ॥ ६२ ॥ हे राजन् ! छह इन्द्रियों के विषयों तथा छह काय के जीवों के विकल्प से विरति—निवृत्ति न होने को बारह प्रकार की अविरति जानो । इसी को मुनिराज असंयम

## उपजातिः[1]

शुद्धयष्टकस्यागमविद्भिरुत्तमक्षमादिकानां विषयप्रभेदतः[2] ।
सद्भिः प्रमादा नरनाथ कीर्तितास्त्वनेकभेदा इति जैनशासने ॥६४

## वंशस्थम्

कषायभेदानथ पञ्चविंशतिं वदन्ति सन्तः सह नोकषायकैः ।
दशत्रिभिर्योगविकल्पमेकतः परं च विद्याद्दश पञ्चभिर्युतम् ॥६५

## शार्दूलविक्रीडितम्

एते पञ्च हि हेतवः समुदिता बन्धस्य मिथ्यादृशो
मिथ्यात्वेन विना त एव गदिताः शेषास्त्रयाणामपि ।
मिश्रा चाविरतिश्च देशविरतस्यान्ये विरत्या विना
षष्ठस्य त्रय एव केवलमिति प्राज्ञैः प्रमादादयः ॥६६

---

कहते हैं ॥ ६३ ॥ हे नरनाथ ! आगम के ज्ञाता सत्पुरुषों ने आठ शुद्धियों तथा उत्तम क्षमादिक धर्मों के विषय भेद से जिनागम में प्रमाद के अनेक भेदों का वर्णन किया है । भावार्थ—भाव, काय, विनय, ईर्यापथ, भैक्ष्य, शयनासन, प्रतिष्ठापन और वाक्य शुद्धि के भेद से शुद्धियों के आठ भेद होते हैं । उत्तम क्षमा, मार्दव आदि धर्म के दश भेद प्रसिद्ध हैं । इन सब विषयों के भेद से प्रमाद अनेक प्रकार का माना गया है ॥ ६४ ॥ सत्पुरुष हास्यादिक के कषायों के साथ मिला कर कषाय के पच्चीस भेद कहते हैं । एक विवक्षा से योग के तेरह और दूसरी विवक्षा से पन्द्रह विकल्प जानना चाहिये । भावार्थ—मन, वचन, काय के निमित्त से आत्म प्रदेशों में जो परिस्पन्द होता है उसे योग कहते हैं । सामान्य रूप से इसके मनोयोग, वचनयोग और काययोग की अपेक्षा तीन भेद होते हैं । इनमें मनोयोग और वचनयोग के सत्य, असत्य, उभय और अनुभय के भेद से चार-चार भेद होते हैं और काय योग के औदारिक, औदारिक मिश्र, वैक्रियिक, वैक्रियिक मिश्र, आहारक, आहारक मिश्र और कार्मणकाय के भेद से सात भेद होते हैं । इन सबको मिलाने से योग के पन्द्रह भेद होते हैं । इनमें आहारक और आहारक मिश्र ये दो योग कदाचित् ही किसी षष्ठगुण स्थानवर्ती मुनि के होते हैं इसलिये उनकी विवक्षा न होने पर योग के तेरह भेद और उनकी विवक्षा होने पर पन्द्रह भेद होते हैं ऐसा जानना चाहिये ॥ ६५ ॥ मिथ्यादृष्टि जीव के ये पांचों बन्ध के कारण हैं । सासादन, मिश्र और असंयत सम्यग्दृष्टि इन तीन गुणस्थानवर्ती जीवों के मिथ्यात्व के विना चार बन्ध के कारण हैं । देश विरत के मिश्र अविरति, तथा कषाय प्रमाद

---

१. इन्द्रवंशावंशस्थयोर्मेलनादुपजातिः ।

२. प्रमादोऽनेकविधः ॥ ३० ॥ भावकायविनयेर्यापथभैक्ष्यशयनासनप्रतिष्ठापनवाक्यशुद्धिलक्षणाष्टविधसंयम-उत्तमक्षमामार्दवार्जवशौचसत्यसंयमतपस्त्यागाकिञ्चन्यब्रह्मचर्यादिविषयानुत्साहभेदादनेकविधः प्रमादोऽवसेयः । राजवार्तिक अ० ८ सू० १ ।

द्वावन्यौ क्रमतः प्रमादरहितावुक्तौ चतुर्णां पुनः
शान्तक्षीणकषाययोरपि जिनस्यैकः सयोगस्य च ।
शोगो योगविवर्जितो जिनपतिर्निर्मुक्तबन्धक्रियो[1]
बन्धो योगनिमित्तको हि विगमे तेषां कथं जायते ॥६७

### वियोगिनी

नितरां[2] सकषायभूयतः खलु जीवो नृप कर्मणः क्षमान् ।
परमावहतीति पुद्गलान्स तु बन्धः परिकीर्तितो जिनैः ॥६८

### मालभारिणी

प्रकृतिः स्थितिरप्युदारबोधैरनुभागश्च समासतः प्रदेशः ।
इति तद्विषयः प्रकीर्तिता यैस्तनुभाञ्जन्मवनेषु बम्भ्रमंति ॥६९

### उपजातिः

द्वौ[3] योगहेतू प्रकृतिप्रदेशौ बन्धौ भवेतां तनुभृद्गणानाम् ।
सदा परौ द्वौ च कषायहेतू स्थितिश्च राजन्ननुभागबन्धः ॥७०

### इन्द्रवज्रा

ज्ञानावृतिर्दृष्टिवृतिश्च वेद्यं मोहायुषी नाम च नामतोऽमी ।
गोत्रान्तरायाविति सम्यगष्टावाद्यस्य बन्धस्य भवन्ति भेदाः ॥७१

---

और योग ये बन्ध के कारण हैं। षष्ठगुणस्थानवर्ती मुनि के अविरति भी छूट जाती है इसलिये प्रमाद कषाय और योग ये तीन ही बन्ध के कारण हैं ऐसा ज्ञानी जनों ने कहा है ॥ ६६ ॥ उसके आगे सप्तम, अष्टम, नवम और दशम इन चार गुणस्थानवर्ती जीवों के प्रमाद भी छूट जाता है अतः कषाय और योग ये दो बन्ध के कारण कहे गये हैं। उपशान्त मोह, क्षीणमोह और सयोग केवली जिन, इनके एक योग ही बन्ध का कारण है। अयोगकेवली भगवान् बन्ध क्रिया से रहित हैं क्योंकि बन्ध योग के निमित्त से होता है अतः योगों का अभाव होने पर उनके बन्ध कैसे हो सकता है ? ॥ ६७ ॥

हे राजन् ! यह जीव निश्चय से अत्यन्त सकषाय होने के कारण कर्म रूप होने के योग्य पुद्गल परमाणुओं को जो ग्रहण करता है जिनेन्द्र भगवान् ने उसे ही बन्ध कहा है ॥ ६८ ॥ उत्कृष्ट ज्ञान के धारक जीवों ने संक्षेप से बन्ध के प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश ये चार भेद कहे हैं। इन बन्धों के कारण ही यह जीव संसार रूपी वन में निरन्तर भ्रमण करता है ॥ ६९ ॥ हे राजन् ! जीवों के प्रकृति और प्रदेश से ये दो बन्ध योग निमित्तक हैं और शेष दो—स्थिति तथा अनुभाग बन्ध कषाय हेतुक हैं ॥ ७० ॥ नाम की अपेक्षा प्रकृति बन्ध के ज्ञानावरण, दर्शनावरण,

१. बन्धत्रयो म० । २. सकषायत्वाज्जीवः कर्मणो योग्यान्पुद्गलानादत्ते स बन्धः—त० सू० ।
३. जोगा पयडिपदेसा ठिदि अणुभागा कसायदो होंति ।
अपरिणदुच्छिण्णेसु य बंधट्ठिदिकारणं णत्थि ॥ —कर्मकाण्ड ।

## वसन्ततिलकम्

ाक्तास्तु पञ्च नव च क्रमतस्तथा द्वौ
षड्भिर्युता मुनिवृषैरथ विंशतिश्च ।
द्वौ द्व्याहतौ नृवर सप्तयुता च षष्टि-
र्द्वौ चोत्तरप्रकृतिबन्धविधाश्च पञ्च ॥७२

## शार्दूलविक्रीडितम्

आद्यानां तिसृणां परा स्थितिरथो त्रिंशत्समुद्रोपमा
कोटीकोटय इति ब्रुवन्ति सुधियो धीरान्तरायस्य च ।
मोहाख्यस्य च सप्ततिर्द्विगुणिता पङ्क्तिश्च नाम्नस्तथा
गोत्रस्य त्रिभिरायुषोऽपि सहितास्त्रिंशत्समुद्रोपमाः ॥७३

## उपजातिः

द्विषण्मुहूर्ता ह्यपरा स्थितिः स्याद्वेद्यस्य चाष्टावपि नामगोत्रयोः ।
अथेतरेषां कथिता च राजन्नन्तर्मुहूर्तेति समस्तवेदिभिः ॥७४

---

वेदनीय, मोह, आयु, नाम, गोत्र और अन्तराय ये आठ भेद अच्छी तरह होते हैं ॥ ७१ ॥ हे नरश्रेष्ठ ! मुनिराजों ने क्रम से पांच, नौ, दो, छब्बीस, चार, सड़सठ, दो और पांच इस प्रकार उत्तर प्रकृति बन्ध के भेद कहे हैं । भावार्थ—ज्ञानावरण के पांच, दर्शनावरण के नौ, वेदनीय के दो, मोहनीय के छब्बीस, आयु के चार, नाम के सड़सठ, गोत्र के दो और अन्तराय के पांच उत्तर-भेद हैं । भावार्थ—आगम में मोह कर्म के अट्ठाईस भेद बतलाये गये हैं यहाँ छब्बीस भेद कहने का तात्पर्य यह है कि उन अट्ठाईस में सम्यङ्मिथ्यात्व और सम्यक्त्व प्रकृति इन दो का बन्ध नहीं होता उनका मात्र सत्त्व और उदय रहता है । यहाँ बन्ध का प्रकरण होने से उन दो को छोड़ कर शेष छब्बीस भेद ही कहे गये हैं । इसी प्रकार नाम कर्म के अभेद विवक्षा में ब्यालीस और भेद विवक्षा में तेरानवे भेद कहे गये हैं । यहां सड़सठ भेद कहने का तात्पर्य यह है कि आचार्यों ने कर्मों की बन्ध दशा में पांच बन्धन और पांच संघात को पांच शरीरों में ही गर्भित किया है इसी तरह रूप, रस, गन्ध और स्पर्श इनके बीस भेदों का ग्रहण न कर बन्धदशा में चार का ही ग्रहण किया है इस तरह दस और सोलह इन छब्बीस प्रकृतियों को तेरानवे प्रकृतियों में से कम करने पर नाम कर्म की सड़सठ प्रकृतियां ही शेष रहती हैं ॥ ७२ ॥ हे धीर ! आदि के तीन तथा अन्तराय इन चार कर्मों की उत्कृष्ट स्थिति तीस कोड़ा-कोड़ी सागर, मोह की सत्तर कोड़ा कोड़ी सागर, नाम और गोत्र की बीस कोड़ा-कोड़ी सागर और आयु कर्म की तेतीस सागर उत्कृष्ट स्थिति है ऐसा सुधीजन-ज्ञानीजन कहते हैं ॥ ७३ ॥ हे राजन् ! वेदनीय कर्म की बारह मुहूर्त, नाम और गोत्र की आठ मुहूर्त तथा शेष कर्मों की अन्तर्मुहूर्त प्रमाण जघन्य स्थिति सर्वज्ञ देव ने कही है ॥ ७४ ॥

भावैरथानन्तगुणं समस्तै¹रादानकाले रसमात्महेतोः ।
स्थानैः समुत्पादयति स्वयोग्यैः कर्मप्रदेशेष्वखिलेषु जीवः ॥७५

### शार्दूलविक्रीडितम्

एकद्वित्रिचतुर्भिरित्यभिहितो²बन्धोऽनुभागोऽङ्गिनां
घातीनां सकलावबोधनयनैः स्थानैश्चतुर्णां जिनैः ।
राजन् द्वित्रिचतुर्भिरेकसमये स्वप्रत्ययेनाहृतः
शेषाणां च भवेच्छुभाशुभफलप्राप्तेः ³परं कारणम्⁴ ॥७६

### वसन्ततिलकम्

ज्ञानेक्षणावरणदेशवृतिश्च यान्ति विघ्नैर्नृवेदसहिताश्चरमाः कषायाः ।
स्थानैश्चतुर्भिरिति सप्तदश त्रिभिश्च सप्तोत्तरं शतमुपैत्यनुभागबन्धम् ॥७७

---

जीव, कर्मों के ग्रहण काल में अर्थात् प्रकृति बन्ध के समय ही आत्म निमित्तक अपने योग्य भाव रूप स्थानों के द्वारा समस्त कर्म प्रदेशों में जो अनन्त गुणा रस उत्पन्न करता है वह अनुभाग बन्ध कहलाता है ॥ ७५ ॥ हे राजन् ! पूर्णज्ञान रूपी नेत्रों के धारक जिनेन्द्र भगवान् ने ऐसा कहा है कि प्राणियों के जो चार घातिया कर्मों का अनुभाग बन्ध होता है वह एक, दो, तीन और चार स्थानों से होता है तथा शेष कर्मों का अनुभाग बन्ध अपने कारणों से होता हुआ एक समय में दो, तीन और चार स्थानों से होता है । यह अनुभाग बन्ध जीवों के शुभ-अशुभ फल की प्राप्ति का परम कारण है । भावार्थ—अनुभाग बन्ध के शक्ति की अपेक्षा लता, दारु, अस्थि और शैल ये चार भेद हैं अर्थात् इनमें जिस प्रकार क्रम क्रम से अधिक कठोरपना है उसी प्रकार अनुभाग में भी उत्तरोत्तर कठोरपना है । घातिया कर्मों में लता आदि चारों भेद रूप अनुभाग होता है और शेष कर्मों में लता भेद को छोड़ कर शेष दो, तीन और चार भेद रूप अनुभाग होता है । यह अनुभाग, मिथ्यात्वादि गुणस्थानों में संभव होने वाले अपने परिणामों के अनुसार होता है । यह अनुभाग ही जीवों के शुभ-अशुभ फल का प्रमुख कारण है । इस तरह मूल प्रकृतियों के अनुभाग बन्ध का वर्णन कर आगे उत्तर प्रकृतियों के अनुभाग बन्ध की चर्चा करते हैं ॥ ७६ ॥ ज्ञानावरण और दर्शनावरण की देशघाति सम्बन्धी सात प्रकृतियाँ (चार ज्ञानावरण और तीन दर्शनावरण), अन्तराय की पांच प्रकृतियाँ, पुंवेद एक और संज्वलन कषाय की चार प्रकृतियाँ ये सत्तरह

---

१. समस्तैः स दानकाले म० । २. चतुर्भिरेव विहितो म० । ३. परः कारणम् म० ।
४. अत्र संदर्भे कर्मकाण्डस्येमा गाथा द्रष्टव्याः
सत्ता य लदादारूअट्ठीसेलोवमाहु घादीणं । दारु अणंतिमभागोत्ति देसघादी तदो सव्वं ॥ १८० ॥
देसोत्ति हवे सम्मं तत्तो दारु अणंतिमे मिस्सं । सेसा अणंतभागा अट्ठिसिला फड्ढया मिच्छे ॥ १८१ ॥
आवरणदेसघादंतरायसंजलणपुरिससत्तरसं । चदुविधभावपरिणदा तिविधा भावा हु सेसाणं ॥ १८२ ॥
अवसेसा पयडीओ अघादिया घादियाण पडिभागा । ता एव पुण्णपावा सेसा पावा मुणेयव्वा ॥ १८३ ॥

### शार्दूलविक्रीडितम्

नामप्रत्ययसंयुता इति जिनैः प्रोक्ताः समं सर्वतो
योगानां सुविशेषतः समुदिता सूक्ष्माः स्थिताः पुद्गलाः ।
एकक्षेत्रमनुप्रविश्य सकलेष्वात्मप्रदेशेषु ये-
ऽनन्तानन्तघनप्रदेशसहिताः कर्मत्वमायान्ति ते ॥७८

### उपजातिः

सद्वेदनीयं शुभयुक्तमायुः सन्नामगोत्रे च वदन्ति पुण्यम् ।
जिनैस्ततोऽन्यत्खलु पापमुक्तं सत्संवरं व्यक्तमथाभिधास्ये ॥७९
जिनैर्निरोधः परमास्रवाणामुदाहृतः संवर इत्यमोघैः ।
स द्रव्यभावद्वितयेन भिन्नः स्याद् द्विप्रकारो मुनिभिः प्रशस्यः ॥८०

### वंशस्थम्

मुनीश्वरैः संसृतिकारणक्रियानिवृत्तिरुक्तः खलु भावसंवरः ।
स तन्निरोधे सति कर्मपुद्गलग्रहैकविच्छित्तिरपीतरो मतः ॥८१

---

प्रकृतियाँ लता आदि चारों स्थानों से और शेष एक सौ सात प्रकृतियाँ लता भाग को छोड़कर शेष तीन स्थानों से अनुभाग बन्ध को प्राप्त होती हैं ॥ ७७ ॥ जिनेन्द्र भगवान् ने ऐसा कहा है कि कर्म प्रकृतियों के कारण से सहित, एक साथ सब पर्यायों में योगों की विशेषता से इकट्ठे हुए, सूक्ष्म, एक क्षेत्रावगाह रूप से समस्त आत्म प्रदेशों में स्थित, अनन्तानन्त घन प्रदेशों से सहित जो पुद्गल परमाणु हैं वे ही कर्मपन को प्राप्त होते हैं, यही प्रदेश बन्ध कहलाता है। भावार्थ— असंख्यात प्रदेशी आत्मा के समस्त प्रदेशों में योग विशेष से संचित जो अनन्तानन्त कार्मण वर्गणारूप पुद्गल परमाणु अवस्थित हैं वे ही रागादि भावों का निमित्त पाकर कर्मरूप परिणत हो जाते हैं। इस जीव के प्रत्येक समय सिद्धों के अनन्तवें भाग और अभव्य राशि से अनन्तगुणें कर्म परमाणुओं के पिण्डरूप समय प्रबद्ध का बन्ध होता है। बन्ध होते ही उस समयप्रबद्ध का ज्ञानावरणादि सात कर्मों और आयुबन्ध के समय आठ कर्मों में विभाग हो जाता है। सबसे अधिक भाग वेदनीय को प्राप्त होता है उससे कम मोहनीय को उससे कम किन्तु परस्पर में समान ज्ञानावरण दर्शनावरण अन्तराय को, उससे कम किन्तु परस्पर में समान नाम और गोत्र को तथा सबसे कम भाग आयु को प्राप्त होता है। प्रदेश बन्ध का मुख्य कारण योग है ॥ ७८ ॥ साता वेदनीय, शुभ आयु ( तिर्यञ्च, मनुष्य और देव ), शुभ नाम और शुभ गोत्र को पुण्य कर्म कहते हैं इससे शेष कर्म को जिनेन्द्र भगवान् ने पाप कर्म कहा है। अब इसके आगे स्पष्ट रूप से संवरतत्त्व का कथन करेंगे ॥ ७९ ॥

जीवन को सार्थक करने वाले जिनेन्द्र भगवान् ने आस्रवों के अच्छी तरह रुक जाने को संवर कहा है। यह संवर द्रव्य और भाव के भेद से दो प्रकार का होता है। यह दोनों ही प्रकार का संवर मुनियों के द्वारा प्रशंसनीय है ॥ ८० ॥ मुनीश्वरों ने संसार के कारणभूत क्रियाओं से

जन्मव्याधिजरावियोगमरणव्यावृत्तिदुःखोदधा-
वामज्जन्नहमेक एव नितरां सीदामि मे नापरे ।
विद्यन्ते सुहृदो न चापि रिपवो न ज्ञातयः केवलं
धर्मो बन्धुरिहापरत्र च परामित्येकतां चिन्तयेत् ॥९३

अन्योऽहं नितरां शरीरत इतो बन्धं प्रति प्रायशः
सत्यैक्येऽप्यथ लक्षणाहितभिदो भेदो ममास्त्यस्य च ।
आत्मा ज्ञानमयो विनाशरहितोऽप्यज्ञं वपुर्नश्वरं
साक्षं वाहमनक्ष इत्यपघनात्संचिन्तयेदन्यताम् ॥९४

अत्यन्ताशुचि, योनिसंभवतया शश्वन्निसर्गाशुचि
त्वङ्मात्रावृतिपूतिगन्धिकुनवद्वारं कृमिव्याकुलम् ।
विण्मूत्रप्रसवं त्रिदोषसहितं नद्धं शिराजालकै-
र्बीभत्सं वपुरेतदित्यशुचितां मान्य सतां मन्यताम् ॥९५

उक्तास्त्वास्रवहेतवः सह जिनैरक्षैः कषायादयो
दुःखाम्भोनिधिपातिनो हि विषयास्तेषामिहामुत्र च ।
आत्मा तद्वशगश्चतुर्गतिगुहां मृत्यूरगाध्यासिता-
मध्यास्ते ध्रुवमास्रवस्य सुधियो ध्यायन्तु दोषानिति ॥९६

---

जो जन्मान्तर—अन्य पर्याय की प्राप्ति होती है निश्चय से वही संसार है । अधिक क्या कहा जावे ? जिस संसार में इस समय भी यह जीव अपने आपके द्वारा अपना पुत्र हो जाता है ऐसे उस संसार में खेद है कि सत्पुरुष कैसे प्रीति का अनुभव करें ? ॥ ९२ ॥ जन्म, रोग, बुढ़ापा, वियोग, मरण तथा तिरस्कार जनित दुःखों के सागर में मैं अकेला ही डूबता हुआ अत्यन्त दुखी हो रहा हूँ न अन्य मित्र मेरे साथ हैं न शत्रु साथ हैं और न कोई जाति के लोग साथ हैं, । एक धर्म ही इस लोक तथा परलोक में मेरा बन्धु है—सहायक है इस प्रकार उत्कृष्ट एकत्व भावना का चिन्तवन करना चाहिये ॥ ९३ ॥ बन्ध की अपेक्षा कथंचित् एकता होने पर भी मैं इस शरीर से अत्यन्त भिन्न हूँ । लक्षणों के द्वारा भेद को धारण करने वाले मुझ में तथा इस शरीर में भेद है । आत्मा, ज्ञानमय तथा विनाश से रहित है, जब कि शरीर अज्ञानमय तथा नश्वर है । अथवा शरीर इन्द्रियों से सहित है और मैं इन्द्रियों से रहित हूँ इस प्रकार शरीर से अन्यत्व का चिन्तवन करना चाहिये ॥ ९४ ॥ यह शरीर योनि से उत्पन्न होने के कारण अत्यन्त अशुचि—अपवित्र है, निरन्तर स्वभाव से अशुचि है, चर्म मात्र से ढँका हुआ है, अपवित्र गन्ध से सहित है, अत्यन्त कुत्सित नौ द्वारों से युक्त है, कीडों के समूह से भरा हुआ है, मल मूत्र को उत्पन्न करने वाला है, वात पित्त कफ इन तीन दोषों से सहित है, नसों के जाल से बँधा हुआ है और घृणित है—ग्लानि का पात्र है इस प्रकार सत्पुरुषों के माननीय पुरुष को अशुचिभावना का विचार करना चाहिये ॥ ९५ ॥ जिनेन्द्र भगवान् ने इन्द्रियों के साथ कषाय आदि को आस्रव का हेतु कहा है । इन्द्रियों के विषय दुःख रूपी सागर में गिराने वाले हैं उनके वशीभूत हुआ जीव इस लोक तथा परलोक में मृत्यु रूपी सांपों से अधिष्ठित चतुर्गति रूप गुफा में निवास करता है इस प्रकार विद्वज्जन निरन्तर आस्रव के दोषों का

पोतो वारिधिमध्यगः सति जलैश्छिद्रे प्रपूर्णो यथा
मज्जत्याशु तथास्रवे च पुरुषो जन्मन्यनन्तासुखे।
तस्मादास्रवरोधनं त्रिकरणैः श्रेयो यतः संवृतो
निर्वास्यत्यचिराय संवरमिति ध्यायन्तु सन्तः परम् ॥९७

यत्नेनापि विशोषणादुपचितो दोषो यथा जीर्यते
गाढं कर्म तथैव निर्जरयति व्यानद्धमप्याचितम्।
धीरः[1] कातरदुश्चरेण तपसा रत्नत्रयालङ्कृतो
नान्येनेति विदन्तु सन्ततमिमां भव्याः परां निर्जराम् ॥९८

लोकस्याथ यथा जिनोदितमधस्तिर्यक्तथोर्ध्वं परं
बाहुल्यं वरसुप्रतिष्ठकनिभं संस्था च संचिन्तयेत्।
सर्वत्रापि च तत्र जन्ममरणैर्भ्रान्तिं[2] चिरायात्मनः
सम्यक्त्वामृतमादरादपिबतः स्वप्नान्तरेऽपि क्वचित् ॥९९
स्वाख्यातो जगतां हिताय परमो धर्मो जिनैरञ्जसा
तत्त्वज्ञानविलोचनैर्विरहितो हिंसादिदोषैरयं
संसारार्णवमप्यपारमचिरादुल्लङ्घ्य वा गोष्पदं
ख्यातानन्तसुखास्पदं पदमितं[3] तैरेव येऽस्मिन्नताः ॥१००

---

विचार करें ॥ ९६ ॥ जिस प्रकार समुद्र के बीच चलने वाला जहाज, छिद्र होने पर जल से परिपूर्ण होता हुआ शीघ्र ही डूब जाता है उसी प्रकार आस्रव के रहते हुए यह जीव अनन्त दुःखों से युक्त संसार में डूब जाता है इसलिये मन वचन काय से आस्रव का रोकना कल्याणकारी है क्योंकि संवर से सहित जीव शीघ्र ही निर्वाण को प्राप्त होता है इस प्रकार सत्पुरुष संवर का अच्छी तरह ध्यान करें ॥ ९७ ॥ जिस प्रकार यत्न पूर्वक शोषण करने से संचित दोष भी जीर्ण हो जाता है उसी प्रकार गाढ रूप से बँधा हुआ संचित कर्म भी यत्न पूर्वक शोषण करने से निर्जीर्ण हो जाता है। रत्नत्रय से अलंकृत मनुष्य कातर जनों के लिये अशक्य तप से धीर कहलाता है अन्य कार्य से नहीं। इस प्रकार भव्य जीव इस उत्कृष्ट निर्जरा का सदा चिन्तन करें ॥९८॥ जिनेन्द्र भगवान् ने उत्तम प्रतिष्ठक—मोंदरा के समान नीचे, बीच में तथा ऊपर लोक की जैसी चौड़ाई तथा आकृति का वर्णन किया है उसका उसी प्रकार चिन्तवन करना चाहिये इसके सिवाय जिसने स्वप्न में भी कहीं आदर पूर्वक सम्यक्त्व रूपी अमृत का पान नहीं किया है। उसे समूचे लोक में जन्म मरण के द्वारा भ्रमण करना पड़ता है ऐसा भी विचार करे ॥९९॥ तत्त्वज्ञान रूपी नेत्रों से सहित जिनेन्द्र भगवान् ने जगत् के जीवों के हित के लिये हिंसादि दोषों से रहित इस वास्तविक धर्म का कथन किया है। जो जीव इस धर्म में शरणापन्न हैं उन्होंने पार रहित होने पर भी संसार सागर का गोष्पद के समान उल्लङ्घन कर प्रसिद्ध अनन्त सुख के स्थानस्वरूप मुक्ति पद को प्राप्त किया है ॥ १०० ॥ मनुष्य पर्याय, कर्मभूमि, उचित देश, योग्य कुल, नीरोगता, दीर्घ आयु, आत्म हित में प्रीति, धर्म

---

१. वीरः म० । २. जन्ममरणे भ्रान्ति म० । ३. परमितं म० ।

## वसन्ततिलकम्

गुप्त्यन्वितैः समितिधर्मनिरन्तरानुप्रेक्षा परीषहजयैः कथितश्चरित्रैः ।
व्यक्तं जिनैः स खलु संवर एव सारः स्यान्निर्जराय तपसेति च विश्वविद्भिः ॥८२

## शार्दूलविक्रीडितम्

सम्यग्योगविनिग्रहो निगदितो गुप्तिस्त्रिधासौ बुधैः-
वाग्गुप्तिः खलु कायगुप्तिरनघा गुप्तिस्तथा चेतसः ।
ईर्यायाः समितिः परा च वचसोऽप्यादाननिक्षेपयो-
रुत्सर्गस्य च पञ्चमी च समितिः स्यादेषणाया विधिः ॥८३

## शालिनी

क्षान्तिः सत्योक्तिर्मार्दवं चार्जवं च श्रेयः शौचं संयमः सत्तपश्च ।
त्यागाकिञ्चन्यब्रह्मचर्याणि धर्मः प्रोक्तो विद्भिः स्याद्दशैतानि लोके ॥८४

## उपजातिः

उशन्त्यकालुष्यमथो तितिक्षां सदाप्यमित्रादिषु बाधकेषु ।
सत्सु प्रशस्तेषु च साधुवाक्यं सत्यं यथाज्ञास्यितिसंयुतं वा ॥८५
वदन्ति जात्यादिमदाभिमानप्रहीणतां मार्दवमार्जवञ्च ।
अवक्रतां कायवचोमनोभिः शौचं च लोभाद्विनिवृत्तिरेका ॥८६
प्राणीन्द्रियाणां परिहार एको यः संयमं तं निगदन्ति सन्तः ।
कर्मक्षयार्थं परितप्यते यत्तपश्च तद्द्वादशभेदभिन्नम् ॥८७

---

निवृत्ति होने को भावसंवर कहा है और भावसंवर के होने पर कर्म पुद्गलों के ग्रहण का छूट जाना द्रव्य संवर माना है ॥ ८१ ॥ सर्वज्ञ जिनेन्द्र भगवान् ने स्पष्ट कहा है कि वह संवर, गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परिषह जय और चारित्र के द्वारा होता है। यह संवर श्रेष्ठ तत्त्व है तप के द्वारा संवर और निर्जरा दोनों होते हैं ॥ ८२ ॥ अच्छी तरह योगों का निग्रह करना गुप्ति कहा गया है। विद्वानों ने गुप्ति के तीन भेद कहे हैं—वचनगुप्ति, कायगुप्ति, और मनोगुप्ति। समिति के पांच भेद हैं—ईर्यासमिति, भाषा समिति, आदाननिक्षेपण समिति, उत्सर्ग समिति और पांचवीं एषणा समिति ॥ ८३ ॥ क्षमा, सत्यवचन, मार्दव, आर्जव, श्रेष्ठ शौच, संयम, सम्यक्तप, त्याग, आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य, ये दस लोक में विद्वानों के द्वारा धर्म कहे गये हैं ॥ ८४ ॥

बाधा पहुँचाने वाले शत्रु आदि में भी सदा कालुष्यभाव नहीं करने को क्षमा कहते हैं। साधु तथा प्रशस्त जनों के साथ आगम की आज्ञानुसार श्रेष्ठ वचन बोलना सत्य कहलाता है ॥ ८५ ॥ जाति आदि के मद से होने वाले अभिमान को छोड़ना मार्दव धर्म है। मन, वचन, काय की सरलता को आर्जव कहते हैं। लोभ से अद्वितीय विरक्ति होना शौच धर्म है ॥ ८६ ॥ प्राणि हिंसा तथा इन्द्रिय विषयों का जो असाधारण त्याग है उसे सत्पुरुष संयम कहते हैं। कर्मों का क्षय

त्यागः सुशास्त्रादिकदानमिष्टं ममेदमित्याद्यभिसन्धिहानिः ।
अकिञ्चनत्वं गुरुमूलवासः स्याद्ब्रह्मचर्यं सुविरागता च ॥८८

शार्दूलविक्रीडितम्

प्राज्ञाः प्राहुरनित्यताप्यशरणं जन्मैकता चान्यता
कायस्याशुचिता परा च विविधः कर्मास्रवः संवरः ।
सम्यङ्निर्जरणं जगच्च सुवचस्तत्त्वं च धर्मस्थिते-
र्बोधेर्दुर्लभता तथा द्विषडनुप्रेक्षा इमाः श्रेयसे ॥८९
रूपं यौवनमायुरक्षनिचयो भोगोपभोगौ वपु-
र्वीर्यं स्वेष्टसमागमो वसुरतिः सौभाग्यभाग्योदयः ।
नो नित्याः स्फुटमात्मनः समुदिता ज्ञानेक्षणाभ्यामृते
शेषा इत्यनुचिन्तयन्तु सुधियः सर्वे सदानित्यताम् ॥९०
व्याधिव्याधभयंकरे भववने मोहेद्धदावानले
हन्तुं मृत्युमृगारिणा सरभसं क्रोडीकृतः रक्षितुम् ।
आत्मैणीपृथुकं जिनेन्द्रवचनादस्मिन्परे नेशते
मित्राद्या इति भावयन्त्वशरणं भव्या भवोल्लङ्घिनः ॥९१
संसारः खलु कर्मकारणवशाज्जीवस्य जन्मान्तरा-
वाप्तिर्बन्धुविपर्ययैर्बहुविधैर्गत्यक्षयोन्यादिभिः ।
किं वा साम्प्रतमेव यत्र तनयोऽप्यात्मात्मना भाव्यते
तस्मिन्नीदृशि कीदृशीं वत विदां[1] कुर्वन्तु सन्तो रतिम् ॥९२

करने के लिये जो तपा जाता वह बारह प्रकार का तप है ॥ ८७ ॥ समीचीन शास्त्र आदि का देना त्याग है । 'यह मेरा है' इस प्रकार के अभिप्राय का त्याग करना आकिञ्चन्य है और गुरुओं के समीप निवास करना तथा उत्तम वैराग्य रूप परिणति का होना ब्रह्मचर्य है ॥ ८८ ॥

ज्ञानी जनों ने अनित्य, अशरण, संसार, एकत्व, अन्यत्व, शरीर की अत्यधिक अशुचिता, अनेक प्रकार का कर्मास्रव, संवर, सम्यङ् निर्जरा, लोक, धर्म स्थिति का स्वाख्यातत्व और बोधि की दुर्लभता इन बारह अनुप्रेक्षाओं का कल्याण के लिये निरूपण किया है ॥ ८९ ॥ रूप यौवन आयु इन्द्रियों का समूह, भोगोपभोग, शरीर की सामर्थ्य, इष्ट समागम, धन की प्रीति, तथा सौभाग्य और भाग्य का उदय इस प्रकार ज्ञान रूपी नेत्र के सिवाय जो अन्य पदार्थ अपने पास एकत्रित हुए हैं वे स्पष्ट ही नित्य नहीं हैं, इस तरह समस्त विद्वज्जन सदा अनित्यता का चिन्तवन करें ॥ ९० ॥ व्याधि रूपी शिकारियों से भयंकर, तथा मोह रूपी प्रचण्ड दावानल से सहित इस संसार रूपी वन में मृत्यु रूपी सिंह के द्वारा मारने के लिये वेग से चपेटे हुए आत्मा रूपी मृग के बच्चे की रक्षा करने के लिये जिनेन्द्र भगवान् के वचनों के सिवाय मित्र आदि अन्य लोग समर्थ नहीं हैं इस प्रकार संसार का उल्लङ्घन करने वाले—मोक्षाभिलाषी जीव अशरण भावना का चिन्तवन करें ॥ ९१ ॥ कर्म रूप कारणों के वश, गति, इन्द्रिय, योनि आदि नाना शत्रुओं के द्वारा जीव को

१. विदा सन्तो रतिं कुर्वते म०

मानुष्यं खलु कर्मभूमिरुचितो देशः कुलं कल्यता
दीर्घायुः स्वहिते रतिश्च कथको धर्मश्रुतिः स्वादरात् ।
सत्स्वेतेष्वतिदुर्लभेषु नितरां बोधिः परा दुर्लभा
जीवस्येति विचिन्तयन्तु सुकृतो रत्नत्रयालङ्कृताः ॥१०१

## प्रहर्षिणी

सन्मार्गाच्यवनविशिष्टनिर्जरार्थं सोढव्याः सकलपरीषहाः मुनीशैः ।
कृच्छ्रेषु श्रियमपुनर्भवामुपेतुं वाञ्छन्तः स्वहितरता न हि व्यथन्ते ॥१०२

## उपजातिः

क्षुद्वेदनीयोदयबाधितोऽपि लाभादलाभं बहु मन्यमानः ।
न्यायेन योऽश्नाति हि पिण्डशुद्धिं प्रशस्यते क्षुद्विजयस्तदीयः ॥१०३

## पुष्पिताग्रा

स्वहृदयकरकस्थितेन नित्यं विमलसमाधिजलेन यः पिपासाम् ।
प्रशमयति सुदुःसहां च साधुर्जयति स धीरमतिस्तृषोऽभितापम् ॥१०४

## वसन्ततिलकम्

प्रालेयवायुहतिमप्यविचिन्त्य माघे यः केवलं प्रतिनिशं बहिरेव शेते ।
संज्ञानकम्बलबलेन निरस्तशीतः शीतं वशी विजयते स निसर्गवीरः ॥१०५

---

कथा को कहने वाला तथा आदर से उसे सुनना इन समस्त दुर्लभ वस्तुओं के मिलने पर भी जीव को बोधि की प्राप्ति होना अत्यन्त दुर्लभ है इस प्रकार रत्नत्रय से अलंकृत सत्पुरुष चिन्तवन करें ॥ १०१ ॥

समीचीन मार्ग से च्युत नहीं होने तथा विशिष्ट निर्जरा के लिये मुनिवरों को समस्त परीषह सहन करना चाहिये सो ठीक ही है क्योंकि मुक्ति रूपी लक्ष्मी की इच्छा करने वाले, आत्म हित में लीन मनुष्य कष्टों में पीड़ित नहीं होते हैं ॥ १०२ ॥ क्षुधा वेदनीय के उदय से बाधित होने पर भी जो लाभ की अपेक्षा अलाभ को बहुत मानता हुआ न्याय से शुद्ध भोजन को ग्रहण करता है उसका क्षुधापरिषह को जीतना प्रशंसनीय होता है ॥ १०३ ॥ जो साधु हृदय रूपी मिट्टी के घट में स्थित निर्मल समाधिरूपी जल के द्वारा निरन्तर बहुत भारी तृषा को शान्त करता है वही धीर बुद्धि तृषा के संताप को जीतता है ॥ १०४ ॥ जो मुनि माघ के महीने में हिम मिश्रित वायु के आघात का भी विचार न कर प्रत्येकरात्रि में मात्र बाहर ही सोता है, सम्यग्ज्ञानरूपी कम्बल के बल से शीत को नष्ट करने वाला वही जितेन्द्रिय तथा स्वभाव से वीर साधु शीत परीषह को

## शिखरिणी

दवाग्निज्वालाभिर्जटिलितवने ग्रीष्मसमये
स्थितस्योग्रैर्भानोः शिखरिणि मयूखैरभिमुखम् ।
समुत्तप्ताङ्गस्य क्षणमिह धृतेरप्यचलतः
सहिष्णुत्वं तस्य प्रथयति मुनेरुष्णसहनम् ॥१०६

## वसन्ततिलकम्

दष्टोऽपि दंशमशकादिगणेन बाढं मर्मप्रदेशमुपगम्य निरङ्कुशेन ।
यो योगतो न चलति क्षणमप्युदारस्तस्येह दंशमशकादिजयोऽवसेयः ॥१०७

## शार्दूलविक्रीडितम्

याञ्चाप्राणिवधादिदोषरहितं निःसङ्गतालक्षण-
मप्राप्यामपरैः समुत्सुकयितुं निर्वाणलक्ष्मीं क्षमम् ।
नाग्न्यं कातरदुर्धरं धृतवतोऽचेलव्रतं योगिनः
पर्याप्तिं समुपेति तद्धि विदुषां तत्त्वैषिणां मङ्गलम् ॥१०८

छन्दः ( ? )

इन्द्रियेष्टविषयेषु निरुत्सुकमानसः पूर्वमुक्तसुखसंपदमप्यविचिन्तयन् ।
मस्तपश्चरति दुश्चरमेकविमुक्तधीर्मुक्तयेऽरतिपरीषहजि विदां वरः ॥१०९

---

जीतता है ॥ १०५ ॥ जिसमें दावानल की ज्वालाओं से वन व्याप्त हो रहा है ऐसे ग्रीष्म समय में जो पर्वत पर स्थित है, संमुख पड़ने वाली सूर्य की भयंकर किरणों से जिसका शरीर संतप्त हो गया है तथा इस लोक में जो क्षणभर के लिये भी धैर्य से विचलित नहीं होता है, उष्ण परीषह का सहन करना उन्हीं मुनि की सहनशीलता को प्रसिद्ध करता है ॥ १०६ ॥ डांस मच्छर आदि का समूह किसी रुकावट के विना मर्मस्थान को प्राप्त होकर जिसे अत्यधिक मात्रा में यद्यपि काटता है तो भी जो क्षणभर के लिये भी ध्यान से विचलित नहीं होता है उसी मुनि के इस लोक में उत्कृष्ट दंश मशकादि परीषह का जीतना जानना चाहिये ॥ १०७ ॥ जो याचना और प्राणिघात आदि दोषों से रहित है, निष्परिग्रहता का लक्षण है, अन्य मनुष्यों के द्वारा अप्राप्य मोक्ष लक्ष्मी को उत्कण्ठित करने के लिये जो समर्थ है तथा कायर मनुष्य जिसे धारण नहीं कर सकते ऐसे आचेलक्यव्रत को धारण करने वाले मुनि का नाग्न्य परीषह पूर्णता को प्राप्त होता है सो ठीक ही है क्योंकि तत्त्व के अभिलाषी ज्ञानी जनों के लिये वही मङ्गल स्वरूप है ॥ १०८ ॥ इन्द्रियों के इष्ट विषयों में जिसका मन निरुत्सुक है, जो पहले भोगी हुई सुख संपदा का विचार भी नहीं कर रहा है तथा वियुक्त बुद्धि निःस्पृह होता हुआ मात्र मुक्ति प्राप्ति के उद्देश्य से कठिन तप करता है वही उत्कृष्ट ज्ञानी मनुष्य अरति परिषह को जीतने वाला है ॥ १०९ ॥

---

१. विमुक्तिधी म० ।

उपजातिः

आवाधमानासु मिथो जनीषु मनोभवाग्निप्रभवारणीषु ।
यः कूर्मवत्संवृतचित्तमास्ते स्त्रीणां स वाधां सहते महात्मा ॥११०

शार्दूलविक्रीडितम्

नन्तुं चैत्ययतीन्गुरूनभिमतान्देशान्तरस्यातिथेः
पन्थानं निजसंयमानुसदृशं काले[1] यतः स्वोचिते ।
भिन्नाङ्घ्रेरपि कण्टकोपलचयैः पूर्वस्वयुग्यादिनो-
यानस्यास्मरतः सतामभिमतस्तस्यैव चर्याजयः ॥१११

वसन्ततिलकम्

भूभृद्गुहादिषु पुरा विधिवन्निरीक्ष्य वीरासनादिविधिना वसतो निकामम् ।
सर्वोपसर्गसहनस्य मुनेर्निषद्यापीडाजयो दुरितवैरिभिदोऽवसेयः ॥११२
ध्यानागमाध्ययनभूरिपरिश्रमेण निद्रां मनाग् गतवतः स्थपुटोर्वरायाम् ।
कुन्थ्वादिमर्दनभियाऽचलिताङ्गयष्टेः[2] शय्यापरीषहजयो यमिनोऽवगम्यः ११३

शार्दूलविक्रीडितम्

मिथ्यात्वेन सदावलिप्तमनसां क्रोधाग्निसंदीपकं
निःद्यासत्यतमादिवाक्यविरसं संश्रृण्वतोऽप्यश्रवम् ।
तद्व्यासङ्गविवर्जितेन मनसा क्षान्ति परां बिभ्रत-
स्तस्याक्रोशपरीषहप्रसहनं ज्ञेयं यतेः सन्मतेः ॥११४

---

काम रूपी अग्नि को उत्पन्न करने के लिये अरणि नामक लकड़ी के समान स्त्रियों के परस्पर वाधा करने पर भी जो कछुए के समान गूढ चित्त रहता है वह महात्मा स्त्री परीषह को सहन करता है ॥ ११० ॥ जो प्रतिमा, मुनि अथवा अभीष्ट गुरुओं को नमस्कार करने के लिये अन्य देश का अतिथि हुआ है, जो अपने योग्य काल में स्वकीय संयम के अनुरूप मार्ग को प्राप्त हुआ है, तथा कण्टक और पत्थरों के समूह से पैरों के विदीर्ण हो जाने पर भी जो पहले काम में आये हुए अपने अश्व आदि वाहनों को स्मरण नहीं करता है उसी मुनि का चर्या परिषह जय सत्पुरुषों के लिये मान्य है ॥ १११ ॥ जो पहले विधिपूर्वक देख कर पर्वत की गुहा आदि में वीरासन आदि की विधि से अधिकतर निवास करता है, समस्त उपसर्गों को सहन करता है तथा पापरूपी वैरी को नष्ट करता है उसी मुनि के निषद्या परीषह जय जानना चाहिए ॥ ११२ ॥ जो ध्यान तथा आगम के अध्ययन से उत्पन्न वहुत भारी परिश्रम के कारण ऊंची नीची पृथिवी पर थोड़ी निद्रा को प्राप्त हुआ है और कुन्थु आदि जीवों के मर्दन के भय से जो अपने शरीर को विचलित नहीं करता है करता है—करवट भी नहीं वदलता है ऐसे साधु का शय्या परीषह जय जानना चाहिये ॥ ११३ ॥ जिनका मन मिथ्यात्व के द्वारा सदा गर्वित रहता है ऐसे लोगों के

१. यतः म०, यतः गच्छत २. भिया वलिताङ्गयष्टे व० ।

वसन्ततिलकम्

नानाविधास्त्रहतियन्त्रनिपीलनाद्यैर्व्याहन्यमानतनुररप्यरिभिः प्रसह्य ।
ध्यानात्परादचलितः सहते विमोहो मोक्षोद्यतो वधपरीषहमप्यसह्यम् ॥११५

शालिनी

नानारोगैर्बाधितोऽपि प्रकामं स्वप्नेऽप्यन्यान्याचते नौषधादीन् ।
यः शान्तात्मा ध्याननिर्धूतमोहो याञ्चा तेन ज्ञायते निर्जितेति ॥११६

उपजाति

महोपवासेन कृशीकृतोऽपि लाभादलाभं परमं तपो मे ।
भैक्ष्यस्य योगीत्यपि मन्यते यो जयत्यलाभं स विनीतचेताः ॥११७

वसन्ततिलकम्

ग्रस्तश्चिरं युगपदुत्थितचित्ररोगैर्जल्लौषधादिविविधर्द्धियुतोऽप्युपेक्षाम् ।
काये परां प्रकुरुते खलु निःस्पृहत्वाद्यः सर्वदा गदपरीषहजित्स योगी ॥११८
मस्तीक्ष्णवर्त्मतृणकण्टक शर्कराद्यैरादारिताङ्घ्रियुगलोऽपि हतप्रमादम् ।
चर्यादिषु प्रयतते विधिना क्रियासु तस्य प्रतीहि तृणतोदजयं मुनीशः[1] ॥११९

---

क्रोधाग्नि को प्रदीप्त करने वाले निन्दनीय तथा सर्वथा असत्य आदि रूक्ष वचनों को सुनता हुआ भी जो विना सुने के समान उसके विक्षेप से रहित मन से उत्कृष्ट क्षमा को धारण करता है उसी सद्‌बुद्धि मुनि के आक्रोश परीषह का सहन करना जानना चाहिये ॥ ११४ ॥ नाना शस्त्रों के घात तथा यन्त्र निपीड़न आदि के द्वारा शत्रु जिसके शरीर का हठ पूर्वक व्याघात कर रहे हैं फिर भी जो उत्कृष्ट ध्यान से विचलित नहीं होता वही मोह रहित तथा मोक्ष के लिये उद्यत मुनि असहनीय वधपरीषह को भी सहन करता है ॥ ११५ ॥ शान्त चित्त तथा ध्यान के द्वारा मोह को नष्ट करने वाला जो मुनि नाना रोगों से पीडित होने हुए भी स्वप्न में भी दूसरों से औषध आदि की याचना नहीं करता है उसने याचना परीषह को जीता है ऐसा जाना जाता है ॥ ११६ ॥ महोपवास से दुर्बल होने पर भी जो योगी लाभ की अपेक्षा भिक्षा के अलाभ को 'यह मेरे लिये परम तप है' ऐसा मानता है वह विनीत हृदय अलाभ परीषह को जीतता है ॥ ११७ ॥ जो यद्यपि चिर काल से एक साथ उत्पन्न हुए नाना रोगों से ग्रस्त तथा जल्लौषध आदि अनेक ऋद्धियों से सहित है तो भी निःस्पृह होने से सदा शरीर में परम उपेक्षा करता है वह मुनि रोग परीषह को जीतने वाला कहा जाता है ॥ ११८ ॥ जिसके दोनों पैर यद्यपि कठोर मार्ग में पड़े हुए तृण कण्टक और कंकड़ आदि के द्वारा विदीर्ण हो गये हैं फिर भी जो चर्या आदि क्रियाओं में विधिपूर्वक प्रमाद रहित प्रवृत्ति करता है उसी मुनीश्वर के तृण स्पर्श परीषह का जीतना होता है ऐसा जानो ॥११९॥

---

१. मुनीनामीट् मुनीट् तस्य ।

उपलक्षय सूक्ष्मसाम्परायं नृप चारित्रमनुत्तरं तुरीयम् ।
अतिसूक्ष्मकषायतस्तत्प्रवदन्तीह यथार्थनाम सन्तः ॥१२८

## उपजातिः

जिनैर्यथाख्यातमिति प्रतीतं चारित्रमुक्तं खलु पञ्चमं तत् ।
चारित्रमोहोपशमात्क्षयाच्च याथात्म्यमात्मा समुपैति येन ॥१२९
अथावगच्छ द्विविधं तपस्त्वं बाह्यं सदाभ्यन्तरमित्यपीष्टम् ।
प्रत्येकमेकं खलु षड्विधं तद्वक्ष्ये समासेन तयोः प्रभेदान् ॥१३०

## शार्दूलविक्रीडितम्

रागस्य प्र   ाय कर्मसमितेर्नाशाय दृष्टे फले
हृद्ये चाप्यनपेक्षणाय विधिवद् ध्यानागमावाप्तये ।
सिद्धचै संयमसंपदोऽप्यनशनं धीरः करोत्यादरात्
तेनैकेन हि नीयते मतिमतां दुष्टं मनो वश्यताम् ॥१३१

---

जो चारित्र है उसे तृतीय चारित्र जानो। समस्त प्राणियों के वध से जो उत्कृष्ट निवृत्ति है वही परिहार विशुद्धि इन नाम से कही गई है। भावार्थ—जो तीस वर्ष तक घर में सुख से रहकर मुनि-दीक्षा लेते हैं तथा आठ वर्ष तक तीर्थंकर के पाद मूल में रहते हुए प्रत्याख्यान पूर्व का अध्ययन करते हैं उनके शरीर में तपश्चरण के प्रभाव से ऐसी विशेषता उत्पन्न हो जाती है कि उसके द्वारा जीवों का विघात नहीं होता। इस संयम के धारक मुनि वर्षाकाल को छोड़कर शेष समय प्रतिदिन दो कोश प्रमाण गमन करते हैं। यह संयम छठवें और सातवें गुण स्थान में ही होता है॥ १२७॥ हे राजन्! सूक्ष्म साम्पराय नाम का चौथा उत्कृष्ट चारित्र है। इसमें कषाय अत्यन्त सूक्ष्म रह जाती है इसलिये सत्पुरुष इसे सार्थक नाम वाला कहते हैं॥ १२८॥ जिनेन्द्र भगवान् ने जो पञ्चम चारित्र कहा है वह यथाख्यात इस नाम से प्रसिद्ध है। यह चारित्र मोह कर्म के उपशम और क्षय से होता है। इस चारित्र के द्वारा आत्मा अपने यथार्थ रूप को प्राप्त होता है। भावार्थ—यथाख्यात चारित्र के दो भेद हैं एक औपशमिक और दूसरा क्षायिक। चारित्र मोह के उपशम से होनेवाला औपशमिक कहलाता है और क्षय से होनेवाला क्षायिक। औपशमिक यथाख्यात ग्यारहवें गुण स्थान में होता हे और क्षायिक यथाख्यात बारहवें आदि गुणस्थानों में होता है॥ १२९॥

हे राजन्! अब तुम दो प्रकार के तप को समझो। यह तव बाह्य और आभ्यन्तर भेद वाला है तथा मोक्ष प्राप्ति के लिये इसके दोनों ही भेद सदा अभीष्ट हैं। इन दोनों भेदों में प्रत्येक के छह-छह भेद हैं आगे संक्षेप से उन्हीं के प्रभेदों को कहूँगा॥ १३०॥ राग का प्रशमन करने के लिये, कर्म समूह को नष्ट करने के लिये प्रत्यक्ष फल मनोहर भी हो तो उसमें उपेक्षा करने के लिये, विधि पूर्वक ध्यान और आगम की प्राप्ति के लिये, तथा संयम रूपी संपदा की सिद्धि के लिये धीर वीर मुनि आदरपूर्वक अनशन तप करते हैं क्योंकि उस एक ही तप के द्वारा बुद्धिमानों का दुष्ट मन अधीनता को प्राप्त हो जाता है। भावार्थ—अन्न पान खाद्य और लेह्य इन चार प्रकार

### उपजातिः

प्रजागरायोद्धतदोषशान्त्यै संवाहनार्थं च सुसंयमस्य।
स्वाध्यायसंतोषनिमित्तमुक्तं सदावमोदर्यमुदारबोधैः ॥१३२

### वसन्ततिलकम्

संकल्प एकभवनादिकगोचरो यश्चित्तावरोधनमवेहि तपस्तृतीयम्।
तृष्णारजःशमनवारिनिरत्ययाया लक्ष्म्यास्तदेव हि वशीकरणैकमन्त्रम् ॥१३३
दुष्टेन्द्रियाश्वगणदर्पविनिग्रहार्थं निद्राप्रमादविजयाय तपश्चतुर्थम्।
स्वाध्याययोगसुखसिद्धिनिमित्तमुक्तं त्यागो घृतप्रमुखवृष्यरसस्य[1] यस्तत् ॥१३४

### उपजातिः

यथागमं शून्यगृहादिकेषु विविक्तशय्यासनमामनन्ति।
स्वाध्यायदेवव्रतयोगसिद्ध्यै मुनेस्तपः पञ्चममञ्चितं तत् ॥१३५

---

के आहारों का त्याग करना अनशन या उपवास तप कहलाता है इस तप के लौकिक प्रयोजन की ओर लक्ष्य न रखकर रागादि शत्रुओं को शान्त करने रूप पारमार्थिक प्रयोजन की ओर लक्ष्य रखना चाहिये। इस अनशन तप से मन वश में हो जाता है ॥ १३१ ॥ उत्कृष्ट ज्ञानी आचार्यों ने अत्यधिक जागरण के लिये, तीव्र दोषों की शान्ति के लिये, सम्यक् संयम की साधना के लिये तथा स्वाध्याय और सन्तोष की प्राप्ति के लिये सदा अवमोदर्य तप करने का उपदेश दिया है। भावार्थ—अपने निश्चित आहार से कम आहार लेने को अवमोदर्य तप कहते हैं। इसके कवल चान्द्रायण आदि अनेक भेद हैं ॥ १३२ ॥ आज मैं एक मकान तक, दो मकान अथवा तीन आदि मकान तक आहार के लिये जाऊँगा, इस प्रकार का जो संकल्प किया जाता है उसे तृतीय वैयावृत्य तप जानो। यह तप चित्त को रोकने वाला है, तृष्णा रूपी धूलि को शान्त करने के लिये जल स्वरूप है तथा अविनाशी मोक्ष लक्ष्मी को वश करने के लिये वशीकरण मन्त्र है। भावार्थ—वृत्ति का अर्थ भोजन और परिसंख्यान का अर्थ नियम है। अपने निवास स्थान से भोजन के लिये निकलते समय नाना प्रकार के नियम ग्रहण करना वृत्ति परिसंख्यात तप कहलाता है इस तप के प्रभाव से चित्त की स्वच्छन्दता का निरोध होता है और आहार विषयक तृष्णा शान्त होती है ॥ १३३ ॥ इन्द्रिय रूपी दुष्ट अश्व समूह का गर्व नष्ट करने के लिये, निद्रा और प्रमाद पर विजय प्राप्त करने के लिये तथा स्वाध्याय और योग का सुख पूर्वक सिद्धि के लिये श्री घृतादिक गरिष्ठ रसों का त्याग होता है वह रस परित्याग नामका चतुर्थ तप कहा गया है ॥ १३४ ॥ स्वाध्याय, ब्रह्मचर्य तथा ध्यान की सिद्धि के लिये आगम के अनुसार शून्य गृह आदि स्थानों में जो एकान्त शयनासन किया जाता

---

१. वृक्षरसस्य म०।

शार्दूलविक्रीडितम्

अम्भःकायिकसत्त्वहिंसनभिया स्नानक्रियामामृतेः
प्रत्याख्यातवलोऽपि दुःसहतरा कण्डूतिमुद्धाटयत् ।
आरोहन्मलसम्पदा प्रतिदिनं वल्मीकभूतं वपु-
र्बिभ्राणस्य परीषहो मलकृतो निश्चीयते योगिनः ॥१२०

इन्द्रवज्रा

ज्ञाने तपस्यप्यकृताभिमानो[1] निन्दाप्रशंसादिषु यः समानः ।
पूजापुरस्कारपरीषहस्य जेता स धीरो मुनिरप्रमादः ॥१२१

वसन्ततिलकम्

तीर्णाखिलश्रुतमहाम्बुनिधेः पुरस्तादन्ये ममाल्पमतयः पशवो न भान्ति ।
इत्यादिकं मतिमदं जहतोऽवसेयः प्रज्ञापरीषहजयो हतमोहवृत्तेः ॥१२२
किञ्चिन्न वेत्ति पशुरेष विषाणहीनो लोकैरिति प्रतिपदं खलु निन्दितोऽपि ।
क्षान्तिं न मुञ्चति मनागपि यः क्षमावानज्ञानजां विषहते स परीषहार्तिम् ॥१२३

शार्दूलविक्रीडितम्

वैराग्यातिशयेन शुद्धमनसस्तीर्णागमाम्भोनिधेः
सन्मार्गेण तपस्यतोऽपि सुचिरं लब्धिर्न मे काचन ।
[2]संजातेत्यविनिन्दतः प्रवचनं संक्लेशमुक्तात्मन-
स्तस्यादर्शनपीडनैकविजयो विज्ञायते श्रेयसे ॥१२४

---

जल कायिक जीवों की हिंसा के भय से जिसने मरण पर्यन्त के लिये स्नान क्रिया का त्याग कर दिया है तथा जो दुःख से सहन करने योग्य खाज को प्रकट करने वाले और प्रतिदिन चढ़ते हुए मैल के कारण वामी के आकार परिणत शरीर को धारण कर रहा है उस योगी के मलकृत परिषह का निश्चय किया जाता है अर्थात् वह मल परीषह को जीतता है ॥ १२० ॥

जो ज्ञान और तप में अभिमान नहीं करता है तथा निन्दा और प्रशंसा आदि में समान—मध्यस्थ रहता है वह प्रमाद रहित धीर वीर मुनि सत्कार पुरस्कार परिषह को जीतने वाला कहा जाता है ॥ १२१ ॥ समस्त शास्त्र रूपी समुद्र को पार करने वाले मेरे आगे अन्य अल्प वुद्धि अज्ञानी सुशोभित नहीं होते हैं इस प्रकार के बुद्धि मद को जिसने छोड़ दिया है तथा जिसकी मोह पूर्ण वृत्ति नष्ट हो चुकी है ऐसे मुनि के प्रज्ञा परीषह जय जानना चाहिये ॥ १२२ ॥ यह सींग रहित पशु कुछ नहीं जानता है। इस प्रकार पद पद पर लोगों के द्वारा निन्दित होने पर भी जो रञ्चमात्र भी क्षमा को नहीं छोड़ता है वह क्षमा का धारक साधु अज्ञान से उत्पन्न होने वाली परीषह की पीड़ा को सहन करता है ॥ १२३ ॥ वैराग्य की प्रकर्षता से मेरा मन शुद्ध है, मैंने आगमरूपी समुद्र को पार किया है, और समीचीन मार्ग से मैं चिरकाल से

१. -भिमाने म० । २. संजातेत्यविनिन्दितप्रवचनं म० ।

**उपजातिः**

चारित्रमाद्यं कथितं जिनेन्द्रैः सामायिकं तद् द्विविधं प्रतीहि ।
कालेन युक्तं नियतेन[1] चैकं तथा परं चानियतेन राजन् ॥१२५

**स्रग्धरा**

छेदोपस्थापनाख्यं निरुपमसुखदं मुक्तिसोपानभूतं
चारित्रं तद् द्वितीयं दुरितविजयिनां जैत्रमास्त्रं मुनीनाम् ।
प्रत्याख्यानप्रमादस्खलननियमनं[2] स्वागमानुक्रमेण
छेदोपस्थापनेति प्रकथितमथवा[3] याऽनिवृत्तिर्विकल्पात् ॥१२६

**मालभारिणी**

परिहारविशुद्धिनामधेयं नृप चारित्रमवेहि तत्तृतीयम् ।
परिहारविशुद्धिरित्युदीर्णा सकलप्राणिवधात्परा निवृत्तिः ॥१२७

---

तपस्या कर रहा हूँ फिर भी मुझे कोई लब्धि—ऋद्धि नहीं हुई है' इस प्रकार जो प्रवचन—आगम की निन्दा नहीं करता है तथा जिसकी आत्मा संक्लेश से मुक्त है उस मुनि के कल्याण के लिये अदर्शन परीषह का विजय जाना जाता है ॥ १२४ ॥

हे राजन् ! जिनेन्द्र भगवान् ने जो सामायिक नाम का पहला चारित्र कहा है उसे दो प्रकार का जानो। एक तो नियत काल से सहित है और दूसरा अनियत काल से सहित है अर्थात् एक समय की अवधि लेकर स्वीकृत किया जाता है और दूसरा जीवन पर्यन्त के लिये ॥ १२५ ॥ छेदोपस्थापना नाम का जो दूसरा चारित्र है वह अनुपम सुख को देने वाला है, मुक्ति का सोपान स्वरूप है तथा पाप को जीतने वाले मुनियों का विजयी शस्त्र है। प्रत्याख्यान चारित्र में प्रमाद के कारण लगे हुए दोषों का सम्यक् शास्त्र के अनुसार दूर करना छेदोपस्थापना चारित्र है अथवा अहिंसा सत्य आदि के विकल्प से जो अनिवृत्ति है वह भी छेदोपस्थापना चारित्र कहा गया है। अथवा विकल्पात् विकल्प पूर्वक जो निवृत्ति पाप का त्याग होता है वह छेदोपस्थापना है। भावार्थ—'छेदे सति उपस्थापना छेदोपस्थापना' अथवा 'छेदेन—विकल्पेन उपस्थापना छेदोपस्थापना' इस प्रकार छेदोपस्थापना शब्द की निरुक्ति दो प्रकार की है। प्रथम निरुक्ति में छेदोपस्थापना का अर्थ है कि गृहीत चारित्र में प्रमाद के कारण यदि कोई दोष लगता है तो उसे आगम में बताये हुए क्रम से दूर करना और दूसरी निरुक्ति में अर्थ है कि चारित्र को अहिंसा, सत्य, अचौर्य आदि के विकल्प पूर्वक धारण करना। सामायिक चारित्र में सामान्यरूप से समस्त सावद्य—पाप सहित कार्यों का त्याग किया जाता है और छेदोपस्थापना में हिंसा का त्याग किया, असत्य का त्याग किया, चौर्य का त्याग किया आदि विकल्प पूर्वक त्याग किया जाता है इसलिये छेदोपस्थापना में विकल्प से अनिवृत्ति रहती है अथवा 'या निवृत्तिर्विकल्पात्' इस पाठ में विकल्प पूर्वक जो हिंसादि पापों से निवृत्ति है वह छेदोपस्थापना है ॥ १२६ ॥ हे राजन् ! परिहारविशुद्धि नाम का

---

१. नियमेन म० । २. प्रत्याख्यान म० व । ३. प्रकथन म० ।

## वसन्ततिलकम्

ग्रीष्मातपस्थितिघनागमवृक्षमूलवासाभ्रवासविविधप्रतिमादिकं तत् ।
षष्ठं तपः परमवेहि नरेन्द्र कायक्लेशाभिधानमिदमेव तपःसु मुख्यम् ॥१३६

## हरिणी

अथ दशविधं [ नवविधं ] प्रायश्चित्तं प्रमादभवागसां
प्रतिनियमितं सर्वज्ञाज्ञाप्रणीतविधानतः ।
प्रवयसि जने प्रव्रज्याद्यैः स यः परमादरो
भवति विनयो मूलं मुक्तेः सुखस्य चतुर्विधः ॥१३७

निजतनुवचःसाधुद्रव्यान्तरैर्यदुपासनं
ननु दशविधं वैयावृत्यं यथागममीरितम् ।
अविरतमथ ज्ञानाभ्यासो मनःस्थितिशुद्धये
शमसुखमयः स्वाध्यायोऽसौ दशार्धविधो मतः ॥१३८

---

है उसे मुनि का पञ्चम समीचीन विविक्त शय्यासन तप मानते हैं ॥ १३५ ॥ हे नरेन्द्र ! ग्रीष्म ऋतु में आतप स्थिति—घाम में बैठकर आतापन योग धारण करना, वर्षा ऋतु में वृक्ष मूल वास—वृक्ष के नीचे बैठकर वर्षा योग धारण करना, शीत ऋतु में अभ्रवास—खुले आकाश के नीचे बैठना तथा नाना प्रकार के प्रतिमादि योग धारण करना इसे छठवां कायक्लेश नामका उत्कृष्ट तप जानो। यही तप सब तपों में मुख्य है ॥ १३६ ॥

अब आगे छह अन्तरङ्ग तपों का वर्णन करते हैं। प्रमाद से होने वाले अपराधों का सर्वज्ञ की आज्ञा द्वारा प्रणीत विधि के अनुसार निराकरण करना नव प्रकार का प्रायश्चित्त है। दीक्षा आदि के द्वारा वृद्धजनों में जो परम आदर प्रकट किया जाता है वह विनय तप है। यह विनय तप मुक्ति सुख का मूल कारण है। इसके चार भेद हैं। भावार्थ—अपराध होने पर शास्त्रोक्त विधि से उसकी शुद्धि करने को प्रायश्चित्त तप कहते हैं इसके आलोचना प्रतिक्रमण, तदुभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, परिहार और उपस्थापन ये नौ भेद हैं। जो मुनि दीक्षा तथा ज्ञानादि गुणों की अपेक्षा वृद्धसंज्ञा को प्राप्त हैं उनका आदर करना विनय तप है इसके दर्शन, ज्ञान, चारित्र और उपचार ये चार भेद हैं ॥ १३७ ॥ अपना शरीर, वचन तथा अन्य श्रेष्ठ द्रव्यों के द्वारा आगम के अनुसार दश प्रकार के मुनियों की जो उपासना की जाती है वह दश प्रकार का वैयावृत्य तप कहा गया है। मन की स्थिरता और शुद्धि के लिये जो निरन्तर ज्ञान का अभ्यास किया जाता है वह स्वाध्याय तप है। यह स्वाध्याय शान्ति सुख से तन्मय है तथा पांच प्रकार का माना गया है। भावार्थ—व्यावृत्ति—दुःख निवृत्ति जिसका प्रयोजन है उसे वैयावृत्त्य कहते हैं। आचार्य, उपाध्याय, तपस्वी, शैक्ष्य, ग्लान, गण, कुल, सङ्घ, साधु और मनोज्ञ इन दश प्रकार के मुनियों की सेवा की जाती है इसलिये विषय भेद की अपेक्षा वैयावृत्त्य तप के दश भेद होते हैं। शास्त्र के माध्यम से आत्म स्वरूप का अध्ययन करना स्वाध्याय है इसके वाचना, पृच्छना, अनुप्रेक्षा, आम्नाय और

## शालिनी

आत्मात्मीयायाः स्वसंकल्पबुद्धेः सम्यक्त्यागो यः प्रणीतो जिनेन्द्रैः ।
स व्युत्सर्गो द्विप्रकारः प्रतीतो ध्यानं चातः सप्रभेदं प्रवक्ष्ये ।।१३९

## उपजातिः

अवेहि सत्संहननस्य सूक्तमेकाग्रचिन्तासुनिरोध[1] एव ।
ध्यानं जिनेन्द्रः सकलावबोधैरान्तर्मुहूर्तादथ[2] तच्चतुर्धा ।।१४०
आर्त्तं च रौद्रं नरनाथ धर्म्यं शुक्लं च[3] तद्भेद इति प्रणीतः ।
संसारहेतू प्रथमे प्रदिष्टे स्वर्मोक्षहेतू भवतः परे द्वे ।।१४१

## शार्दूलविक्रीडितम्

आर्त्तं विद्धि चतुर्विधं स्मृतिसमन्वाहार इष्टेतरा-
वाप्तौ तद्विरहाय[4] चेष्टविरहे तत्सङ्गमायेति यः ।
अप्यत्युद्धतवेदनाभिहतये घोरं निदानाय तत्-
प्रादुर्भूतिरुदाहृता खलु गुणस्थानेषु षट्स्वादितः ।।१४२

---

धर्मोपदेश के भेद से पांच भेद हैं ।। १३८ ।। आत्मा और आत्मीय पदार्थों में 'ये मेरे हैं' इस प्रकार की संकल्प बुद्धि का जो भले प्रकार त्याग किया जाता है उसे जिनेन्द्र भगवान् के व्युत्सर्ग तप कहा है । यह प्रसिद्ध तप वाह्य और आभ्यन्तर उपाधि के त्याग की अपेक्षा दो प्रकार का है । अब इसके आगे उत्तर भेदों से सहित ध्यान का निरूपण करूंगा ।। १३९ ।।

संपूर्ण ज्ञान के धारक जिनेन्द्र भगवान् ने, उत्तम संहनन वाले जीव का अन्तमूहूर्त तक के लिये किसी एक पदार्थ में चिन्ता का जो रुकना ही ध्यान कहा है ऐसा जानो । वह ध्यान चार प्रकार का है ।। १४० ।। हे नरनाथ ! आर्त्त, रौद्र, धर्म्य और शुक्ल ये ध्यान के भेद कहे गये हैं, इनमें प्रारम्भ के दो ध्यान संसार के हेतु कहे गये हैं और आगे के दो स्वर्ग तथा मोक्ष के कारण हैं ।।१४१।। अनिष्ट पदार्थ की प्राप्ति होने पर उसके वियोग के लिये बार-बार विचार करना, इष्ट का वियोग होने पर उसके संयोग के लिये बार-बार विचार करना, तीव्र वेदना को दूर करने के लिये तथा भोगाकाङ्क्षा रूप निदान के लिये बार बार विचार करना यह चार प्रकार आर्त्तध्यान है ऐसा जानो । इस आर्त्तध्यान की उत्पत्ति प्रारम्भ के छह गुणस्थानों में होती है । भावार्थ—आर्त्ति का अर्थ दुःख है उस दुःख के समय जो ध्यान होता है वह आर्त्तध्यान कहलाता है 'आर्तौ भवम् आर्त्तम्' यह उसकी व्युत्पति है । यह आर्ति चार कारणों से होती है अनिष्ट संयोग, इष्ट वियोग, तीव्र रोग जन्य पीड़ा, और भोग प्राप्ति की उत्कट अभिलाषा । उपर्युक्त चार कारणों की अपेक्षा आर्त्तध्यान के चार भेद माने गये हैं । यह आर्त्तध्यान पहले से प्रारम्भ कर छठवें गुणस्थान तक होता है परन्तु निदान जनित आर्त्तध्यान छठवें गुणस्थान में नहीं होता । वह पांचवें गुण स्थान तक ही होता

---

१. एक : म० । २. रन्तर्मुहूर्तादथ म० । ३. भवेद्भेद इति प्रणीतः व० । ४. वाप्तेस्तद्विरहाय म०

### उपजातिः

हिंसानृतस्तेयपरिग्रहैकसंरक्षणेभ्यः खलु रौद्रमुक्तम् ।
तस्य प्रयोक्ताविरतो निकामं स्यात्संयतासंयतलक्षणश्च ॥१४३

### शार्दूलविक्रीडितम्

आज्ञापायविपाकसंस्थितिभवं धर्म्यं चतुर्धा मतं
यः सम्यग्विचयाय तत्स्मृतिसमन्वाहार आपादितः ।
भावानामतिसौक्ष्म्यतो जडतया कर्मोदयादात्मनः
स्तत्राज्ञाविचयो यथागमगतं द्रव्यादिसंचिन्तनम् ॥१४४

मिथ्यात्वेन सदा विमूढमनसो जात्यन्ध्ववत्प्राणिनः
सर्वज्ञोक्तमताच्चिराय विमुखा मोक्षार्थिनोऽज्ञानिनः ।
सन्मार्गादवबोधनादभिमताद्दूरं प्रयान्तीति यन्-
मार्गापायविचिन्तनं तदुदितं धर्म्यं द्वितीयं बुधैः ॥१४५

---

है ॥ १४२ ॥ हिंसा, असत्य, चोरी और परिग्रह के अत्यधिक संरक्षण से होने वाला ध्यान रौद्रध्यान कहा गया है। इस रौद्रध्यान का अत्यधिक प्रयोग करने वाला, अविरत अर्थात् प्रारम्भ से लेकर चतुर्थ गुण स्थान तक का जीव, तथा संयतासंयत नामक पञ्चम गुण स्थानवर्ती जीव होता है। भावार्थ—'रुद्रस्येदं रौद्रं' इस व्युत्पत्ति के अनुसार रुद्र जीव का ध्यान रौद्र ध्यान कहलाता है। हिंसा असत्य चोरी और परिग्रह के संरक्षण में अत्यन्त आसक्त रहने वाला प्राणी रुद्र कहलाता है उसका जो ध्यान है वह रौद्र ध्यान कहलाता है कारणों की अपेक्षा रौद्र ध्यान के भी हिंसानन्दी, मृषानन्दी, चौर्यानन्दी और परिग्रहानन्दी इस प्रकार चार भेद होते हैं। यह रौद्र ध्यान अविरत अर्थात् प्रारम्भ के चार गुणस्थानों में रहने वाले जीव के अत्यधिक मात्रा में होता है और पञ्चम गुणस्थानवर्ती संयतासंयत के साधारण मात्रा में होता है ॥ १४३ ॥

आज्ञा, अपाय, विपाक और संस्थान से होने वाला ध्यान धर्म्यध्यान माना गया है। वह धर्म्यध्यान आज्ञाविचय, अपायविचय, विपाकविचय और संस्थानविचय के भेद से चार प्रकार का है। सम्यग् रूप से पदार्थ का विचार करने के लिये जो मन का व्यापार होता है वह स्मृति समन्वाहार कहलाता है। पदार्थों की अत्यन्त सूक्ष्मता और कर्मोदय से होने वाली अपनी अज्ञानता के कारण जहाँ आगम की आज्ञानुसार द्रव्य आदि का चिन्तन होता है वहाँ आज्ञाविचय नाम का धर्म्यध्यान होता है ॥ १४४ ॥ मिथ्यात्व के द्वारा जिनका मन सदा मूढ रहता है ऐसे अज्ञानी प्राणी मोक्ष के इच्छुक होकर भी जन्मान्ध के समान सर्वज्ञ कथित मार्ग से चिर काल से विमुख हैं तथा सम्यग्ज्ञान रूपी अपने इष्ट समीचीन मार्ग से दूर जा रहे हैं इस प्रकार मार्ग के अपाय का जो चिन्तन है वह विद्वानों द्वारा अपायविचय नाम का दूसरा धर्म्यध्यान कहा गया

---

१. मार्गोपाय— म० ।

### पृथ्वी

अपायविचयोऽथवा निगदितो जिनैः कर्मणा-
मपायविधिचिन्तनं नियतमात्मनः संततम् ।
अपेयुरहितादिमे कथमनादिमिथ्यात्वतः
शरीरिण इतीरिता स्मरणसन्ततिश्चापरा ॥१४६

### शार्दूलविक्रीडितम्

यज्ज्ञानावरणादिकर्मसमितेर्द्रव्यादिकप्रत्यय[1]-
प्रोद्यच्चित्रफलोच्चयानुभवनं प्रत्येकसंचिन्तनम् ।
सम्यक्तन्नितरां विपाकविचयो लोकस्य संस्थाविधे
र्यत्संस्थाविचयो निरूपणमिति स्यादप्रमत्ताच्च तत् ॥१४७

### उपजातिः

चतुर्विकल्पं निगदन्ति शुक्लध्यानं जिना ध्यानविभिन्नमोहाः ।
आद्ये सदा पूर्वविदो भवेतां परे परं केवलिनः प्रणीते ॥१४८
प्रोक्तस्त्रियोगस्य[2] जिनैः पृथक्त्ववितर्क आद्यः स इति प्रणीतम् ।
द्वितीयमेकत्ववितर्क एक योगस्य च ध्यानमनूनबोधैः ॥१४९
सूक्ष्मक्रियासु प्रतिपातितेन[3] सूक्ष्मक्रियादिप्रतिपातिनामा ।
तत्काययोगस्य वदन्ति शुक्लं तृतीयमालोकितविश्वलोकाः ॥१५०

---

है ॥ १४५ ॥ अथवा आत्मा से कर्मों के छूटने की विधि का निरन्तर नियत रूप से चिन्तन करना अर्थात् आत्मा से कर्मों का सम्बन्ध किस प्रकार छूटे ऐसा चिन्तन करना भी जिनेन्द्र भगवान् ने अपाय विचय ध्यान कहा है अथवा ये प्राणी अहितकारी अनादि मिथ्यात्व से कैसे छूटें इस प्रकार की जो दूसरी विचार श्रेणी है वह भी अपायविचय नाम का धर्म्यध्यान है ॥ १४६ ॥ ज्ञानावरणादि कर्म समूह के द्रव्यादि कारणों से उदय में आने वाला विचित्र फल का जो अनुभवन है वह विपाक कहलाता है। इस संदर्भ में प्रत्येक कर्मों के विपाक का जो अच्छी तरह विचार किया जाता है वह विपाकविचय नाम का धर्म्यध्यान है और लोक की आकृति का जो निरूपण है वह संस्थानविचय धर्म्यध्यान है। यह धर्म्यध्यान अप्रमत्तविरत नामक सप्तम गुणस्थान तक होता है ॥ १४७ ॥

ध्यान के द्वारा मोह को नष्ट करने वाले जिनेन्द्र भगवान् शुक्ल ध्यान को चार भेदों से युक्त कहते हैं। उन चार भेदों में प्रारम्भ के दो भेद पूर्वविद्—पूर्वों के ज्ञाता मुनि के होते हैं और शेष दो भेद केवली के कहे गये हैं ॥१४८॥ जो शुक्ल ध्यान कहा है वह पृथक्त्ववितर्क विचार नामका पहला शुक्ल ध्यान है और तीन योगों में से किसी एक योग के धारकके जो शुक्ल ध्यान होता है वह एकत्व वितर्क नामका दूसरा शुक्ल ध्यान है ऐसा पूर्णज्ञान के धारक सर्वज्ञ देव ने कहा है ॥ १४९ ॥ काययोग की सूक्ष्म क्रियाओं के काल में जो होता है वह सूक्ष्म क्रिया प्रतिपाति नामका तृतीय शुक्ल

---

१. द्रव्यादिकं प्रत्ययः म० । २. त्रिवर्गस्य म० । ३. प्रतिपादितेन म० ।

वंशस्थम्

अथो विपूर्वोपरतक्रियादिका निवृत्तिकाख्या परमस्य कीर्तिता ।
नरेन्द्र शुक्लस्य समस्तदृष्टिभिर्भवत्ययोगस्य तदन्यदुर्लभम् ॥१५१

उपजातिः

एकाश्रये विद्धि कुशाग्रबुद्धे वितर्कवीचारयुते[1] निकामम् ।
पूर्वे द्वितीयं त्रिजगत्प्रदीपैर्जिनैरवीचारमिति प्रणीतम् ॥१५२
बुधा वितर्कं श्रुतमित्युशन्ति वीचार इत्याचरणप्रधानाः[2] ।
अर्थस्य च व्यञ्जनयोगयोश्च संक्रान्तिमाक्रान्तशमैकसौख्याः ॥१५३

शार्दूलविक्रीडितम्

ध्येयं द्रव्यमथार्थमित्यभिमतं तत्पर्ययो वापरो
राजन्व्यञ्जनमित्यवेहि वचनं यो[3] गोऽङ्गवाक्चेतसाम् ।
प्रस्पन्दः परिवर्तनं यदुदितं संक्रान्तिरित्यञ्जसा
स्वालम्ब्यैकतमं क्रमेण विधिना कृत्स्नेषु चार्थादिषु ॥१५४
द्रव्याणुं सुवशीकृताक्षतुरगो भावाणुमप्यादृतो[4]
ध्यायन्प्राप्तवितर्कशक्तिरनघः सम्यक्पृथक्त्वेन यः ।
अर्थादीन्मनसा क्रमाच्च शमयन् संसर्पतोन्मूलयन्
मोहस्य प्रकृतीरसौ वितनुते ध्यानं सदाद्यं मुनिः ॥१५५

---

ध्यान है ऐसा समस्त लोक को देखने वाले सर्वज्ञ भगवान् कहते हैं ॥ १५० ॥ हे राजन् ! सर्वदर्शी भगवान् ने उत्कृष्ट शुक्ल ध्यान का व्युपरतक्रियानिवर्ति नाम कहा है । यह ध्यान योग रहित जीव के होता है अन्य जीवों के लिये दुर्लभ है ॥ १५१ ॥ हे कुशाग्रबुद्धे ! आदि के दो ध्यान एक पदार्थ के आश्रय से होते हैं तथा वितर्क और विचार से युक्त होते हैं परन्तु तीनों लोकों के प्रकाशक जिनेन्द्र भगवान् के द्वितीय शुक्ल ध्यान को विचार से रहित कहा है ॥ १५२ ॥ जिनके आचरण की प्रधानता है तथा प्रशम और अद्वितीय सुख जिन्हें प्राप्त हो चुका है ऐसे ज्ञानी पुरुष श्रुत के वितर्क और अर्थ, शब्द तथा योग के परिवर्तन को विचार कहते हैं ॥ १५३ ॥ हे राजन् ! ध्यान करने योग्य जो द्रव्य है वह 'अर्थ है' ऐसा माना गया है । इसी प्रकार उस द्रव्य की जो वर्तमान पर्याय अथवा अन्य पर्याय है वह भी 'अर्थ है' ऐसा स्वीकृत किया गया है । आगम के वचन को 'व्यञ्जन है' ऐसा जानो । काय वचन और मन का जो परिस्पन्द है वह योग है । इन सब का जो परिवर्तन है उसे 'सङ्क्रान्ति' इस प्रकार कहा गया है । इन अर्थ आदि समस्त वस्तुओं—अर्थ, व्यञ्जन और योग इन तीनों में से किसी एक का विधि पूर्वक क्रम से आलम्बन लेकर जो आदर-पूर्वक द्रव्याणु अथवा भावाणु का भी ध्यान करता है, जिसने इन्द्रिय रूपी घोड़ों को अच्छी तरह वश कर लिया है, जिसे वितर्क शक्ति—आगम के अर्थ विचार की सामर्थ्य प्राप्त हो चुकी है, जो

१. गते म० । २. प्रधानाम् ब० । ३. योगाङ्गवाक्चेतसाम् म० । ४. मप्यादितो म० ।

प्राप्यानन्तगुणैकशुद्धिसहितं योगं विशेषं क्रमाच्-
छिन्दन्मोहतरुं समूलमचिराज्ज्ञानावृतेः सन्ततम् ।
रुन्धन्बन्धमपि स्थितेश्च जनयन् ह्रासक्षयौ निश्चलः
स्यादेकत्ववितर्कभागिति यतिः कर्माणि हन्तुं सहः ॥१५६

अर्थव्यञ्जनयोगसंक्रमणतः सद्योनिवृत्तश्रुतः
साधुः साधुकृतोपयोगसहितो ध्यानक्षमाकारभृत् ।
ध्यायन्क्षीणकषाय इत्यचलितस्वान्तः पुनर्ध्यानतो
निर्लेपो न निवर्तते मणिरिव स्वच्छाकृतिः स्फाटिकः ॥१५७

## उपजातिः

निःशेषमेकत्ववितर्कशुक्लध्यानाग्निदग्धाखिलघातिदारुः ।
ज्ञानं परं तीर्थकरः परो वा स केवली केवलमभ्युपैति ॥१५८

---

पाप रहित है, जो क्रम से प्रवृत्त होने वाले मन से अर्थ व्यञ्जन और योगों का पृथक्त्व रूप से ध्यान करता है तथा उनके फलस्वरूप जो मोहनीय कर्म की समस्त प्रकृतियों का उपशम अथवा क्षय कर रहा है ऐसा मुनि पृथक्त्व वितर्क विचार नामक प्रथम शुक्ल ध्यान को सदा विस्तृत करता है। ॥ १५४–१५५ ॥ तदनन्तर अनन्तगुणी अद्वितीय शुद्धि से सहित योग विशेष को प्राप्त कर जो शीघ्र ही मोह कर्म रूपी वृक्ष को जड़सहित नष्ट कर रहा है, निरन्तर ज्ञानावरण के बन्ध को भी रोक रहा है तथा उसकी स्थिति के ह्रास और क्षय को करता हुआ निश्चल रहता है ऐसा मुनि एकत्व वितर्क नामक द्वितीय शुक्ल ध्यान को प्राप्त होता है और वही कर्मों का क्षय करने के लिये समर्थ होता है ॥ १५६ ॥ अर्थ, व्यञ्जन और योगों के संक्रमण–परिवर्तन से जिसका श्रुत शीघ्र ही निवृत्त हो गया है, जो शुद्धोपयोग से सहित है, जो ध्यान के योग्य आकार को धारण कर रहा है, जिसकी कषाय क्षीण हो चुकी है, जिसका मन निश्चल है, जो मणि के समान निर्लेप है है तथा स्फटिक के समान स्वच्छ स्वभाव है ऐसा ध्यान करने वाला साधु अब ध्यान से निवृत्त नहीं होता है—पीछे नहीं हटता है। भावार्थ—पृथक्त्ववितर्क विचार नामक शुक्ल ध्यान आठवें से लेकर ग्यारहवें गुणस्थान तक होता है तथा उपशम और क्षपक दोनों श्रेणियों में होता है। इस ध्यान को धारण करने वाला मुनि यदि उपशम श्रेणी में स्थित होता है तो वह नियम से पीछे हटता है—उस ध्यान से पतित हो जाता है परन्तु एकत्व वितर्क नाम का शुक्ल ध्यान बारहवें गुणस्थान में होता है अतः इस ध्यान को धारण करने वाला मुनि ध्यान से पीछे नहीं हटता है किन्तु अन्तर्मुहूर्त के भीतर शेष घातिया कर्मों का क्षय कर नियम से सर्वज्ञ बन जाता है ॥ १५७ ॥ एकत्व वितर्क शुक्ल ध्यानरूपी अग्नि के द्वारा जिसके घातिया कर्मरूपी लकड़ियों को सम्पूर्ण रूप से भस्म कर दिया है ऐसा तीर्थंकर हो अथवा अन्य केवली हो नियम से उत्कृष्ट केवलज्ञान को प्राप्त होता

### स्रग्धरा

चूडारत्नांशुजालैः किसलयितकरैर्वन्द्यमानः सुरेन्द्रैः
स्वज्ञानान्तर्निमग्नत्रिजगदनुपमस्तीर्णसंसारसिन्धुः ।
उत्कर्षेणाग्रुपोऽसौ विहरति भगवान्भव्यवृन्दैः परीतो
देशानां पूर्वकोटीं शशिविशदयशोराशिभिः श्वेतिताशः ॥१५९

### उपजातिः

अन्तर्मुहूर्तस्थितिकं यदायुस्तत्तुल्यवेद्यान्वितनामगोत्रः ।
विहाय वाङ्मनसयोगमन्यं स्वकाययोगं खलु बादरं च ॥१६०
आलम्व्य सूक्ष्मीकृतकाययोगमयोगतां ध्यानवलेन यास्यन् ।
सूक्ष्मक्रियादिप्रतिपातिनाम ध्यायत्यसौ ध्यानमनन्यकृत्यः ॥१६१
आयुःस्थितेरप्यपरं निकामं कर्मत्रयं यद्य[१]धिकस्थिति स्यात् ।
तदा समुद्घातमुपैति योगी तत्तुल्यतां तत्त्रितयं च नेतुम् ॥१६२

### वसन्ततिलकम्

दण्डं कपाटमनघं प्रतरं च कृत्वा स्वं लोकपूरणमसौ समयैश्चतुर्भिः ।
तावद्भिरेव समयैरुपसंहृतात्मा ध्यानं तृतीयमय पूर्ववद[२]भ्युपैति ॥१६३

---

है ॥ १५८ ॥ चूड़ामणि की किरणों के समूह से पल्लवाकार हाथों को धारण करने वाले सुरेन्द्र जिन्हें वन्दना करते हैं, जिनके आत्मज्ञान के भीतर तीनों लोक निमग्न हैं, जो उपमा से रहित हैं, जिन्होंने संसाररूपी समुद्र को पार कर लिया है, जो भव्य जीवों के समूह से घिरे हुए हैं तथा जिन्होंने चन्द्रमा के समान निर्मल यश के समूह से समस्त दिशाओं को श्वेत कर दिया है ऐसे वे भगवान्, उत्कृष्ट रूप से देशोन—आठ वर्ष और अन्तर्मुहूर्त कम एक करोड़ वर्ष पूर्व तक विहार करते रहते हैं ॥ १५९ ॥ जब उनकी आयु अन्तर्मुहूर्त की रह जाती है तथा वेदनीय नाम और गोत्र कर्म की स्थिति भी उसी के समान अन्तर्मुहूर्त की शेष रहती है तब वे वचनयोग मनोयोग और स्थूल काययोग को छोड़ कर सूक्ष्म काययोग का आलम्बन लेते हैं और ध्यान के बल से आगे अयोग अवस्था को प्राप्त करने वाले होते हैं । उसी समय अनन्य कृत्य होकर वे केवली भगवान् सूक्ष्मक्रिया प्रतिपाति नामक तीसरे शुक्ल ध्यान को ध्याते हैं ॥ १६०–१६१ ॥ यदि शेष तीन कर्म, आयु कर्म की स्थिति से अधिक स्थिति वाले हों तो सयोगकेवली भगवान् उन तीन कर्मों को आयुकर्म की समानता प्राप्त कराने के लिये समुद्घात को प्राप्त होते हैं ॥ १६२ ॥ वे केवली भगवान्, चार समय में अपने आत्मा को निर्दोष दण्डकपाटप्रतर और लोकपूरण रूप करके तथा उतने ही समय में संकोचित कर पहले के समान तृतीय शुक्ल ध्यान को प्राप्त होते हैं । भावार्थ—मूल शरीर को न छोड़ कर आत्मप्रदेशों के बाहर फैलने को समुद्घात कहते हैं । इसके वेदना, मारणान्तिक, कषाय, तैजस,

---

१. यद्यधिकं स्थितं म० । २. पूर्वविदभ्युपैति म० ।

### वंशस्थम्

ततः समुच्छिन्नपदादिकक्रिया[1]निर्वातिना ध्यानवरेण कर्मणाम् ।
निरस्य शक्ति सकलामयोगतां प्र निर्वाणमुपैति केवली ॥१६४

### पृथ्वी

स्वपूर्वकृतकर्मणां च्युतिरुदीरिता निर्जरा
द्विभेदमुपयात्यसाविति विपाकजा पाकजा ।
पचन्ति भुवि कालतः परमुपायतो योग्यतो
वनस्पतिफलानि मनुजनाथ कर्माण्यपि ॥१६५

### शार्दूलविक्रीडितम्

सम्यग्दृष्टिरुपासकश्च विरतः संयोजनोद्वेष्टको
मोहस्य क्षपकस्तथोप को दृष्टेश्चरित्रस्य च ।

---

आहारक, वैक्रियिक और लोकपूरण ये सात भेद हैं। लोकपूरण समुद्घात उन सयोगकेवली भगवान् के होता है जिनके आयु कर्म की स्थिति अल्प और शेष तीन कर्मों की स्थिति अधिक हो। इस समुद्घात के पहले समय में आत्मा के प्रदेश अधोलोक से लेकर लोक के अन्तिम भाग तक दण्ड के आकार होते हैं, दूसरे समय में कपाट के समान चौड़े हो जाते हैं, तीसरे समय में वातवलय को छोड़कर समस्त लोक में फैल जाते हैं और चौथे समय में वातवलयों सहित समस्त लोक में फैल जाते हैं अगले चार समयों में क्रम से संकोचित होकर शरीर में प्रविष्ट हो जाते हैं। इस समुद्घात की क्रिया से शेष तीन कर्मों की स्थिति घटकर आयु के बराबर हो जाती है। जो केवली भगवान् समुद्घात के बाद पहले के समान स्वरूपस्थ हो जाते हैं तब तृतीय शुक्ल ध्यान को धारण करते हैं। यह ध्यान तेरहवें गुणस्थान के अन्तिम अन्तर्मुहूर्त में होता है ॥ १६३ ॥ तदनन्तर केवली भगवान् अयोग अवस्था को प्राप्त हो समुच्छिन्न क्रिया निवर्त्ति नामक उत्कृष्ट ध्यान के द्वारा कर्मों की समस्त शक्ति को नष्ट कर निर्वाण को प्राप्त होते हैं ॥ १६४ ॥

हे राजन् ! अपने पूर्वकृत कर्मों का छूटना निर्जरा कही गई है। यह निर्जरा विपाकजा और अविपाकजा, इस तरह दो भेदों को प्राप्त होती है। जिस प्रकार पृथिवी पर वृक्षों के फल समयानुसार स्वयं पकते हैं और योग्य उपाय से असमय में भी पकते हैं उसी प्रकार कर्म भी समयानुसार—उदयावली को प्राप्त निषेक रचना के अनुसार स्वयं निर्जरा को प्राप्त होते हैं और तपश्चरणादि योग्य उपाय से असमय में भी पकते हैं—निर्जरा को प्राप्त होते हैं। भावार्थ—उदयावली को प्राप्त निषेक रचना के अनुसार जो कर्म परमाणु निर्जीर्ण होते हैं वह सविपाक निर्जरा है और तपश्चरणादि के निमित्त से असमय में भी जो कर्म निर्जीर्ण होते हैं वह अविपाक निर्जरा है ॥ १६५ ॥ सम्यग्दृष्टि,

---

१. निवृत्तिना ब०म०

शान्ताशेपकषायकः क्षयकरः प्रक्षीणमोहो जिनो
नासंख्येयगुणक्रमान्ननु भवत्येषां परा निर्जरा ॥१६६

## मालभारिणी

इति संवरनिर्जरानिमित्तं द्विविधं सत्परिकीर्तितं तपस्त्वम् ।
शृणु संश्रयणीयमेकबुद्धया क्रमतो मोक्षमतस्तवाभिधास्ये ॥१६७

## उपजातिः

[1]बन्धस्य हेतोर्नितरामभावात्सुसंनिधानादपि निर्जरायाः ।
समस्तकर्मस्थितिविप्रमोक्षो मोक्षो जिनेन्द्रैरिति संप्रणीतः ॥१६८
[2]प्रागेव मोहं सकलं निरस्य गत्वाथ च क्षीणकषायसंज्ञाम् ।
विबोधदृष्ट्यावरणान्तरायान्हत्वा ततः केवलमभ्युपैति ॥१६९
चतुर्ष्वथासंयतपूर्वसम्यग्दृष्ट्यादिषु प्राक् सुविशुद्धियुक्तः ।
स्थानेषु कस्मिंश्चिदपि क्षिणोति मोहस्य सप्त प्रकृतीरशेषाः ॥१७०
निद्रादिनिद्रा प्रचलास्वपूर्वा गृद्धिस्तथा स्त्यानपदादिपूर्वा ।
श्वभ्रा गतिस्तत्सदृशानुपूर्वो तिर्यग्गतिस्तत्प्रकृतानुपूर्वो ॥१७१

---

श्रावक, विरत, अनन्तानुबन्धी की विसंयोजना करने वाला, दर्शन मोह का क्षपक, तथा चारित्र मोह का उपशमक, क्षपक, शान्तमोह, क्षीणमोह और जिन इन सब के असंख्यात गुण क्रम से उत्कृष्ट निर्जरा होती है ॥ १६६ ॥ इस प्रकार संवर और निर्जरा के निमित्तभूत दो प्रकार में सम्यक् तप का वर्णन किया, अब तूं अच्छी तरह आश्रय करने योग्य मोक्ष तत्त्व को एकाग्र बुद्धि से धारण कर, इसके आगे तेरे लिये मोक्ष का निरूपण करूंगा ॥ १६७ ॥

बन्ध के कारणों का अत्यन्त अभाव तथा निर्जरा का अच्छी तरह सन्निधान प्राप्त होने से समस्त कर्मों की स्थिति का बिलकुल छूट जाना मोक्ष है ऐसा जिनेन्द्र भगवान् ने कहा है ॥ १६८ ॥ सम्पूर्ण मोहनीय कर्म का पहले ही क्षय कर यह जीव क्षीण कषाय संज्ञा को प्राप्त होता है उसके बाद ज्ञानावरण दर्शनावरण तथा अन्तराय का क्षय कर केवलज्ञान को प्राप्त होता है ॥ १६९ ॥ असंयत सम्यग्दृष्टि आदि चार गुण स्थानों में से किसी गुणस्थान में अत्यन्त विशुद्धि से युक्त होता हुआ यह जीव सबसे पहले मोह की सात प्रकृतियों ( मिथ्यात्व, सम्यङ्मिथ्यात्व, सम्यक्त्व प्रकृति और अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ) का सम्पूर्ण रूप से क्षय करता है ॥ १७० ॥ हे राजन् ! उसके पश्चात् विशुद्धि सहित अनिवृत्तिकरण नामक नवम गुणस्थान में स्थित होता हुआ निद्रा-

---

१. 'बन्धहेत्वभावनिर्जराभ्यां कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः' त०सू० अ० १० सू० २ । २ मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलम् त०सू०अ० १० सू० १ ।

एकेन्द्रियादिश्चतुरिन्द्रियान्ता चतुर्विधा जातिरथातपश्च ।
उद्योतकस्थावरसूक्ष्मसंज्ञा साधारणाख्या प्रकृतिश्च राजन् ॥१७२
क्षिणोति शुद्धया सहितोऽनिवृत्तिस्थाने स्थितः सन्निति षोडशैताः ।
ततः कषायाष्टकमेकवारं तत्रैव नष्टं क्रियते यतीशा ॥१७३
नपुंसकं वेदमथ क्षिणोति स्त्रीवेदमप्याहितशुद्धवृत्तः ।
ततः परं तत्र च नोकषायषट्कं च धीरो युगपत्समस्तम् ॥१७४
तत्रैव पुंवेदमथो विहन्ति पृथक्पृथक् संज्वलनत्रयं च ।
लोभोऽपि सूक्ष्मादिकसाम्परायस्यान्ते क्षयं संज्वलनः प्रयाति ॥१७५
ततः क्रमात्क्षीणकषायवीतरागोपदेशं समधिष्ठितस्य ।
उपान्तिमे द्राक् समये निकामं निद्रा विनाशं प्रचला च याति ॥१७६
[1]ज्ञानावृतिः पञ्चविधा च दृष्टयावृतिश्चतुर्भेदयुता च तस्य ।
पञ्चप्रकारश्च तथान्तरायो विनाशमन्त्ये समये प्रयाति ॥१७७
अथ द्वयोरन्यतरश्च वेद्यो देवीगतिस्तत्प्रकृतानुपूर्वी ।
औदारिकं वैक्रियिकं शरीरमाहारकं तैजसकार्मणे च ॥१७८
स्पर्शाष्टकं पञ्च रसाः शरीरसंघातकाः पञ्च च पञ्चवर्णाः ।
लघुश्च पूर्वो निहितागुरुश्च तयोपघातः परघातकश्च ॥१७९

---

निद्रा, प्रचला प्रचला, स्त्यानगृद्धि, नरकगति, नरकगत्यानुपूर्वी, तिर्यग्गति, तिर्यग्गत्यानुपूर्वी, एकेन्द्रिय को आदि लेकर चतुरिन्द्रिय पर्यन्त चार जातियां, आतप, उद्योत, स्थावर, सूक्ष्म और साधारण इन सोलह प्रकृतियों का क्षय करता है। इसके अनन्तर उसी नवम गुणस्थान में मुनिराज के द्वारा अप्रत्याख्यानावरण और प्रत्याख्यानावरण क्रोध, मान, माया, लोभ सम्बन्धी आठ कषाय एक साथ नष्ट किये जाते हैं ॥ १७१–१७४ ॥ तदनन्तर शुद्धचारित्र को धारण करता हुआ यह धीर वीर मुनि नपुंसक वेद, स्त्री वेद तथा हास्यादिक छह नोकषायों को उसी नवम गुणस्थान में समस्त रूप से एक साथ नष्ट करता है ॥ १७५ ॥ उसके पश्चात् उसी गुणस्थान में पुंवेद तथा संज्वलन क्रोध, मान, माया का पृथक्-पृथक् क्षय करता है। इतनी प्रकृतियों का क्षयकर यह मुनि सूक्ष्मसाम्पराय नामक दशम गुणस्थान को प्राप्त होता है। उसके अन्त में संज्वलन लोभ भी क्षय को प्राप्त होता है ॥ १७६ ॥

तदनन्तर जो क्रम से क्षीण कषाय वीतराग संज्ञा को प्राप्त हुए हैं ऐसे मुनिराज के उस गुणस्थान के उपान्त्य समय में शीघ्र ही एक साथ निद्रा और प्रचला ये दो प्रकृतियां क्षय को प्राप्त होती हैं ॥ १७७ ॥ और उसी गुणस्थान के अन्त समय में पांच प्रकार का ज्ञानावरण, चार प्रकार का दर्शनावरण और पांच प्रकार का अन्तराय कर्म विनाश को प्राप्त होता है ॥ १७८ ॥ तदनन्तर हे राजन्! वेदनीय कर्म के दो भेदों में से कोई एक भेद देवगति, देवगत्यानुपूर्वी, औदारिक, वैक्रियिक, आहारक, तैजस और कार्मण ये पाँच शरीर, आठ स्पर्श, पाँच रस, पाँच संघात, पाँच वर्ण, अगुरुलघु,

---

१. श्लोकोऽयं म प्रतौ नास्ति।

परा विहायोगतिरप्रशस्ता तथा प्रशस्ता च शुभाशुभौ च ।
स्थिरास्थिरौ सुस्वरदुःस्वरौ च पर्याप्तकोच्छ्वासकदुर्भगाश्च ॥१८०
प्रत्येककायोऽप्ययशःपदादिकीर्तिस्त्वनादेयसमाह्वया च ।
निर्माणकर्मप्रकृतिश्च नीचैर्गोत्रं च पञ्चापि शरीरबन्धाः ॥१८१
संस्थानषट्कं त्रिशरीरकाङ्गोपाङ्गं च षट्संहननं द्विगन्धम् ।
हन्तीत्युपान्ते समये नृपैता द्वासप्तति च प्रकृतीरयोगः ॥१८२
वेद्यद्वयोरन्यतरं नराणामायुर्गतिश्चापि तदानुपूर्वी ।
जातिश्च पञ्चेन्द्रियशब्दपूर्वा पर्याप्तकाख्यस्त्रसबादरौ च ॥१८३
सुतीर्थकत्वं सुभगो यशः स्यात्कीर्तिस्तदादेयसमुच्चगोत्रे ।
त्रयोदशैताः प्रकृतीः समं च हिनस्ति सान्त्ये समये जिनेन्द्रः ॥१८४
व्यपेतलेश्यः प्रतिपद्य भाति शैलेशिभावं नितरामयोगः ।
विराजते वारिदरोधमुक्तो निशासु खे किं न शशी समग्रः ॥१८५

शार्दूलविक्रीडितम्

[1]भावानां खलु मुक्तिरौपशमिकादीनामभावात्परं
भव्यत्वस्य च भव्यसत्त्वसमितेरुत्कण्ठमातन्वती ।
सम्यक्त्वादथ केवलावगमनाद् दृष्टेश्च सिद्धत्वतः
स्यादत्यन्तनिरञ्जनं निरुपमं सौख्यं परं बिभ्रती ॥१८६

उपजातिः

[2]आविष्टपान्तादथ याति सौम्य कर्मक्षयानन्तरमूर्ध्वमेव ।
एकेन मुक्तः समयेन मुक्तिश्रियाप्यमूर्तः परिरभ्यमाणः ॥१८७

उपघात, परघात, प्रशस्त और अप्रशस्त विहायोगति, शुभ, अशुभ, स्थिर, अस्थिर, सुस्वर, दुःस्वर, अपर्याप्तक, श्वासोच्छ्वास, दुर्भग, प्रत्येक वनस्पति, अयशस्कीर्ति, अनादेय, निर्माण, नीचगोत्र, पाँच बन्धन, छह संस्थान, तीन अङ्गोपाङ्ग, छह संहनन और दो गन्ध इन बहत्तर प्रकृतियों को अयोगकेवली उपान्त समय में नष्ट करते हैं ॥ १७८–१८३ ॥ उसके पश्चात् वेदनीय के दो भेदों में से कोई एक भेद, मनुष्यायु, मनुष्य गति, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, पञ्चेन्द्रिय जाति, पर्याप्तक, त्रस, बादर, तीर्थंकर, सुभग, यशस्कीर्ति, आदेय और उच्चगोत्र इन तेरह प्रकृतियों को अन्त्य समय में एक ही साथ अयोगी जिनेन्द्र नष्ट करते हैं ॥ १८४–१८५ ॥ इस प्रकार जिनकी समस्त लेश्याएं नष्ट हो चुकी हैं, तथा जो शील के ऐश्वर्य ( अठारह हजार शीलभेदों के स्वामित्व ) को प्राप्त हुए हैं ऐसे अयोगी जिनेन्द्र अत्यन्त सुशोभित होते हैं सो ठीक ही है क्योंकि मेघों के आवरण से रहित पूर्ण चन्द्रमा रात्रि के समय क्या आकाश में सुशोभित नहीं होता ? ॥ १८६ ॥

अत्यन्त निरञ्जन, निरुपम और उत्कृष्ट सुख को धारण करती तथा भव्यजीवों के समूह की

१. औपशमिकादिभव्यत्वानाञ्च ॥३॥ केवल सम्यक्त्वज्ञानदर्शन सिद्धत्वेभ्यः ॥४॥ त०सू०अ० १०
२. तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात् ॥५॥

[1]पूर्वप्रयोगान्नियमप्रकृष्टादसङ्गकत्वाच्च विबन्धलेपात् ।
गतिस्वभावस्य तथाविधत्वान्मुक्तात्मनामूर्द्धवगतेः प्रसिद्धिः ॥१८८

## शार्दूलविक्रीडितम्

[2]सौम्याविद्धकुलालचक्रवदथो निर्लेपकालावुवत्
वातारिक्षुपबीजवच्छिखिशिखावच्चेति तत्त्वैषिभिः ।
सद्दृष्टान्तचतुष्टयं निगदितं पूर्वोदितानां व्र ा-
द्धेतूनां परिनिश्चयाय च गतेः सद्भिश्चतुर्णामपि ॥१८९

## उपजातिः

[3]धर्मास्तिकायस्य न यान्त्यभावात्ततः परं सिद्धिसुखोत्कसिद्धाः ।
धर्मास्तिकायादिविवर्जितत्वादलोकमाहुः परमिद्धवोधाः ॥१९०

---

उत्कण्ठा को बढ़ाती हुई यह मुक्ति निश्चय से सम्यक्त्व केवलज्ञान केवल दर्शन और सिद्धत्व भाव को छोड़कर शेष औपशमिक आदि भावों तथा भव्यत्वभाव के अभाव से होती है ॥ १८७ ॥ हे सौम्य ! जो अमूर्तिक होने पर भी मुक्ति रूप लक्ष्मी के द्वारा आलिङ्गित हो रहे हैं ऐसे सिद्ध जीव कर्मक्षय के अनन्तर एक ही समय में लोक के अन्त तक ऊपर की ओर ही जाते हैं ॥ १८८ ॥ नियम से प्रकृष्टता को प्राप्त हुए पूर्वप्रयोग, असङ्गत्व, बन्धच्छेद तथा तथाविधगति—स्वभाव के कारण मुक्त जीवों की ऊर्ध्वगति ही होती है ॥ १८९ ॥ हे भद्र ! ऊपर कहे हुए गति के चार कारणों का निश्चय कराने के लिये तत्त्व के अभिलाषी पुरुषों ने घुमाये हुए कुम्भकार के चक्र के समान, निर्लेप तुम्बीफल के समान, एरण्ड के बीज के समान और अग्नि की शिखा के समान ये चार दृष्टान्त कहे हैं। भावार्थ—मुक्त जीव का ऊर्ध्व गमन ही क्यों होता है ? इसके लिये कवि ने पूर्व श्लोक में पूर्व प्रयोगादि चार हेतु बतलाये थे और इस श्लोक में उन हेतुओं के चार दृष्टान्त बतलाये हैं। उनका स्पष्ट भाव यह है कि जिस प्रकार कुम्भकार अपने चक्र को घुमाते घुमाते छोड़ देता है पर कुछ समय तक वह चक्र संस्कार वश अपने आप घूमता रहता है उसी प्रकार यह जीव लोक के अन्त में स्थित मोक्ष को प्राप्त करने के लिये अनादि काल से प्रयत्न करता आ रहा है। अब वह प्रयत्न छूट जाने पर भी उसी संस्कार से यह जीव ऊपरकी ओर ही गमन करता है। पूर्वप्रयोग के लिये एक दृष्टान्त हिंडोलना का भी दिया जाता है। दूसरा दृष्टान्त निर्लेप तुम्बीफल का दिया है। जिस प्रकार मिट्टी के लेप से सहित तुम्बीफल पानी में डूबा रहता है उसी प्रकार कर्म के लेप से सहित जीव संसार सागर में डूबा रहता है परन्तु मिट्टी का लेप छूटने पर जिस प्रकार तुम्बीफल स्वयं ऊपर आ जाता है उसी प्रकार कर्मलेप छूटने पर यह जीव स्वयं ऊपर की ओर गमन करने लगता है। तीसरा दृष्टान्त एरण्ड के बीज का है जिस प्रकार एरण्ड का बीज फली के बन्धन से छूटते ही ऊपर को

---

१. पूर्वप्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥६॥ २. आविद्धकुलालचक्रवद् व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च ॥७॥ ३. धर्मास्तिकायाभावात् ॥७॥

## शार्दूलविक्रीडितम्

[1]क्षेत्रं कालचरित्रलिङ्गगतयस्तीर्थावगाहौ मतौ
प्रत्येकप्रतिवुद्धवोधितविधी ज्ञानं तथैवान्तरम् ।
संख्या चाल्पवहुत्वमित्यभिहितो भेदस्त्वमीभिः परं
सिद्धानां सुनयैर्नयद्वयवलात्संप्रत्यतीतस्पृशः ॥१९१

## मालिनी

विधिवदिति जिनेन्द्रश्चक्रनाथाय तस्मै
सदसि नवपदार्थान्व्यक्तमुक्त्वा व्यरंसीत् ।
अपि सुविहितवोधस्तस्य गोभिः न्ता-
दभिनव इव पद्मः पद्मवन्धोर्विरेजे ॥१९२

## वसन्ततिलकम्

विज्ञाय मोक्षपथमित्यथ र्ती श्रियं तृणमिव प्रजहौ दुरन्ताम् ।
जानन्प्रसन्नपयसः सरसः प्रदेशं पातुं मृगोऽपि यतते मृगतृष्णिकां किम् ॥१९३
स्वं ज्यायसे सकलराज्यमरिञ्ज प्रीत्या प्रदाय ाय वभार दीक्षाम् ।
क्षेमंकरं जिनपतिं समुपेत्य भक्त्या ाय षोडशसहस्रनृपैः स सार्द्धम् ॥१९४

---

ओर जाता है उसी प्रकार मुक्त जीव कर्म के वन्धन से छूटते ही ऊपर को जाता है। चौथा दृष्टान्त अग्निशिखा का है जिस प्रकार अग्निशिखा स्वभाव से ऊपर को ओर ही जाती है उसी प्रकार मुक्त जीव स्वभाव से ऊपर को ओर ही जाता है ॥ १९० ॥

सिद्धिसुख में उत्कण्ठित सिद्ध भगवान् धर्मास्तिकाय का अभाव होने से लोकान्त के आगे नहीं जाते हैं। देदीप्यमान ज्ञान के धारक—सर्वज्ञ देव लोकान्त के आगे के क्षेत्र को धर्मास्तिकाय आदि द्रव्यों का अभाव होने से अलोक कहते हैं ॥ १९१ ॥ उत्तम नयों के ज्ञाता आचार्यों ने वर्तमान और भूतकाल का स्पर्श करने वाले दो नयों के वल से सिद्धों में क्षेत्र, काल, चारित्र, लिङ्ग, गति, तीर्थ, अवगाहना, प्रत्येक वुद्ध वोधित वुद्ध, ज्ञान, अन्तर, संख्या और अल्पवहुत्व इन वारह अनुयोगों से भेद कहा है ॥ १९२ ॥ इस प्रकार जिनेन्द्र भगवान् सभा में उस चक्रवर्ती के लिये विधिपूर्वक नौ पदार्थों का स्पष्ट कथन कर चुप हो गये। जिस प्रकार सूर्य की गो—किरणों से विकास को प्राप्त हुआ कमल सुशोभित होता है उसी प्रकार उन जिनेन्द्र भगवान् की गो—वाणी से ज्ञान को प्राप्त हुआ प्रियमित्र चक्रवर्ती सव ओर से सुशोभित होने लगा ॥ १९३ ॥

तदनन्तर पूर्वोक्त प्रकार से मोक्षमार्ग को जानकर चक्रवर्ती ने जिसका परिणाम अच्छा नहीं उस चक्र रूप लक्ष्मी को तृण के समान छोड़ दिया सो ठीक ही है क्योंकि स्वच्छ जल वाले सरोवर के स्थान को जानने वाला मृग भी क्या मृगतृष्णा को पीने के लिये यत्न करता है ? अर्थात् नहीं करता ॥ १९४ ॥ उसने अरिञ्जय नामक ज्येष्ठ पुत्र के लिये प्रीतिपूर्वक अपना समस्त राज्य

---

१. क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येकवुद्धज्ञानावगाहनान्तरसंख्याल्पवहुवचनः साध्याः ॥९॥ त०स०अ० १०

### मालभारिणी

मनसि प्रशमं निधाय शुद्धं विधिना साधु तपश्चचार घोरम् ।
भुवि भव्यजनस्य वत्सलत्वात्प्रियमित्रः प्रियमित्रतां प्रयातः ॥१९५

### उपजातिः

अथायुरन्ते तपसा तनुत्वं तनुं स यातां विधिना विहाय ।
कल्पं सहस्रारमनल्पपुण्यैः स्वैरर्जितं वर्जितमाप खेदैः ॥१९६

### शार्दूलविक्रीडितम्

तत्राष्टादशसागरायुरमरस्त्रीणां मनोवल्लभो
हंसाङ्के रुचकाह्वये प्रमुदितस्तिष्ठन् विमाने परे ।
बालामात्मतनूरुचा रुचिरया सूर्यप्रभां ह्रेपयन्
दिव्यामष्टगुणां बभार सुचिरं सूर्यप्रभः संपदम् ॥१९७

इत्यसगकृते वर्द्धमानचरिते सूर्यप्रभसंभवो नाम
पञ्चदशः सर्गः समाप्तः

## षोडशः सर्गः

उद्गताछन्दः

अथ नाकसौख्यमनुभूय बहुविधमचिन्त्यवैभवम् ।
सङ्गरहितभवतीर्य च स त्वमभूरिह प्रकृतिसौम्यनन्दनः ॥१

---

देकर तथा भक्ति पूर्वक क्षेमंकर जिनेन्द्र के समीप जाकर आत्मकल्याण के लिये सोलह हजार राजाओं के साथ दीक्षा धारण कर ली ॥ १९५ ॥ वात्सल्य गुण के कारण पृथिवी पर भव्यजनों की प्रिय मित्रता को प्राप्त हुए प्रियमित्र मुनि ने मन में विशुद्ध शान्ति को धारण कर विविध प्रकार का कठिन सम्यक् तप किया ॥ १९६ ॥ आयु के अन्त में वे तप से कृशता को प्राप्त हुए शरीर को विधिपूर्वक छोड़ कर अपने तीव्र पुण्य से अर्जित तथा खेद से वर्जित सहस्रार स्वर्ग को प्राप्त हुआ ॥ १९७ ॥ वहाँ, जिसकी अठारह सागर प्रमाण आयु थी, जो देवाङ्गनाओं के हृदय को प्रिय था, जो हंसचिह्न से सहित रुचक नामक उत्कृष्ट विमान में बड़ी प्रसन्नता से स्थित था, तथा अपने शरीर की सुन्दर प्रभा से जो प्रातःकाल के सूर्य की प्रभा को लज्जित कर रहा था ऐसा वह सूर्यप्रभ देव चिरकाल तक अणिमा महिमा आदि आठ गुणों से सहित दिव्य सम्पदा—स्वर्ग की विभूति को धारण करता रहा ॥ १९८ ॥

इस प्रकार असग कवि कृत वर्द्धमान चरित में सूर्यप्रभ देव की उत्पत्ति का वर्णन करने वाला पन्द्रहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ।

## सोलहवाँ सर्ग

अथानन्तर तूं अचिन्त्यवैभव से युक्त नाना प्रकार के स्वर्ग सम्बन्धी सुख भोग कर किसी आसक्ति के बिना वहाँ से अवतीर्ण हुआ तथा इस श्वेतातपत्रा नगरी में प्रकृति से सौम्य नन्दन

वपुरादधद्धि विधमाशु विजहदपि कर्मपाकतः ।
मेघ इव वियति वायुवशात् परिवम्भ्रमीति पुरुषो भवोदधौ ॥२
पुरुषेण दुर्लभमवेहि परमविनाशि दर्शनम् ।
येन सहितमचिराय यतस्तमुपैति मुक्तिरपि मुक्तिवर्त्मना ॥३
सफलं च जन्म खलु तस्य जगति स विदां पुरःसरः ।
गुप्तिपिहितदुरितागमनं भववीतये भवति यस्य चेष्टितम् ॥४
घनरूढमूलमपि नाम तरुमिव महामतङ्गजः ।
मोहमखिलमचिराय पुमान्स भनक्ति यः प्रशमसंपदा युतः ॥५
अवबोधवारि शमकारि मनसि शुचि यस्य विद्यते ।
क्रान्तजगदपि न तं दहति ह्रदमध्यमग्निरिव मन्मथानलः ॥६
अधिरूढसंयमगजस्य विमलशमहेतिशालिनः ।
क्षान्तिघनतरतनुत्रभृतो व्रतशीलमौलपरिरक्षितात्मनः ॥७
सुतपोरणे मुनिनृपस्य दुरितरिपुरुद्धतोऽपि सन् ।
स्थातुमपि न सहते पुरतो नहि दुर्जयोऽस्ति [1]सुतपोऽवलम्बिनाम् ॥८

---

नाम का राजा हुआ ॥ १ ॥ जिस प्रकार वायु के वश से, मेघ आकाश में इधर-उधर परिभ्रमण करता है उसी प्रकार कर्मोदय से यह पुरुष जल्दी-जल्दी नाना प्रकार के शरीर को ग्रहण करता और छोड़ता हुआ संसार रूपी समुद्र में परिभ्रमण कर रहा है ॥२॥ क्योंकि जिस सम्यग्दर्शन से सहित जीव को मुक्ति भी युक्ति के मार्ग से शीघ्र ही प्राप्त हो जाती है उस उत्कृष्ट अविनाशी सम्यग्दर्शन को तूं पुरुष के लिये दुर्लभ समझ । भावार्थ—मोक्ष प्राप्त कराने वाला अविनाशी तथा उत्कृष्ट सम्यग्दर्शन इस जीव को बड़ी कठिनाई से प्राप्त होता है ॥३॥ निश्चय से संसार में उसी मनुष्य का जन्म सफल है तथा वही ज्ञानियों में अग्रसर है जिसकी कि गुप्तियों के द्वारा पाप के आगमन को रोकने वाली चेष्टा संसार का नाश करने के लिये होती है ॥ ४ ॥ जिसकी जड़ बहुत गहरी जमी है उस वृक्ष को भी जैसे महान् मदमाता हाथी नष्ट कर देता है उसी प्रकार जो मनुष्य प्रशमगुण रूपी संपदा से सहित है वह समस्त मोह को शीघ्र ही नष्ट कर देता है ॥ ५ ॥ जिस प्रकार सरोवर के मध्य में स्थित मनुष्य को अग्नि नहीं जलाती है उसी प्रकार जिसके मन में शान्ति को उत्पन्न करने वाला उज्ज्वल सम्यग्ज्ञान रूपी जल विद्यमान है उसे समस्त जगत् पर आक्रमण करने वाली भी कामाग्नि नहीं जलाती है । भावार्थ—यद्यपि काम रूपी अग्नि समस्त जगत् को संतप्त करने वाली है तो भी सम्यग्ज्ञानी जीव को वह संतप्त नहीं कर पाती ॥ ६ ॥ जो संयमरूपी हाथी पर सवार है, निर्मल शान्ति रूपी शस्त्र से सुशोभित है, क्षमा रूपी अत्यन्त सुदृढ़ कवच को धारण करता है, तथा व्रत—शील रूपी मौल वर्ग के द्वारा जिसकी आत्मा सुरक्षित है उस मुनि रूपी राजा के आगे समीचीन तप रूपी रण में पाप रूपी शत्रु उद्दण्ड होने पर भी खड़ा रहने के लिये भी समर्थ नहीं है सो ठीक ही है क्योंकि सुतप का आलम्बन करने वाले मनुष्यों के लिये कोई भी दुर्जय नहीं होता है

---

१. सुनयावलम्बिनाम् म० ।

सुवशीकृताक्षहृदयस्य शमनिहतमोहसम्पदः ।
दैन्यरहितचरितस्य सतः किमिहैव मुक्तिरपरा न विद्यते ॥९
[1]श्रुतमिद्धमप्यफलमेव विषयनिरतस्य चेष्टिते ।
शस्त्रमिव निशितमाजिमुखे भयविह्वलस्य समवेहि केवलम् ॥१०
अमृतच्युता मुनिगिरा विबुधमहितया तमोनुदा ।
पद्म इव शिशिररश्मिरुचा प्रतिबोध्यते भुवि न दूरभव्यकः ॥११
मुनिवाक्यमद्भुतमचिन्त्यबहुविधगुणं सुदुर्लभम् ।
रत्नमिव भजति भव्यजनः श्रवणे निधाय भुवने कृतार्थताम् ॥१२
इति नन्दनाय समुदीर्य मुनिपतिरतीततद्भवान् ।
व्यरमदवधिनयनो व्यरमत्पुरुषार्थतत्त्वमपि तत्त्ववेदिने ॥१३
स वमन्मुदाश्रु शुचि तस्य वचनमवधार्य नन्दनः ।
चन्द्रमणिरिव रराज गलज्जलबिन्दुरिन्दुकरजालसंगतः ॥१४

---

॥ ७-८ ॥ जिसने इन्द्रियों और मन को अच्छी तरह वश में कर लिया है, जिसने प्रशमगुण के द्वारा मोह की सम्पदा को नष्ट कर दिया है, तथा जिसका चरित दीनता से रहित है ऐसे सत्पुरुष के लिये क्या दूसरी मुक्ति इसी जगत् में विद्यमान नहीं है ? ॥ ९ ॥ जिस प्रकार रण के अग्रभाग में भय से विह्वल मनुष्य का तीक्ष्ण शस्त्र भी निष्फल होता है उसी प्रकार आचरण के विषय में विषयासक्त मनुष्य का देदीप्यमान श्रुतज्ञान भी मात्र निष्फल होता है ऐसा जानो। भावार्थ—जो मनुष्य शास्त्र का बहुत भारी ज्ञान प्राप्त करके भी तदनुसार चेष्टा करने में असमर्थ है उसका वह शास्त्र ज्ञान निष्फल ही है ॥ १० ॥ जिस प्रकार अमृतस्रावी, देवों के द्वारा सम्मानित तथा अन्धकार को नष्ट करने वाली चन्द्र किरण से कमल विकास को प्राप्त नहीं होता है उसी प्रकार अमृत के समान आनन्ददायी अथवा मोक्ष का उपदेश देने वाली, विद्वानों के द्वारा पूजित तथा अज्ञानान्धकार को नष्ट करने वाली मुनिवाणी से पृथिवी पर दूरभव्य जीव प्रतिबोध को प्राप्त नहीं होता ॥ ११ ॥ अद्भुत, अचिन्तनीय नाना प्रकार के गुणों से सहित तथा अत्यन्त दुर्लभ मुनिवचन को रत्न के समान कानों में धारण कर—सुन कर भव्य जीव जगत् में कृतकृत्यता को प्राप्त होता है। भावार्थ—जिस प्रकार आश्चर्यकारक, नाना प्रकार के अचिन्तनीय गुणों से युक्त दुर्लभ रत्न को मनुष्य अपने कानों में पहिन कर संसार में कृतकृत्यता का अनुभव करता है उसी प्रकार मुनियों की दुर्लभ वाणी को सुनकर भव्य जीव संसार में कृतकृत्यता का अनुभव करता है—अपने जीवन को सफल मानता है ॥ १२ ॥ इस प्रकार अवधिज्ञान रूपी नेत्र से सहित मुनिराज, तत्त्वज्ञानी नन्दन के लिये उसके पूर्वभव तथा मोक्ष तत्त्व का भी स्पष्ट कथन कर चुप हो गये ॥ १३ ॥

उन मुनिराज के वचनों का निश्चय कर हर्ष से उज्ज्वल आँसुओं को प्रकट करता हुआ **नन्दन** राजा, उस चन्द्रकान्त मणि के समान सुशोभित हो रहा था जो चन्द्रमा की किरणावली से

---

१. म प्रती दशमैकादशयोः श्लोकयोः क्रमभेदोऽस्ति ॥

प्रणिपत्य मौलितट[1]बद्धमुकुलितकराग्रपल्लवः ।
भक्तिविसर[2]परिणद्धतनुर्मुनिमित्यवोचत वचो महीपतिः ॥१५
विरला भवन्ति मुनयोऽथ विनतजनताहिताय ये ।
चित्रमणिगणवितानमुचो विरलाश्च ते जगति वारिवाहिनः ॥१६
विरलाः कियन्त इह सन्ति लसदवधिबोधलोचनाः ।
रत्नकिरणपरिभिन्नजलस्थलसंपदः प्रविरला जलाशयाः ॥१७
भवतः करिष्यति वचोऽद्य मम सफलमीश जीवितम् ।
अस्तु नियतमियदेव परैः किमुदीरितैर्विफलमप्रियैस्तव ॥१८
अभिधाय धीरमिति वाचमवनिपतिरादिशत्सुतम् ।
वर्महरमतिविनीतमिलामवितुं तमम्बुनिधिवारिवाससम् ॥१९
सह नन्दनः श्रियमपास्य दशशतदशक्षितीश्वरैः ।
प्रोष्ठिलमुनि नु जगत्प्रथितं तमभिप्रणम्य समुपाददे तपः ॥२०
श्रुतवारिधिं द्वयधिकपङ्क्तिविलसदमलाङ्गवीचिकम् ।
तूर्णमतरदुरुबुद्धिभुजा बलतोऽङ्गबाह्यविविधभ्रमाकुलम् ॥२१
मनसा श्रुतार्थमसकृत्स विषयविमुखेन भावयन् ।
तप्तुमसुकरमुपाक्रमत क्रमतो द्विपङ्क्तिवयसनुत्तमं तपः ॥२२

संगत है तथा जिससे जल की बूँदें टपक रही हैं ॥१४॥ जिसने मुकुलाकार हस्ताग्र रूपी पल्लवों को मुकुट तट पर लगा रक्खा था तथा जिसका शरीर भक्ति के समूह से व्याप्त था ऐसे राजा ने मुनि को नमस्कार कर इस प्रकार के वचन कहे ॥ १५ ॥

जो नम्र जन समूह के हित के लिये चेष्टा करते हैं वे मुनि विरले हैं और जो नाना प्रकार के रत्नसमूह की वर्षा करते हैं वे मेघ भी जगत् में विरले हैं ॥ १६ ॥ जिनके अवधिज्ञानरूपी नेत्र सुशोभित हो रहे हैं ऐसे मुनि इस संसार में कितने विरल हैं सो ठीक ही है क्योंकि रत्नकिरणों से जल थल की संपदा को व्याप्त करने वाले जलाशय अत्यन्त विरल ही होते हैं ॥ १७ ॥ हे ईश ! आपका वचन आज मेरे जीवन को सफल कर देगा इतना ही कहना पर्याप्त हो, निष्फल कहे हुए आपके असुहाते अन्य वचनों से क्या प्रयोजन है ? भावार्थ—आपको अपनी प्रशंसा के वचन अच्छे नहीं लगते इसलिये उनका कहना निष्फल है इतना कहना ही पर्याप्त है कि आपके वचन सुनकर आज मेरा जीवन सफल हो गया ॥१८॥ इस प्रकार के वचन बड़ी धीरता के साथ कहकर राजा नन्दन ने कवच को धारण करने वाले, अत्यन्त विनीत पुत्र को समुद्रान्त पृथिवी की रक्षा करने की आज्ञा दी ॥ १९ ॥ तदनन्तर दश हजार राजाओं के साथ राजलक्ष्मी का परित्याग कर नन्दन ने उन जगत्प्रसिद्ध प्रौष्ठिल मुनि को प्रणाम कर तप ग्रहण कर लिया—जिनदीक्षा लेली ॥ २० ॥ जिसमें द्वादशाङ्गरूपी निर्मल लहरें सुशोभित हो रही हैं तथा जो अङ्गबाह्यरूपी नाना भँवरों से युक्त है ऐसे श्रुतरूपी सागर को उन्होंने अपनी विशाल बुद्धिरूपी भुजा के बल से शीघ्र ही तैर लिया । भावार्थ—वे शीघ्र ही द्वादशाङ्गश्रुतज्ञान के पारगामी हो गये ॥ २१ ॥ वे विषयों से पराङ्मुख

१. नम्र म० । २. परिवद्ध म० ब० ।

जहदात्मदृष्टि[1]फललौल्यमनभिमतरागशान्तये ।
ध्यानपठनसुखसिद्धिकरं प्रयतोऽकरोदनशनं सुनिश्चितम्[2] ॥२३
विधिवत्प्रजागरवितर्कपरिचितिसमाधिसिद्धये ।
सत्त्वममलमवलम्ब्य मुनिर्मितभोजनं विमलधीश्चकार सः ॥२४
अरुणत्क्षुधः खलु कृशोऽपि मुनिर[3]तितृषो विसर्पणम् ।
द्वित्रिभवनगमनोचितया विधिवत्स वृत्तिपरिसंख्यया परम् ॥२५
प्रविधाय [4]वृष्यरसमोक्षमवजितनिद्राक्षचापलः ।
क्षोभविसरजनकानि सदा मनसो रुरोध खलु कारणानि सः ॥२६
स पदेष्वजन्तुवधकेषु विहितशयनासनस्थितिः ।
ध्यानपरिचितिचतुर्थवरव्रतरक्षणार्थमभवत्समर्थधीः ॥२७
स तपे तपोभिरभिसूर्यमचलधृतिरास्त दुःसहे ।
त्यक्तनिजतनुरुचेर्महतः किमिहास्ति किञ्चिदपि तापकारणम् ॥२८
तरुमूलभावसददभ्रघनवलयमुक्तवारिभिः ।
सिक्ततनुरपि नभस्यचलं शमिनामहो चरितमद्भुतास्पदम् ॥२९
शिशिरागमे वहिरशेत निशि शिशिरपातभीषणे ।
भीतिविरहितसमाचरणः किमु दुष्करेऽपि परिमुह्यति प्रभुः ॥३०

---

उत्कृष्ट तप तपने के लिये तत्पर हुए । ॥ २२ ॥

वे आत्मदृष्टि होकर लौकिक फल की तृष्णा को छोड़ते हुए अनिष्टराग की शान्ति के लिये ध्यान और अध्ययन की सुख से सिद्धि करने वाले नियमित तप को बड़े प्रयत्न से करते थे ॥ २३ ॥ चित्र के द्वारा आगम के अर्थ की वार-वार भावना करते हुए क्रम से वारह प्रकार के कठिन तथा जागरण, श्रुताभ्यास और समाधि की सिद्धि के लिये निर्दोष आत्मवल का अवलम्बन लेकर वे निर्मलवुद्धि मुनि विधिपूर्वक ऊनोदर तप करते थे ॥ २४ ॥ वे मुनि कृश होकर भी दो तीन घर तक जाने से नियम से सहित वृत्तिपरिसंख्यान तप के द्वारा विधिपूर्वक क्षुधा और अत्यधिक प्यास के अधिक विस्तार को निश्चय से रोकते थे ॥ २५ ॥ गरिष्ठ रस का परित्याग कर जिन्होंने निद्रा और इन्द्रियों की चपलता को जीत लिया था ऐसे वे मुनि मन के क्षोभसमूह को उत्पन्न करने वाले कारणों को सदा निश्चय से रोकते थे ॥२६॥ समर्थ वुद्धि को धारण करनेवाले वे मुनि, ध्यान के परिचय तथा ब्रह्मचर्य व्रत की रक्षा के लिये जीव जन्तुओं के वध से रहित स्थानों में शयन, आसन और स्थिति को करते थे ॥ २७ ॥ अचल धैर्य को धारण करनेवाले वे मुनि दुःसह ग्रीष्म ऋतु में तपों के द्वारा सूर्य के सम्मुख वैठते थे सो ठीक ही है क्योंकि जिसने अपने शरीर से राग छोड़ दिया है ऐसे महापुरुष के संताप का कारण इस लोक में क्या कुछ भी है ? अर्थात् नहीं है ॥ २८ ॥ सावन के महीने में वहुत वड़े मेघमण्डल के द्वारा छोड़े हुए जल से यद्यपि उनका शरीर भींग जाता था तो भी वे वृक्ष के नीचे निवास करते थे सो ठीक ही है क्योंकि मुनियों का चरित्र आश्चर्य का स्थान होता ही है ॥ २९ ॥ जिनका आचरण भय से रहित था ऐसे वे मुनि हिमपात

---

१. आत्मनि दृष्टिर्यया स्यात्तथा दृष्टफलं म० । २. सुनिश्चितः व० । ३. रिति म० । ४. वृक्ष म० ।

परमान्तरं च स चकार निरुपममतन्द्रितस्तपः।
ध्यानविनयताध्ययनप्रभृति, त्रिगुप्तिवृतभूरिसंवरः ॥३१
अथ कारणानि परिबोधविशदतरधीरभावयत्।
तीर्थकरविपुलनाम्न इति प्रगतानि षोडशविधाः स भावनाः[1] ॥३२
समभावयत्पथि जिनेन्द्र[2]परिविचरिते विमुक्तये।
जातविपुलधृतिरचलितः स चिराय दर्शविशुद्धि[3]मिद्धधीः ॥३३
अपवर्गकारणपदार्थपरिघटितभक्तिभूषितः।
नित्यमपि विनयमप्रतिमं स गुरुष्वतिष्ठिपदनिष्ठितादरम् ॥३४
प्रथयाम्बभूव परिगुप्तिममलविधिना समाधिना।
शीलवृत्तिपरिवृतेषु सदा स परं व्रतेष्वनतिचारमाचरन् ॥३५
समभावयन्नव पदार्थविधिकथनवाङ्मयं सदा।
तत्त्वमखिलजगतः सकलं हतशङ्कमैक्षत पुरःस्थितं यथा ॥३६
स्वमितः कथं व्यपनयामि भवगहनतो दुरन्ततः।
नित्यमवकलयतोऽस्य मतिर्विमला[4]समादिमिति वेगमास्थिता ॥३७

---

से भयंकर शीत ऋतु का आगमन होने पर रात्रि में बाहर सोते थे सो ठीक ही है क्योंकि समर्थ पुरुष क्या कठिन कार्य में भी मोह को प्राप्त होता है? अर्थात् नहीं होता ॥ ३० ॥ तीन गुप्तियों के द्वारा बहुत भारी संवर को धारण करने वाले वे मुनि आलस्य रहित होकर ध्यान विनय तथा स्वाध्याय आदि उत्कृष्ट तथा अनुपम अन्तरङ्ग तप को करते थे ॥ ३१ ॥

तदनन्तर उत्कृष्ट ज्ञान के द्वारा जिनकी बुद्धि अत्यन्त निर्मल थी ऐसे उन मुनि ने तीर्थंकर प्रकृति नामक उत्कृष्ट नामकर्म के प्रसिद्ध कारण भूत सोलह भावनाओं का चिन्तवन किया ॥३२॥ जिनेन्द्र भगवान् के द्वारा चले हुए मार्ग में जिन्हें बहुत भारी श्रद्धा उत्पन्न हुई थी, जो कभी विचलित नहीं होते थे तथा जो देदीप्यमान बुद्धि से सहित थे ऐसे उन मुनि ने मोक्ष प्राप्ति के लिये चिरकाल तक दर्शन विशुद्धि भावना का चिन्तवन किया था ॥ ३३ ॥ मोक्ष के कारणभूत पदार्थों में उत्पन्न होने वाली भक्ति से विभूषित वे मुनि सदा ही गुरुओं में अत्यधिक आदर के साथ अनुपम विनय को स्थापित करते थे ॥ ३४ ॥ शीलरूपी बाड़ी से घिरे हुए व्रतों में सदा निरतिचार प्रवृत्ति करते हुए वे मुनि निर्दोष विधि से युक्त समाधि के द्वारा अच्छा तरह गुप्तियों को विस्तृत करते थे ॥ ३५ ॥ वे नव पदार्थों का विधि पूर्वक कथन करने वाले आगम की सदा भावना करते थे और समस्त जगत् के संपूर्ण तत्त्व को निःशङ्क होकर ऐसा देखते थे मानों उनके सामने ही स्थित हों ॥ ३६ ॥ मैं इस दुरन्त संसार रूपी अटवी से अपने आपको किस तरह दूर हटाऊं इस प्रकार का निरन्तर विचार करने वाले उन मुनि की निर्मल बुद्धि संवेग भाव को प्राप्त हुई थी ॥ ३७ ॥

---

१. सुभावनाः म० । २. परिविरचिते म० । ३. विशुद्ध म० । ४. समाधि म० । सम् आदौ यस्य तं तथाभूतं, समादि वेगस्य विशेषणं संवेगमित्यर्थः ।

स्वमपि स्वकीयमपलौल्यमतिरनिशमात्म[1]नात्यजत् ।
लोभलवमपि कथं कुरुते हृदयेऽथवा विदितमुक्तिपद्धतिः ॥३८

अनिगुह्य वीर्यमसमानमकृत स तपस्तपोधनः ।
भाविनिरुपमसुखस्पृहया मतिमान् [2]व्यवस्यति यथाबलं न कः ॥३९

स समादधे स्वमथ भेदकृति सति च कारणे परम् ।
धैर्यमवगतपदार्थगतिर्विजहाति कृच्छ्रपतितोऽपि नाथवा ॥४०

गुणिनां चकार स गदेषु निपुणतरधीः प्रतिक्रियाम् ।
त्यक्तसकलममतोऽपि सदा यतते परोपकृतये हि सज्जनः ॥४१

स बहुश्रुतेष्वथ जिनेषु गुरुषु च परां सदागमे ।
भावविशदहृदयेन ततो वितातान भक्तिमनवद्यचेष्टितः ॥४२

अनपेतकालमथ षट्सु नियमविधिषूद्यतोऽभवत् ।
ज्ञातविमलसकलावगमैर्न हितोद्यतैरलसतावलम्ब्यते ॥४३

वरवाङ्मयेन तपसा च जिनपतिसपर्यया सदा ।
धर्ममनवरतमुज्ज्वलयन्समयस्य साधुरकरोत्प्रभावनाम् ॥४४

---

तृष्णा रहित बुद्धिवाले उन मुनिराज ने अपने आपके द्वारा स्वकीय धन का भी निरन्तर त्याग कर दिया था। सो ठीक ही है क्योंकि मुक्तिमार्ग को जानने वाला मनुष्य हृदय में लोभ के कण को भी कैसे कर सकता है ? भावार्थ—बाह्य पदार्थों का त्याग तो वे पहले ही कर चुके थे परन्तु अब जिन आभ्यन्तर पदार्थों में उनकी स्वत्व बुद्धि थी उनका भी उन्होंने त्याग कर दिया था इस तरह वे वे शक्तितस्त्याग भावना का सदा चिन्तवन करते थे ॥३८॥ वे तपोधन अपनी शक्ति न छिपाकर अनुपम तप करते थे सो ठीक ही है क्योंकि आगे होने वाले असाधारण सुख की इच्छा से कौन बुद्धिमान् मनुष्य यथाशक्ति उद्योग नहीं करता है ? ॥ ३९ ॥ वे भेदक कारण के उपस्थित होने पर अपने आपको सदा अच्छी तरह समाहित रखते थे—समाधि की भावना रखते थे अथवा ठीक ही है क्योंकि पदार्थ की गति को जानने वाला मनुष्य कष्ट में पड़ा हुआ भी धैर्य को नहीं छोड़ता है ॥४०॥ अत्यन्त निपुण बुद्धि को धारण करने वाले वे मुनि गुणीजनों को रोग होने पर उनका प्रतिकार करते थे अर्थात् वैयावृत्त्य भावना का पालन करते थे सो ठीक ही है क्योंकि जिसने सबसे ममता बुद्धि छोड़ दी है ऐसा सज्जन भी सदा परोपकार के लिये प्रयत्न करता है ॥ ४१ ॥ तदनन्तर निर्दोष चारित्र का पालन करने वाले वे मुनि भाव पूर्ण निर्मल हृदय से बहुश्रुत, अर्हन्त, आचार्य तथा प्रवचन में सदा उत्कृष्ट भक्ति को विस्तृत करते थे ॥ ४२ ॥ उसके पश्चात् वे छह आवश्यक कार्यों में—समता, वन्दना, स्तुति, प्रतिक्रमण, स्वाध्याय और कायोत्सर्ग इन छह अवश्य करने योग्य कार्यों में यथासमय उद्यत रहते थे सो ठीक ही है क्योंकि समस्त पदार्थों का निर्मल ज्ञान प्राप्त करने वाले आत्महित के उद्यमी मनुष्य आलस्य भावको धारण नहीं करते ॥ ४३ ॥ उत्कृष्ट आगम ज्ञान से, तप से तथा जिनेन्द्र भगवान् की पूजा से निरन्तर धर्म को उज्ज्वल करते हुए वे मुनि सदा धर्म

---

१. मात्मना त्यजन् म० । २. मतिमान्निवस्यति म० ।

विमलाशयं तमुपगम्य विरहितधियोऽपि मानवाः ।
धर्ममनुपममुदा जगृहुः शमयेन्मृगानपि न किं दयार्द्रधीः ॥६०
स्वमतार्थसिद्धिमभिवीक्ष्य तमभजत भव्यसंहतिः ।
पुष्पभरविनतचूततरुर्न परीयते किमु मुदालिमालया ॥६१
इति वासुपूज्यजिनतीर्थमुरुगुणगणैः प्रकाशयन् ।
सम्यगकृत स तपः परमं चिरकालमन्ययतिभिः सुदुश्चरम् ॥६२

## उपजातिः

अथायुरन्ते खलु मासमेकं प्रायोपवेशं विधिना प्रपद्य ।
ध्यानेन स्यैधर्म्येण विहाय विन्ध्ये प्राणान्मुनिः प्राणतमाप कल्पम् ॥६३
पुष्पोत्तरे पुष्पसुगन्धिदेहो बभूव देवाधिपतिर्विमाने ।
तस्मिन्नसौ विंशतिसागरायुर्नाप्नोति किं भूरितपःफलेन ॥६४

## वसन्ततिलकम्

तं जातमिन्द्रमवगम्य सुराः समस्ताः सिंहासनस्थमभिषिच्य मुदा प्रणेमुः ।
लीलावतंसमिव पादयुगं तदीयं रक्तोत्पलद्युतिहरं मुकुटेषु कृत्वा ॥६५

---

को प्राप्त होती हैं उसी प्रकार जनहित के लिये अनेक ऋद्धियां शान्ति के खजाने स्वरूप उन मुनिराज को प्राप्त हुई थीं ॥ ५९ ॥ निर्मल अभिप्राय वाले उन मुनिराज के समीप आकर निर्बुद्धि मनुष्य भी अनुपम हर्ष से धर्म ग्रहण करते थे सो ठीक ही है क्योंकि दया से आर्द्रबुद्धिवाला मनुष्य क्या पशुओं को भी शान्त नहीं कर देता ? ॥ ६० ॥ अपने इष्ट प्रयोजन की सिद्धि को देख कर भव्य जीवों की पंक्ति उन मुनिराज की उपासना करती थी सो ठीक ही है क्यों कि फूलों के भार से झुका हुआ आमका वृक्ष भ्रमरपंक्ति के द्वारा हर्ष से प्राप्त नहीं किया जाता ? ॥ ६१ ॥

इस प्रकार विशाल गुणों के समूह से वासुपूज्य तीर्थंकर के तीर्थ को प्रकाशित करते हुए उन मुनिराज ने चिरकाल तक उस उत्कृष्ट तप को अच्छी तरह किया था जो अन्य मुनियों के लिये अत्यन्त कठिन था ॥ ६२ ॥ तदनन्तर आयु के अन्त में विधिपूर्वक एक माह का प्रायोपगमन—संन्यास प्राप्त कर उन मुनि ने धर्म्य ध्यान से विन्ध्यगिरि पर प्राण छोड़े और उसके फलस्वरूप प्राणत स्वर्ग को प्राप्त किया ॥ ६३ ॥ उस प्राणत स्वर्ग के पुष्पोत्तर विमान में वे फूलों के समान सुगन्धित शरीर से सहित बीस सागर की आयुवाले देवेन्द्र हुए सो ठीक ही है क्योंकि यह जीव बहुत भारी तप के फल से किस वस्तु को नहीं प्राप्त होता है ? ॥ ६४ ॥ 'इन्द्र उत्पन्न हुआ है' ऐसा जानकर समस्त देवों ने सिंहासन पर विराजमान उस इन्द्र का हर्ष पूर्वक अभिषेक किया तथा लाल कमल की कान्ति को हरने वाले उनके चरण युगल को क्रीड़ावतंस—क्रीड़ा भूषण की भांति मुकुटों पर धारण कर नमस्कार किया । भावार्थ—उनके चरण कमलों में मुकुट झुका कर प्रणाम किया ॥ ६५ ॥

शार्दूलविक्रीडितम्

भावी तीर्थंकरोऽयमित्यविरतं संपूज्यमानः सुरैः
अक्षय्यावधिरप्सरोजनवृतो रेमे स तस्मिन्मुदा।
औत्सुक्यं गुणसम्पदा गमितयेवालिङ्ग्यमानो गले
नीहारद्युतिहारिहारलतिकाव्याजेन मुक्तिश्रिया ॥६६

इत्यसगकृते वर्द्धमानचरिते नन्दनपुष्पोत्तरगमनो नाम
षोडशः सर्गः समाप्तः

•

## सप्तदशः सर्गः

वसन्ततिलकम्

श्रीमानथेह भरते स्वयमस्ति धात्र्या पुञ्जीकृतो निज इवाखिलकान्तिसारः।
नाम्ना विदेह इति दिग्वलये समस्ते ख्यातः परंजनपदः पदमुन्नतानाम् ॥१
गोमण्डलेन धवलेन सदा परीता स्वेच्छानिषण्णहरिणाङ्कितमध्यदेशा।
रात्रौ शिशोरपि चिराय विलोकनीया यत्रेन्दुमूर्तिरिव भात्यटवी समग्रा ॥२
क्षेत्रेषु यत्र खलता ललनालकेषु कौटिल्यमम्बुजवने मधुपप्रलापः।
पङ्कस्थितिः कमलशालिषु सर्वकालं संलक्ष्यते शिखिकुलेषु विचित्रभावः ॥३

---

'यह भावी तीर्थंकर है' ऐसा जानकर जो देवों द्वारा निरन्तर पूजित होता था, जो अविनाशी अवधिज्ञान से सहित था, अप्सराएं जिसे घेरे रहती थीं, और जो गुणरूपी सम्पदा के द्वारा उत्कण्ठा को प्राप्त कराई हुई मुक्तिलक्ष्मी के द्वारा बर्फ की कान्ति को हरने वाली हार लता के बहाने कण्ठ में आलिङ्गित हो रहा था ऐसा वह इन्द्र उस प्राणत स्वर्ग में हर्ष से क्रीड़ा करने लगा ॥ ६६ ॥

इस प्रकार असग कवि कृत वर्द्धमानचरित में राजा नन्दन के पुष्पोत्तर विमान में गमन करने का वर्णन करने वाला सोलहवां सर्ग समाप्त हुआ।

•

## सत्रहवां सर्ग

अथानन्तर इसी भरत क्षेत्र में एक ऐसा लक्ष्मी संपन्न देश है जो पृथिवी की स्वयं इकट्ठी हुई अपनी समस्त कान्तियों का मानों सार ही है, जो समस्त दिशाओं में विदेह इस नाम से प्रसिद्ध है तथा उत्तम मनुष्यों के रहने का उत्कृष्ट स्थान है ॥ १ ॥ जो सफेद गायों के समूह से घिरी हुई है तथा जिसका मध्यदेश स्वेच्छा से बैठे हुए हरिणों से अङ्कित है ऐसी जिस देश की समस्त अटवी, रात्रि के समय बालकों के लिये भी चिर काल तक देखने के योग्य चन्द्रमा की मूर्ति—चन्द्र मण्डल समान सुशोभित होती है ॥ २ ॥ जिस देश में खलता—खलिहानों का सद्भाव खेतों में ही देखा जाता है वहाँ के मनुष्यों में खलता—दुष्टता नहीं देखी जाती है। कौटिल्य—घुंघुरालापन स्त्रियों के केशों में ही देखा जाता है वहाँ के मनुष्यों में कौटिल्य—माया पूर्ण व्यवहार नहीं देखा जाता। मधुप प्रलाप—भ्रमरों का शब्द कमल वन में ही देखा जाता है वहाँ के मनुष्यों में मधुप प्रलाप—

अधिखड्गधारमिव शातमसुकरतरं यथागमम् ।
ज्ञाननिधिरपि चरन्सुतपः सहधर्मसु प्रकृतिवत्सलोऽभवत् ॥४५
कनकावलीं परिसमाप्य विधिवदपि रत्नमालिकाम् ।
सिंहविलसितमुपावसदप्युरुमुक्तये तदनु मौक्तिकावलीम् ॥४६
अथ भव्यचातकगणस्य मुदमविरतं प्रवर्द्धयन् ।
ज्ञानजलशमितपापरजाः शुशुभे सदा मुनि[1]नभस्यवारिदः ॥४७
अपरिग्रहोऽपि स महर्द्धिरभवदमलाङ्गभागपि ।
क्षीणतनुरतनुधीश्च वशी विभयोऽपि गुप्तिससितिप्रवर्तनः ॥४८
अमितक्षमामृतजलेन मनसि निरवापयत्परम् ।
क्रोधशिखिनमविचिन्त्यमहो खलु कौशलं सकलतत्त्ववेदिनाम् ॥४९
[2]मनसो निराकुरुत मानविषमुचितमार्दवेन सः ।
ज्ञानफलमिति तदेव परं कृतबुद्धयो हि यमिनां प्रचक्षते ॥५०
अपि जातु न प्रकृतिसौम्यविशद हृदयः स मायया ।
प्रापि विमलशिशिरांशुचयः समवाप्यते किमु तमिस्रया शशी ॥५१

---

की प्रभावना करते थे ॥ ४४ ॥ तलवार की धार के समान तीक्ष्ण अत्यन्त कठिन सुतप का आगम के अनुसार आचरण करते हुए वे मुनि ज्ञान के भाण्डार होकर भी सहधर्मी जनों में स्वभाव से वत्सल—स्नेह युक्त रहते थे ॥ ४५ ॥

तदनन्तर उत्कृष्ट मुक्ति को प्राप्त करने के लिये उन्होंने कनकावली व्रत को विधिपूर्वक समाप्त कर रत्नावली, सिंहनिष्क्रीडित और मौक्तिकावलीव्रत के भी उपवास किये थे ॥ ४६ ॥ इस प्रकार जो भव्य जीव रूपी चातक समूह के हर्ष को निरन्तर बढ़ा रहे थे तथा ज्ञानरूपी जल के द्वारा जिन्होंने पाप रूपी धूलि को शान्त कर दिया था ऐसे वे मुनि रूपी भाद्रमास के मेघ सदा सुशोभित हो रह थे ॥ ४७ ॥ वे मुनि परिग्रह से रहित होकर भी महर्द्धि—बहुत सम्पत्ति से सहित ( पक्ष में बड़ी बड़ी ऋद्धियों से युक्त ) थे, निर्मल शरीर से युक्त होकर भी क्षीणतनु—दुर्बल ( पक्ष में तपश्चरण के कारण क्षीण शरीर ) थे, विशाल बुद्धि के धारक होकर भी वशी—पराधीन ( पक्ष में जितेन्द्रिय ) थे, और निर्भय होकर भी गुप्ति समिति प्रवर्तन—रक्षा साधनों के समूह को प्रवर्ताने वाले ( पक्ष में तीन गुप्तियों और पांच समितियों का पालन करने वाले थे ॥ ४८ ॥ उन्होंने मन में विद्यमान तीव्र क्रोधाग्नि को अपरिमित क्षमा रूपी अमृत जल से बुझा दिया था सो ठीक ही है क्योंकि समस्त तत्त्वज्ञानियों की कुशलता निश्चय से अचिन्त्य होती है ॥ ४९ ॥ उन्होंने उचित मार्दव धर्म के द्वारा मन से मानरूपी विष का निराकरण किया था सो ठीक ही हैं क्योंकि बुद्धिमान् मनुष्य मुनियों के ज्ञान का वही उत्कृष्ट फल कहते हैं। भावार्थ—मान नहीं करना ही मुनियों के ज्ञान का फल है ऐसा बुद्धिमान् पुरुष कहते हैं ॥ ५० ॥ जिनका हृदय स्वभाव से सौम्य और स्वच्छ था ऐसे वे मुनि कभी भी माया के द्वारा प्राप्त नहीं किये गये थे सो ठीक ही है क्योंकि निर्मल और शीतल किरणों के समूह से सहित चन्द्रमा क्या कभी अँधेरी रात के द्वारा प्राप्त किया जाता

---

१. मुनिर्निभसीव वारिदः ब० । २. मनसा म० ।

निजविग्रहेऽपि हृदि यस्य तनुरपि न विद्यते स्पृहा ।
तेन विजित इति लोभरिपुः किमु चात्र विस्मयपदं मनीषिणाम्[1] ॥५२
अतिनिर्मलं तमुपगम्य मुनिगुणगणास्तमोपहाः ।
रेजुरधिकमवदाततमाः स्फटिकाद्रिमिन्दुकिरणा इवोन्नतम् ॥५३
उदपाटयन्मदमुदारमतिरतितरां[2] समूलतः ।
सङ्गविरहितसमाचरणो मरुदल्पमूलमिव जीर्णपादपम् ॥५४
तपसा दहन्नपि स कर्ममलमखिलमात्मनि स्थितम् ।
तापमभजत मनागपि न स्वयमेतदद्भुतमहो न चापरम् ॥५५
न तुतोष भक्तिविनतस्य न च परिचुकोप विद्विषे ।
स्वानुगतयतिजनेऽप्यभवन्न रतः सतां हि समतैव भाव्यते ॥५६
शमसंपदास्थितमुपेत्य तमपि तपसा विदिद्युते ।
भाति जलधरपथं विमलं रविबिम्बमेत्य किमु नो घनात्यये ॥५७
अतिदुःसहादपि चचाल न स निजधृतेः परीषहात् ।
भीममरुदभिहतोऽपि तटीं समतीत्य याति किमु यादसां पतिः ॥५८
जनताहिताय तमिताश्च शमनिधिमनेकलब्धयः ।
शीतरुचिमिव शरत्समये शिशिराः सुधारसपरिच्युतो रुचः ॥५९

---

है ॥ ५१ ॥ जिनके हृदय में अपने शरीर में भी रञ्चमात्र इच्छा नहीं थी उन्होंने लोभ रूपी शत्रु को जीत लिया इसमें बुद्धिमानों के लिये आश्चर्य का क्या स्थान था ? अर्थात् कुछ भी नहीं ॥५२॥ जिस प्रकार अत्यन्त उज्ज्वल चन्द्रमा की किरणें ऊंचे स्फटिकाचल को पाकर सुशोभित होती हैं उसी प्रकार अज्ञानान्धकार को नष्ट करने वाले मुनि गुणों के समूह उन अतिशय निर्मल मुनिराज को पाकर सुशोभित हो रहे थे ॥ ५३ ॥ जिस प्रकार थोड़ी जड़वाले जीर्ण वृक्ष को वायु जड़से उखाड़ डालती है उसी प्रकार परिग्रह रहित सम्यक् आचरण के धारक उन उदार बुद्धि मुनिराज ने मद को जड़ से बिलकुल ही उखाड़ डाला था ॥ ५४ ॥ आत्मा में स्थित समस्त कर्ममल को तप के द्वारा जलाते हुए भी वे मुनि स्वयं रञ्चमात्र भी ताप को प्राप्त नहीं हुए थे सो ठीक ही है क्योंकि यही एक आश्चर्य है अन्य कुछ नहीं ॥ ५५ ॥ वे भक्ति से नम्रीभूत मनुष्य पर संतोष नहीं करते थे, शत्रु पर क्रोध नहीं करते थे और अपने अनुगामी मुनिजनों पर राग नहीं करते थे सो ठीक ही है क्योंकि सज्जनों का समभाव ही रहता है ॥ ५६ ॥

शान्ति रूपी संपदा में स्थित उन मुनिराज को पाकर तप भी सुशोभित हो रहा था सो ठीक ही है क्यों कि शरद् ऋतु में निर्मल आकाश को प्राप्त कर क्या सूर्य का बिम्ब सुशोभित नहीं होता ? ॥ ५७ ॥ वे अत्यन्त दुःसह परीषह के कारण भी अपने धैर्य से विचलित नहीं हुए थे सो ठीक ही है क्यों कि भयंकर वायु के द्वारा ताडित होने पर भी समुद्र क्या तट को उल्लङ्घन करके जाता है ? ॥ ५८ ॥ जिस प्रकार शरत् काल में शीतल तथा अमृत रस को झराने वाली किरणें चन्द्रमा

---

१. मनीषिणः म० । २. रिति तरां समूलतः म० ।

पूगद्रुमैः स्वगतनागलतादलाभा[1]श्यामीकृताम्बरतलैर्निगमाः परीताः ।
भास्वन्महामरकतोपलकल्पितोच्चशालावलीवलयिता इव यत्र भान्ति ॥४
तृष्णां सदाश्रितजनस्य विनाशयद्भिरन्तःप्रसत्तिसहितैरनपेतपद्मैः ।
तोयाशयैरमलिनद्विजसेवनीयैः सद्भिश्च भाति भुवि यः समतीतसंख्यैः ॥५
यस्मिन्सदास्ति मुरजेषु कराभिघातो बन्धस्थितिर्वरहयेषु च शब्दशास्त्रे ।
द्वन्द्वोपसर्गगुणलोपविकारदोषो बिम्बाधरे मृगदृशामपि विद्रुमश्रीः ॥६
तत्रास्त्ययो निखिलवस्त्ववगाहयुक्तं भास्वत्कलाधरबुधैः सवृषं सतारम् ।[2]
अध्यासितं वियदिव स्वसमानशोभं ख्यातं पुरं जगति कुण्डपुराभिधानम् ॥७

---

मद्यपायी लोगों का निरर्थक वार्तालाप नहीं देखा जाता है। पङ्क—कीचड़ की स्थिति कमल और धान्य में ही देखी जाती है वहाँ के मनुष्यों में पङ्क—पाप की स्थिति नहीं देखी जाती है तथा विचित्र भाव—नाना वर्णों का सद्भाव सदा मयूरों के समूह में ही देखा जाता है वहाँ के मनुष्यों में विचित्र भाव—असमानता का भाव नहीं देखा जाता है ॥ ३ ॥ अपने आप में लिपटी हुई पान की लताओं के पत्तों की आभा से जिन्होंने आकाशतल को काला-काला कर दिया है ऐसे सुपारी के वृक्षों से घिरे हुए जहाँ के गाँव देदीप्यमान बड़े-बड़े मरकत मणियों से निर्मित ऊंचे कोट की पंक्तियों से वेष्टित के समान सुशोभित होते हैं ॥ ४ ॥ जो देश, आश्रित मनुष्यों की तृष्णा—प्यास ( पक्ष में धनस्पृहा ) नष्ट करने वाले, अन्तःप्रसत्ति—भीतर की स्वच्छता ( पक्ष में हृदय की प्रसन्नता ) से सहित, अनपेतपद्म—कमलों से सहित ( पक्ष में पद्मालक्ष्मी से सहित ) और अमलिन द्विज—श्वेत हंस पक्षियों से (पक्ष में निर्दोष ब्राह्मणों से) सेवनीय असंख्य जलाशयों और सत्पुरुषों से पृथिवी पर अत्यधिक सुशोभित होता है ॥ ५ ॥ जिस देश में सदा कराभिघात—हाथ का प्रहार यदि था तो मृदङ्गों में ही था वहाँ के मनुष्यों में कराभिघात—टैक्स की पीड़ा नहीं थी। बन्धस्थिति—बन्धन का सद्भाव यदि था तो उत्कृष्ट घोड़ों में ही था वहाँ के मनुष्यों में बन्ध स्थिति—कारावास आदि बन्ध स्थिति नहीं थी। द्वन्द्व—द्वन्द्व समास, उपसर्ग—प्र परा आदि उपसर्ग, गुण, अ ए ओ रूप गुण, लोप—वर्ण का अदर्शन, तथा विकार—एक शब्द के स्थान में दूसरे शब्द के आदेश होने रूप विकार इन दोषों का सद्भाव यदि था तो शब्द शास्त्र व्याकरण में ही था वहाँ के मनुष्यों में द्वन्द्वोपसर्ग—सर्दी गर्मी आदि के उपद्रव, गुण लोप—दया दाक्षिण्य आदि गुणों का विनाश और विकार दोष—अन्धापन बहिरापन आदि दोषों का सद्भाव नहीं था। इस प्रकार विद्रुम श्री—मूंगा के समान शोभा यदि थी तो मृगनयनी स्त्रियों के बिम्बोष्ठ में ही थी वहाँ की भूमि पर विद्रुम श्री—वृक्षों की शोभा का अभाव नहीं था अर्थात् सब जगह हरे भरे वृक्ष लगे थे ॥ ६ ॥

तदनन्तर उस विदेह देश में कुण्डपुर नाम का एक जगत्प्रसिद्ध नगर था जो स्वसदृश शोभा से सम्पन्न होता हुआ आकाश के समान सुशोभित हो रहा था, क्योंकि जिस प्रकार आकाश समस्त वस्तुओं के अवगाह से युक्त है उसी प्रकार वह नगर भी समस्त वस्तुओं के अवगाह से युक्त था

१. दलाभ म० । २. "तारो मुक्तादिसंशुद्धौ तरणे शुद्धमौक्तिके । तारं तु रजते तारा सुग्रीवगुरुयोषितोः" इति विश्वलोचनः ।

प्राकारकोटिघटितारुणरत्नभासां छायामयैः परिगता पटलैः समन्तात् ।
आभाति वारिपरिखा नितरामनेकां सन्ध्याश्रियं विदधतीव दिवापि यत्र ॥८
धौतेन्द्रनीलमणिकल्पितकुट्टिमेषु यत्रोपहाररचितान्यसितोत्पलानि ।
एकीकृतान्यपि सुनीलतया[1] प्रयान्ति व्यक्ति पतद्भ्रमरहुंकृतिभिः समन्तात् ॥९
[2]जैत्रेषवोऽसुमनसो मकरध्वजस्य निस्तेजिताम्बुजरुचोऽ[3]शशलक्ष्मभासः ।
अप्रावृषो नवपयोधरकान्तियुक्ता यस्मिन्विभान्त्यसरितः सरसाः रमण्यः ॥१०
अत्युन्नताः शशिकरप्रकरावदाता मूर्धस्थरत्नरुचिपल्लवितान्तरिक्षाः ।
उत्सङ्गदेशसुनिविष्टमनोज्ञरामाः पौरा विभान्ति भुवि यत्र सुधालयाश्च ॥११

---

तात्पर्य यह है कि 'आकाशस्यावगाहः' इस आगम वाक्य से जिस प्रकार आकाश, जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन छह द्रव्यों को अवगाह देता है उसी प्रकार वह नगर भी संसार के समस्त पदार्थों को अवगाह देता था—उसमें संसार के समस्त पदार्थ पाये जाते थे। जिस प्रकार आकाश भास्वत्—सूर्य, कलाधर—चन्द्रमा और वुध ग्रहों से अध्यासित—अधिष्ठित है उसी प्रकार वह नगर भी भास्वत्कलाधर वुधों—देदीप्यमान कलाओं के धारक विद्वानों से अधिष्ठित था—इन सब का उसमें निवास था। जिस प्रकार आकाश सवृष—वृष राशि से सहित होता है उसी प्रकार वह नगर भी सवृष—धर्म से सहित था व जिस प्रकार आकाश सतार—ताराओं से सहित है उसी प्रकार वह नगर भी सतार—चाँदी, तरुण पुरुष, शुद्ध मोती अथवा मोतियों आदि की शुद्धि से सहित था ॥७॥ जिस नगर में कोट के अग्रभाग में संलग्न लाल रत्नों की कान्ति के प्रतिबिम्ब रूप पटलों के द्वारा चारों ओर से व्याप्त जल की परिखा, दिन के समय भी अनेक संध्याओं की शोभा को धारण करती हुई सी अत्यधिक सुशोभित होती है ॥ ८ ॥ जिस नगर में धुले हुए इन्द्रनीलमणि निर्मित फर्सों पर उपहार के रूप में रखें हुए नीलकमल, अत्यन्त नीलवर्ण के कारण यद्यपि एकीकृत हो रहे हैं—फर्सों की कान्ति में छिप रहे हैं तो भी चारों ओर से पड़ते हुए भ्रमरों की हुङ्कार से प्रकटता को प्राप्त होते हैं ॥९॥ जिस नगर में ऐसी स्त्रियाँ सुशोभित हो रही हैं जो कामदेव के विजयी शस्त्र तो हैं परन्तु पुष्प रूप नहीं अर्थात् कामदेव के पुष्पातिरिक्त शस्त्र हैं। जो सूर्य के समान कान्ति से युक्त हैं परन्तु जिन्होंने अम्बुजरुच्—कमलों की कान्ति को निस्तेज—फीका कर दिया है तात्पर्य यह है कि सूर्य की कान्ति तो कमलों को सतेज करती है परन्तु उन्होंने निस्तेज कर दिया है ( परिहार पक्ष में यह अर्थ है कि उन स्त्रियों ने पद्मराग मणियों की कान्ति को फीका कर दिया है ) जो स्त्रियाँ नवपयोधरों-नूतन मेघों की कान्ति से सहित तो है परन्तु प्रावृष्—वर्षा ऋतु नहीं है ( परिहार पक्ष में नूतन उठते हुए स्तनों की कान्ति से सहित हैं ) तथा सरस—सजल तो हैं परन्तु नदी नहीं है ( परिहार पक्ष में सरस—स्नेह अथवा शृङ्गारादि रसों से सहित हैं ) ॥ १० ॥ जिस नगर की इस भूमि में ऐसे पौर—नगरवासी जन और सुधालय—चूना से बने हुए पक्के भवन सुशोभित हो रहे हैं जो अत्युन्नत—अत्यन्त उदार हैं ( भवन पक्ष में बहुत ऊँचे हैं ), चन्द्रमा की किरणों के समूह के समान अवदात—उज्ज्वल—निष्कलङ्क हैं ( भवन पक्ष में जो चन्द्रमा की किरणों के

---

१. सलीलतया म० । २. जैत्रैषवः सुमनसः म० । ३. रुचः शशलक्ष्म म० ।

लीलामहोत्पलमपास्य कराग्रसंस्थं कर्णोत्पलं च विगलन्मधु यत्र भृङ्गाः।
निःश्वाससौरभरता वदने पतन्ति स्त्रीणां मुहु[1]र्मृदुकराहतिमीप्सवश्च ॥१२
आमुक्तमौक्तिकविभूषणरश्मिजालैः श्वेतीकृताखिलदिशो विहरन्ति यस्मिन्।
वाराङ्गना, मदसलीलमितस्ततोऽपि योत्स्नां दिवापि सुभगामिव दर्शयन्त्यः १३
यस्मिन्विमान[2] खचितामलचित्ररत्नच्छायावितानशवलीकृतविश्वदिक्का[3]।
वद्धेन्द्रचापरचितांशुकगात्रिकेन संलक्ष्यते प्रतिदिनं नितरां दिनश्रीः ॥१४
यस्मिन्नहीनवपुरप्यभुजङ्गशीला मित्रानुरागसहितापि कलाधरेच्छा।
भाति प्रतीतसुवयःस्थितिरप्यपक्षपाता निवासिजनता [4]सरसाप्यरोगा ॥१५

समूह से अत्यन्त उज्ज्वल हैं अर्थात् चाँदनी रात में जिनकी सफ़ेदी बढ़ जाती है ) जो मस्तक पर स्थित चूडामणि की किरणों से आकाश को पल्लवित करते हैं ( भवन पक्ष में शिखरों पर लगे हुए पद्मरागमणियों की कान्ति से जो आकाश को लाल-लाल पल्लवों से संयुक्त जैसा करते हैं ) और जिनकी उत्सङ्ग—गोदियों में सुन्दर स्त्रियाँ बैठी हैं ( भवन पक्ष में जिनके मध्य में मनोहर स्त्रियाँ निवास करती हैं ) ॥ ११ ॥ जिस नगर में भ्रमर, हाथों के अग्र भाग में स्थित क्रीडाकमल तथा मधु को झरानेवाले कर्णोत्पल को छोड़कर श्वासोच्छ्वास की सुगन्धि में आसक्त तथा कोमल हाथों के आघात के इच्छुक होते हुए बारबार स्त्रियों के मुख पर झपटते हैं ॥ १२ ॥ पहने हुए मुक्तामय आभूषणों की किरणावली से जिन्होंने समस्त दिशाओं को शुक्ल कर दिया है तथा जो दिन के समय भी सुन्दर चाँदनी को दिखाती हुई सी जान पड़ती हैं ऐसी वेश्याएँ जिस नगर में मदजनित लीला से सहित इधर-उधर घूमती रहती हैं ॥ १३ ॥ सात खण्डों वाले भवनों में लगे हुए नाना प्रकार के निर्मल रत्नों की कान्ति के विस्तार से जिसने समस्त दिशाओं को चित्र विचित्र कर दिया है ऐसी दिन की लक्ष्मी जहाँ प्रतिदिन इन्द्रधनुष निर्मित वस्त्र की गतिया* (ओढ़नी) को अच्छी तरह बाँधी हुई के समान दिखाई देती है ॥ १४ ॥ जिस नगर में निवास करने वाली ऐसी जनता सुशोभित होती है जो अहीन वपु—नागराज के समान शरीर से सहित होकर भी अभुजङ्गशीला—नाग के स्वभाव से रहित है ( परिहार पक्ष में उत्कृष्ट शरीर से युक्त होकर भी व्यभिचारी मनुष्यों के स्वभाव से रहित है ), मित्रानुराग—सूर्य के अनुराग से सहित होकर भी कलाधरेच्छा—चन्द्रमा की इच्छा से रहित है, अर्थात् चन्द्रमा को चाहती है ( परिहार पक्ष में मित्रानुराग—इष्टजनों के प्रेम से सहित होकर कलाधर—चतुर मनुष्यों की इच्छा से सहित है ) जिसकी सुवयःस्थिति—उत्तम पक्षियों की स्थिति प्रसिद्ध होने पर भी जो अपक्षपाता—पङ्खों के पात से रहित है अर्थात् पक्षी होकर भी जो पङ्खों से नहीं उड़ती है ( परिहार पक्ष में जिनकी सुवयःस्थिति—उत्तम अवस्था की स्थिति प्रसिद्ध होने पर भी जो पक्षपात—विषम व्यवहार से रहित है ) और जो सरस—विष से सहित होकर भी अरोगा—रोग से रहित है ( परिहार पक्ष में शृङ्गारादि रसों से सहित होकर भी

१. मृदुं म० । २. 'विमानो व्योमयानेऽस्त्री सप्तभूमौ गृहेऽपि च' इति विश्वलोचनः । ३. विश्वदिक्काः म० । ४. 'रसः स्वादेऽपि तिक्तादौ शृङ्गारादौ द्रवे रसे ।' इति विश्वलोचनः । * स्त्रियाँ किसी कपड़े की चद्दर को पीठ की ओर ओढ़ कर आगे उसकी गाँठ लगा लेती हैं उसे गात्रिका या गतियाँ कहते हैं ।

सूर्यांशवो निपतिता भुवनोदरेषु वातायनस्थितहरिन्मणिरश्मिलिप्ताः ।
तिर्यग्निवेशितनवायतवंशशङ्कामभ्यागतस्य जनयन्ति जनस्य यत्र ॥१६
रामाविभूषणमणिप्रकरांशुजालविध्वंसितान्धतमसेषु गृहोदरेषु ।
व्यर्थीभवन्ति निशि यत्र परं प्रदीपा यद्यञ्जनं खलु वमन्ति न नेत्रपथ्यम् ॥१७
दोषः स यत्र निशि सौधचयाग्रलग्नस्फीतेन्दुकान्तमणिकल्पितदुर्दिनेन ।
तिम्यन्ति यद्युवतयोऽर्द्धपथे स्मरार्ता चन्द्रोदये प्रियनिवासगृहं प्रयान्त्यः ॥१८
स्वच्छे कपोलफलके निशि कामिनीनां संलक्ष्यते शशधरः प्रतिमाच्छलेन ।
आदातुमागत इवाननभूरिशोभां यस्मिन्स्वकान्त्यविमलत्वतिरस्क्रियायै ॥१९
आनम्रराजकशिखारुणरत्नरश्मिबालातपप्रसरचुम्बितपादपद्मः ।
राजा तदात्ममतिविक्रमसाधितार्थः सिद्धार्थ इत्यभिहितः पुरमध्युवास ॥२०
यो ज्ञातिवंशममलेन्दुकरावदातः श्रीमान्सदा ध्वज इवायतिमानुदग्रम् ।[1]
निर्व्याजमुत्सवपरम्परया प्रकाश मुत्थापितोद्धरितभूमिरलंचकार ॥२१

---

रोग से रहित है ) ॥ १५ ॥ जहाँ भवनों के मध्य में पड़ी हुई, तथा झरोखों में स्थित हरे मणियों की किरणों से लिप्त सूर्य की किरणें आगन्तुक मनुष्य के लिये तिरछे रखे हुए नवीन लम्बे बांसों की शङ्का उत्पन्न करती हैं। भावार्थ—झरोखों में से महलों के भीतर जाने वाली सूर्य की किरणें झरोखों में संलग्न हरे मणियों की किरणों से लिप्त होने के कारण हरी हो जाती हैं इसलिये उन्हें देखकर नवीन अतिथि को ऐसी शङ्का होने लगती है कि क्या ये हरे-हरे नये बांस आड़े रखे हैं ॥ १६ ॥ स्त्रियों के आभूषणों में लगे हुए मणि समूह की किरणावली से जिनका गाढ़ अन्धकार नष्ट हो गया है ऐसे भवनों के मध्य भाग में रात्रि के समय जलने वाले दीपक सर्वथा व्यर्थ होते यदि वे नेत्रों के लिये हितकारी अञ्जन को नहीं उगलते। भावार्थ—दीपकों की सार्थकता अञ्जन के उगलने में ही थी अन्धकार के नष्ट करने में नहीं क्योंकि अन्धकार तो स्त्रियों के आभूषणों में लगे हुए मणिओं की किरणों से ही नष्ट हो जाता था ॥ १७ ॥ जिस नगर में यही एक दोष है कि रात्रि के समय काम से पीड़ित युवतियां जब अपने पतियों के घर जाती थीं तो अर्ध मार्ग में चन्द्रोदय होने पर भवन समूह के अग्रभाग में संलग्न चन्द्रकान्त मणियों से निर्मित घोर वर्षा से वे भींग जाती हैं ॥ १८ ॥ जिस नगरी में रात्रि के समय स्त्रियों के स्वच्छ कपोल तल में प्रतिबिम्ब के बहाने चन्द्रमा मानों इसलिये आता है कि वह अपनी कान्ति सम्बन्धी मलिनता को दूर करने के उद्देश्य से उनके मुख की शोभा को ग्रहण करने के लिये ही आता हो ॥ १९ ॥

सब ओर से नम्रीभूत राजाओं की चोटी में लगे हुए लालमणि की किरण रूपी बालातप—प्रातःकाल सम्बन्धी घाम के समूह से जिसके चरण कमल चुम्बित हो रहे थे तथा अपनी बुद्धि और पराक्रम से जिसने सब प्रयोजन सिद्ध कर लिये थे ऐसा सिद्धार्थ नाम का राजा उस नगर में निवास करता था ॥ २० ॥ जो चन्द्रमा की निर्मल किरणों के समान उज्ज्वल थी, लक्ष्मीमान् था, ध्वजा के समान आयति—सुन्दर भविष्य ( पक्ष में लम्बाई ) से सहित था तथा जिसने पृथिवी को उठाकर उद्धृत किया था—समस्त भूमि को समुन्नत किया था ऐसा वह राजा छलरहित उत्सवों की परम्परा

---

१. नुदग्रः म० ।

यं प्राप्य रेजुरमलं[1] नरनाथविद्याः संयोजनयन्तमखिलं च फलेन लोकम् ।
सर्वा दिशो जलधरात्ययमेत्य कालं कान्ति प्रसादसहितां किमु नोद्वहन्ति ॥२२
दोषो बभूव गुणिनोऽप्ययमेक एव यस्य प्रतापमतुलं दधतो धरायाम्
वक्षःस्थिता प्रियतमापि बलात्पुरस्ताद्यद्भुज्यते सततमिष्टजनेन लक्ष्मीः ॥२३
तस्य प्रिया नरपतेः प्रियकारिणीति नाम्ना बभूव महिषी भुवनैकरत्नम् ।
यां वीक्ष्य लोचनसहस्रमिदं कृतार्थं त्यमन्यत वृषापि विवाहकाले ॥२४
किं कौमुदी तनुमती नहि साह्नि रम्या दिव्याङ्गनेयमुत सा न विलोलनेत्रा ।
वीक्ष्येति विस्मयवशादपि मन्यमानो यामर्थनिश्चयमपूर्वजनो न लेभे ॥२५
रेजे परं सहजरम्यतयान्वितोऽपि तां प्राप्य भूपतिरनन्यसमानकान्तिम् ।
शोभान्तरं व्रजति न प्रतिपद्य हृद्यः किं शारदीं शशवरो भुवि पौर्णमासीम् ॥२६
साप्यात्मनः सदृशमेत्य पति मनोज्ञं दिद्युते रतिरिव प्रकटं मनोजम् ।
लोके तथाहि नितरामनुरूपयोगः केषां न दीपयति कान्तिमनन्यसाम्यः ॥२७

---

से सदा स्पष्ट ही ज्ञाति वंश को अलंकृत करता था ॥ २१ ॥ समस्त लोक को फल से युक्त करने वाले जिस निर्मल—निर्दोष राजा को प्राप्त कर समस्त राजविद्याएं सुशोभित होने लगी थीं सो ठीक ही है क्योंकि निर्मल—कीचड़ आदि दोषों से रहित तथा समस्त लोक को नाना प्रकार के धान्य रूप फल से युक्त करने वाले शरत्काल को प्राप्त कर क्या समस्त दिशाएं प्रसाद से सहित—स्वच्छ कांति को धारण नहीं करती हैं ? ॥ २२ ॥ पृथिवी पर अतुल्य प्रताप को धारण करने वाले जिस राजा के गुणवान् होने पर भी यही एक दोष था कि उस के वक्षस्थल पर स्थित लक्ष्मी अत्यन्त प्रिय होने पर भी उसी के सामने बलपूर्वक निरन्तर इष्ट जनों के द्वारा भोगी जाती थी । भावार्थ—जिस प्रकार किसी की प्रिय स्त्री का कोई अन्य मनुष्य उसी के सामने बलपूर्वक उपभोग करता है तो वह उसका बड़ा भारी दोष माना जाता है उसी प्रकार उस दोष को यहाँ कवि ने लक्ष्मी के उपभोग के विषय में प्रकट किया है परन्तु यहाँ वह दोष लागू नहीं होता । तात्पर्य यह है कि उसकी लक्ष्मी सार्वजनिक कार्यों में उपयुक्त होती थी ॥ २३ ॥

उस राजा की प्रियकारिणी नाम की प्रिय रानी थी जो जगत् का अद्वितीय रत्न थी और विवाह के समय जिसे देखकर इन्द्र ने भी ऐसा माना था कि आज मेरे ये हजार नेत्र कृतकृत्य हो गये ॥ २४ ॥ जिसे देखकर अपरिचित मनुष्य, आश्चर्यवश ऐसा मानता हुआ पदार्थ के निश्चय को प्राप्त नहीं होता कि क्या यह शरीरधारिणी चांदनी है ? नहीं, ऐसा नहीं हो सकता क्योंकि वह दिन में रमणीय नहीं होती, अथवा क्या कोई देवी है, नहीं, ऐसा नहीं हो सकता क्योंकि वह चञ्चला स्त्री नहीं होती ॥ २५ ॥ स्वाभाविक सुन्दरता से सहित होने पर भी राजा, सिद्धार्थ अनन्यतुल्य कान्ति से युक्त उस प्रियकारिणी को प्राप्त कर अत्यधिक सुशोभित होता था सो ठीक ही है क्योंकि सुन्दर चन्द्रमा, पृथिवी पर शरत्पूर्णिमा को प्राप्तकर क्या अन्य शोभा को प्राप्त नहीं होता है ? ॥ २६ ॥ वह प्रियकारिणी भी अपने अनुरूप उस मनोहर पति को पाकर उस तरह सुशोभित हो रही थी जिस तरह कि काम को प्राप्त कर रति स्पष्ट रूप से सुशोभित होती है, सो ठीक ही है

---

१. रमला म० ।

एकोऽयमेव समभूदभिरामकीर्त्योर्दोषस्तयोर्भुवि वधूवरयोरनूनः ।
कृत्वा पदं सुमनसामुपरि प्रकाशं यद्विभ्यतुः प्रतिदिनं कुसुमायुधात्तौ ॥२८
धर्मार्थयोः सततमित्यविरोधिकामं सार्द्धं तया मृगदृशानुभवन्नरेन्द्रः ।
संरक्षणात्प्रमदयन्सकलां धरित्रीं कालं निनाय स यशोधवलीकृताशः ॥२९
भक्त्या प्रणेमुरथ तं मनसा सुरेन्द्रं षण्मासशेषसुरजीवितमेत्य देवाः ।
तस्मादनन्तरभवे वितनिष्यमाणं तीर्थं भवोदधिसमुत्तरणैकतीर्थम् ॥३०
इन्द्रस्तदा विकसितावधिचक्षुरष्टौ दिक्कन्यका विततकुण्डलशैलवासाः ।
यूयं जिनस्य जननीं त्रिशलामुपाध्वं प्राग्भाविनीमिति यथोचितमादिदेश ॥३१
चूडामणिद्युतिविराजितपुष्पचूला चूलावती जगति मालिनिका च कान्ता ।
पर्याप्तपुष्पविनतां वनमालिकेव दृश्या सदा तनुमतां नवमालिका च ॥३२

---

क्योंकि संसार में अनन्यतुल्य अनुकूल संयोग किनकी कान्ति को सुशोभित नहीं करता ? ॥ २७ ॥ सुन्दर कीर्ति को धारण करने वाले उन दोनों दाम्पतियों में पृथिवी पर यही एक बड़ा दोष था कि वे स्पष्ट रूप से सुमनस्—फूलों के ऊपर पैर रखकर काम से प्रतिदिन भयभीत रहते थे । भावार्थ—लोक में कामदेव कुसुमायुध के नाम से प्रसिद्ध है अर्थात् पुष्प उसके शस्त्र हैं । वे दोनों दम्पती सुमनस्—उन फूलों पर जो कि कामदेव के शस्त्र कहे जाते हैं पैर रखकर कामदेव से भयभीत रहते थे यह विरुद्ध बात है । जो जिससे भयभीत रहता है वह उसके शस्त्रों के समीप नहीं जाता परन्तु वे दम्पती काम से भयभीत रहकर भी उसके शस्त्र स्वरूप फूलों पर अपने पैर रखते थे । परिहार पक्ष में सुमनस् का अर्थ विद्वान् और पद का अर्थ स्थान है इसलिये श्लोक का ऐसा अर्थ होता है कि वे दम्पती विद्वानों के ऊपर अपना स्थान बनाये हुए थे और काम से—शीलभङ्ग से निरन्तर भयभीत रहते थे ॥ २८ ॥ जो संरक्षण से समस्त पृथिवी को हर्षित कर रहा था तथा अपने यश से जिसने दिशाओं को धवल कर दिया था ऐसा वह राजा उस मृगनयनी के साथ निरन्तर धर्म और अर्थ पुरुषार्थ से अविरोधी काम का उपभोग करता हुआ समय को व्यतीत करता था ॥ २९ ॥

तदनन्तर जो आगे आने वाले भव में संसार सागर से पार करने के लिये अद्वितीय तीर्थ स्वरूप तीर्थ—धर्म का विस्तार करेगा तथा जिसकी देवायु छह माह की शेष रह गई थी ऐसे उस इन्द्र (प्रिय मित्र चक्रवर्ती के जीव ) के पास जाकर देव उसे हृदय से भक्ति पूर्वक नमस्कार करने लगे ॥ ३० ॥ जिसका अवधिज्ञान रूपी नेत्र खुला हुआ था ऐसे सौधर्मेन्द्र ने उस समय अत्यन्त विस्तृत कुण्डल गिरि पर निवास करने वाली आठ दिक्कन्यका देवियों को यह आज्ञा दी कि तुम लोग जिनेन्द्र भगवान् की होनहार माता त्रिशला की यथा योग्य सेवा करो ॥ ३१ ॥ जिसकी फूलों से गुँथी चोटी चूडामणि की कान्ति से सुशोभित थी ऐसी **चूलावती**, जो जगत् में अत्यन्त सुन्दर थी ऐसी **मालिनिका**, जो अत्यधिक फूलों से नम्रीभूत वनपङ्क्ति के समान प्राणियों के लिये सदा दर्शनीय थी ऐसी **नवमालिका**, स्थूल तथा उन्नत स्तन रूपी घट युगल के बहुत भारी भार से जिसके कृश शरीर की त्रिवली नष्ट हो रही थी ऐसी **त्रिशिरा**, जिसने कल्पवृक्ष के सुन्दर फूलों के सुन्दर कर्णाभरण बनाकर पहिने थे तथा फूलों के विकास के समान जो सुन्दर थी ऐसी **पुष्पचूला**, जो चित्र विचित्र बाजूबन्दों से युक्त थी ऐसी **कनकचित्रा**, जिसने अपने तेज से सुवर्ण को तिरस्कृत कर दिया था ऐसी **कनकदेवी** तथा जो अत्यन्त मनोहर थी ऐसी **वारुणी** ये आठ दिक्कन्यकाएं नम्री-

पीनोन्नतस्तनघटद्वयभूरिभारताम्यत्तनु त्रिवलिका त्रिशिराभिधाना ।
लीलावतंसितसुरद्रुमचारुपुष्पा पुष्पप्रहाससुभगापि च पुष्पचूला ॥३३
चित्राङ्गदा कनकचित्रसमाह्वया च तेजोऽभिभूतकनका कनकादिदेवी ।
द्रागवारुणी च सुभगा प्रियकारिणीं तामासेदुरानतशिरोनिहिताग्रहस्ताः ॥३४
ताभिः स्वभावरुचिराकृतिभिः परीता सात्यन्तकान्तिसहिता नितरां विरेजे ।
एकापि लोकनयनोत्सवमातनोति तारावलीवलयिता किमु [1]चन्द्रलेखा ॥३५
तिर्यग्विजृम्भकसुराश्च निधिं दधाना-[2]स्तत्राज्ञया प्रतिदिशं मुमुचुर्धनेशः ।
[3]सार्धत्रिकोटिपरितः प्रमदाय रत्नं लोकस्य दश विस्फुरितांशु मासान् ॥३६
सौधे सुधाधवलिते मृदुहंसतूले रात्रौ सुखेन शयिता प्रियकारिणी सा ।
स्वप्नानिमानथ जिनाधिपतिप्रसूतिप्रख्यापकानुषसि भव्यनुतान्[4] पश्यत् ॥३७
ऐन्द्रं गजं मदजलार्द्रकपोलमूलं प्रोत्तुङ्गमिन्दुधवलं वृषभं नदन्तम् ।
पिङ्गाक्षमुज्ज्वलसटं मृगराजमुग्रं लक्ष्मीं मुदा वनगजैरभिषिच्यमानाम् ॥३८

---

भूत शिर पर हस्ताञ्जलि लगाकर शीघ्र ही प्रियकारिणी—त्रिशला के समीप आ पहुँचीं ॥ ३२-३४ ॥ स्वभाव से सुन्दर आकृति वाली उन देवियों से घिरी हुई, अत्यधिक कान्ति से युक्त वह प्रियकारिणी अत्यन्त सुशोभित हो रही थी सो ठीक ही है क्योंकि चन्द्रमा की लेखा अकेली होने होने पर भी मनुष्यों के नयनानन्द को विस्तृत करती है फिर ताराओं की पङ्क्ति से घिरी हो तो कहना ही क्या है ? ॥ ३५ ॥ निधियों को धारण करने वाले तिर्यग्विजृम्भक नामक देव, कुवेर की आज्ञा से वहाँ प्रत्येक दिशा में चारों ओर लोगों के हर्ष के लिये पन्द्रह महीने तक देदीप्यमान किरणों से सहित साढ़े तीन करोड़ रत्नों की वर्षा करने लगे ॥ ३६ ॥

तदनन्तर चूना से सफ़ेद महल में रात्रि के समय कोमल हंस तूल के विस्तर पर सुख से सोयी हुई प्रियकारिणी ने जब प्रातःकाल होने वाला था तब जिनेन्द्रभगवान् के जन्म को सूचित करने वाले तथा भव्य जीवों के द्वारा स्तुत इन स्वप्नों को देखा ॥ ३७ ॥ जिसके कपोलों का मूल-भाग मद रूपी जल से आर्द्र था ऐसे ऐरावत हाथी को, ऊंचे तथा चन्द्रमा के समान सफ़ेद शब्द करते हुए बैल को, पीली पीली आँखों और उज्ज्वल सटाओं से सहित भयंकर सिंह को, वन के हाथी हर्ष से जिसका अभिषेक कर रहे थे ऐसे लक्ष्मी को, जिसके ऊपर भ्रमरों का समूह मँडरा रहा था ऐसे आकाश में स्थित माला युगल को, गाढ अन्धकार को नष्ट करने वाले पूर्ण चन्द्रमा को, कमलों को विकसित करने वाले बाल सूर्य को, निर्मल जल में मद से क्रीडा करते हुए मीन युगल को, जो कमलों से घिरे थे तथा जिनके मुख फलों से ढँके थे ऐसे दो कलशों को, कमलों से रमणीय तथा स्फटिक के समान स्वच्छ जल से सहित सरोवर को, लहरों से दिङ्मण्डल को आच्छादित करने वाले समुद्र को, जिसका शरीर मणियों की किरणों से विभूषित था ऐसे सिंहासन को, जिस जिस पर ध्वजा फहरा रही थी ऐसे बहुत बड़े देव विमान को, जिसमें मदमाती नाग कुमारियाँ निवास करती थीं ऐसे नाग भवन को, जिसकी किरणों का समूह आकाश में विस्तृत हो रहा था

---

१. चन्द्रलेखा ब० । २. शक्राज्ञया ब० । ३. सार्धं त्रिकोटिं म० । ४. नुतान्यपश्यत् म० ।

दामद्वयं भ्रमदलिप्रकरं नभःस्थं विध्वंि न्धत सकलं मृगाङ्कम् ।
वालं रविं सरसिजानि विवोधयन्तं क्रीडन्मदेन विमलाम्भसि मत्स्ययुग्मम् ॥३९
कुम्भौ सरोरुहवृतौ फलसंवृतास्यौ रम्यं सरः सरसिजैः स्फटिकाच्छवारि ।
वारां निधिं पिहितदिग्वलयं तरङ्गैः सिंहासनं मणिमयूखविभूषिताङ्गम् ॥४०
चञ्चद्ध्वजं सुरविमानमनूनमानं नागालयं दनागवधूनिवासम् ।
[1]विस्तारितांशुनिवहं दिवि रत्नराशिं वह्निं च धूमरहितं कपिलीकृताशम् ॥४१
स्वप्नान्सदस्यवनिपाय जगाद देवी तानात्मजाननविलोकनकौतुकाय ।
सोऽपि प्रमोदभरविह्वलितान्तराक्षस्तस्यै क्रमादभिदधाविति तत्फलानि ॥४२
दृष्टेन ते त्रिभुवनाधिपतिर्गजेन पुत्रो भविष्यति वृषेण वृषस्य कर्ता ।
सिंहेन सिंह इव विक्रमवान्मृगाक्षि लक्ष्म्या सुरैः सुरगिरौ स मुदाभिषेच्यः ॥४३
दामद्वयेन भविता यशसो निधानं चन्द्रेण चन्द्रमुखि मोहतमोविभेदी ।
हंसेन भव्यकमलप्रतिबोधकारी सोऽनन्तमाप्स्यति सुखं शफरद्वयेन ॥४४
धास्यत्यलं घटयुगेन सलक्षणाङ्गं तृष्णां हनिष्यति सदा सरसा जनानाम् ।
अम्भोधिना सकलबोधमुपैष्यतीह सोऽन्ते पदं परमवाप्स्यति विष्टरेण ॥४५
देवालयादवतरिष्यति देवधाम्न[2]स्तीर्थं करिष्यति फणीन्द्रगृहेण मुख्यम् ।
यास्यत्यनन्तगुणतां मणिसंचयेन कर्मक्षयं स वितनिष्यति पावकेन ॥४६
स्वप्नावलीफलमिति प्रियतो निशम्य सा पिप्रिये जिनपतेरवतारशंसि ।
मेने स्वजन्म सफलं वसुधाधिपोऽपि त्रैलोक्यनाथगुरुताथ मुदे न केषाम् ॥४७

---

ऐसी रत्नराशि को, तथा जिसने दिशाओं को पीत वर्ण कर दिया था ऐसी निर्धूम अग्नि को उसने देखा था ॥ ३८-४१ ॥

जिसे पुत्र का मुख देखने का कौतूहल उठ रहा था ऐसे राजा के लिये प्रियकारिणी देवी ने उन स्वप्नों को कहा और आनन्द के भार से जिसका अन्तःकरण विह्वल हो रहा था ऐसे राजा ने भी उसके लिये क्रम से इस प्रकार उन स्वप्नों का फल कहा ॥ ४२ ॥ हे मृगलोचने ! हाथी के देखने से तुम्हारे जो पुत्र होगा वह तीन लोक का स्वामी होगा, बैल के देखने वृष—धर्म का कर्ता होगा, सिंह के देखने से सिंह के समान पराक्रमी होगा, लक्ष्मी के देखने से वह सुमेरु पर्वत पर देवों के द्वारा अभिषेक करने योग्य होगा, दो मालाओं के देखने से यश का भाण्डार होगा, हे चन्द्र-मुखि ! चन्द्रमा के देखने से वह मोहान्धकार को नष्ट करने वाला होगा, सूर्य के देखने से भव्य रूपी कमलों को विकसित करने वाला होगा, मीन युगल के देखनेसे वह अनन्त सुख को प्राप्त करेगा। घट युगल के देखने से वह लक्षणों से सहित शरीर को अच्छी तरह धारण करेगा, सरोवर के देखने से सदा मनुष्यों की तृष्णा को नष्ट करेगा, समुद्र के देखने से वह इस लोक में पूर्ण ज्ञान को प्राप्त होगा, सिंहासन के देखने से वह अन्त में परम पद को प्राप्त होगा, देव विमान के देखने से वह स्वर्ग से अवतीर्ण होगा, नागेन्द्र का भवन देखने से वह मुख्य तीर्थ को करेगा, रत्न राशि के देखने से अनन्त गुणों को प्राप्त होगा और अग्नि के देखने से कर्मों का क्षय करेगा ॥ ४३-४६ ॥ इस प्रकार पति

---

१. विस्तारितं सुनिवहं म० । २. देवधाम्ना म० व० ।

पुष्पोत्तरात्समवतीर्य सुराधिपोऽथ स्वप्ने विवेश धवलद्विपरूपधारी ।
देव्या मुखं निशि शुचौ सितपक्षषष्ठ्यां चन्द्रे प्रवृद्धिमति चोत्तरफाल्गुनिस्थे ॥४८
तस्मिन्क्षणे स्वहरिविष्टरकम्पनेन ज्ञात्वा सुराधिपतयोऽथ चतुर्विकल्पाः ।
तामेत्य दिव्यमणिभूषणगन्धमाल्यवस्त्रादिभिः समभिपूज्य ययुः स्वधाम ॥४९
श्रीर्ह्रीर्धृतिश्च लवणा च वला च कीर्तिर्लक्ष्मीश्च वाक्च विकसत्प्रमदेन देव्यः ।
एता निजद्युतिविदीपितवायुमार्गास्तामाज्ञया सुरपतेः सहसोपतस्थुः ॥५०
लक्ष्मीर्मुखे हृदि धृतिर्लवणा च धाम्नि कीर्तिर्गुणेषु च वले च वला महत्त्वे ।
श्रीर्वाचि वाक् च नयनद्वितये च लज्जा तस्या मुदा सह यथोचितमध्युवास ॥५१
[1]गर्भस्थितोऽपि स जहे जगदेकचक्षुर्ज्ञानत्रयेण विमलेन न जातु मातुः ।
धाम्ना न भानुरुदयाद्रितटीविशालकुक्षिस्थितोऽपि रुचिरेण परीयते किम् ॥५२

---

से जिनेन्द्र भगवान् के जन्म को सूचित करने वाला स्वप्नावली का फल सुनकर वह प्रियकारिणी वहुत ही प्रसन्न हुई और राजा सिद्धार्थ ने भी अपना जन्म सफल माना सो ठीक ही है क्योंकि त्रिलोकीनाथ का पिता होना किनके हर्ष के लिये नहीं होता ? अर्थात् सभी के हर्ष के लिये होता है ॥ ४७ ॥

तदनन्तर आषाढ़ शुक्ल षष्ठी के दिन, जब कि वृद्धि से युक्त चन्द्रमा उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र पर स्थित था, उस इन्द्र ने पुष्पोत्तर विमान में अवतीर्ण होकर तथा रात्रि के समय स्वप्न में श्वेत हाथी का रूप धर रानी प्रियकारिणी के मुख में प्रवेश किया। भावार्थ—आषाढ़ शुक्ला षष्ठी के दिन रानी प्रियकारिणी ने रात्रि के समय ऐसा स्वप्न देखा कि एक सफ़ेद हाथी हमारे मुख में प्रवेश कर रहा है। उसी समय प्रियमित्र चक्रवर्ती के जीव इन्द्र ने पुष्पोत्तर विमान से चय कर उसके गर्भ में प्रवेश किया ॥ ४८ ॥ उसी समय अपना सिंहासन कम्पित होने से जिनेन्द्र भगवान् के गर्भावतरण को जानकर चारों निकाय के इन्द्र प्रियकारिणी के पास आये और दिव्य मणियों के आभूषण, गन्ध, माला तथा वस्त्र आदि के द्वारा उसकी पूजा कर अपने स्थान पर चले गये ॥ ४९ ॥ श्री, ह्री, धृति, लवणा, वला, कीर्ति, लक्ष्मी और सरस्वती ये देवियाँ इन्द्र की आज्ञा से अपनी कान्ति के द्वारा आकाश को प्रकाशित करती हुई शीघ्र ही रानी प्रियकारिणी के समीप आकर उपस्थित हो गईं ॥ ५० ॥ उसके मुख में लक्ष्मी, हृदय में धृति, धाम में लवणा, गुणों में कीर्ति, वल में वला, महत्त्व में श्री, वचन में सरस्वती, और नेत्र युगल में लज्जा हर्ष के साथ यथायोग्य निवास करने लगी ॥ ५१ ॥

जगत् के अद्वितीय नेत्र स्वरूप वह वालक माता के गर्भ में स्थित होने पर भी निर्मल ज्ञान त्रितय—मति श्रुत अवधिज्ञान के द्वारा कभी नहीं छोड़ा गया था सो ठीक ही है क्योंकि उदयाचल की तटी रूपी विशाल कुक्षि में स्थित रहता हुआ भी सूर्य क्या मनोहर तेज से व्याप्त नहीं रहता ? अर्थात् अवश्य रहता है। भावार्थ—वह वालक गर्भ में भी मति श्रुत

---

१. गर्भे० वसन्नपि मलैरकलङ्कितरङ्गो ज्ञानत्रयं त्रिभुवनैकगुरुर्बभार ।
तुंगोदयाद्रिगहनान्तरितोऽपि धाम किं नाम मुञ्चति कदाचन तिग्मरश्मिः ॥९॥ धर्मशर्मा० सर्ग ६ ।

न प्राप किञ्चिदपि गर्भनिवासदुःखं कामं मलैरनुपसंप्लुतकोमलाङ्गः ।
पङ्कानुलेपरहितस्य सरिज्जलान्तर्मग्नस्य पद्ममुकुलस्य किमस्ति खेदः ॥५३
गर्भस्थितस्य विमलावगमप्रणुन्नंमोहान्धकारमिव चित्तगतं वमन्तौ ।
तस्याः स्तनौ सपदि नीलमुखावभूतां पीनोन्नतौ कनककुम्भनिभौ मृगाक्ष्याः ॥५४
आपाण्डुतां तनुरियाय तदा नताङ्ग्या निर्यत्तदीययशसा धवलीकृतेव ।
पूर्वं तथा न विरराज वलित्रयेण तस्या यथोदरमनुल्वणमेधनेन ॥५५
तस्यास्त्रिसंध्यमकृतैत्य [1]मनुष्यधर्मासेवां स्वयं पटलिकानिहितानि बिभ्रत् ।
क्षौमाङ्गरागसुमनोमणिभूषणानि प्रख्यापयन्निव जिने निहितां स्वभक्तिम् ॥५६
तृष्णाविहीनमथ गर्भगतं दधाना तं दौहृदेन न कदाचिदसौ बबाधे ।
एष क्रमोऽयमिति पुंसवनं नरेन्द्रस्तस्याश्चकार विबुधैरपि पूजितायाः ॥५७
दृष्टे ग्रहैरथ निजोच्चगतैः समग्रैर्लग्ने यथापतितकालमसूत राज्ञी ।
चैत्रे जिनं सिततृतीयजयानिशान्ते सोमाह्नि चन्द्रमसि चोत्तरफाल्गुनिस्थे ॥५८
आशाः प्रसेदुरथ देहभृतां मनोभिः सर्वाः समं वियदधौतमियाय शुद्धिम् ।
पेते मदालिचितया सुरपुष्पवृष्ट्या नेदुस्तदा नभसि दुन्दुभयश्च मन्द्रम् ॥५९

---

और अवधि इन तीन ज्ञानों से सहित था ॥ ५२ ॥ जिसका कोमल शरीर मल के उपद्रव से सर्वथा रहित था ऐसे उस बालक ने गर्भवास का कुछ भी दुःख प्राप्त नहीं किया था सो ठीक ही है क्योंकि पङ्क के सम्बन्ध से रहित तथा नदी जल के भीतर निमग्न कमल कुड्मल को क्या खेद होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥ ५३ ॥ उस समय मृगनयनी प्रियकारिणी के स्थूल उन्नत तथा स्वर्ण कलश के तुल्य स्तन शीघ्र ही मलिन मुख हो गये थे इससे जान पड़ते थे मानों गर्भ स्थित बालक के निर्मल ज्ञान से प्रेरित हृदय स्थित मोहान्धकार को ही उगल रहे हों ॥ ५४ ॥ नताङ्गी प्रियकारिणी का शरीर उस समय कुछ-कुछ सफेदी को प्राप्त हो गया था उससे ऐसा जान पड़ता था मानों गर्भ स्थित बालक के बाहर निकलते हुए यश से ही सफ़ेद हो गया था । तथा उसका उदर पहले जिस प्रकार त्रिवलियों से सुशोभित होता था उस प्रकार अब अत्यधिक वृद्धि हो जाने से सुशोभित नहीं होता था । भावार्थ—उदर में वृद्धि हो जाने के कारण नाभि के नीचे पड़ने वाली उदर की तीन रेखाएं नष्ट हो गई थीं ॥ ५५ ॥ पिटारे में रखे हुए रेशमी वस्त्र अङ्गराग, पुष्प, तथा मणिमय आभूषणों को धारण करने वाला कुबेर तीनों संध्याओं में आकर माता की सेवा करता था उससे ऐसा जान पड़ता था मानों वह अपनी जिन भक्ति को ही प्रकट कर रहा हो ॥ ५६ ॥ तृष्णा रहित, गर्भ स्थित बालक को धारण करती हुई प्रियकारिणी दोहला से कभी भी पीड़ित नहीं हुई थी । यद्यपि वह देवों ने द्वारा भी पूजित थी तो भी राजा ने 'यह कुल की रीति है' ऐसा समझकर उसका पुंसवन संस्कार किया था ॥ ५७ ॥

तदनन्तर अपने उच्च स्थान में स्थित समस्त ग्रहों की जिस पर दृष्टि पड़ रही थी ऐसी लग्न में, चैत्र शुक्लत्रयोदशी के प्रातःकाल सोमवार के दिन जबकि चन्द्रमा उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र पर स्थित था रानी ने यथा समय जिन बालक को उत्पन्न किया ॥ ५८ ॥ तत्पश्चात् उस

१. "कुबेरः मनुष्यधर्मा धनदो राजराजो धनाधिपः" इत्यमरः ।

जाते तदा प्रथिततीर्थकरानुभावे तस्मिन्भवच्छिदि जगत्त्रितयैकनाथे ।
सिंहासनानि युगपत्त्रिदशेश्वराणां कम्पं ययुः सह मनोभिरकम्पनानि ॥६०
उन्मीलितावधिदृशा सहसा विदित्वा तज्जन्म, भक्तिभरतः प्रणतोत्तमाङ्गा ।
घण्टानिनादसमवेतनिकायमुख्या दिष्ट्या ययुस्तदिति कुण्डपुरं सुरेन्द्राः ॥६१
आज्ञाप्रतीक्षणपरेऽप्यनुरागभावात्कश्चित्सुरः परिजने स्वयमेव दध्रे ।
हस्तद्वयेन कुसुमस्रजमर्चितुं तं कस्याथवा भवति पूज्यतमे न भक्तिः ॥६२
तस्याभिषेकसमये यदिहास्ति कृत्यं कृत्स्नं तदाशु विदधाम्यहमेव युक्तम् ।
कर्तुं दिशामि न परेभ्य इतीव भक्त्या चक्रे सुरः प्रमुदितः स्वमनेकमेकः ॥६३
कृत्वापरः करसहस्रमनेकमुच्चैर्बिभ्रद्विनिद्रकमलानि जिनानुरागात् ।
तेने वियत्यपि सरोजवनस्य लक्ष्मीं शक्तिं न कारयति किं[1] कमिवातिभक्तिः ॥६४
केचित्स्वमौलिशिखरस्थितपद्मरागबालातपारुणमरीचि च्छलेन ।
अन्तर्भरात्सपदि निष्पतितं जिनेन्द्रे रेजुः शिरोभिरनुरागमिवोद्वहन्तः ॥६५

---

समय प्राणियों के हृदयों के साथ समस्त दिशाएं प्रसन्न हो गईं, आकाश विना धोये ही शुद्धि को प्राप्त हो गया, मदोन्मत्त भ्रमरों से व्याप्त देव पुष्पों की वृष्टि पड़ने लगी और आकाश में दुन्दुभि बाजे गम्भीर शब्द करने लगे ॥ ५९ ॥ जिसका तीर्थंकारी प्रभाव प्रसिद्ध था ऐसे संसार भ्रमण के छेदक उन त्रिलोकीनाथ के उत्पन्न होने पर इन्द्रों के अकम्पित सिंहासन उनके मनों के साथ युगपत् कम्पित होने लगे ॥ ६० ॥ खुले हुए अवधिज्ञान रूपी नेत्र के द्वारा शीघ्र ही जिनबालक का जन्म जान कर भक्ति के भार से जिनके मस्तक झुक गये थे, तथा जिनके मुख्य भवन घण्टा के शब्द से शब्दायमान हो रहे थे ऐसे इन्द्र उस समय सौभाग्य से कुण्डपुर आये ॥ ६१ ॥ आज्ञा की प्रतीक्षा करने में तत्पर सेवक जनों के विद्यमान होने पर भी कोई देव प्रेम भाव के कारण जिन बालक की पूजा करने के लिये पुष्पमाला को दोनों हाथों से स्वयं ही धारण कर रहा था सो ठीक ही है क्योंकि सातिशय पूज्य में किसकी भक्ति नहीं होती ? अर्थात् सभी की होती है ॥ ६२ ॥

उनके अभिषेक के समय यहां जो कुछ भी काम होगा उस सबको मैं ही शीघ्र उचित रीति से करूंगा । दूसरों के लिये कुछ करने के लिये आज्ञा नहीं दूंगा, ऐसी भक्ति से ही मानो प्रसन्न होते हुए एक देव ने अपने आपको अनेक रूप कर लिया था । भावार्थ—भक्तिवश एक देव ने अनेक रूप धारण किये थे ॥६३॥ अनेक हजार हाथ बनाकर उन्हें ऊंचे की ओर उठा, जिनेन्द्र भगवान् के अनुराग से उनमें खिले हुए कमलों को धारण करता हुआ कोई देव आकाश में भी कमल वन की शोभा को विस्तृत कर रहा था सो ठीक ही है क्योंकि अधिक भक्ति किससे कौन सी शक्ति नहीं कराती है ? ॥ ६४ ॥ कितने ही देव अपने मुकुट के अग्रभाग में स्थित पद्मराग मणि की प्रातःकाल सम्बन्धी सुनहली धूप के समान लाल किरणावली के छल से ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानों अन्तरङ्ग में बहुत भार होने के कारण शीघ्र ही बाहर निकले हुए जिनेन्द्र विषयक अनुराग को शिरों

---

१. किं किमिवातिभक्तिम् म० ।

एकावलीतरलनीलकरप्ररोहश्रेणीकरालितमनोज्ञभुजान्तरालाः ।
सद्यः प्रसन्नजिनभक्त्यपनीयमानचित्तस्थमोहतिमिरा इव केचिदासन् ॥६६
आयातवेगपवनेन विकृष्यमाणा[1] दूरान्तराज्जलधरा विबुधान्समन्तात् ।
यानस्थरत्नरचितामरचापलक्ष्मीमादित्सयेव नभसि द्रुतमन्वयुस्तान् ॥६७
देवैर्विचित्रमणिभूषणवेषयानैस्तैरापतद्भिरुपरुद्धसमस्तदिक्का ।
केनापि निर्मितमभित्ति सजीवचित्रं द्यौर्बिभ्रतीव समवैक्षि जनैः सचित्रम् ॥६८
ज्योतिःसुरा हरिरवानुगतात्मसैन्याश्चन्द्रान्द्रयः सपदि पञ्चविधास्तदेयुः ।
शङ्खस्वनेन भवनोदरवासिनस्ते भृत्यैः सहाशु मिलिताश्चमरादयश्च ॥६९
तद्वयन्तराधिपतयः पटहस्वनेन व्याहूतसेवकनिरुद्धदिगन्तरालाः ।
प्रापुः पुरं स्वसमधिष्ठितवाहवेगव्यालोलकुण्डलमणिद्युतिलिप्तगण्डाः ॥७०
आसाद्य राजकुलमाकुलमुत्सवेन प्रत्युत्थितेन विदिता वसुधाधिपेन ।
मातुः पुरःस्थितमनन्यसमं जिनेन्द्रमिन्द्रास्तदा ददृशुरानतमौलयस्तम् ॥७१
मायार्भकं प्रथमकल्पपतिर्विधाय मातुः पुरोऽथ जननाभिषवक्रियायै ।
बालं जहार जिनमात्मरुचा स्फुरन्तं कार्यान्तरान्ननु बुधोऽपि करोत्यकार्यम् ॥७२

---

से ही धारण कर रहे हों ॥ ६५ ॥ एकावली—एक लड़ के हार के मध्य में स्थित नील मणि की किरण रूप अङ्कुरों की सन्तति से जिनके सुन्दर वक्षःस्थल व्याप्त हो रहे थे ऐसे कोई देव ऐसे जान पड़ते थे मानों उनके हृदय में स्थित मोहरूपी अन्धकार निर्मल जिनभक्ति के द्वारा तत्काल दूर किया जा रहा हो ॥ ६६ ॥ गमनसम्बन्धी वेग से उत्पन्न वायु के द्वारा बड़ी दूर से खींचे हुए मेघ, आकाश में सब ओर शीघ्र ही उन देवों के पीछे-पीछे जा रहे थे जिससे वे ऐसे जान पड़ते थे मानों विमानों में स्थित रत्नों से निर्मित इन्द्रधनुष की शोभा को ही वे ग्रहण करना चाहते थे ॥ ६७ ॥ नाना प्रकार के मणिमय आभूषण, वेष और वाहनों से सहित आते हुए उन देवों से जिसकी समस्त दिशाएं रुक गई थीं ऐसा आकाश उस समय लोगों के द्वारा आश्चर्य के साथ ऐसा देखा गया था मानों वह विना दीवाल के किसी रचित सजीव चित्र को ही धारण कर रहा हो ॥ ६८ ॥

सिंहनाद से जिनकी अपनी सेनाएँ पीछे-पीछे चल रही थीं ऐसे चन्द्र आदि पाँच प्रकार के ज्योतिषी देव उस समय शीघ्र ही वहां आ गये थे और भवनों के मध्य में निवास करने वाले जो चमर आदि भवनवासी देव थे वे शङ्खों का शब्द सुनकर अपने सेवकों के साथ शीघ्र ही वहां आ मिले थे ॥ ६९ ॥ भेरी के शब्द से बुलाये हुए सेवकों के द्वारा जिन्होंने दिशाओं के अन्तराल को व्याप्त कर रक्खा है तथा अपने द्वारा आरूढ़ वाहनों के वेग से चञ्चल कुण्डलों के मणियों की कान्ति से जिनके कपोल लिप्त हो रहे है ऐसे व्यन्तरों के इन्द्र उस नगर में आ पहुँचे ॥ ७० ॥ उठकर खड़े हुए राजा सिद्धार्थ ने जिनका समाचार जाना था तथा जिनके मुकुट नम्रीभूत थे ऐसे उन इन्द्रों ने उस समय उत्सव से परिपूर्ण राजभवन में आकर माता के सामने स्थित अनन्यतुल्य जिनेन्द्र बालक के दर्शन किये ॥ ७१ ॥ तदनन्तर सौधर्मेन्द्र ने माता के आगे माया निर्मित बालक रखकर जन्माभिषेक की क्रिया के लिये अपनी कान्ति से देदीप्यमान जिन बालक को उठा लिया

---

१. विकृष्यमाणां म० ।

शच्या धृतं करयुगेन तमब्जभासा निन्ये सुरैरनुगतो नभसा सुरेन्द्रः ।
स्कन्धे निधाय शरदभ्रसमानमूर्तेरैरावतस्य मदगन्धहृतालिपङ्क्तेः ॥७३
रुन्धन्दिशो दश नवाम्बुदनादमन्द्रस्तूर्यध्वनिः श्रुतिसुखः परमुच्चचार ।
तद्वर्णशंसि कलमप्रतिकिन्नरेन्द्रै-र्गानं नभस्यनुजगेऽनुगतत्रिमार्गम् ॥७४
चन्द्राकृतिद्युतिहरं धवलीकृताशं मूर्तं यशो दिवि तदीयमिवोज्जिहानम् ।
ईशानकल्पपतिरुच्छ्रितमातपत्रं तस्य त्रिविष्टपपतेर्विभरांबभूव ॥७५
पार्श्वस्थसामजनिविष्टसनत्कुमारमाहेन्द्रहस्तधृतचामररुद्धदिक्का ।
द्यौरावभौ स्वयमनुद्रुवताभिषेक्तुंदुग्धाब्धिना परिवृतेव जिनेश्वरं तम् ॥७६
उत्क्षेपकस्फटिकदर्पणतालवृन्तभृङ्गारतुङ्गकलशादिकमङ्गलानि ।
तस्याग्रतः पटलिकागतकल्पवृक्षपुष्पस्रजश्च दधिरे सुरराजवध्वः ॥७७
वेगेन मन्दरमवापुरमा मनोभिश्चैत्यालयैरकृतकैः कृतभूरिशोभम् ।
अध्वश्रमं श्लथयता त्रिगुणान्वितेन तत्सानुजेन [1]मरुतो [2]मरुतोपगूढाः ॥७८
आसाद्य पाण्डुकवनं विबुधैर्नगस्य तस्यापि[3] पञ्चशतयोजनमात्रदीर्घा ।
दीर्घार्द्धविस्तृतिरथो युगयोजनोच्चा तैः पाण्डुकम्बलशिला शरदिन्दुपाण्डः ॥७९

सो ठीक ही है क्योंकि किसी अन्य कार्य से विद्वान् भी न करने योग्य कार्य करता है ॥ ७२ ॥ इन्द्राणी जिसे कमल के समान कान्ति वाले दोनों हाथों से धारण किये हुए थे ऐसे जिन बालक को शरद् ऋतु के समान सफ़ेद शरीर के धारक तथा मद की गन्ध से भ्रमर समूह को आकृष्ट करने वाले ऐरावत हाथी के स्कन्ध पर रख कर देवों से अनुगत इन्द्र आकाश मार्ग से ले गया ॥ ७३ ॥ उस समय नूतन मेघ की गर्जना के समान गम्भीर तथा कानों को सुख देने वाला तुरही का शब्द दशों दिशाओं को व्याप्त करता हुआ सब ओर फैल रहा था तथा किन्नरों के इन्द्र आकाश में ऐसा गान गा रहे थे जो जिनेन्द्र भगवान् के यश को सूचित कर रहा था, मनोहर था, अनुपम था और द्रुत मध्य तथा विलम्बित इन तीन मार्गों से अनुगत था ॥ ७४ ॥ ईशानेन्द्र उन त्रिलोकीनाथ के ऊपर लगाये हुए उस छत्र को धारण कर रहा था जो चन्द्रबिम्ब की कान्ति को हरने वाला था, जिसने दिशाओं को सफेद कर दिया था और जो आकाश में ऊपर को ओर जाते हुए उनके मूर्तिक यश के समान जान पड़ता था ॥ ७५ ॥ दोनों ओर स्थित हाथियों पर आरूढ सानत्कुमार और माहेन्द्र के हाथों में धारण किये हुए चामरों से जिसकी दिशाएँ रुक गई थीं ऐसा आकाश उस समय ऐसा जान पड़ता था मानों उन जिनेन्द्र भगवान् का अभिषेक करने के लिये स्वयं पीछे-पीछे आते हुए क्षीरसमुद्र से ही घिरा हो ॥ ७६ ॥ भगवान् के आगे इन्द्राणियाँ, चमर स्फटिक का दर्पण, पङ्खा, झारी और उन्नत कलश आदि मङ्गल द्रव्यों तथा एक प्रकार की टोकनी में रखी हुई कल्प वृक्ष के फूलों की मालाओं को धारण कर रही थीं ॥ ७७ ॥

वे देव वेग से मनों को साथ अकृत्रिम चैत्यालयों से अत्यधिक सुशोभित सुमेरु पर्वतपर पहुँच गये । वहाँ उसके शिखर पर उत्पन्न शीत मन्द और सुगन्ध इन तीन गुणों से सहित, तथा मार्ग के श्रम को शिथिल करने वाली वायु ने उन देवों का आलिंगन किया ॥ ७८ ॥ देवों ने मेरुपर्वत

१. मरुतो देवाः । २. मरुता पवनेन । ३. आपि प्राप्ता ।

तस्यां सुरा रजनिनाथकलाकृतौ तं सिंहासने महति पञ्चधनुःशतार्द्धम् ।
व्यासोच्छ्रिती दधति तद्द्विगुणायतिं च जन्माभिषेकमहिमां विनिवेश्य चक्रुः ॥८०
क्षीरोदधेरतिमुदा तरसोपनीतैर्भास्वन्महामणिघटाष्टसहस्रतोयैः ।
माङ्गल्यशङ्खपटहस्वननादिताशं शक्रादयस्तममराः सममभ्यषिञ्चन् ॥८१
तस्मिंस्तदा क्षुवति कम्पितशैलराजे घोणाप्रविष्टसलिलात्पृथुकेऽप्यजलम् ।
[1]इन्द्राजरत्तृणमिवैकपदे निपेतुर्वीर्यंनिसर्गजमनन्तमहो जिनानाम् ॥८२
कृत्वाथ वीर इति नाम ततः सुरेन्द्रस्तस्याग्रतः सुललितं सममप्सरोभिः ।
अक्ष्णोर्युगं सफलयन्नमरासुराणां साक्षात्प्रकाशितसमस्तरसं ननर्त ॥८३

---

के पाण्डुकवन में जाकर वहां एक ऐसी पाण्डुकम्वला नामकी शिला प्राप्त की जो पांच सौ योजन लम्बी थी, लम्बाई से आधी अढ़ाई सौ योजन चौड़ी थी, चार योजन ऊँची थी तथा शरद् ऋतु के चन्द्रमा के समान सफेद थी* ॥ ७९ ॥ चन्द्रकला के समान आकार को धारण करने वाली उस पाण्डुकम्वला शिला पर जो पांच सौ योजन लम्बा तथा अढ़ाई सौ योजन चौड़ा और ऊँचा विशाल सिंहासन है उसपर जिनवालक को विराजमान कर देवों ने जन्माभिषेक की महिमा की ॥ ८० ॥ इन्द्रादिक देवों ने हर्ष पूर्वक क्षीर समुद्र से शीघ्र ही लाये हुए देदीप्यमान महामणिमय एक हजार आठ घटों में स्थित जल से उनका अभिषेक किया। अभिषेक के समय माङ्गलिक शङ्ख और भेरियों के शब्दों से दिशाएँ शब्दायमान हो रही थीं ॥ ८१ ॥ जिनेन्द्र भगवान् यद्यपि वालक थे तो भी नाक में प्रविष्ट हुए जल से जब उन्हों ने निरन्तर छींक ली तब सुमेरु पर्वत काँप उठा। इस घटना से इन्द्र जीर्णतृण के समान एक साथ उनके चरणो में पड़ गये सो ठीक ही है क्यों कि तीर्थंकरो का अनन्त वल स्वभाव से ही उत्पन्न होता है ॥८२॥ तदनन्तर

---

१. इन्द्रादयस्तृण म० । *यहाँ ग्रन्थकर्त्ता ने पाण्डुकम्वला नामक शिला पर अभिषेक का वर्णन किया है परन्तु वह वर्णन अन्य ग्रन्थोंसे वांधित है। हरिवंश पुराण में लिखा है—दिशि चोत्तरपूर्वस्यां पाण्डुके पाण्डुका शिला। पाण्डुकम्वलया सार्धं रक्तया रक्तकम्वला ॥ ३४७ ॥ विदिक्षु सक्रमा हैमी राजती तापनीयिका। लोहिताक्षमयी चार्द्धं चन्द्राकाराश्च ताः शिलाः ॥ ३४८ ॥ अष्टोच्छ्रायाः शतायामाः पञ्चाशद्विस्तृताश्च ताः। यत्रार्हन्तोऽभिषिच्यन्ते जम्बूद्वीपसमुद्भवाः ॥ ३४९ ॥ अर्थात् पाण्डुक वन की ऐशान आदि विदिशाओं में क्रम से पाण्डुक, पाण्डुकम्वला, रक्ता और रक्तकम्वला ये चार शिलायें हैं। ये शिलायें क्रम से सुवर्णमयी, रजतमयी, संतप्तस्वर्णमयी और लोहिताक्षमणि मयी हैं एव इनका आकार अर्धचन्द्र के समान हैं। ये शिलायें आठ योजन ऊँची, सौ योजन लम्वी और पचास योजन चौड़ी हैं। इन पर जम्बूद्वीप में उत्पन्न हुए तीर्थंकरों का अभिषेक होता है। सर्ग ५ जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति के उद्देश ४ गाथा १४८-१५० के आधार पर पाण्डुक शिला पर भरत क्षेत्र में उत्पन्न हुए तीर्थंकरों का, पाण्डुकम्वला शिला पर पश्चिम विदेह के तीर्थंकरों का, रक्तकम्वला पर ऐरावत के तीर्थंकरों का और रक्ता पर पूर्व विदेह के तीर्थंकरों का जन्माभिषेक होता है। इस प्रकरण में ग्रन्थकर्ता ने शिला का जो प्रमाण बताया है वह भी उक्त उल्लेख से वाधित है।

अत्यद्भुतं विविधलक्षणलक्षिताङ्गं ज्ञानत्रयेण विमलेन विराजमानम् ।
बाल्योचितैर्मणिमयाभरणैर्विभूष्य भक्त्यामरास्तमिति तुष्टुवुरिष्टसिद्धयै ॥८४
श्रीवीर यद्यथ वचो रुचिरं न ते स्याद् भव्यात्मनां खलु कुतो भुवि तत्त्वबोधः ।
तेजो विना दिनकरस्य विभातकाले पद्मा विकासमुपयान्ति किमात्मनैव ॥८५
अस्नेहसंयुतदशो जगदेकदीपश्चिन्तामणिः कठिनतारहितान्तरात्मा ।
अव्यालवृत्तिसहितो हरिचन्दनागस्तेजोनिधिस्त्वमसि नाथ निराकृतोष्मा ॥८६
क्षीरोदफेनपटलावलिजालगौरं स्थित्वा नभस्यमृतरश्मिपदेन हृद्यम् ।
व्याप्तं मया कियदनाप्तमिदं क्षणेन निध्यायतीव जगदीश [1]जगद्यशस्ते ॥८७
स्तुत्वा तमित्यथ सुराः पुनराशु निन्युर्मेरोस्ततः कुसुमभूषितसन्नमेरोः ।
सौधाग्रबद्धकदलीध्वजरुद्धयमानं यानावतारसमयान्नगरं तदिद्धम् ॥८८
पित्रोः सुतापगमजा भवतोरथार्तिर्माभूदिति प्रतिकृतिं तनयस्य कृत्वा ।
नीत्वामराद्रिमभिषिच्य भवत्सुतोऽय[2]मानीत इत्यभिनिवेद्य ददुः सुरास्तम् ॥८९

---

नम्रीभूत इन्द्र ने 'वीर' यह नाम रखकर उनके आगे अप्सराओं के साथ अत्यन्त सुन्दर नृत्य किया। नृत्य करते समय इन्द्र देव और धरणेन्द्रों के नयन युगल को सफल कर रहा था तथा उसका वह नृत्य साक्षात् समस्त रसों को प्रकट करने वाला था ॥ ८३ ॥

जो अत्यन्त आश्चर्य उत्पन्न कर रहे थे, जिनका शरीर नाना लक्षणों से सहित था तथा जो निर्मल तीन ज्ञानों से सुशोभित थे ऐसे जिन बालक को बाल्य अवस्था के योग्य मणिमय आभूषणों से विभूषित कर देव लोग भक्ति पूर्वक इष्ट सिद्धि के लिये उनकी इस प्रकार स्तुति करने लगे ॥८४॥ हे वीर जिनेन्द्र ! यदि आपके मनोहर वचन न होते तो निश्चय से पृथिवी पर भव्य जीवों को तत्त्व ज्ञान कैसे होता ? प्रभात काल में सूर्य के तेज के बिना कमल क्या अपने आप ही विकास को प्राप्त होते हैं ? अर्थात् नहीं ॥ ८५ ॥ हे नाथ ! आप जगत् के अद्वितीय दीपक हैं परन्तु उसकी दशा—बत्ती तैल से सहित नहीं हैं ( पक्ष में राग से रहित वीतराग दशा—अवस्था से सहित हैं )। आप चिन्तामणि हैं परन्तु आपकी अन्तरात्मा कठिनता से रहित है ( पक्ष में आपकी आत्मा निर्दयता से रहित है ) आप हरि चन्दन के वृक्ष हैं परन्तु साँपों के सद्भाव से सहित नहीं है ( पक्ष में दयालु चेष्टा से सहित हैं ) आप तेज के निधि हैं परन्तु ऊष्मा—गरमी को नष्ट करने वाले हैं ( पक्ष में गर्व को दूर करने वाले हैं ॥ ८६ ॥ हे जगत्पते ! क्षीर समुद्र के फेन पटलों की पंक्तियों के समान सफेद आपका मनोहर यश चन्द्रमा के छल से आकाश में स्थित होकर क्षण भर के लिये मानों यह देख रहा है कि मैंने कितना जगत् व्याप्त किया है और कितना व्याप्त नहीं किया है ? ॥ ८७ ॥ तदनन्तर देव लोग इस प्रकार उनकी स्तुति कर उन्हें फूलों से विभूषित नमेरु वृक्षों से युक्त उस सुमेरु पर्वत से पुनः शीघ्र ही उस नगर को ले गये जो महलों के अग्रभाग में बँधी हुई कदली ध्वजाओं से व्याप्त था तथा विमानों के अवतार समय से देदीप्यमान था ॥ ८८ ॥ आप दोनों माता पिताओं को पुत्र के वियोग से उत्पन्न पीड़ा न हो इस विचार से पुत्र का प्रतिबिम्ब बनाकर हम

---

१. जगद्यतस्ते म० । २. भवस्तुतोऽय म० ।

दिव्याम्बराभरणमाल्यविलेपनाद्यैः संपूज्य मानवपतिं प्रियकारिणीं च ।
आवेद्य तद्भगवतोऽस्य वलं च नाम प्रीता ययुः स्वनिलयं त्रिदशाः प्रनृत्य ॥९०
तद्गर्भतः प्रतिदिनं स्वकुलस्य लक्ष्मीं दृष्ट्वा मुदा विधुकलामिव वर्द्धमानाम् ।
सार्द्धं सुरैर्भगवतो दशमेऽह्नि तस्य श्रीवर्द्धमान इति नाम चकार राजा ॥९१
तस्यापरेद्युरथ चारणलब्धियुक्तौ भर्तुर्यती विजयसंजयनामधेयौ ।
तद्वीक्षणात्सपदि निःसृतसंशयार्थावातेनतुर्जगति सन्मतिरित्यभिख्याम् ॥९२
शक्राज्ञया प्रतिदिनं धनदोऽनुरूपैःरानर्च रश्मिजटिलैर्मणिभूषणैस्तम् ।
नाथो व्यवर्द्धत यथेन्दुरकृष्णपक्षे भव्यात्मनामतनुना प्रमदेन सार्द्धम् ॥९३
संप्राप्स्यते न पुनरेव वपुःस्वरूपं वाल्यं मया क्षपितसंसृतिकारणत्वात् ।
तस्मादिमां सफलयामि दशामितीव मत्वामरैः सह जिनः पृथुकैः स रेमे ॥९४

## मालभारिणी

वटवृक्षमथैकदा महान्तं सह डिम्भैरधिरुह्य वर्द्धमानम् ।
रममाणमुदीक्ष्य सङ्गमाख्यो विवुधस्त्रासयितुं समाससाद ॥९५
स विकृत्य फणासहस्रभीमं फणिरूपं तरसा वटस्य मूलम् ।
विटपैः सह वेष्टते स्म वालास्तमथालोक्य यथायथं निपेतुः ॥९६

---

लोग जिसे सुमेरु पर्वत पर ले गये थे ऐसा यह आपका पुत्र अभिषेक करने के वाद पुनः यहाँ लाया गया है—ऐसा निवेदन कर देवों ने वह पुत्र माता पिता के लिये दे दिया ॥ ८९ ॥ दिव्य वस्त्र आभरण माला और विलेपन आदि के द्वारा राजा सिद्धार्थ औरप्रियकारिणी की पूजा कर तथा भगवान् के उस वल और नाम का विवेदन कर प्रसन्न चित्त देव अपने-अपने घर चले गये। घर जाने के पूर्व उन्होंने मनोहर नृत्य किया था ॥ ९० ॥ उनके गर्भ समय से लेकर चन्द्र कला के समान वढ़ती हुई अपने कुल की लक्ष्मी को हर्ष से देखकर राजा ने दशवें दिन देवों के साथ उन भगवान् का श्रीवर्द्धमान यह नाम रक्खा ॥ ९१ ॥ तदनन्तर किसी अन्य दिन उनके देखने से जिनका संशय पूर्ण अर्थ शीघ्र ही निकल गया था ऐसे चारण ऋद्धिधारी विजय और संजय नाम के मुनियों ने भगवान् का जगत् में सन्मति यह नाम विस्तृत किया ॥ ९२ ॥ इन्द्र की आज्ञा से कुवेर प्रतिदिन अनुरूप तथा किरणों से व्याप्त मणिमय आभूषणों से उनकी पूजा करता था। भगवान् शुक्ल पक्ष के चन्द्रमा के समान भव्य जीवों के वहुत भारी हर्ष के साथ वढ़ने लगे ॥ ९३ ॥ संसार के कारणों को नष्ट कर चुकने के कारण अव मेरे द्वारा पुनः शरीर स्वरूप वाल्य अवस्था प्राप्त नहीं की जावेगी इसलिये मैं इस वाल्य अवस्था को सफल करता हूँ ऐसा मानकर ही मानों वह जिनेन्द्र भगवान् देव वालकों के साथ क्रीडा करते थे ॥ ९४ ॥

तदनन्तर एक समय वालकों के साथ वड़े वट वृक्ष पर चढ़कर क्रीडा करते हुए वर्द्धमान जिनेन्द्र को भयभीत करने के लिये सङ्गम नामका देव आया ॥ ९५ ॥ उस देव ने हजारों फणाओं से भयंकर साँप का रूप वनाकर शीघ्र ही शाखाओं के साथ वट वृक्ष के मूल भाग को वेष्टित कर लिया। साथ के वालक उस भयंकर साँप को देखकर जिस किसी तरह नीचे कूद पड़े ॥ ९६ ॥

चरणौ विनिवेश्य लीलयासौ भगवान्मूर्धनि तस्य भोगिभर्तुः ।
तरुतोऽवततार वीतशङ्को भुवि वीरस्य हि नास्ति भीतिहेतुः ॥९७
अभयात्मतया प्रहृष्टचेता विबुधस्तस्य निजं प्रकाश्य रूपम् ।
अभिषिच्य सुवर्णकुम्भतोयैः स महावीर इति व्यधत्त नाम ॥९८
अथ लङ्घितशैशवः क्रमेण प्रतिपेदे नवयौवनं श्रिया सः ।
भगवान्निजचापलं विहन्तुं स्वयमभ्युद्यत एव वर्द्धमानः ॥९९
सहजैर्दशभिर्गुणैरुपेतं वपुरस्वेदपुरःसरैस्तदीयम् ।
अभवद्भुवि सप्तहस्तमात्रं रुचिकीर्णं नवकर्णिकारवर्णम् ॥१००
भगवानमरोपपनीतभोगान्स निनायानुभवन्भवस्य हन्ता ।
त्रिगुणान्दशवत्सरान्नवाब्जसुकुमाराङ्घ्रियुगः कुमार एव ॥१०१
अथ सन्मतिरेकदाऽनिमित्तं विषयेभ्यो भगवानभूद्विरक्तः ।
प्रशमाय सदा न बाह्यहेतुं विदितार्थस्थितिरीक्षते मुमुक्षुः ॥१०२
विमलावधिना निवृत्य[1] नाथः क्रमतोऽनीतभवानचिन्तयत्स्वान् ।
प्रकटीकृतवृत्तमुद्धतानामवितृप्तिं विषयेषु चेन्द्रियाणाम् ॥१०३

---

परन्तु वर्द्धमान जिनेन्द्र उस नागराज के मस्तक पर दोनों पैर रखकर निर्भय हो लीला पूर्वक वृक्ष से नीचे उतरे सो ठीक ही है क्योंकि पृथिवी पर वीर मनुष्य के लिये भय का कारण नहीं रहता है ॥ ९७ ॥ उनकी निर्भयता से प्रसन्न चित्त देव ने अपना रूप प्रकट किया तथा सुवर्ण कलश के जल से अभिषेक कर उनका महावीर यह नाम रक्खा ॥ ९८ ॥

तदनन्तर जिनका शैशव काल व्यतीत हो गया था ऐसे उन वर्द्धमान भगवान् ने क्रम-क्रम शोभा युक्त नवयौवन प्राप्त किया । उस समय वे ऐसे जान पड़ते थे मानों अपनी चपलता को नष्ट करने के लिये स्वयं ही उद्यत हुए हों ॥ ९९ ॥ पृथिवी पर उनका शरीर अस्वेद आदि जन्म जान दश अतिशयों से सहित था, सात हाथ ऊँचा था, कान्ति से व्याप्त था तथा नूतन कनेर के फूल के समान वर्ण वाला था ॥ १०० ॥ जो देवों के द्वारा लाये हुए भोगों का अनुभव करते थे, जो संसार का नाश करने वाले थे तथा जिनके चरण युगल नवीन कमल के समान सुकुमार थे ऐसे भगवान् ने कुमार अवस्था में ही तीस वर्ष व्यतीत कर दिये ॥ १०१ ॥

तत्पश्चात् एक समय भगवान् सन्मति किसी वाह्य कारण के विना ही विषयों से विरक्त हो गये सो ठीक ही है क्योंकि पदार्थों की स्थिति को जानने वाला मुमुक्षु—मोक्षाभिलाषी प्राणी शान्ति प्राप्त करने के लिये सदा वाह्य कारण को नहीं देखता है ॥१०२॥ भगवान् ने निर्मल अवधिज्ञान के द्वारा एक साथ अपने अतीतभवों तथा उद्दण्ड इन्द्रियों की विषयों में होने वाली अतृप्ति का इस प्रकार चिन्तवन किया कि जिससे उन्हें पूर्वभवों का सब वृत्तान्त प्रकट हो गया अथवा वृत्त—चारित्र ग्रहण करने का भाव प्रकट हो गया ॥ १०३ ॥

---

१. विवृत्य ब० ।

प्रतिवोधयितुं मुदा तदायादथ लौकान्तिकसंहतिस्तमीशम् ।
मुकुटांशुभिरिन्द्रचापलक्ष्मीमपयोदां दिवि कुर्वती विचित्रैः ॥१०४
मुकुलीकृतहस्तपल्लवासौ विनयेन [1]प्रणिपत्य तं मुमुक्षुम् ।
सुरसंहतिरित्युवाच वाचं मुदिता तत्समभावदृष्टिपातैः ॥१०५
परिनिष्क्रमणस्य नाथ योग्या सविधं कालकलेयमागता ते ।
स्वयमुत्कतया समागमाय प्रियदूती प्रहिता तपःश्रिया वा ॥१०६
सहजेन समन्वितस्य भर्तुस्तव वेदत्रितयेन निर्मलेन ।
अपरैः परिवुद्धतत्त्व[2]लेशैरुपदेशः[3] क्रियते कथं विमुक्तेः ॥१०७
तपसा सुनिरस्य घातिकर्मप्रकृतीः केवलमाप्य भव्यसत्त्वान् ।
प्रतिवोधय मुक्त्युपायमुक्त्वा भववासव्यसनाद्विभीतचित्तान् ॥१०८
अभिधाय गिरं प्रपन्नकालामिति लौकान्तिकसंहतिर्व्यरंसीत् ।
भगवानपि निश्चिकाय मुक्तिं वचनं स्वावसरे हि याति सिद्धिम् ॥१०९
अथ देवगणाश्चतुर्विकल्पास्तरसा कुण्डपुरे तदा त्वपश्यन् ।
[4]प्रविलोकनकौतुकानिमेषाः पुरनारीः स्ववधूविशङ्कयेव ॥११०

तदनन्तर हर्ष से संवोधने के लिये उसी समय लौकान्तिक देवों की पंक्ति चित्रविचित्र मुकुट राशियों से आकाश में विना मेघ के ही इन्द्रधनुष की लक्ष्मी को प्रकट कर रही थी ॥ १०४ ॥ जिसने हस्त पल्लवों को कमल के मुकुलाकार कर लिया था ऐसी वह देवपंक्ति, विनय से उन मोक्षाभिलाषी भगवान् को प्रणाम कर उनके समभाव पूर्ण दृष्टिपात से प्रसन्न हो इस प्रकार के वचन कहने लगी ॥ १०५ ॥ हे नाथ ! दीक्षाग्रहण करने के योग्य यह काल की कला आपके समीप आई है सो ऐसा जान पड़ता है मानों समागम के लिये उत्सुकता वश तपोलक्ष्मी के द्वारा स्वयं भेजी हुई प्रिय दूती ही है ॥ १०६ ॥ हे स्वामिन् ! जो जन्म से ही उत्पन्न हुए निर्मल तीन ज्ञानों से सहित हैं ऐसे आपके लिये तत्त्व का थोड़ा सा अंश जानने वाले अन्य लोगों के द्वारा मोक्ष का उपदेश कैसे किया जा सकता है ? ॥ १०७ ॥ तप के द्वारा घातिया कर्मों की प्रकृतियों को नष्ट कर आप केवलज्ञान प्राप्त कीजिये तथा संसार वास के दुःखों से भयभीत चित्तवाले भव्य जीवों को मोक्ष का उपाय वताकर प्रतिबोध प्राप्त कराइये ॥ १०८ ॥ लौकान्तिक देवों का समूह इस प्रकार के समयानुरूप वचन कहकर चुप हो रहा और भगवान् ने भी मुक्ति प्राप्त करने का निश्चय कर लिया सो ठीक ही है क्योंकि वचन अपने अवसर पर ही सिद्धि को प्राप्त होता है ॥ १०९ ॥ तदनन्तर चार निकाय के देव बड़े वेग से कुण्डपुर नगर में आ पहुँचे। वहाँ उस समय देखने के कौतूहल से टिमकार रहित नेत्रों वाली नगर की स्त्रियों को उन देवों ने अपनी स्त्रियों की शङ्का से ही मानों देखा था। भावार्थ—देवागमन को देखने के कुतूहल से नगर की स्त्रियां निर्निमेष हो रही थीं इसलिये देवों ने उन्हें क्या ये हमारी देवाङ्गनाएं हैं ? इस शङ्का से देखा था ॥ ११० ॥

१. प्रतिपात्य म० । २. परिवुद्धतावलेशैः म० । ३. रुपदेशैः म० । ४. प्रतिलोकन म० ।

स सुरैर्भगवान्कृतोरुपूजो विधिना पृष्टसमस्तबन्धुवर्गः ।
अभिवाह्यवनं ययौ मुमुक्षुश्चरणाभ्यां भवनात्पदानि सप्त ॥१११
वररत्नमयीं विधुप्रभाख्यां ध्रियमाणां नभसि स्वयं सुरेन्द्रैः ।
शिविकामधिरुह्य वीरनाथो निरगाद्भव्यजनैः पुरात्परीतः ॥११२
भगवान्वनमेत्य नागखण्डं त्रिदशेन्द्रैरवतारितः स यानात् ।
अभिदृश्य इव स्वकीयपुण्ये स्फटिकाश्मन्यतिनिर्मले न्यसीदत् ॥११३
हृतकर्ममलानुदङ्मुखेन प्रणिपत्यैकधियाय तेन सिद्धान् ।
ज्वलदाभरणोत्करः कराभ्यां प्रगटो राग इव स्वतो निरासे ॥११४
भुवि मार्गशिरस्य कृष्णपक्षे स दशम्यां प्रथितः श्रियाऽपराह्णे ।
परसार्यमणि स्थिते शशाङ्के कृतषष्ठो भगवांस्तपः प्रपेदे ॥११५
निविडीकृतपञ्चमुष्टिलूनानलिनीलान्मणिभाजने निधाय ।
स्वयमेव शिरोरुहांस्तदीयान्निदधौ [1]क्षीरपयोनिधौ महेन्द्रः ॥११६
अभिवन्द्य तपःश्रिया समेतं विबुधास्ते प्रतिजग्मुरात्मधाम ।
जनताभिरयं स इत्युदक्षं क्षणमात्रं नभसीक्षिता[2] विचिन्त्य ॥११७

देवों ने जिनकी बहुत बड़ी पूजा की है तथा जिन्होंने विधि पूर्वक अपने समस्त बन्धु वर्ग से पूछ लिया है ऐसे मुमुक्षु भगवान्, भवन से सात डग पैदल ही बाह्य वन की ओर चले ॥ १११ ॥ तदनन्तर स्वयं इन्द्र जिसे आकाश में धारण कर रहे थे ऐसी उत्कृष्ट रत्नमयी चन्द्रप्रभा नाम की पालकी पर सवार होकर भव्यजीवों से घिरे हुए भगवान् वीर नाथ नगर से बाहर निकले । ॥ ११२ ॥ नागखण्ड वन में पहुँचने पर इन्द्रों ने जिन्हें पालकी से उतारा था ऐसे वे भगवान् अपने पुण्य के समान दर्शनीय स्फटिक की अत्यन्त निर्मल शिला पर बैठ गये ॥ ११३ ॥

तदनन्तर उन्होंने उत्तराभिमुख स्थित हो कर्मरूप मल को नष्ट करने वाले सिद्धभगवन्तों को एकाग्रचित्त से नमस्कार किया तथा देदीप्यमान आभूषणों के समूह को दोनों हाथों के द्वारा अपने शरीर से इस प्रकार पृथक् कर दिया मानों प्रकट राग को ही पृथक् किया हो ॥ ११४ ॥ पृथिवी पर लक्ष्मी से प्रसिद्ध भगवान् ने मार्गशीर्ष मास के कृष्णपक्ष की दशमी के दिन अपराह्ण काल में जब कि चन्द्रमा अर्यमा*—उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र पर स्थित था वेला का नियम लेकर तप ग्रहण कर लिया—दैगम्बरी दीक्षा धारण कर ली ॥ ११५ ॥ सुदृढ़ पञ्चमुष्टियों के द्वारा लोंचे हुए, भ्रमर के समान काले उनके केशों को मणिमय पिटारी में रखकर सौधर्मेन्द्र स्वयं ही क्षीर सागर में क्षेप आया ॥ ११६ ॥ वे देव तपोलक्ष्मी से युक्त भगवान् को नमस्कार कर अपने-अपने स्थान पर चले गये । जब वे देव आकाश में जा रहे थे तब जनता उन्हें ऊपर की ओर नेत्र उठा कर क्षण भर के लिये ऐसा विचारती हुई देख रही थी कि यह वह है यह वह है अर्थात् यह सौधर्मेन्द्र है, यह ऐशानेन्द्र है आदि ॥ ११७ ॥

१. क्षीरपयोदधौ ब० । २. नभसीक्षितो म० । * ज्योतिष में उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र का स्वामी अर्यमा बताया है । यहाँ स्वामी से उसके नक्षत्र का ग्रहण करना चाहिये । त्रैलोक्य प्रज्ञप्ति में भी भगवान् जन्म नक्षत्र उत्तरा फाल्गुनी लिखा है । उत्तर पुराण में हस्त और उत्तरा का मध्य भाग बतलाया है ।

अचिराढुपलब्धसप्तलब्धिः स मनःपर्ययवोधमभ्युपेत्य ।
रुरुचे वितमाः परं रजन्यामनवाप्तैककलो यथा मृगाङ्कः ॥११८
अपरेद्युरनूनसत्त्वयुक्तो नभसो मध्यमधिष्ठिते पतङ्गे ।
उरुहर्म्यचयेन पारणायै निचितं [1]कूलपुरं विवेश वीरः ॥११९
भुवि कूल इति प्रसिद्धनामा नृपतिस्तन्नगराधिपः स्वगेहम् ।
प्रविशन्तमणुव्रती निदध्यौ भगवन्तं प्रतिपालितातिथिस्तम् ॥१२०
नवपुण्यचिकीर्षया धरायां नवपुण्यक्रमवेदिनां वरीयान् ।
क्षितिपस्तमभोजयत्तदीयान्निरयासीद्भवनाज्जिनोऽपि भुक्त्वा ॥१२१
अथ तस्य गृहाजिरे नभस्तो वसुधारा निपपात पुष्पवृष्ट्या ।
सह दुन्दुभयोऽपि मन्द्रमन्द्रं दिवि नेदुस्त्रिदशैः प्रताड्यमानाः ॥१२२
विकिरन्नवपारिजातगन्धं सुववौ गन्धवहः सुगन्धिताशम् ।
अतिविस्मितचेतसां सुराणां खमहोदानवचोभिरापुपूरे ॥१२३
इति दानफलेन स क्षितीशः समवापाद्भुतपञ्चकं सुरेभ्यः ।
यशसः सुखसम्पदां च हेतुर्गृहधर्माभिजुषां हि पात्रदानम् ॥१२४
अतिमुक्तकनामनि श्मशाने प्रतिमास्थं निशि नाक्षमिष्ट जेतुम् ।
विविधैरुपसर्गमात्मविद्याविभवैस्तं विभवं भवो वितन्वन् ॥१२५

---

जिन्हें शीघ्र ही सात ऋद्धियाँ प्राप्त हो गई थीं ऐसे वे भगवान् मनःपर्यय ज्ञान को प्राप्त कर अज्ञानान्धकार से रहित होते हुए उस तरह अत्यन्त सुशोभित हो रहे थे जिस तरह कि रात्रि में अन्धकार से रहित तथा एक कला से न्यून चन्द्रमा सुशोभित होता है ॥ ११८ ॥ दूसरे दिन उत्कृष्टशक्ति से युक्त भगवान् महावीर ने, जब सूर्य आकाश के मध्य में स्थित था तब अर्थात् मध्याह्न काल में पारणा के लिये विशाल भवनों के समूह से व्याप्त कूलपुर नगर में प्रवेश किया ॥ ११९ ॥ पृथिवी पर जिसका 'कूल' यह नाम प्रसिद्ध था, तथा जो अतिथि की प्रतीक्षा कर रहा था ऐसे उस नगर के अधिपति अणुव्रती राजा ने अपने घर में प्रवेश करते हुए उन भगवान् को देखा ॥ १२० ॥ जो पृथिवी पर नवधा भक्ति के क्रम को जानने वालों में श्रेष्ठ था ऐसे उस राजा ने नवीन पुण्य बन्ध करने की इच्छा से उन भगवान् को भोजन कराया। भगवान् भी भोजन कर उसके घर से बाहर निकल गये ॥ १२१ ॥ उसी समय उसके गृहाङ्गण में आकाश से पुष्पवृष्टि के साथ रत्नों की धारा पड़ने लगी, आकाश में देवों के द्वारा ताडित दुन्दुभि बाजे भी गम्भीर शब्द करने लगे ॥ १२२ ॥ नूतन पारिजात की गन्ध को बिखेरने वाला पवन दिशाओं को सुगन्धित करता हुआ बहने लगा और जिनके चित्त बहुत भारी आश्चर्य से चकित हो रहे थे ऐसे देवों के 'अहो दानं अहो दानं' शब्दों ने आकाश को व्याप्त कर लिया ॥ १२३ ॥ इस प्रकार दान के फल स्वरूप उस राजा ने देवों से पञ्चाश्चर्य प्राप्त किये सो ठीक ही है क्योंकि गृहस्थों के लिये पात्र दान यश और सुखसम्पदा का हेतु होता ही है ॥ १२४ ॥

एक बार वे रात्रि के समय अतिमुक्तक नाम के श्मशान में प्रतिमायोग से विराजमान थे।

---

1. कूल्यपुरं ब० ।

प्रणिपत्य ततो भवाभिधानो जिननाथस्य चिराय काशिकायाम् ।
स महातिमहादिरेष वीरः प्रमदादित्यभिधां व्यधत्त तस्य ॥१२६

परिहारविशुद्धिसंयमेन प्रकटं द्वादश वत्सरांस्तपस्यन् ।
स निनाय जगत्त्रयैकबन्धुर्भगवान् ज्ञातिकुलामलाम्बरेन्दुः ॥१२७

## उपजातिः

अथर्जुकूलोच्छ्रितकूलभाजं श्रीजृम्भकग्राममुपेत्य सम्यक् ।
षष्ठोपवासेन युतोऽपराह्णे सालस्य मूलाश्मनि सन्निविश्य ॥१२८

वैशाखमासस्य विशुद्धपक्षे तिथौ दशम्यामुडुपेऽर्यमस्थे ।
स घातिकर्माणि जिनः प्रहत्य ध्यानासिना केवलमाप बोधम् ॥१२९

## हरिणी

अथ दशविधैरच्छायाद्यैर्गुणैः सहितं तदा
त्रिदशपतयो भक्त्या नेमुः समेत्य जिनेश्वरम् ।
विगतकरणं निर्ध्यायन्तं यथास्थिति सर्वदा
युगपदखिलं लोकालोकं स्वकेवलसम्पदा ॥१३०

---

भव नामक रुद्र ने अपनी नाना विद्याओं के विभव से उन पर उपसर्ग किये परन्तु वह संसार से रहित उन भगवान् को जीतने के लिये समर्थ नहीं हो सका ॥ १२५ ॥ तदनन्तर उस भव नामक रुद्र ने चिरकाल तक उन जिनेन्द्र भगवान् को नमस्कार कर यह 'महातिवीर हैं', 'महावीर हैं' इस तरह हर्ष से काशी नगरी में उनके नाम रक्खे ॥ १२६ ॥ तीनों जगत् के अद्वितीय बन्धु तथा ज्ञातिवंश रूपी निर्मल आकाश के चन्द्रमा स्वरूप उन भगवान् ने परिहारविशुद्धि संयम के साथ प्रकट तपस्या करते हुए बारह वर्ष व्यतीत किये ॥ १२७ ॥

तदनन्तर ऋजूकूला नदी के उन्नत तट पर स्थित श्री जृम्भक ग्राम को प्राप्तकर वे अच्छी तरह बेला के नियम से युक्त हो अपराह्णकाल में साल वृक्ष के नीचे शिलापर विराजमान हुए। वहाँ वैशाख मास के शुक्ल पक्ष की दशमी तिथि में जब कि चन्द्रमा उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र पर स्थित था, ध्यानरूपी खड्ग के द्वारा घातिया कर्मों को नष्ट कर जिनेन्द्र भगवान् ने केवलज्ञान प्राप्त किया ॥ १२८—१२९ ॥ तदनन्तर उस समय जो अच्छाया—छाया नहीं पड़ना आदि दश प्रकार के अतिशयों से सहित थे तथा इन्द्रियों के बिना अपनी केवल ज्ञान रूप सम्पदा के द्वारा जो समस्त लोकालोक को एक साथ सदा सम्यक् प्रकार से जानते थे ऐसे उन वीर जिनेश्वर के पास आकर इन्द्रों ने उन्हें भक्ति पूर्वक नमस्कार किया ॥ १३० ॥

इत्यसगकृते श्रीवर्द्धमानचरिते भगवत्केवलोत्पत्तिर्नाम
सप्तदशः सर्गः

## अष्टादशः सर्गः

मालिनी

अथ धनपतिरिन्द्रस्याज्ञया स्वस्य भक्त्या
विविधवरविभूतिं तत्क्षणेनेति चक्रे।
समवसरणभूमिं तस्य नाथस्य रम्या
मभिमतममराणां किं न साध्यं त्रिलोके ॥१

उपजातिः

ततो द्विषड्योजनमात्रविस्तृतं क्षोणीतलं नीलमयं रजोमयः।
शरन्नभोभागमिवाम्बुदोच्चयः शालः परीयाय हिमांशु निर्मलः ॥२
स सिद्धरूपैः समभावि मानस्तम्भैर्महादिक्षु दिदृक्षयान्तम्।
मुक्तिप्रदेशैर्भुवमागतैर्वा ततः परैर्भासुररेणुशालात् ॥३
ततः पराण्यच्छपयोधराणि सपद्मपत्राणि सरांस्यभूवन्।
आशामुखानीव घनान्तकाले चत्वारि नन्दाह्लदनामभाञ्जि ॥४

---

इस प्रकार असग कवि कृत श्रीवर्द्धमानचरित में भगवान् के केवल ज्ञान की उत्पत्ति का वर्णन करने वाला सत्रहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥

## अठारहवाँ सर्ग

अथानन्तर कुबेर ने इन्द्र की आज्ञा और अपनी भक्ति से उसी समय उन भगवान् की नाना प्रकार की उत्कृष्ट विभूति से युक्त रमणीय समवसरण भूमि की इस प्रकार रचना की सो ठीक ही है क्योंकि देवों का कौन अभिमत—इष्ट कार्य तीन लोक में साध्य नहीं है? अर्थात् सभी साध्य हैं ॥ १ ॥ तदनन्तर बारह योजन[1] विस्तृत नीलमणिमय पृथिवी तल को चन्द्रमा के समान निर्मल धूलिशाल ने इस प्रकार घेर लिया जिस प्रकार कि शरदृतु के आकाश प्रदेश को सफेद मेघों का समूह घेर लेता है ॥ २ ॥ उस देदीप्यमान धूलिशाल के आगे सिद्ध रूप—सिद्ध प्रतिमाओं से सहित चार मान—स्तम्भ थे जो ऐसे जान पड़ते थे मानों महा दिशाओं का अन्त देखने के लिये पृथिवी पर आये हुए मुक्ति प्रदेश ही हों क्योंकि मुक्ति प्रदेश भी सिद्ध रूप—सिद्ध परमेष्ठियों की अवगाहना से युक्त होते हैं ॥ ३ ॥ उसके आगे स्वच्छ जल को धारण करने वाले तथा कमल दलों से सहित नन्दा ह्रद नाम के चार सरोवर थे जो शरदृतु के दिशामुख—दिशाओं के अग्रभाग के समान जान

---

१. बारह योजन विस्तृत समवसरण भगवान् वृषभदेव का था। महावीर स्वामी का एक योजन ही विस्तृत था। यहाँ कवि ने सामान्य रूप से वर्णन किया है ऐसा जान पड़ता है।

रुचिरा

ततः परा विमलजलाम्बुखातिका सवेदिका विकचसिताम्बुजैश्चिता ।
सतारका सुरपदवी सुरैः समं व्यराजत स्वयमिव भूमिमागता ॥५

मालभारिणी

सुमनोन्वितमप्यपेतबोधं बहुपत्राकुलमप्यसैन्यमासीत् ।
विपरीतमपि प्रशंसिवल्लीवनमाभोगि ततः परं समन्तात् ॥६

प्रहर्षिणी

प्राकारः कनकमयस्ततः परोऽभूत्संयुक्तः सुरजतगोपुरैश्चतुर्भिः ।
आयातो भुवमचिरप्रभासमूहः स्थातुं वा चतुरमलाम्बुदैरुपेतः ॥७

शार्दूलविक्रीडितम्

प्राच्यां गोपुरमुच्छ्रितं विजयमित्यासीदभिख्यां दधद् ।
यास्यां यद्दिशि रत्नतोरणयुतं तद्वैजयन्तामिधम् ।
वारुण्यां कदलीध्वजैरविकलैः कान्तं जयन्ताभिधं
कौबेर्यामपराजिताख्य[1]ममरैराकीर्णवेदीतटम् ॥८

वसन्ततिलकम्

तद्गोपुरोच्छ्रितिविराजिततोरणानां नेत्रापहारिविधिनोभयभागवर्ति ।
माङ्गल्यजातममलाङ्कुरचामरादि प्रत्येकमष्टशतमाविरभूद्विभूत्यै ॥९

पड़ते थे ॥ ४ ॥ उसके आगे निर्मल जल से सहित, वेदिका से युक्त तथा खिले हुए सफ़ेद कमलों से व्याप्त जल की परिखा थी जो ऐसी सुशोभित हो रही थी मानों देवों के साथ स्वयं भूमि पर आई हुई ताराओं से सहित सुरपदवी—आकाश ही हो ॥ ५ ॥ उसके आगे चारों ओर घेर कर विस्तृत लता वन था जो सुमनोन्वित—विद्वानों से सहित होकर भी अपेतबोध—ज्ञान से रहित था ( परिहार पक्ष में फूलों से सहित होकर भी ज्ञान से रहित था ) बहुपत्राकुल—बहुत वाहनों से सहित होकर भी असैन्यसेना से रहित था ( परिहारपक्ष में बहुत पत्तों से सहित होकर भी सेना से रहित था ) और विपरीत—विरुद्ध आचार वाला होकर भी प्रशंसि-प्रशंसा से सहित था ( परिहार पक्ष में पक्षियों से व्याप्त होकर भी प्रशंसा से सहित था ) ॥ ६ ॥

उसके आगे चाँदी के चार गोपुरों से सहित सुवर्णमय प्रकार था जो ऐसा जान पड़ता था मानों चार सफेद मेघों से सहित बिजलियों का समूह पृथिवी पर निवास करने के लिये आ गया हो ॥ ७ ॥ पूर्व दिशा में जो ऊँचा गोपुर था वह 'विजय' इस नाम को धारण कर रहा था। दक्षिण दिशा में जो रत्नों के तोरणों से सहित गोपुर था वह 'वैजयन्त' नाम वाला था। पश्चिम दिशा में अखण्ड कदली ध्वजाओं से मनोहर जो गोपुर था वह 'जयन्त' नाम से सहित था और उत्तर दिशा में देवों के द्वारा व्याप्त वेदी तटों से सहित जो गोपुर था वह 'अपराजित' नाम वाला था ॥८॥ उन गोपुरों की ऊँचाई पर सुशोभित तोरणों के दोनों ओर वर्तमान, तथा नेत्रों का

१. ममरै म० ।

### उपजातिः

तेषु व्यराजन्मणिदामघण्टाहिरण्यजालादिकलम्बनानि ।
मुक्ताकलापान्तरितानि दृष्टेः काराविधायीनि निरीक्षकाणाम् ॥१०
तद्गोपुरान्तर्गतचारुवीथीद्विपार्श्वयोरुच्छ्रितनाट्यशाले ।
द्वे द्वे मृदङ्गध्वनिनेव भव्यान् द्रष्टुं विभातः स्म समाह्वयन्त्यौ ॥११

### प्रहर्षिणी

वीथीनामुभयविभागयोस्ततः स्युश्चत्वारि त्रिदशजनोपसेवितानि ।
पिण्ड्यालीविषमपलाशचम्पकाम्रैः कीर्णानि प्रमदवनान्यनुक्रमेण ॥१२

### स्रग्धरा

कुर्वाणाः कर्णपूरश्रियमिव विटपैरायतैर्दिग्वधूनां
चञ्चद्बालप्रवालैः प्रतिकृतिममलां धारयन्तो जिनानाम् ।
चत्वारो यागवृक्षाः प्रतिकुसुमजुषामुज्झिताम्भोजखण्डैः
पिण्ड्याद्यास्तेष्वभूवन्समदमधुकृतां मण्डलैर्मण्ड्यमानाः ॥१३

### मन्दाक्रान्ता

तिस्रस्तिस्रो विमलसलिलास्तत्र वाप्यो विरेजुर्वृत्तत्र्यस्रप्रकटचतुरस्रा[1]कृतीर्धारयन्त्यः ।
नन्दा कीर्णा कनककमलैर्नन्दवत्युत्पलौघैर्मेघानीलैः स्फटिककुमुदैर्नाम नन्दोत्तरा च ॥१४

---

अपहरण करने वाली विधि से स्थापित प्रत्येक एक सौ आठ एक सौ आठ प्रकार के निर्मल अङ्कुर तथा चामर आदि मङ्गल द्रव्यों का समूह, भगवान् का वैभव प्रदर्शित करने के लिये प्रकट हुआ था ॥ ९ ॥ उन गोपुरों में, जिनके बीच-बीच में मोतियों के गुच्छे लगे हुए थे तथा जो दर्शकों की दृष्टि को कैद कर रहे थे ऐसे, मणिमय मालाएँ, घण्टा तथा सुवर्ण की जाली आदि लटकने वाले पदार्थ सुशोभित हो रहे थे ॥ १० ॥ उन गोपुरों के भीतर स्थित सुन्दर गली के दोनों पार्श्वभागों में दो-दो ऊँची नाट्य शालाएँ थीं जो मृदङ्गध्वनि से भव्यजीवों को दर्शन करने के लिये बुलाती हुई-सी सुशोभित हो रही थीं ॥ ११ ॥

उसके आगे चारों दिशाओं में चार वीथियाँ हैं उन वीथियों के दोनों भागों में देवों से उपसेवित चार प्रमदवन थे जो अनुक्रम से अशोक, सप्तपर्ण, चम्पक और आम्रवृक्षों से व्याप्त थे ॥१२॥ उन प्रमदवन में अशोक आदि चार चैत्यवृक्ष थे। वे चैत्यवृक्ष नये-नये पल्लवों से सुशोभित लम्बी शाखाओं के द्वारा मानों दिशारूपी स्त्रियों के कर्णाभरण की शोभा को सम्पन्न कर रहे थे, जिनेन्द्र भगवान् की निर्मल प्रतिमाओं को धारण कर रहे थे, तथा कमलवन को छोड़कर प्रत्येक पुष्प पर बैठे हुए मदमाते भ्रमरों के समूह से सुशोभित हो रहे थे ॥ १३ ॥ उन वनों में निर्मल जल से भरी हुई तीन-तीन वापिकाएँ थीं जो गोल त्रिकोण और चतुष्कोण आकृति को धारण करती थीं। नन्दा,

---

१. चतुरास्याकृती म० ।

### शार्दूलविक्रीडितम्

प्रासादा मणिमण्डपा बहुविधा धारागृहश्रेणय-
श्चक्रान्दोलसभालयाः सुरुचिरा मुक्ताशिलापट्टकाः ।
क्रीडापर्वतकाः सुरासुरचितास्तत्रैव रेजुर्वृताः
कूजन्मत्त शिखण्डिमण्डलवृतप्रान्तैर्लतामण्डपैः ॥१५

### वंशस्थम्

वनात्परा वज्रमयी नभस्तले प्रसारिताखण्डलचापमण्डला ।
बभूव वेदी निजरश्मिसम्पदा युता चतुर्भिर्वररत्नतोरणैः ॥१६
मयूरमाल्याम्बरहंसकेशरिद्विपोक्षतार्क्ष्याम्बुजचक्रलाञ्छनाः ।
ध्वजा दशैकैकमभूच्च साष्टकं शतं सुवीथीरभितस्ततः परे ॥१७

### शार्दूलविक्रीडितम्

एकस्यां दिशि केतवः सुरनदीकल्लोलभङ्गा इव
क्रान्ताम्भोदपथाः सहस्रमभवन्साशीति वीध्रत्विषः ।
ते सर्वेऽपि चतुर्दिगन्तरगताश्चैकत्र पिण्डीकृता-
विंशत्या च चतुःसहस्रमपरैर्युक्तं शतैश्च त्रिभिः ॥१८

### वंशस्थम्

ततः परो हेममयः स्फुरत्प्रभो बभूव शालोऽम्बुजरागगोपुरैः ।
चतुर्महासान्व्यघनैः समन्वितं विडम्बयन्नैखिलविद्युतां चयम् ॥१९

---

नन्दवती और नन्दोत्तरा उनके नाम थे। उनमें नन्दा स्वर्ण कमलों से, नन्दवती मेघ के समान नील वर्ण के धारक नील कमलों के समूह से और नन्दोत्तरा स्फटिक के समान सफेद कुमुदों से व्याप्त थी ॥ १४ ॥ उन्हीं वनों में महल, मणिमण्डप, नाना प्रकार के फव्वारों की पंक्तियाँ, चक्राकार झूले, हिंडोलना, सभागृह, मोतियों की शिलापट्ट, सुर-असुरों से व्याप्त, तथा शब्द करते हुए मयूरों के समूह से जिनका प्रान्तभाग घिरा हुआ था ऐसे लता-मण्डपों से वेष्टित क्रीडा पर्वत सुशोभित हो रहे थे ॥ १५ ॥

वनों के आगे वज्रमयी वेदिका थी जो अपनी किरण रूपी सम्पदा के द्वारा आकाश में इन्द्र-धनुषों के समूह को फैला रही थी, तथा चार उत्कृष्ट रत्नमय तोरणों से सहित थी ॥ १६ ॥ वेदिका के आगे सुन्दर वीथियों के दोनों ओर मयूर, माला, वस्त्र, हंस, सिंह, हाथी, बैल, गरुड़, कमल और चक्र इन दश चिह्नों से सहित एक सौ आठ एक सौ आठ ध्वजाएँ थीं ॥ १७ ॥ जो गङ्गा नदी की तरङ्ग सन्तति के समान थी, जिन्होंने आकाश को व्याप्त कर रक्खा था तथा जिनकी श्वेत कान्ति थी ऐसी वे ध्वजाएँ एक दिशा में एक हजार अस्सी थीं। चारों दिशाओं की सब ध्वजाएँ एक जगह एकत्रित करने पर चार हजार तीन सौ बीस होती थीं ॥ १८ ॥ ध्वजाओं के आगे देदीप्यमान कान्ति से युक्त सुवर्णसाल—सोने का कोट था जो कि पद्मराग मणि निर्मित गोपुरों से सहित था

### उपजातिः

तद्गोपुरेषु प्रथितान्यराजन्माङ्गल्यवस्तूनि घटादिकानि ।
ततः परौ हारिमृदङ्गनादौ द्वौद्वावभूतां वरनाटचगेहौ ॥२०

### वसन्ततिलकम्

तेभ्यः परावुभयतोऽपि पथामुदग्रौ द्वौद्वौ स्थितौ सुरभिधूपजधूमपृक्तौ ।
संरेजतुः कनकधूपघटौ मनोज्ञौ नीलाभ्रजालपिहिताविव हेमशैलौ ॥२१

### उपजातिः

तत्रैव कल्पेश्वरसेवितानि कल्पद्रुमाणामभवन्वनानि ।
चतुर्महाशास्थितसिद्धरूपसिद्धार्थवृक्षाङ्कितनामकानि ॥२२

### वंशस्थम्

ततः परासीच्चतुरुच्चगोपुरैर्विराजमानोत्पलवज्रवेदिका ।
अधित्यकानीय सुरैर्निवेशिता पराञ्जनाद्रेरिव तत्र विस्तृता ॥२३

### मालभारिणी

दश दश वररत्नतोरणानि द्युतिविचितानि ततः पराण्यभूवन् ।
सुरतरुकुसुमप्रवालपर्णैर्विरचितवन्दनमालिकां दधन्ति[1] ॥२४

---

और सन्ध्या काल सम्बन्धी चार महामेघों से सहित समस्त विजलियों के समूह को विडम्बित कर रहा था ॥ १९ ॥ उन गोपुरों पर घटादिक प्रसिद्ध मङ्गल द्रव्य सुशोभित हो रहे थे। उनके आगे मृदङ्गों के मनोहर शब्दों से सहित दो-दो उत्तम नाट्य गृह थे ॥ २० ॥

उनके आगे मार्गों के दोनों ओर स्थित, सुगन्धित धूप से उत्पन्न धूम से संयुक्त, वृहदाकार तथा मनोहर दो-दो सुवर्णमय धूप घट सुशोभित हो रहे थे जो ऐसे जान पड़ते थे मानो काले-काले मेघों से आच्छादित सुवर्णमय पर्वत ही हों ॥ २१ ॥ वहीं पर इन्द्रों के द्वारा सेवित कल्प वृक्षों के वन थे जिनके नाम चार महादिशाओं में स्थित सिंह प्रतिमाओं से युक्त सिद्धार्थ वृक्षों—चैत्य वृक्षों के अनुरूप थे ॥ २२ ॥ उसके आगे चार ऊँचे-ऊँचे गोपुरों से सुशोभित नीलमणिमय वज्रवेदिका थी जो ऐसी जान पड़ती थी मानों देवों के द्वारा वहाँ लाकर रक्खी हुई अञ्जन गिरि की लम्बी चौड़ी उत्कृष्ट अधित्यका—उपरिम भूमि ही हो ॥ २३ ॥ उसके आगे कान्ति से व्याप्त दश-दश उत्कृष्ट रत्नमय तोरण थे जो कल्पवृक्षों के फूल, प्रवाल तथा पत्तों से निर्मित वन्दन मालाओं को धारण कर रहे थे ॥ २४ ॥ उन्हीं उत्कृष्ट रत्नमय तोरणों से अन्तरित अर्थात् उनके बीच-बीच में

---

१. दधाति न० ।

शार्दूलविक्रीडितम्

तैरेवान्तरिता बभुर्नवनवस्तूपाः पदार्था इव
प्रादुर्भावमुपागता जिनपतिं द्रष्टुं तदा कौतुकात् ।
सिद्धानां प्रतियातनाञ्चिततया चन्द्रातपश्रीमुषः
पिण्डीभूय भुवि स्थिता इव पृथक् मुक्त्येकदेशा इव ॥२५

मालभारिणी

विविधानि समन्ततश्च तेषां पृथुकूटानि सभागृहाणि रेजुः ।
ऋषिमुन्यनगारसेवितानि ध्वजमालाविरलीकृतातपानि ॥२६

प्रहर्षिणी

आकाशस्फटिकमयस्ततःपरोऽभूत्प्राकारो हरिमणिगोपुरस्तृतीयः ।
मूर्तत्वं स्वयमुपगम्य वायुमार्गः संद्रष्टुं जिनमहिमामिवागतः क्ष्माम् ॥२७

उपजातिः

तद्गोपुराणां गगनाग्रभाजां द्विपार्श्वयोः [1]संनिहितानिरेजुः ।
माङ्गल्यवस्तूनि विचित्ररत्नैर्विनिर्मितान्यब्दघटादिकानि ॥२८

शार्दूलविक्रीडितम्

तन्मध्ये रुचिरं त्रिभङ्गसहितं पीठं मनोज्ञं बभा-
वाशालात्प्रसृताः प्रदक्षिणमहापीठस्पृशो वेदिकाः ।
आकाशस्फटिकैः परस्परपृथग्भूताः कृता भासुरै-
रासन्द्वादशभिर्गणैः सविनयैरध्यास्यमाना मुदा ॥२९

स्थित नौ-नौ स्तूप सुशोभित हो रहे थे जो ऐसे जान पड़ते थे मानों उस समय जिनेन्द्र भगवान् के दर्शन करने के कौतुक से प्रकट हुए नौ पदार्थ ही थे । वे स्तूप चाँदनी की शोभा को अपहृत करते थे—श्वेत वर्ण के थे और सिद्धों की प्रतिमाओं से युक्त होने के कारण ऐसे प्रतीत होते थे मानों इकट्ठे होकर पृथिवी पर स्थित हुए पृथक्-पृथक् मुक्ति के एक देश ही हों ॥ २५ ॥

उन स्तूपों के चारों ओर ऐसे सभागृह सुशोभित हो रहे थे जिनके शिखर बहुत विस्तृत थे, ऋषि, मुनि और अनगार जिनकी सेवा करते थे—ऋषि मुनि अनगार जिनमें बैठकर धर्म्य-ध्यान करते थे तथा ध्वजाओं की पंक्ति से जिन्होंने आतप—घाम को विरल कर दिया था ॥२६॥ उनके आगे इन्द्रनील मणियों के जिसमें गोपुर बने हुए थे ऐसा आकाश स्फटिक मणिमय तीसरा प्राकार था वह प्राकार ऐसा जान पड़ता था मानों जिनेन्द्र भगवान् की महिमा को देखने के लिये स्वयं आकाश मूर्त रूप को प्राप्त हो पृथिवी पर आ गया हो ॥ २७ ॥ उन गगनचुम्बी गोपुरों के दोनों ओर रखे हुए, नाना प्रकार के रत्नों से निर्मित दर्पण तथा कलश आदि मङ्गल द्रव्य सुशोभित हो रहे थे ॥ २८ ॥ उनके मध्य में देदीप्यमान, तीन कटनियों से सहित, मनोहर पीठ सुशोभित हो रहा था । उस पीठ के चारों ओर कोट से लेकर विस्तृत, प्रदक्षिणा रूप से महापीठ का-

१. संनिहिता विरेजुः म० ।

**वसन्ततिलकम्**

तासामुपर्यनुपमद्युतिशातकुम्भस्तम्भैर्धृतो विविधरत्नमयो बभूव ।
श्रीमण्डपो मधुपमण्डलमण्डचमानः प्रोत्फुल्लहेमकमलैर्विहितोपहारः ॥३०

**उपजातिः**

चतुर्महादिक्षुधृतानि यक्षैश्चत्वारि मूर्ध्ना मुकुटोज्ज्वलेन ।
सदाद्यपीठे सह धर्मचक्राण्यात्यांबभूवुर्मणिमङ्गलौघैः ॥३१

**वसन्ततिलकम्**

हैमे द्वितीयमणिपीठतले विरेजुरष्टौ ध्वजाः प्रविमला हरिदष्टकस्थाः ।
चक्रद्विपोक्षकमलाम्बरहंसताक्ष्र्य माल्याङ्किता विविधरत्नपिनद्धदण्डाः ॥३२

**उपजातिः**

रराज चूडामणिवत्त्रिलोक्यास्तृतीयपीठे भगवन्निवासः ।
मनोहरो गन्धकुटीविमानः सर्वार्थसिद्धीद्धविमानलीलः ॥३३
तस्थौ स तस्मिंस्त्रिजगत्प्रतीक्ष्यः प्रतीक्ष्यमाणामलवाग् जिनेन्द्रः ।
विबन्धनो भव्यजनैरुपेतैः सुगन्धिगन्धाम्बुभिरुक्षितान्ते ॥३४

**वसन्ततिलकम्**

तस्थुर्यतीन्द्रदिविजप्रमदार्यिकाश्च ज्योतिष्कवन्यभवनामरवामनेत्राः ।
तं भावना वनसुरा ग्रहकल्पजाश्च मर्त्याः प्रदक्षिणमुपेत्य मृगाः क्रमेण ॥३५

---

स्पर्श करने वाली वेदिकाएँ थीं। वे वेदिकाएँ देदीप्यमान आकाश स्फटिक मणि से निर्मित थीं परस्पर पृथक्-पृथक् थीं और विनय सहित बारह गण उन पर हर्ष से बैठे हुए थे ॥ २९ ॥ उन वेदिकाओं के ऊपर अनुपम कान्ति वाले सुवर्णमय स्तम्भों से धारण किया हुआ, नाना प्रकार के रत्नों से निर्मित, भ्रमर समूह से सुशोभित तथा खिले हुए सुवर्ण कमलों के उपहार से युक्त श्री मण्डप था ॥ ३० ॥ पहली कटनी पर चारों महादिशाओं में यक्षों द्वारा मुकुटों से उज्ज्वल मस्तक से धारण किये हुए चार धर्म चक्र, मणिमय मङ्गल द्रव्यों के साथ रखे हुए थे ॥ ३१ ॥

सुवर्ण से निर्मित तथा मणियों से जटित दूसरी कटनी पर, जो अत्यन्त निर्मल थीं, आठ दिशाओं में स्थित थी, चक्र, गज, बैल, कमल, वस्त्र, हंस, गरुड़ और माला से चिह्नित थी तथा जिनके दण्ड नाना प्रकार के रत्नों से खचित थे, ऐसी आठ ध्वजाएँ सुशोभित हो रही थीं ॥ ३२ ॥ तीसरी कटनी पर गन्धकुटी नाम का वह विमान सुशोभित हो रहा था जो तीन लोक के चूडामणि के समान था, जिसपर भगवान् का निवास था, जो मनोहर था और जिसकी शोभा सर्वार्थ सिद्धि के देदीप्यमान विमान के समान थी ॥ ३३ ॥ समीप में आये हुए भव्य जनों द्वारा सुगन्धित जल से जिसका निकटवर्ती भाग सींचा गया था ऐसे उस गन्धकुटी विमान में वे जिनेन्द्र भगवान् स्थित थे जो तीनों जगत् के द्वारा पूज्य थे, जिनके निर्मल वचनों की प्रतीक्षा की जा रही थी तथा जो कर्मबन्ध से रहित थे ॥ ३४ ॥ भगवान् को प्रदक्षिणा देकर क्रम से मुनीन्द्र, कल्पवासिनी देवियाँ,

## उपजातिः

चतुर्महादिग्वलयप्रभेदाद्द्विषड्विधानूनगणप्रभेदाः ।
सोपानमाला [1]दशषट्कभास्वत्परीतपीठान्तगता बभूवुः ॥३६
त्रिशालवर्योन्नतरत्नगोपुरे श्रीद्वारपाला वरहेमवेत्राः ।
आसन्यथासंख्यमुदारवेषा वन्यामरा भावनकल्पजाश्च ॥३७
आद्यस्य शालस्य मनोज्ञमानस्तम्भस्य संख्यानविदांवरा ये ।
सदन्तरं चित्रविभूतियुक्तं तैर्योजनस्यार्द्धमिति प्रणीतम् ॥३८
आद्यस्य शालस्य मनोहरस्य द्वितीयशालस्य च मध्यमाहुः ।
त्रियोजनं कल्पनगावलीभिर्विराजमानस्य जिनागमज्ञाः ॥३९
द्वितीयशालस्य विचित्ररत्नप्रभावलीसारितभानुभासः ।
तृतीयशालस्य मुनिप्रधाना द्वियोजनं चान्तरमित्युशन्ति ॥४०

## वंशस्थम्

तृतीयशालस्य विचित्रकेतनैर्निरन्तरैश्छादितवायुवर्त्मनः ।
द्विपारिपीठस्य च कीर्तितं बुधैः स्फुरत्प्रभस्यान्तरमर्धयोजनम् ॥४१

## उपजातिः

अनूनकान्तेर्जिनसंनिधानदेशस्य धात्रीतलभूषणस्य ।
अप्यन्तरं रत्नविराजमानस्तम्भस्य षड्योजनमाहुरार्याः ॥४२

---

आर्यिकाएं, ज्योतिष्क देवों की देवियाँ, व्यन्तर देवों की देवियाँ, भवनवासी देवों की देवियाँ, भवनवासी देव, व्यन्तर देव, कल्पवासी देव, मनुष्य और पशु आकर क्रम से बैठे हुए थे ॥ ३५ ॥ चारों महादिशाओं के वलय भेद से विस्तृत गणों के भी बारह भेद थे अर्थात् चारों दिशाओं में वलयाकार बारह सभाएँ थीं । उन सभी सभाओं में देदीप्यमान, प्रदक्षिणा रूप से स्थित, तथा सिंहासन के अन्त तक गई हुई सोलह-सोलह सीढ़ियों की पंक्तियाँ थीं ॥ ३६ ॥ तीन कोटों के उत्कृष्ट तथा उन्नत रत्नमय गोपुरों पर क्रम से व्यन्तर, भवनवासी और कल्पवासी देव द्वारपाल थे जो सुवर्ण का वेंत लिये हुए थे तथा उत्कृष्ट वेष के धारक थे ॥ ३७ ॥

जो गणितज्ञ मनुष्यों में अत्यन्त श्रेष्ठ थे उन्होंने प्रथम कोट और सुन्दर मानस्तम्भ का समीचीन अन्तर जो कि नाना प्रकार की विभूति से युक्त था आधा योजन था ऐसा कहा है ॥३८॥ जिनागम के ज्ञाता पुरुषों ने मनोहर तथा कल्प वृक्षों की पंक्ति से सुशोभित पहले और दूसरे कोट का मध्य—बीच का अन्तर तीन योजन कहा है ॥ ३९ ॥ नाना प्रकार के रत्नों की प्रभा पंक्ति से सूर्य की दीप्ति को दूर हटाने वाले दूसरे और तीसरे कोट का अन्तर दो योजन था ऐसा आचार्य कहते हैं ॥ ४० ॥ निरन्तर लगी हुई नाना प्रकार की पताकाओं से आकाश को आच्छादित करने वाले तीसरे कोट और देदीप्यमान प्रभा से युक्त सिंहासन का अन्तर विद्वानों ने आधा योजन कहा है ॥ ४१ ॥ अत्यधिक कान्ति से युक्त, तथा पृथिवीतल के आभूषणस्वरूप गन्धकुटी और रत्नों से

१. दशपट्क म० ।

### मालभारिणी

इति धाम जिनाधिपस्य तस्योभयतो द्वादशयोजनं व्यराजत् ।
अमरेन्द्रफणीन्द्रभूमिपालैरपरं कीर्णमिवान्तरं त्रिलोक्याः ॥४३

### शार्दूलविक्रीडितम्

पौष्पी वृष्टिरनुद्रुता मधुकरैः श्वेतीकृताशानना
तस्याग्रे सतमोलवेव दिनजा ज्योत्स्ना पपाताम्बरात् ।
संद्रष्टुं तमिवाह्वयन् जिनपतिं भव्यांस्त्रिलोकीगतान्
त्रैलोक्योदरमानशे श्रुतिसुखः खे दुन्दुभीनां ध्वनिः ॥४४
क्रान्ताम्भोदपथैरनेकविटपै रुन्धन्दिशा[1]मन्तरं
नानापुष्पनवप्रवालसुभगो मूर्तः स्वयं वा मधुः ।
एकीभूय कुरुद्रुमोत्कर इव द्रष्टुं तमभ्यागतो
रक्ताशोकतरुः सुराञ्चिततलोऽप्यासीत्पवित्रः परम् ॥४५
चक्रीकृत्य सुरैरुपर्युपरि वा क्षीराम्बुराशेः पयो
विन्यस्तं गगने त्रिधा परिमितं स्वस्य प्रभाख्यातये ।
तस्येन्दुद्युतिशुभ्रमप्यविरतं भव्यौघरागावहं
त्रैलोक्येशसुलाञ्छनं भगवतश्छत्रत्रयं दिद्युते ॥४६

---

सुशोभित मानस्तम्भ का अन्तर छह योजन था ऐसा आर्यपुरुष कहते हैं ॥ ४२ ॥ इस प्रकार उन जिनेन्द्र भगवान् का वह समवसरण दोनों ओर—पूर्व पश्चिम और उत्तर दक्षिण बारह योजन प्रमाण था तथा देवेन्द्र, नागेन्द्र और नरेन्द्रों से व्याप्त वह समवसरण ऐसा सुशोभित हो रहा था मानों तीन लोक का दूसरा ही मध्य हो ॥ ४३ ॥

भ्रमर जिसका अनुसरण कर रहे थे, जिसने दिशाओं के मुख को सफ़ेद कर दिया था और जो अन्धकार के कणों से सहित दिन में प्रकट हुई चाँदनी के समान जान पड़ती थी ऐसी पुष्प वृष्टि उन भगवान् के आगे आकाश से पड़ रही थी। जो उन जिनेन्द्र के दर्शन करने के लिये त्रिलोकस्थित भव्यजीवों को मानों बुला रहा था ऐसा आकाश में बजने वाले दुन्दुभी वाजोंका श्रुति सुखद शब्द तीनों लोकों के मध्य में व्याप्त हो गया था ॥४४॥ आकाश को व्याप्त करने वाली अनेक शाखाओं से जो दिशाओं के अन्तराल को रोक रहा था, जो नाना प्रकार के पुष्प तथा नवीन पल्लवों से सुन्दर था तथा ऐसा जान पड़ता था मानों स्वयं मूर्तिधारी वसन्त ही हो अथवा उन भगवान् के दर्शन करने के लिये एकरूप रखकर आया हुआ कुरुद्रमों—उत्तभोगभूमि के कल्पवृक्षों का समूह ही हो ऐसा लाल अशोक वृक्ष वहाँ था। वह अशोक वृक्ष सुराञ्चिततल—मदिरा से सुशोभिततल वाला होता हुआ भी पवित्र था यह विरुद्ध बात थी। ( परिहार पक्ष में जिसका तल—नीचे का भूमितल सुराञ्चित देवों से सुशोभित होने पर भी पवित्र था ॥ ४५ ॥ जो चन्द्रमा

---

१. मान्तरं म० ।

धुन्वानाविव दृश्यतामुपगतौ ज्योत्स्नातरङ्गौ दिवा
यक्षौ तं विमलप्रकीर्णकपदेना सेविपातां प्रभुम् ।
यस्मिन्पश्यति रत्नदर्पण इव स्वातीतजन्मावलीं
भव्यौघस्तदभूत्तदीयवपुषो भामण्डलं मण्डनम् ॥४७

नानापत्रलतान्वितं वनमिव व्याजृम्भमाणानवै-
र्युक्तं केशरिभिः सरत्नमकरं धामेव वारां परम् ।
तुङ्गं हेममयं सुरासुरजनैः संसेव्यमानं सदा
मेरोः शृङ्गमिवासनं जिनपतेस्तस्याभवद्भासुरम् ॥४८

## उपजातिः

अजायमानेऽथ पतिः सुराणां दिव्यध्वनौ तस्य जिनेश्वरस्य ।
आनेतुमात्मावधिदर्शितो यस्तं गौतमग्राममगाद्गणेशम् ॥४९

## वसन्ततिलकम्

तत्र स्थितं जगति गौतमगोत्रमुख्यं विप्रं धिया विमलया प्रथितं च कीर्त्या ।
इन्द्रस्ततो जिनवरान्तिकमिन्द्रभूतिं वादच्छलेन वटुवेषभृदाविनाय ॥५०

---

की कान्ति के समान सफ़ेद होकर भी भव्यजीवों के समूह को रागावह—लालिमा को उत्पन्न करने वाला था ( परिहार पक्ष में भव्यजीवों के समूह को रागावह–प्रेम उत्पन्न करने वाला था ) तथा उनके त्रिलोकीनाथ होने का उत्तम चिह्न था ऐसा उन भगवान् का छत्रत्रय इस प्रकार देदीप्यमान हो रहा था मानों देवलोग क्षीरसागर के जिस जल को चक्राकार करके ऊपर ले गये थे वह अपनी प्रभा की ख्याति के लिये तीन रूप रख कर वहीं आकाश में मानों स्थित हो गया हो ॥ ४६ ॥ जो दिन में दिखाई देने वाली चाँदनी की दो तरङ्गों के समान जान पड़ते थे ऐसे ढोरते हुए दो यक्ष, निर्मल चमरों के छल से उन भगवान् की सेवा करते थे तथा भव्यजीवों का समूह रत्नमय दर्पण के समान जिसमें अपने अतीत जन्मों के समूह को देखता था ऐसा उनके शरीर का आभूषणस्वरूप भामण्डल था ॥ ४७ ॥ जो वन के समान नाना पत्रलताओं ( पक्ष में अनेक वेल-बूटों ) से सहित था, जो खुले हुए मुखों से युक्त सिंहों से सहित था ( पक्ष में जो सिंहाकार पायों से सहित था ) रत्न और मकरों से सहित होने के कारण जो दूसरे समुद्र के समान था, ऊँचा था, सुवर्णमय था, सुर-असुर जनों के द्वारा जिसकी सेवा की जा रही थी तथा जो सुमेरु पर्वत की शिखर के समान जान पड़ता था ऐसा उन जिनेन्द्र भगवान् का देदीप्यमान सिंहासन था ॥ ४८ ॥

तदनन्तर जब उन जिनेन्द्र भगवान् की दिव्यध्वनि नहीं खिरी तब इन्द्र अपने अवधि ज्ञान के द्वारा दिखाये हुए गणधर को लाने के लिये गौतम ग्राम गया ॥ ४९ ॥ तत्पश्चात् वहाँ रहने वाले, गौतम गोत्र के प्रमुख तथा निर्मल बुद्धि और कीर्ति के द्वारा जगत् में प्रसिद्ध इन्द्रभूति ब्राह्मण को, छात्र का वेप रखने वाला इन्द्र, वाद के छल से जिनेन्द्र भगवान् के समीप ले आया

## शार्दूलविक्रीडितम्

मानस्तम्भविलोकनादवनतीभूतं शिरो बिभ्रता
पृष्टस्तेन सुमेधसा स भगवानुद्दिश्य जीवस्थितिम् ।
तत्संशीतिमपाकरोज्जिनपतिः संभूतदिव्यध्वनि-
र्दीक्षां पञ्चशतैर्द्विजातितनयैः शिष्यैः समं सोऽग्रहीत् ।।५१

## स्रग्धरा

पूर्वाह्णे दीक्षयामा प्रविमलमनसा लब्धयो येन लब्धा-
बुद्धयौषध्यक्षयोर्जप्रथितरसतपोविक्रियाः सप्त सद्यः ।
तस्मिन्नेवाह्नि चक्रे जिनपतिवदन प्रोद्गतार्थप्रपञ्चां
सोपाङ्गां द्वादशाङ्गश्रुतपदरचनां गौतमः सोऽपराह्णे ।।५२

## उपजातिः

संप्राप्तसर्वातिशयं जिनेन्द्रमिन्द्रस्तदा तं विनयावनम्रः ।
प्रचक्रमे स्तोतुमिति स्तुतिज्ञः [1]स्तुत्ये न केषां स्तवनाभिलाषः ।।५३

## द्रुतविलम्बितम्

अथ जिनेन्द्र तव स्तवसाद्विधौ मम फलस्पृहयापि समुद्यता ।
स्खलति वीक्ष्य मतिर्गुणगौरवं श्रमकरोऽभिमतोऽपि महाभरः ।।५४
जिन तथापि मया हृदयस्थितप्रचुरभक्तिभरादभिधास्यते ।
तव गुणस्तुतिरप्यतिदुष्करा सदनुरागयुतस्य न हि त्रपा ।।५५

---

।। ५० ।। मानस्तम्भ के देखने से नम्रीभूत शिर को धारण करने वाले उस बुद्धिमान् इन्द्रभूति ने जीव के सद्भाव को लक्ष्य कर भगवान् से पूछा और उत्पन्न हुई दिव्यध्वनि से सहित भगवान् ने उसके संशय को दूर कर दिया । उसी समय पाँचसौ ब्राह्मणपुत्रों के साथ उस इन्द्रभूति ने जिन दीक्षा ग्रहण कर ली ।। ५१ ।। विशुद्धहृदय से जिसने पूर्वाह्णकाल में दीक्षा के साथ ही बुद्धि, औषधि, अक्षय, ऊर्ज, बल, प्रसिद्धरस, लय और विक्रिया से सात ऋद्धियाँ प्राप्त की थीं उस गौतम गणधर ने उसी दिन अपराह्ण काल में, जिनेन्द्र भगवान् के मुख से जिसका अर्थविस्तार प्रकट हुआ था उस उपाङ्ग सहित द्वादशाङ्ग वाणी की पद-रचना की ।। ५२ ।। उसी समय विनय से नम्रीभूत तथा स्तुति को जानने वाला इन्द्र, जिन्होंने समस्त अतिशय प्राप्त कर लिये थे ऐसे उन वर्धमान जिनेन्द्र की इस प्रकार स्तुति करने के लिये तत्पर हुआ सो ठीक ही है क्योंकि जो स्तुति करने योग्य है उसकी स्तुति करने की अभिलाषा किनको नहीं होती ? अर्थात् सभी की होती है ।। ५३ ।।

हे जिनेन्द्र ! फल की इच्छा से यद्यपि मेरी बुद्धि आपका स्तवन करने में उद्यत हुई है फिर भी वह आपके गुण-गौरव—गुणों की श्रेष्ठता ( पक्ष में भारीपन ) देखकर स्खलित हो रही है सो ठीक ही है क्योंकि महान् भार इष्ट होने पर भी श्रम तो उत्पन्न करता ही है ।।५४।। हे जिनराज !

---

१. श्रुतिज्ञः म० ।

विगतहानि दिवानिशमुज्ज्वलं विकचकञ्जचयैरभिनन्दितम् ।
वहति वीर यशस्तव सन्ततं श्रियमनूनमपूर्वकलाभृतः ॥५६
त्रिभुवनं सततं करणक्रमावरण [1]वरणवर्जितमध्वग वीक्षसे ।
जिन यथास्थितमप्यं[2] परिभ्रमणंहि विचिन्त्यगुणः परमेश्वरः ॥५७
सुतनुमारुत कम्पित[3]मेरुणा मनसिजो मृदुपुष्पधनुर्धरः ।
सवरितो भवतेति किमद्भुतं बलवता विषमोऽप्यभिभूयते ॥५८
जगति यस्य सुदुर्धरमूर्जितं प्रथितधैर्यधनैरपि शासनम् ।
प्रकटदुःसहगुप्तिनिबन्धनं परमकारुणिकः स कथं भवान् ॥५९
अनुदिनं कुमुदं परिवर्धयन् परमलोकविताापि महो दधत् ।
विरहितावरणोऽप्यचलस्थितिर्जिनपते त्वमपूर्वतमोपहः ॥६०

---

यद्यपि मेरी वुद्धि स्खलित हो रही है और आपकी गुण-स्तुति अत्यन्त कठिन भी है तो भी हृदय—स्थित बहुत भारी भक्ति के भारसे वह मेरे द्वारा कही जायगी सो ठीक ही है क्योंकि समीचीन अनुराग से सहित मनुष्य को लज्जा नहीं होती है ॥५५॥ हे वीर जिनेन्द्र ! जो हानि से रहित है, रात दिन उज्ज्वल रहता है, तथा खिले हुए कमलों के समूह से अभिनन्दित है ऐसा आपका बहुत भारी यश निरन्तर अपूर्व चन्द्रमा की लक्ष्मी को धारण करता है। भावार्थ—वर्तमान का चन्द्रमा घटता है, मात्र रात्रि में उज्ज्वल रहता है और उसके उदय में कमल निमीलित हो जाते हैं पर आपका यशरूपी चन्द्रमा कभी घटता नहीं है, दिन-रात उज्ज्वल रहता है तथा उसके अस्तित्व काल में कमल खिले रहते हैं इसलिए वह अपूर्वता को धारण करता है ॥ ५६ ॥ जो परिभ्रमण न करने पर भी अध्वग-पथिक है ऐसे हे वीर जिनेन्द्र ! आप तीनों लोकों को निरन्तर करण, क्रम और आवरण के बिना ही यथावस्थित रूप से देख रहे हैं सो ठीक ही है क्योंकि जो परमेश्वर है उसके गुणों का चिन्तवन नहीं किया जा सकता है। भावार्थ—संसार में पथिक वह कहलाता है जो परिभ्रमण करता है—यहाँ-वहाँ घूमता है पर आप परिभ्रमण के बिना ही पथिक हैं अर्थात् एक स्थान पर स्थित रहकर ही तीनों लोकों को जो जिस प्रकार है उसी प्रकार जानते हैं। संसार के अन्य पथिक किसी पदार्थ को देखते हैं तो इन्द्रियादिक करणों से देखते हैं, क्रम से देखते हैं और जब दूसरों को देखते हैं तब पहले देखे हुए पदार्थ पर आवरण पड़ जाता है परन्तु आपके देखने में करण क्रम और आवरण नहीं है इस तरह आपके गुणों का चिन्तवन करना मेरे लिए शक्य नहीं है ॥५७॥ छींक की वायु से मेरु पर्वत को कम्पित कर देने वाले आपने कोमल पुष्परूपी धनुष को धारण करने वाले कामदेव को पराजित कर दिया इसमें आश्चर्य क्या है ? क्योंकि बलवान के द्वारा विषम भी तिरस्कृत होता ही है ॥५८॥ हे भगवन् ! जब कि संसार में आपका शासन प्रसिद्ध धैर्य-रूप धन के धारकों के लिए भी अत्यन्त दुर्धर है, शक्तिसम्पन्न है तथा स्पष्ट और दुःसह गुप्ति-सुरक्षा के साधनों से युक्त है तब आप परम दयालु कैसे हो सकते हैं ? ॥५९॥ हे जिनेन्द्र ! क्योंकि आप प्रतिदिन कुमुद—चन्द्रविकासी कमल को बढ़ाते हैं, अलोकविनापि—लोक को संतप्त नहीं करने

---

१. वरणहीनमिदं खलु वीक्ष्यते म० । २. मस्य म० ब० । ३. कम्पितमेरुणा म० ।

समुपलभ्य गिरं जिन तावकीं हततृषो न भवन्ति न साधवः।
नभसि वृष्टिमिवोरुरजोहरामभिनवाम्बुभृतो भुवि चातकाः ॥६१

सुगुणरत्ननिधिरप्यजडाशयो विमदनो[1]प्युरु निकामसुखप्रदः।
त्रिजगतामधिपोऽप्यपरिग्रहस्तव विरुद्धमिदं जिन चेष्टितम् ॥६२

अधिप सर्वजनप्रमदावहा नवसुधाविशदास्तिमिरच्छिदः।
शशिकरा इव भान्ति भवद्गुणास्तव गुणा इव चन्द्रमसः कराः ॥६३

नवपदार्थयुतं विमलं[2]महन्निरुपमं परिनिर्वृति कारणम्।
जगति भव्यनुतं सुनयद्वयं जिन[3]तवैव मतं सुविराजते ॥६४

---

वाले उत्कृष्ट तेज को धारण करते हैं, आवरण से रहित हैं अर्थात् मेघ आदि आवरणों से कभी छिपते नहीं हैं, तथा अचलस्थिति—अविनाशी स्थिति से सहित हैं अतः आप अपूर्व सूर्य हैं। भावार्थ—सूर्य कुमुद को नहीं बढ़ाते किन्तु आप कुमुद को बढ़ाते हैं (पक्ष में पृथिवी के हर्ष को बढ़ाते हैं) सूर्य लोक को संतप्त करने वाले उत्कृष्ट तेज को धारण करता है परन्तु आप लोक को संतप्त न करने वाले उत्कृष्ट तेज (पक्ष में लोकाह्लादकारी प्रभाव) को धारण करते हैं, सूर्य मेघ आदि के आवरण से छिप जाता है किन्तु आप किसी आवरण से छिपते नहीं हैं (पक्ष में ज्ञानावरण और दर्शनावरण कर्म से रहित हैं) सूर्य की स्थिति चल है अर्थात् वह उदय और अस्त को प्राप्त होता है परन्तु आप अचल स्थिति हैं—अविनाशी स्थिति से सहित हैं इस प्रकार आप अपूर्व सूर्य हैं ॥६०॥ जिस प्रकार श्रावण मास में उरुरजोहरां—अत्यधिक धूलि को हरने वाली नवीन मेघ की वृष्टि को पाकर पृथिवी पर चातक तृषा—पिपासा से रहित हो जाते हैं उसी प्रकार हे जिनेन्द्र! उरुरजोहरां—विशाल पाप को नष्ट करने वाली आपकी वाणी को पाकर साधु तृषा—तृष्णा से रहित हो जाते हैं ॥६१॥ हे जिनेन्द्र! आप उत्तम—गुणों के रत्नाकर—सागर होकर भी अजडाशय—अजलाशय हैं—जल से रहित मध्यभाग से युक्त हैं (परिहार पक्ष में अजडाशय—जडाशय नहीं हैं किन्तु प्रवुद्धहृदय हैं), आप विमदन—काम से रहित होकर भी अत्यधिक कामसुख को देने वाले हैं (पक्ष में अत्यधिक अतीन्द्रिय सुख को देनेवाले हैं) और तीनों जगत् के स्वामी होकर भी अपरिग्रह—परिग्रह से रहित हैं (पक्ष में मूर्च्छा परिणाम से रहित-निर्ग्रन्थ हैं इस प्रकार आपकी यह चेष्टा विरुद्ध है ॥६२॥ हे प्रभो! आपके गुण चन्द्रमा की किरणों के समान और चन्द्रमा की किरणें आपके गुणों के समान सुशोभित हो रही हैं क्योंकि जिस प्रकार आपके गुण समस्त मनुष्यों को प्रमदावह—आनन्द उत्पन्न करने वाले हैं विषयदाह को दूर कर आत्मशान्ति को उत्पन्न करने वाले हैं उसी प्रकार चन्द्रमा की किरणें भी सब जीवों को प्रमदावह—प्रकृष्टमद को उत्पन्न करने वाले हैं अथवा दिन सम्बन्धी तपन को दूर कर शीतलता के आनन्द को देने वाले हैं। जिस प्रकार आपके गुण नवसुधाविशद—नूतन अमृत के समान स्पष्ट हैं उसी प्रकार चन्द्रमा की किरणें भी नवसुधाविशद्—नूतन चूना के समान श्वेत हैं और जिस प्रकार आपके गुण तिमिरच्छिद्—अज्ञानान्धकार को नष्ट करने वाले हैं उसी प्रकार चन्द्रमा की किरणें भी तिमिरच्छिद्—रात्रि सम्बन्धी अन्धकार को नष्ट करने वाली हैं ॥६३॥ हे जिन! जो नौ पदार्थों से सहित है, महान्

---

१. विमदनोऽपि निकाम म०। २. वहन्निरुपमं व०। ३. तथैव मतं तव राजते व०।

सलिलराशिवियत्कनकाचलाशिशिररश्मिधरारजनीकराः।
अपि धैर्यमहत्त्वसमुन्नतिद्युति धृतिप्रशमैर्भवता जिताः ॥६५
हृदयतो भवता सुनिराकृतः शुचिसमाधिवलेन जिनेश यः।
तमतिराजति रागमिवोद्वमत्किसलयद्युति पाद युगं तव ॥६६
तव निशम्य सुदिव्यरवं मु[1]दं समुपयान्ति जना जिन भाक्तिकाः।
भवति किं न सुखाय शिखण्डिनां अभिनवाम्बुधरस्य महाध्वनिः ॥६७
वहति यो हृदयेन भवद्गुणान् प्रविमलान्दुरितं तमपोज्झति।
निशि समग्रशशाङ्ककरान्वितः सुरपथस्तमसा किमु लिप्यते ॥६८
इदमनन्त चतुष्टयवैभवं न च परो लभते भवता विना।
जगति दुग्धपयोधिरिवार्णवः किमु वहत्यपरोऽम्बु सुधामयम् ॥६९
विशदबोधमयं परमं सुखं तव जिनेश्वर पादसमाश्रि[2]ता।
भजति भव्यसभार्द्रतयान्विता कुमुदिनी कुमुदाधिपतेरिव ॥७०
गुणविशेषविदः स्वसुखेच्छया जिन भवन्तमलं समुपासते।
कुसुमितं सहकारमिवालिनो न हि भजन्त्यपकारिणमङ्गिनः ॥७१

---

है, अनुपम है, परम निर्वाण अथवा उत्कृष्ट सुख का कारण है, भव्य जीवों के द्वारा स्तुत है और उत्तम दो नयों से सहित है ऐसा आपका मत ही जगत् में सुशोभित हो रहा है ॥६४॥ हे स्वामिन् ! आपने धैर्य, महत्त्व, समुन्नति, कान्ति, धैर्य और प्रशम इन गुणों के द्वारा क्रम से समुद्र, आकाश, सुमेरु पर्वत, सूर्य, पृथिवी और चन्द्रमा को जीत लिया है ॥६५॥ हे जिनेश ! आपने निर्मल समाधि बल के द्वारा हृदय से जिसे सर्वथा तिरस्कृत कर दिया था, पल्लव के समान लाल लाल कान्ति को धारण करने वाला आपका चरणयुगल उस राग को उगलता हुआ-सा सुशोभित हो रहा है ॥६६॥ हे जिन ! भक्त लोग आपकी दिव्यध्वनि को सुन कर हर्ष को प्राप्त होते हैं सो ठीक ही है क्योंकि नूतन मेघ की महागर्जना क्या मयूरों के सुख के लिए नहीं होती ? ॥६७॥ जो मनुष्य हृदय से आपके निर्मल गुणों को धारण करता है पाप उसे छोड़ देता है सो ठीक ही है क्योंकि रात्रि में पूर्ण चन्द्रमा की किरणों से सहित आकाश क्या अन्धकार से लिप्त होता है ? अर्थात् नहीं होता ॥६८॥ आपके विना कोई दूसरा इस अनन्त चतुष्टयरूप वैभव को प्राप्त नहीं होता है सो ठीक ही है क्योंकि संसार में क्षीरसागर के समान क्या दूसरा समुद्र अमृतमय जल को धारण करता है ? अर्थात् नहीं करता है ॥६९॥ हे जिनेश्वर ! जिस प्रकार चन्द्रमा के पादसमाश्रिता—करों का आश्रय लेने वाली हरीभरी कुमुदिनी निर्मल विकासरूप सुख को प्राप्त होती है। उसी प्रकार आपके पादसमाश्रिता—चरणों का आश्रय लेने वाली दयार्द्र, भव्यसभा निर्मलज्ञानमय परम सुखको प्राप्त होती है ॥ ७० ॥ हे जिन ! जिस प्रकार भ्रमर फूले हुए आम्रवृक्ष को अच्छी तरह उपासना करते हैं उसी प्रकार गुणविशेष को जानने वाले लोग आत्मसुख की इच्छा से आपको अच्छी तरह उपासना करते हैं सो ठीक ही है क्योंकि प्राणी अपकारी की उपासना नहीं करते हैं ॥ ७१ ॥

---

१. मुदा म० । २. समाश्रितः म० ।

विगतभूषण वेप परिग्रहं त्रिजगदीश विभाति भवद्वपुः ।
अनुदितेननिशाकरतारकं सपदि किं न मनोहरमम्बरम् ॥७२
विकसितेऽभिनवेऽपिमहोत्पले सरसि नैव तथा विमलाम्भसि ।
न सकलेऽपि विधौ लभते धृतिं जिन यथा त्वयि चक्षुरिहाङ्गिनाम् ॥७३
प्रणतमूर्द्धसु वीर भवत्क्रमद्वयनखावलिरश्मिवितानकम् ।
शशिकरद्युति[1]पुण्यमिव स्थितं निपतदक्षतसन्तति लक्ष्यते ॥७४
अधिप मग्नमगाधभवोदधौ जगदिदं भवतैव समुद्धृतम् ।
बहुलसंतमसावृतमम्बरं विमलयेदपरः क इनाद्विना ॥७५
अनवलोक्य फलं त्वमनुग्रहं जिन करोषि जनस्य सदा गिरा ।
अभिनवाम्बुद[2]वज्जलधारया सुघटिताशमनूनरजो नुदा[3] ॥७६
न खलु दोषलवोऽपि निरीक्ष्यते जिन मते तव शुद्धदयान्विते ।
भुवि निसर्गहिमे विधुमण्डले विदधते पद[4]मूष्मकणः किमु ॥७७
पिबति यो वचनामृतमादरात्तव जिन श्रवणाञ्जलिना सदा ।
भुवि निरङ्कुशयापि न तृष्णया स हितबुद्धियुतः परिबाध्यते ॥७८

---

हे त्रिलोकीनाथ ! भूषण, वेप और परिग्रह से रहित आपका शरीर सुशोभित हो रहा है सो ठीक ही है क्योंकि जिसमें सूर्य चन्द्रमा और ताराओं का उदय नहीं हुआ है ऐसा आकाश क्या शीघ्र ही मनोहर नहीं होता ? अर्थात् होता है ! ॥ ७२ ॥ हे जिन ! इस संसार में जिस प्रकार मनुष्यों के नेत्र आपमें सन्तोप को प्राप्त होते हैं उस प्रकार खिले हुए नूतन कमल में, निर्मल जल से युक्त सरोवर में तथा पूर्ण चन्द्रमा में भी सन्तोप को प्राप्त नहीं होते हैं ॥७३॥ हे वीर ! नम्रीभूत मस्तकों पर स्थित, चन्द्रमा की किरणों के समान कान्ति वाला आपके चरणयुगल की नखपंक्तियों का किरणसमूह ऐसा दिखाई देता है मानों अक्षत सन्ततिवाला पुण्य ही स्वयं पड़ रहा हो ॥ ७४ ॥ हे अधिपते ! अगाध संसार-सागर में डूबे हुए इस जगत् का उद्धार आपने ही किया है सो ठीक ही है क्योंकि कृष्ण पक्ष के गाढ अन्धकार से आच्छादित आकाश को सूर्य के विना दूसरा कौन निर्मल कर सकता है ? ॥ ७५ ॥ हे जिन ! जिस प्रकार नवीन मेघ, बहुत भारी रज-धूलि को नष्ट करने वाली जलधारा के द्वारा आशा—दिशाओं को व्याप्त कर फल की ओर न देख मनुष्यों का उपकार करता है उसी प्रकार आप भी बहुत भारी रज—पाप को नष्ट करने वाली वाणी के द्वारा आशा—तृष्णाओं को पूर्ण कर फल की ओर न देख सदा वाणीके द्वारा मनुष्यों का उपकार करते हैं। भावार्थ—आप मेघ के समान निःस्पृह परोपकारी हैं ॥ ७६ ॥ हे जिन ! शुद्ध दया से सहित आपके मत में निश्चय से दोप का एक कण भी दिखायी नहीं देता है सो ठीक ही है क्योंकि स्वभाव से शीतल चन्द्रमण्डल में क्या गरमी का एक कण भी पैर रखता है ? अर्थात् नहीं रखता है ॥ ७७ ॥ हे जिन ! जो मनुष्य आदरपूर्वक कर्णरूप अञ्जलि से सदा आपके वचनरूपी अमृत को पीता है हितकारी बुद्धि से युक्त वह मनुष्य, पृथिवी पर यद्यपि तृष्णा निरङ्कुश है तो भी उसके

---

१. पुञ्जमिव म० । २. मुज्ज्वलधारया म० । ३. रजो मुदा म० । ४. मुष्णकणः म० ।

जनयतीश रुचिं त्वयि भव्यता सदवबोधमसौ स तपस्तु तत् ।
निखिलकर्मलयं स शरीरिणां शिवमन[1]स्तमिताष्टगुणं सुखम् ॥७९

अनभिरञ्जितरक्तमविभ्रमस्थितिमनोज्ञमधौत सुनिर्मलम् ।
तव जिनेश्वर पादयुगं मम प्रशममातनुतां नमतः सदा ॥८०

वसन्ततिलकम्

इत्थं मया कृतनुतौ घनघातिकर्मनिर्मूलनोपजनितातिशयर्द्धियुक्ते ।
स्थेयान्मम त्रिभुवनाधिपतौ विविक्ता भक्तार्यनन्दिनि जिने त्वयि वीर भक्तिः ॥८१

उपजातिः

स्तुत्वैवमिन्द्रः सुचिरं जिनेन्द्रं तमन्वयुङ्क्तेत्यभिवन्द्य भूयः ।
वामेन हस्तेन नयन्स्वदेशं पुरः प्रणामाद्विनतं किरीटम् ॥८२

वसन्ततिलकम्

नाथ स्थितं कथमिदं भुवनं कियद्वा तत्त्वानि कानि पुरुषस्य कथं नु बन्धः ।
कैः स्यादनादिनिधनस्य कथं विमुक्ति र्वस्तुस्थितिः कथमुदाहर दिव्यवाचा ॥८३

इन्द्रवज्रा

उक्त्वेति संपृष्टवते यथावत्तस्मै स जीवादिपदार्थतत्त्वम् ।
भव्यान्पथि स्थापयितुं विमुक्तेरित्थं जिनेन्द्रो विजहार वीरः ॥८४

---

द्वारा बाधित नहीं होता अर्थात् उसको सब तृष्णाएँ स्वयं ही शान्त हो जाती हैं ॥ ७८ ॥ हे ईश ! भव्यता, आपमें श्रद्धा को उत्पन्न करती है, आपकी श्रद्धा सम्यग्ज्ञान को उत्पन्न करती है, सम्यग्ज्ञान तप को उत्पन्न करता है, तप समस्त कर्मों का क्षय करता है और समस्त कर्मों का क्षय अष्ट गुणों से सहित सुख रूप मोक्ष को उत्पन्न करता है ॥ ७९ ॥ हे जिनेश्वर ! जो विना रँगे ही लाल हैं, विभ्रम स्थिति—विलासपूर्ण स्थिति से रहित होकर भी मनोज्ञ हैं तथा विना धोये भी अत्यन्त निर्मल हैं ऐसे आपके चरणयुगल, नमस्कार करने वाले मेरे प्रशम गुण को सदा विस्तृत करें ॥ ८० ॥ इस प्रकार मेरे द्वारा जिनकी स्तुति की गई है, जो प्रचण्ड घातिया कर्मों के निर्मूलन से उत्पन्न होने वाली अतिशय पूर्ण ऋद्धियों से युक्त हैं तथा जो भक्त आर्य पुरुषों को आनन्द-दायी है ऐसे त्रिलोकीनाथ आप जिनेन्द्र भगवान् में हे वीर ! मेरी पवित्र भक्ति सदा विद्यमान रहे ॥ ८१ ॥

इस प्रकार चिर काल तक जिनेन्द्र भगवान् की स्तुति कर इन्द्र ने उन्हें वार-वार नमस्कार किया और नमस्कार करने के बाद इस प्रकार प्रश्न किया । नमस्कार करते समय प्रणाम करने से उसका जो मुकुट आगे की ओर झुक गया था उसे वह बाँये हाथ से अपने स्थान पर पहुँचा रहा था ॥ ८२ ॥ हे नाथ ! यह लोक किस प्रकार स्थित है ? कितना बड़ा है ? तत्त्व कौन है ? अनादिनिधन आत्मा का बन्ध कैसे और किन कारणों से होता है ? मुक्ति की प्राप्ति कैसे हो सकती है ? तथा वस्तु का स्वरूप क्या है ? यह सब आप दिव्यध्वनि से कहिये ॥ ८३ ॥ इस प्रकार पूछने

१. मनन्तमिताप्टगुणं म० अनन्तमितोऽप्टगुणं ब० ।

### मञ्जुभाषिणी

अपनीतकण्टकतृणोपलादिका धरणीतले सपदि योजनान्तरे ।
सुरभीकृताखिलदिगन्तराः सुखा मरुतो ववुः पथि पुरो जिनेशिनः ॥८५

### वंशस्थम्

अनभ्रवृष्टिः सुरभिर्महीरजः शमं निनायाकृतपङ्कविभ्रमा ।
अधारितास्तस्य पुरः स्वयंममुर्ध्वजाः समन्तादगगने मरुच्चलाः ॥८६

### द्रुतविलम्बितम्

मणिमयाब्दतलप्रतिमा मही विविधरत्नमयी समजायत ।
सकलसस्यचयो ववृधेऽवनौ[1]विविधपक्षिमृगैरपि तत्यजे ॥८७

### शालिनी

पादन्यासे सप्त पद्माः पुरस्तात्पश्चाच्चासन्सप्त तस्यान्तरिक्षे ।
अग्रे देवैर्वाद्यमानानि भक्त्या मन्द्रमन्द्रं दिव्यतूर्याणि नेदुः ॥८८

### उपजातिः

अग्रेसरं व्योमनि धर्मचक्रं तस्य स्फुरद्भासुररश्मिचक्रम् ।
द्वितीयतिग्मद्युतिबिम्बशङ्कां क्षणं बुधानामपि कुर्वदासीत् ॥८९

---

वाले उस इन्द्र के लिये जीवादि पदार्थों का यथार्थस्वरूप कह कर उन वीर जिनेन्द्र ने भव्यजीवों को मुक्ति के मार्ग में स्थित करने के लिये इस भाँति विहार किया ॥ ८४ ॥ पृथिवीतल पर शीघ्र ही एक योजन के भीतर जिनेन्द्र भगवान् के आगे-आगे मार्ग में ऐसी सुखदायक वायु बहने लगी जिसने कण्टक तृण तथा पाषाण आदि को दूर हटा दिया था तथा समस्त दिशाओं के अन्तराल को सुगन्धित कर दिया था ॥ ८५ ॥ विना मेघ के होने वाली सुगन्धित वृष्टि ने पृथिवी की धूलि को शान्त तो कर दिया था परन्तु कीचड़ का विभ्रम नहीं किया था। उनके आगे आकाश में सब ओर फहराती हुई ऐसी ध्वजाएँ स्वयं चल रही थीं जो किसी के द्वारा धारण नहीं की गई थी ॥ ८६ ॥ नाना प्रकार के रत्नों से निर्मित भूमि मणिमय दर्पण तल के तुल्य हो गयी। पृथिवी पर समस्त धान्यों का समूह वृद्धि को प्राप्त हो गया तथा विविध प्रकार के पक्षियों और मृगों ने उसे छोड़ दिया ॥ ८७ ॥ भगवान् जहाँ पैर रखते थे उसके आगे और पीछे सात-सात कमल रहते थे तथा देवों के द्वारा आकाश में भक्ति से बजाये जाने वाले दिव्य बाजे गम्भीर शब्द कर रहे थे भावार्थ—विहार काल में एक कमल भगवान् के पैर के नीचे रहता था तथा सात-सात कमल आगे-पीछे रहते थे इस प्रकार पन्द्रह कमलों की पन्द्रह पङ्क्तियाँ थीं। सब पङ्क्तियों के मिल कर २२५ कमल दिखाई देते थे। भगवान् का यह विहार आकाश में होता और आकाश में ही यह कमलों का समूह दिखाई देता था ॥ ८८ ॥ जो उन भगवान् के आगे-आगे चल रहा था, तथा

---

१. विदितपक्षमृगैरपि म०ब० ।

एकादश ख्यातमहानुभावास्तस्येन्द्रभूतिप्रमुखा गणेशाः ।
समुन्नताः पूर्वधराश्च पूज्या बभूवुरुद्धास्त्रिशतानि लोके ॥९०

वंशस्थम्

मताः सहस्राणि नवाय शिक्षका युतान्युदारा नवभिः शतैः परैः ।
सहस्रमासन्नवधीक्षणान्वितास्त्रिभिः शतैरभ्यधिकं च साधवः ॥९१

उपजातिः

धीराः मनःपर्ययबोधयुक्ता बुधस्तुताः पञ्च शतान्यभूवन् ।
अनुत्तमाः केवलिनश्च मान्या मनीषिणां सप्तशतानि शश्वत् ॥९२
अनिन्दिता वैक्रियिकाः शतानि ख्याता बभूवुर्नव शान्तचित्ताः ।
[1]उन्मूलिताशेषकुतीर्थदक्षा वादिद्विपेन्द्राश्च चतुःशतानि ॥९३
अर्यामिकाः शुद्धचरित्रभूषाः श्रीचन्दनार्याप्रमुखा बभूवुः ।
षड्भिः सहस्रैरधिकानि वन्द्यास्त्रिशत्सहस्राणि सुनीतिभाजाम्[2] ॥९४

मालिनी

अणुगुणवरशिक्षाभेदभिन्नव्रतस्था जगति शतसहस्राण्यूर्जिताः श्रावकाः स्युः ।
व्रतमणिगणभूषास्तत्त्वमार्गे प्रवीणास्त्रिगुणशतसहस्राण्युज्ज्वलाः श्राविकाश्च ॥९५

शालिनी

तस्यासंख्याता देवदेव्यः सभायां संख्यातास्तिर्यग्जातयश्चाप्यमोहाः ।
आसन्सम्यक्त्वं निश्चलं धारयन्तो ज्ञाताशेषार्थाः शान्तया चित्तवृत्त्या ॥९६

---

जिसकी भासुर किरणों का समूह देदीप्यमान हो रहा था ऐसा धर्म चक्र क्षणभर के लिये विद्वानों को भी दूसरे सूर्य बिम्ब की शङ्का को उत्पन्न कर रहा था ॥ ८९ ॥

उन भगवान् के इन्द्रभूतिको आदि लेकर ग्यारह प्रसिद्ध गणधर थे तथा लोक में उन्नत, पूज्य तथा श्रेष्ठ पूर्वधारी तीनसौ थे ॥ ९० ॥ नौ हजार नौ सौ उत्कृष्ट शिक्षक थे और एक हजार तीन सौ साधु अवधिज्ञानरूपी नेत्र से सहित थे ॥ ९१ ॥ धीर वीर तथा विद्वज्जनों के द्वारा स्तुत पाँच सौ मनःपर्यय ज्ञानी थे। सर्वोत्कृष्ट तथा विद्वज्जनों के सदा मान्य केवली सात सौ थे ॥ ९२ ॥ अनिन्दनीय, प्रसिद्ध तथा शान्त चित्त के धारक विक्रिया ऋद्धिधारी नौ सौ थे। समस्त कुतीर्थ रूप वृक्षों को उन्मूलित करने वाले वादीरूपी गजराज चार सौ थे ॥ ९३ ॥ शुद्ध चारित्र ही जिनका भूषण था ऐसी श्रीचन्दना को आदि लेकर छत्तीस हजार आर्यिकाएँ थीं। ये सभी आर्यिकाएँ सुनीतिज्ञ मनुष्यों की वन्दनीय थीं ॥ ९४ ॥ अणुव्रत गुणव्रत और शिक्षाव्रत के भेद से भिन्नता को प्राप्त हुए बारह व्रतों में स्थित, जगत्प्रसिद्ध श्रावक एक लाख थे और व्रतरूपी मणिमय आभूषणों से विभूषित, तत्त्वमार्ग में निपुण तथा उज्ज्वल—निर्दोष व्रतों का पालन करने वाली श्राविकाएँ तीन लाख थीं ॥ ९५ ॥ उनकी सभा में असंख्यात देव-देवियाँ तथा संख्यात तिर्यञ्च थे। ये सभी मोहरहित, निश्चल सम्यक्त्व को धारण करने वाले तथा शान्त चित्त वृत्ति से समस्त

१. उन्मीलिताशेष म० । २. सुनीतिभाजः म० ।

वसन्ततिलकम्

एभिः समं त्रिभुवनाधिपतिर्विहृत्यत्रिंशत्समाः सकलसत्त्वहितोपदेशी।
पावापुरस्य कुसुमाचितपादपानां रम्यं श्रियोपवनमाप ततो जिनेन्द्रः ॥९७

शार्दूलविक्रीडितम्

कृत्वा योगनिरोधमुज्झितसमः षष्ठेन तस्मिन्वने
व्युत्सर्गेण निरस्य निर्मलरुचिः कर्मण्यशेषाणि सः।
स्थित्वेन्दावपि कार्तिकासितचतुर्दश्या[1] निशान्ते स्थिते
स्वातौ सन्मतिरासंसाद भगवान्सिद्धिं प्रसिद्धश्रियम् ॥९८

मन्दाक्रान्ता

अव्याबाधं पदमतिशयानन्तसौख्यं जिनेन्द्रे
तस्मिन्याते तनुमनुपमां पूजितुं तस्य पूताम्।
भक्त्याजग्मुर्विबुधपतयो विष्टरोत्कम्पनेन
ज्ञात्वा सर्वे द्रुतमनुगतास्तं प्रदेशं स्वसैन्यैः ॥९९

वसन्ततिलकम्

अग्नीन्द्रमौलिवररत्नविनिर्गतेऽग्नौ कर्पूरलोहहरिचन्दनसारकाष्ठैः।
संधुक्षिते सपदि वातकुमारनाथैरिन्द्रा मुदा जिनपतेर्जुहुवुः शरीरम् ॥१००

स्रग्धरा

कल्पाः कल्याणमुच्चैः सपदि जिनपतेः पञ्चमं तस्य कृत्वा
भूयान्नोऽप्यस्य भक्त्या ध्रुवमनतिचिरात्सिद्धिसौख्यस्य सिद्धिः।

---

पदार्थों के ज्ञाता थे ॥ ९६ ॥

तदनन्तर तीनों लोकों के अधिपति तथा समस्त जीवों को हित का उपदेश देने वाले वीर जिनेन्द्र, इन सबके साथ तीस वर्षों तक विहार कर पावापुर के उस उपवन में पहुँचे जो फूले हुए वृक्षों की शोभा से रमणीय था ॥ ९७ ॥ योग निरोध कर जिन्होंने समवसरणरूप सभा को छोड़ दिया था, जो वेला का नियम लेकर उस वन में कायोत्सर्ग मुद्रा से स्थित थे तथा निर्मल कान्ति अथवा श्रद्धा से युक्त थे ऐसे सन्मति भगवान्, समस्त कर्मों को नष्ट कर कार्तिक कृष्ण चतुर्दशी की रात्रि के अन्त भाग में जब कि चन्द्रमा स्वाति नक्षत्र पर स्थित था, प्रसिद्ध लक्ष्मी से युक्त सिद्धि को प्राप्त हुए ॥ ९८ ॥

जब वे जिनेन्द्र अतिशय पूर्ण अनन्त सुखों से सहित अव्याबाध पद को प्राप्त हो गये—मोक्ष चले गये तब उनके अनुपम और पवित्र शरीर की पूजा करने के लिये इन्द्र लोग सिंहासनों के कम्पित होने से सब समाचार जान कर शीघ्र ही उस स्थान पर आये। उस समय वे इन्द्र अपनी-अपनी सेनाओं से अनुगत थे ॥ ९९ ॥ अग्निकुमार देवों के मुकुट सम्बन्धी उत्कृष्ट रत्नों से जो

---

१. चतुर्दश्यां म० ।

इत्यन्तश्चिन्तयन्तः स्तुतिमुखरमुखास्तं प्रदेशं परीत्य
प्रीत्या शक्रादयः स्वं प्रतिययुरमरा धाम संप्राज्यसम्पत् ॥१०१

### उपजातिः

कृतं महावीरचरित्रमेतन्मया परस्वप्रतिबोधनार्थम् ।
सप्ताधिकत्रिंशभवप्रबन्धं पुरूरवाद्यन्तिमवीरनाथम् ॥१०२
वर्द्धमानचरित्रं यः अनुष्टुप् प्रव्याख्याति शृणोति च ।
तस्येहपरलोकस्य सौख्यं संजायतेतराम् ॥१०३

### वसन्ततिलकम्

सम्वत्सरे दशनवोत्तरवर्षयुक्ते भावादिकीर्तिमुनिनायकपादमूले ।
मौद्गल्यपर्वतनिवासवनस्थसम्पत्सच्छ्राविकाप्रजनिते सति वा ममत्वे ॥१०४
विद्या मया प्रपठितेत्यसगाह्वयेन श्रीनाथराज्यमखिलंजनतोपकारि ।
प्राप्यैव चोडविषये विरलानगर्यां ग्रन्याष्टकं च समकारि जिनोपदिष्टम् ॥१०५
इत्यसगकृते वर्धमानचरिते महापुराणोपनिषदि भगवन्निर्वाणगमनो नाम
अष्टादशः सर्गः



---

निकली थी तथा वायु कुमारों के इन्द्रों ने कपूर, लोहा, हरिचन्दन आदि श्रेष्ठ काष्ठों से जिसे प्रदीप्त किया था ऐसी अग्नि में इन्द्र ने जिनेन्द्र भगवान् के शरीर को हर्षपूर्वक होमा था ॥ १०० ॥ शीघ्र ही उन जिनराज के उत्कृष्ट पञ्चम कल्याण—निर्वाण कल्याणक को करके जो अन्तरङ्ग में भक्तिपूर्वक ऐसा चिन्तवन कर रहे थे कि हम लोगों को भी नियम से शीघ्र ही सिद्धिसुख की—मोक्षसुख की प्राप्ति हो, तथा जिनके मुख स्तुति से मुखर—शब्दायमान हो रहे थे ऐसे सौधर्मेन्द्र आदि कल्पवासी देव प्रीतिपूर्वक उस स्थान की प्रदक्षिणा देकर उत्कृष्ट संपत्ति से सहित अपने स्थान पर चले गये ॥ १०१ ॥

ग्रन्थकर्ता श्री असग कवि कहते हैं कि हमने यह महावीरचरित निज और पर के प्रतिबोध के लिये बनाया है इसमें पुरुरवा को आदि लेकर अन्तिम महावीर तक के सैंतीस भावों का वर्णन किया गया है ॥ १०२ ॥ जो मनुष्य इस वर्द्धमानचरित्त का व्याख्यान करता है तथा श्रवण करता है उसे इसलोक और परलोक का सुख अवश्य ही प्राप्त होता है ॥ १०३ ॥

मौद्गल्य पर्वत पर बसे हुए वन नामक ग्राम में रहने वाली सम्पत् नामक श्रेष्ठश्राविका के द्वारा ममत्वभाव प्रकट करने पर मुझ असग कवि ने ९१४ सम्वत् में व श्री भाव कीर्ति मुनिराज के पादमूल में रहकर विद्या का अध्ययन किया और जनता का उपकार करने वाले श्रीनाथ राजा के सम्पूर्ण राज्य को प्राप्त कर चोल देश की विरला नगरी में मैंने जिनेन्द्र भगवान् के द्वारा उपदिष्ट आठ ग्रन्थों की रचना की ॥ १०४–१०५ ॥

इस प्रकार असगकवि कृत वर्धमानचरितरूप महापुराणोपनिषद् में भगवान् के निर्वाणगमन का वर्णन करने वाला अठारहवाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥

# पद्यानुक्रमणी

सूचना—पद्यांशों के आगे जो अंक दिये गये हैं उनमें पहला सर्ग का, दूसरा श्लोक का और तीसरा पृष्ठ का समझना चाहिये।

### अ

## आ

## इ

उ

द

प

## र

# व्रतविधि

## सर्ग १६ : श्लोक ४६ : पृष्ठ २२४

कनकावलीं परिसमाप्य विधिवदपि रत्नमालिकाम् ।
सिंहविलसितमुपावसदप्युरुमुक्तये तदनु मौक्तिकावलीम् ॥१६।४६॥

### १. मुक्तावली

इस व्रतमें २५ उपवास और ९ पारणाएँ होती हैं। उनका क्रम यह है—एक उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा, चार उपवास एक पारणा, पाँच उपवास एक पारणा, चार उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा और एक उपवास एक पारणा। यह व्रत चौंतीस दिनमें पूर्ण होता है।

### २. सिंहनिष्क्रीडितव्रत

सिंहनिष्क्रीडिकव्रतके जघन्य, मध्यम और उत्कृष्टकी अपेक्षा तीन भेद हैं। जघन्यमें ६० उपवास और २० पारणाएँ होती हैं। यह व्रत ८० दिनमें पूर्ण होता है। मध्यममें एक सौ त्रेपन उपवास और तेतीस पारणाएँ होती हैं। यह व्रत एक सौ छियासी दिनमें पूर्ण होता है। उत्कृष्टमें चार सौ छियानवे उपवास और इकसठ पारणाएँ होती हैं। इस व्रतमें कल्पना यह है कि जिस प्रकार सिंह किसी पर्वत पर क्रमसे ऊपर चढ़ता है और फिर क्रमसे नीचे उतरता है उसी प्रकार इस व्रतमें मुनि तपरूपी पर्वतके शिखरपर क्रमसे चढ़ता है और क्रमसे उतरता है। इसके उपवास और पारणाकी विधि निम्नलिखित यन्त्रोंसे स्पष्ट की जाती है। नीचेकी पंक्तिसे उपवास और ऊपरकी पंक्तिसे जिसमें एकका अंक लिखा है पारणा समझना चाहिये।

जघन्य सिंहनिष्क्रीडित यन्त्र—



मध्यम सिंहनिष्क्रीडित व्रतका यन्त्र



उत्कृष्ट सिंहनिष्क्रीडित व्रतका यन्त्र



## रत्नावली

इस व्रतमें ३० उपवास और १० पारणाएँ होती हैं तथा ४० दिनमें पूर्ण होता है । उपवासका क्रम इस प्रकार है—

एक उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा, चार उपवास एक पारणा, पाँच उपवास एक पारणा, पाँच उपवास एक पारणा, चार उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा और एक उपवास एक पारणा।

इस व्रतकी दूसरी विधि हरिवंश पुराणमें इस प्रकार बतलाई है—एक बेला एक पारणा, एक बेला एक पारणा—इस क्रमसे दस बेला दस पारणा, फिर एक उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा, चार उपवास एक पारणा, इस क्रमसे सोलह उपवास तक बढ़ाना चाहिये। फिर एक बेला एक पारणा इस क्रमसे तीस बेला तीस पारणा, फिर षोडशीके सोलह उपवास एक पारणा, पन्द्रह उपवास एक पारणा इस क्रमसे एक उपवास एक पारणा तक आना चाहिये। फिर एक बेला एक पारणाके क्रमसे बारह बेला बारह पारणाएँ। तत्पश्चात् नीचेकी चार बेला और चार पारणाएँ करना चाहिये। इस प्रकार यह व्रत एक वर्ष, तीन माह और बाईस दिनमें पूर्ण होता है। इसमें सब मिलाकर तीन सौ चौरासी उपवास और अठासी पारणाएँ होती हैं।

कनकावली

इस व्रतमें चार सौ चौंतीस उपवास और अठासी पारणाएँ होती हैं। इनका क्रम इस प्रकार है—एक उपवास एक पारणा, दो उपवास एक पारणा, तीन उपवास एक पारणा आदि। इस व्रतके उपवास और पारणाओंकी संख्या निम्नलिखित यन्त्रसे समझना चाहिये। ऊपरकी पंक्तिसे उपवासोंकी और नीचेकी पंक्तिसे पारणाओंकी संख्या लेना चाहिये—

१, २, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९,
१, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १,
१०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३,
१, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १,
३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३,
१, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १,
३, ३, ३, ३, ३, ३, १६, १५, १४, १३, १२, ११, १०, ९, ८,
१, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १.
७, ६, ५, ४, ३, २, १, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, ३, २, १
१, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १, १

# व्यक्तिवाचक शब्द संग्रह

श्री वर्धमानचरित्रमें आये हुए व्यक्तिवाचक शब्दोंका संग्रह नीचे दिया जा रहा है। शब्दोंके आगे दिये हुए तीन अंकोंमें पहला अंक सर्गका, दूसरा श्लोक का और तीसरा पृष्ठका सूचक है। एक नामका एक ही वार संकलन किया गया है।

अकम्पन = एक विद्यावर ६।३७।६९
अकम्पन = एक विद्याधर योद्धा ९।६२।१११
अग्निमित्र = गौतम और कौशिकाका पुत्र ( अग्निसह का जीव ) ३।९२।३०
अग्निसह = अग्निभूति और गौतमीका पुत्र ३।८७।२९
अग्निभूति = श्वेतविका नगरीका एक ब्राह्मण ३।८६।२९
अच्युत = त्रिपृष्ठ १०।४।११८
अनिरुद्ध = विश्वनन्दीका एक कृतज्ञ सेवक ४।६२।४०
अमितकीर्ति = एक मुनि ३।२२।२४
अमितप्रभ = एक मुनि ३।२२।२४
अमिततेज = ज्वलनजटीके पुत्र अर्ककीर्तिका पुत्र १०।७०।१२८
अर्ककीर्ति = ज्वलनजटीका पुत्र ५।१०५।६१
अशनिघोष = एक योद्धा ९।६१।१११
अश्वग्रीव (हयकन्धर) = मयूरग्रीव और कनकमाला का पुत्र ( विशाखनन्दीका जीव ) ५।२५।५०
असग = वर्द्धमानचरित्रके कर्ता १८।१०५।२६८
इन्दु = ज्वलनजटीका दूत एक विद्याधर ५।११३।६२
इन्द्रभूति = गौतम गणधर १८।५०।२५८
ईश्वर = एक विद्याधर ६।३६।६९
ईशानकल्पपति = ईशानेन्द्र १७।७५।२४०
कच्छ = नमिका पिता, भगवान् वृषभदेवका साला ५।१०३।६०
कनकचित्रा = एक देवी १७।३४।२३४
कनकदेवी = एक देवी १७।३४।२३४
कनकध्वज = हेमपुरके राजा कनकाभ और कनकमालाका पुत्र १२।१८।१४६
कनकमाला = अलकाके राजा मयूरग्रीवकी स्त्री ५।१७।४९
कनकमाला = हेमपुरके राजा कनकाभकी स्त्री १२।१७।१४५
कनकप्रभा = कनकध्वजकी स्त्री १२।२७।१४७
कनकाभ = हेमपुर नगरका राजा १२।१३।१४५
कपिला = कौलेयक नगरके निवासी कौशिक ब्राह्मणकी स्त्री ७।७३।२८
कमलाधर = विदेहके एक तीर्थंकर ११।४८।१३९
कामदेव = एक विद्याधर योद्धा ९।७१।११२
काशी = पुरूरवा भीलकी स्त्री ३।३८।२५
कीर्ति = विशाखभूतिका मंत्री ४।३३।३७
कीर्ति = एक देवी १७।५०।२३६
कूल = कूलपुरका राजा, जिसके घर मुनिराज वर्द्धमानका प्रथम आहार हुआ १७।१२०।२४७
कृष्ण = नारायण त्रिपृष्ठ ९।८७।११४
केशव = त्रिपृष्ठ ९।९३।११५
कौशिक = कौलेयक नगरमें रहनेवाला एक ब्राह्मण ३।७२।२८
कौशिक = गौतम ब्राह्मणकी स्त्री
क्षेमङ्कर = एक तीर्थंकर १४।११।१६९
गौतम = मन्दिरनगरका रहनेवाला एक ब्राह्मण ३।९१।३०
गौतमी = श्वेतविकाके अग्निभूति ब्राह्मणकी स्त्री ३।८६।२९
चन्द्रशेखर ( शशिशेखर ) = एक विद्याधर योद्धा ९।७२।११२
चित्राङ्गद = एक विद्याधर ६।२८।६७

# भौगोलिक शब्द संग्रह

श्री वर्धमानचरित्रमें आये हुए भौगोलिक शब्दोंका संग्रह नीचे दिया जा रहा है। शब्दोंके आगे दिये हुए तीन अंकोंमें पहला अंक सर्गका, दूसरा श्लोकका और तीसरा पृष्ठका सूचक है। एक नामका एक ही वार संकलन किया गया है।

अमरावती = इन्द्रकी नगरी ५।७।४७
अलंका = विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीकी एक नगरी ५।४७।४७
अवन्ती = एक देश ( आधुनिक मालवा ) १३।११।१५३
ईशान = दूसरा सर्ग ३।८३।२९
ऋजुकूला = एक नदी १७।१२८।२४८
कच्छा = विदेहका एक देश १२।११।१४३
कापिष्ठ = आठवाँ स्वर्ग १२।७०।१५३
कामरूप = एक देश जो आजकल आसाम कहलाता है ४।४९।३९
कुण्डपुर = विदेह देशका एक नगर, भगवान् वर्धमानकी जन्मनगरी १७।७।२२८
कूलपुर = विदेह देशका एक नगर, जहांके कूल राजाके यहाँ भगवान् वर्धमानका प्रथम आहार हुआ था १७।१२०।२४७
कौलेयकपुर = एक नगर ३।७२।२८
जम्बूद्वीप = आद्य द्वीप १।७।२
जृम्भक = ऋजुकूला नदीके तटपर वसा हुआ ग्राम, जिसके उपवनमें भगवान् वर्धमानको केवलज्ञान हुआ था १७।१२८।२४८
पुण्डरीकिणी = जम्बूद्वीपके पूर्व विदेह क्षेत्रकी एक नगरी ३।३५।२५
पुष्पोत्तर = प्राणत स्वर्गका एक विमान १६।६४।२२६
पूर्वदेश = जम्बूद्वीप, भरतक्षेत्रका एक देश १।७।२
पोदनपुर = जम्बूद्वीप, भरतक्षेत्रके सुरमादेशका एक नगर ५।३७।५२
प्राणत = चौदहवाँ स्वर्ग १६।६३।२२६
ब्रह्मलोक = पञ्चम स्वर्ग ३।११२।३२
भारत = भरतक्षेत्र १।७।२
भारतवास्य = भरतक्षेत्र ४।१।३३
मगध = भरतक्षेत्रका एक नगर ४।१।३३
मथुरा = उत्तरप्रदेशकी प्रसिद्ध नगरी ४।८८।४४
मधुवन = पुरुरवा भीलके रहनेका वन ३।३८।२५
मन्दिर = भरतक्षेत्रका एक नगर ३।९१।३०
महाशुक्र = दशम स्वर्ग ४।९२।४५
महाशुक्र = एक स्वर्ग १३।८३।१६७
माहेन्द्र = चौथा स्वर्ग ३।९४।३०
रथनूपुर = भरतक्षेत्रकी दक्षिण श्रेणीका एक नगर ५।१०१।६७
राजगृह = भरतक्षेत्रका एक नगर ३।१११।३२
राजगृह = मगधदेशका एक नगर ४।६।३३
रौप्यगिरि = विजयार्ध पर्वत १२।२।१४३
विजयार्ध = जम्बूद्वीप भरतक्षेत्रका एक नगर ५।१।४६
विदेह = भरतक्षेत्रका एक देश ( विहार प्रान्तका एक भाग १७।१।२२७
विनीता = भरतक्षेत्रकी एक नगरी ( अयोध्या ) ३।४३।२६
श्वेतपत्रा = पूर्वदेशकी एक नगरी १।१४।३
श्वेतविका = एक नगरी ३।८६।२९
सनत्कुमार = तीसरा स्वर्ग ३।८८।३०
सहस्रार स्वर्ग = बारहवाँ स्वर्ग १५।१९७।२१७
सिंहगिरि = भरतक्षेत्रका एक पर्वत ११।१।१३२
सीता = विदेहकी एक नदी १२।११।१४३
सुरमा = भरतक्षेत्रका एक देश ५।३२।५१
सौधर्मस्वर्ग = पहला स्वर्ग ३।४१।२६
स्वस्तिमती = एक नगरी ३।९६।३०
हेमद्युति = विदेहके कच्छा देशका एक नगर १४।३।१६८

# पारिभाषिक शब्द संग्रह

सूचना—शब्दोंके आगे दिये गये तीन अङ्कोंमें से प्रथम अङ्क सर्गका, दूसरा श्लोकका और तीसरा पृष्ठका सूचक है।

अक्ष १५।८।१७७ = स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु और कर्ण ये पाँच इन्द्रियाँ।

अजीव १५।५।१७६ = चेतना लक्षणसे रहित एक तत्त्व।

अणु १५।१३।१७८ = पुद्गलद्रव्यका अविभाज्य—सबसे छोटा अंश।

अदूरभव्य २।१६।१५ = निकटभव्य—शीघ्र ही मोक्ष प्राप्त करनेवाला जीव।

अद्भुतपञ्चक १७।१२४।२४७ = पञ्चाश्चर्य—१ रत्नवृष्टि, २ पुष्पवृष्टि, ३ दुन्दुभि बाजोंका बजना, ४ मन्द सुगन्ध पवनका चलना और ५ अहोदानं अहोदानंकी ध्वनि होना।

अधर्म १५।१५।१७८ = जीव और पुद्गलके ठहरनेमें सहायक एक द्रव्य।

अनन्तचतुष्टय १८।६९।२६२ = अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्त सुख और अनन्त बल।

अनभीष्ट निर्जरा १५।४४।१८३ = अकामनिर्जरा—अनचाहे दुःखके कारण उपस्थित होनेपर समताभाव रखनेसे होनेवाली निर्जरा।

अनशन १५।१३१।२०२ = चारों प्रकारके आहारका त्याग कर उपवास रखना।

अनादिमिथ्यात्वगद २।१५।१५ = अनादिकालीन मिथ्यादर्शनरूपी रोग।

अनुभाग १५।६९।१८८ = कर्मबन्धका एकभेद।

अनुप्रेक्षा १५।८२।१९२ = पदार्थके स्वरूपका बार-बार चिन्तन करना। इसके अनित्यत्व आदि बारह भेद हैं।

अन्तराय १५।२६।१८० = ज्ञान-दर्शनकी प्राप्तिमें विघ्न डालना।

अन्तराय १५।७१।१८८ = दान, लाभ भोग, उपभोग और वीर्यमें बाधा डालने वाला एक कर्म।

अपायविचय १५।१४८।२०६ = धर्म्यध्यानका एक भेद।

अभव्यता १५।१३।१७८ = अभव्यपना, जिसे सम्यग्दर्शनादिके प्राप्त करनेकी योग्यता न हो ऐसा जीव अभव्य कहलाता है।

अम्भोराशि—सागर ३०।७०।२८ = असंख्यात वर्षोंका एक सागर होता है। इस ग्रंथमें इसका पारावार, समुद्र, अर्णव तथा सागर आदि शब्दोंके द्वारा उल्लेख किया गया है।

अलोक १५।१६।१७८ = जहाँ मात्र आकाश ही आकाश रहता है।

अवधिज्ञान ३।५४।२८ = प्रत्यक्षज्ञानका एक भेद।

अवमोदर्य १५।१३२।२०३ भूखसे कम भोजन करना, इसके कवलचान्द्रायण आदि भेद हैं।

अवर्णवाद १५।२३।१८० = झूठे दोष लगाना।

अविरत १५।१४३।२०६ = प्रारम्भके चार गुणस्थानवर्ती जीव।

अविरति १५।६२।१८६ = इन्द्रियोंके विषय तथा षट्कायिक जीवोंकी हिंसासे विरक्त नहीं होना।

असद्वेद्य १५।२७।१८० = असातावेदनीय कर्म, जिसके उदयसे दुःखका अनुभव होता है।

असंयत = १५।१२।१७७ = हिंसादि पाँच पापोंसे विरक्त नहीं होना।

आकिञ्चन्य १५।८४।१९२ = परिग्रहका त्याग करना—एक धर्म।

आचार्यभक्ति १५।४७।१८३ = एक भावना—आचार्यमें भक्ति रखना।

आज्ञाविचय १५।१४४।२०६ = धर्म्यध्यानका एक-भेद।

आभ्यन्तर तप १६।३१।२२२ = प्रायश्चित्त आदि अन्तरङ्ग तप।

आयु १५।७१।१८८ = जीवको नारकी आदिके शरीरमें रोकनेवाला एक कर्म।

आरम्भ १५।२५।१७९ = संकल्पित कार्यको करने लगना।

आर्त्तध्यान १५।१४२।२०५ = तिर्यञ्च आयुके बन्धका कारण—एक खोटा ध्यान।

आर्जव १५।८४।१९२ = एक धर्म—कपट नहीं करना।

आवश्यकाहानि १५।४८।१८३ = एकभावना—समता वन्दना आदि आवश्यक कार्योंमें न्यूनता नहीं करना।

आसादन १५।२६।१८० = दूसरेके द्वारा प्रकाशित होनेवाले ज्ञानको काय और वचनसे रोकना।

आस्रव १५।५।१७६ = आत्मामें कर्मप्रदेशोंका आना।

ईर्यापथ आस्रव १५।२२।१७९ = कषायरहित जीवोंका आस्रव। यह ११, १२ और १३वें गुणस्थानमें होता है।

उच्चगोत्र १५।५०।१८४ = गोत्रकर्मका एक भेद, जिससे जीव उच्च कुलमें उत्पन्न होता है।

उपघात १५।२६।७३ = किसीके प्रशस्तज्ञानमें दूषण लगाना।

एकत्ववितर्क १५।१४९।२०७ = शुक्लध्यानका एक-भेद।

कनकावली १६।४६।२२४ = मुनियोंका एक तप। इसकी विधि व्रतविधानके परिशिष्टमें द्रष्टव्य है।

कपाट १५।१६३।२१० = केवलि समुद्घातका एक भेद।

कल्प ३।६९।२८ = सौधर्म आदि सोलह स्वर्ग।

कल्पनगावली १८।३९।२५६ = कल्पवृक्षोंकी पंक्ति।

कल्यता १५।१०१।१९६ = नीरोगता।

कषाय १५।६२।१८६ = आत्मस्वभावको कलुषित करने वाले क्रोध, मान, माया और लोभरूप परिणाम।

कषायवेद्य १५।३१।१८० = मोहनीय कर्मका एक भेद, इसके १६ भेद होते हैं।

कारुण्य १५।६०।१८६ = एक भावना—दुःखी जीवोंपर करुणाभाव होना।

क्षान्ति १५।८४।१९२ = क्रोधके कारण उपस्थित होनेपर भी क्रोध उत्पन्न नहीं होना।

गणधर १८।९०।२६६ = तीर्थंकरके समवसरणके प्रमुख श्रोता।

गति १५।८।१७७ = जीवकी अवस्था विशेष, इसके नरक आदि चार भेद हैं।

गन्धकुटी १८।३३।२५५ = समवसरणका वह मध्यभाग जहाँ जिनेन्द्र भगवान् विराजमान होते हैं।

गुप्ति १५।८२।१९२ = मन, वचन और कायका निरोध करना, इसके मनोगुप्ति आदि तीन भेद हैं।

गो १५।१९२।२१६ = वाणी, किरण।

गोत्र १५।७१।१८८ = उच्च नीच व्यवहारमें कारणभूत एक कर्म।

घातिकर्म १५।७६।१९० = ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय ये चार कर्म।

चक्रभृत् २।५६।२७ = चक्रवर्ती, जो छहखण्डके स्वामी होते हैं।

चतुर्थतप १५।१३४।२०३ = रसपरित्याग तप।

चरित्र १५।८२।१९२ = संसारवर्धक कारणोंसे निवृत्ति होना। इसके सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्म सांपराय और यथाख्यात ये पाँच भेद हैं।

चारण ३।२४।२४ = चारणऋद्धि—आकाशमें चलनेकी शक्तिसे युक्त मुनिराज।

चारित्रमोह १५।३०।१८० = मोहनीय कर्मका एक भेद।

छेदोपस्थापना १५।१२६।२०१ = चारित्रका एक भेद।

जिनागमभक्ति (प्रवचनभक्ति) १५।४७।१८३ = एक भावना।

ज्ञानावृति १।७१।१८८ = ज्ञानगुणको आवृत करने वाला एक कर्म।

तप १५।८४।१९२ = इच्छाका निरोध करना, इसके अनशन आदि १२ भेद हैं।

तरल १७।६६।२३९ = हारका मध्य मणि।

तीन अज्ञान १५।११।१७७ = कुमति, कुश्रुत और कुअवधिज्ञान।

तीन लिङ्ग ११।१२।१७७ = स्त्री, पुरुष और नपुंसक भाववेद।

तीर्थकृत् ३।५०।२६ = तीर्थंकर।

तीर्थंकरनाम १५।४९।१८३ = नामकर्मका एक भेद।

तृतीयतप १५।१३३।२०३ = वृत्ति परिसंख्यान नामक तप।

तृतीयवेद्य १५।४०।१८२ = नपुंसक वेद।

त्याग १५।८०।१९२ = दान।

त्रिदोष १५।९५।१९४ = वात, पित्त और कफ।

दण्ड १५।१६।२१० = केवलिसमुद्घातका एक भेद जिसमें आत्माके प्रदेश अधोलोकसे लेकर ऊर्ध्व-लोकके अन्त तक दण्डके आकार फैलते हैं।

दिविज प्रमदा १८।३५।२५५ = कल्पवासी देवोंकी देवाङ्गनाएं—प्रथम स्वर्गसे लेकर सोलहवें स्वर्ग तककी स्त्रियाँ।

दृष्टिवृति १५।७१।१८८ = दर्शनगुणको आवृत करने वाला दर्शनावरण कर्म।

दृष्टिमोह १५।२९।१८० = दर्शनमोहनीय कर्म।

द्विगुणितपंक्तिसागरोपम १५।७३।१८९ = बीस सागर प्रमाण।

द्विपारिपीठ १८।४१।२५६ = सिंहासन।

द्विविधपरिग्रह २।१६।१५ = दोनों प्रकारका परि-ग्रह—अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग।

द्विषट्प्रकार तप १३।६९।१५३ = बारह प्रकारका तप—१. अनशन, २. ऊनोदर, ३. वृत्तिपरि-संख्यान, ४. रसपरित्याग, ५. विविक्त शय्यासन ६. कायक्लेश, ७. प्रायश्चित्त, ८. विनय, ९. वैयावृत्य, १०. स्वाध्याय, ११. व्युत्सर्ग और १२. ध्यान।

धर्म १५।१४।१७८ = जीव और पुद्गलकी गतिमें सहायक एक अमूर्त द्रव्य।

धर्म १५।८२।१९२ = आत्मस्वभाव, इसके उत्तम क्षमा आदि १० भेद हैं।

नवपदार्थ १५।५।१७६ = जीव, अजीव, पुण्य, पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा, बन्ध और मोक्ष ये नौ पदार्थ हैं।

नाम १५।७१।१८८ = जीवकी नारक आदि अवस्था-ओंमें कारणभूत एक कर्म।

निर्जरा १५।५।१७६ = कर्मपरमाणुओंका एक देश क्षय होना।

निह्नुति १५।२६।१८० = किसी कारणवश अपने ज्ञानको छिपाना।

नीचगोत्र १५।४९।१८३ = नीच कुलमें उत्पत्तिका कारण एक कर्म (गोत्र कर्म)।

पञ्चमकल्याण १८।१०१।२६७ = निर्वाणकल्याणक—तीर्थ करके मोक्ष जानेका उत्सव।

पञ्चलब्धि १५।११।१७७ = दान, लाभ, भोग, उप-भोग और वीर्य ये पाँच लब्धियाँ हैं।

पञ्चमीगति २।३४।१७ = मोक्ष।

पराभ्युपेक्षा (माध्यस्थ्यभाव) १५।६०।१८६ = उद्दण्ड मनुष्योंमें उपेक्षाका भाव।

परिग्रह १५।५२।१८४ = धनधान्यादिक वस्तुओंमें ममताभाव।

परिदेवन १५।२७।१८० = करुण विलाप करना।

परिहारविशुद्धिसंयम १७।१२७।२४८ = संयमका एक भेद—इस संयमके धारक मुनिके द्वारा किसी जीवका घात नहीं होता। यह छठवें और सातवें गुणस्थानमें होता है।

परिषहजय १५।८२।१९२ = क्षुधा, तृषा आदिको समताभावसे सहन करना। इसके २२ भेद हैं।

पाप १५।५।१७६ = अशुभभाव—नौ पदार्थोंमें एक पदार्थ।

पुण्य १५।५।१७६ = शुभभाव—नौ पदार्थोंमें एक पदार्थ।

पुद्गल १५।१५।१७८ = स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण-से युक्त रूपी द्रव्य।

पुंसवन १७।५७।२३७ = गर्भिणी स्त्रीका एक संस्कार।

पूर्वधर १८।९०।२६६ = उत्पाद पूर्व आदि चौदह पूर्वों—श्रुतभेदोंके पाठी मुनि।

पृथक्त्ववितर्क १५।१४९।२०७ = शुक्ल ध्यानका एक भेद।

प्रकृति १५।६९।१८८ = कर्मबन्धका एक भेद। कर्मोंकी मूल प्रकृतियाँ ८ और उत्तरप्रकृतियाँ १४८ हैं।

प्रज्ञप्ति ३।२४।२४ = जैनागमका एक भेद।

प्रतर १५।१६३।२१० = केवलि समुद्घातका एक भेद, इसमें आत्माके प्रदेश वातवलयको छोड़कर समस्त लोकमें फैल जाते हैं।

प्रतियातना १८।२५।२५४ = प्रतिमा—मूर्ति।

प्रदेश १५।६९।१८८ = कर्मबन्धका एक भेद—प्रत्येक समय संसारी जीवके सिद्धोंके अनन्तवें भाग और अभव्यराशिसे अनन्तगुणे कर्मपरमाणु बंधते हैं।

प्रदेश १५।१६।१७८ = आकाशके जितने भागको पुद्गलका एक परमाणु रोकता है, उसे प्रदेश कहते।

प्रदोष १५।२६।१८० = मोक्षके साधनभूत तत्त्वज्ञानका विवेचन चलनेपर कुछ न कहते हुए अन्तरङ्गमें पैशुन्यरूप परिणाम रखना।

प्रमाद १५।६२।१८६ = आठ प्रकारकी शुद्धियोंमें अनादर होना अथवा कुशल - कल्याणकारी कार्योंमें अनुत्साह होना। इसके १५ भेद हैं—४ विकथा, ४ कषाय, ५ इन्द्रिय, १ निद्रा और १ स्नेह।

प्रमोद १५।६०।१८६ = एकभावना-गुणीजनोंको देखकर हर्षका उत्पन्न होना।

प्रायश्चित्त ९।१३७।२०४ = लगे हुए दोषोंका निराकरण करना, इसके आलोचना, प्रतिक्रमण, तदुभय, विवेक, व्युत्सर्ग, तप, छेद, परिहार और उपस्थापन ये नौ भेद हैं।

प्रायोपवेश १६।६३।२२६ = संन्यासमरणका एक भेद जिसमें अपने शरीरकी टहल न स्वयं की जाती है और न दूसरेसे कराई जाती है।

बन्ध १५।५।१७६ = आत्मप्रदेशोंके साथ कर्मपरमाणुओंका संश्लेषणात्मक सम्बन्ध होना। इसके प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और बन्ध ये चार भेद हैं।

बहुश्रुतभक्ति ४५।४७।१८३ = सोलह कारणभावनाओंमेंसे एक भावना। ज्ञानी जीवोंमें आदरका भाव रखना।

बालतप १५।४४।१८३ = पञ्चाग्नि तपना, धूम्रपान करना आदि अज्ञानी जनोंका तप।

बोधि १५।१०१।१९६ = सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सयम्क्चारित्ररूप रत्नत्रय।

ब्रह्मचर्य १५।८४।१९२ = स्त्रीमात्रका त्यागकर आत्म स्वरूपमें स्थिर रहना।

भव्यता १५।१३।१७८ = भव्यपना—जिसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र प्राप्त करनेकी योग्यता हो ऐसा जीव भव्य कहलाता है।

भाव १५।९।१७७ = आत्माके परिणाम विशेषको भाव कहते हैं। इसके पाँच भेद हैं—१ औपशमिक, २ क्षायिक, ३ क्षायोपशमिक, ४ औदयिक और पारिणामिक।

मति ३।५४।२७ = एक क्षायोपशमिकज्ञान, यह इन्द्रिय और मनके निमित्तसे होता है। इसके अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा ये चार मूल तथा बहु-बहुविध आदि पदार्थोंको जाननेकी अपेक्षा ३३६ उत्तरभेद होते हैं।

मनुष्यधर्मा १७।१६।२३७ = कुबेर, यह तीर्थंकरके कल्याणकोंमें प्रमुख कार्य करता है।

मात्सर्य १५।२६।१८० = किसी कारणवश देने योग्य ज्ञान भी दूसरेके लिए नहीं देना।

मार्दव १५।८४।१९२ = मानका निग्रह कर विनयभाव धारण करना (उत्तम क्षमा आदि दश धर्मोंमें एक धर्म)

मार्गप्रभावना १५।४८।१८३ = सोलह कारण भाव-

नाओंमें एक भावना—मोक्षमार्गकी प्रभावना करना।

मिथ्यात्व १५।६२।१८३ = अतत्त्वश्रद्धान-जीवादि सात तत्त्वोंका श्रद्धान नहीं होना।

मिथ्यादर्शन १५।१२।१७७ = अतत्त्वश्रद्धान-जीवादि सात तत्त्वोंका श्रद्धान नहीं होना।

मैत्री १५।६०।१८६ = एक भावना—कोई जीव दुःखी न रहे ऐसी भावना रखना।

मोक्ष १५।५।१७६ = समस्त कर्मोका क्षय हो जाना।

मोह १५।७१।१८८ = आठ कर्मोंमेंसे एक कर्म, इसके निमित्तसे जीव परपदार्थोंमें आत्मबुद्धि करता है। अतत्त्वश्रद्धान और क्रोधादि कषाय उत्पन्न करना इसका कार्य है।

मौक्तिकावली १६।४६।२२४ = मुनियोंका एक तप। इसके विधि व्रतविधानके परिशिष्टमें देखें।

यथाख्यात १५।१२९।२२० = चारित्रका एक भेद। यह चारित्रमोहनीयकर्मके उपशम और क्षयोपशमसे प्रकट होता है। उपशमसे होनेवाला ११वें गुणस्थानमें और क्षयसे होनेवाला बारहवें आदि गुणस्थानोंमें होता है।

योगवक्रभूय १५।४५।१८३ = मन-वचन-कायरूप योगोंकी कुटिलता, यह अशुभ नामकर्मके बन्धका कारण है।

रतिव्यवाय १५।५२।१८४ = मैथुन, इसके त्यागसे ही ब्रह्मचर्यव्रत होता है।

रत्नत्रय १।२।१ = सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र।

रत्नमालिका १६।४६।२२४ = मुनियोंका एक तप। इसे रत्नावली भी कहते हैं। इसकी विधि, व्रतविधानके परिशिष्टमें देखें।

रौद्रध्यान १५।१४३।२०६ = नरकायुके बन्धके कारण एक खोटा ध्यान। इसके हिंसानन्दी, मृषानन्दी, चौर्यानन्दी और परिग्रहानन्दी ये चार भेद हैं।

लेश्याषट्क १५।१२।१७७ = कषायसे अनुरञ्जित योगोंकी प्रवृत्ति लेश्या कहलाती है। इसके कृष्ण, नील, कापोत, पीत, पद्म और शुक्ल ये छः भेद हैं।

लोक १५।१६।१७८ = जहाँ तक जीवादि छह द्रव्योंका सद्भाव रहता है वह आकाशलोक कहलाता है। यह १४ राजू ऊँचा, उत्तर-दक्षिणमें ७ राजू विस्तृत तथा पूर्वपश्चिममें ७ राजू, १ राजू, ५ राजू और १ राजू चौड़ा है। इसका क्षेत्रफल ३४३ राजू होता है। एक राजू असंख्यात योजनोंका होता है।

लोकपूरण १५।१६३।२१० = केवलिसमुद्घातका एक भेद। इस समुद्घातमें आत्माके प्रदेश समस्त लोकमें व्याप्त हो जाते हैं।

लौकान्तिकामर ३।६५।२८ = ब्रह्मस्वर्गके अन्तमें रहनेवाले विशिष्ट देव। ये देव ब्रह्मचारी रहते हैं, द्वादशांगके पाठी होते हैं, संसारसे विरक्त रहते हैं, एक भवावतारी होते हैं तथा तीर्थंकरोंके मात्र तपःकल्याणक में आते हैं।

वनसुर १८।३५।२५५ = व्यन्तरदेव, इनके किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, भूत और पिशाच ये आठ भेद होते हैं।

वन्यामर १८।३७।२५६ = व्यन्तरदेव, इनके किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, भूत और पिशाच ये आठ भेद होते हैं।

वर्तना १५।१७।१७८ = पदार्थोमें प्रत्येक समय होनेवाला षड्गुणी हानिवृद्धिरूप परिणमन। यह निश्चय कालद्रव्यका कार्य है।

वितर्क १५।१५३।२०८ = श्रुत—द्वादशाङ्ग सम्बन्धी शास्त्र।

विनयाधिकत्व १५।४६।१८३ = सोलह कारण भावनाओंमें एक भावना—विनयरूप प्रवृत्ति करना।

विपाकविचय १५।१४।२०६ = धर्म्यध्यानका एक भेद इसमें कर्मोकी मूल तथा उत्तर प्रकृतियोंके फलका विचार किया जाता है।

विविक्तशय्यासन १५।१३५।२०३ = १२ तपोंमें एक तप। एकान्तस्थानमें शयन-आसन करना।

वीचार १५।१५३।२०८ = अर्थ व्यञ्जन और योगोंमें संक्रान्ति-परिवर्तन होना ।

वेद्य १५।७१।१८८ = सुख और दुःखका अनुभव करानेवाला एक कर्म, इसके सद्वेद्य और असद्वेद्य यह दो भेद हैं ।

वैयावृत्ति १५।४७।१८३ = सोलह कारण भावनाओं-मेंसे एक भावना । आचार्य उपाध्याय आदि दश प्रकारके मुनियोंकी सेवा करना वैयावृत्ति या वैयावृत्त्य है ।

व्युपरतक्रियानिवर्ति १५।१५१।२०८ = शुक्लध्यान-का एक भेद । यह भेद चौदहवें गुणस्थानमें होता है ।

व्रत १।६७।१२ = अभिप्रायपूर्वक हिंसादि पापोंके त्यागको व्रत कहते हैं । ये अणुव्रत और महाव्रत के भेदसे दो प्रकारके हैं । दोनोंके अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और परिग्रह परिमाण तथा परिग्रहत्यागके नामसे पाँच-पांच भेद हैं ।

शक्तितस्तपस्या १५।४६।१८३ = सोलह कारण भावनाओंमें एक भावनाशक्तिके अनुसार तप-श्चरण करना ।

शक्तितस्त्याग १५।४६।१८३ = सोलह कारणभाव-नाओंमें एक भावना—शक्तिके अनुसार दान देना ।

शिक्षक १८।९१।२६६ = उपाध्याय— पढ़ानेवाले साधु ।

शीलव्रतेष्वव्यभिचारचर्या (शीलव्रतेष्वनतिचार) १५।४६।१८३ = सोलह कारण भावनाओंमें एक भावना । शील और व्रतोंमें अतिचार—दोष नहीं लगाना ।

शुक्लध्यान १५।१४८।२०७ = एक उच्च कोटिका ध्यान, यह मुनियोंके ही होता है । वह भी अष्टम गुणस्थानसे लेकर उपरितनगुणस्थानवर्ती मुनियों के । इसके पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्म-क्रियाप्रतिपाति और व्युपरतक्रियानिवर्ति ये चार भेद हैं ।

शौच १५।८४।१९२ = दश धर्मोंमेंसे एक धर्म, लोभ-का त्याग करना ।

श्रुत ३।५४।२७ = मतिज्ञानके बाद होनेवाला एक विशिष्ट ज्ञान । यह अक्षरात्मक और अनक्ष-रात्मकके भेदसे दो प्रकारका है । अक्षरात्मक श्रुतज्ञान द्वादशाङ्गमें विस्तृत है ।

श्रुतवात्सल्य १५।४७।१८३ = सोलह कारण भाव-नाओंमें एक भावना—सहधर्मा जनोंमें धार्मिक स्नेह रखना ।

षट्कर्म ३।५५।२७ = असि, मषी, कृषि, शिल्प, वाणिज्य और विद्या (गायन वादन नर्तनकला) ये छः कर्म हैं । इनसे कर्मभूमिमें मनुष्योंकी आ-जीविका चलती है ।

षड्वर्ग ४।२४।३६ = काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य ये छह षड्वर्ग कहलाते हैं ।

षष्ठतप १५।१३६।२०४ = छठवाँ तप—कायक्लेश, आतापनादियोग धारण करना ।

षष्ठोपवास = १७।१२८।२४८ वेला--दो दिनका उपवास ।

सततं ज्ञानोपयोग (अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग) १५।४६।१८३ = सोलह कारण भावनाओंमें एक भावना— निरन्तर ज्ञानमय उपयोग रखना ।

सद्दृष्टिसुधा २।१५।१५ = सम्यग्दर्शनरूपी अमृत ।

सद्वेद्य १५।२८।१८० = वेदनीय कर्मका एक भेद, इसके उदयमें सुखका अनुभव होता है ।

सन्निपातोद्भव (सान्निपातिक भाव) १५।१३।१७८ = औपशमिकादिभावोंके सम्बन्धसे होनेवाला भाव ।

समवसरण १८।१।२४९ = तीर्थंकरकी धर्मसभा ।

समारम्भ १५।२५।१७९ = संकल्पित कार्यकी सामग्री एकत्रित करना ।

समिति १५।८२।१९२ = प्रमादरहित प्रवृत्ति, इसके ईर्या, भाषा, एषणा, आदान निक्षेपण और व्यु-त्सर्ग अथवा प्रतिष्ठापना ये पाँच भेद हैं ।

समुद्घात १५।१६२।२१० = मूल शरीरको न छोड़-कर आत्मप्रदेशोंका बाहर फैलना । इसके आहा-

रक, वैक्रियिक, तैजस, वेदना, कपाय, मारणान्तिक और लोकपूरण ये सात भेद हैं।

सम्यक्त्व १।६७।१२ = सम्यग्दर्शन, जीव-अजीव-आस्रव-बन्ध-संवर-निर्जरा और मोक्ष इन सात तत्त्वों अथवा पुण्य-पाप सहित नौ पदार्थोंका यथार्थ श्रद्धान करना।

सम्यक्त्वशुद्धि १५।४८।१८३ = दर्शनविशुद्धिभावना—अष्टाङ्ग सम्यग्दर्शनका निर्दोप पालन करना।

सरागसंयम १५।४४।१८३ = रागसहित संयम, छठवें और सातवें गुणस्थानवर्ती मुनिका संयम।

संघ १५।२९।१८० = ऋषि मुनि यति और अनगार इन चार प्रकारके मुनियोंका समूह।

संयतासंयत १५।१४३।२०६ = पञ्चम गुणस्थानवर्ती श्रावक, यह पाँच पापोंका एकदेशत्याग करता है।

संयमासंयम १५।४४।१८३ = हिंसादि पाँच पापोंका एकदेशत्याग करना जैसे त्रसहिंसाका त्याग करना परन्तु स्थावर हिंसाका त्याग नहीं करना आदि।

संरम्भ १५।२५।१७९ = किसी कार्यके करनेका संकल्प करना।

संवर १५।५।१७६ = आस्रव—नवीन कर्मोंका आगमन रुक जाना यह संवर गुप्ति, समिति, धर्म, अनुप्रेक्षा, परिषहजय और चारित्रसे होता है।

संवेगता १५।४७।१८३ = सोलह कारण भावनाओंमें एक भावना—संसारसे भयभीत रहना।

संस्थिति विचय (संस्थान विचय) १५।१४४।२०६ = धर्म्यध्यानका एक भेद इसमें लोकके आकारका विचार किया जाता है।

सांपरायिकआस्रव १५।२२।१७९ = कपायसहित जीवोंका आस्रव। यह पहलेसे दशवें गुणस्थान तक होता है।

स्कन्ध १५।१९।१७८ = दो या इससे अधिक परमाणुओंके संगसे निर्मित पुद्गलद्रव्यकी पर्याय।

स्यपुटोर्वरा १५।११३।१९८ = ऊँची नीची जमीन, शय्या परिषह सहन करनेके लिए मुनि ऐसी जमीनमें शयन करते हैं।

स्थिति १५।६९।१८८ = कर्मबन्धका एक भेद। इस बन्धमें कपायभावोंके अनुसार ज्ञानावरणादि कर्मोंकी स्थिति बँधती है।

साधु समाधि १५।४७।१८३ = सोलह कारणभावनाओंमें एक भावना—मुनियोंका उपसर्ग दूरकर उन्हें निराकुल बनाना।

सामायिक १५।१२५।२०१ = चारित्रका एक भेद, समस्तपापोंका त्याग करना।

सिंहविलसित (सिंहनिष्क्रीडित) १६।४६।२२४ = मुनियोंका एक तप। इसकी विशेष विधि व्रत-विधान परिशिष्टसे जानना चाहिये।

सुप्रतिष्ठकनिभ १५।९९।१९५ = उत्तम भौंदराके समान अर्थात् बीचमें पतला और नीचे तथा ऊपर विस्तृत।

सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति १५।१५०।२०७ = शुक्लध्यानका एक भेद। यह तेरहवें गुणस्थानके अन्तमें होता है।

सूक्ष्मसाम्पराय १५।१२८।२०२ = चारित्रका एक भेद। यह दशमगुणस्थानमें होता है।

हरिदष्टकस्थ १८।३२।२५५ = पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण इन चार दिशाओं तथा ऐशान, आग्नेय, नैऋत्य और वायव्य इन चार विदिशाओंमें स्थित।

हरिमणि १८।२७।२५४ = इन्द्रनीलमणि।

# कतिपय विशिष्ट साहित्यि शब्द

सूचना—शब्दोंके आगे दिये गये तीन अंकोंमेंसे प्रथम अंक सर्गका, दूसरा श्लोकका और तीसरा पृष्ठका सूचक है।

अकुलीन = पृथिवीमें लीन नहीं अर्थात् आकाशमें स्थित, नीच कुलमें उत्पन्न १५।१३।४८
अकृष्टपच्य = अनायास उत्पन्न होनेवाला अन्न १।९।२
अक्ष = इन्द्रियाँ १४।४८।१७५
अत्युन्नत = बहुत ऊँचे, अत्यन्त उदार १७।११।२२९
अतिदुर्मुख = अत्यन्त तेज ७।७९।८५
अध्वगचूतग = मार्गस्थित आम्रवृक्ष पर बैठा हुआ २।६१।२१
अनवग्रह = वर्षाके प्रतिबन्धसे रहित १।९।२
अनात्मनीन = आत्माके लिए अहितकारी ६।५८।७२
अनुशय = पश्चात्ताप ८।९।९०
अन्तरेण ( अव्यय ) = विना २।१९।१५
अन्यपुष्ट = कोयल ३।२६।३६
अपशब्द = खोटेशब्द १।६।२
अपवर्ग = मोक्ष ११।४५।१३८
अपाच्य = दक्षिण दिशामें स्थित १।७।२
अभिख्या = नाम २।४४।१८
अभिषङ्ग = दुःख ११।३०।१३६
अभ्रंकष = गगनचुम्बी, अत्यन्त ऊँचे १२।३।१४३
अभीष्टवाह = मनचाहे घोड़े २।६८।२१
अब्द = दर्पण ८।३६।९४
अब्द = वर्ष १३।८१।१६७
अमृतरश्मि = चन्द्रमा १७।८७।२४२
अमोघमुखी = त्रिपृष्ठ नारायणकी शक्तिका नाम ८।८७।१०२
अरविन्दलया = लक्ष्मी ५।५०।५४
अर्थापचय = धनहानि, वाच्य-अर्थकी हानि १।६।२
अवगाह = हण्डे ७।७६।८५
अवरोधन = अन्तःपुर ७।८१।८६
अश्वतर = खच्चर ७।७८।८५
अश्ववारक = घोड़ाका सवार
अस्रधारा = खूनकी धारा ९।३३।१०७
अयस्कान्त = चुम्बक १२।२५।१४७
अभ्यरिदुर्ग = शत्रुके दुर्गके संमुख ३।७३।४२
अशनिघोरनाद = वज्रके समान भयंकर शब्द करनेवाला ६।२४।६७
अरातिकमलालया = शत्रुओंकी लक्ष्मी ५।५५।५५
अरविन्दवान्धव = सूर्य २।२४।१६
असुकरतर = अत्यन्त कठिन १६।४५।२२४
असितवलिभुजं = काले कौए ११।१६।१३४
अहीनवपु = शेषनागका शरीर उत्कृष्ट शरीर १७।१५।२३०
अष्टार्ध = चार १५।६।१७६
आङ्गी = शरीरसम्बन्धी ३।१६।३५
आखण्डलचाप = इन्द्रधनुष् १।३०।५
आजिधरा = युद्धकी भूमि ९।७७।११३
आजिरङ्ग = युद्धका मैदान ९।२५।१०५
आजिशौण्ड = रणमें शूर ९।६९।११२
आत्यन्तिकी = अन्तरहित-अविनाशी १।१।१
आदित्सा = ग्रहण करनेकी इच्छा १७।६७।२३९
आयतिनत = भविष्यमें नत होनेवाले ८।३८।९४
आधि = मानसिक पीड़ा ११।५२।१३९
आमुक्त = धृत ८।८३।१०१
आमभाजन = मिट्टीका कच्चा वर्तन ७।२७।७९
आयस = लोहनिर्मित पदार्थ ७।३६।८०
आशा = दिशाएँ, मनोरथ १७।५९।२३७
आसन्दी = आरामकुर्सी १४।२६।१७१
इन = सूर्य १३।४०।१५९

तनुत्र = कवच ८।७४।१००
तनूनपात् = अग्नि १०।३६।१२३
तपनीय = स्वर्ण ५।४३।५३
तारकित = ताराओं से व्याप्त १।३१।५
तार्कुक = याचक ८।३३।९३
तालवृन्त = पङ्खा १७।७७।२४०
तुम्ब = चक्रका वह भाग जिसके आश्रय अर रहते हैं ८।५८।९७
तुहिनाचल = हिमालय ५।३९।५२
त्रिगुप्ति = मनोगुप्ति, वचनगुप्ति, कायगुप्ति ११।३०।१३६
त्रिमार्ग = संगीत के तीन मार्ग द्रुत, मध्य और विलम्बित १७।७४।२३०
त्रिशल्य = माया, मिथ्यात्व और निदान ये तीन शल्य ३।८५।४३
त्वक्सारगुल्म = बाँसकी झाड़ियाँ ९।२९।१०६
दक्षिणमातरिश्वा = मलयसमीर–दक्षिणकी वायु २।४७।१९
दण्ड = दण्ड, जुर्माना ५।१४।४८
दवनिभ = दावानलके समान ११।५६।१४०
दशा = बत्ती ७।२९।७९
दस्युवृन्द = डाँकुओंका दल ३।३७।२५
दिविज = देव ३।७६।२९
दिवौकस् = देव १।८।२
दुरितखञ्जन = पापरूपी कीचड़ ११।६७।१४१
दुरन्त = जिसका अन्त–परिणाम दुःखदायक है ११।३६।१३७
दुर्नामक = अर्श–बवासीरकी बीमारी ७।४५।८१
दृष्टिमोह = दर्शनमोहनीय (मोहकर्मका एकभेद) ११।२४।१३५
द्विज = ब्राह्मण ३।१११।३२
द्विज = दांत ३।२१।३०
द्विजिह्व = साँप ९।३६।१०७
द्विपारि = सिंह ११।२४।१३५
द्विरेफ = भ्रमर २।५।१३
द्युमणि = सूर्य ३।७।३३
द्विषण्मुहूर्त = बारह मुहूर्त १५।७४।१८९
द्विसमुद्रायुः = दो सागरकी आयुवाला ३।४१।२६
दोषा, दोष = रात्रि, दुर्गुण ५।१३।४८
दौःस्थ्य = दुःख १५।११।१७६
धरणी = पृथिवी ६।५।६४
धरणीध्रनाथ = विजयार्धपर्वतका स्वामी ज्वलनजटी विद्याधर ६।५।६४
नन्दक = त्रिपृष्ठ नारायणकी तलवारका नाम ८।८७।१०२
नभस्यवारिद = भाद्रमासका मेघ १६।४७।२२४
नभःस्पृश् = विद्याधर ८।२२।९२
नराधिराट् = मुकुटबद्ध राजा १४।२४।१७१
नवपलिताङ्कुर = नवीन सफेद बाल १४।४०।१७३
नाक = स्वर्ग १३।११।५३
नाग = हस्ती ३।३।२३
नागलता = पानकी बेल १७।४।२२८
निकार = पराभव ५।१९।४९
निगम = नगर १।११।२
निर्वृत्त = मुक्त जीव १५।६।१७६
निशीथ = अर्धरात्रि १।३४।६
निष्ठितजीव = जिसका जीवन समाप्त हो गया है ३।८८।३०
पङ्क = कीचड़ १७।३।२२७
पक्षान्वित = पङ्खोंसे सहित, सहायकोंसे सहित ६।६२।७३
पञ्चगुरु = पञ्चपरमेष्ठी–अरहन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु ११।४३।१३८
पञ्चता = मृत्यु ३।९४।३०
पण्याङ्गनाजन = वेश्याओंका समूह १।५०।८०
पतदीशवाहिनीप्रमुख = गरुडवाहिनी आदि विद्याएँ जिनमें प्रमुख हैं ७।५७।८३
पद्म = चक्रवर्तीकी एक निधि १४।२५।१७१
पद्माप्रिय = पद्म–कमलोंका अप्रिय–विरोधी, पद्म–लक्ष्मीका प्रिय ५।२६।५०
पयोधर = मेघ १२।३१।१४७

वास्य = वर्ष—क्षेत्र ३।१३।२३
विकुन्थु = कुन्थु आदि क्षुद्र जीवोंसे रहित १।५४।९
विकीर्ण = व्याप्त १।१२।२
विचिकित्सा = ग्लानि १२।६८।१५१
विजया = एकविद्या ७।५८।८३
विजयानुज = विजयवलभद्रका छोटा भाई त्रिपृष्ठ नारायण ७।५९।८३
विडालशावक = विलावका बच्चा ८।४३।९५
विधुरवर्जित = पापरहित, दुःखरहित १२।७०।१५३
विनिवेशित = रखे हुए ६।१७।६६
विपक्षिता = पक्षोंका अभाव, विरुद्ध पक्षका ग्रहण १०।२२।१२१
विवुध = देव ११।७०।१४२
विभङ्ग = मिथ्याअवविज्ञान ११।९।१३३
विरोध = विद्वेष, वि-पक्षियोंका रोका जाना ५।१४।४८
विवदिषा = वोलनेकी इच्छा ६।१०।६५
विश्वजनीनवृत्ति = सर्वहितकारीवृत्तिसे सहित १।३७।६
विश्राणित = प्रदत्त १।६३।११
विहस्तता = विवशता, सूंडसे रहितपना ९।१९।१०५
वीध्र = शुक्ल ८।७७।१००
वृत्त = छन्द, चारित्र ५।१३।४८
वृत्तभङ्ग = चारित्रका नाश, छन्दोभङ्ग १।६।२
वृषा ( वृषन् ) = इन्द्र १७।२४।२३२
वेगवती = एकविद्या ७।५७।८३
वैतरणी = नरककी एक नदी ११।१२।१३३
वैनतेय = गरुड़ ३।९७।३०
व्यवाय = मैथुन १२।५०।१४९
शङ्ख = चक्रवर्तीकी एकनिधि १४।२५।१७१
शयु = अजगर ११।१४।१३३
शरदुडुपति = शरदृतुका चन्द्रमा ११।७१।१४२
शात = तीक्ष्ण ९।४४।१०८
शातकुम्भकुम्भ = स्वर्णकलश ६।१७।६६
शारि = पलान ८।६६।९८
शालिवप्र = धानके खेत १।१०।२
शिखिन् = मयूर ९।१४।१०४
शिखिकुल = मयूरोंका समूह १७।३।२२७
शिरोधि = ग्रीवा ३।१९।३५
शुद्धलेश्य = शुभलेश्यावाला ( कषायके उदयसे अनुरञ्जित योगप्रवृत्तिको लेश्या कहते हैं ) ११।५४।१३९
श्रुतदेवता = सरस्वती ५।५०।५४
श्रुति = कान ११।१६।१३४
श्वेतभानु = चन्द्रमा १३।६०।१६३
षड्वर्ग = काम, क्रोध, लोभ, मोह मद और मात्सर्य इन छह अन्तरङ्ग शत्रुओंका समूह ३।२४।३६
षडाहत = छहसे गुणित ५।३०।५१
षष्ठ = वेला तप—दो दिनका उपवास १७।११५।२४६
सकलकलाधर = समस्त कलाओं—चतुराईयोंको धारण करनेवाला, सोलह कलाओंसे सहित १४।९।१६९
सङ्ग = परिग्रह ११।३५।१३७
सदम्बर = उत्तमवस्त्र, निर्मल आकाश ५।९।४७
सद्दर्शन = सम्यग्दर्शन १२।४९।१४९
सद्वृत्त = सदाचारी, गोल १४।९।१६९
सनाभि = सहोदर १०।३७।१२४
सप्तिगल = अश्वग्रीव ( प्रतिनारायण ) ८।३३।९३
संफली = दूती १३।४८।१६१
समय = मर्यादा, आचार ६।६६।७४
संमद = हर्ष १२।१८।१४६
सर्पिष् = घी ७।३४।८०
सर्वरत्न = चक्रवर्तीकी एकनिधि १४।२५।१७१
सार्व = सर्वहितकारी जिनेन्द्र १५।५।१७६
सामिपिहित = आधा ढका हुआ ५।४१।५३
सिंहगामिनी = एकविद्या ७।५८।८३
सिंहविलसित = सिंहनिष्क्रीडित नामका एक तप १६।४६।२२४
सीरपाणि = वलभद्र—विजय १०।८।११७
सुदर्शनोद्यान = जम्बूद्वीप सम्बन्धी मेरुपर्वतका एक वन १२।३८।१४८

# सुभाषित संचय

वर्द्धमानचरित्र अनेक सुभाषित रत्नोंका भाण्डार है। यहाँ सर्गानुक्रमसे कुछ सुभाषितों-का संचय किया जाता है—

## १

'फलार्थिनां नास्ति हि दुष्करेच्छा' १।५।१

'नापेक्षतेऽर्थापचयं न कष्टं न वृत्तभङ्गं भुवि नापशब्दम्।
मूढीकृतः सन् रसिकत्ववृत्त्या कविश्च वेश्यार्पितमानसश्च ॥' १।६।२

'भ्रान्तात्मनो नास्त्यथवा विवेकः' १।२४।४

'कामाकुलितो हि मूढः' १।२६।५

'क्लेशो हि कल्पतरुरेव सति प्रयुक्तः' १।६१।११

'शुद्धात्मनां न तु विकारकरं हि किञ्चित्' १।६४।१२

'धर्मानुरागमतयो हि भवन्ति भव्याः' १।६५।१२

'सदानुकूला हि भवन्ति भार्याः' १।६७।१२

'न किंवा संवत्ते भुवि गुणगणानामुपचयः' १।६८।१२

## सर्ग २

'पितुः सुपुत्रो ह्यनुकूलवृत्तिमान्' २।१।१३

'सुखाय केषां न निरीक्षणं प्रभोः' २।२।१३

'धर्मधना हि साधवः' २।४।१३

'प्रिया न केषां भुवि भूरिदानिनः' २।५।१३

'प्रभवो हि वत्सलाः' २।६।१३

'मनोहरे वस्तुनि को न रज्यते' २।८।१४

'न विद्यते चेद्यदि गोत्र सन्ततिः
किमात्मजेभ्यः स्पृहयन्ति साधवः' २।२८।१६

'सतां वियोगे हि बुधोऽपि खिद्यते' २।३५।१७

'महीयसां को न सुखाय चेष्टते' २।३६।१७

'शुचो वशः का पुरुषो न धीरधीः' २।३७।१७

'प्रियाः समानव्यसना हि देहिनाम्' २।५१।१९

'तथाहि लोके सकले न दृश्यते समाश्रयः कोऽपि समस्तसंपदाम्' २।५४।२०

'कथं सुगन्धे मलिनात्मनां रतिः' २।५५।२०

'चला हि लोके मधुपायिनां रतिः' २।५७।२०

## सर्ग ३

'विनयेन विना का श्रीः' ३।३।२३

'रागो वन्धाति कर्माणि वीतरागो विमुञ्चति।
जीवो जिनोपदेशोऽयं संक्षेपाद्वन्धमोक्षयोः ॥' ३।३१।२५

'अप्याकस्मिकतः साधोः संयोगात्को न शाम्यति' ३।३९।२५

'नैर्ग्रन्थ्यं हि परं धत्ते धीरचित्तो न कातरः' ३।६६।२८

'संसृतौ वर्तमानस्य कस्य मृत्युरगोचरः' ३।७१।२८

'गृहिणी गृहभूषणा' ३।८०।२९

'हा हा पुण्यक्षये किं वा विश्लेषं नोपगच्छति' ३।१०६।३१

## सर्ग ४

'वलिना पलितेन चाभिभूतं तदिदं सम्प्रति कस्य वा न शोच्यम्' ४।१७।३५

'खलु वृद्धस्य विवर्द्धते हि मोहः' ४।१८।३५

'महतां किं विषयेषु सक्तिरस्ति' ४।२१।३५

'निःस्पृहता सतां हि जुष्टा' ४।२२।३५

'स्थितिमाक्रामति किं महानुभावः' ४।२५।३६

'प्रियजानेः स्वजनो हि वैरिवर्गः' ४।३१।३६

'न विषं मरणस्य हेतुभूतं न तमो दृष्टिपथावृत्तिप्रवीणम्।
बहुदुःखकरं न चापि घोरं नरकं न्यायविदःकलत्रमाहुः ॥' ४।३७।३७

'असतां वचने प्रवर्तमानो विपदां याति हि पात्रतामवश्यम्' ४।३८।३७

'ननु कस्याभिमते मतिर्न लुब्धा' ४।३९।३८

'मतयो हि प्रति पूरुषं विभिन्नाः' ४।४७।३९

